तस्यात्यन्तपरोक्षत्वाच्छद्मस्थाः प्रवादिनस्तीर्थकरम्मन्यास्तस्य स्वरूपमस्पृशन्तीभिर्वाग्भिर्युक्त्याभासनिबन्धनाभिरन्यथा परिकल्पयन्ति 'चैतन्यं पुरुषस्य स्वरूपं, तच्च ज्ञेयाकारपरिच्छेदपराङ्मुखमिति ॥ तत्सदप्यसदेव, निराकारत्वात् खरविषाणवत् ॥ बुद्ध्यादिवैशेषिकगुणोच्छेदः पुरुषस्य मोक्ष इति च ।

| | |
|---|---|
| तस्य ६।१ अत्यन्तपरोक्षत्वात् ५।१।१ | =तिस मोक्षके अतिशय ( बहुत ) परोक्ष होनेसे |
| छद्मस्था १।१ प्रतिवादिनः १।१ | =अल्पज्ञानी प्रतिवादी ( प्रत्यर्थी ) |
| तीर्थकरम्मन्या, १।१ | =जो अपनेको धर्मका उत्पादक मानते हैं ( वे ) |
| तस्य ६।१ स्वरूपम् २।१।१ अस्पृशन्तीभिः ३।११ | =उस ( मोक्ष ) के स्वरूपको स्पर्शतक न करनेवाले |
| युक्ति+आभासनिबन्धनाभिः ३।११ वाग्भिः ३।११ | =युक्तिसहित सरीखे दीखनेवाले वचनोंकर |
| अन्यथा * परिकल्पयन्ति T | =और प्रकार ( =उलटा ) कल्पैं हैं । जैसे— |
| चैतन्य १।१।१ पुरुषस्य ६।१ स्वरूप १।१।१ | =[ सांख्यमती मानता है कि ] आत्माका ( पुरुषस्य ) स्वरूप चैतन्य है |
| तत् १।१।१ च* ज्ञेयाकारपरिच्छेदपराङ्मुखम् १।१।१ इति | और वह [ स्वरूप ] ज्ञेयाकार [ पदार्थों ] को नहीं जानता है । ( इसप्रकार मोक्षका स्वरूप कहता है ) |
| तत् १।१।१ सत् १।१।१ अपि * असत् १।१।१ एव * | =सो [ ऐसा मानना ] ठीक है तो भी ठीक नहीं है |
| निराकारत्वात् ५।१।१ खरविषाणवत्* | =क्योंकि [ वह ] निराकार है गधाके सींगवत मिथ्या [ कल्पना ] है |
| च पुरुषस्य ६।१ बुद्ध्यादिवैशेषिकगुण—उच्छेदः १।१ मोक्षः १।१ इति | =और आत्माके बुद्धि, सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, धर्म, अधर्म आदि विशेष गुणोंका नाश होजाना सो मोक्ष है [ ऐसा वैशेषिक मतवाले मानते हैं ] |

१ । " वैशेषिक "—कणाद मुनिका रचा हुआ एक शास्त्र, । कणादके शास्त्रका माननेवाला । पद्मचन्द्रकोष पृष्ठ ३७० ।

तदपि परिकल्पनमसदेव विशेषलक्षणशून्यस्यावस्तुत्वात ॥ प्रदीपनिर्वाणकल्पमात्मनिर्वाणमिति च । तस्य खराविषाणवत्कल्पना तैरेवाहत्य निरूपिता । इत्येवमादि ॥ तस्य स्वरूपमनवद्यमुत्तरत्र वक्ष्यामः ॥ तत्प्राप्त्युपायं प्रत्यपि ते विसंवदन्ते–' ज्ञानादेव चारित्रनिरपेक्षात्तत्प्राप्तिः,

तत 1111 अपि परिकल्पनम् 1111 असत् 1111 एव * = वह भी सब कल्पना झूठी ही है

विशेषलक्षणशून्यस्य 1111 अवस्तुत्वात् 1111 =[ क्योंकि ] विशेषणरहित कोई वस्तु ही नहीं होती

च प्रदीपनिर्वाणकल्पम् 1111 =बहुरि दीपकके विनाशके समान [ बुझ जानेके सदृश ]

आत्मनिर्वाणम् 1111 इति =आत्माका [ ज्ञानादि गुणोंका ] नाश होजाना मोक्ष है इसप्रकार [ मोक्षका स्वरूप बौद्धमती माने हैं ]

तस्य 11 कल्पना 111 खरविषाणवत्* =उसका [ मोक्षका ] वह स्वरूप गधाके सींगके तुल्य

तैः 11 एव आहत्य* निरूपिता 111 इति एवम्* आदि 1111 = [ तैः एव ] उनने ही असिद्ध ठहरा दिया है । इसीप्रकार और भी हैं

तस्य 11 स्वरूपम् 1111 अनवद्यम् 1111 उत्तरत्र* वक्ष्यामः T =उस [ मोक्ष ] का स्वरूप यथार्थ आगैं ( हम ) कहैंगे

तत्प्राप्ति–उपाय 11 प्रति * अपि * ते विसंवदन्ते T = तिस [ मोक्ष ] के साधनके प्रति भी ये [ अन्यवादी ] वाद =विवाद करते हैं अर्थात् मोक्षके उपार्जनके उपायोंको भी एकमत दूसरे मतके विरुद्ध बताता है ।

ज्ञानात् 1111 एव चारित्रनिरपेक्षात् 1111 तत्प्राप्तिः 111 = ज्ञान [ मात्र ] सेही चारित्रके विना संबंधसे तिस [ मोक्ष ] की प्राप्ति [ बताते हैं ]

१ । "कल्प" सादृश्य अर्थमें कल्पप् प्रत्यय होता है जैसे—पितृकल्प, गुरुकल्प =गुरुके समान, निर्वाणकल्पम् । पद्मचंद्रकोष पृष्ठ १०१ ।

श्रद्धानमात्रादेव वा, ज्ञाननिरपेक्षाच्चारित्रमात्रादेवेति च ॥ व्याध्यभिभूतस्य[1] तद्विनिवृत्युपायभूतभेषजविषयव्यस्तज्ञानादिसाधनत्वाभाववत् ॥ एवं व्यस्तं ज्ञानादि मोक्षप्राप्त्युपायो न भवति । किं तर्हि? तत्त्रितयं समुदितमित्याह—

| | |
|---|---|
| वा * श्रद्धानमात्रात् ५।१।१ एव * | = अथवा श्रद्धान [ विश्वास ] मात्रसे ही [ ज्ञान चारित्रके विना मोक्षकी प्राप्ति कहते हैं ] |
| च * ज्ञाननिरपेक्षात् ५।१।१ चारित्रमात्रात् ५।१।१ एव * इति | = बहुरि ज्ञान संबंधसे रहित चारित्रमात्रसे ही इसप्रकार ( मोक्ष की प्राप्ति कहते हैं ) |
| व्याधि—अभिभूतस्य ६।१ | = रोगसे घबराये हुए ( रोगी ) के |
| तद्—विनिवृत्ति—उपाय—भूत— | = उस ( रोग ) के दूर करनेके कारणभूत |
| भेषज—विषय—व्यस्त—ज्ञानादि— | = औषधके संबंधमें ज्ञान, श्रद्धान, आचरणमें कोई एक |
| साधनत्व—अभाववत् * एवं * | = साधन जिसप्रकार दूर करनेमें असमर्थ हैं तिस प्रकार |
| व्यस्तं १।१।१ ज्ञानादि १।१।१ | = ज्ञान—चारित्र—श्रद्धानमेंसे एक एक ( = व्यस्त ) |
| मोक्ष—प्राप्ति—उपायः १।१ न भवति | = मोक्षके प्राप्तिका साधन नहीं होता है |
| किं १।१।१ तर्हि * | = तौ ( = तर्हि ) क्या ( मोक्षकी प्राप्तिका उपाय है ? ) |
| तत्—त्रितय १।१।१ समुदितं १।१।१ | = उन तीनों ( ज्ञान—दर्शन—चारित्र ) की एकता है |
| इति—आह | = ऐसे [ श्रीउमास्वामी आचार्य सूत्र ) कहते हैं |

१ अभिभूत ( त्रि० ) घबराया हुआ, दबाया हुआ। पद्मचन्द्रकोष देखो पृष्ठ ३७।

२ व्यस्त ( त्रि० ) सारे पदार्थोंमेंसे एक एक। देखो पद्मचन्द्रकोष पृष्ठ ३७२

## सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्गः ॥ १ ॥

सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि १।३ = सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, और सम्यक्चारित्र ( इन तीनोंका समुदाय अथवा संगम )
मोक्ष-मार्गः १।१ = मोक्षका मार्ग है अथवा मोक्षकी प्राप्तिका उपाय है अर्थात् पदार्थों के यथार्थ ज्ञानके विषयमें श्रद्धान व प्रतीति सो सम्यग्दर्शन है जिस जिस भांति जीवादिक पदार्थ तिष्ठै हैं तिस तिसप्रकार जानना सो सम्यग्ज्ञान है। संसारके हेतुओं ( आस्रव-बन्ध ) की निवृत्ति करनेके लिये उद्यमी सम्यग्ज्ञानी पुरुषके कर्मका ग्रहण करनेवाली क्रियाका त्याग सो सम्यक्चारित्र है। अनुभवसे यह बात प्रत्यक्ष है कि संसारके जितने कार्य हैं उन सबमें ही प्रथम ज्ञान, दूसरे श्रद्धान वा विश्वास तीसरे आचरणकी आवश्यक्ता होती है यदि इन तीनोंमेंसे एक भी घाटि हों तो कोई कार्य कदाचित् सिद्ध नहीं हो सक्ता है वैसे ही मोक्षकी प्राप्तिमें भी इन तीन हीकी आवश्यक्ता है। ध्यान रहै कि प्रथम ज्ञान होता है उसके पश्चात् सम्यग्दर्शनकी प्राप्ति है उस सम्यक्त्वकी प्राप्ति होते ही वही ज्ञान जो सम्यग्दर्शनके पहिले कुज्ञान था सम्यग्ज्ञान हो जाता है ( विशेष जाननेकेलिये नीचेका हृत्यर्थ देखो )

"१ इस तत्त्वार्थसूत्र ग्रन्थकी रचनाके विषयमें कर्णाटकभाषाकी तत्त्वार्थवृत्ति नामकटीकाकी प्रस्तावनामें एक बड़ी मनोरंजक कथा लिखी है, वह इस प्रकार है कि;—

सौराष्ट्र ( गुजरात ) देशके किसी नगरमें एक पवित्रान्तःकरण और नित्यनैमित्तक क्रियाओंमें तत्पर श्रद्धावान् द्वैपायक नामक श्रावक रहता था। वह बडा विद्वान् था। और इसलिये चाहता था कि किसी उत्तम ग्रन्थकी रचना करूं, परन्तु गार्हस्थ्यजंजालके कारण अनवकाशवशतः कुछ कर नहीं सका था। निदान एकदिन उसने प्रतिज्ञा की कि, प्रतिदिन जब एक सूत्र बना लूंगा, तब ही भोजन करूंगा, अन्यथा उपवास करूंगा। और मोक्षशास्त्रके बनानेका निश्चय करके उसी दिन उसने "दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्गः" यह प्रथम सूत्र बनाया। तथा विसरण हो जानेके भयसे अपने घरके एक खम्भेपर उसे लिख दिया।

इसके पश्चात् दूसरे दिन वह श्रावक किसी कार्यके निमित्त कहीं अन्यत्र चला गया और उसके घर एक मुनिराज आहारके लिये आये। मुनिके दर्शनसे द्वैपायककी सुशीला गुणवती भार्याने अत्यन्त प्रसन्न होकर नवधाभक्तिपूर्वक उन्हें भोजन कराया। भोजनोपरान्त मुनिराजने खंभेपर लिखा हुआ वह सूत्र जो द्वैपायकने लिखा था, देखकर किंचित् विचार किया और तत्काल ही उसके पहिले सम्यक् विशेषण लिख कर वहांसे चल दिये। तदनन्तर जब द्वैपायक आया, तो उसे अपने लिखे हुए सूत्रमें सम्यक् विशेषण अधिक लिखा देखकर बडा आश्चर्य हुआ, और साथ ही सूत्रकी शुद्धता ( निर्दोषता ) से आनंद भी हुआ। भार्याके पूछनेसे विदित हुआ कि, मुनिराज आहारके निमित्त पधारे थे, कदाचित् वे लिख गये होंगे। तब श्रावक उसी समय बडी आतुरतासे उनके ढूंढनेको निकला। यत्र तत्र बहुत भटकनेके पश्चात् एक रमणीक वनमें उसे उक्त मुनिराजके दर्शन हुए। वे एक बड़े भारी मुनियोंके संघके नायक थे। उनकी मुद्राके दर्शनमात्रसे वह श्रावक जान गया कि इन्हीं महात्माने मेरे सूत्रको शुद्ध करनेकी कृपा की होगी और गद्गद होके उनके चरणोंपर पड गया। बोला, भगवन्! उस मोक्षशास्त्रको आप ही पूर्ण कीजिये। ऐसे महान् ग्रन्थके रचनेका सामर्थ्य मुझमें नहीं है। आपने बडा उपकार किया, जो मेरी वह बडी भारी भूल सुधार दी। सच है दर्शन, ज्ञान और चारित्र मोक्षका मार्ग नहीं है किन्तु सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र ही मोक्षमार्ग है। अतएव "सम्यग्दर्शनज्ञान-चारित्राणि मोक्षमार्गः" ही परिपूर्ण और विशुद्ध सूत्र है। श्रावकके उक्त आग्रह और प्रार्थनाको मुनिराज टाल नहीं सके, और निदान उन्होंने इस तत्त्वार्थसूत्र ( मोक्षशास्त्र ) को रचके पूर्ण किया। पाठक! वे मुनिराज और कोई नहीं, हमारे इस लेखके मुख्यनायक भगवान् उमास्वामी ही थे।"

भगवदुमास्वामि श्रीमत्कुन्द कुन्द आचार्य जिन्होंने अनेक ग्रन्थोंकी रचनाकी है उनके शिष्य थे। उमास्वामि सूरिका जन्म दिगम्बर सम्प्रदायकी पट्टावलियोंके अनुसार विक्रमशक ५७ (=विक्रम सम्वत् १९२ ) में हुआ था १९ वर्षकी अल्प वयमें आपने जिन दीक्षा ग्रहणकी और

## संम्यागित्यव्युत्पन्नः शब्दो व्युत्पन्नो वा। अञ्चतेः क्वौ समञ्चतीति सम्यगिति। अस्यार्थः प्रशंसा।

| | |
|---|---|
| सम्यग्+इति अ+व्युत्पन्नः १।१, | =सम्यग् ऐसा (पद) अव्युत्पत्ति पक्ष (व्याकरणकी रीति रहित) वाला |
| वा व्युत्पन्नः १।१ शब्दः १।१ | =अथवा व्युत्पत्ति पक्ष (व्याकरणकी रीति) वाला शब्द हो सक्ता है अर्थात्। यह अव्युत्पत्ति पक्ष अपेक्षा तौ रूढि संज्ञक है |
| अञ्चतेः ६।१ क्वौ ७।१। समञ्चति T इति सम्यक् १।१ इति* | = और व्युत्पत्तिपक्ष अपेक्षा सम् उपसर्ग पूर्वक अञ्च धातुसे पूजन वा प्रशंसार्थमें (अञ्च=पूजायाम् गतौ) क्विप् प्रत्यय करनेपर सम्यक् बनता है। |
| अस्य ६।१ अर्थः १।१ प्रशसा १।१ ॥ | =इस (सम्यक् शब्द) का अर्थ (इस सूत्रविषै) प्रशंसा है। प्रशस्त=उत्तम=प्रशंसनीय |

२५ वर्ष दीक्षित रहनेके पश्चात् कार्तिक शुक्ला ८ विक्रमशक १०१ में नन्दिसंघके पट्ट पर विराजमान होकर आचार्य पद लाभ किया॥ उन्हों ने ४० वर्ष ८ दिन आचार्य पद पर सुशोभित रहकर परम धर्मका उपदेश किया। इस सूत्रका पाठ और अर्थ श्वेताम्बर और दिगम्बर दोनों सम्प्रदायोंमें एक है॥ तत्त्वार्थ सूत्र दोनों संप्रदायोंमें माना जाता है। दिगम्बर सम्प्रदायका मत है कि वे दिगम्बर आचार्य थे, और उनका नाम उमास्वामि है। श्वेताम्बर आम्नायवाले उनको उमास्वातिके नामसे श्वेताम्बर आचार्य मानते हैं। कुछ भी हो, इसमें संदेह नहीं है श्रीमदुमास्वामिने एक ही तत्त्वार्थ शास्त्र रचा था। पश्चात् अपने अपने माने हुये पदार्थोंके प्रतिपादनके लिये जहां तहां सूत्रोंमें पाठ भेद कर दिया गया है। प्राय: ऐसा होता है कि जो ग्रन्थ अति उत्तम होता है और जिसका रचयिता अत्यंत मान्य और प्रतिभाशाली प्रसिद्ध होता है उस ग्रन्थ तथा आचार्यको प्रत्येक शाखाकी जनता अपनाया करती है॥ यही कारण है कि जहां तहां सूत्रोंमें भेद है॥

१। सम्यग्:—सम् उपसर्गमें अञ्च धातु पूजन वा प्रशंसा अर्थमें जोडकर तथा क्विप् प्रत्यय लगानेसे सम्+अञ्च+क्विप् ऐसा रूप हुआ। इस सम् उपसर्गके स्थानमें समि आदेश अष्टाध्यायी ६-३-९३ सूत्रसे होकर समि+अञ्च+क्विप् बना। क्विप् प्रत्यय सारा ही उडजाता है और

जगरूपसहायवकीलकृत पदच्छेद और विभक्त्यर्थसहित सर्वार्थसिद्धिका शब्दशः हिंदी अनुवाद।

स प्रत्येकं परिसमाप्यते। सम्यग्दर्शनं सम्यग्ज्ञानं सम्यक्चारित्रमिति। एतेषां स्वरूपं लक्षणतो विधानतश्च पुरस्ताद्विस्तरेण निर्देक्ष्यामः॥ उद्देशमात्रं त्विदमुच्यते। भावानां याथात्म्यप्रतिपत्तिविषयश्रद्धानसंग्रहार्थं दर्शनस्य सम्यग्विशेषणम्। येन येन प्रकारेण जीवादयः पदार्था व्यवस्थितास्तेन तेनावगमः सम्यग्ज्ञानम्।

| | |
|---|---|
| सः $_1^{1}$ प्रत्येकं $_1^{111}$ परिसमाप्यते T | =सम्यक् पद अलग अलग ( तीनोंपर ) लगाया जाता है |
| सम्यग्दर्शनं $_1^{111}$ सम्यग्ज्ञानं $_1^{111}$ | = तब सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और |
| सम्यक्चारित्र $_1^{111}$ इति* | = सम्यक्चारित्र इसप्रकार ( तीनों पद ) होते हैं। |
| एतेषां $_1^{111}$ स्वरूपं $_1^{111}$ लक्षणतः* | = इन ( सम्यग्दर्शन,सम्यग्ज्ञान तथा सम्यग्चारित्र)के स्वरूपको लक्षण |
| च विधानतः* पुरस्तात् * विस्तरेण $_1^{111}$ निर्देक्ष्यामः T | = तथा भेदसे आगे विस्तारकरि कहेंगे। |
| उद्देशमात्रं $_1^{111}$ तु * इदं $_1^{111}$ उच्यते T | = परंतु संक्षेपमात्र यह ( इस सूत्रमें ) कहा जाता है |
| भावानां $_1$ याथात्म्यप्रतिपत्तिविषयश्रद्धानसंग्रहार्थं $_1^{111}$ | = पदार्थोंके यथार्थ ज्ञानके विषयमें श्रद्धानको ग्रहण करनेके लिये |
| दर्शनस्य $_1^{111}$ सम्यक् विशेषणम् $_1^{111}$ | = दर्शनके सम्यक् ( पद ) विशेषण है |
| येन $_1$ येन $_1^{1}$ प्रकारेण $_1^{1}$ जीवादयः $_1^{1}$ पदार्थाः $_1^{1}$ | = जिस २ भांति जीवादिक पदार्थ |
| व्यवस्थिताः $_1^{1}$ तेन $_1^{1}$ तेन $_1^{1}$ अवगमः $_1^{1}$ सम्यग्ज्ञानम् $_1^{111}$ | = तिष्ठे हैं तिस तिस प्रकार जानना ( सो ) सम्यग्ज्ञान है। |

धातु प्रायः हलन्तही रहता है इसलिये समि+अञ्च् रूप हुआ॥ जब इ, उ, ऋ, और लृ, ( ह्रस्व अथवा दीर्घ हों ) किसी असमान स्वरके प्रथम आवें तो यथाक्रमसे य्-व्—र्-ल् का प्रयोग उनके स्थानमें हो। इसलिये समि+अञ्च् = सम्यञ्च् हुआ। ( देखो अष्टाध्यायी ६-१-७७ वां सूत्र ) सम्यञ्च्के ञ् का लोप होकर सम्यच् सिद्ध हुआ। पद्मचन्द्रकोष पृष्ठ ४१४ में सम्यच् को अव्यय भी लिखा है॥ सम्यच् का च् घोष, अक्षरके पहिले ग् में पलट जाता है इसलिये सम्यग् दर्शन और सम्यग्ज्ञान रूप हुये और अघोष अक्षरके पहिले क् में इस च् का परिवर्तन हो जाता है इसलिये सम्यक्चारित्र हुआ॥ इस सूत्रके प्रत्येक शब्द दर्शन-ज्ञान और चारित्रके साथ सम्यग्-सम्यक् पद लाना चाहिये।

( १ ) रूढि वह है जो प्रकृति और प्रत्ययके अर्थकी अपेक्षा किये बिना समुदाय शक्ति ( सार शब्द सामर्थ्य ) से "अर्थकोतावे।" रूढि वह है जो

जगरूपसहायवकीलकृत पदच्छेद और विभक्त्यर्थसहित सर्वार्थसिद्धिका शब्दशः हिंदी अनुवाद।

मोहसंशयविपर्ययनिवृत्त्यर्थं सम्यग्विशेषणम्। संसारकारणनिवृत्तिं प्रत्यागूर्णस्य ज्ञानवतः कर्मादाननिमित्तक्रियोपरमः सम्यक्चारित्रम्। अज्ञानपूर्वकाचरणनिवृत्त्यर्थं

मोह[1]-संशय[2]-विपर्यय[3]-निवृत्ति-अर्थं १।१।१ = अनध्यवसाय (मोह, विमोह,) संदेह, तथा विभ्रम वर्जनेके लिये

सम्यग्विशेषणम् १।१।१ = (ज्ञानके पहले) सम्यग् विशेषण (लगाया) है।

संसारकारणनिवृत्तिं २।१।१ प्रत्यागूर्णस्य ६।१ ज्ञानवतः ६।१ = संसारके हेतुओं (आस्रव बन्ध) की निवृत्ति करनेको उद्यमी सम्यग्ज्ञानी पुरुषके

कर्मादाननिमित्तक्रियोपरमः १।१ सम्यक्चारित्रं १।१।१ = कर्मको ग्रहण करनेवाली क्रियाका त्याग (सो) सम्यक्चारित्र है।

अज्ञानपूर्वक-आचरणनिवृत्ति-अर्थम् १।१।१ = अज्ञानपूर्वक चारित्रको दूर करनेके अर्थ [चारित्र इस पदमें]

नाम किसीका हो परन्तु न आप किसी दूसरे शब्दसे निकला हो न उससे कोई दूसरा शब्द निकल सके, अर्थात् न किसी ठहराये हुये नियमके साथ किसी धातुसे बना हो और न वह आप धातु हो (हिन्दी व्याकरण पृष्ठ १७)

१ द्रव्य संग्रह (सम्यग्दर्शनके प्रकरण) गाथा ४२ में मोह-संशय-विपर्यय इन्हीं तीन विशेषणोंके लिये "संशय विमोह विब्भमविवज्जियं अप्पपरसरूवस्स' ऐसा वाक्य लाये हैं॥ पं० जयचंदजीने मोहका अनुवाद इसी सूत्रके अर्थ करनेमें "विमोह" किया है। "संशय विपर्यय और अनध्यवसाय रहित जीवादि पदार्थोंके जाननेको सम्यग्ज्ञान कहते हैं" पन्नालालजी कृत भाषाटीका पृष्ठ १। "अध्यवसाय-यह ऐसा ही है इस प्रकार किसी विषयके विचारमें निश्चय करना" पद्मचन्द्रकोष पृष्ठ १७। इसलिये मोह शब्दका अनुवाद अनध्यवसाय किया है॥ "जाननेकी इच्छाके अभावमें अनिश्चितरूप तथा विकल्प रहित जो सूक्ष्म ज्ञान हो, उसे अनध्यवसाय कहते हैं। जैसे-मार्गमें चलते समय पांवसे छुए हुए अनेक धूलिकंटक पाषण बालू तृण आदिकोंका स्पर्श होनेपर 'कुछ है' इसप्रकार विकल्परहित तथा अनिश्चितरूप (जिसमें अनेक कोटियोंका अव लंबन नहीं हो, ऐसा) ज्ञान होता है वह अनध्यवसाय है" पन्ना० तत्त्वार्थ पृष्ठ १ स स वृत्तिके दूसरे संस्करणमें मोहके स्थानमें अनध्यवसाय पाठ है

२ संशय—"अनिश्चितानेककोट्यवलम्बनं संशयः"। जिन जिन पदार्थोंके ज्ञानमें संशय हो उनमें समान रहनेवाले धर्मके दर्शनसे तथा उनके विशेष धर्मके अदर्शनसे जो अनेक पदार्थोंका अवलम्बन करनेवाला ज्ञान होता है उसको संशय कहते हैं। जैसे यह पदार्थ स्थाणु (=शाखादि विहीन वृक्ष = ठूंठ) है वा पुरुष है? सीप है वा चांदी है।

३ "समान चिन्ह देखने पर अन्य पदार्थमें अन्य पदार्थके निश्चय होनेको विपर्यय कहते हैं-जैसे रस्सीमें सर्पका निश्चित-ज्ञान। विपर्यय शब्द के लिये उक्त द्रव्य संग्रहके आर्याछन्दमें 'विब्भम (= विभ्रम) शब्द आये है इसलिये विपर्ययका अनुवाद हमने विभ्रम किया है॥

जगरूपसहायवकीलकृत पदच्छेद और विभक्त्यर्थसहित सर्वार्थसिद्धिका अन्दशः हिंदी अनुवाद।

सम्यग्विशेषणम् ॥ स्वयं पश्यति दृश्यतेऽनेनेति दृष्टिमात्रं वा दर्शनम् ॥ जानाति ज्ञायतेऽनेन ज्ञप्तिमात्रं वा ज्ञानम्। चरति चर्यतेऽनेन चरणमात्रं वा चारित्रम्। नन्वेवं स एव कर्त्ता स एव करणमित्यायातम्। तच्च विरुद्धं

| | |
|---|---|
| सम्यग्विशेषणम् 1111 | =सम्यग्विशेषण ( लगाया ) है। |
| स्वय ※ पश्यति T इति दर्शनम् 1111 | =आपही आप श्रद्धान करे सो दर्शन है [ यहां कर्तृसाधन भया, करनेवाला आत्मा है सो ही दर्शन है ] |
| दृश्यते T अनेन 1111 इति दर्शन 1111 | =श्रद्धिये जिसकरि सो दर्शन है [ यहा करण साधन भया ] |
| वा दृष्टिमात्र 1111 इति दर्शनम् 1111 | =अथवा श्रद्धान सो दर्शन है [ यहां भाव साधन हुआ, दर्शन क्रियाको ही दर्शन कहा ] |
| जानाति ज्ञानम् 11 | =जो जाने सो ज्ञान है [ यहां कर्तृसाधन हुआ, जाननेवाले आत्माहीको ज्ञान कहा ] |
| ज्ञायते अनेन 1111 ज्ञानम् 1111 | =जाकरि जानिये [ सो ] ज्ञान है [ यहां करण साधन हुआ ] |
| वा ※ ज्ञप्तिमात्र 1111 ज्ञानम् 1111 | =अथवा जानना सो ज्ञान है [ यहा भाव साधन भया, जानना रूप क्रियाको ज्ञान कहा ] |
| चरति चारित्रम् 1111 | =आचरता है सो चारित्र है [ यहां कर्तृसाधन हुआ क्योंकि आत्मा ही चारित्र है ] |
| चर्यते अनेन 1111 चारित्रम् 1111 | =जिसकरि आचरण किया जाय सो चारित्र है [ इसप्रकार करण साधन भया ] |
| वा ※ चरणमात्रं 1111 चारित्रम् 1111 | =अथवा आचरण मात्र है सो चारित्र है [ यहा भाव साधन भया ] अर्थात् आचरनेहीको चारित्र कहा गया। |
| ननु ※ एवं ※ स 1। एव कर्ता 11 स 11 एव ※ करणं 1111 | =प्रश्न—इसप्रकार तो वही कर्ता वही करण [ =साधन ] |
| इति आयातम् 1111 तत् 1111 विरुद्धं 1111 | =ऐसा प्राप्त हुआ सो विरुद्ध है। |

सत्यं, स्वपरिणामपरिणामिनोर्भेदविवक्षायां तथा ऽभिधानात्। यथाऽग्निर्दहतीन्धनं दाहपरिणामेन॥ उक्तः कर्त्रादिभिः साधनभावः पर्यायपर्यायिणोरेकत्वानेकत्वं प्रत्यनेकान्तोपपत्तौ स्वातन्त्र्यपारतन्त्र्यविवक्षोपपत्तेरेकस्मिन्नप्यर्थे न विरुध्यते। अग्नौ दहनादिक्रियायाः कर्त्रादिसाधनभाववत्॥ ज्ञानग्रहणमादौ न्याय्यं, दर्शनस्य तत्पूर्वकत्वात् अल्पाच्तरत्वाच्च॥ नैतद्युक्तं,

सत्यं, स्वपरिणाम-
परिणामिनोः ६।२ विवक्षायां ७।१ तथा
विधानात् ५।१
यथा अग्निः १।१ दहति T इन्धनं २।१ दाहपरिणामेन ३।१
उक्तः १।१ कर्त्रादिभिः ३।३
साधनभावः १।१
पर्यायपर्यायिणोः ६।२ एकत्व-अनेकत्वं २।१ प्रति अनेकान्त-
उपपत्तौ ७।१ स्वातन्त्र्य-पारतन्त्र्य-
विवक्षा-उपपत्तेः ५।१ एकस्मिन् ७।१ अपि न विरुद्ध्यते T
अग्नौ ७।१ दहनादिक्रियायाः ६।१
कर्त्रादि-साधनभाववत्*
ज्ञानग्रहणमादौ ७।१ न्याय्यं १।१
दर्शनस्य ६।१ तत्पूर्वकत्वात् ५।१
अल्पाच्तरत्वात् ५।१ । च*

न +एतद् १।१ युक्तं १।१

=[ नहीं, वह ] ठीक है क्योंकि अपने परिणाम
=और परिणामी ( दोनोंकी ) भेद विवक्षामें वैसा
=विधान है। अर्थात् वही कर्ता वही कर्म वही करण हो सकता है
=जैसे अग्नि अपने दाह परिणामसे लकड़ीको जलाती है।
=( भावार्थ ) कहा गया जो कर्ता कर्म क्रियासे
=साधनभाव ( कर्तादिको प्रधान मानकर कीहुई व्युत्पत्ति )
=वह पर्याय और पर्यायवालेके एकपना और अनेकपना अनेकांतसे
=स्वीकार कर लेनेपर स्वतंत्रता और परतंत्रताकी
=विवक्षा होनेसे एक पदार्थमें भी विरुद्ध नहीं पड़ता है
=जैसे-अग्निमें दहन आदि क्रियाकी
=[ पृथक् और एक मान लेनेपर ] कर्ता आदिमें सिद्धि हो जाती है।
=( प्रश्न ) सूत्रमें ज्ञानका लाना आदि विषै उचित था
=क्योंकि दर्शनके उस ज्ञानका कारणपना है
=दर्शनसे ज्ञानके अल्प अक्षर होनेके कारण [ क्योंकि व्याकरणमें द्वंद समासविषै जिस शब्दमें अल्प अक्षर होते हैं वह प्रथम आता है ] सेभी प्रथम लाना योग्य है।
=उत्तर-यह तुम्हारा कहना या तर्क ठीक नहीं है

युगपदुत्पत्तेः ॥ यदाऽस्य दर्शनमोहस्योपशमात्क्षयात्क्षयोपशमाद्वा आत्मा सम्यग्दर्शनपर्यायेणाविर्भवति तदैव तस्य मत्यज्ञानश्रुताज्ञाननिवृत्तिपूर्वकं मतिज्ञानं श्रुतज्ञानं चाऽविर्भवति । घनपटलविगमे सवितुः प्रतापप्रकाशाभिव्यक्तिवत ॥ अल्पान्तरादभ्यर्हितं पूर्वं निपतति । कथमभ्यर्हितत्वं ? ज्ञानस्य सम्यग्व्यपदेशहेतुत्वात् ॥ चारित्रात्पूर्वं ज्ञानं प्रयुक्तं,

| | |
|---|---|
| युगपत् + उत्पत्तेः ५।१।१ | = क्योंकि दर्शनज्ञानकी एक काल उत्पत्ति है |
| यदा * + अस्य ६।१ दर्शनमोहस्य ६।१ | = जब इस ( आत्मा ) का दर्शन मोहका |
| उपशमात् ५।१ क्षयात् ५।१ वा क्षयोपशमात् ५।१ वा | = उपशमसे क्षयसे, अथवा क्षयोपशमसे |
| आत्मा १।१ सम्यग्दर्शनपर्यायेण ३।१ आविर्भवति T | = चेतन सम्यग्दर्शनकी पर्यायसहित प्रकाशित होता है । अर्थात् चेतनके सम्यग्दर्शनकी प्राप्ति होती है |
| तदा+एव तस्य ६।१ मति+अज्ञान श्रुत+अज्ञान निवृत्तिपूर्वकं १।१।१ | = तबही तिस चेतनके कुमति कुश्रुतका अभाव होकर |
| मतिज्ञानं १।१।१ च* श्रुतज्ञान १।१।१ आविर्भवति | = मतिज्ञान और श्रुतज्ञान प्रकट होते हैं। |
| घनपटलविगमे ७।१ सवितुः ६।१ | = बादलोंकी ओटके दूर होनेपर सूर्यके |
| प्रतापप्रकाश–अभिव्यक्तिवत् * | = तेज व धूप (= आतप ) के ( एक साथ ) प्रगट होनेके सदृश दर्शन व ज्ञानकी उत्पत्ति एक साथ है। |
| अल्पान्तरात् ५।१।१ अभ्यर्हितं १।१।१ पूर्वं १।१।१ निपतति T | = थोड़े अक्षर वाले ( अल्प* अच् शब्द ) से पूज्य ( व्याकरणके अनुसार ) पहले आता है। |
| कथम् * अभ्यर्हितत्व १।१।१ | = कैसे दर्शनको ज्ञानसे पूज्यपना है ? |
| ज्ञानस्य ६।१।१ सम्यग्व्यपदेशहेतुत्वात् ५।१।१ | = सम्यग्दर्शन ज्ञानको सम्यक् नाम देनेका हेतु है। |
| चारित्रात्पूर्वं ५।१।१ ज्ञानं १।१।१ प्रयुक्तं १।१।१ | = सूत्रमें चारित्रसे पहले ज्ञान कहा। |

तत्पूर्वकत्वाच्चारित्रस्य ॥ सर्वकर्मविप्रमोक्षो मोक्षः। तत्प्राप्त्युपायो मार्गः। मार्ग इति चैकवचननिर्देशः समस्तस्य मार्गभावज्ञापनार्थः। तेन व्यस्तस्य मार्गत्वनिवृत्तिः कृता भवति ॥ अतः सम्यग्दर्शनं सम्यग्ज्ञानं सम्यक्चारित्रमित्येतत्त्रितयं समुदितं मोक्षस्य साक्षान्मार्गो वेदितव्यः ॥ तत्रादावुद्दिष्टस्य सम्यग्दर्शनस्य लक्षणनिर्देशार्थमिदमुच्यते—

---

तत्पूर्वकत्वात् ५।१ चारित्रस्य ६।१।

सर्वकर्मविप्रमोक्षः १।१ मोक्षः १।१
तत्प्राप्ति + उपायः १।१ मार्गः १।१
मार्गः १।१ इति च एकवचननिर्देशः १।१
समस्तस्य ६।१ मार्गभावज्ञापनार्थः १।१

तेन ३।१ व्यस्तस्य ६।१ मार्गत्वनिवृत्तिः १।१ कृता १।१ भवति

अतः सम्यग्दर्शनं १।१ सम्यग्ज्ञानं १।१
सम्यक्चारित्रं १।१ + इति + एतत् १ त्रितयं १।१ समुदितं १।१
मोक्षस्य ६।१ साक्षात्मार्गः १।१ वेदितव्यः १।१
तत्र + आदौ ७।१ + उद्दिष्टस्य ६।१
सम्यग्दर्शनस्य ६।१
लक्षणनिर्देशार्थम् १।१ इदम् १।१ उच्यते

= क्योंकि चारित्रके पहिले यह ज्ञान होता है अर्थात् चारित्र तब ही सम्यक् होता है जिस समय सम्यग्ज्ञान हो लेता है।
= समस्त कर्मका अत्यन्त अभाव [ सो ] मोक्ष है।
= उस [ मोक्ष ] की प्राप्तिके लिये यत्न करना [ सो ] मार्ग है
= और [ सूत्रमें ] मार्ग [ शब्द ] एकवचनमें कहा है
= सो समस्त सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्रके [ एक ही ] मार्गभाव जनावनेके लिये है।
= तिस [ मार्ग शब्द एकवचन ] करि जुदे जुदे [ सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान सम्यक्चारित्र ] को मार्गपनाका वर्जना होता है।
= इसलिए सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान [ भले प्रकारका ज्ञान ]
= भले प्रकारका आचरण ऐसे ये तीनों मिले हुए
= मोक्षका प्रत्यक्ष मार्ग जानना चाहिये।
= तहां ( सूत्रमें ) आदिविषै उपदेशित
= सम्यग्दर्शनका
= लक्षण कहनेकेलिए यह (अर्थात् आगेका सूत्र) कहा जाता है।

---

१ सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान सम्यक्चारित्रका एक देशपना परम्परा मोक्षका कारण है और समस्तता ( =पूर्णता ) साक्षात् मोक्षका कारण साक्षात् है यहां ऐसा सम्यक् जानेका भाव है।

जगरूपसहायवकीलकृत पदच्छेद और विभक्त्यर्थसहित सर्वार्थसिद्धिका शब्दशः हिंदी अनुवाद।

॥ तत्त्वार्थश्रद्धानं सम्यग्दर्शनम् ॥ २ ॥

तत्त्वशब्दो भावसामान्यवाची। कथम्? तदिति सर्वनामपदम्। सर्वनाम च सामान्ये वर्तते। तस्य भावस्तत्त्वम्॥ तस्य कस्य?

(क) सूत्रार्थ—तत्त्वार्थ = तत्त्वेन ३।१।१+अर्थः १।१ श्रद्धानं १।१।१ सम्यग्दर्शनम् १।१।१ = यथावस्थित रूप करि [तत्त्वेन] जो निश्चय किया जाय पदार्थ [अर्थः] उसका जो श्रद्धान = सो सम्यग्दर्शन है—अथवा

[ख] तत्त्वार्थ = तत्त्वम् १।१।१ एव+अर्थः १।१।१ श्रद्धानं १।१।१ सम्यग्दर्शनम् १।१।१ = यथावस्थित [= तत्त्वं] ही [= एव] वस्तु [= अर्थः] की प्रतीति सो सम्यग्दर्शन है।

[ग] तत्त्वार्थ (= तत्त्वम् १।१।१ एव+अर्थः १।१) श्रद्धान १।१।१ सम्यग्दर्शनम् १।१।१ = जो जिस प्रकार अवस्थित है [= तत्त्वं] उस ही [= एव] वस्तु = (अर्थः) की उस ही प्रकार प्रतीति सो सम्यग्दर्शन है।

पदच्छेद और विभक्त्यर्थसहित सर्वार्थसिद्धि वृत्तिका भाषानुवाद।

तत्त्वशब्दः १।१ भावसामान्यवाची १।१ = (इस सूत्रमें) तत्त्व शब्द (वस्तुके) भाव स्वरूप वा धर्मका वाचक है

कथम्। तद् इति सर्वनाम-पदम् १।१।१। = (तत्त्व) कैसे (भाव सामान्यवाची) है तद् ऐसा शब्द सर्वनाम पद है

सर्वनाम १।१।१ च सामान्ये ७।१।१ वर्तते T = और सर्वनाम सादृश्य प्रयोजकधर्म [बराबरीको जतलानेवाले धर्म] मेंवर्तता है

तस्य ६।१।१ भावः १।१ तत्त्वम् १।१।१ ॥ तस्य ६।१।१ कस्य ६।१।१ = तिस (तद्) का भाव सो तत्त्व है॥ वह (भाव) किसका है?

(१) दोनों सम्प्रदायोंमें इस सूत्रका पाठ और अर्थ एक है। (२) वाचा—यह शब्द नकारान्त वाचिन् पुंलिंगका प्रथमा विभक्ति एक वचन है॥ स् प्रथमा विभक्ति पुलिंग एक वचनका चिन्ह है इस स् को वाचिन् में जोड़नेसे वाचिन्+स् हुआ॥ अब पदान्तमें एक व्यंजनसे अधिक हों तो पहिला व्यंजन रह जाता है और अन्यका लोप हो जाता है (भाण्डारकर मार्गोपदेशिका पृष्ठ ६७) वाचिन्+स्, वाचिन् जिस पुलिंग शब्दके अन्तमें इन् हो तो न् का प्रथमा विभक्ति एक वचनमें और विभक्तियोंके सर्व इन प्रत्ययोंके पहिले जो व्यंजनसे (प्रत्यय)

जगरूपसहायवकीलकृत पदच्छेद और विभक्त्यर्थसहित सर्वार्थसिद्धिका शब्दशः हिंदी अनुवाद।

योऽर्थो यथावस्थितस्तथा तस्य भवनमित्यर्थः। अर्यत इत्यर्थो निश्चीयत इत्यर्थः ॥ तत्वेनार्थस्तत्वार्थः। अथवा भावेन भाववतोऽभिधानं तदव्यतिरेकात्। तत्वमेवार्थस्तत्वार्थः। तत्वार्थस्य श्रद्धानं तत्त्वार्थश्रद्धानं सम्यग्दर्शनं प्रत्येतव्यम्।

| | |
|---|---|
| यः १।१ अर्थः १।१ यथा अवस्थितः १।१ तथा तस्य ६।१ भवनम् १।१ | =जो वस्तु जैसी दशा [ अवस्था ] में है तैसा तिसका होना |
| इति अर्थः १।१ अर्यते T इति अर्थः १।१ | =ऐसा अर्थ [ तत्व शब्दका ] है ॥ जो प्राप्त [ =ग्रहण ] किया जाय सो अर्थ [ =पदार्थ ] है [जोडनेसे अर्थ बना है ॥ |
| निश्चीयते T इति—अर्थः १।१ | =निश्चय किया जाय ऐसा तात्पर्य है॥ ऋ धातुको गुण अर् करके थक् (थ) |
| तत्त्वेन ३।१। अर्थः १।१ तत्वार्थः १।१ | =यथावस्थित रूप करि [ =तत्त्वेन ] जो निश्चय किया जाय पदार्थ [ =अर्थः ] सो तत्त्वार्थ है। |
| अथवा भावेन ३।१ भाववतः ६।१ अभिधानं १।१ | =अथवा भाव करि भाववान्‌का कथन किया गया है |
| तद्—अव्यतिरेकात् ५।१ | =क्योंकि उन [ दोनों भाव और भाववानमें ] अभिन्नता है। इससे |
| तत्त्वम् १।१ एव अर्थः १।१ तत्वार्थः १।१ | =यथावस्थित [ =तत्त्वं ] ही [ =एव ] वस्तु ( =अर्थः ) तत्त्वार्थ है। |
| तत्व+अर्थस्य ६ | =यथावस्थित रूप करि [ =तत्त्वेन ] जो निश्चय किया जाय पदार्थ [ अर्थः ] उसका अथवा यथावस्थित [ तत्व ] वस्तु [ =अर्थः ] की |
| श्रद्धानं १।१ तत्वार्थश्रद्धानं १।१ सम्यग्दर्शनं १।१ प्रत्येतव्यम् १।१। | =प्रतीति [ सो ] तत्वार्थ श्रद्धान है [ और वह ही ] सम्यग्दर्शन निश्चयसे समझना चाहिये। सम्यग्दर्शन शब्दके अर्थका इसप्रकार श्रद्धान करना चाहिये। |

व्यारम्भ होते ही लोप हो जाता है। जैसे—वाग्मिन्, शशिन् =वाग्मि, शशि और शशिभ्याम्, शशिभिः, शशिभ्यः, शशिषु इन सबमें न् का लोप हो गया है ॥ शशिन्= चन्द्रमा। ३ पुलिंग—प्रथमा विभक्ति एक वचनमें ही दीर्घ हो जाती है इसलिए ऐसा रूप बना कि वाग्मिन्॥ वाग्मिन् +सु =वाग्मि=वाग्मी ॥ ( भावद्वार० पृष्ठ १०५ से १०६ तक )

तत्त्वार्थश्च वक्ष्यमाणो जीवादिः ॥ दृशेरालोकार्थत्वात् श्रद्धानार्थगतिर्नोपपद्यते । धातूनामनेकार्थत्वाददोषः । प्रसिद्धार्थत्यागः कुत इति चेत्, मोक्षमार्गप्रकरणात् ॥ तत्त्वार्थश्रद्धानं हि आत्मपरिणामो मोक्षस्य साधनं युज्यते । भव्यजीवविषयत्वात् ॥ आलोकस्तु चक्षुरादिनिमित्तः सर्वसंसारिजीवसाधारणत्वान्न मोक्षमार्गो युक्तः ॥

---

तत्त्वार्थः १। च वक्ष्यमाणः १। जीव आदिः १। =और आगे कहे जानेवाले ( =वक्ष्यमाणः ) जीवादिक तत्त्वार्थ हैं ॥

दृशेः ६। आलोकार्थत्वात् ५। श्रद्धान अर्थगतिः १। न उपपद्यते=दृशि (धातु) का देखना अर्थ होनेसे प्रतीति अर्थका ग्रहण प्राप्त नहीं होता है

धातूनाम् ६॥ अनेक-अर्थत्वात् ५। अदोषः १। =धातुओंके अनेक अर्थ होनेसे (दृश् धातुका श्रद्धान अर्थ लेनेमें) दोष नहीं है

प्रसिद्ध-अर्थ-त्यागः १। कुतः इति चेत् * =विख्यात अर्थ (दृश्का देखना) का परित्याग क्यों (किया) ऐसे संदेह होनेपर

मोक्षमार्ग-प्रकरणात् ५। =(कहते हैं) कि ( यहां ) मोक्षमार्गका विषय है ॥

तत्त्वार्थश्रद्धान १ हि* आत्मपरिणामः १। =तत्त्वार्थश्रद्धान निश्चय करके चेतनका परिणाम है ( और वही )

मोक्षस्य ६। साधन १। युज्यते T =मोक्षका कारणयुक्त है

भव्यजीव-विषयत्वात् ५। =क्योंकि ( तत्त्वार्थ श्रद्धान ) भव्य जीवका ही विषय अथवा अधिकार प्राप्त है

आलोकः १। तु* चक्षुरादिनिमित्तः १। सर्वसंसारिजीव- =देखना तो नेत्र आदि जन्य है, ( सो देखना ) समस्त संसारी जीवोंके

साधारणत्वात् ५। न मोक्षमार्गः १। युक्तः १ =समान होनेसे मोक्षका मार्ग ठीक ( =युक्त ) नहीं बनता है [ क्योंकि सबके मोक्षमार्गका प्रसंग आता है ] ॥

---

( १ ) स् अथवा विसर्ग जो अ-आको छोड़कर किसी स्वरके पहिले हो और उस ( उक्त स् अथवा विसर्ग ) के पश्चात् कोई स्वर हो अथवा घोष अक्षर (=ग्-घ्-ङ् । ज्-झ्-ञ् । ड्-ढ्-ण् । द्-ध्-न् । ब्-भ्-म् । य्-र्-ल्-व्-ह् ) मेंसे कोई एक आवे तो उक्त स् अथवा विसर्गका परिवर्तन र् मे हो जाता है जैसे दृशे. आलोक=दृशेरालोक , अर्थगतिः न=अर्थगतिर्न । बहिस् इति=बहिर् इति=बहिरिति । ( सर्वार्थसिद्धि पृष्ठ २७? ) । नृपतिः रक्षति=नृपति र् रक्षति । र् के पश्चात् र् होवे तो पहिला र् गिर जाता है और गिरनेवाले र् के पहिला स्वर ( ऋ छोड़कर ) यदि लघु हो तो दीर्घ हो जाता है जैसे नृपति र् रक्षति=नृपती रक्षति ।

अर्थश्रद्धानमिति चेत्सर्वार्थग्रहणप्रसङ्गः । तत्त्वश्रद्धानमिति चेद्भावमात्रप्रसङ्गः । सत्ताद्रव्यत्वगुणत्वकर्मत्वादि तत्त्वमिति कैश्चित्कल्प्यत इति ॥ तत्त्वमेकत्वमिति वा सर्वैक्यग्रहणप्रसङ्गः ॥ पुरुष एवेदं सर्वमित्यादि कैश्चित्कल्प्यत इति तस्मादव्यभिचारार्थमुभयोरुपादानम् ॥

अर्थ-श्रद्धानम् १।। इति चेत् * सर्व-अर्थ-ग्रहण-प्रसंगः १। =अर्थ श्रद्धान इसप्रकार यदि (=चेत्, सूत्र) होता तो (उत्तर-अर्थ शब्दके) =समस्त अभिधेयोंके स्वीकार करनेका संयोग आता । भावार्थ-अर्थ नाम धनका भी है, अर्थ नाम प्रयोजन आदिका है, उनका भी श्रद्धान सम्यग्दर्शन ठहरता ।

तत्त्व-श्रद्धानम् १।।। इति चेत् भावमात्र-प्रसंगः १। =तत्त्वश्रद्धान ऐसा (सूत्र) यदि (=चेत्) होता तो =(उत्तर) भाव वा कहपना मात्रका प्रसंग आता वा केवल (=मात्र) सत्ता होनापन-विद्यमानताका ही प्रसंग आता अर्थात् इस भाव-होनापन, कहपना-विद्यमानता सत्ताहीका श्रद्धान सम्यग्दर्शन ठहरता

सत्ता-द्रव्यत्व-गुणत्व-कर्मत्वादि १।।। तत्त्वम् १।।।=सत्ता, द्रव्यत्व, गुणत्व, कर्मत्व, आदि तत्त्व है इति * कैश्चित् * कल्प्यते १ इति ॥ ऐसा कितनोंकरि (वैशेषिकोंसे) माना गया है वा कल्पना की गई है ॥

वा * तत्त्वं १।। एकत्वं १।। =एकपना तत्त्व है ऐसा (कितनोंसे अर्थात् वैयास वेदान्तियोंकरि कल्पना की जाती है इति सर्व-ऐक्य-ग्रहण-प्रसंगः १। =(इसप्रकार) सब पदार्थोंकी एकताके ग्रहणका प्रसंग आता अर्थात् सब पदार्थ भेदरहित एकरूप हो जाते

पुरुषः १। एव * इद १।।। सर्वं १।। इत्यादि १।। =एक पुरुष ही यह सर्व वस्तु है इत्यादिक कैश्चित् कल्प्यते १ इति तस्मात् १ =कितनोंसे कल्पना की जाती है तिस कारणसे अव्यभिचार-अर्थम् १ निर्दोषता दिखावनेके लिये उभयोः १ उपादानं १।। =दोनों (तत्त्व और अर्थ) का ग्रहण (सूत्रमें) किया गया है

(१) तत्त्वमेकत्वमिति कैश्चित्कल्प्यते वा ऐसा पूर्ण वाक्य है ॥ (२) कल्पृ-कृप् भ्वादि प्रथम गणके आत्मनेपदी धातु है जिसके रूप जब उनका प्रयोग किया जाता है कल्प् हाजाते हैं इस कल्प् में य कर्मणि प्रयोगका प्रत्यय लगाकर कल्प्य हुआ पश्चात् ते आत्मनेपदी एक वचन अन्यपुरुष वर्तमान कालका प्रत्यय जोडकर कल्प्यते बना लिया ।

तद्द्विविधम्, सरागवीतरागविषयभेदात् ॥ प्रशमसंवेगानुकम्पास्तिक्याद्यभिव्यक्तिलक्षणं प्रथमम्। आत्मविशुद्धिमात्रमितरत् ॥ अथैतत्सम्यग्दर्शनं जीवादिपदार्थविषयं कथमुत्पद्यत इत्यत आह ॥

| | |
|---|---|
| सरागवीतरागविषय– | =सराग विषय और वीतराग विषय (= निमित्त अथवा प्रकरण) |
| भेदात् ॥ तत् ॥ द्विविधं ॥ | =भेदसे यह तत्त्वार्थ श्रद्धान स्वरूप सम्यग्दर्शन दो प्रकार है ॥ |
| प्रशम– | =प्रशम=क्रोध, मान, माया, लोभ संबंधी रागद्वेषादिकका अभाव |
| संवेग– | =संवेग पांच परिवर्तनरूप संसारसे भय |
| अनुकम्पा— | = अनुकंपा त्रस स्थावर सर्व प्राणियोंपर दयाका प्रादुर्भाव |
| आस्तिक्यादि— | = आस्तित्व आदिका [ जीवादिक तत्त्वोंको युक्ति आगमकरि जैसाका तैसा |
| अभिव्यक्तिलक्षणं ॥ प्रथमम् ॥ | = मानना ] आविर्भाव [ प्रगट ] रूप सो पहला ( सराग सम्यग्दर्शन ) है अर्थात् ये चार चिन्ह जिसके प्रगट होवें उसके सराग सम्यग्दर्शन जानो। |
| आत्म–विशुद्धिमात्रम् ॥ इतरत् ॥ | =केवल [ मात्र ] आत्माकी विशुद्धता ही दूसरा [ वीतराग सम्यग्दर्शन ] है |
| अथ एतत् ॥ सम्यग्दर्शनम् ॥ | = अब [ अथ ] यह सम्यग्दर्शन |
| जीव–आदि–पदार्थविषयम् ॥ | = जीव–अजीव–आस्रव–बन्ध–संवर–निर्जरा और मोक्ष हैं विषय जिसके |
| कथ* उत्पद्यते । इति अतः आह । | = कैसे उत्पन्न होता है इसलिये [ आचार्य उत्तरसूत्र ] कहते हैं कि— |

( १ ) श्वेताम्बर आम्नायके समान्य तत्त्वार्थाधिगम सूत्र पृष्ठ ७ में निर्वेद (=संसारके पदार्थोंमें घृणापूर्वक वैराग्य) यह पांचवा लक्षण भी कहा है। हमारे यहांकि "आदि" जो आस्तिक्यके साथ दिया है उसमें ( रत्नकरण्ड श्रावकाचार श्लोक १३७ ) अन्तर्गत हो जावेगा।

( २ ) अर्यत इति—अर्यत शब्दमें ऋ भ्वादि प्रथम गणका धातु अनिट् परस्मै पद प्राप्त करना अर्थमें यहां पर आया है ॥ ऋ का गुणसंज्ञक अर् है ॥ अर्में य कर्मणि प्रधानका चिन्ह जोडनेसे अर्य ऐसा रूप हुआ पश्चात् वर्तमान क्रिया, अन्य-पुरुष एक वचन आत्मनेपदीका चिन्हते लगानेसे अर्यते ( प्राप्त किया जाता है ) ऐसा रूप बना क्योंकि कर्मणि प्रधानमें सदा आत्मनेपदी क्रियामें प्रत्यय लगाये जाते हैं ॥ अर्यते इति= अर्यत इति। क्योंकि यदि पदान्त व्–य् जिसके पहिले अ–आ हो और जिनके पश्चात् अश् प्रत्याहारका कोई अक्षर हो अर्थात् अ–इ–उ–ऋ–लृ–ए–ओ–ऐ–औ ह्–य्–व्–र्–ल्–ञ्–म्–ङ्–ण्–न्–झ्–भ्–घ्–ढ्–ध्–ज्–ब्–ग्–ड्–द् मेंसे कोई अक्षर हो तो उक्त व्–यका शाकल्य मुनिके मतमें ( अर्थात् विकल्पसे ) लोप हो जाता है ॥ ( व्यो. पदस्य लोप. शाकल्यस्य ( अष्टाध्यायी ८—३—१९ )। उत्पद्यते इति=उत्पद्यत इति

## तन्निसर्गादधिगमाद्वा ॥ ३ ॥

## निसर्गः स्वभाव इत्यर्थः। अधिगमोऽर्थावबोधः। तयोर्हेतुत्वेन निर्देशः ॥

## कस्याः क्रियायाः। का च क्रिया। उत्पद्यत इत्यध्याह्रियते।

| | |
|---|---|
| तद् १।१ निसर्गात् ५।१ अधिगमात् ५।१ वा उत्पद्यते T | =सूत्रार्थ—वह [ सम्यग्दर्शन ] स्वभावसे अथवा वा परोपदेशसे उत्पन्न होता है अर्थात् जो तत्वार्थ श्रद्धान विना किसी बाह्य उपदेशके अपने आप ही हो उसको निसर्गज सम्यग्दर्शन कहते हैं और जो जीवादिक तत्वोंका श्रद्धान परके उपदेशसे हो उसको अधिगमज सम्यग्दर्शन कहते हैं। सूत्रार्थ |
| निसर्गः १।१ स्वभावः १ इति अर्थः १।१ अधिगमः अर्थ-अवबोधः | = निसर्ग है सो स्वभाव है ऐसा अर्थ है। अधिगम है सो पदार्थका ज्ञान है |
| तयोः ६।२ हेतुत्वेन ३।१।१ निर्देशः १।१ कस्याः ६।१ | = उन दोनों [ निसर्ग और अधिगम ] को [ सम्यग्दर्शनकी उत्पत्तिका ] साधनपना वा कारणपना करिकहा। किसका [ साधनपना करि कहा ] |
| क्रियायाः ६।१। का १।१ च * क्रिया १।१— | = क्रियाका [ तो वह ] क्रिया कौनसी है ? |
| उत्पद्यते T इति * अध्याह्रियते T | = उत्पन्न होता है। ऐसा वाक्य अध्याहार किया गया है अर्थात् ऊपरके सूत्र को स्पष्ट करनेकेलिये उसमें " उत्पद्यते " वाक्य जोड़ा गया है। |

( १ ) इस सूत्रका पाठ और अर्थ दोनों श्वेताम्बर तथा दिगम्बर आम्नायोंमें एक है। ( २ ) निसर्ग-परिणाम-स्वभाव अपरोपदेश (=दूसरेके उपदेशादिका अभाव ) ये सब एकार्थ वाचक अर्थात् पर्याय-शब्द हैं सभाष्य पृष्ठ ८ ( ३ ) "अधिगम, अभिगम, आगम, निमित्त, श्रवण, शिक्षा तथा उपदेश ये सब समानार्थक ही हैं" सभाष्य० पृष्ठ ८ ॥

(४) तन्निसर्ग तद्निसर्ग, (पदान्तस्य) "हलोऽनुनासिकेऽनुनासिकः स्व (वा)" १।१।१०६ शाकटायनव्याकरण =जब अनुनासिक परे हो ( = अनुनासिके ) पदान्त व्यजनके स्थानमें ( =पदान्तस्य ६।१ हलः ६।१ ) सवर्ण ( = स्वः १।१ ) अनुनासिक ( = अनुनासिकः १।१ ) विकल्पसे हो ( = वा ) जैसे "तद् नयन, तन्नयनम्"। पदान्तस्य "यरोऽनुनासिकेऽनुनासिको वा" अष्टाध्यायी ८-४-४५ ॥ जैसे एतद् मुरारि वा एतन्मुरारिः। 'यरो ङो वा ङे' ५।४।१२५ जैनेन्द्रव्याकरणम् ॥ पदान्त व्यंजन ( हको छोड़कर ) के स्थानमें (=यर ६ ) विकल्पसे ( वा ) अनुनासिक हो। ( = ङः १।८ ) यदि अनुनासिक परे हो ( = ङे० ) ॥ इसलिये तद् निसर्ग और तन्निसर्ग दोनों पाठ ठीक है ॥

सोपस्कारत्वात् सूत्राणाम्। तदेतत्सम्यग्दर्शनं निसर्गादधिगमाद्वोत्पद्यत इति॥ अत्राह। निसर्गजे सम्यग्दर्शनेऽर्थाधिगमः स्याद्वा न वा। यद्यस्ति, तदपि अधिगमजमेव, नार्थान्तरम्। अथ नास्ति, कथमनवबुद्ध-तत्त्वस्यार्थश्रद्धानमिति॥ नैष दोषः। उभयत्र सम्यग्दर्शने

सोपस्कारत्वात् ५।१ सूत्राणाम् ६।३ = क्योंकि सूत्रोंको अध्याहारसहितपना होता है अर्थात् सूत्रोंमें उनके अर्थ स्पष्ट करनेके लिये क्रिया आदिका अध्याहार किया जाता है-क्रिया आदि जोड़ी जाती है, लगाई जाती है।

तत् १।१ एतत् १।१ सम्यग्दर्शन १।१ निसर्गात् ५।१ वा अधिगमात् ५।१ उत्पद्यते T इति = सो [ = तद् ) यह (= एतद् ) तत्त्वार्थश्रद्धान स्वभावसे अथवा परोपदेशसे उत्पन्न होता है

अत्र आह T निसर्गजे ७।१ सम्यग्दर्शने ७।१ = यहां प्रश्न करता है ( = आह ) कि स्वभावजनित तत्त्वार्थश्रद्धानमें

अर्थ—अधिगमः १।१ = पदार्थका ज्ञान

स्यात् T वा न * वा * । यदि * अस्ति T तद् १।१ = है। अथवा नहीं है यदि [पदार्थका ज्ञान ] है [ तो ] वह

अपि अधिगमजम् १।१ एव = भी अधिगमज ही हुआ

न * अर्थ—अंतरम् १।१ = और अर्थ विषैं कुछ भेद नहीं हुआ अर्थात् दोनों एक ही ठहरे

अथ न अस्ति T, कथम् * अनवबुद्धतत्त्वस्य ६।१ = यदि ( निसर्गज सम्यग्दर्शनमें अर्थबोध ) नहीं है ( तब ) कैसे बिना जाने

अर्थ—श्रद्धानम् १।१ इति। = तत्त्वार्थका श्रद्धान हुआ

न * एषः १।१ दोषः १।१। उभयत्र * सम्यग्दर्शने ७।१ = यह दूषण नहीं है। क्योंकि दोनों सम्यग्दर्शनोंमें

१ अध्याहार-"वाक्यको पूरा करनेकेलिये शब्दका" जोड़ना पद्मचन्द्रकोश पृष्ठ १८ ( २ ) क्षयोपशमोवा-जब विसर्गके पहिले अ हो और इसी विसर्गके परे अ हो अथवा ग्-घ्-ङ्। ज्-झ्-ञ्। ड्-ढ्-ण्। द्-ध्-न्। ब्-भ्-म्। य्-र्-ल्-व्-ह्। में से कोई अक्षर आवे तो यह विसर्ग उ में परिवर्तन होजाता है॥ फिर यह उ जिसके पहिले अ है दोनों ( अ+उ ) मिलकर ओ हो जाते हैं जैसे क्षयोपशमः वाक्य क्षयोपशम उ वाक्य = क्षयोपशम+अ+उ वाक्य = क्षयोपशम+ओ वाक्य क्षयोपशमो वाक्य भण्डारकार मार्ग० पृष्ठ १५।

अन्तरङ्गो हेतुस्तुल्यः । दर्शनमोहस्योपशमः क्षयः क्षयोपशमो वा । तस्मिन्सति यद्बाह्योपदेशादृते प्रादुर्भवति तन्नैसर्गिकम्, यत्परोपदेशपूर्वकं जीवाद्यधिगमनिमित्तं स्यात् तदुत्तरमित्यनयोरयं भेदः ॥

तद्ग्रहणं किमर्थम्। अनन्तरनिर्देशार्थम् । अनन्तरं सम्यग्दर्शनं तदित्यनेन प्रतिनिर्दिश्यते । इतरथा मोक्षमार्गोऽपि प्रकृतस्तस्याभिसम्बन्धः स्यात्। ननु च अनन्तरस्य विधिर्वा भवति प्रतिषेधो वेति

---

अन्तरङ्गः हेतुः तुल्यः = अन्तरङ्ग कारण समान है। और वह
दर्शनमोहस्य उपशमः क्षय, क्षयोपशमः वा = दर्शनमोहनीय कर्मका उपशम क्षय अथवा क्षयोपशम है
तस्मिन् सति यद् बाह्य-उपदेशात् ऋते * प्रादुर्भवति T = तिस अभ्यन्तर कारणके होनेपर (= सति ) जो परोपदेश
तद् नैसर्गिकं यद् परोपदेशपूर्वकं = विना प्रगट होता है
जीवादि— = वह निसर्गज वा स्वभावजनित [ सम्यग्दर्शन ] है जो दूसरेके उपदेशपूर्वक
अधिगम-निमित्त स्यात् T तद् उत्तरम् = जीवादि तत्त्वोंके
इति अनयोः अयं भेदः = जाननेका कारण हो वह दूसरा अधिगमज सम्यग्दर्शन है
तद्-ग्रहण किमर्थम् = ऐसे इन दोनोंमें यह भेद है
अनन्तर-निर्देश-अर्थम् = सूत्रमें "तद्" शब्दका लाना किस लिये है
अनन्तरं सम्यग्दर्शन तद्-इति*अनेन = निकटस्थको जतलानेकेलिये ( तद् ) है
प्रतिनिर्दिश्यते T। इतरथा मोक्षमार्गः अपि*प्रकृतः = लगता ही सम्यग्दर्शन ( शब्द जो दूसरे सूत्रके अंतमें है ) इस "तद्" शब्दसे
तस्य अभिसम्बन्धः स्यात् T ननु च* = बतलाया गया है। अन्यथा ( यदि तद् न लाते तो) मोक्षमार्ग भी वर्णनीय है
अनन्तरस्य विधिः वा भवति प्रतिषेधः = उसका [ निसर्ग अधिगमके साथ ] संबंध हो जाता [ मोक्षके ये भेद हो जाते]
वा इति = प्रश्न—निकटस्थका विधान होता है अथवा [ = वा ] निषेध होता है
[ अर्थात् तद् निकटताके लिये लाओ वा मत लाओ ]

अनन्तरस्य सम्यग्दर्शनस्य ग्रहणं सिद्धमिति चेन्न, प्रत्यासत्तेः प्रधानं बलीय इति मोक्षमार्ग एव सम्बध्येत तस्मात्तद्वचनं क्रियते। तत्त्वार्थश्रद्धानं सम्यग्दर्शनमित्युक्तम्। अथ किं तत्त्वमित्यत इदमाह—

| | |
|---|---|
| अनन्तरस्य १III सम्यग्दर्शनस्य १III ग्रहण १III सिद्धम् १III | =निकटका ( दूसरे सूत्रके प्रसंगके ) सम्यग्दर्शनका ग्रहण ( विना तद् शब्द के सूत्रमें लाये हुये ) सिद्ध है |
| इति चेत् * न *। प्रत्यासत्तेः १II प्रधानं १III बलीयः १III [ बलीयस् ] | =ऐसी ( इति ) शंका [ =चेत् ] ठीक नहीं है। क्योंकि निकटस्थसे मुख्य बलवान् होता है |
| इति मोक्षमार्गः १[1] एव सम्बध्येत T | =इसप्रकार मोक्षमार्ग ही ( जो दूसरे सूत्रमें आये हुये सम्यग्दर्शनसे दूर है किंतु उससे प्रधान होनेसे—निसर्ग और अधिगमके साथ ) संबंधमें नियमानुसार आजाता। |
| तस्मात् * तद् १III बचनं १III क्रियते T। | =तिससे तद् लाया गया है। |
| तत्वार्थश्रद्धानं १III सम्यग्दर्शनम् १III | =तत्त्वार्थका श्रद्धान सम्यग्दर्शन है |
| इति उक्तम् १III। अथ * किं १III तत्त्वम् १III इति अतः * इदम् १III आह। | =ऐसा [ दूसरा सूत्र ] कहा गया है। अब तत्व क्या है यह इसलिये ( निम्न सूत्र ) कहते हैं |

१ यह नियम है कि दो शब्द हों उनमेंसे एक शब्द निकट और दूसरा शब्द ( किसी शब्द जिससे सम्बध करना है वा मिलाना है ) दूर हो परन्तु यह दूसरा शब्द प्रधान हो तो इस प्रधान शब्दका सम्बंध मिलानेवाले शब्दके साथ समझा जावेगा। जैसे "निसर्गादधिगमाद्वा" यदि ऐसा सूत्र होता तो निसर्ग और अधिगमके साथ प्रथम सूत्रके मोक्षमार्ग शब्दका सबध होता न कि दूसरे सूत्रके सम्यग्दर्शन शब्दका क्योंकि यद्यपि दर्शन शब्द निसर्ग और अधिगम शब्दोंके निकट है परन्तु मोक्षमार्ग शब्द जो दूर है प्रधान होनेसे निसर्ग और अधिगमके साथ सम्बध कर जाता उस सम्बंधको दूर करनेके लिये सूत्रमें तद् शब्द दूसरे सूत्रके दर्शन शब्दको प्रगट करनेके लिये लाये हैं।

जीवाजीवास्रवबन्धसंवरनिर्जरामोक्षास्तत्त्वम् ॥ ४॥

तत्र चेतनालक्षणो जीवः । सा च ज्ञानादिभेदादनेकधा भिद्यते । तद्विपर्ययलक्षणोऽजीवः । शुभाशुभकर्मागमद्वाररूप आस्रवः । आत्मकर्मणोरन्योऽन्यप्रदेशानुप्रवेशात्मको बन्धः । आस्रवनिरोधलक्षणः संवरः । एकदेशकर्मसंक्षयलक्षणा निर्जरा । कृत्स्नकर्मविप्रयोगलक्षणो मोक्षः ॥ एषां प्रपञ्चः

जीव-अजीव-आस्रव-बन्धसंवरनिर्जरामोक्षाः १।१ तत्त्वम् १।१ =जीव, अजीव, आस्रव, बन्ध, संवर, निर्जरा और मोक्ष ये [ सात ] तत्व हैं अर्थात् चेतना लक्षण जीव है, चेतनारहित अजीव है; कर्मोंके आनेका द्वार आस्रव है; चेतन और कर्मोंके परस्पर प्रदेशोंका नीर क्षीरके सदृश एक क्षेत्रावगाह संबन्ध सो बन्ध है। शुभाशुभ कर्मोंके आगमन द्वारको रोकना सो संवर है, आत्माके प्रदेशोंसे कर्मोंका एक देश पृथक् होना सो निर्जरा है, समस्त कर्मोंका सर्वथा नाश सो मोक्ष है।

तत्र * चेतनालक्षणः १।१ जीवः १।१ सा १।१ च =तहां चेतना लक्षण जीव है और वह चेतना

ज्ञानादिभेदात् ५।१ =ज्ञानादिके भेदसे

अनेकधा * भिद्यते T। =( अर्थात् ज्ञान चेतना, कर्म चेतना, कर्मफलचेतना ) नाना प्रकार भेदरूप है

तद्विपर्ययलक्षणः १।१ अजीवः १।१। =उस ( जीव ) से विरुद्ध लक्षणवाला [ अर्थात् चेतनारहित ] अजीव है

शुभ-अशुभ-कर्म-आगमनद्वाररूपः १।१ आस्रवः १।१। =भले बुरे कर्मोंके आनेका द्वार सो आस्रव है

आत्मकर्मणोः ६।२ अन्योऽन्यप्रदेश- =चेतन और कर्मके परस्पर प्रदेशोंका

अनुप्रवेश-आत्मकः १।१ बन्धः १।१। =( दूध पानीके समान एकमेक होकर एक क्षेत्रावगाह ] संबंधरूप बन्ध है

आस्रवनिरोध लक्षणः १।१ संवरः १।१। =शुभाशुभ कर्मोंके आगमनद्वारके रोकनेरूप संवर है

एकदेश कर्म संक्षयलक्षणा १।१ निर्जरा १।१ =[ आत्माके प्रदेशोंसे ] कर्मोंका एकदेश पृथकरूप होना सो निर्जरा है

कृत्स्नकर्मविप्रयोग-लक्षणः १।१ मोक्षः १।१ एषां ६।३ प्रपञ्चः १।१ =समस्त कर्मोंका सर्वथा नाशरूप मोक्ष है। इनका विस्तार

( १ ) श्वेताम्बर और दिगंबर दोनों आम्नायोंमें इस सूत्रका पाठ और अर्थ एकसा है।

उत्तरत्र वक्ष्यते । सर्वस्य फलस्यात्माधीनत्वादादौ जीवग्रहणम् । तदुपकारार्थत्वात्तदनन्तरमजीवाभिधानम् । तदुभयविषयत्वात्तदनन्तरमास्रवग्रहणम् । तत्पूर्वकत्वात्तदनन्तरं बन्धाभिधानम् । संवृतस्य बन्धाभावात्तत्प्रत्यनीकप्रतिपत्त्यर्थं तदनन्तरं संवरवचनम् । संवरे सति निर्जरोपपत्तेस्तदन्तिके निर्जरावचनम् । अन्ते प्राप्यत्वान्मोक्षस्यान्ते वचनम् ॥ इह पुण्यपापग्रहणं च कर्तव्यं नवपदार्था इत्यन्यैरप्युक्तत्वात् ॥ न कर्त्तव्यम् । तयोरास्रवबन्धे चान्तर्भावात् ॥ यद्येवम्

| | |
|---|---|
| उत्तरत्र*वक्ष्यते ॥ सर्वस्य फलस्य आत्म- अधीनत्वात् आदौ जीवग्रहणम् । | = आगे कहेंगे ; सम्पूर्ण फलको चेतनके आश्रय होनेसे आदिमें जीवका प्रतिपादन किया । |
| तद् उपकार अर्थत्वात् तद् अनन्तरम् अजीव अभिधानम् । | = उस जीवका उपकारी होनेसे उसके समीप ही अजीव कहा गया है । |
| तद् उभयविषयत्वात् तद् अनन्तरम् आस्रवग्रहणम् । | = उन ( जीव अजीव ) दोनोंके संबन्ध होनेसे उनके निकट आस्रवका उपादान किया गया है । |
| तत्पूर्वकत्वात् तद्अनन्तरम् बंधअभिधानम् । | = उस ( आस्रव ) जन्य होनेसे ( आस्रवपूर्वक बंध होनेसे ) फिर बन्ध कहा गया है । |
| संवृतस्य बंध अभावात् तत्प्रत्यनीक प्रतिपत्ति अर्थम् | = संवरके होनेसे बन्धका अभाव होता है अतः उस ( बन्ध ) के प्रतिपक्षीको जतावनेकेलिये |
| तद्-अनन्तर संवरवचनम् । | = उस [ बन्ध ] के लगता ही संवर कहा है |
| संवरे सति निर्जरा—उपपत्तेः तद् अन्तिके निर्जरावचनम् | = क्योंकि संवर होनेपर निर्जराकी प्राप्ति होती है [ अतः ] उसके निकटमें निर्जराका कथन है |
| अंते प्राप्यत्वात् मोक्षस्य अंते वचनम् | = अंतमें प्राप्त होनेसे मोक्षका सबके पीछे कथन है । |
| इह पुण्य-पाप ग्रहण च कर्तव्य नव-पदार्थाः इति | = यहां पुण्य और पापका ग्रहण भी करना चाहिये । नो पदार्थ ऐसे |
| अन्यैः अपि* उक्तत्वात् । न कर्तव्यम् | = और [ आचार्यों ] ने भी कहे हैं । [ उत्तर ] नहिं करना चाहिये । |
| तयोः आस्रवे बंधे च अंतर्भावात् यदि एवम् | = क्योंकि दोनोंको आस्रव और बन्धमें गर्भित किया है । जो ऐसे है तो |

१ । वच्+स्यते ( = भविष्यत् कालका प्रत्यय आत्मनेपदी एक वचन अन्यपुरुष ) = वक्+ष्यते ( टिप्पणी पृष्ठ १४—१५ ) = वक्ष्यते = कहैगा प्रतिष्ठार्थ = कहेंगे । २ संवृत शब्द तीनों लिंगमें आता है इससे लिंग नहीं लिखा है ।

व्यपेक्षया उपात्तलिङ्गसङ्ख्याव्यतिक्रमो न भवति ॥ अयं क्रम आदिसूत्रेऽपि योज्यः ॥ एवमेषामुद्दिष्टानां सम्यग्दर्शनादीनां जीवादीनां च संव्यवहारविशेषव्यभिचारनिवृत्त्यर्थमाह। नामस्थापनाद्रव्यभावतस्तन्न्यासः

व्यपेक्षया ३।१ उपात्त–लिङ्गसङ्ख्या— = अपेक्षासे पाईहुई ( प्राप्त गृहीत ) लिंग संख्याका
व्यति–क्रमः १।१ न भवति ॥ अयं १।१ क्रमः–आदि– = विपर्यय नहीं होता है। यह नियम प्रथम
सूत्रे ७।१ अपि॰ योज्यः १।१ = सूत्रमें भी योग्य लागू हुआ है अर्थात् पहिले सूत्रमें सम्यग्दर्शन ज्ञान चारित्राणि बहुवचन नपुंसक लिंग है और मोक्षमार्गः एकबचन पुलिंग है।
एव एषाम् ६।१ उद्दिष्टानां ६।१ सम्यग्दर्शनादीनाम् ६।१ =इस प्रकार ये कथित सम्यग्दर्शन—सम्यग्ज्ञान—सम्यक्चारित्र।
च जीवादीनां ६।१ संव्यवहार–विशेष =और (=च ) जीवादि (सात तत्त्वों) का लोकव्यवहारमें [अनेकप्रकार] विशेष
व्यभिचार–निवृत्ति–अर्थम् १।१ =दोष ( आता ) है तिनके–निराकरण करनेके लिये ( आचार्य उत्तर सूत्र )
आह T कहते हैं। अर्थात् भिन्न भिन्न मतवाले सम्यग्दर्शनादि तथा जीवादि सात तत्त्वोंका स्वरूप नानाप्रकारसे मानते हैं और उन सम्यग्दर्शनादि और जीवादिकका 'यथार्थ स्वरूप समझे विना अन्यथापन' आता है तिस विशेष व्यभिचार अथवा नानाप्रकारके दोषोंका निराकरण करनेके लिये "नामस्थापना" इत्यादि सूत्र कहा जाता है॥

## नामस्थापनाद्रव्यभावतस्तन्न्यासः ॥ ५ ॥

–स्थापना–द्रव्य–भावतः तद्– =नाम, स्थापना, द्रव्य, और भावसे उन [ सम्यग्दर्शन-ज्ञान-चारित्र जीवादि
न्यासः १ =तत्त्वोंका ] निक्षेप अथवा लोक व्यवहार [ न्यास ] होता है अर्थात्

१ द्रव्य और क्रियाकी अपेक्षा विना ही अपनी इच्छानुसार लोकव्यवहारके लिये किसी पदार्थकी संज्ञा करनेको कहते हैं। जैसे किसी पुरुषका नाम इन्द्रराज है परन्तु उसमें इन्द्रके समान गुण जाति द्रव्य क्रिया कुछ भी

पाठ और अर्थ श्वेताम्बर और दिगम्बर दोनों सम्प्रदायोंमें एकसा है समाधा० पृष्ठ ९, १० सूक्ष्मदृष्टिसे पढ़ो )

## अतद्गुणे वस्तुनि संव्यवहारार्थं पुरुषाकारान्नियुज्यमानं संज्ञाकर्म नाम ।

नहीं है। उसके माता पिताने केवल व्यवहारार्थ नाम रख लिया है। लोकमें ब्रह्मदत्त, कृष्णचन्द्र, बलभद्र, जिनदत्त, हाथीसिंह, रत्नसिंह, मोतीसिंह, इत्यादि नाम रख लेते हैं। गुण जाति द्रव्य क्रियाकी अपेक्षासे ये नाम नहीं रक्खे जाते, इसीको नाम निक्षेप कहते हैं।

[ ख ] धातु, काष्ठ, पाषाण, मिट्टीके चित्रादिक तथा गोटोंके खेलमें घोड़ा हाथी–नृपति–मनुष्य–इत्यादिक तदाकाररूप अथवा अतदाकाररूप मान लेना वा कल्पना कर लेना सो स्थापना निक्षेप है। जो पदार्थ जिस आकारका हो उसको वैसा ही पत्थर काष्ठ मृत्तिकादिका बनाकर उसमें उसीकी स्थापना करनेको तदाकार स्थापना कहते हैं और जिसमें वस्तुका यथार्थ आकार न हो ऐसे किसी भी पदार्थमें किसीकी कल्पना वा स्थापना करनेको अतदाकार स्थापना कहते हैं। जैसे महावीर स्वामीकी वीतरागरूप जैसीकी तैसी शान्तमुद्रायुक्त धातु पाषाणमय प्रतिमाकी प्रतिष्ठा करना यह तदाकार स्थापना है और किसी खेलमें गोटोंमें नृप–ऊंट–अश्व—हाथी इत्यादिकी कल्पना करना सो अतदाकार स्थापना है॥ नाम निक्षेप और स्थापना निक्षेपमें यह भेद है कि पहिलेमें पूज्य अपूज्यका भाव नहीं है दूसरेमें प्रतिष्ठा–आदर और पूज्यबुद्धि होती है।

( ग ) जो भूत भविष्यत् पर्यायकी मुख्यता लेकर वर्तमानमें कहना सो द्रव्य निक्षेप है जैसे भविष्यत्में होनेवाले राजपुत्र, अर्थात् युवराजको राजा कहना अथवा कोई पुरुष जो पहले राजाका मंत्री या अब मंत्री पदसे च्युत कर दिया गया हो उसको अब भी मंत्री महाशय कहके बात चीत करना।

( घ ) जिस पदार्थकी वर्तमानमें जो पर्याय हो उसको उसी रूप कहना सो भाव निक्षेप है जैसे राज्य करता हो उसीको राजा कहना।

### पदच्छेद तथा विभक्त्यर्थसहित इस सूत्रपर सर्वार्थसिद्धिवृत्तिका शब्दशः भाषानुवाद॥

अतद्गुणे ७।१ वस्तुनि ७।१ संव्यवहार-अर्थं १।१ = पदार्थमें वह गुण ( क्रिया–जाति-द्रव्य ) न होने पर लोक व्यवहारके लिये
पुरुषाआकारात् ५।१ नियुज्यमान १।१ = हठसे वा आग्रहसे नियत किया हुआ
संज्ञाकर्म १।१ नाम १।१ = नाम रखना सो नाम ( निक्षेप ) है

व्यपेक्षया उपात्तलिङ्गसङ्ख्याव्यतिक्रमो न भवति ॥ अयं क्रम आदिसूत्रेऽपि योज्यः ॥ एवमेषामुद्दिष्टानां सम्यग्दर्शनादीनां जीवादीनां च संव्यवहारविशेषव्यभिचारनिवृत्त्यर्थमाह। नामस्थापनाद्रव्यभावतस्तन्न्यासः

व्यपेक्षया ३।१ उपात्त–लिङ्गसङ्ख्या— = अपेक्षासे पाईहुई ( प्राप्त ग्रहीत ) लिंग संख्याका

व्यति–क्रमः १।१ न भवति ॥ अयं १।१ क्रमः–आदि– = विपर्यय नहीं होता है। यह नियम प्रथम

सूत्रे ७।१ अपि॰ योज्यः १।१ = सूत्रमें भी योग्य लागू हुआ है अर्थात् पहिले सूत्रमें सम्यग्दर्शन ज्ञान चारित्राणि बहुवचन नपुंसक लिंग है और मोक्षमार्गः एकवचन पुलिंग है।

एव एषाम् ६।१ उद्दिष्टानां ६।३ सम्यग्दर्शनादीनाम् ६।३ = इस प्रकार ये कथित सम्यग्दर्शन–सम्यग्ज्ञान–सम्यक्चारित्र।

च जीवादीनां ६।३ संव्यवहार–विशेष = और (=च) जीवादि (सात तत्वों) का लोकव्यवहारमें [अनेकप्रकार] विशेष

व्यभिचार–निवृत्ति–अर्थम् १।१ = दोष (आता) है तिनके–निराकरण करनेके लिये (आचार्य उत्तर सूत्र)

आह T कहते हैं। अर्थात् भिन्न भिन्न मतवाले सम्यग्दर्शनादि तथा जीवादि सात तत्वोंका स्वरूप नानाप्रकारसे मानते हैं और उन सम्यग्दर्शनादि और जीवादिकका ' यथार्थ स्वरूप माने बिना अन्यथापन ' आता है तिस विशेषव्यभिचार अथवा नानाप्रकारके दोषोंका निराकरण करनेके लिये " नामस्थापना" इत्यादि सूत्र कहा जाता है ॥

## नामस्थापनाद्रव्यभावतस्तन्न्यासः ॥ ५ ॥

नाम–स्थापना–द्रव्य–भावतः तद्– =नाम, स्थापना, द्रव्य, और भावसे उन [ सम्यग्दर्शन-ज्ञान-चारित्र जीवादि

न्यासः १।१ =तत्वोंका ] निक्षेप अथवा लोक व्यवहार [ न्यास ] होता है अर्थात्

[ क ] गुण जाति द्रव्य और क्रियाकी अपेक्षा विना ही अपनी इच्छानुसार लोकव्यवहारके लिये किसी पदार्थकी संज्ञा करनेको नाम निक्षेप कहते हैं। जैसे किसी पुरुषका नाम इन्द्रराज है परन्तु उसमें इन्द्रके समान गुण जाति द्रव्य क्रिया कुछ भी

(१) इस सूत्रका पाठ और अर्थ श्वेताम्बर और दिगम्बर दोनों सम्प्रदायोंमें एकसा है सभाष्य० पृष्ठ ९, १० सूक्ष्मदृष्टिसे पढ़ो)

## अतद्गुणे वस्तुनि संव्यवहारार्थं पुरुषाकारान्नियुज्यमानं संज्ञाकर्म नाम ।

नहीं है। उसके माता पिताने केवल व्यवहारार्थ नाम रख लिया है । लोकमें ब्रह्मदत्त, कृष्णचन्द्र, बलभद्र, जिनदत्त, हाथीसिंह, रत्नसिंह, मोतीसिंह, इत्यादि नाम रख लेते हैं । गुण जाति द्रव्य क्रियाकी अपेक्षासे ये नाम नहीं रक्खे जाते, इसीको नाम निक्षेप कहते हैं।

[ ख ] धातु, काष्ठ, पाषाण, मिट्टीके चित्रादिक तथा गोटोंके खेलमें घोड़ा हाथी–नृपति–मनुष्य–इत्यादिक तदाकाररूप अथवा अतदाकाररूप मान लेना वा कल्पना कर लेना सो स्थापना निक्षेप है। जो पदार्थ जिस आकारका हो उसको वैसा ही पत्थर काष्ठ मृत्तिकादिका बनाकर उसमें उसीकी स्थापना करनेको तदाकार स्थापना कहते हैं और जिसमें वस्तुका यथार्थ आकार न हो ऐसे किसी भी पदार्थमें किसीकी कल्पना वा स्थापना करनेको अतदाकार स्थापनाकहते हैं। जैसे महावीर स्वामीकी वीतरागरूप जैसीकी तैसी शान्तमुद्रायुक्त धातु पाषाणमय प्रतिमाकी प्रतिष्ठा करना यह तदाकार स्थापना है और किसी खेलमें गोटोंमें नृप–ऊट–अश्व—हाथी इत्यादिकी कल्पना करना सो अतदाकार स्थापना है ॥ नाम निक्षेप और स्थापना निक्षेपमें यह भेद है कि पहिलेमें पूज्य अपूज्यका भाव नहीं है दूसरेमें प्रतिष्ठा–आदर और पूज्यबुद्धि होती है।

( ग ) जो भूत भविष्यत् पर्यायकी मुख्यता लेकर वर्तमानमें कहना सो द्रव्य निक्षेप है जैसे भविष्यत्में होनेवाले राजपुत्र, अर्थात् युवराजको राजा कहना अथवा कोई पुरुष जो पहले राजाका मंत्री था अब मंत्री पदसे च्युत कर दिया गया हो उसको अब भी मंत्री महाशय कहके बात चीत करना।

( घ ) जिस पदार्थकी वर्तमानमें जो पर्याय हो उसको उसी रूप कहना सो भाव निक्षेप है जैसे राज्य करता हो उसीको राजा कहना।

### पदच्छेद तथा विभक्त्यर्थसहित इस सूत्रपर सर्वार्थसिद्धिवृत्तिका शब्दशः भाषानुवाद ॥

अतद्गुणे ७।१ वस्तुनि ७।१ संव्यवहार-अर्थं १।१ = पदार्थमें वह गुण ( क्रिया–जाति-द्रव्य ) न होने पर लोक व्यवहारके लिये
पुरुषाकारात् ५।१ नियुज्यमानं १।१ = हठसे वा आग्रहसे नियत किया हुआ
संज्ञाकर्म १।१ नाम १।१ = नाम रखना सो नाम ( निक्षेप ) है

जगत्पसहायवकीलकृत पदच्छेद और विभक्त्यर्थसहित सर्वार्थसिद्धिका शब्दशः हिंदी अनुवाद । अध्याय १ सूत्र ५

काष्ठपुस्तचित्रकर्माक्षनिक्षेपादिषु सोऽयमिति स्थाप्यमाना स्थापना । गुणैर्द्रोष्यते गुणान्द्रोष्यतीति वा द्रव्यम् । वर्तमान तत्पर्यायोपलक्षितं द्रव्यं भावः ॥ तद्यथा । नामजीवः, स्थापनाजीवः,

| | |
|---|---|
| काष्ठ–पुस्त-चित्रकर्म-अक्ष निक्षेपादिषु $^{१}_{७}$ | = काठ, पुस्तक, मूरत बनाने ( = चित्रकर्म ) और फासा फेंकने आदिमें |
| सः $^{१}_{१}$ अयम् $^{१}_{१}$ इति * स्थाप्यमाना $^{११}_{१}$ | = वह ( = सः ) यह है ऐसे संस्थापन, आरोपण वा कल्पना करना |
| स्थापना $^{११}_{१}$ ( न्यासः $^{१}_{१}$ ) गुणैः $^{१}_{३}$ द्रोष्यते T | = ( सो ) स्थापना ( निक्षेप ) है । गुणोंकरि ( जो ) परिणाया जायगा वा प्राप्त किया जायगा [ ऐसा द्रव्य है |
| वा* गुणान् $^{१}_{२}$ द्रोष्यति T इति * द्रव्यम् $^{१११}_{१}$ | = ( सो द्रव्य है ) अथवा [ = वा ] गुणोंको ( जो ) परिणवैगा प्राप्त होगा |
| वर्तमान-तत्-पर्याय-उपलक्षित $^{१११}_{१}$ द्रव्य $^{१११}_{१}$ | = उपस्थित वा विद्यमान वही ( उसी ही ) पर्यायसहित द्रव्य |
| भावः $^{१}_{१}$ तद्यथा * नामजीवः $^{१}_{१}$ स्थापनाजीवः $^{१}_{१}$ | = सो भाव ( निक्षेप=न्यास ) है । जैसे नाम जीव, स्थापना जीव, |

( १ ) क—गुणपर्ययवद्द्रव्यम् ( तत्त्वार्थसूत्र अध्याय ५ सूत्र ३८ ) गुण और पर्यायसयुक्त द्रव्य है ॥ सूत्र ५ में गुणको प्रधानकरि द्रव्य की परिभाषा दी है और भविष्यत्काल ( लृट् ) के कर्मणि प्रधान और कर्तरि प्रधानमें है अर्थात् द्रु भ्वादि प्रथम गणका धातु है इसको गुण संज्ञक होनेसे द्रो हो जाता है स्यते–भविष्यत्काल ( लृट् लकार ) का कर्मणि प्रधान प्रत्यय है और स्यति भविष्यत्काल ( लृट् लकार ) का कर्तरि प्रधान प्रत्यय है । द्रो+स्यते । द्रो+स्यति । स का परिवर्तन ष में टिप्पणी पृष्ठ १५ से लेकर द्रोष्यते ( प्राप्त किया जायगा ) द्रोष्यति ( प्राप्त होगा ) रूप हुए । ( ख )—इस सूत्रकी टिप्पणी २ में भी गुणको मुख्य मानकरि द्रव्यकी परिभाषा भूतकृदन्तमें ( जो धातुमें त निष्ठा प्रत्यय जोडनेसे बनता है ) दी है हमारी समझमें यहाँपर सामान्यभूतकालके अर्थमें भूतकृदन्तको लिया है ॥ गुणैर्गुणान्वा द्रुतं गत प्राप्तमिति द्रव्यमित्यप्यधिकः पाठ. पुस्तकान्तरे दृश्यते ॥

गुणैः $^{१}_{३}$ द्रुतं $^{१}_{१}$ ॥ गत प्राप्तम् $^{१११}_{१}$ इति द्रव्यम् =गुणोंकरि जो प्राप्त (=द्रुत–गत ) किया गया ऐसा द्रव्य है

वा गुणान् $^{१११}_{२}$ द्रुत $^{१११}_{१}$ गतं $^{१११}_{१}$ प्राप्तम् $^{१११}_{१}$ = अथवा गुणोंको जिसने प्राप्त किया ( द्रुत–गत ) ऐसा द्रव्य है ॥

अपि अधिकः $^{१}_{१}$ पाठः $^{१}_{१}$ पुस्तकान्तरे $^{१११}_{७}$ दृश्यते इति = इसप्रकार भी अधिक पाठ अन्य पुस्तकोंमें देखा गया है ॥

( ग )—अध्याय ५ सूत्र २ की वृत्तिमें "यथास्वं पर्यायै द्रूयन्ते द्रवन्ति वा तानि द्रव्याणि" यहां पर्यायको मुख्य मानकर वर्तमान कालमें द्रव्य की परिभाषा है ॥ स्वरूपके अनुसार पर्यायोंकरि प्राप्त किये जाते हैं अथवा जो पर्यायोंको प्राप्त होते हैं वे द्रव्य हैं इस प्रकार द्रव्यकी परिभाषा गुणको मुख्य और पर्यायको प्रधान करि भूत भविष्यत् वर्तमान तीनों क्रियायोंमें कही है ॥

**द्रव्यजीवो भावजीव इति चतुर्धा जीवशब्दार्थो न्यस्यते ॥ जीवनगुणमनपेक्ष्य यस्य-कस्यचिन्नाम क्रियमाणं नामजीवः। अक्षनिक्षेपादिषु जीव इति वा मनुष्यजीव इति वा व्यवस्थाप्यमानः स्थापनाजीवः॥**

| | |
|---|---|
| द्रव्यजीवः [१।१] भावजीवः [१।१] इति चतुर्धा * | = द्रव्यजीव, भावजीव ऐसे चार प्रकार |
| जीव शब्द अर्थः [१।१] न्यस्यते [T] जीवनगुणम् [२।१] | = जीव शब्दका अर्थ स्थापित वा निक्षेप किया जाता है। जीवन गुणकी |
| अनपेक्ष्य। यस्य [६।१] कस्याचित्* नाम [१।१।१] | = अपेक्षा न करके जिस किसीका नाम |
| क्रियमाण [१।१।१] नामजीवः [१।१] | = रक्खा गया वा किया गया सो नाम जीव ( निक्षेप ) है जैसे—किसीने अपने कार्यालयका नाम जीव रख लिया इस अवस्थामें पत्र सूचना इत्यादि सर्व उसी 'जीव' कार्यालयमें आवेंगे यद्यपि उस कार्यालयमें जीवन गुण नहीं पाया जाता है। इस संज्ञाका नाम जीव कहेंगे ॥ |
| वो* अक्षनिक्षेप आदिषु [७।१] जीवः [१।१] इति | = फांसाके फेंकने आदिमें जीव ऐसा |
| व्यवस्थाप्यमानः [१।१] स्थापनाजीवः [१।१] | = आरोपण किया हुआ (= व्यवस्थाप्यमान ) सो स्थापना जीव है ( जैसे किसी गोटमें जो जड़ पदार्थ है यह स्थापना कर ली कि इसको प्रत्येक व्यवहारमें 'जीव' कहेंगे ) |
| वा [ अक्षनिक्षेपादिषु [७।१] ] मनुष्यजीवः [१।१] | = अथवा फांसाके फेंकने आदिमें ( किसी गोटमें विशेष रूपसे ) मनुष्य जीव |
| इति व्यवस्थाप्यमानः स्थापनाजीवः [१।१] | = ऐसी स्थापना करना सो स्थापना जीव निक्षेप है [ जैसे किसी गोटको जब काममें लाया जावै तब कहा जावै कि यह मनुष्य जीव है यद्यपि यह गोट जड है ] |

( १ ) न्यस्यते -'यह शब्द = नि + अस् + य + ते—अस् = फेकना दिवादि चतुर्थ गणके सकर्मक परस्मैपद धातुमें कर्मणि प्रधान य प्रत्यय जोड़कर पीछे ते वर्तमानकाल अन्य पुरुष एक वचन आत्मनेपदी क्रियाका प्रत्यय लगा देनेसे बनता है। अस् = होना अदादिगण अकर्मक भी धातु है इसमें य प्रत्यय यहां नहीं लगाया है ॥

द्रव्यजीवो द्विविधः । आगमद्रव्यजीवः । नोआगम द्रव्यजीवश्चेति ॥ तत्र जीवप्राभृतज्ञायी मनुष्य-जीवप्राभृतज्ञायी वा अनुपयुक्त आत्मा आगमद्रव्यजीवः ॥ नोआगमद्रव्यजीवस्त्रेधा व्यवतिष्ठते । ज्ञायकशरीर–भावि–तद्व्यतिरिक्तभेदात् ।

---

द्रव्यजीवः १ । द्विविधः १¹ आगमद्रव्यजीवः १¹ = द्रव्य जीव दो प्रकार है आगम द्रव्यजीव

च * नोआगमद्रव्यजीवः १¹ इति * तत्र * = और ( = च ) नो आगम द्रव्यजीव इस प्रकार हैं । तहां

जीव–प्राभृत–ज्ञायी १¹ = जीवके कथनके शास्त्रको ( प्राभृत जैसे गोम्मट्टसारमें जीवकांडको ) जाननेवाला

अन्-उपयुक्तः १ । आत्मा १¹ आगम द्रव्यजीवः १ । = उपयोगरहित चेतन आगमद्रव्यजीव है अर्थात् जिस कालमें उस जीवके कथनके आगमको जाननेवाले आत्माका ( उस शास्त्रमें ) ध्यान वा चिंतवन हो उस कालमें उस आत्माको आगम द्रव्यजीव कहते हैं ।

वा मनुष्य–जीव–प्राभृत– = अथवा [ विशेषरूपसे ] वह आगम जिसमें मनुष्यके जीवका कथन हो

ज्ञायी १¹ = उसका ज्ञाता [ = ज्ञायिन् । इस मनुष्य जीव प्राभृतमें ]

अनुपयुक्तः १¹ आत्मा १¹ आगम द्रव्यजीवः १¹ = उपयोगरहित–लक्ष्यरहित [ जिस समय हो ] सो आगमद्रव्यजीव है

नोआगम द्रव्यजीवः १¹ त्रेधा * ज्ञायकशरीर– = नोआगमद्रव्य जीव तीन प्रकार ज्ञायक शरीर

भावि–तद्व्यतिरिक्त–भेदात् ५ । व्यवतिष्ठते T = भावि, तद्व्यतिरिक्त भेदसे व्यवस्थित हैं वा विशेषकरि विद्यमान हैं

---

( १ ) विसर्गके पीछे त्र अथवा थ आवे तो वह विसर्ग श् में पलट आता है ( जैसे जीव चेति = जीवश्चेति ) ष् अथवा श् आवे तो वह विसर्ग स् में और ट् वा ठ् आवे तो ष् में क्रमसे पलट जाता है जैसे जीव' त्रेधा = जीवस्त्रेधा । रामः टीकते = रामष्टीकते ॥ ( २ ) व्यवतिष्ठते स्था भ्वादि प्रथम गणका परस्मैपद धातु है । इस धातुको जब प्रयोगमें आती है तो बिना किसी व्याकरणके नियमके 'तिष्ठ' हो जाता है भ्वादिः गणका अ विकरण है ति परस्मैपद, अन्यपुरुष एकवचन वर्तमान कालकी क्रियाका चिन्ह जगानेसे तिष्ठति = ठहरता है परन्तु अब उपसर्ग लगानेसे, अथवा वि+अव दोनों उपसर्ग जगानेसे यह आत्मनेपदी हो आते हैं और अवतिष्ठते व्यवतिष्ठते रूप बन जाते हैं ते आत्मनेपद, अन्य पुरुष, एकवचन वर्तमान कालकी क्रियाका प्रत्यय है ॥

तत्र ज्ञातुर्यच्छरीरं त्रिकालगोचरं तज्ज्ञायकशरीरम् । सामान्यापेक्षयानोआगमभाविजीवो नास्ति । जीवनसामान्यस्य सदापि विद्यमानत्वात् ॥

| | |
|---|---|
| | = अर्थात् ज्ञायक शरीर नोआगम द्रव्य जीव [ २ ] भावी नोआगम द्रव्यजीव [ ३ ] तद् व्यतिरिक्त नोआगम द्रव्यजीव ये भेद हैं। |
| तत्र * ज्ञातुः ६।१ यत् १।१।१ शरीरं १।१।१ त्रि- | = तहां ज्ञाताका जो [ = यत् ] शरीर तीन [ भूत-भविष्यत्-वर्तमान ] |
| काल-गोचरं १।१।१ तत् १।१।१ ज्ञायकशरीरम् १।१।१ | = कालसंबंधी [ = कालगोचर ] वह ज्ञायक शरीर [ नोआगमद्रव्य जीव ] है भावार्थ—जीवके कथनके शास्त्रके ज्ञाता ( पुरुष ) का शरीर जो पूर्वपर्याय में वा पूर्व जन्ममें था तिसको छोड़कर आया सो शरीर भूतज्ञायकशरीर नोआगम द्रव्य जीव है। [ २ ] और जिस शरीरसे जीवके कथनके शास्त्रको अथवा सम्यग्दर्शनादिकके आगमको जानता है सो वर्तमान ज्ञायकशरीर नो-आगम द्रव्य जीव है। ( ३ ) जीवके कथनके शास्त्रका ज्ञाता पुरुष अथवा सम्यग्दर्शनादिके आगमका ज्ञाता पुरुष जिस शरीरको भविष्यत् कालमें धारण करेगा उस शरीरको भावी वा भविष्यत् ज्ञायक शरीर नो आगम-द्रव्य जीव कहते हैं। |
| सामान्यअपेक्षया ३।१ नोआगमभाविजीवः १।१ नास्ति | = सामान्य वा विशेष रहित अपेक्षासे नो आगम भावी द्रव्यजीव नहीं है अर्थात्-सामान्य विधानसे शास्त्रका ज्ञाता भविष्यतमें होनेवाला जीव |
| जीवनसामान्यस्य ६।१।१ सदापि* विद्यमानत्वात् ५।१ ॥ | = नहीं हो सक्ता है) क्योंकि ( जीवके ) जीवन-सामान्य सदा ही विद्यमान रहता है अथवा जीव जीवन भावकरि सदैव उपस्थित रहता है। |

( १ ) यत्—त्के पश्चात् च्-छ्-स्-झ्-ञ् मेंसे कोई अक्षर आवे तो इसका परिवर्तन च् में होजाता है जैसे तत्+छद्मस्थेषु = तच्छद्मस्थेषु; यत् * शरीर यच्छरीरं । अष्टाध्यायी ८-४-४० । तत् ज्ञायक = तज्ज्ञायक टिप्पणी पृष्ठ १५ देखो । ( ) जब किसी शब्द वा रूपके

विशेषापेक्षया त्वस्ति गत्यन्तरे जीवो व्यवस्थितो मनुष्यभवप्राप्तिं प्रत्यभिमुखो मनुष्यभाविजीवः। तद्व्यतिरिक्तः कर्मनोकर्मविकल्पः॥

| | |
|---|---|
| विशेष–अपेक्षया ३।१ (तु नोआगमभाविजीवो) | =परंतु विशेष अपेक्षासे [ नोआगम भावी द्रव्यजीव ] |
| अस्ति गति+अन्तरे ७।१।१ जीवः १।१ व्यवस्थितः १।१ | =होता है। [ जैसे कोई ] जीव जो अन्यगतिमें विद्यमान है |
| मनुष्यभवप्राप्तिं २।१ प्रति * अभिमुखः १।१ | =( और ) नर भव पानेके लिये उपस्थित ( सन्मुख ) है ( उसको उस ही अन्य गतिमेंही मनुष्य कहना सो ) |
| मनुष्य–भावि–जीवः १।१ | =मनुष्यभावी [ नो आगम द्रव्य ] जीव है [ इस नोआगमद्रव्य जीव निक्षेपमें जीव तत्त्वके ज्ञानकी अपेक्षा नहीं है ] |
| तद्— | =उन [ दोनों ज्ञायक शरीर नोआगम द्रव्य जीव निक्षेप और |
| व्यतिरिक्तः १।१ | =भावी नोआगम द्रव्य जीव निक्षेप ] से भिन्न वा पृथक् [ नो आगमद्रव्य जीव निक्षेप ] अर्थात् तद्व्यतिरिक्त व नोआगम द्रव्यजीव॥ |
| कर्म–नोकर्म–विकल्पः १ | =कर्म, नोकर्म दो भेदरूप है अर्थात् सामान्य जीव अपेक्षासे तो किसी कर्मके उदयसे जीव नहीं होता है और विशेष जीव अपेक्षा मनुष्य नामा नामकर्म के द्रव्यरूपकर्म वर्गणाओंको मनुष्य नाम तद्व्यतिरिक्त नो आगम द्रव्य मनुष्य जीव कहते हैं और ( २ ) मनुष्य आहारादिक |

अतमें क्-ख् ग् घ। च्-छ्-ज् झ। ट्-ठ्-ड्-ढ्। त्-थ्-द् ध्। प्-फ्-ब् भ मेंसे कोई एक अक्षर विद्यमान हो और श। इन बीस अक्षरोंमेंसे किसीके पश्चात् हो और इस श् के परे-पीछे कोई स्वर य्-र्-ल् -व्-श्-ङ्-ञ्-ण्-न्-म् हो तो यह श् विकल्पकरिके छ। में पलट जाता है जैसे यत् वा यच्+ शरीरं। =यच्छरीर। ( १ ) मनुष्यभावी =भविष्यत् समयमें होनेवाला मनुष्य। ( २ ) प्रतिअव्ययके पहिले जो संज्ञा आती है वह द्वितीया विभक्तिमें होती है जसे प्राप्तिम् —प्रति।

भावजीवो द्विविधः। आगमभावजीवो नोआगम भावजीवश्चेति। तत्र जीवप्राभृतविषयोपयोगाविष्टो मनुष्यजीव प्राभृतविषयोपयोगयुक्तो वा आत्मा आगम भावजीवः। जीवनपर्यायेण मनुष्य जीवत्वपर्यायेण वा समाविष्ट आत्मा नोआगम भावजीवः॥

| | |
|---|---|
| | करता है तिनसे शरीर वृद्धिको प्राप्त होता है यह नोकर्म है इसलिये आहारादिक तद्व्यतिरिक्तका दूसरा भेद नोकर्म द्रव्य जीव है |
| भावजीवः १।१ द्विविधः १।१ आगमभावजीवः १।१ | =भावजीव ( निक्षेप ) दो प्रकार है। आगमभावजीव ( निक्षेप ) |
| च नोआगम भावजीवः १।१ इति अत्र | =और ( =च ) नोआगम भावजीव ( निक्षेप ) ऐसे हैं। तहां |
| जीव–प्राभृत–विषय– | =जीवके ( कथनका ) शास्त्रके अभिधेय (=विषय ) वा वाच्य अर्थ [ विषयके ] |
| उपयोग–आविष्टः १।१ | =चिंतवन आदि व्यापारमें ( =उपयोग) लगा हुआ अथवा लिप्त ( आविष्ट |
| आत्मा १।१ आगम भावजीवः १।१ | =आत्मा ( सो ) आगम भावजीव ( निक्षेप ) है |
| वा मनुष्य जीव–प्राभृत विषय– | =वा [ विशेष अपेक्षासे ] मनुष्य जीवके [ कथनका ] शास्त्रके अभिधेय |
| उपयोगयुक्तः १।१ आत्मा १।१ आगम भावजीवः १।१ | =उपयोगसहित चेतना सो मनुष्य आगम भाव जीव [ निक्षेप ] है |
| जीवन–पर्यायेण ३।१ समाविष्टः १।१ आत्मा १।१ | =जीवन पर्यायकरि संयुक्त [ =समाविष्ट ] चेतना |
| नो आगमभाव जीवः १।१ | =सो नोआगम भाव जीव [ निक्षेप ] हैं |
| वा मनुष्य जीवत्व–पर्यायेण ३।१ समाविष्टः १।१ | =अथवा [ विशेष अपेक्षाकरि ] मनुष्य जीवन पर्यायकरि संयुक्त [ आविष्ट] |
| आत्मा १।१ नोआगम भावजीवः १।१ | =चेतना सो मनुष्य नोआगम भाव जीव [ निक्षेप ] है॥ |

| | |
|---|---|
| १ औदारिक—वैक्रियिक—आहारक—शरीर | =औदारिक, वैक्रियिक, आहारक शरीर |
| त्रयस्य ६।१।१।१ च षट्पर्याप्तीनां ६।१ | =तीनोंके और छह ( आहार–शरीर–इन्द्रिय–श्वासोच्छ्वास भाषा मन ) पर्याप्तियोंके |
| योग्य—पुद्गलानाम् ६।१ आदानं १।१।१।१ नोकर्म १।१।१।१ | =योग्य पुद्गल परमाणुओंका ग्रहण करना नोकर्म है॥ |

एवमितरेषामपि पदार्थानामजीवादीनां नामादिनिक्षेपविधिर्नियोज्यः । स किमर्थः ? अप्रकृतनिराकरणाय प्रकृतनिरूपणाय च ॥ निक्षेपविधिना नामशब्दार्थः प्रस्तीर्यते ॥

| | |
|---|---|
| एवम् इतरेषाम् १ । और अजीवादीनाम् १ । | = इसप्रकार अन्य भी अजीवादिक |
| पदार्थानाम् १ नाम–आदि–निक्षेप–विधिः १ | = पदार्थोंके नामादि निक्षेप विधि |
| नियोज्यः १ । | = लगालेनी चाहिये । वह [ निक्षेप विधि ] किस प्रयोजनके लिये है ? |
| सः १ किमर्थः ११ | = [ उत्तर ] प्रकरणरहित [ के कथन ] को पृथक् करनेके लिये |
| अप्रकृत–निराकरणाय ४११ | = और जिसका विषय है उसको कहनेके लिये [ अर्थात् लोकव्यवहार अभिप्रायके अनुकूल, और उचित प्रकारसे चलानेकेलिये जिस वस्तुका जो वाच्य [ अर्थ ] प्रकरणमें है जिस रूपमें उपयोगी है उसका वही अर्थ प्राप्त हो, उसके विरुद्ध न हो यह निक्षेपादि विधि ] है |
| च प्रकृत–निरूपणाय ४११ । | |
| निक्षेपविधिना ३ । नामशब्दार्थः ३ । प्रस्तीर्यते T | = निक्षेप विधि करि नाम वा संज्ञा शब्दोंका अर्थ विस्तृत किया गया है । अर्थात् इस निक्षेप विधिसे व्याकरणके अनुसार जो नाम अथवा संज्ञा शब्द हैं उनके अभिप्रायका बखान वा वर्णन किया गया है नाम शब्दार्थके अतिरिक्त अन्य शब्दोंके अर्थोंके विवरण वा प्रस्तारसे यह निक्षेप विधि लागू नहीं है ॥ |

[ १ ] किमर्थः । किमर्थम् ये दोनों समासरूपमें ॥ इनमें ( किम् अर्थः और किम्–अर्थम् ) ऐसे प्रत्येकके साथ १ो २ विभक्ति नहीं पो सक्ती वरन एक एक अर्थात् किमर्थः प्रथमा विभक्ति एकवचन पुल्लिंग है और किमर्थम् प्रथमा विभक्ति एक वचन नपुंसक लिंग समझा जावेगा

( २ ) प्रस्तीर्यते—स्तृ–स्वादि–और क्र्यादि–उभयपदी–सकर्मक सेट धातु है ऋतः १ इत् १ धातोः १ (ऋतः इद्धातो अष्टाध्यायी ७-१-१००) ऋकारान्त धातु अङ्गको इकारादेश हो ॥ इस इ के पश्चात् र् ( उरण् रपरः १-१-५१ ) सूत्रसे आजाता है ॥ अतः स्तृ = स्तिर् । हल व्यंजन परे हो तो और इ–उ जिस धातुके अंतमें हो तो उस धातुका उपधा ( = अंत अक्षरसे पहिलेका ) इ-उ दीर्घ हो जाता है ८ २-७७ । अतः स्तिर स्तीर् प्र उपसर्ग, य कर्मणि प्रत्यय, ते अन्य पुरुष, एक वचन, आत्मनेपदी, वर्तमान क्रियाका प्रत्यय लगाकर प्रस्तीर्यते बना ॥

तच्छब्दग्रहणं किमर्थम्? सर्वसङ्ग्रहार्थम्। असति हि तच्छब्दे सम्यग्दर्शनादीनां प्रधानानामेव न्यासेनाभिसम्बन्धः स्यात्। तद्विषयभावेनोपगृहीतानामप्रधानानां जीवादीनां न स्यात्।

| | |
|---|---|
| निक्षेप-विधिना ३।१ नामादिशब्द- अर्थः १।१ प्रस्तीर्यते T | = निक्षेप विधिसे नाम-स्थापना-द्रव्य भाव शब्दोंसे [ परस्पर ] = जो प्रयोजन-अभिप्राय है वह विस्तृत किया जाता है, विवरण किया जाता है अर्थात् ऐसा है कि लोकव्यवहारमें कोई मनुष्य नामको भाव समझ जाय तथा नामको स्थापना समझ जाय और स्थापनाको भावादिक जान जाय इत्यादि व्यभिचार दूर करनेके लिये और यथार्थ समझानेके लिये यह निक्षेप विधि है।¹ द्रव्यार्थिक नयसे तो नाम निक्षेप, स्थापना निक्षेप, द्रव्य निक्षेप हैं। पर्यायार्थिक नयसे भाव निक्षेप है |
| तद्-शब्द-ग्रहणं १।१ किमर्थम् १।१। सर्व-सङ्ग्रह-अर्थम् १।१। | = [इस सूत्रमें] तद् शब्दका प्रयोग किस लिये है? सब = [ सम्यग्दर्शनादिक तीन और जीवादि सात तत्त्वों ] के समुच्चयके लिये [ तद् ] है |
| असति ७।१ हि ＊ तद्-शब्दे ७।१ सम्यग्दर्शन- | = क्योंकि ( हि-इस सूत्रमें ) तद् शब्दके न होनेपर सम्यग्दर्शन |
| आदीनां ६।१ प्रधानानाम् ६।१ एव ＊ न्यासेन ३।१ | = आदि [ तीन ] मुख्योंका ही न्यास ( = निक्षेप ) शब्दसे |
| अभिसम्बन्धः १।१ स्यात् T | = संयोग वा ग्रहण होता [ जीवादिक सात तत्त्वोंके ग्रहण करनेसे रह जाते ] |
| तद्-विषयभावेन ३।१ उपगृहीतानां ६।१ | = उन ( सम्यग्दर्शन ज्ञानचारित्र ) के प्रकरण भावकरि स्वीकृत |
| अप्रधानानाम् ६।१ जीवादीनाम् ६।१ | = गौण जीवादि सात तत्त्वोंका |
| न्यासेन ३।१ अभि सम्बन्धः १।१ न स्यात् T | = ( सूत्रमें तद् शब्द न लाते तो न्यास शब्दसे ग्रहण वा सम्बन्ध ) न होता अर्थात् तद् शब्द सूत्रमें न लाते तो सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्रका तो न्यास-निक्षेप-वा लोकव्यवहार ठहरता परन्तु जीवादि सात तत्त्वोंका निक्षेप न ठहरता |

(१) कहीं कहीं पर "नाम शब्द, के स्थानमें नामादि शब्द ऐसा पाठ है॥ वहां पर कोई ऐसा अर्थ लेते हैं॥ हमने दो प्रकारके अर्थ लिख दिये हैं॥

तच्छब्दग्रहणे पुनः क्रियमाणे सति सामर्थ्यात्प्रधानानामप्रधानानां च ग्रहणं सिद्धं भवति ॥ एवं नामादिभिः प्रस्तीर्णानामधिकृतानां तत्त्वाधिगमः कुतः ? इत्यत इदमुच्यते ।

पुनः तद्-शब्द-ग्रहणे ७।१।१। क्रियमाणे ७।१।१। सति ७।१।१ =और [ =पुनः ] तद् शब्दके ग्रहण किये जानेपर [ उस तद् शब्दकी ] सामर्थ्यात् ५।१।१ प्रधानानाम् ६।१।३ अप्रधानानां च =शक्तिसे मुख्य [ सम्यग्दर्शनादि ] का और गौण ( सप्त तत्त्वों ) का ग्रहणं १।१।१ सिद्धं १।१।१ भवति एवं नामादिभिः ३।१।३ =ग्रहण सिद्ध हो जाता है । इसप्रकार नामादि निक्षेप करि प्रस्तीर्णानाम् ६।१।३। अधिकृतानां ६।१।३ तत्त्व- =प्रकरण वालोंके ( विस्तारका सम्यग्दर्शनादि और सात तत्त्वोंका ) यथार्थ अधिगमः १।१ कुतः इति अतः इदम् १।१।१। उच्यते =ज्ञान ( अधिगम ) क्योंकर होता है इसलिये यह [ सूत्र ] कहा जाता है कि

प्रमाणनयैरधिगमः ॥ ६ ॥

प्रमाण—नयैः ३।१ =सूत्रार्थ प्रत्यक्ष परोक्ष प्रमाणोंसे और द्रव्यार्थिक पर्यायार्थिक नयोंसे
अधिगमः १ =( उक्त सम्यग्दर्शनादि और जीवादि सात तत्त्वोंके स्वरूपका ज्ञान) होता है।

पदच्छेद तथा विभक्त्यर्थसहित इस सूत्रपर सर्वार्थसिद्धिवृत्तिका शब्दशः भाषानुवाद ।

( १ ) इस सूत्रकी टिप्पणीमें प्रस्तीर्णको हम प्रमाणित कर चुके हैं ॥ भूत कृदन्तका त लगानेसे प्रस्तीर्त हुआ ॥ रेफ और दकारसे परे (रदाभ्याम् ॥ ) निष्ठा ( भूत कृदन्त ) के त कारके स्थानमें ( =निष्ठात ॥ ) न (= नः ॥ ) आदेश हो और पहिलेकी ( =पूर्वस्य ) दकारके स्थान में ( दः ॥ ) भी (=च ) ( नकारका आदेश ) हो इसलिये प्रस्तीर्न हुआ और भिद्+त=भिन्+न हुआ ॥ ( देखो अष्टाध्यायी रदाभ्यां निष्ठातो नः पूर्वस्य च दः ८।२।४२ ) यदि न् उसही शब्दमें ऋ—र्—ष् के पश्चात् आवे तो इस न्का ण् हो जाता है । यदि कोई स्वर और य्-र्-व्-ह् । कु ख्-ग् घ्-ङ् । प्-फ्-ब् स म् मेंसे कोई अक्षर इस न् और ऋ र्-अथवा ष् के मध्य आजावे तौ भी उक्त परिवर्तन हो जावैगा ( जैसे शरीराणि—कार्माणि नारकाणाम् इत्यादि ) परन्तु पदान्तमें न् होनेसे यह परिवर्तन न होगा जैसे नरान् ॥ इसलिये प्रस्तीर्ण हुआ प्रस्तीर्णानाम् षष्ठी बहुवचन नपुंसक लिंग है और प्रस्तीर्णाम् नपुसक लिंग है एकवचन है

( २ ) इस सूत्रका पाठ और अर्थ सामान्य अपेक्षासे एकसा है ।

नामादिनिक्षेपविधिनोपाक्षिप्तानां जीवादीनां तत्त्वं प्रमाणाभ्यां नयैश्चाधिगम्यते । प्रमाणनया वक्ष्यमाणलक्षणविकल्पाः । तत्र प्रमाणं द्विविधम् । स्वार्थं परार्थं च । तत्र स्वार्थं प्रमाणं श्रुतवर्ज्यम् । श्रुतं पुनः स्वार्थं च भवति परार्थं च ।

| | |
|---|---|
| नामादि-निक्षेप विधिना ३।१ उपाक्षिप्तानां ६।३ | =नाम–स्थापना द्रव्य भाव निक्षेप विधानसे अंगीकृत वा स्वीकृत |
| जीवादीनां ६।३ । तत्त्वं १।१ प्रमाणाभ्यां ३।२ | =जीवादिकोंका यथार्थ स्वरूप (=तत्त्वं) प्रत्यक्ष परोक्ष प्रमाणोंसे |
| च* नयैः ३।३ अधिगम्यते T । प्रमाण– | =और ( द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक ) नयोंसे जाना जाता है । प्रमाण |
| नयाः १।३ वक्ष्यमाणलक्षणविकल्पाः १।३ | =और नय आगे कहे जानेवाले लक्षण और भेदसंयुक्त हैं |
| तत्र प्रमाणं १।१ द्विविधम् १।१ स्वार्थं १।१ च | =तहां प्रमाण दो प्रकार हैं । स्वार्थ और |
| परार्थं १।१ तत्र स्वार्थं प्रमाणं १।१ श्रुतवर्ज्यं १।१ | =परार्थ । तहां स्वार्थ प्रमाण श्रुत (=वचन) रहित है अर्थात् |
| | =मतिज्ञान अवधिज्ञान मनःपर्ययज्ञान और केवलज्ञान स्वार्थरूप ही हैं |
| पुनः श्रुतं १।१ स्वार्थं १।१ च*भवति T | =और (पुनः) श्रुतज्ञान स्वार्थ (=ज्ञानरूप) होता है (=भवति) |
| परार्थं १।१ च भवति | =और (=च) परार्थ (अर्थात् वचनरूप) भी (=च) होता है [भवति] |

(१) "जीवादीना" शब्द लानेसे यह न समझलेना चाहिये कि प्रमाण और नयोंसे जीवादिक सात तत्त्वोंका ही ज्ञान होता है सम्यग्दर्शनादि तीनका ज्ञान नहीं होता है । हमारी समझमें जीवादीनां वाक्यके पहले सम्यग्दर्शनादीनां वाक्य रह गया है और पाठ "सम्यग्दर्शनादीनां जीवादीनां" होना चाहिये सम्यग्दर्शनादीनां प्रधान होनेसे जीवादीनां वाक्यसे प्रथम होना चाहिये अथवा यों समझ लो कि जीवादीनांमें सम्यग्दर्शन ज्ञान चारित्र और सातों तत्व ऐसे दशों गर्भित हैं जैसा कि इसी सूत्रके नीचे दी हुई तत्वार्थराजवार्तिककी पंक्तिसे प्रगट है । "प्रमाणनयास्तेऽधिगमो भवति सम्यग्दर्शनादीनां जीवादीनां=सम्यग्दर्शन आदिका ( और ) जीवादिका प्रमाण और नय तिनकरि ज्ञान होता है ।

(२) कहीं कहीं "प्रमाणेभ्यः" पाठ है वहां पांच ज्ञान लेने और यह पचमी विभक्ति बहुवचन नपुसक लिंग है ।

(३) गम् भ्वादि प्रथम गण-परस्मैपद धातु जाना अर्थमें है अधि उपसर्ग लगानेसे परस्मैपदी ही बना रहता है । अधिगम्=जानना । य कर्मणि प्रत्यय और ते वर्तमानकालकी क्रिया अन्यपुरुष-एकवचन-आत्मनेपदी लगानेसे अधि+गम्+य+ते=अधिगम्यते रूप ( जाना गया है ) इस अर्थमें बन जाता है ॥

ज्ञानात्मकं स्वार्थम्। वचनात्मकं परार्थम्॥ तद्विकल्पा नयाः॥ अत्राह। नयशब्दस्य अल्पान्तरत्वात् पूर्वनिपातः प्राप्नोति। नैष दोषः। अभ्यर्हितत्वात्प्रमाणस्य तत्पूर्वनिपातः। अभ्यर्हितत्वं च सर्वतो वलीयः। कुतोऽभ्यर्हितत्वम्? नयप्ररूपणप्रभवयोनित्वात्॥

ज्ञान-आत्मकं [१।११] स्वार्थम् [१।११] वचन-आत्मकं [१।११] परार्थम् [१।११]। = स्वार्थ ज्ञान स्वरूप है। वचनरूप = परार्थ है।

तद्-विकल्पाः [१।३] नयाः [१।३] = उस (श्रुत प्रमाण) के भेद नय हैं

अत्र आह T = यहां [शिष्य] पूछता है कि

नयशब्दस्य [६।१] अल्प-अच्तरत्वात् [५।११] = नय शब्दके थोडे अक्षर होनेसे [द्वंद्वसमासमें]

पूर्व-निपात [१।१] प्राप्नोति T = प्रथम पतन वा ग्रहण प्राप्त होता है अर्थात् द्वंद समासका नियम है कि जो शब्द मिलाये जांवे उनमेंसे थोडे अक्षरवाला शब्द पहिले लाना चाहिये पश्चात् बहुत अक्षरयुक्त शब्द। इसलिये प्रमाणनयैरधिगमः सूत्रके स्थानमें "नयप्रमाणैरधिगमः" सूत्र होना चाहिये

न एषः [१।१] दोषः [१।१] = उत्तर-प्रमाणको [नयसे] पूज्यपना वा प्रधानपना होनेसे यह दोष नहीं है

प्रमाणस्य [६।११] अभ्यार्हितत्वात् [५।११] तत्पूर्व-निपातः [१।१] = (कि) उस (प्रमाण) का इस सूत्रमें प्रथम ग्रहण है और श्रेष्ठपना

च अभ्यार्हितत्वं [१।११] सर्वतः ❋ वलीयः [१।११] = सबसे बलिष्ठ होता है। क्योंकर (नयोंसे प्रमाणोंमें) प्रधानपना है

कुतः अभ्यार्हितत्वम् [१।११] नय प्ररूपण-प्रभव-योनित्वात् [५।११] = क्योंकि नयके भेदोंकी उत्पत्तिका (=प्रभव) कारण [=योनि] प्रमाण है

(१) प्राप्नोति = प्र + आप् + नु + ति + आप् स्वादि पंचमगणका परस्मैपद धातु है। स्वादिगणका नु विकरण और प्र उपसर्ग तथा ति परस्मैपद एक वचन अन्य, पुरुष, वर्तमानकालका प्रत्ययसे प्र + आप् + नु + ति बनालिया। अङ्गके अंतका स्वर और अंगके उपांतक ह्रस्व स्वरके पित्संज्ञक (मि-सि-ति। अम्-स्-त्। आनि- आव- आम तु परस्मैपदी और ऐ-आवहै-आमहै। आत्मनेपदी) प्रत्ययके पहिले गुण आदेश हो जाता है प्राप्नो + ति = प्राप्नोति (२) जो समुच्चित और समुच्चेय मिलकर बना हो उसको द्वन्द समास कहते हैं॥ द्वन्द समासका चिन्ह 'और' (दो शब्दोंके बीचमें) है॥ और शब्द द्वन्द (समासका चिन्ह) से जो पहले (शब्द) हो वह समुच्चित और पीछेका शब्द समुच्चेय कहलाता है जैसे प्रमाण और नय = प्रमाणनयौ इसमें प्रमाण शब्द समुच्चित है और नय समुच्चेय है [३] बलीयस् शब्द त्रिलिंगी है यहांपर नपुंसक लिंग एक वचन प्रथमा विभक्तिमें है (देखो पद्मचन्द्रकोष पृष्ठ २६४)

एवं ह्युक्तं प्रगृह्य प्रमाणतः परिणतिविशेषादर्थावधारणं नय इति। सकलविषयत्वाच्च प्रमाणस्य। तथा चोक्तम् "सकलादेशः प्रमाणाधीनो विकलादेशो नयाधीन इति॥" नयो द्विविधः। द्रव्यार्थिकः पर्यायार्थिकश्च। पर्यायार्थिकनयेन भावतत्त्वमधिगन्तव्यम्। इतरेषां त्रयाणां द्रव्यार्थिकनयेन सामान्यात्मकत्वात्॥

| | |
|---|---|
| एव * हि* उक्तम् १।११ | =क्योंकि (=हि) इसप्रकार (नयका लक्षण आगम वा शास्त्रमें) कहा गया है कि |
| प्रमाणतः* प्रगृह्य परणति– | =प्रमाणसे ग्रहणकरि [ सत्व-असत्व-नित्य-अनित्य इत्यादि ] |
| विशेषाद् ५।१ अर्थ अवधारणं १।११ नयः १।१ इति | =भेदसे पदार्थका [=अर्थ ] निश्चय करना ऐसी नय है |
| च प्रमाणस्य ६।११ सकलविषयत्वात् ५।११ | =और प्रमाणका संपूर्ण विषयभाव ( धर्म और धर्मी ) है |
| तथा च* उक्तम् १।११ | =जैसा कि कहा गया है॥ |
| सकल आदेशः १।१ प्रमाण आधीनः १।१ | =सकलादेश प्रमाणके आश्रय है–पदार्थके सब देशोंको कहै सो प्रमाण है |
| विकल-आदेशः १।१ नय-आधीनः १।१ इति* | =विकलादेश नयके आधार है—पदार्थके एक देशको कहै सो नय है |
| नयः १।१ द्विविधः १।१ द्रव्यार्थिकः १।१ | =नय दो प्रकार वा दो भाति है। द्रव्यार्थिक [ नय ] |
| च पर्यायार्थिकः १।१ । पर्यायार्थिकनयेन ३।१ | =और पर्यायार्थिक [ नय ]। पर्यायार्थिक नयसे |
| भावतत्वम् १।११ अधिगन्तव्यम् १।११ | =भावतत्व अथवा पर्यायतत्व अर्थात् भावनिक्षेपका स्वरूप जानना चाहिये |
| इतरेषां ६।११ त्रयाणां ६।११( नाम-स्थापना-द्रव्याणां ) | =अन्य तीन ( नाम-स्थापना-द्रव्य निक्षेप ) का |
| सामान्य-आत्मकत्वात् ५।११ द्रव्यार्थिक- | =सामान्यस्वरूप होने ( के हेतु ) से द्रव्यार्थिक |
| नयेन ३।१ ( अधिगन्तव्यम् ) | =नयकरि जानना चाहिये ( =शब्दार्थ ज्ञान किया जाना चाहिये क्योंकि द्रव्यार्थिक नय सामान्यको ग्रहण करती है ) |

१ प्रगृह्य सबन्धकभूतकृदन्त वा सम्बन्धकसूचक भूतकृदन्त है॥ ( २ ) भावतत्वके स्थानमें पर्यायतत्व पाठ अन्य पुस्तकमें है अर्थ दोनोंका एक ही है ( ३ ) त्रयाणांके स्थानमें 'नामस्थापनाद्रव्याणां' यह वाक्य अन्य प्रतिमें है, हमारी समझमें "त्रयाणां नामस्थापनाद्रव्याणां" समस्त वाक्य हो तो अर्थ स्पष्ट हो जाता है॥

द्रव्यमर्थः प्रयोजनमस्येत्यसौ द्रव्यार्थिकः॥ पर्यायोऽर्थः प्रयोजनमस्येत्यसौ पर्यायार्थिकः॥ तत्सर्वं समुदितं प्रमाणेनाधिगन्तव्यम्॥ एवं प्रमाणनयैरधिगतानां जीवादीनां पुनरप्यधिगमोपायान्तरप्रदर्शनार्थमाह—

द्रव्यम् अर्थः प्रयोजनम् अस्य = द्रव्य है विषय प्रयोजन जिसका [ अथवा इसका ]
इति * असौ । द्रव्यार्थिकः = ऐसा यह द्रव्यार्थिक [ नय ] है
पर्यायः अर्थः प्रयोजनम् अस्य = पर्याय है विषय [ अर्थ ] प्रयोजन जिसका [ अथवा इसका ]
इति असौ पर्यायार्थिकः । तत्सर्वं समुदितं = ऐसा यह पर्यायार्थिक [ नय ] है। ये सब इकट्ठे
प्रमाणेन अधिगन्तव्यम् एव * = प्रमाणकर जाने जाते हैं। इसप्रकार
प्रमाणनयैः अधिगताना । जीवादीना = प्रमाण और नयोंसे ज्ञात वा जाने गये (सम्यग्दर्शनादि और) जीवादि तत्त्वोंका
पुनः * अपि * अधिगम–उपाय अन्तर— = फिर भी जाननेका अन्य उपाय
प्रदर्शनार्थम् आह = दिखावनेके लिये ( आचार्य निम्न सूत्रको ) कहते हैं कि—

## निर्देशस्वामित्वसाधनाधिकरणस्थितिविधानतः॥ ७॥

निर्देश–स्वामित्व–साधन–अधिकरण–स्थिति–विधानतः * सम्यग्दर्शनादीनां जीवादीनां च अधिगमः भवति॥ ७॥

( १ ) अस्य सर्वनाम वह अथवा यह इन दो अर्थोंमें आता है। यहां पर यह ऐसा अर्थ है क्योंकि अस्य शब्दसे इसका संबंध है जो षष्ठी विभक्ति एक वचन पुल्लिंग इदम् ( = यह ) शब्दका है। असौ प्रथमा विभक्ति एकवचन पुल्लिंग यहां पर है।

( २ ) जीवादीनां–यहां पर भी छठवें सूत्रकी वृत्तिके आदिमें जो टिप्पणी दी है उसके अनुसार "सम्यग्दर्शनादीनां" के कथनको भी अग्रिम सातवें सूत्रमें गर्भित समझो क्योंकि तत्त्वार्थ राजवार्तिकमें इस सातवें सूत्रके नीचे ये वाक्य हैं " केषामधिगमः ? जीवादीनां सम्यग्दर्शनादीनां च " सातवें सूत्रमें किनका अधिगम है जीवादि सात तत्त्व और सम्यग्दर्शन ज्ञानचारित्रोंका।

( ३ ) इस सूत्रका पाठ और अर्थ दोनों श्वेताम्बर और दिगम्बर आम्नायोंमें एकसा है।

अगरूपसहायवकीलकृत पदच्छेद और विभक्त्यर्थसहित सर्वार्थसिद्धिका शब्दशः हिंदी अनुवाद। अध्याय १ सूत्र ७।

निर्देशः स्वरूपाभिधानम्। स्वामित्वमाधिपत्यम्। साधनमुत्पत्तिनिमित्तम्। अधिकरणमधिष्ठानम्। स्थितिः कालपरिच्छेदः। विधानं प्रकारः॥

| | |
|---|---|
| निर्देशतः स्वामित्वतः, | =सूत्रार्थ—वस्तुके नाम संकीर्तन वा स्वरूप कथनसे, अधिपतिपनासे, |
| साधनतः, अधिकरणतः | =उत्पत्तिके निमित्तसे ( जैसे—निसर्गसे अधिगमसे ) आधार वा अधिष्ठानसे |
| स्थितिः, | =कालकी मर्यादा—कालके प्रमाण—कालकी सीमा अथवा कालपरिच्छेदसे, |
| च विधानतः* सम्यग्दर्शनादीनां ६।३ | =भेदसंख्या वा भेद प्रभेदके कथनसे, सम्यग्दर्शन ज्ञान चारित्रका |
| जीवादितत्त्वानां ६।३ अधिगमः १।१ भवति | =तथा जीवादिक सात तत्वोंका ज्ञान [=अधिगमः] होता है॥ 'ऐसा भावार्थ है कि इन निर्देशादिकका द्वंद्व समासकरि बहुवचनरूप करण अर्थ प्रमाण नयकी ज्यों जानना। संक्षेपतैं तो अधिगमका उपाय प्रमाण नय कहे। बहुरि मध्यम स्थानतैं शिष्यके आशयके वशकरि इनि निर्देश आदि अनुयोग करि कहना। तहां कहा वस्तु है? कौनके है? काहेकरि है? कौन विषै है? कितेक काल है? के प्रकार है ऐसे छह प्रश्न होय हैं, इनका उत्तर कहना ते निर्देशादिक हैं' सर्वार्थसिद्धि वचनिका मुद्रित पृष्ठ ५९। |
| स्वरूप-अभिधान १।१ निर्देशः १।१ आधिपत्यं १।१ | =( वस्तुके ) स्वरूप (मात्र)का कथन सो निर्देश है। ( वस्तुका ) अधिपतिपना |
| स्वामित्वम् १।१ उत्पत्तिनिमित्तं १।१ साधनम् १।१ | =सो स्वामित्व है। ( वस्तुकी ) उत्पत्तिका कारण सो साधन है |
| अधिष्ठानम् १।१ अधिकरणम् १।१ काल- | =( वस्तुका ) आधार ( सो ) अधिकरण है। कालका |
| परिच्छेदः १।१ स्थितिः १।१ विधान १।१ प्रकारः १।१ | =प्रमाण वा मर्यादा (सो) स्थिति है। वस्तुका प्रकार वा भेद [सो] विधान है |

( १ ) विधान शब्दमे तसिल् ( =तस् ) प्रत्यय लगानेसे विधानतः शब्द बना है॥ अष्टाध्यायी 'तद्धितश्चासर्वविभक्तिः १।१।३८ वें सूत्र से यह अव्यय है पचमी विभक्तिका हेतु अर्थ देता है॥ द्वन्द्व समास तोड़नेसे प्रत्येक छहो शब्दमें यह तसिल् प्रत्यय लगेगा निर्देशतः आदि छह उक्त रूप हो जावेंगे॥ इल् इत् संज्ञक होनेसे लोपको प्राप्त होकर केवल तस् रह जाता है।

**तत्र सम्यग्दर्शनं किमिति प्रश्ने तत्त्वार्थश्रद्धानमिति निर्देशः। नामादिर्वा॥ सम्यग्दर्शनं कस्येत्युक्ते सामान्येन जीवस्य॥ विशेषेण गत्यनुवादेन नरकगतौ सर्वासु पृथिवीषु नारकाणां पर्याप्तकानामौ-**

| | |
|---|---|
| तत्र * सम्यग्दर्शन १।१ किम् १।१ इति प्रश्ने ७।१ | =तहां सम्यग्दर्शन क्या है ऐसा प्रश्न होने पर |
| तत्त्वार्थ-श्रद्धानं १।१ इति निर्देशः १।१ | =तत्त्वार्थका श्रद्धान यह (=इति) निर्देश (अनुयोग) है। |
| वा नामादिः १।१ सम्यग्दर्शनं १।१ | =अथवा नाम स्थापना-द्रव्य-भाव सो निर्देश (अनुयोग) है तत्त्वार्थ श्रद्धान |
| कस्य ६।१ इति उक्ते ७।१ सामान्येन ३।१ | =किसके होता है ऐसा प्रश्न होनेपर (कहते हैं कि) सामान्य अपेक्षाकरि |
| जीवस्य ६।१। विशेषेण ३।१ गति-अनुवादेन ३।१ | =जीवकें होता है। विशेषकरि गतिके कथनानुसारसे |
| नरक-गतौ ७।१ सर्वासु ७।३ पृथिवीषु ७।३ | =नरक गतिमें सब पृथिवीनमें (अर्थात् प्रथम नरकसे लेकर सातवे नरकतकके) |
| पर्याप्तकानां ६।३ नारकाणां ६।३ | =पर्याप्त नारकियोंके |

नरक गतिके सम्यक्त्वका मानचित्र

- प्रथम नरकमें कौन कौन सम्यक्त्व
  - पर्याप्तक नारकियोंके तीनों सम्यक्त्व
  - अपर्याप्तक नारकियोंके क्षायोपशमिक और क्षायिक सम्यक्त्व
- दूसरे नरकसे सातवेंतक कौन २ सम्यक्त्व
  - पर्याप्तक नारकियोंके उपशम और वेदक सम्यक्त्व
  - अपर्याप्तक नारकियोंके कोई सम्यक्त्व नहीं

(श्लोक) प्रथमायां त्रितय स्यात्पर्याप्तानां द्वय तदितरेषाम्। अशमअमितरास्वपि वाऽक्षयजं पर्याप्तकानां तु॥ १॥ सर्वार्थसिद्धि पृष्ठ १५।

| | |
|---|---|
| प्रथमायां ७।१ त्रितय १।१ स्यात् T पर्याप्तानां ६।३ | =पहले (नरक) में पर्याप्तक (नारकियों) के तीनों सम्यक्त्व हैं |
| अशमअम् १।१ तद् | =उपशम (सम्यक्त्व) वर्जित (अ-शमजं) उन (=तद्-प्रथम नरकके पर्याप्तकों) से |
| इतरेषाम् ६।३ द्वयम् १।१ | =भिन्न (इतरेषाम् अर्थात् पहले नरकके अपर्याप्तकों) के दो (वेदक क्षायिक सम्यक्त्व) है |
| इतरासु ७।३ अपि वा पर्याप्तकानां ६।३ तु * | =और (=तु) अन्य अवशेष (अर्थात् दूसरी पृथिवी वा नरकसे सातवें) में पर्याप्तक नारकियोंके भी (दो) |
| अक्षयजं १।१ | =क्षायिक सम्यक्त्वको छोड़कर (अक्षयज, औपशमिक और क्षायोपशमिक सम्यक्त्व) हैं। |

## औपशमिकं क्षायोपशमिकं चास्ति ॥ प्रथमायां पृथिव्यां पर्याप्तापर्याप्तकानां क्षायिकं क्षायोपशमिकं चास्ति।

| | |
|---|---|
| औपशमिकं ꣴा च क्षायोपशमिकं ꣴा अस्ति | = औपशमिक और क्षायोपशमिक सम्यक्त्व है |
| प्रथमायां ꣴा पृथिव्यां ꣴा | = पहले नरकमें अर्थात् भूमिके अप्बहुलभागमें जहा प्रथम नरक है उसमें |
| पर्याप्त–अपर्याप्तकानाम् ꣴा क्षायिकं ꣴा | = पर्याप्तक और अपर्याप्तक ( नारकियों ) के क्षायिक ( सम्यग्दर्शन ) |
| च * क्षायोपशमिक ꣴा अस्ति T | = और ( च ) क्षायोपशमिक [ सम्यग्दर्शन ] होता है |

( १ ) रत्नप्रभा नाम पृथ्वी है सो एक लाख अस्सी सहस्र ( १८०००० ) योजनकी मोटी है । उसकी मोटाईके स्कन्धमें तीन विभाग हैं उनमें सोलह सहस्र ( १६००० ) योजनका मोटा ऊपरका खर भाग है । तिस ( खरभाग ) में चित्रावज्रा वैडूर्य इत्यादि एक २ सहस्र योजनकी मोटी सोलह पृथ्वीं हैं और तिस खर भागके नीचे पक भाग है सो चौरासी सहस्र योजन मोटा है । इस पंक भागके नीचे अस्सी सहस योजन मोटा अब्बहुल भाग है उस अब्बहुल भागमें प्रथम नरक है उसमें सक्लेशित नारकी रहते हैं । नारकियोंके वसनेके लिये तीस लाख बिले हैं और तेरह प्रस्तर (=पटल ) हैं। इसलिये "भूमिके अब्बहुल भागमें जहा प्रथम नरक है उसमें" यह वाक्य अनुवादमें लाये हैं।

सामान्येन सम्यग्दर्शनस्य स्वामी जीवो भवतीति स्वामित्वमुच्यते ( ) विशेषेण तु चतुर्दशमार्गणानुवादेन स्वामित्वमुच्यते (संस्कृत सर्वार्थ॰ )

| | |
|---|---|
| ( २ ) सामान्येन ꣴा सम्यग्दर्शनस्य ꣴा स्वामी ꣴा | = सक्षेप ( अपेक्षा ) से सम्यक्त्वका अधिपति |
| जीवः ꣴा भवति T इति स्वामित्वम् ꣴा उच्यते T | = चेतन होता है। ऐसा अधिपतिपन वर्णित है |
| ( ३ ) विशेषेण ꣴा तु * चतुर्दश-मार्गणा— | = और ( =तु ) विस्तारसे अथवा भेद प्रभेदसे चौदह मार्गणा ( गति-इन्द्रिय—काय–योग-वेद-कषाय-ज्ञान संयम-दर्शन—लेश्या—भव्य—सम्यक्त्व—संज्ञा—वा सैनी और आहारक ) की |
| अनुवादेन ꣴा स्वामित्वम् ꣴा उच्यते T | = अपेक्षासे अधिपतिपना कहा गया है |

( ४ ) वच् ( =कहना ) अदादि द्वितीय गणका द्विकर्मक परस्मैपद अनिट् धातु है ॥ व का परिवर्तन ( नीचेके नियमसे ) उ में होकर उचवना, य कर्मणि प्रत्यय और ते ( अन्य पुरुष—एकवचन-आत्मनेपदी-वर्तमान कालकी क्रियाका चिन्ह ) लगानेसे उच्यते वन गया। वच्-स्वप्-यज् वप्-वह्-वस्-वद्-ग्रह-व्यध्-वश्-व्यच् व्रश्च-प्रच्छ्-भ्रस्ज-धातुके य्-र्-ल्-व् का परिवर्तन क्रमसे इ-उ-ऋ-ऌ में केवल परस्मैपदमें और कर्मणिप्रधान य प्रत्ययके पहिले हो जाता है। देखो अष्टाध्यायी ६-१-१५ वचिस्वपियजादीनां किति' और १६ वां सूत्र ।

## तिर्यग्गतौ तिरश्चां पर्याप्तकानामौपशमिकमस्ति। क्षायिकं क्षायोपशमिकं च पर्याप्तापर्याप्तकानामस्ति॥ तिरश्चीनां क्षायिकं नास्ति।

| | |
|---|---|
| तिर्यग्-गतौ पर्याप्तकानाम् तिरश्चां | = तिर्यंचगतिमें पर्याप्तक तिर्यंचोंके |
| औपशमिकम् अस्ति । क्षायिकं | = उपशम सम्यक्त्व होता है॥ क्षायिक सम्यग्दर्शन |
| च क्षायोपशमिकं पर्याप्त-अपर्याप्तकानां | = और क्षायोपशमिक सम्यक्त्व पर्याप्तक और अपर्याप्तक तिर्यंचोंके |
| अस्ति तिरश्चीनाम् क्षायिकं न अस्ति | = होता है। तिर्यंचनियोंके क्षायिक सम्यग्दर्शन नहीं होता है |

(१) पर्याप्तानां त्रितयं द्वय तिरश्चामशान्तमितरेषाम्। क्षायिकवर्ज्यं द्वितय पर्याप्तास्वेव तत्स्त्रीषु। सर्वार्थ० पृ० १५।

| | |
|---|---|
| पर्याप्तानां त्रितय अशान्तम् | = पर्याप्तक (तिर्यंचों) के तीनों (सम्यक्त्व) होते हैं। उपशमवर्जित (अशान्तम्) |
| इतरेषाम् तिरश्चाम् द्वय | = अन्य या अवशेष (= इतरेषाम्) अर्थात् अपर्याप्तक तिर्यंचोंके दो होते हैं |
| क्षायिक-वर्ज्यं द्वितय | = क्षायिक (सम्यक्त्व) छोड़कर दो (औपशमिक और क्षायोपशमिक सम्यक्त्व) |
| पर्याप्तासु एव तत्स्त्रीषु | = उन (तिर्यंचों) की (= तद्) पर्याप्तक ही (= एव) स्त्रियोंमें (न कि अपर्याप्तक तिर्यचनियोंमें) होते हैं। भावार्थ ऐसा है कि भोगभूमिके पर्याप्तक तिर्यंचोंके तीनों सम्यक्त्व होते है और अपर्याप्तक तिर्यंचोंके वेदक (= क्षायोपशमिक) और क्षायिक-सम्यक्त्व है कर्मभूमिके पर्याप्तक तिर्यंचोंके उपशम और क्षायोपशमिक सम्यक्त्व होते हैं। कर्मभूमिकी पर्याप्तक तिर्यंचनियोंके और भोगभूमिकी पर्याप्तक तिर्यंचनियोंके औपशमिक और क्षायोपशमिक सम्यक्त्व होते हैं॥ स्मरण रहे कि कर्मभूमिकी अपर्याप्तक तिर्यंचनीके और भोगभूमिकी अपर्याप्तक तिर्यंचनीके और कर्मभूमिके अपर्याप्तक तिर्यंचके भी कोई सम्यग्दर्शन नहीं है जैसा कि निम्न मानचित्रसे प्रगट है |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| भोगभूमिके पर्याप्तक तिर्यंचके तीनों सम्यक्त्व | भोगभूमिके अपर्याप्तक तिर्यंचके वेदकसम्यक्त्व और क्षायिकसम्यक्त्व | कर्मभूमिके पर्याप्तक तिर्यंचके उपशम और वेदकसम्यक्त्व | भोगभूमिके पर्याप्तक तिर्यंचनीके और कर्मभूमिके पर्याप्तक तिर्यंचनी के उपशम और वेदक सम्यक्त्व | कर्मभूमिके अपर्याप्तक तिर्यंच तिर्यंचिनीके भोगभूमिकी अपर्याप्तक तिर्यंचनीके सम्यक्त्व नहीं है |

कुत इत्युक्ते

कुतः * इति उक्ते ९॥ =क्योंकर। ( तिर्यंचिनियोंके क्षायिक सम्यक्त्व नहीं होता ) ऐसा पूछनेपर कहते हैं कि

(१) सर्वार्थसिद्धिसंस्कृतवृत्तिकी हमारे पास इस समय दो संस्करण या आवृत्ति हैं। उनमें तिरश्चीनां क्षायिकं नास्ति वाक्यके पश्चात्–न–पर्याप्तकानाम् तक पाठभेद "भाव" के अतिरिक्त नहीं है किन्तु क्रममें अन्तर है जो निम्न लिखित शब्दशः दोनों पाठोंसे जान लो

**प्रथम आवृत्तिका पाठ**

नास्ति। औपशमिकं क्षायोपशमिकं च पर्याप्तिकानामेव ना पर्याप्तिकानाम्। मनुष्यगतौ मनुष्याणां पर्याप्तापर्याप्तकानां क्षायिक क्षायोपशमिक चास्ति। औपशमिक पर्याप्तकानामेव नापर्याप्तकानाम्। कुत' इत्युक्ते मनुष्य' कर्मभूमिज एव दर्शनमोहक्षपणप्रारम्भको भवति। क्षपणप्रारम्भकालात्पूर्वं तिर्यक्षु बद्धायुष्कोऽपि उत्कृष्टभोगभूमितिर्यक्पुरुषेष्वेवोत्पद्यते। न तिर्यक्स्त्रीषु भाववेद— स्त्रीणां तासां क्षायिकासम्भवात्। एव तिरश्चामप्यपर्याप्तकानां क्षायोपशमिकं ज्ञेयम्। न पर्याप्तकानाम्। मानुषीणां इत्यादि

**दूसरी आवृत्ति वा संस्करणका पाठ**

नास्ति। कुत इत्युक्ते मनुष्य कर्मभूमिज एव दर्शनमोहक्षपणप्रारम्भको भवति। क्षपणप्रारम्भकालात्पूर्वं तिर्यक्षु बद्धायुष्कोऽपि उत्कृष्टभोगभूमितिर्यक्पुरुषेष्वेवोत्पद्यते। न तिर्यक्स्त्रीषु। द्रव्यवेदस्त्रीणां तासां क्षायिकासम्भावात्। एव तिरश्चामप्यपर्याप्तकानां क्षायोपशमिकं ज्ञेयम्। न पर्याप्तकानाम्॥ औपशमिक क्षायोपशमिक च पर्याप्तिकानामेव नापर्याप्तिकानाम्। मनुष्यगतौ मनुष्याणां पर्याप्तापर्याप्तकानां क्षायिक क्षायोपशमिक चास्ति। औपशमिक पर्याप्तकानामेव ना पर्याप्तकानाम्। मानुषीणां इत्यादि

(क) प्रथम आवृत्ति सर्वार्थसिद्धिमें भाव शब्द अशुद्ध है दूसरी आवृत्तिमें इसके स्थानमें द्रव्य शब्द है सो ठीक है क्योंकि द्रव्यवेद स्त्रीके क्षायिक सम्यक्त्वका होना असम्भव है भाववेद स्त्रीके क्षायिक सम्यक्त्व हो सकता है। हमने अपने पाठमें "द्रव्य" रक्खा है।

(ख) दूसरी आवृत्तिके पाठका क्रम ही ठीक है क्योंकि भाष्यकारके कथन करनेपर कि तिर्यंचिनियोंके क्षायिक सम्यक्त्व नहीं होता है शिष्यने तिर्यंच गतिके शेषभागको सम्यक्त्वके संबधमें पूर्ण होनेके पहिले ही तत्काल प्रश्न कर दिया कि कुत इत्युक्ते। = क्योंकर। तब आचार्यने मनुष्यः कर्मभूमिज' 'तासां क्षायिकासम्भवात्। वाक्योंमें उत्तर देकर अवशेष भाग ( तिर्यंचोंके सम्यक्त्व होनेके सम्बधमें ) औपशमिकं क्षायोपशमिकं च पर्याप्तिकानामेव नापर्याप्तकानाम्। पीछे कहा। पश्चात् 'मनुष्यगतौ' मनुष्यगतिमें सम्यक्त्व कहा

(ग) "एवं तिरश्चामप्यपर्याप्तकानां क्षायोपशमिकं ज्ञेयम्। न पर्याप्तकानाम्।" यह वाक्य दोनों प्रतियोंमें अशुद्ध और व्यर्थ है क्योंकि कोई सम्यक्त्व ऐसा नहीं कि जीवकी पर्याप्त अवस्थामें न हो परन्तु अपर्याप्तक अवस्थामें हो (२) क्षायोपशमिक पर्याप्तापर्याप्तकानामस्ति" वाक्य और उसके अर्थके विरुद्ध पड़ता है। हमने पाठमें इसको नहीं रक्खा है।

मनुष्यः कर्मभूमिज एव दर्शनमोहक्षपणप्रारम्भको भवति । क्षपणप्रारम्भकालात्पूर्वं तिर्यक्षु बद्धायुष्कोऽपि उत्कृष्टभोगभूमितिर्यक्पुरुषेष्वेवोत्पद्यते । न तिर्यक्स्त्रीषु । द्रव्यवेदस्त्रीणां तासां क्षायिकासंभवात् । औपशमिकं क्षायोपशमिकं च पर्याप्तिकानामेव नापर्याप्तिकानाम् ॥

| | |
|---|---|
| मनुष्यः १ कर्म-भूमिजः १ एव दर्शनमोह-क्षपण-प्रारम्भकः १ भवति । | =कर्मभूमिका जन्मा ही ( =एव ) मनुष्य दर्शन मोहकी प्रकृतियोंको =क्षपावनेका प्रारम्भ करनेवाला होता है ( और वह दर्शनमोहका क्षपण केवली अथवा श्रुतकेवलीके निकट अविरत, देशविरत, प्रमत्तसंयत, अप्रमत्तसंयत इन चार गुणस्थानोंमें होता है ) |
| क्षपण-प्रारंभकालात् १ पूर्वं १ तिर्यक्षु १ | =क्षपण करनेके प्रारंभ समयसे पहिले तिर्यंचों ( =तिर्यंच गति ) में |
| बद्ध-आयुष्कः १ अपि उत्कृष्टभोगभूमितिर्यक्-पुरुषेषु १ एव * उत्पद्यते | =आयु बांधनेवाला भी उत्तम भोगभूमिके तिर्यंच =पुरुष ( पुल्लिंग अर्थात् द्रव्य पुरुष ) में ही जन्म लेता है वा उपजता है |
| न तिर्यक्स्त्रीषु १ | =न कि ( उत्तम भोगभूमिकी ) तिर्यंचनियोंमें [ जन्म लेता है ] |
| द्रव्यवेदस्त्रीणां १ तासां १ क्षायिक-असंभवात् १ | =क्योंकि तिन द्रव्य वेद तिर्यंच स्त्रियोंके क्षायिक सम्यक्त्वका होना असंभव है |
| औपशमिकं १ क्षायोपशमिकं १ च पर्याप्तिकानां १ [ तिरश्चीनां १ ] एव न, अपर्याप्तिकानां १ | =उपशम सम्यक्त्व और वेदकसम्यक्त्व पर्याप्तिक =[ तिर्यंचनियों ) के ही होता है न कि अपर्याप्तिकोंके |

( १ ) पर्याप्तक किसी तिर्यंचके, देवके अथवा नारकीके क्षायिक सम्यक्त्वका प्रारम्भ नहीं होता है ॥

( २ ) तिरस् ( तिर. ) अञ्चति गच्छति इति तिर्यङ्=वक्रगामी अर्थात् वक्र ( =तिरः ) गमन करता है ( अञ्चति=गच्छति ) ऐसा वक्रगामी तिर्यङ् है तिर्यञ्च पुल्लिंग है और पशु पक्षी-टेढ़ा चलनेवाला—वक्रगामी अर्थमें है जहां व्याकरणके नियमसे ञ् का लोप होकर और च् का परिवर्तन क् में होकर तिर्यक् हो गया है वहां पश्चात् सु प्रत्यय सप्तमी बहुवचन लगानेसे तिर्यक्+सु हुआ=तिर्यक्+षु ( देखो टिप्पणी पृष्ठ १५ )=तिर्यक्षु ॥ और जहांपर ञ् का लोप तो न हुआ परन्तु ञ् का परिवर्तन ङ् में और च् का परिवर्तन क् में हुआ और इसमें सु जोड़ा तब तिर्यङ्क्+सु=तिर्यङ्क्+षु ( टिप्पणी पृष्ठ १५ ) तिर्यङ्क्षु रूप हुआ । क् को ख् में परिवर्तन करनेसे तिर्यङ्ख्षु भी रूप बनगया । ऐसे तिर्यञ्च शब्दकी सप्तमी विभक्ति बहुवचन पुल्लिंगके तिर्यक्षु—तिर्यङ्क्षु—तिर्यङ्ख्षु तीन रूप हुये ॥

**मनुष्यगतौ मनुष्याणां पर्याप्तापर्याप्तकानां क्षायिकं क्षायोपशमिकं चास्ति। औपशमिकं पर्याप्तकानामेव नापर्याप्तकानाम् ॥ मानुषीणां त्रितयमप्यस्ति पर्याप्तिकानामेव नापर्याप्तिकानाम्। क्षायिकं पुनर्भाववेदेनैव ॥**

---

मनुष्य-गतौ ७।१ पर्याप्त-अपर्याप्तकानां ६।३ =नरगतिमें पर्याप्तक और अपर्याप्तक
मनुष्याणां ६।३ क्षायिकं १।१ च क्षायोपशमिकं १।१ अस्ति =मनुष्योंके क्षायिक और ( =च ) वेदक सम्यग्दर्शन है
औपशमिकं १।१ पर्याप्तकाना ६।३ एव* न* =औपशमिक सम्यक्त्व पर्याप्तक ( मनुष्यों ) के ही होता है न कि
अपर्याप्तकानाम् ६।३। पर्याप्तिकानां ६।३ एव =अपर्याप्तक ( मनुष्यों ) के ॥ पर्याप्तिक ही (=एव )
मानुषीणा ६।३ त्रितयम् १।१ अपि अस्ति ⊤ =स्त्रियोंके तीनों ( उपशम-वेदक-क्षायिक-सम्यक्त्व ) ही होते हैं
न-अपर्याप्तिकानाम् ६।३ क्षायिकं १।१ =अपर्याप्तिक स्त्रियोंके ( कोई भी सम्यग्दर्शन ) नहीं होता है और क्षायिक
पुनः* भाव वेदेन ३।१ एव* = सम्यक्त्व भाववेदकर ही है अर्थात् भाव स्त्रीके है द्रव्य स्त्रीके नहीं है

---

( गाथा ) नृणा पर्याप्तानां त्रयमितरेषां द्वयं तु शमवर्ज्यम्। त्रयमपि नारीषु स्यात्पर्याप्तास्वेव नान्यासु ॥ ३ ॥

नृणां ( नृणां ) ६।३ पर्याप्तानां ६।३ त्रयम् १।१ =पर्याप्तक मनुष्योंके तीनों ( उपशम वेदक-क्षायिक सम्यक्त्व ) होते हैं
इतरेषाम् ६।३ =और अन्य वा भिन्न ( इतरेषाम्— मनुष्यों ) के अर्थात् अपर्याप्तक मनुष्योंके
शमवर्ज्यम् १।१ द्वयं १।१ =उपशम सम्यक्त्वरहित ( शमवर्ज्यम् ) दो ( वेदक और क्षायिक सम्यक्त्व होते हैं )
त्रयं १।१ अपि नारीषु ७।३ स्यात् पर्याप्तासु ७।३ एव =तीनों ( सम्यक्त्व ) ही पर्याप्तिक ही स्त्रियोंमें होते हैं ( क्षायिक केवल भावस्त्रीके होता है )
न* अन्यासु ७।३ ( स्यात् ) =( कोई भी सम्यक्त्व ) इतर ( स्त्रियोंमें अर्थात् अपर्याप्तिक स्त्रियोंमें ) नहीं होता है

मनुष्यगतिमें सम्यक्त्वका मानचित्र।

( क ) पर्याप्तक मनुष्योंके तीनों ( उपशम, वेदक और क्षायिक सम्यक्त्व, होते हैं
( ख ) अपर्याप्तक मनुष्योंके क्षायोपशमिक और क्षायिक सम्यक्त्व होते हैं
( ग ) पर्याप्तिक मनुष्यणीके ( औपशमिक—क्षायोपशमिक-क्षायिक ) तीनो होते हैं परन्तु क्षायिक सम्यक्त्व भावस्त्रीके होता है द्रव्यस्त्रीके नहीं। अपर्याप्तक स्त्रीके सम्यक्त्व नहीं होता है।

देवगतौ सामान्येन देवानां पर्याप्तापर्याप्तकानां त्रितयमप्यस्ति । औपशमिकमपर्याप्तकानां कथमिति चेच्चारित्रमोहोपशमेन सह मृतान्प्रति ।

देवगतौ ॥७॥ सामान्येन ॥३॥ पर्याप्त-अपर्याप्तकानां ॥६॥ = देवगतिमें सामान्य ( अपेक्षा ) से पर्याप्तक और अपर्याप्तक
देवानां ॥६॥ त्रितयम् ॥१॥ अपि* अस्ति T = देवोंके तीनों ( उपशम-वेदक-क्षायिक सम्यक्त्व ) ही होते हैं
औपशमिकम् ॥१॥ अपर्याप्तकानां ॥६॥ कथम्* = उपशम सम्यक्त्व अपर्याप्तक ( देवों ) के कैसा
इति चेत्* चारित्रमोह–उपशमेन ॥३॥ = ऐसे प्रश्न होनेपर [ कहते हैं कि ] चारित्रमोहनीय कर्मप्रकृतिके
सह* मृतान् ॥२॥ प्रति* = उपशमसहित मरण करनेवाले [ जीवों ] को [ = प्रति ] होता है भावार्थ–

किसी जीवके चारित्रमोहनीय कर्मकी प्रकृतियोंका उपशम होय और वह जीव उपशमश्रेणीमें मरण करै तो उस जीवके अपर्याप्तक देव अवस्थामें द्वितीय उपशम सम्यक्त्व होता है प्रथम उपशम सम्यग्दर्शन अपर्याप्त अवस्थामें किसी भी जीवके नहीं होता है ।

[ श्लोक ] पर्याप्तापर्याप्तकदेवेषु त्रितयमस्ति सम्यक्त्वम् । देवेष्वकल्पजेषु पर्याप्तेष्वत्रयजमेव ।

पर्याप्त—अपर्याप्तक देवेषु ॥७॥ त्रितयम् ॥१॥ = पर्याप्तक और अपर्याप्तक देवोंमें तीनों ( उपशम—वेदक—क्षायिक )
सम्यक्त्वम् ॥१॥ अस्ति । अकल्पजेषु ॥७॥ पर्याप्तेषु ॥७॥ = सम्यग्दर्शन है । कल्पवासियोंसे भिन्न पर्याप्तक
देवेषु ॥७॥ = देवोंमें अर्थात् भवनवासी, व्यन्तर और ज्योतिषी देवोंमें
अत्रयजम् ॥१॥ एव * = क्षायिक वर्जित वा रहित ही ( दो उपशम और वेदक सम्यक्त्व ) है

देवगतिमें सम्यग्दर्शनका मानचित्र ।

( सामान्यकरि ) पर्याप्त और अपर्याप्त देवोंके तीन सम्यग्दर्शन हैं ॥

( विशेषकरि ) भवनवासी–व्यन्तर और ज्योतिषी देव और उनकी देवियोंके सौधर्म और ऐशान स्वर्गमें उपजी देवियोंके ( १ ) क्षायिक सम्यक्त्व नहीं ( २ ) अपर्याप्त अवस्थामें कोई भी सम्यक्त्व नहीं, पर्याप्त अवस्थामें उपशम वेदक सम्यक्त्व है ।

**विशेषेण भवनवासिव्यन्तरज्योतिष्काणां देवानां देवीनां च सौधर्मैशानकल्पवासिनीनां च क्षायिकं नास्ति। तेषां पर्याप्तकानामौपशमिकं क्षायोपशमिकं चास्ति॥**

| | |
|---|---|
| विशेषेण ३ा भवनवासिन्–व्यन्तर–ज्योतिष्काणां | =विशेषकरि भवनवासी, व्यंतर और ज्योतिषी |
| देवाना ६ा च देवीना ६ा सौधर्म–ऐशान– | =देवोंके और [ =च ] इनकी देवियोंके और सौधर्म ऐशान स्वर्गोंके |
| कल्पवासिनीनां ६ा क्षायिकं १ा न * अस्ति T | =कल्पवासिनी देवियोके क्षायिक सम्यग्दर्शन नहीं होता है ( सौधर्म, और ऐशान दो स्वर्गोंमेंही कल्पवासिनी देवी उत्पन्न होती हैं इनही दो स्वर्गोंसे सोलह स्वर्ग पर्यंत चली जाती हैं ) |
| तेषां ६ा | =उन ( भवनवासी, व्यन्तर, और ज्योतिषी देव और देविया और सौधर्म ऐशान स्वर्गोंकी कल्पवासिनी देवी ) |
| पर्याप्तकानाम् ६ा औपशमिकं १ा | =पर्याप्तकोंके उपशम सम्यग्दर्शन |
| च क्षायोपशमिकं अस्ति T | =और वेदक सम्यक्त्व [ क्षायोपशमिक सम्यक्त्व ] होता है अर्थात् इन सबोंके क्षायिक सम्यक्त्व नहीं होता और अपर्याप्तक अवस्थामें कोई भी सम्यक्त्व नहीं है |

(१) आयुष्क–चतुष्क–ज्योतिष्क शब्द आयुस्–चतुस्–ज्योतिस् शब्दोंमें कन् ( क ) प्रत्यय अपने २ अर्थमें लगानेसे बने हैं अर्थात् क जोड देनेसे इनका वही अर्थ रहता है जो क जोड्नेसे पहिले था॥ आयुष्क–चतुष्क ज्योतिष्कका वही अर्थ है जो आयुस्–चतुस् और ज्योतिस् शब्दों का है॥ इनके स् की पलटन ष् में कैसे हो जाती है देखो टिप्पणी पृष्ठ १५॥

( श्लोक ) क्षायिकमविरतदृष्टिप्रभृतिषु सम्भवति वेदकं तु पुनः। अप्रमादकान्तेष्वौपशमं चौपशान्तान्तम्॥

| | |
|---|---|
| क्षायिकम् १ा अविरतदृष्टिप्रभृतिषु ७ा | =क्षायिक सम्यग्दर्शन चौथे गुणस्थान, आदिकोंमें |
| सम्भवति T | =संभव है ( =होसका है ) अर्थात् चौथे गुणस्थानसे चौदहवें तक है |
| पुनः * वेदक १ा तु * अस्ति | =और ( =पुनः ) क्षायोपशमिक सम्यक्त्व तो ( =तु ) (चौथे अविरत गुणस्थानसे) |
| अप्रमादक–अन्तेषु ७ा च * औपशमम् १ा | =अप्रमत्त ( सातवा गुणस्थान ) के अंत तकमें है। और [ =च ] उपशम सम्यक्त्व |
| उपशान्तातम् १ा | =[ चौथे गुणस्थानसे ] उपशान्त कषाय ग्यारहवां गुणस्थान तक है |

१ सामान्य अपेक्षासे सम्यग्दर्शन जीवके होता है विशेष अपेक्षासे गतिके अनुवादकरि

- नकगतिमें
  - प्रथम नरक
    - पर्याप्तक नारकियोंके तीनों सम्यक्त्व
    - अपर्याप्तक नारकियोंके वेदक सम्यक्त्व क्षायिक सम्यक्त्व
  - दूसरेसे सातवें नरकतक
    - पर्याप्तक नारकिनके वेदक सम्यक्त्व उपशम सम्यक्त्व
    - अपर्याप्तक नारकिनके कोई भी सम्यक्त्व नहीं।

और

- तिर्यंचगतिमें
  - कर्मभूमिके तिर्यंच और तिर्यंचनीके और भोग-भूमिकी तिर्यंचनीके पर्याप्तक अवस्थामें उपशम सम्यक्त्व वेदकसम्यक्त्व हों
    - अपर्याप्तक अवस्थामें कोई भी सम्यक्त्व नहीं और क्षायिकसम्यक्त्व कभी न हो
  - भोगभूमिके पर्याप्तक तिर्यंचके तीनों सम्यक्त्व। अपर्याप्तक के वेदक क्षायिक सम्यक्त्व

और

- मनुष्यगतिमें
  - मनुष्य पर्याप्तक के तीनों सम्यक्त्व अपर्याप्तक के वेदक-सम्यक्त्व क्षायिक-सम्यक्त्व
  - मनुष्यणी पर्याप्तकके उपशम वेदक-सम्यक्त्व अपर्याप्तक के कोई भी सम्यक्त्व न हों भाव-स्त्रीके क्षायिक हो द्रव्यके नहीं

और देवगतिमें निम्नमान चित्रके अनुसार होता। हैं

- देवकल्पवासी पर्याप्तक के और अपर्याप्तकके तीनों सम्यक्त्व हों
- भवनवासी व्यंतर ज्योतिषी देव-देवांगनाओंके और कल्पदेवांगनाओंके पर्याप्त अवस्थामें उपशम सम्यक्त्व वेदकसम्यक्त्व हो अपर्याप्तके कोई भी सम्यक्त्व न हो क्षायिकसम्यक्त्व कभी न हो

इन्द्रियानुवादेन पञ्चेन्द्रियाणां संज्ञिनां त्रितयमप्यस्ति, नेतरेषाम् ॥ २ ॥ कायानुवादेन त्रसकायिकानां त्रितयमप्यास्ति, नेतरेषाम् ॥ ३ ॥ योगानुवादेन त्रयाणां योगिनां त्रितयमप्यस्ति । अयोगिनां क्षायिकमेव ॥ ४ ॥

| | |
|---|---|
| इन्द्रिय–अनुवादेन १ पचेंद्रियाणां २ संज्ञिनां ३ | =इन्द्रियके कथनानुसारकरि पंचेंद्रिय सैनीके |
| त्रितयम् ४ अपि अस्ति न * इतरेषाम् ५ | =तीनों ही सम्यक्त्व हैं अन्य [ असैनी और पांच इन्द्रियोंसे न्यून इन्द्रियवाले ] के नहीं हैं |
| काय–अनुवादेन १ त्रसकायिकानां २ त्रितयम् ४ | =कायकी अपेक्षासे त्रसकायजीवोंके तीनों [ उपशम-वेदक-क्षायिक सम्यक्त्व ] |
| अपि * अस्ति न * इतरेषाम् ५ | =ही [ = अपि ] हैं अन्योंके अर्थात् थावर जीवोंके [ कोई भी सम्यक्त्व ] नहीं है |
| योग–अनुवादेन १ त्रयाणां २ योगिनां ३ त्रितयं ४ | = योगकी विवक्षाकरि तीनों [ मन–वचन–काय ] योगवालोंके तीनों |
| अपि अस्ति अयोगिनां ३ क्षायिकम् ४ एव अस्ति | =ही [ सम्यग्दर्शन ] हैं योगरहित [ अयोगिकेवली भगवान् ] के क्षायिक है |

( १ ) पचेंद्रियाणां— पांच हैं इन्द्रिय जिनके यहां पचेन्द्रिय शब्द पुल्लिंग है क्योंकि बहुव्रीहि समास है परन्तु पञ्चेन्द्रियाणि अध्याय २ सूत्र १५ में नपुंसकलिंग है।

[ २ ] त्रितयम् अपि अस्ति वाक्यका शब्दार्थ अनुवाद तीनों ही हैं होना चाहिये—संस्कृतकी बोल चालमें त्रितयम् अस्ति ठीक हैं परन्तु भाषामें बुरा और हिंदीकी बोल चालकी प्रणालीके विरुद्ध है इसलिये तीनों ही हैं अनुवाद करना पड़ता है ॥ त्रितयम् । तीनोंका भाग २ तीन भागवाला ( ३ ) तीनों-तीन तीन संख्यावाला ( पद्मचन्द्रकोश पृष्ठ ३७८ ) ( ४ )

( तिहरा ) ये चार अर्थमें आता है ॥ इन चारों अर्थोंमेंसे-तीनों तीन अर्थ लगता है अन्य अर्थ लेनेसे अनुवाद नहीं बनता है यदि ऐसा अनुवाद करें "तीनोंमेंसे एक सम्यक्त्व होता है" तौभी ठीक नहीं होता है क्यों कि यहां पर नाना जीवोंकी अपेक्षा कथन है और तीनों योग वाले जीवोंके एक समयमें सर्व जीवोंकी अपेक्षासे तीनों ही प्रकारके सम्यक्त्व विद्यमान होते हैं और यही श्रीआचार्यका अभिप्राय है कि पृथक् पृथक् सम्यग्दर्शनके भेद लिये जावें जैसा कि इसी वाक्यके पिछले भाग "अयोगिनां क्षायिकम् एव अस्ति" ( अयोगियोंके क्षायिक ही है ) से प्रगट है । इस भागका अनुवाद शब्दश: ठीक बन जाता है । श्रीपूज्यपादसूरिने एक अस्तिके प्रयोगसे दोनों आशय बहुवचन और एकवचनके लिये हैं और संस्कृतके भी बोल चालके अनुसार शुद्ध है ॥ अन्यत्र भी हमने बहुवचनकी क्रियामें अनुवाद किया है जहां एकसे अधिक सम्यक्त्वके भेदोंसे तात्पर्य्य है॥

वेदानुवादेन त्रिवेदानां त्रितयमप्यस्ति। अपगतवेदानामौपशमिकं क्षायिकं चास्ति ॥ ५ ॥ कषायानुवादेन चतुष्कषायाणां त्रितयमप्यस्ति। अकषायाणामौपशमिकं क्षायिकं चास्ति ॥ ६ ॥ ज्ञानानुवादेन आभिनिबोधिकश्रुतावधिमनःपर्ययज्ञानिनां त्रितयमप्यस्ति। केवलज्ञानिनां क्षायिकमेव ॥ ७ ॥ संयमानुवादेन सामायिकच्छेदोपस्थापन—

वेद–अनुवादेन ३। त्रिवेदाना ६। त्रितयम् १।१ अपि * अस्ति अपगत-वेदानाम् ६। औपशमिकं १।१ च क्षायिकं १।१ अस्ति, T कषाय–अनुवादेन ३। चतुष्कषायाणा ६। त्रितयम् १।१ अपि अस्ति। अकषायाणाम् ६। औपशमिकं १।१ च क्षायिकं १।१ अस्ति। ज्ञानअनुवादेन आभिनिबोधिक–श्रुत–अवधि–मनः पर्यय—ज्ञानिनां ६। त्रितयम् १।१ अपि * अस्ति केवल–ज्ञानिनां ६। क्षायिकम् १।१ एव * संयम–अनुवादेन ३। सामायिक च्छेदोपस्थापन—

=वेदकी अपेक्षाकरि तीनोंवेद ( स्त्री–पुरुष–नपुंसक ) वालोंके =तीनोंही ( औपशमिक-क्षायोपशमिक और क्षायिक सम्यक्त्व ) हैं वेदरहितोंके =उपशम और क्षायिक ( सम्यग्दर्शन ) हैं =कषायके कथनानुसारकरि चारो [ क्रोध मान माया-लोभ ] कषायवालोंके =तीनोंही ( उपशम-वेदक-क्षायिक सम्यक्त्व ) हैं और कषायरहितोंके =उपशम और क्षायिक ( सम्यग्दर्शन ) हैं। ज्ञानकी अपेक्षाकरि =मति ( =आभिनिबोधिक ) श्रुत अवधि मनःपर्यय =ज्ञानवालोंके तीनों ( उपशम वेदक और क्षायिक सम्यक्त्व ) ही हैं =केवलज्ञानियोंके अर्थात् सयोग केवली और अयोगकेवली भगवान्‌के क्षायिक ही है =संयमकी अपेक्षाकरि सामायिक और छेदोपस्थापन

( १ ) च्छेदोपस्थापन—यदि छ के पहिले कोई स्वर हो तो यह छ च्छ में पलट जाता है। यह परिवर्तन करो अथवा मत करो यदि छ से पहिले आनेवाला स्वर दीर्घ और पदान्त हो तो। जैसे सामायिकच्छेदोपस्थापन वाक्यमें कमें जो अ है वह छ के प्रथम है इससे च्छ हो गया। इच्छति=चाहता है—शीर्षाणि अच्छिद्यन्त=मस्तक छेदे गये। गच्छति=आता है। अपदान्त दीर्घस्वर छ से प्रथम आवे जैसे म्रीच्छति=लज्जा करता है। यदि छ से प्रथम दीर्घ पदान्त स्वर हो जैसे लक्ष्मीच्छाया—लक्ष्मीछाया=लक्ष्मीकी परछाई। यहां विकल्पसे दो रूप हुये। विशेष यह है कि यदि छसे पहिले मा निषेध वाचक प्रत्यय हो अथवा आ उपसर्ग हो तो छका परिवर्तन च्छमें अवश्य ही होगा जैसे आच्छाया=ईषच्छाया अर्थात् कुछ छाया। आच्छादयति=ढकता है। माच्छिदत्=नहीं छेदा। माच्छैत्सीत=नहीं छेदा है। आष्टाध्यायी ६–१–७३–७४–७५–७६

संयतानां त्रितयमप्यस्ति । परिहारविशुद्धिसंयतानामौपशमिकं नास्ति । इतरत् द्वितयमप्यस्ति । सूक्ष्मसाम्परायथाख्यातसंयतानामौपशमिकं क्षायिकं चास्ति । संयतासंयतानां च त्रितयमप्यस्ति ॥८॥ दर्शनानुवादेन चक्षुर्दर्शनाचक्षुर्दर्शनावधिदर्शनिनां त्रितयमप्यस्ति । केवलदर्शनिनां क्षायिकमेव ॥ ९ ॥

| | |
|---|---|
| संयतानां ३।२ त्रितयम् १।१ अपि * अस्ति † | = संयमियोंके तीनों [ उपशम-वेदक-क्षायिक सम्यक्त्व ] हो हैं |
| परिहारविशुद्धिसंयतानां ३।३ औपशमिकं १।१ | = परिहार विशुद्धि संयमियोंके उपशम सम्यग्दर्शन |
| न अस्ति । इतरत् १।१ द्वितयम् १।१ अपि अस्ति | = नहीं है । अन्य दो [ वेदक और क्षायिक सम्यक्त्व ) ही हैं |
| सूक्ष्मसाम्पराय-यथाख्यात संयताना औपशमिक १।१ | = सूक्ष्मसांपराय और यथाख्यात संयमवालोंके उपशम सम्यग्दर्शन |
| च क्षायिक १।१ अस्ति । च संयतासंयतानां ३।३ | = और क्षायिक सम्यक्त्व है । और देशव्रतियोंके [ पांचवां गुणस्थानवालोंके ] |
| त्रितयम् १।१ अपि अस्ति | = तीनों औपशमिक-क्षायोपशमिक-और क्षायिक सम्यक्त्व ही है |
| दर्शन-अनुवादेन ३।१ चक्षुर्दर्शन—अचक्षुर्दर्शन | = दर्शनके कथनानुसार चक्षुदर्शनवालोंके अचक्षुर्दर्शन वालोंके |
| अवधिदर्शनिनां ३।३ त्रितयम् १।१ अपि अस्ति | = और अवधि दर्शनवालोंके तीनों ( उपशम-वेदक- क्षायिक सम्यक्त्व ) हैं । |
| केवलदर्शनिनां ३।३ क्षायिक १।१ एव ( अस्ति ) | = केवल दर्शनियोंके सयोगकेवली अयोगकेवलीके क्षायिक ही (सम्यग्दर्शन) है |

( १ ) इतरत्—कर्ता प्रथमा विभक्तिके सु प्रत्यय और कर्म द्वितीया विभक्तिके अम् प्रत्ययोंके स्थानमें अद्ड् आजाय यदि सु अम् पांच
सर्वनाम कतर ( दोमेंसे कौन) कतम ( बहुतोंमेंसे कई ) इतर ( दूसरा ) अन्य (दूसरा) और अन्यतर (दो मेंसे एक) के परे आवे तो (अष्टाध्या
यी—अद्ड् डतरादिभ्य: पञ्चभ्य: ७-१-२५ ) जैसे इतर+अद्ड् =इतरत् । इतरत् तिष्ठति=दूसरा ठहरता है—इतरत् पश्य=दूसरेको देख ।
इतरके अकार् से लोप हो जाता है अर्थात् अद्ड् प्रत्ययमें इत्संज्ञक ड् का यह प्रभाव है कि वह अष्टाध्यायी ६-४ १४३ वें सूत्र टे: (डिति भस्य)
द्वारा इन पांचों शब्दोंके अन्तके अ का लोप कर देना है ॥ और इतरद्—इतरत् दो रूप हुये ॥

( २ ) सर्वार्थसिद्धिवचनिका मुद्रित पृष्ठ ६१ में "संयतासंयतके अरु असंयतके तीन हो हैं" ऐसा वाक्य लाये हैं और इस संस्कृत वृत्तिमें
असंयतानां वाक्य लाये नहीं है इसका कारण यह है कि यहां पर कथन संयमकी अपेक्षासे हैं न कि असंयमकी अपेक्षासे, श्री आचार्यने संय-
तासंयत तो ले लिया क्योंकि संयम उस पांचवें गुणस्थानमें कुछ कुछ पाया जाता है । यदि असंयतानां शब्द लाते तो आचार्य विषयान्तर
हो जाते क्योंकि विषय वा प्रकरण तो संयमका है । इसमें संदेह नहीं कि चौथे गुणस्थानवर्ती असंयतके तीनों ही सम्यक्त्व होते हैं ॥ यदि यह
विषय होता कि किस किस स्थानमें कौन कौन सम्यक्त्व है तो असंयत लाते सो प्रकरण नहीं है अतः वृत्तिमें असंयतानां शब्द नहीं लाये ।

सामान्योक्तः कालः ॥ (७) ज्ञानानुवादेन—मत्यज्ञानिश्रुताज्ञानिषु मिथ्यादृष्टिसासादनसम्यग्दृष्ट्योः सामान्यवत ॥

सामान्य-उक्तः ।१। कालः ।१। =संक्षेपसे कथित [ गुणस्थानवत ] काल है अर्थात् अपूर्वकरण और अनिवृत्तिकरण उपशम श्रेणीवाले कषाय सहितोंका नानाजीव अपेक्षासे और एक जीव अपेक्षासे जघन्य एक समय काल है उत्कृष्ट अन्तर्मुहूर्त है। अपूर्वकरण और अनिवृत्तिकरण क्षपकश्रेणीवाले कषायसहितोंका नानाजीव अपेक्षासे और एक जीव अपेक्षासे जघन्य और उत्कृष्ट काल अन्तर्मुहूर्त है॥ सूक्ष्मसाम्पराय उपशमश्रेणीवालोंका एक जीव और नानाजीव अपेक्षासे जघन्य एक समय है उत्कृष्ट अन्तर्मुहूर्त है॥ सूक्ष्मसाम्पराय क्षपकका एकजीवकी और अनेक जीवकी अपेक्षासे जघन्य और उत्कृष्ट अन्तर्मुहूर्तकाल है उपशांत कषायवालोंका नानाजीव और एकजीव अपेक्षासे जघन्य एक समय है उत्कृष्ट अन्तर्मुहूर्त है॥ क्षीणकषायवालोंका नानाजीव और एक जीवकी अपेक्षासे जघन्य तथा उत्कृष्टकाल अन्तर्मुहूर्त है॥ सयोगकेवलियोंका नानाजीव अपेक्षासे समस्त काल है एकजीवका जघन्य काल अंतर्मुहूर्त है उत्कृष्ट काल कुछ घाटि एक करोड पूर्व है॥ अयोगकेवलियोंका नानाजीव अपेक्षासे और एक जीव अपेक्षासे उत्कृष्ट काल और जघन्यकाल अंतर्मुहूर्त है॥

७ ज्ञान+अनुवादेन ।३। =७ ज्ञानके कथनानुसारकरि

मति। अज्ञानि+श्रुत+अज्ञानिषु ।७। =मतिअज्ञानी श्रुतअज्ञानियोंविषैं

मिथ्यादृष्टि+सासादनसम्यग्दृष्ट्योः =मिथ्यादृष्टि [ तथा ] सासादन सम्यग्दर्शनवालेका ( काल )

सामान्यवत्* =संक्षेप [ प्रकरणमें पहिले कहा हुआ गुणस्थानवत ] है अर्थात् मिथ्यादृष्टिका मतिज्ञानी और श्रुतअज्ञानीका नाना जीव अपेक्षासे सर्व काल है। एक जीव अपेक्षासे तीन भेद हैं [ १ ] अनादि अपर्यवसान [ २ ] अनादि सपर्यवसान और सादिसपर्यवसान तहां सादिसपर्यवसान काल जघन्यकरि अन्तर्मुहूर्त है उत्कृष्ट कुछ हीन अर्धपुद्गल परावर्त है॥ मतिअज्ञानी और श्रुतअज्ञानी सासादन सम्यग्दृष्टियोंका नाना जीव अपेक्षासे जघन्य एक समय है उत्कृष्ट पल्यके असंख्यातवा भाग है। एक जीवकी अपेक्षासे जघन्य एक अन्तर्मुहूर्त है। उत्कृष्ट छह आवली है॥

विभङ्गज्ञानिषु मिथ्यादृष्टेर्नानाजीवापेक्षया सर्वः कालः एकजीवं प्रति जघन्येनान्तर्मुहूर्तः। उत्कर्षेण त्रयस्त्रिंशत्सागरोपमाणि देशोनानि॥ सासादनसम्यग्दृष्टेः सामान्योक्तः कालः॥ आभिनिबोधिकश्रुतावधिमनःपर्ययकेवलज्ञानिनां च सामान्योक्तः कालः॥

| | |
|---|---|
| विभङ्गज्ञानिषु ७। मिथ्यादृष्टेः ६। नानाजीव+अपेक्षया ३। | =कुअवधि ज्ञानियोंमें मिथ्यादृष्टीका अनेक आत्माकी विवक्षासे |
| सर्वः १। कालः १। एकजीवं २। प्रति जघन्येन ३। अन्तर्मुहूर्तः १। | =समस्त काल है एक आत्माके लिये जघन्यकरि अन्तर्मुहूर्त है |
| उत्कर्षेण ३। त्रयस्त्रिंशत्सागरोपमाणि १। देशोनानि १। | =उत्कर्षकरि कुछ हीन तेतीस सागरके बराबर है (त्रयस्त्रिंशत्को सागरोपमके साथ समासमें अथवा भिन्न भी ला सक्ते हैं) |
| सासादनसम्यग्दृष्टेः ६। | =(कुअवधि ज्ञानियोंमें) सासादन सम्यग्दर्शन वालेका |
| सामान्य+उक्तः १। कालः १। | संक्षेप(प्रकरण)से कथित (गुणस्थानवत्) काल है अर्थात् नाना जीवकी अपेक्षासे जघन्य एक समय है, उत्कृष्ट पल्यके असंख्यातवां भाग है। एक जीवकी अपेक्षासे जघन्य एक समय उत्कृष्ट छः आवली है॥ |
| आभिनिबोधिकश्रुत+अवधिमनःपर्यय- | =मतिज्ञानी (=आभिनिबोधिक) श्रुतज्ञानी अवधिज्ञानी मनःपर्यय |
| केवलज्ञानिनाम् ६। च सामान्य+उक्तः १। कालः १। | =और केवल ज्ञानीनका संक्षेपकरि कथित (गुणस्थानवत्) काल है अर्थात् मति–श्रुत–अवधि ये तीन ज्ञान चारसे बारह गुणस्थान तक होते हैं, मनःपर्ययज्ञान छठेसे बारह तक होता है अतः कालका |

(१) देशोनानीति कथम्—विभङ्गज्ञानिमिथ्यादृष्ट्येकजीवं प्रति उत्कर्षेण त्रयस्त्रिंशत्सागरोपमाणि। पर्याप्तश्च विभङ्गज्ञानं प्रतिपद्यत इति पर्याप्तिसमापकान्तर्मुहूर्तहीनत्वाद् देशोनानि॥

| | |
|---|---|
| देशोनानि १।। इति*कथम्* | =कुछ हीन (यह) कैसे |
| विभङ्गज्ञानिमिथ्यादृष्टि-एकजीवम् २। प्रति* | =कुअवधिज्ञानी मिथ्यादृष्टी एक चेतनके लिये |
| उत्कर्षेण ३। त्रयस्त्रिंशत् १।। सागर+उपमाणि १।। | =उत्कृष्टकरि तेतीस सागर (के) तुल्य (काल) है (टिप्पणी पृष्ठ १२१) |
| पर्याप्त० १। च विभङ्ग+ज्ञानम् २।। प्रतिपद्यते T इति * | =पर्याप्त जीव ही (=च) खोटी अवधिको प्रारम्भ करता है इस प्रकार |
| पर्याप्तिसमापक+अन्तर्मुहूर्तहीनत्वात् ५।। देश+ऊनानि १।। | =पर्याप्तिको पूरण करनेवाला अन्तर्मुहूर्त हीन होनेसे कुछ हीन (तेतीस सागर) है |

८ संयमानुवादेन–सामायिकच्छेदोपस्थापनपरिहारविशुद्धिसूक्ष्मसाम्परायथाख्यातशुद्धिसंयतानां सँयतासंयतानामसंयतानां च

प्रमाण इस भांति है कि असंयत सम्यग्दृष्टी मतिज्ञानियों श्रुतज्ञानियों और अवधिज्ञानियोंका नाना जीवकी अपेक्षासे सर्व काल है एक जीवका काल जघन्य अन्तर्मुहूर्त है, उत्कृष्ट तेतीस सागरसे कुछ अधिक है। संयमासंयमी मतिज्ञानियोंका श्रुतज्ञानियोंका अवधिज्ञानियोंका नानाजीव अपेक्षासे सर्व काल है एक जीवका जघन्य अंतर्मुहूर्त है उत्कृष्ट कुछ घाटि एक करोड पूरव है। प्रमत्त संयमी अप्रमत्तसंयमी मतिज्ञानियोंका श्रुतज्ञानियोंका अवधिज्ञानियोंका और मनःपर्ययज्ञानियोंका नानाजीवकी अपेक्षासे सर्व-काल है। एक जीवका जघन्य एक समय है उत्कृष्ट अन्तर्मुहूर्त है। चार उपशमश्रेणीवाले मति–श्रुत–अवधि–मनःपर्ययज्ञानियोंका नानाजीवकी अपेक्षासे और एक जीवकी अपेक्षासे जघन्य एक समय काल है और उत्कृष्ट अन्तर्मुहूर्त है। चार क्षपकश्रेणीवाले मति–श्रुत–अवधि मनःपर्यय ज्ञानियोंका और अयोग केवलियोंका नानाजीवकी अपेक्षासे और एक जीवकी अपेक्षासे जघन्य और उत्कृष्ट काल अन्तर्मुहूर्त है सयोग केवलियोंका नानाजीवकी अपेक्षासे सब काल है एक जीवकी अपेक्षासे जघन्य अन्तर्मुहूर्त है उत्कृष्ट [ काल ] कुछ न्यून एक करोड पूर्व है॥

[=]संयम+अनुवादेन॥ = ( = ) संयमके कथनानुसारसे
सामायिकच्छेदोपस्थापन– = सामायिक और छेदोपस्थान संयमी ( छठा सातवां आठवां नववां गुणस्थानवर्ती )निका
परिहारविशुद्धि– = परिहारविशुद्धि संयमी ( छठे सातवें गुणस्थानवाले ) निका
सूक्ष्मसाम्पराय– = सूक्ष्मसाम्पराय संयमी ( दशवें गुणस्थानवर्ती )निका
यथाख्यातशुद्धिसंयताना = यथाख्यात शुद्धिसंयमी [ ग्यारहवां बारहवा तेरहवां चौदहवा गुणस्थानवाले ] निका
संयतासंयतानाम्॥ = संयमासंयमी ( पाचवें गुणस्थानवर्ती )निका
असंयतानाम्॥ च = तथा [=च] असंयमी ( पहलेसे चौथे गुणस्थानवाले ] निका

सामान्योक्तः कालः ॥ (९) दर्शनानुवादेन-चक्षुर्दर्शनेषु मिथ्यादृष्टेर्नानाजीवापेक्षया सर्वः कालः । एकजीवं प्रति जघन्येनान्तर्मुहूर्तः । उत्कर्षेण द्वे सागरोपमसहस्रे ॥ सासादनसम्यग्दृष्ट्यादीनां क्षीणकषायान्तानां सामान्योक्तःकालः ॥ अचक्षुर्दर्शनेषु मिथ्यादृष्ट्यादिक्षीणकषायान्तानां सामान्योक्तः कालः ॥

| | |
|---|---|
| सामान्य-उक्तः ॥ कालः ॥ | =संक्षेप (प्रकरण) द्वारा कथित (गुणस्थानवत्) काल है (देखो पृष्ठ १७९ से १८८) |
| (९) दर्शन-अनुवादेन ॥ चक्षुर्दर्शनेषु ॥ मिथ्यादृष्टेः ॥ | =(९) दर्शनकी विवक्षा करि चक्षुर्दर्शनवालोंमें मिथ्यादृष्टीका |
| नाना-जीव-अपेक्षया ॥ सर्वः ॥ कालः ॥ एकजीवं ॥ प्रति | =अनेक जीवकी विवक्षासे सब काल है। एक चेतनके लिये |
| जघन्येन ॥ अन्तर्मुहूर्तः ॥ उत्कर्षेण ॥ द्वे ॥ सागरोपम | =जघन्यकरि अन्तर्मुहूर्त है। उत्कृष्टकरि सागरोपम दो |
| सहस्रे ॥ सासादन-सम्यग्दृष्टि-आदीना ॥ क्षीणकषाय | =सहस्र है। सासादन सम्यग्दृष्टि आदिकोंका क्षीणकषाय (बारहवां गुणस्थानवर्ती) |
| अन्तानां ॥ सामान्य-उक्तः ॥ कालः ॥ | =पर्यंतोंका संक्षेप (प्रकरण) से कथित (गुणस्थानवत) काल है अर्थात् |

चक्षुर्दर्शनवाले सासादन सम्यग्दृष्टिनिका नाना जीव अपेक्षासे जघन्य एक समय है उत्कृष्ट पल्यके असंख्यातवां अंश है। एक जीवकी अपेक्षासे जघन्य एक समय है उत्कृष्ट छः आवली है। मिश्रगुणस्थानवर्ती चक्षुर्दर्शन वालेनिका नाना जीव अपेक्षासे जघन्य अन्तर्मुहूर्त है उत्कृष्ट पल्यका असंख्यातवां भाग है एक जीवकी अपेक्षासे जघन्य और उत्कृष्ट अन्तर्मुहूर्त है। असंयत सम्यग्दृष्टि चक्षुर्दर्शन वालेनिका नाना जीवकी अपेक्षासे सर्वकाल है। एक जीवकी अपेक्षासे जघन्य अन्तर्मुहूर्त है उत्कृष्ट तेतीस सागर से कुछ अधिक काल है। संयमासंयमी चक्षुर्दर्शन वालेनिका नाना जीवकी अपेक्षा से सर्वकाल है एक जीव की अपेक्षासे जघन्य अन्तर्मुहूर्त है उत्कृष्ट कुछ न्यून एक करोड़ पूर्व है। प्रमत्त छठे गुणस्थानवर्ती चक्षुर्दर्शन वालेनिका और अप्रमत्त सातवां गुणस्थानवर्ती चक्षुर्दर्शन वालेनिका नाना जीवकी अपेक्षासे सर्वकाल है एक जीवकी अपेक्षासे जघन्य एक समय है उत्कृष्ट अन्तर्मुहूर्त है। चार उपशमक चक्षुर्दर्शन वालेनिका नाना जीवकी अपेक्षासे और एक जीवकी अपेक्षासे जघन्य एक समय है उत्कृष्ट अन्तर्मुहूर्त है। चार क्षपक श्रेणीवाले चक्षुर्दर्शन वालेनिका नाना जीवकी अपेक्षासे और एक जीव की अपेक्षासे जघन्य और उत्कृष्ट काल अन्तर्मुहूर्त है ॥

| | |
|---|---|
| अचक्षुः दर्शनेषु ॥ मिथ्यादृष्टि-आदि-क्षीणकषाय- | =अचक्षुर्दर्शनवालेनि में मिथ्यादृष्टिसे लेकर (=आदि) क्षीणकषाय |
| अन्तानां ॥ सामान्य-उक्तः ॥ कालः ॥ | =पर्यन्तनिका संक्षेपसे कहा हुआ गुणस्थानवत् काल है अर्थात् मिथ्यादृष्टिका |

**अवधिकेवलदर्शनिनोरवधिकेवलज्ञानिवत् ॥ (१०) लेश्यानुवादेनकृष्णनीलकापोतलेश्यासु मिथ्यादृष्टेर्नानाजीवापेक्षया सर्वः कालः । एकजीवं प्रति जघन्येनान्तर्मुहूर्तः ।**

---

नाना जीव की अपेक्षा से सर्वकाल है। एक जीवकी अपेक्षासे सादिसांत भंगका जघन्य काल अन्तर्मुहूर्त है। उत्कृष्ट कुछ घाटि अर्द्ध पुद्गल परावर्त है सासादन से क्षीण कषाय तकके लिये वही काल है जो "चक्षुदर्शन से अन्त मुहूर्त तक" पूर्व पृष्ठ २०९ में लिखित है ॥ देखो पृष्ठ २०९ पंक्ति १० से २० तक

अवधिकेवलदर्शनिनोः ॥ अवधि-केवल ज्ञानिवत् * =अवधि दर्शन वाले और केवल दर्शन वालों का काल अवधिज्ञानी केवल- =ज्ञानियों के सदृश [क्रम से] है। अवधिज्ञान और अवधिदर्शन चार से बारह गुणस्थान तक है केवल ज्ञान केवल दर्शन तेरहवें और चौदहवें गुणस्थान में है)

(१०)लेश्या-अनुवादेन॥कृष्ण-नील-कापोत लेश्यासु†॥=लेश्याओं की अपेक्षा से कृष्ण-नील कापोत लेश्याओंमें

मिथ्या दृष्टेः ॥ नानाजीव-अपेक्षया॥ सर्वः ॥ कालः॥ =मिथ्या दृष्टि का नाना जीव की अपेक्षा से समस्त काल है ॥

एक जीवं ॥ प्रति* जघन्येन* ॥ अन्तर्मुहूर्तः ॥ =एक जीव के लिये जघन्य करि अन्तर्मुहूर्त है ॥

---

† लेश्यासु का अर्थ जो "लेश्याओं में" ऐसा लियाजावे तो स्त्रीलिंग होगा (जैसा अनुवाद में है) "लेश्या वालों में" ऐसा अर्थ लें तो पुलिंग होगा ॥

† स तु काल ॥ तिर्यङ्मनुष्यापेक्षया तेषामेव लेश्यापरावर्तसम्भवात् ॥ एव सर्वत्र च लेश्यायुक्तस्यान्तर्मुहूर्तस्तिर्यङ्मनुष्यापेक्षयावेदितव्यः

स ॥ तु* कालः ॥ तिर्यङ्-मनुष्य अपेक्षया॥ तेषां॥ एव* =किंतु सो अन्तर्मुहूर्तका काल तिर्यंच और नरकी अपेक्षा से तिनके ही

लेश्या-परावर्त-सम्भवात् ॥ =लेश्याओंकी फेरा फेरी के हो सकने से है अर्थात् [illegible] ।

(मनुष्य-तिर्यंचों के ही लेश्यायें पलटती रहती हैं अतः जघन्य अन्तर्मुहूर्त काल है।

च*एव*सर्वत्र*लेश्या-युक्तस्य ॥ अन्तर्मुहूर्त ॥ =और (=च) ऐसे सर्वस्थानों में लेश्या सहितका अन्तर्मुहूर्त (काल) है

तिर्यङ्-मनुष्य-अपेक्षया ॥ वेदितव्यः ॥ =सो तिर्यंच और मनुष्यों की अपेक्षा से मानना चाहिये

उत्कर्षेण त्रयस्त्रिंशत्सप्तदशसप्तसागरोपमाणि सातिरेकाणि ॥ सासादनसम्यग्दृष्टिसम्यङ्मिथ्यादृष्ट्योःसामान्योक्तः कालः।

उत्कर्षेण ।। स- अतिरेकाणि ।।।। (†) त्रयस्त्रिंशत्- =उत्कृष्टकरि कुछ अधिक तेतीस ( सागरोपम काल सातवां नरक में )
सप्तदश- =(कुछ अधिक) सत्रह ( सागर प्रमाण कालपांचवां नरक में )
सप्त-सागरोपमाणि ।।।। सासादन- =सातसागर प्रमाण (कुछ अधिक तीजे नरकमें) है। (तीन अशुभलेश्या में) सासादन-
सम्यग्दृष्टि सम्यङ् मिथ्या दृष्ट्योः ।। सामान्य- उक्तः ।। कालः ।। =सम्यग्दृष्टि और मिश्र गुणस्थानवर्तियों का सामान्य से कथित (गुणस्थानवत्) काल है

अर्थात् कृष्ण-नील-कापोत लेश्या के धारक सासादन सम्यग्दर्शन-वालेनिका नाना जीव की अपेक्षा से जघन्य एक समय काल है उत्कृष्टपल्यका असंख्यातवां भाग है। एक जीव की अपेक्षा से जघन्य एक समय उत्कृष्ट छह आवली काल होता है। मिश्रगुणस्थानवर्ती कृष्ण-नील-कापोत लेश्या-वालों का नाना जीवकी अपेक्षासे जघन्य अन्तर्मुहूर्त है उत्कृष्ट पल्यका असंख्यातवा भाग है एक जीवकी अपेक्षासे जघन्य और उत्कृष्ट अन्तर्मुहूर्त है ॥

(†) तत्कथम्—नारकापेक्षया यथा सङ्ख्य सप्तम पञ्चम तृतीय पृथिव्यां त्रयस्त्रिंशत्सप्तदशसप्तसागरोपमाणि देवनारकाणामवस्थितलेश्यत्वात् ॥ व्रजन्नियमेन तल्लेश्यायुक्तो भवति। आगच्छतो नियमो नास्तीति सातिरेकाणि ॥

तत् कथम् * =सो (कुछ अधिक तेतीस, सत्रह, सात सागर, अशुभ लेश्या के नारकिनका काल) कैसे है
देव-नारकाणाम् ।। अवस्थित-लेश्यत्वात् ।।।। नारक- =देव और नारकियों के स्थिर या निश्चल लेश्या होने से नारकी जीवों की
अपेक्षया।।। यथासख्यं ।।।। सप्तम-पञ्चम-तृतीय- पृथिव्यां ।।= अपेक्षासे यथा क्रम या क्रमानुसार सातवां पांचवां और तीसरे नरक में
त्रयस्त्रिंशत्-सप्तदश-सप्त सागरोपमाणि ।।।। नियमेन ।। =तेतीस, सत्रह और सात सागर प्रमाण ( काल ) है निश्चय से
तत् लेश्या-युक्तः ।। व्रजन् भवति (व्रजन् वर्तमान कृदन्त है) =उस (अशुभ) लेश्या सहित जीव (पूर्व जन्म से) चलकर नारकी होता है
आगच्छतः ।। नियमः।। न अस्ति इति से-अतिरेकाणि ।।।। =(नरकसे) आनेवाले को (लेश्या का) नियम नहीं ऐसे कुछ अधिक सागर है अर्थात्

नारकियों की लेश्या पलटती नहीं है सो सातवां नरक में जहां उत्कृष्ट लेश्या है तेतीस सागर काल है और पांचवां नरक में जहां उत्कृष्ट नील लेश्या है सत्रह सागर काल है और तीसरे नरक में जहां उत्कृष्ट कापोत लेश्या है सात सागरकाल है ऐसे तेतीस सत्रह और सात सागर तो ये हुए और नरक में जाने वाले जीव के मरते समय कृष्ण-नील कापोत लेश्या होती है और उनही लेश्या सहित नरक में जन्म लेता है। ऐसे

असंयतसम्यग्दृष्टेर्नानाजीवापेक्षया सर्वः कालः । एकजीवं प्रति जघन्येनान्तर्मुहूर्तः । उत्कर्षेण त्रयस्त्रिंशत्सप्तदशसप्तसागरोपमाणि देशोनानि ॥ तेजः पद्मलेश्ययोर्मिथ्यादृष्ट्यसंयतसम्यग्दृष्ट्योर्नानाजीवापेक्षया सर्वः कालः ।

| | |
|---|---|
| असंयत-सम्यग्दृष्टेः ।। नाना-जीव-अपेक्षया ।।। | =(कृष्ण नील कापोत लेश्यावाले) असयत सम्यग्दृष्टिका नाना जीवकी अपेक्षासे |
| सर्वः ।। कालः ।। एकजीवं ।। प्रति* जघन्येन ।।। | =सर्वकाल है । एक चेतनके लिये जघन्यकरि |
| अन्तर्मुहूर्तः ।। उत्कर्षेण ।। देशोनानि ।।। त्रयस्त्रिंशत्-† | =अन्तर्मुहूर्त (काल) है । उत्कृष्टकरि कुछ हीन तेतीस |
| सप्तदश-सप्त-सागरोपमाणि ।।। | =सत्रह सात सागर प्रमाण (काल) है । |
| तेजः—पद्मलेश्ययोः ।।। मिथ्यादृष्टि-असंयतसम्यग्दृष्ट्योः ।। | =पीत-पद्म लेश्याओं में मिथ्यादृष्टि और असंयत सम्यग्दर्शनवाले का |
| नाना-जीव अपेक्षया ।।। सर्वः ।। कालः ।। | =अनेक चेतनकी विवक्षासे समस्त काल है |

दोनों कालोंको जोड़ने से कुछ अधिक तेतीस, कुछ अधिक सत्रह, वा कुछ अधिक सात सागर काल उत्कृष्टकरि होता है यद्यपि यह नियम नहीं है कि नरक से जन्म लेने के पश्चात् उस जीवके कोनसी लेश्या होगी ।

† उक्त लेश्यायुक्त संयत सम्यग्दृष्ट्येकजीव प्रति उत्कर्षेण नारकापेक्षया उक्तान्येव सागरोपमाणि । पर्याप्तिसमापकान्तर्मुहूर्ते सप्तम्यां मारणान्तिके च सम्यक्त्वाभावाद्देशोनानि ॥।

| | |
|---|---|
| उक्त-लेश्या-युक्त-असंयत सम्यग्दृष्टि एकजीव ।। | =कथित ( कृष्ण नील-कापोत ) लेश्याओं सहित असयत सम्यग्दृष्टिका एकजीवके |
| प्रति* उत्कर्षेण ।। नारक अपेक्षया ।।। उक्तानि ।।। | =लिये उत्कृष्टकरि नरककी अपेक्षासे कहे हुये |
| एव* सागरोपमाणि ।।। | =ही सागर प्रमाण काल है अर्थात् सातवां नरक में तेतीस और पांचवां नरक में सत्रह और तीसरे नरक में सात सागर काल है ( परन्तु ) |
| पर्याप्तिसमापक-अन्तर्मुहूर्ते | =पर्याप्ति अवस्थाको पूरी करने वाली अन्तर्मुहूर्त (तीसरे पांचवें सातवें नरक में ) |
| च सप्तम्याम् ।।। मारणान्तिके ।। | =और (=च) सातवां (नरक) में मृत्युके समीप में ( भी ) अर्थात् सातवां नरक में मरते समय अवश्य मिथ्यात्व आ जाता है । |
| सम्यक्त्व-अभावात् ।। देशोनानि ।।। | =सम्यग्दर्शन के अभाव होने से कुछ हीन (तेतीस सागर सत्रह सागर सातसागर काल क्रमसे सातवा पांचवां तीसरे नरक मे ) है । तीसरे पांचवें सातवें नरकों में पर्याप्ति पूरी करनेके पीछे सम्यक्त्व होता है । |

## एकजीवं प्रति जघन्येनान्तर्मुहूर्तः। उत्कर्षेण द्वे सागरोपमे अष्टादश च सागरोपमाणि सातिरेकाणि ॥

| | |
|---|---|
| एकजीवं ;। प्रति* जघन्येन ;॥ अन्तर्मुहूर्तः ;। | =एक जीवके लिये जघन्यकरि अन्तर्मुहूर्त है |
| उत्कर्षेण ;। | =उत्कृष्टकरि (सौधर्म ऐशान स्वर्गोंके पीत-पद्म लेश्यावाले देवोंका काल) |
| द्वे ;॥ सागरोपमे ;॥ स-अतिरेकाणि ;॥ च* | =कुछ अधिक दो सागर प्रमाण है और |
| अष्टादश ;॥ सागर-उपमाणि ;॥ (स-अतिरेकाणि) | =कुछ अधिक अठारह सागर प्रमाण (सतार और सहस्रार स्वर्गोंके पीत-पद्म लेश्याके धारक देवोंका काल) है |

(१) द्वे सागरोपमे = दो सागर प्रमाण (काल) है परतु सम्यग्दृष्टि हो और घातायुष्क हो तो उस जीवकी आयु उत्कृष्ट आयुसे कुछ न्यून आधसागर अधिक होती है और जीव दो सागर आयु पावे तो घातायुष्क अन्तर्मुहूर्त न्यून अढाई सागर आयु पावे घातायुष्क वालेका उत्पाद बारहवें स्वर्ग तक है उसके ऊपर नहीं है।

घातायुष्क = पूर्व भवमें किसी जीवने विशुद्ध परिणामोंसे आयुका बंध अधिक किया था, पश्चात् संक्लेश परिणामों के वशसे आयु घटाय थोड़ी रक्खी तिस जीवको घातायुष्क कहिये। जैसे कोई मनुष्य ब्रह्मब्रह्मोत्तर स्वर्गका आयु दशसागर प्रमाण बंधकिया फिर उसही मनुष्य भवमें संक्लेश परिणामोंके वधने से आयुकी स्थितिका घात करके सौधर्म ईशानमें जाय उपजा सो घातायुष्क है सो अन्य देवोंकी दो सागर प्रमाण आयु ते अंतर्मुहूर्त न्यून आधा सागर अधिक आयु पावे है। आयुका घात दो प्रकार है। एक अपवर्त्तन घात दूजा कदली घात। तहां बध्यमान आयुका घटावना सो अपवर्त्तन घात है अर भुज्यमान आयुका घटावना कदलीघात है। देवोंमें कदलीघात संभव नहीं है।

तत्-लेश्यायुक्तानां ;। मारणान्तिक- = उन (पीतलेश्या और पद्मलेश्या) संयुक्तोंके मारणान्तिक समुद्घात और

उपपाद-सम्भवात् ;। सातिरेकत्व च सागरोपम- = उपपाद अवस्थाके होनेसे कुछ आयु बढ़जाने (के हेतु)से और (क्रमसे दो और अठारह) सागरोपम

युक्तत्वात् ;॥ सातिरेकाणि ;॥ किंचित् अधिकानि इति अर्थः = सहित कुछ अधिक (सातिरेकाणि) हुई। कुछ अधिक है ऐसा अर्थ है। सो जिस पर्यायको छोड़कर देव वा नारकी उत्पन्न हो उस पर्यायके अन्तके अन्तर्मुहूर्तमें तथा देव नारक पर्यायको छोड़कर जिस पर्यायमें उत्पन्न हो उस पर्यायके आदिके अन्तर्मुहूर्तमें वही लेश्या होती है। प्रथमको पूर्वभव चरमांतर्मुहूर्त और द्वितीयको उत्तरभव प्रथमांतर्मुहूर्त कहते हैं। (छहों लेश्याओंके उत्कृष्टकाल प्रमाणमें दो दो अन्तर्मुहूर्त का काल अधिक अधिक समझना) इसलिये पीत-पद्मलेश्यावाले एकजीव घातायुष्कवाले का सौधर्म ईशान स्वर्गोंमें उत्कृष्टकाल = दो सागर+अन्तर्मुहूर्त न्यून आधसागर (घातआयुष्क)+पूर्वभव चरमांतर्मुहूर्त+उत्तरभव प्रथमांतर्मुहूर्त ॥ सतार सहस्रार स्वर्गोंके पीतपद्मलेश्यावाले घातायुष्क जीवका उत्कृष्टकाल = १८सागर+अन्तर्मुहूर्त बादि आधसागर+मारणांतिकअन्तर्मुहूर्त+उपपाद अन्तर्मुहूर्त।

**सासादनसम्यग्दृष्टिसम्यङ्मिथ्यादृष्ट्योः सामान्योक्तः कालः ॥ संयतासंयतप्रमत्ताप्रमत्तानां नानाजीवापेक्षया सर्वःकालः ॥ एकजीवं प्रति जघन्येनैकः समयः । उत्कर्षेणान्तर्मुहूर्तः ॥ शुक्ललेश्यानां मिथ्यादृष्टेर्नानाजीवापेक्षया सर्वः कालः । एकजीवं प्रति जघन्येनान्तर्मुहूर्तः । उत्कर्षेणैकत्रिंशत्सागरोपमाणि सातिरेकाणि ॥**

| | |
|---|---|
| सासादनसम्यग्दृष्टि-सम्यङ्मिथ्यादृष्ट्योः ॥ | =(पीतपद्मलेश्याओ में) सासादनसम्यग्दृष्टी और मिश्रगुणस्थानवालों का |
| सामान्य-उक्तः ॥ कालः ॥ | =संक्षेपकरि (पहिले) कथित (गुणस्थानवत्) काल है अर्थात् सासादन सम्यग्दृष्टि पीत-पद्मलेश्या धारको का नाना जीव अपेक्षासे जघन्य एक समय है उत्कृष्ट पल्य का असंख्यातवा भाग है एक जीव प्रति जघन्य एक समय है । उत्कृष्ट छह आवली है ॥ पीत-पद्मलेश्या वाले मिश्रगुणस्थान वालों का नाना जीवका जघन्य अन्तर्मुहूर्त काल है उत्कृष्ट पल्यका असंख्यातवा भाग है । एक जीव की अपेक्षा-से जघन्य औरउत्कृष्ट अन्तर्मुहूर्त है ॥ |
| संयतासंयत-प्रमत्त-अप्रमत्तानां ॥ नाना- | =(पीत-पद्म-लेश्या वालों में) देशसंयतनिका प्रमत्त अप्रमत्त वालों का अनेक |
| जीव-अपेक्षया ॥ सर्वः ॥ काल ॥ एकजीवं ॥ प्रति॥ | =जीवकी अपेक्षासे सब काल है । एक जीव के लिये |
| जघन्येन ॥ एकः ॥ समयः ॥ उत्कर्षेण ॥ अन्तर्मुहूर्तः | =जघन्यकरि एक समय है उत्कृष्टकरि अन्तर्मुहूर्त है |
| शुक्ललेश्याना ॥ मिथ्यादृष्टेः ॥ नाना-जीव-अपेक्षया ॥ | =शुक्ललेश्या वाले मिथ्यादृष्टि का अनेक जीवकी विवक्षा से |
| सर्वः ॥ कालः ॥ एकजीवं ॥ प्रति जघन्येन ॥ | =सर्व काल है । एक जीव के लिये जघन्यकरि |
| अन्तर्मुहूर्तः ॥ उत्कर्षेण ॥ स-अतिरेकाणि ॥ | =अन्तर्मुहूर्त है । उत्कृष्टकरि कुछ अधिक |
| एकत्रिंशत् ॥ सागरोपमाणि ॥ | =इकतीस सागर प्रमाण है अर्थात् मिथ्यादृष्टि शुक्ललेश्याका धारक |

। ग्रैवेयकदेवापेक्षया तेषां नामानि मारणान्तिकोत्पादावस्थायामपि शुक्ललेश्यासम्भावात्सातिरेकाणि ॥

| | |
|---|---|
| ग्रैवेयक-देव-अपेक्षया ॥ तेषां ॥ नामानि ॥ | =(नवम) ग्रैवेयक (मिथ्यादृष्टि) देवों की अपेक्षासे तिनके नाम |
| मारणान्तिक | =मारणान्तिक समुद्घातमें अर्थात् पूर्वभव चरमान्तरमुहूर्त में) और |
| उपपाद-अवस्थायाम ॥ अपि॥ शुक्ललेश्या- | =उपपाद अवस्था में भी (अर्थात् उत्तर भवप्रथमान्तर्मुहूर्त में भी) शुक्ललेश्या के |
| सम्भवात् ॥ स-अतिरेकाणि ॥ | =सम्भव होने (के हेतु) से कुछ अधिक (इकतीस सागर उत्कृष्टकाल) है अर्थात् शुक्ल लेश्या वाले जीव का |

**सासादनसम्यग्दृष्ट्यादिसयोगकेवल्यन्तानामलेश्यानां च सामान्योक्तः कालः । किं तु संयतासंयतस्य नानाजीवापेक्षया सर्वः कालः । एकजीवं प्रति जघन्येनैकःसमयः । उत्कर्षेणान्तर्मुहूर्तः ॥**

---

मरकर नव ग्रैवेयक तक उत्पन्न होसका हैं जहा उत्कृष्ट आयु इकतीस सागर है मारणान्तिक समुद्घातके अन्तर्मुहूर्त में और उपपाद अवस्था के अन्तर्मुहूर्त में भी शुक्ल लेश्या रहती है अतः उत्कृष्टकाल इकतीस सागरसे पूर्वभवचरमान्मुहूर्त और उत्तरभवप्रथमान्मुहूर्त के बराबर अधिक है

सासदनसम्यग्दृष्टि-आदि-सयोग-केवलि-अन्तानाम् =(शुक्ल लेश्या वाले) सासादन सम्यग्दृष्टिसे लेकर सयोग केवली तकनिका

च अलेश्यानां ॥ सामान्य- =और (च) लेश्या रहित (अयीगकेवलि) निका संक्षेप (प्रकरण) करि

उक्तः ॥ कालः ॥ =(प्रथम) कथित (गुणस्थानवत्) काल है अर्थात् वही काल है जो पृष्ठ १८१ से १८८ तक में लिखा है। इसमेंसे पृष्ठ १८५ मेंसे "संयतासंयतस्य नानाजीवापेक्षयासर्वः कालः । एक जीवं प्रति जघन्येन अन्तर्मुहूर्तः उत्कर्षेण पूर्वकोटीदेशोना" छोड़दो क्योकि संयमासंयमियोंका काल नीचे लिखा जाता है

किन्तु* संयातासंयतस्य ॥ नाना-जीव-अपेक्षया ॥ =परन्तु संयमासंयामियोंका अनेक जीवकी अपेक्षा से

सर्वः ॥ कालः ॥ एकजीवम् ॥ प्रति* जघन्येन॥ =सव काल है । एक जीवके लिये जघन्यकारि

एकः ॥ समयः ॥ उत्कर्षेण ॥ अन्तर्मुहूर्तः ॥ =एक समय है । उत्कृष्टकरि अन्तर्मुहूर्त है

११ भव्यानुवादेन—भव्येषु मिथ्यादृष्टेर्नानाजीवापेक्षया सर्वः कालः ॥ एकजीवापेक्षया द्वौ भङ्गौ। अनादिः सपर्यवसानः सादिः सपर्यवसानश्च। तत्र सादिः सपर्यवसानो जघन्येनान्तर्मुहूर्तः। उत्कर्षेणार्द्धपुद्गलपरिवर्तो देशोनः ॥ सासादनसम्यग्दृष्ट्याद्ययोगकेवल्यन्तानां सामान्योक्तः कालः ॥

| | |
|---|---|
| (११) भव्य-अनुवादेन ॥ भव्येषु ॥ मिथ्यादृष्टेः ॥ नाना | =भव्यके अनुवादकरि भव्यजीवों में मिथ्यादृष्टिका अनेक |
| जीव-अपेक्षया॥ सर्वः ॥ कालः ॥ एकजीव- | =जीवकी अपेक्षासे समस्तकाल है। एक जीवकी |
| अपेक्षया ॥ द्वौ ॥ भङ्गौ ॥ | =विवक्षासे दो भेद है |
| अनादिः ॥ सपरि-अवसानः ॥ | =आदिरहित (=अनादि) अन्त (=अवसान) सहित (=सपरि) अर्थात अनादि सांत है |
| च॥स-आदि ॥ सपरि-अवसानः ॥ | =(और दूसरा) आदि सहित (=सादि) अन्त (=अवसान) सहित अर्थात सादि सांत है |
| तत्र॥सादिः ॥ सपरि-अवसानः ॥ जघन्येन ॥ | =तहां सादिसांत (काल) जघन्यकरि |
| अन्तर्मुहूर्तः ॥ उत्कर्षेण ॥ देशोनः ॥ | =अन्र्मुहूर्त है। उत्कृष्टकरि कुछहीन |
| अर्द्धपुद्गलपरिवर्तः ॥ सासादनसम्यग्दृष्टि-आदि | =अर्द्धपुद्गलपरिवर्तन (काल) है। सासादनसम्यग्दृष्टीसेलेकर |
| अयोगकेवलि-अन्तानाम् ॥ | =अयोगकेवली (चौदहवें गुणस्थानवर्ती) पर्यन्तोका |
| सामान्य-उक्तः ॥ कालः ॥ | =संक्षेप (प्रकरण) करि कहाहुआ (गुणस्थानवत) काल है |
| | (देखो पृष्ठ १८१ से १८८ तक इस मुद्रित पुस्तकका) |

अभव्यानामनाद्यपर्यवसानः ॥ (१२) सम्यक्त्वानुवादेन–क्षायिकसम्यग्दृष्टीनामसँयतसम्यग्दृष्ट्याद्ययोगकेवल्यन्तानां सामान्योक्तः कालः ॥ क्षायोपशमिकसम्यग्दृष्टीनां चतुर्णां सामान्योक्तः कालः ॥ औपशमिकसम्यक्त्वेषु असँयतसम्यग्दृष्टिसंयतासंयतयोर्नानाजीवापेक्षया जघन्येनान्तर्मुहूर्तः। उत्कर्षेण पल्योपमासंख्येयभागः। एकजीवं प्रति जघन्यश्चोत्कृष्टश्चान्तर्मुहूर्तः ॥ प्रमत्ताप्रमत्तयोश्चतुर्णामुपशमकानां च नानाजीवापेक्षया एकजीवापेक्षया च जघन्येनैकः समयः। उत्कर्षेणान्तर्मुहूर्तः ॥ सासादनसम्यग्दृष्टिसम्यङ्मिथ्यादृष्टिमिथ्यादृष्टीनां सामान्योक्तः कालः।

| | |
|---|---|
| अभव्यानाम् ॥ अनादि-अपरि* अवसानः ॥ | =अभव्योंका अनादि अन्त (=अवसान) रहित (=अपरि) अर्थात अनादि अंतकाल है |
| (११) सम्यक्त्व-अनुवादेन ॥ क्षायिक-सम्यग्दृष्टीना ॥ | =(१२)सम्यग्दर्शन के कथनानुसारकरि क्षायिकसम्यग्दर्शनवालोंका |
| असंयतसम्यग्दृष्टि-आदि-अयोगकेवलि-अन्तानां ॥ | =असंयत (चौथे गुणस्थान) वर्ती से अयोगकेवली पर्यन्तनिका |
| सामान्य-उक्तः ॥ कालः ॥ | =संक्षेपकरि (पहिले) कहा हुआ (गुणस्थानवत्) काल है (पृष्ठ १८२ से १८८ तक) |
| क्षायोपशमिक-सम्यग्दृष्टीनां ॥ चतुर्णां ॥ | =वेदक सम्यग्दर्शनवाले चारों (चारसे सातवा गुणस्थानवर्ती) निका |
| सामान्य-उक्तः ॥ कालः ॥ | =संक्षेपसे कथित (गुणस्थानवत्) काल है (पृष्ठ १८२ पंक्ति ३ से १८५ पंक्ति ३ तक) |
| औपशमिकसम्यक्त्वेपु ॥ असंयतसम्यग्दृष्टि- | =उपशमसम्यग्दर्शनमें असंयमसम्यग्दर्शन वाले और |
| संयतासंयतयोः ॥ नाना-जीव-अपेक्षया ॥ | =देशसंयमीनिका अनेक चेतनकी अपेक्षासे |
| जघन्येन ॥ अन्तर्मुहूर्तः ॥ उत्कर्षेण ॥ पल्योपम- | =जघन्यकरि अन्तर्मुहूर्त ( काल ) है उत्कृष्टकरि पल्योपमके |
| असंख्येयभागः ॥ एकजीवं ॥ प्रति* जघन्यः ॥ च | =असंख्यातवांभाग है और एक जीव के लिये जघन्य |
| उत्कृष्टः ॥ च अन्तर्मुहूर्तः ॥ च प्रमत्त-अप्रमत्तयोः ॥ | =और उत्कृष्ट अन्तर्मुहूर्त (काल) है। और प्रमत्त (छठे) अप्रमत्त (सातवें) गुणस्थानोंका |
| च चतुर्णां ॥ | =और चार ( अपूर्वकरण–अनिवृत्तिकरण–सूक्ष्मसापराय–उपशांतकषाय गुणस्थानवर्ती ) |
| उपशमकानां ॥ नाना–जीव–अपेक्षया ॥ च | = उपशमश्रेणीवालों का नाना जीवकी अपेक्षासे और |
| एक-जीव-अपेक्षया ॥ जघन्येन ॥ एकः ॥ समयः ॥ | =एक जीवकीविवक्षा से जघन्यकरि एक समय है |
| उत्कर्षेण ॥ अन्तर्मुहूर्तः ॥ -सासादनसम्यग्दृष्टि- | =उत्कृष्टकरि अन्तर्मुहूर्त है। सासादन सम्यग्दृष्टि |
| सम्यङ्मिथ्यादृष्टि-मिथ्यादृष्टीनां ॥ सामान्य-उक्तःकालः | =मिश्र और मिथ्यादृष्टियों का संक्षेप में कथित ( गुणस्थानवत् ) काल* है अर्थात् |

## ( १३ ) सञ्ज्ञानुवादेन – संज्ञिषु मिथ्यादृष्ट्याद्य निवृत्तिबादरान्तानां पुंवेदवत् ॥

सासादनसम्यग्दृष्टीका अनेक जीवकी अपेक्षासे जघन्य एक समय काल है उत्कृष्ट पल्यके असंख्यातवा भाग है एक जीवकी अपेक्षा से जघन्य एक समय उत्कृष्ट छः आवली है। मिश्र गुणस्थानवालोका नाना जीवों की प्रति जघन्य अन्तर्मुहूर्त है। उत्कर्ष पल्यके असंख्यातवा भाग है। एक जीवकी अपेक्षासे जघन्य और उत्कर्ष अन्तर्मुहूर्त है। मिथ्या दृष्टियोंका नाना जीव अपेक्षा से सर्व काल है। एक जीव प्रति तीन भेद है (१) अनादि अनंत काल (२) अनादि सान्त काल (३) सादि सान्त काल। तहा सादि सान्त काल जघन्य अन्तर्मुहूर्त है। उत्कर्ष कुछ न्यून आध पुद्गल परावर्त है ॥

( १३ ) सञ्ज्ञा-अनुवादेन १। =संज्ञी के कथनानुसार करि
संज्ञिषु ३। मिथ्यादृष्टि– =( प्रथम गुणस्थानवर्ती ) सैनियोमें मिथ्यादृष्टी–
आदि अनिवृत्तिबादर– =से लेकर ( = आदि ) अनिवृत्तिबादरसाम्पराय नवमा गुणस्थानवर्ती
अन्तानां ६। पुंवेदवत् =पर्यन्तनिका पुरुषवेद समान ( काल ) है ॥ इसलिये पुरुष वेद के अनुकूल मिथ्या दृष्टि सैनियों का नानाजीव अपेक्षासे सव काल है। एक जीव की अपेक्षा से जघन्य अन्तर्मुहूर्त है उत्कर्ष तीन सौ सागर से ऊपर और नौ सौ सागर से नीचे काल है। सासादन सम्यग्दृष्टी सैनियो का नाना जीव अपेक्षा से जघन्य एक समय है। उत्कृष्ट पल्य के असंख्यातवा भाग है। एक जीवकी अपेक्षासे जघन्य एक समय है उत्कृष्ट छः आवली है ॥ मिश्र गुणस्थानवर्ती सैनियोका काल नाना जीव अपेक्षासे जघन्य अन्तर्मुहूर्त है उत्कृष्ट पल्य के असंख्यातवां भाग है एक जीव की अपेक्षा से जघन्य और उत्कृष्ट अन्तर्मुहूर्त है ॥ असंयत सम्यग्दृष्टी सैनियो का काल नाना जीव अपेक्षा से सव काल है एक जीव की अपेक्षा से जघन्य अन्तर्मुहूर्त है उत्कृष्ट तेतीस सागर से कुछ अधिक है ॥ संयमासंयमी सैनियों का काल नाना जीव अपेक्षासे सर्व है एक जीवकी अपेक्षासे जघन्य अन्तर्मुहूर्त है उत्कृष्ट कुछ घाटि एक करोड पूर्व है ॥ प्रमत्तसंयमी सैनियो का और अप्रमत्त संयमी मनियो का नाना जीव अपेक्षा से सर्व काल है एक जीव अपेक्षा से जघन्य एक समय उत्कर्ष अन्तर्मुहूर्त है ॥ अपूर्वकरण और अनिवृत्ति करण उपशमश्रेणीवाले सज्ञियो

शेषाणां सामान्योक्तः कालः ॥ असंज्ञिनां मिथ्यादृष्टेर्नानाजीवापेक्षया सर्वः कालः। एकजीवं प्रति जघन्येन क्षुद्रभवग्रहणम् ॥ तिण्णिसया छत्तीसा छावट्ठी सहस्सगाणि मरणाणि। अंतोमुहुत्तमेत्ते तावदिया चेव होंति खुद्दभवा ॥ ६६३३६ ॥ उत्कर्षेणानन्तः कालोऽसंख्येयाः

का नाना जीव अपेक्षा से और एक जीव अपेक्षा से जघन्य एक समय है उत्कृष्ट अन्तर्मुहूर्त है। अपूर्व करण और अनिवृत्ति करण क्षपक श्रेणी वाले संज्ञियो का नाना जीवऔर एक जीव अपेक्षा से जघन्य और उत्कर्ष अन्तमुहूर्त काल है

शेषाणां ॥ =बचेहुये (सैनी दशवा-ग्यारहवा-बारहवां गुण स्थानवर्ती) निका

सामान्य-उक्तः ॥ कालः ॥ =संक्षेप (प्रकरण) में कहा हुआ (गुणस्थानवत्) काल है अर्थात शेप उशम श्रेणीवाले दशवां-ग्यारहवां गुणस्थानवर्ती संज्ञियो का नाना जीवकी और एक जीवकी अपेक्षा से जघन्य एक समय है उत्कृष्ट अन्तर्मुहूर्त है और शेप क्षपक श्रेणीवाले दशवा बारहवा गुणस्थानवर्ती सैनियो का नाना जीव ओर एक जीवकी अपेक्षासे जघन्य और उत्कृष्ट काल अन्तर्मुहूर्त है ॥ संज्ञी प्रथमसे बारह गुणस्थान तक होते है ॥ असंज्ञी केवल मिथ्यात्व गुणस्थानमें होते है ॥

असंज्ञिनां ॥ मिथ्यादृष्टेः ॥ नानाजीव अपेक्षया ॥ =मन रहित ( = असंज्ञिना ) मिथ्यादृष्टीका अनेक चेतनकी अपेक्षासे

सर्वः ॥ कालः ॥ एकजीवं ॥ प्रति जघन्येन ॥ =समस्त काल है एक जीव केलिये जघन्यकरि

क्षुद्रभव-ग्रहणम् ॥ =सूक्ष्मभव ( का काल ) लिया गया है [सो श्वास के अठारहवा भाग होता है]

तिण्णि ॥ सया ॥ छत्तीसा ॥ (=त्रीणि शतानि षट् त्रिंशत्=तीन सौ छत्तीस

छावठ्ठी ॥ सहस्सगाणि ॥ (=षटषष्टि ॥ सहस्रकाणि)=छासठ सहस्र

मरणाणि ॥ अंतोमुहुत्त-(=मरणानि ॥ अन्तर्मुहूर्त-)=मरण अन्तर्मुहूर्त

मेत्ते ॥ तावदिया ॥ च (मात्रे ॥ तावन्तः ॥ च) =मात्र में और ( = च )इतने ( अर्थात् ६६३३६ )

एव होंति ॥ खुद्दभवा ॥ (=एव भवन्ति क्षुद्रभवाः) =ही सूक्ष्म भव (एक लब्ध्य पर्याप्तक जीव के) होते है ॥

उत्कर्षेण ॥ अनन्तः ॥ कालः ॥ असंख्येयाः ॥ =(मन रहित मिथ्यादृष्टी का) उत्कृष्ट करि अनंत काल है। सो असंख्याते

पुद्गलपरिवर्ताः । तदुभयव्यपदेशरहितानां सामान्योक्तः कालः ॥ ( १४ ) आहारानुवादेन – आहारकेषु मिथ्यादृष्टेर्नानाजीवापेक्षया सर्वः कालः । एकजीवं प्रति जघन्येनान्तर्मुहूर्तः । उत्कर्षेणांगुलासंख्येयभाग असंख्येयाः सख्येया उत्सर्पिण्यवसर्पिण्यः ।

| | |
|---|---|
| पुद्गलपरिवर्ताः ॥ तद्-उभय-व्यपदेश-रहितानां ॥ | =पुद्गल परावर्तन हैं । उन (सैनी असैनी) दोनों नामोंसे वर्जित |
| सामान्य- उक्तः ॥ कालः ॥ | =(सयोग-अयोग केवली) निका संक्षेप से कथित (गुणस्थानवत्) काल है अर्थात् सयोग केवलियोंका नाना जीवकी प्रति सब काल है एक जीव की अपेक्षा से जघन्य अन्तर्मुहूर्त हैं उत्कृष्ट कुछ घाटि करोड़ पूर्व है । अयोग केवलियों का काल नाना जीव की और एक जीवकी प्रति जघन्य-उत्कृष्ट अन्तर्मुहूर्त है |
| (१४) आहार-अनुवादेन ॥ आहारकेषु ॥ मिथ्यादृष्टेः ॥ | =आहार के कथनानुसार करि आहारकनि में मिथ्यादृष्टी का |
| नाना जीव अपेक्षया ॥ सर्वः ॥ कालः ॥ एकजीवं ॥ | =अनेक जीवकी अपेक्षासे सब काल है । एक जीव के |
| प्रति* जघन्येन ॥ अन्तर्मुहूर्तः ॥ उत्कर्षेण ॥ | =लिये जघन्यकरि अन्तर्मुहूर्त है । उत्कृष्टकरि |
| अंगुल-असंख्येय-भागः ॥ असंख्येया संख्येयाः ॥ | =(सूची अंगुल के असंख्यातवां अंश है सो असंख्यातासंख्यात |
| उत्सर्पिणि-अवसर्पिण्यः ॥ | =उत्सर्पिणी (काल) अवसर्पिणी काल (परिमाण) है अर्थात् अंगुल के प्रदेश और इनके समय समान है ॥ भावार्थ सूच्यंगुलके असंख्यातवा भाग के प्रदेशोंकी संख्याके बराबर आहारक का समय है । |

( १ ) उत्सर्पिणी और अवसर्पिणी रूप छह कालों से भरत और ऐरावत क्षेत्रों में मनुष्यों की आयु काय भोगोपभोग सम्पदा वीर्य बुद्धयादिक का बढ़ना और घटना होता है उत्सर्पिणी के छह कालों में वृद्धि और अवसर्पिणी के छह कालोंमें दिनों दिन ह्रास होता जाता है । अवसर्पिणी काल के ( १ ) सुखमसुखमा ( २ ) सुखमा ( ३ ) सुखमदुःखमा ( ४ ) दुःखमसुखमा ( ५ ) दुःखमा ( ६ ) अति दुःखमा ऐसे छह भाग हैं । इसी प्रकार उत्सर्पिणीके भी ( १ ) अति दुःखमा ( २ ) दुःखमा ( ३ ) दुःखमसुखमा ( ४ ) सुखमदुःखमा ( ५ ) सुखमा ( ६ ) सुखमसुखमा ये छह हैं ॥ अवसर्पिणी काल दश कोडा कोडी सागर का है अर्थात् १००००००० × १००००००० = १००००००० ००००००० ( दशनील सागर को ) × १० ( दशसे गुणा करो ) तो १००००००० ००००००० ० सौ नीलसागर हुये । और उत्सर्पिणी काल भी दश कोडा कोडी सागर अर्थात् सौ नीलसागर का है । इन दोनों कालों को मिलाकर बीस कोडा कोडी सागर को एक कल्प कहते हैं ॥ (२) देखो टिप्पणी मुद्रित पृष्ठ २६९ से २७६ तक

शेषाणां सामान्योक्तः कालः ॥ अनाहारकेषु मिथ्यादृष्टेर्नानाजीवापेक्षया सर्वः कालः । एकजीवं प्रति जघन्येनैकः समयः । उत्कर्षेण त्रयः समयाः ॥

| | |
|---|---|
| शेषाणां ।। | =(आहारकनिमें) अवशिष्ट (दूसरेसे तेरहवें गुणस्थानवाले) निका |
| सामान्य-उक्तः ।। कालः ।। | =संक्षेपमें कथित (गुणस्थानवत) काल है अर्थात १८१ से १८८ पृष्ठ तक देखो और पृष्ठ १८७ मेंसे अयोगकेवलियों का काल जो नाना जीव की और एक जीवकी अपेक्षा से जघन्य-उत्कृष्ट अन्तर्मुहूर्त है मत पढ़ो ॥ |
| अनाहारकेषु ३। मिथ्यादृष्टेः ।। नाना-जीव-अपेक्षया।।। | =अनाहारकनिमें मिथ्यादृष्टीका अनेक चेतनकी अपेक्षा से |
| सर्वः ।। कालः ।। एकजीवं ।। प्रति * जघन्येन ।। | =सब काल है । एक जीवके लिये जघन्यकरि |
| एकः।। समयः।। उत्कर्षेण ।। त्रयः ।। समयाः ।। | =एक समय (मात्र) है । उत्कृष्टकरि तीन समय (तक विग्रहगति में) हैं अनाहारक अवस्था जीव की पहले-दूसरे-चौथे-तेरहवें-चौदहवें गुणस्थानो में हैं |

(२) अगुल असख्येय मागाः देखापृष्ट १२० यह वाक्य सर्वार्थ सिद्धि के दोनो संस्करणों में अशुद्ध (छप गया) है यह वाक्य इस प्रकार होना चाहिये कि अगुल असख्येय भाग. इत्यादि और अगुल से सूच्यगुल समझना चाहिये क्योंकि पंडित टोडरमल जी कृत गोम्मटसार की गाथा ६७० इस प्रकार कि 'अगुल असख भागो कालो आहारयस्स उक्कस्सो (अगुलासख्यभाग काल आहारकस्योत्कृष्ट)॥ जीव तत्व प्रदीपिका टीका में इस का अर्थ ऐसे किया है कि 'आहार काल उत्कृष्ट सूच्यगुलासख्यातैकभाग" भाषा टोडरमल जी आहार का काल उत्कृष्ट सूच्यगुल के असख्यातवें भाग प्रमाण है ॥ सुच्यगुल का असख्यातवां भाग के जेते प्रदेश होंहि तितने समय प्रमाण आहारक का काल है ॥ जयचन्द रायजी ने भी असख्यातवां भाग अनुवाद किया है न कि असख्यातैभाग"उत्कृष्ट अगुल के असख्यातवा भाग है सो असख्याता असख्यात उत्सर्पिणी अवसर्पिणी परिमाण है । अगुलि के प्रदेश और इन के समय समान हैं ॥"सर्वार्थ सिद्धि वचनिका पृष्ठ मुद्रित ९७॥ इस का सारांश यह है कि आहार की अपेक्षा से मिथ्यादृष्टी का एक जीव की विवक्षा से उत्कृष्ट काल सुच्यगुल के असख्यातवा भाग है इस सुच्यगुल के असख्यातवा भाग के प्रदेश सख्या व गणना में इतने हैं कि जितने पूर्वोक्त टिप्पणी मे कथित उत्सर्पिणी अवसर्पिणी काल के समय गणना में होते हैं ॥ (सुच्यगुल क्या है पृ० २६९ से २७६)

| | |
|---|---|
| (१) एक द्वौ त्रीन्वाऽनाहारक इति वक्ष्यमाणत्वात् ॥ | (नया भव अथवा जन्म धारण करने के लिये गमन में जीव) |
| एक ३। द्वौ ३। त्रीन ३। वा* | =एक (समय तक) के लिये दो (समय तक) को अथवा तीन (समय तक) को |
| अन् आहारक ३। | =अनाहारक है अर्थात् नो कर्म वर्गणा का आहार वा ग्रहण नहीं करता है |
| इति* वक्ष्यमाणत्वात् ३।।। | =क्योंकि ऐसा (अध्याय २ सूत्र ३० मे) कहा जायगा । |

सासादनसम्यग्दृष्ट्यसंयतसम्यग्दृष्ट्योर्नानाजीवापेक्षया जघन्येनैकः समयः। उत्कर्षेणावलिकाया असंख्येय-भागः। एकजीवं प्रति जघन्येनैकः समयः। उत्कर्षेण द्वौ समयौ॥ सयोगकेवलिनो नानाजीवापेक्षया जघन्येन त्रयः समयाः। उत्कर्षेण संख्येयाः समयाः। एकजीवं प्रति जघन्यश्चोत्कृष्टश्च त्रयः समयाः॥ अयोगकेवलिनां सामान्योक्तः कालः॥ कालो वर्णितः॥

---

| | |
|---|---|
| सासादनसम्यग्दृष्टि-असंयतसम्यग्दृष्टयो :६। नाना जीव अपेक्ष ा ३॥ जघन्येन ३। एकः १। समयः १। | =(अनाहारकोंमें) सासादन सम्यग्दृष्टीका असंयत सम्यग्दृष्टीका नाना = जीव की अपेक्षा से जघन्य करि एक समय ( मात्र) है |
| उत्कर्षेण३। आवलिकायाः६॥ असंख्येय-भागः१। | =उत्कृष्टकरि आवलीका असंख्यातवां भाग है |
| एक जीवं २। प्रति# जघन्येन३। एकः१। समयाः१। | =एक जीव के लिये जघन्यकरि एक समय है |
| उत्कर्षेण३। द्वौ १। समयौ १। सयोग-केवलिनः६। | =उत्कृष्ट करि दो समय हैं। सयोगकेवलीका |
| नाना-जीव-अपेक्षया ३॥ जघन्येन ३। त्रयः १। | =अनेक आत्माओ की अपेक्षासे जघन्यकरि तीन |
| समयाः१। उत्कर्षेण३। संख्येयाः१। समयाः१। | =समय हैं। उत्कृष्टकरि संख्याते समय है। |
| च#एक जीवं २। प्रति# जघन्यः १। उत्कृष्टः १। च त्रयः १। समयाः १। | =और (सयोगकेवली का ही) एक जीवकी अपेक्षा से जघन्य और (=च) उत्कृष्ट =तीन समय हैं अर्थात् एक सयोगकेवली भगवानकी अपेक्षा से जब तीसरे |

समय में प्रतर समुद्घात करते हैं और चौथे समय में लोकपूर्ण समुद्घात को करते हैं, फिर इस लोकपूर्ण समुद्घात को पांचवीं समय में संकोचते हैं तब इन तीसरे चौथे पाचवें समयों में कार्माण योग होता है और अनाहारक अवस्था होती है॥ "ओरालंदण्ड दुगे" इत्यादि गाथा पृष्ठ १२५ से प्रतर समुद्घात के संकोचने में छठी समय में भी कार्माण योग होता है अतः चार समय अनाहारक हो जाते हैं॥ कितेक आचार्य तीन समय ही मानते हैं (११६ से १२६ तक)

| | |
|---|---|
| अयोगकेवलिनां६ सामान्य-उक्तः१। कालः१। | =अयोगकेवलीयोंका संक्षेप (प्रकरण) में कथित (गुणस्थानवत्) काल है अर्थात् नाना जीवकी और एक जीवकी अपेक्षासे जघन्य और उत्कृष्ट अन्तर्मुहूर्त है (पृष्ठ १८७ के अनुसार) |
| कालः१। वर्णितः१। | =काल (इस प्रकार) वर्णन किया गया है |

अन्तरं निरूप्यते— विवक्षितस्य गुणस्य गुणान्तरसंक्रमेसति पुनस्तत्प्राप्तेः प्राङ्मध्यमन्तरम् । तत् द्विविधम् । सामान्येन विशेषेण च ॥ सामान्येन तावत्— मिथ्यादृष्टेर्नानाजीवापेक्षया नास्त्यन्तरम् । एकजीव प्रति जघन्येनान्तर्मुहूर्तः । उत्कर्षेण द्वे षट्षष्ठी देशोने सागरोपमाणाम् सासादनसम्यग्दृष्टेरन्तर नानाजीवापेक्षया

अन्तरं₁।।। निरूप्यते₁ विवक्षितस्य₁। गुणस्य₁। =अन्तर अर्थात् विरह वा विछोहकाल निरूपण किया जाता है अपेक्षितगुणका
गुणान्तर-संक्रमे₁। सति₁। पुनः* तत्-प्राप्तेः₁।। प्राक्* =अन्यगुणमें पलटन होनेपर (=सति)फिर उसी (गुणकी) प्राप्तिसे पहिले
मध्यम्₁।।। अन्तरम्₁।।। =मध्य वा बीच (का काल) सो अन्तर है अर्थात् एक गुणको छोड़करि फिर उसी गुणके ग्रहण करने में विलम्ब वा देरी हो सो अन्तर है ॥
तत्₁।।। द्वि-विधम्₁।।। सामान्येन₁।।। विशेषेण₁। च* =वह (अन्तर) दो प्रकार है संक्षेपकरि और (=च) भेदकरि
सामान्येन तावत्* मिथ्यादृष्टेः₁। नानाजीव-अपेक्षया₁।।। =संक्षेपसे प्रथम (=तावत्) मिथ्यादृष्टीका अनेक जीवकी अपेक्षा से
न-अस्ति-अन्तरम्₁।।। एकजीवं₁। प्रति* जघन्येन₁।।। =अन्तर नहीं है । एक जीव के लिये जघन्यकरि
अन्तर्मुहूर्तः₁।—उत्कर्षेण₁। देशोने₁।। द्वे₁।। =अन्तर्मुहूर्त (अन्तर) है । उत्कृष्टकरि कुछ न्यून दुगुणे
षट्षष्ठी₁। सागरोपमाणाम्₁।।। =छयासठि (अर्थात् एकसौ बत्तीस) सागरोपमका (अन्तर) है
सासादनसम्यग्दृष्टेः₁। अन्तरं₁।।। नानाजीव-अपेक्षया₁।। =सासादन सम्यग्दर्शन वालेका (विरहकाल) अनेक जीवकी अपेक्षा से

(१) एकोनविंशति (उन्नीस) से नवनवति (निन्यानवे) तक अर्थात् अस्सी संस्कृत की संख्याओं को संज्ञा मान सकते हैं ये सब अस्सी स्त्री लिङ्ग मे हैं । संज्ञा जिन के साथ ये लाई जाती हैं । बहु वचन संज्ञा के साथ वे एक वचन में लाई जा सकती हैं जैसे षट्षष्टि ₁।। केवलिनः ₁। षट्षष्टि ₁।। अहानि ₁।।। छयासठ दिवस ससषष्टि स्मृतय ₁।। ॥ विंशति ₁। ब्राह्मणाः ₁। अथवा विंसति ब्राह्मणाः ₁। (बीस ब्राह्मण) दूसरी संज्ञाओं के समान वे द्वि वचन और बहु वचन मे भी लाई जा सकती हैं परन्तु उस समय मे संज्ञायें जिन के साथ वे लाई जाती हैं षष्ठी विभक्ति मे होती हैं जैसे ब्राह्मणानां ₁। विंशती ₁।। (दो कोड़ी वा दो बीसी ब्राह्मणों) की ब्राह्मणानां ₁। विंशतय ₁।। बहुत कोडी ब्राह्मणों की ॥ इसी प्रकार द्वे₁।। षट्षष्टी ₁।। सागरोपमाणा ₁।।। दो गुणे छयासठि सागर । इन अस्सी संख्याओं में से किसी को भी एक वचनमें लानेपर भी संज्ञायें जिनके साथ ये संख्यायें लाई जावें षष्ठी विभक्तिमें भी लाई जासकती हैं जैसे ब्राह्मणाम् ₁। विंशति ₁।। एकबीसी ब्राह्मण ॥

जघन्येनैकः समयः । उत्कर्षेण पल्योपमासंख्येयभागः । एकजीवं प्रति जघन्येन पल्योपमासंख्येयभागः उत्कर्षेणार्द्धपुद्गलपरिवर्तो देशोनः ॥ सम्यग्मिथ्यादृष्टेरन्तरं नानाजीवापेक्षया सासादनवत् । एकजीवं प्रति जघन्येनान्तर्मुहूर्तः । उत्कर्षेणार्द्धपुद्गलपरिवर्तो देशोनः ॥ असंयतसम्यग्दृष्ट्याद्यप्रमत्तान्तानां नानाजीवापेक्षया नास्त्यन्तरम् । एकजीवं प्रति जघन्येनान्तर्मुहूर्तः । उत्कर्षेणार्द्धपुद्गलपरिवर्तो देशोनः ॥ चतुर्णामुपशमकानां नानाजीवापेक्षया जघन्येनैकः समयः । उत्कर्षेण वर्षपृथक्त्वम्

| | |
|---|---|
| जघन्येन॥ एकः॥ समयः॥ उत्कर्षेण॥ पल्योपम- | =जघन्यकरि एक समय है । उत्कृष्टकरि पल्योपमके |
| असंख्येय-भागः॥ एकजीवं॥ प्रति जघन्येन॥ | =असंख्यातवें भाग है । एक जीव के लिये जघन्यकरि |
| पल्योपम का असंख्येय-भागः ॥ उत्कर्षेण ॥ देशोनः ॥ | =पल्योपम का असंख्यातवा खंड है । उत्कृष्ट करि कुछ न्यून |
| अर्ध-पुद्गल-परिवर्तः ॥सम्यग्मिथ्यादृष्टेः ॥ | =अर्ध पुद्गल परावर्तन है ॥ मिश्रगुणस्थान वर्तीनिका |
| अन्तरं ॥ नाना-जीव अपेक्षया ॥ सासादनवत्* | =विरह काल अनेक जीवकी विवक्षा से सासादन ( दूसरे गुणस्थान )सम है अर्थातजघन्य अतर एक समय है उत्कर्ष पल्य के असंख्यातवा भाग है |
| एकजीवं ॥ प्रति* जघन्येन ॥ अन्तर्मुहूर्तः ॥ उत्कर्षेण ॥ | =एक जीव के लिये जघन्यकरि अन्तर्मुहूर्त है । उत्कर्ष करि |
| अर्ध-पुद्गल परावर्तः ॥ देशोनः॥ असंयत- | =कुछ घाटि आधे पुद्गल परावर्तन है । असंयमी |
| सम्यग्दृष्टि-आदि-अप्रमत्त-अन्ताना ॥ नानाजीव- | =सम्यग्दर्शन वाले से अप्रमत्त गुणस्थानतकनिका अनेक जीव की |
| अपेक्षया ॥ न* अस्ति T अन्तरम् ॥ | =विवक्षा से वियोग काल (कुछ) नहीं है ॥ (चौथे से सातवें गुणस्थान वालोंका) |
| एकजीवं ॥ प्रति* जघन्येन ॥ अन्तर्मुहूर्तः ॥ उत्कर्षेण ॥ | =एक आत्मा के लिये जघन्य करि अन्तर्मुहूर्त है । उत्कृष्ट करि |
| अर्ध-पुद्गल परिवर्तः ॥ देशोनः ॥ | =कुछ न्यून आधे पुद्गल परावर्तन ( अन्तर ) है |
| चतुर्णाम् ॥ उपशमकानाम् ॥ | =चार उपशम श्रेणी ( आठवें से ग्यारहवा गुणस्थान ) वालेनिका ( अन्तर ) |
| नाना-जीव-अपेक्षया ॥ जघन्येन ॥ एकः ॥ समयः ॥ | =अनेक जीव की विवक्षा से जघन्यकरि एक समय है |
| उत्कर्षेण ॥ वर्ष-पृथक्त्वम् ॥ | =उत्कृष्ट करि पृथक्त्व ( तीन से ऊपर नौ से नीचे ) वर्ष है |

द्वाविंशतित्रयस्त्रिंशत्सागरोपमाणि देशोनानि ॥ सासादन सम्यग्दृष्टिसम्यङ्मिथ्यादृष्टयोर्नानाजीवापेक्षया जघन्येनैकः समयः ।उत्कर्षेण पल्योपमासंख्येयभागः । एकजीव प्रति जघन्येन पल्योपमासंख्येयभागोऽन्तर्मुहूर्तश्च । उत्कर्षेण एक-त्रि-सप्त- दश- सप्तदश-द्वाविंशति- त्रयस्त्रिंशत्सागरोपमाणि देशोनानि ॥ तिर्यग्गतौ तिरश्चां मिथ्यादृष्टेर्नानाजीवापेक्षया नास्त्यन्तरम् । एकजीवं प्रति जघन्येनान्तर्मुहूर्तः । उत्कर्षेण त्रीणिपल्योपमानि देशोनानि ॥

द्वा-विंशति—त्रयस्त्रिंशत्-सागरोपमाणि ॥ देशोनानि ॥ =(छठे नरकमें कुछ न्यून) बाईस (सातवां में) कुछ न्यून तेतीस सागर प्रमाण है
सासादन सम्यग्दृष्टि—सम्यङ्मिथ्यादृष्टयोः ॥ =सासादन सम्यग्दर्शनवाले और मिश्र गुण स्थानवाले (नारकिनिका)
नानाजीव—अपेक्षया॥ जघन्येन एकः ॥ समयः ॥ =अनेक जीव की विवक्षा से जघन्यकरि एक समय (अन्तर है)
उत्कर्षेण ॥ पल्योपम—असंख्येय—भागः ॥ एकजीवं ॥ =उत्कृष्टकरि पल्यके असंख्यातवा भाग है । एक (नारक) जीवके
प्रति जघन्येन ॥ पल्योपम—असंख्येय—भागः ॥ च* =लिये जघन्यकरि पल्यके असंख्यातवा भाग प्रमाण है ॥ और (च)
अन्तर्मुहूर्तः ॥ उत्कर्षेण ॥ एक—त्रि— =अन्तर्मुहूर्त है उत्कृष्टकरि (प्रथम नरकमें कुछ घाटि) एक (दूसरे नरकमें कुछ न्यून) तीन
सप्त—दश— =( तीसरे नरकमें कुछ हीन) सात (चौथे नरकमें कुछ न्यून ) दश
सप्तदश—द्वाविंशति— =(पांचवा नरकमें कुछ घाटि) सत्रह छठे (नरकमें कुछ न्यून) बाईस
त्रयस्त्रिंशत् सागर उपमाणि ॥ देशोनानि ॥ =[सातवां नरकमें] कुछ न्यून तेतीस सागर प्रमाण [विरह काल] है [नारकीयों के प्रथम मिथ्यात्व से असंयत चौथे गुणस्थान तक चारही हो सकते है ]
तिर्यग्गतौ ॥ तिरश्चां ॥ मिथ्यादृष्टेः ॥ नानाजीव— =तिर्यंच गति मे तिर्यंच मिथ्यादृष्टियों का अनेक जीवो की
अपेक्षया ॥ न* अस्ति अन्तरम् एकजीवं ॥ प्रति जघन्येन=अपेक्षा से विरहकाल नहीं है । एक (तिर्यंच) जीव के लिये जघन्यकरि
अन्तर्मुहूर्तः उत्कर्षेण त्रीणि पल्योपमानि ॥ देशोनानि ॥=अन्तर्मुहूर्त है । उत्कृष्टकरि कुछहीन तीन पल्य प्रमाणहै

(१) अधिकमपि कस्मान्नेति चेत् क्षपणारम्भकबद्धायुष्कस्य तिर्यक्षूत्पादाभावात् । तत्र कोऽपि देवत्वेनोत्पद्यते । अन्तो मिथ्यात्वयुक्तस्त्रिपल्योपमायुष्को भोगभूमिषूत्पद्यते । तत्र चोत्पन्नानां तिर्यङ्मनुष्याणां किंचिदभ्युधिकाष्टचत्वारिंशद्दिनेषु सम्यक्त्वग्रहणयोग्यता भवति । नियमादेतावद्दिनेषु मिथ्यात्व परित्यागात् सम्यक्त्व गृहणाति । त्रिपल्योपमायु शेषे पुनर्मिथ्यात्व प्रतिपद्यते । इति गर्भकाले किंचिदधिकाष्टचत्वारिंशद्दिनैरवसानकाले शेषेण च हीनत्वाद्देशोनानि ज्ञातव्यानि ॥

| | |
|---|---|
| अधिकम् ॥ अपि ॐ कस्मात् ॥ (कस्मात् ॥॥) ? | = (मिथ्यादृष्टि तिर्यंचका उत्कर्ष अन्तर तीन पल्यसे) अधिक भी है सो किस से |
| न * इति * चेत् * क्षपणा-आरम्भक- | = नहीं है ऐसी शंका पर =चेत्-कहते हैं कि) क्षपणका प्रारम्भ करने वाले अर्थात् दर्शनमोहनीयकर्मकी तीन मिथ्यात्व(= अतत्व श्रद्धान)सम्यक्त्व मिथ्यात्व (जिस कर्म प्रकृति के उदय से मिश्र परिणाम हों जिनको न तो सम्यक्त्वरूपही और न मिथ्यात्वरूपही कह सकते हैं) और सम्यक्प्रकृति मिथ्यात्व (जिसके उदय से सम्यक्त्व का मूलघात तो न हो परन्तु चल मलादि दोषहों) के क्षयका आरम्भ करने वाला |
| वेदक युक्तस्य ॥ तिर्यक्षु ॥ उत्पाद -अभावात् ॥ | = क्षयोपशम सम्यक्त्व सहित (जीव) का तिर्यंचों में जन्मका अभाव होनेसे |
| तद् युक्तः ॥ हि* देवेषु ॥ एव * उत्पद्यते T | = उस क्षपणप्रारम्भक वेदक सम्यक्त्व सहित जीव देवों मे ही उपजता है |
| अतः * मिथ्यात्वयुक्त ॥ त्रिपल्योपम-आयुष्कः ॥ | = इसलिये मिथ्यात्ववाला तीन पल्यप्रमाण आयुसहित |
| भोगभूमिषु ॥ उत्पद्यते T तत्र * च * उत्पन्नाना ॥ | = भोगभूमियों मे जन्म धारण करता है और वहां उपजने वाले |
| तिर्यङ्-मनुष्याणा ॥ किञ्चित् * अभ्यधिक - अष्ट- | = तिर्यंच और मनुष्यों की कुछ अधिक अड़ |
| चत्वारिंशत ॥ दिनेषु ॥ सम्यक्त्व ग्रहण योग्यता ॥ | = चाल स दिवस मे सम्यग्दर्शन प्राप्तिकी योग्यता वा सामर्थ्य |
| भवति नियमात् ॥ एतावत् ॐ दिनेषु ॥ मिथ्यात्व | = होती है क्योंकि नियमसे इतने दिनों में मिथ्यात्व- |
| परित्यागात् ॥ सम्यक्त्व ॥ गृह्णाति T त्रि पल्योपम | = छाड़देता है और सम्यग्दर्शनका ग्रहण करता है तीन पल्य प्रमाण |
| आयुः शेषे ॥ पुन मिथ्यात्व ॥ प्रतिपद्यते T इति | = आयु के कुछ शेष रहने पर फिर मिथ्यात्वका ग्रहण करता है इस प्रकार |
| गर्भकाले ॥ किंचित् * अधिक अष्टचत्वारिंशत् ॥ | = गर्भ (के रहने के) कालमें, कुछ अधिक अड़तालीस दिनसहित (काल मे) |
| दिनैः ॥ | = अर्थात् जब भोगभूमिका मनुष्य तिर्यंच बाल अवस्था मे तरुणाई को पहुंच के सम्यक्त्व के प्राप्त करने के योग्य होजाता है वह समय |

मनुष्यगतौ मनुष्याणां मिथ्यादृष्टेस्तिर्यग्वत् ॥ सासादनसम्यग्दृष्टिसम्यग्मिथ्यादृष्ट्योर्नानाजीवापेक्षया सामान्यवत् ॥

समय है ॥ उत्कृष्टकरि पल्य के असंख्यातवा भाग है। एक जीवके लिये जघन्यकरि पल्यका असंख्यातवा भाग है उत्कृष्टकरि कुछ न्यून अर्द्ध पुद्गल परावर्तन है। मिश्र तीसरे गुणस्थानवर्ती तिर्यंचनिका विरहकाल अनेक जीवकी अपेक्षा से जघन्य एक समय है। उत्कृष्ट पल्यके असंख्यातवा भाग है। एक जीव के लिये जघन्यकरि अन्तर्मुहूर्त है उत्कृष्टकरि कुछ घाटि आधे पुद्गल परावर्तन है। असंयत सम्यग्दर्शन वाले तिर्यंचों का और संयमासंयमी पांचवें गुणस्थानवर्ती तिर्यंचोंका अनेक जीवकी अपेक्षा से विरहकाल (कुछ) नहीं है। एक जीव के लिये जघन्यकरि अन्तर्मुहूर्त है। उत्कृष्टकरि कुछ न्यून आधे पुद्गल परावर्तन (अंतर) है (तिर्यंचो में पांच ही गुणस्थान होते हैं)

मनुष्यगतौ॥ मनुष्याणां॥ मिथ्यादृष्टेः॥ तिर्यग्वत्* =मनुष्यगति में मनुष्य मिथ्यादृष्टीका तिर्यंच सदृश (अन्तर) है अर्थात् मिथ्यादृष्टि मनुष्योंका नाना जीवकी अपेक्षा से कुछ भी अन्तर नहीं है एक जीवके लिये जघन्यकरि अन्तर्मुहूर्त है। उत्कृष्टकरि कुछ हीन तीन पल्य है (मनुष्य भोग भूमि में वैसे ही उत्पन्न होवे हैं जैसे तिर्यंच टिप्पणी २२७-२२८)

सासादन-सम्यग्दृष्टि-सम्यग्मिथ्यादृष्ट्योः॥ =सासादन गुणस्थानवर्ती (मनुष्य) निका मिश्र गुणस्थानवर्ती (मनुष्य) निका

नानाजीव-अपेक्षया॥ सामान्यवत्* =अनेक जीवकी अपेक्षा से (अन्तर) संक्षेप (प्रकरण) में कथित (गुणस्थानवत्) है अर्थात् दूसरे गुणस्थान वालोंका जघन्य एक समय है उत्कृष्ट पल्य का असंख्यातवां भाग है॥ मिश्रका भी (सासादनवत्) जघन्य एक समय उत्कर्ष पल्यके असंख्यातवां भाग है॥ (पृष्ठ २२३, २२४ देखो)

एकजीवं प्रति जघन्येन पल्योपमासंख्येयभागोऽन्तर्मुहूर्तश्च। उत्कर्षेण त्रीणि पल्योपमानि पूर्वकोटीपृथक्त्वैरभ्यधिकानि ॥ असंयतसम्यग्दृष्टेर्नानाजीवापेक्षया नास्त्यन्तरम्। एकजीवापेक्षया जघन्येनान्तर्मुहूर्तः। उत्कर्षेण त्रीणि पल्योपमानि पूर्वकोटीपृथक्त्वैरभ्यधिकानि ॥ संयतासंयतप्रमत्ताप्रमत्तानां नानाजीवापेक्षया नास्त्यन्तरम्। एकजीवं प्रति जघन्येनान्तर्मुहूर्तः। उत्कर्षेण पूर्वकोटीपृथक्त्वानि ॥ चतुर्णामुपशमकानां नानाजीवापेक्षया सामान्यवत्। एकजीवं प्रति जघन्येनान्तर्मुहूर्तः।

| | |
|---|---|
| एक-जीवं ३। प्रति॥ | =(सासादन और मिश्र तीसरे गुणस्थानवर्ती मनुष्यनिका) एकजीवके लिये |
| जघन्येन ३।।। पल्योपम-असंख्येयभागः अन्तर्मुहूर्तः १। च | =जघन्यकरि पल्योपम के असंख्यातवांभाग और अन्तर्मुहूर्त है ॥ |
| उत्कर्षेण३। त्रीणि ३।।। पल्योपमानि ३।।।पूर्वकोटिपृथक्त्वैः३।।। | =उत्कृष्टकरि तीन पल्य प्रमाण पृथक्त्व (तीनसे ऊंचे नौसे नीचे) करोड़ पूर्वकरि |
| अभ्यधिकानि ३।।। असंयतसम्यग्दृष्टेः ६ नानाजीव– | =अधिक है असंयमी सम्यग्दर्शनवाले ( मनुष्य ) निका अनेक जीवकी |
| अपेक्षया३।। न॥ अस्ति१ अन्तरम्१।।। एक-जीव-अपेक्षया३।। | =अपेक्षा से विरह काल नहीं है एक जीव के कथनानुसार से |
| जघन्येन ३।।। अन्तर्मुहूर्तः १ उत्कर्षेण ३। त्रीणि ३।।। पल्यो | =जघन्यकरि अन्तर्मुहूर्त है। उत्कृष्टकरि तीन पल्य |
| पमानि ३।।। पूर्वकोटीपृथक्त्वैः ३।।। अभ्यधिकानि ३।।। | =प्रमाण और पृथक्त्व (तीन से ऊपर नौ से नीचे) करोड पूर्वकरि अधिक है ॥ |
| संयतासंयत-प्रमत्त-अप्रमत्तानां ६। नानाजीव– | =संयमासंयमी, प्रमत्तसंयमी, अप्रमत्तसंयमी (मनुष्य) निका नानाजीव |
| अपेक्षया ३।।न अस्ति अन्तरम् १।।। एक-जीवं ३। प्रति॥ | =अपेक्षा से अन्तर नहीं है। एक आत्मा के लिये |
| जघन्येन ३।।। अन्तर्मुहूर्तः १। उत्कर्षेण ३। पूर्वकोटी- | =जघन्यकरि अन्तर्मुहूर्त है। उत्कृष्टकरि तीन करोड़ पूर्व के |
| पृथक्त्वानि १।।। चतुर्णाम् ६। | =ऊपर नव के नीचे (= पृथक्त्वानि) है। चार (आठ से ग्यारह गुणस्थानवर्ती तक) |
| उपशमकाना ६। नाना-जीव-अपेक्षया ३।। | =उपशम श्रेणी चढ़ने वालेनिका नाना जीवो के कथनानुसारकरि |
| सामान्यवत्॥ | =संक्षेप (प्रकरण में पूर्व कथित गुणस्थान) वत् (विरह काल) है अर्थात् नाना जीव अपेक्षा से जघन्य एक समय है। उत्कृष्ट तीन और नव वर्ष के मध्य है |
| एकजीवं ३। प्रति॥ जघन्येन ३।।। अन्तर्मुहूर्तः १। | =(चार उपशम श्रेणी वालेनिका) एक जीव के लिये जघन्यकरि अन्तर्मुहूर्त है |

उत्कर्षेण पूर्वकोटी पृथक्त्वानि। शेषाणां सामान्यवत् ॥ देवगतौ देवानां मिथ्यादृष्ट्यसंयतसम्यग्दृष्ट्योर्नानाजीवापेक्षया नास्त्यन्तरम्। एकजीवं प्रति जघन्येनान्तर्मुहूर्तः। उत्कर्षेण एकत्रिंशत्सागरोपमाणि देशोनानि॥ सासादनसम्यग्दृष्टिसम्यग्मिथ्यादृष्ट्योर्नानाजीवापेक्षया सामान्यवत्। एकजीवं प्रति जघन्येन पल्योपमासंख्येय भागोऽन्तर्मुहूर्तश्च। उत्कर्षेण

---

उत्कर्षेण १। पूर्वकोटी पृथक्त्वानि २॥।—शेषाणां ३। = उत्कृष्टकरि तीन से ऊपर नवसे नीचे (=पृथक्त्व) करोड पूर्व है अवशेष (चार अपूर्वकरण आठवां-अनिवृत्तिकरण नववा-सूक्ष्मसांपरायदशवा क्षीणकपाय बारहवें गुणस्थानवर्ती सयोग केवली और अयोग केवली) निका

सामान्यवत्* (विरह काल) संक्षेप [प्रकरण में पूर्व कथित गुणस्थान] सदृश है अर्थात् चार क्षपकश्रेणीवाले और अयोगकेवलियो का (अन्तर) नाना जीव की अपेक्षासे जघन्य एक समय है उत्कृष्टकरि छह मास है। एकजीव की अपेक्षा से अन्तर नहीं है। सयोगकेवलियों का नाना जीव अपेक्षा से और एक जीव अपेक्षा से अन्तर नहीं है [देखो पृष्ठ २२५]

देवगतौ १॥ देवानां २। मिथ्यादृष्टि-असंयत सम्यग्दृष्ट्योः ३। = देवगति में सुर मिथ्यादृष्टि और असंयमी सम्यग्दर्शनवाले (देव) निका

नानाजीव-अपेक्षया १॥ न अस्ति अंतरं २॥। एकजीवं ३। = नानाजीव की अपेक्षा से विरह काल नहीं है। एक जीवके लिये

प्रति जघन्येन १॥।अन्तर्मुहूर्तः २। उत्कर्षेण ३। = जघन्यकरि अन्तर्मुहूर्त है। उत्कृष्टकरि

एकत्रिंशत् १॥ सागरोपमाणि २॥। देशोनानि ३॥। = कुछ हीन इकतीस सागर प्रमाण है

सासादन सम्यग्दृष्टि सम्यग्मिथ्यादृष्ट्योः १। नाना-जीव = सासादन [द्वितीय] गुणस्थानवर्ती [देव] मिश्र [तीसरे] गुणस्थानवाले [देव] निका

अपेक्षया २॥ सामान्यवत्* =(विरह काल) नानाजीव की अपेक्षा से संक्षेप[विषय में पूर्वकथित गुणस्थान] = सदृश है अर्थात् जघन्यकरि एक समय है। उत्कृष्टकरि पल्यके असंख्यातवा भाग है [देखो पृष्ठ २२३,२२४

एकजीवं १। प्रति*जघन्येन २॥। पल्योपम- = [सासादन-मिश्रवर्तीदेवोंका] एकजीव की अपेक्षा से जघन्यकरि पल्योपम के

असंख्येय-भागः १। अन्तर्मुहूर्तः २। च—उत्कर्षेण ३। = असंख्यातवा भाग है और अन्तर्मुहूर्त है उत्कृष्टकरि

आह, प्रथमसम्यक्त्वोत्पत्तौ युगपज्ज्ञानपरिणामान्मतिपूर्वकत्वं श्रुतस्य नोपपद्यत इति । तदयुक्तं सम्यक्त्वस्य तदपेक्षत्वात् । आत्मलाभस्तु क्रमवानिति मतिपूर्वकत्वव्याघाताभावः ॥ आह मतिपूर्वं श्रुतमित्येतल्लक्षणमव्यापि श्रुतपूर्वमपि श्रुतमिष्यते । तद्यथा

आह T प्रथमसम्यकत्व-उत्पत्तौ ,॥ युगपद् ❀ ज्ञान- परिणामात् ; । श्रुतस्य ;॥। मतिपूर्वकत्वम् ३॥। न ❀ उपपद्यते T इति ❀ तद् ३॥। अयुक्तम् ३॥। सम्यक्त्वस्य ,॥। तद्-अपेक्षत्वात् ३॥।

तु ❀ आत्मलाभः ३। क्रमवान् ३।

इति ❀ मति- पूर्वकत्व-व्याघात-अभावः ३ ।

आह T मतिपूर्वम् ३॥। श्रुतम् ३॥।इति ❀ एतद् ३॥। लक्षणम् ३॥। अव्यापि ३॥। श्रुतपूर्वम् ३॥। अपि ❀ श्रुतम् ३॥। इष्यते T तद्यथा ❀

= पूंछता है कि प्रथमसम्यग्दर्शन की उत्पत्ति में एकवार वा एक काल[= युगपत्] = [मतिश्रुत] ज्ञानके उत्पन्नहोने से [= परिणामात्] श्रुतज्ञान के मतिनिमित्तपना = उत्पन्न नहीं होता है । [उत्तर] सो [= तद्] [ तुम्हारा कथन] ठीक नहीं है = क्योंकि [ज्ञान को] सम्यक्पना उस [सम्यग्दर्शन] के प्रसंग से है अर्थात् सम्यक्त्व के उत्पन्नहोते ही कुमतिज्ञान और कुश्रुतज्ञान का परिवर्तन मतिज्ञान और श्रुतज्ञान में हो जाता है ।

= परन्तु [पूर्वोक्त परिवर्तन होने पर भी ] ज्ञान के स्वरूप की लब्धि क्रमवाली है अर्थात् प्रथम मतिज्ञान होता है उसके पश्चात् श्रुतज्ञान होता है

= इस प्रकार मति निमित्तपने में विरोध नहीं है भावार्थ यह है कि मतिज्ञान प्रथम होता है पश्चात् श्रुतज्ञान होता है । यद्यपि इन मतिज्ञान और श्रुतज्ञान के सम्यक्पना सम्यक्त्व ही उत्पत्ति होते ही एकसाथ वा एक काल में ही होता है मतिज्ञान और श्रुतज्ञान के सम्यक्पना एक साथ होने के कारण से उन मतिज्ञान और श्रुतज्ञान की क्रमानुसार[एक दूसरे के पश्चात्]उत्पत्ति में कुछ अड़चन नहीं है ।

= पूंछता है कि "मतिज्ञान जनित श्रुतज्ञान" ऐसा यह
= लक्षण अव्यापक वा असर्वगत है अर्थात् सब श्रुतज्ञान में लागू नहीं है
= क्योंकि श्रुतज्ञान निमित्तक भी श्रुतज्ञान माना गया है । जैसे [= तद्यथा]

(१) प्रत्येक जीवके प्रारम्भ में उपशम सम्यक्त्व ही होताहै और प्रथम उपशम सम्यक्त्व होता है। द्वितीय उपशम सातवें गुण स्थानमें होताहै

शब्दपरिणतपुद्गलस्कन्धादाहितवर्णपदवाक्यादिभावाच्चक्षुरादिविषयाच्च आद्यश्रुतविषयभावमापन्ना— दव्यभिचारिणः कृतसंगीतिर्जनो घटाज्जलधारणादिकार्यसम्बन्ध्यन्तरं प्रतिपद्यते धूमादेर्वाग्न्यादिद्रव्यं, तदा श्रुतात् श्रुतप्रतिपत्तिरिति । नैष दोषः । तस्यापि मतिपूर्वकत्वमुपचारतः ॥ श्रुतमपि क्वचिन्मतिपूर्वकत्वान्मतिरित्युपचर्यत इति ॥

शब्दपरिणत- पुद्गलपस्कन्धात् ५। आहित- = क्योंकि शब्दरूप परिणये वा शब्दरूप अवस्थाको पहुँचे पुद्गलों के स्कंध स्थापित निर्मित

वर्णपदवाक्यादि* भावात् ५। चक्षुः आदि-विषयात् ५।च = अक्षर पद वचनादिक 'रूप) होते हैं और (=च)नेत्रादिक इन्द्रियों के विषय होते हैं

आद्यश्रुतविषयभावम् २। आपन्नात् ५। = (उन अक्षर पदवाक्यों को) प्रथम वा पहिला श्रुतज्ञानके विषयभावको प्राप्तहोनेमें

अव्यभिचारिणः ५। कृतसंगीतिर्जनः १। = (कुछ) व्यभचार वा दोष नहीं है । उन ( अक्षर पद वाक्यों ) से संकेतित पुरुष

घटात् ५। जल-धारणादि— = (घट शब्द से गोचर होनेवाला) घट (नामा पदार्थ) में पानी रखने आदिक

कार्यसम्बन्धअन्तरम् २।।। प्रतिपद्यते T तथा ❀ धूमात् ५। = कार्य रूप अन्यसंयोग को प्राप्त होता है । वैसे ही (तथा ) धुवाँ ( पदार्थ ) से

एव अग्नि- आदि- द्रव्यम् २।।। श्रुतात् ५।।। श्रुत्— = ही अनल आदिक वस्तुको (प्राप्त होता है जानता है)। श्रुत ज्ञानसे श्रुतज्ञानकी

प्रतिपत्ति १।। इति ❀ न ❀ एष' १। दोषः १। = प्राप्ति (प्रति पत्ति) इस प्रकार है । (उत्तर) यह दूपण नहीं है

तस्य ६।।। अपि ❀ मति पूर्वकत्वम् १।।।उपचारत' * = तिस (श्रुतज्ञान) का भी मतिज्ञान पूर्वक होना उपचार से है वा मानलेने से है अर्थात् श्रुतज्ञान से जो श्रुतज्ञान उत्पन्न हुआ है उस श्रुत ज्ञान के उत्पन्न होने को भी उपचार से मतिज्ञान ही कारण है

श्रुतम् १।।। अपि * क्वचित् * मतिः १।। इति * = श्रुतज्ञान के भी कहीं वा किसी स्थान में ( = क्वचित् ) मति ही का

उपचर्यते T इति * । मति पूर्वकत्वात् ५।।। = उपचार कीजिये क्योंकि मति पूर्वकह साह' पूर्वोक्त श्रुतज्ञान भयाहै सराशहे कि

श्रुतज्ञान को मति निमित्तक कहा है उसपर प्रश्न है कि जब श्रुतज्ञान से भी श्रुतज्ञान होता है तब मतिजन्य श्रुतज्ञान कैसे रहा जैसे पहिले घट शब्द को श्रोत्र इन्द्रिय जनित मतिज्ञान से सुनकर अथवा उसके रूप को नेत्र इन्द्रिय जनित मतिज्ञान से देख कर घट को जानता है यह प्रथम श्रुतज्ञान है फिर उस ही नियत सवंधवाले घट से दूसरे संबंधी जल धारण आदि का ज्ञान होता है सो श्रुतज्ञान पूर्वक ही श्रुतज्ञान हुआ—फिर मतिपूर्वक श्रुतज्ञान कैसे ? (उत्तर) उपयुक्त उदाहरण में प्रथम

भेदशब्दः प्रत्येकं परिसमाप्यते द्विभेदमनेकभेदं द्वादशभेदमिति ॥ द्विभेदं तावत्–अङ्गबाह्यमङ्गप्रविष्टमिति । अङ्गबाह्यमनेकविधं दशवैकालिकोत्तराध्ययनादि ॥

श्रुतज्ञान मतिज्ञानजन्य है दूसरा श्रुतज्ञान प्रथम श्रुतज्ञान से हुआ है तौ भी मतिज्ञान पूर्वक उपचार से श्रुतज्ञान हुआ है ऐसा कहने में दोष नहीं क्योंकि श्रुतज्ञान कहीं साक्षात् मतिपूर्वक है कहीं परंपरा मतिपूर्वक है अतः "श्रुतं मति पूर्वं" ऐसा कहा है॥

भेदशब्दः ।१। प्रत्येकम् ।१।। परिसमाप्यते T द्वि-भेदम् ।१।। = (इस सूत्र में) भेदशब्द प्रत्येक पर लगाया गया है। (श्रुतज्ञानके) दो भेद हैं अनेक-भेदं ।१।। द्वादश-भेदं ।१।। इति ❀ । = अनेक भेद हैं। बारह भेद हैं। प्रथम तावत् ❀
द्वि-भेदं ।१।। अङ्गबाह्यम् ।१।। अङ्गप्रविष्टम् ।१।। इति ❀ = दो भेद अङ्गबाह्य (और) अङ्ग प्रविष्ट इस प्रकार हैं
अङ्गबाह्यं ।१।। अनेक-विधम् ।१।। = अङ्गबाह्य अनेक प्रकार वा बहुतभेद रूप है। दशवैकालिक (सातवां प्रकीर्णक)
दशवैकालिक-उत्तरा-ध्ययन-आदि ।१।। = उत्तराध्ययन (आठवा प्रकीर्णक) (१) आदिक (बारह प्रकीर्णक और हैं) अर्थात् अक्षरात्मक श्रुतज्ञान में बारहअङ्ग और चौदह प्रकीर्णक संमिलित हैं।

ऽऽ "आदि" शब्द में (१) सामायिक प्रकीर्णक (२) स्तवन प्र० (३) वन्दना प्र० (४) प्रतिक्रमण प्र० (५) विनय प्र० (६) कृतिकर्म प्र० (९) कल्पव्यवहार प्र० (१०) कल्पाकल्प प्र० (११) महाकल्प प्र० (१२) पुण्डरीक प्र० (१३) महापुण्डरीक प्र० (१४) निषिधिका प्रकीर्णक निवेशित हैं अर्थात् (क) सामायिक प्रकीर्णक = जिसमें नाम स्थापना द्रव्य, क्षेत्र, काल, भावकरि षट् प्रकार सामायिक का वर्णन हो।
(ख) स्तवननाम प्रकीर्णक वो है जिसमें तीर्थंकरों के पचकल्यान चौंतिस अतिशय अष्ट प्रातिहार्य परमौदारिक दिव्यदेह समवसरण धर्मोपदेशादिक और तीर्थंकरों के महात्म्य का प्रकट करनेवाला स्तवन का वर्णन हो॥
(ग) वदनानाम प्रकीर्णक वह है जिसमें एक ही तीर्थ करके आश्रय के अर्थ प्रतिमा चैत्यालयादिके स्तवन का व्याख्यान हो॥
(घ) प्रतिक्रमणनाम प्रकीर्णक वह है जिसमें एक दिन सम्बन्धी दोष के निराकरण के लिये दैवसिक प्रतिक्रमण तैसे ही रात्रिक पाक्षिक चतुर्मासिक सांवत्सरिक ऐर्यापथिक और सन्यास मरण के अवसर में सपूर्ण पर्यायों में उपजे दोषों के निराकरण के लिये प्रतिक्रमण का कथन हो
(ङ) विनयनाम प्रकीर्णक वह है जिसमें दर्शन ज्ञान चारित्र तप उपचार इन पञ्चप्रकार की विनय का कथन हो॥
(च) कृतिकर्मनाम प्रकीर्णक वो है जिसमें जिन पूजनादिक क्रिया के करने के विधान का वर्णन या पञ्चपरमेष्ठी, जिनधर्म, जिनप्रतिमा, जिन वचन, जिनमंदिर के वन्दना के लिये तीन प्रदक्षिणा, तीन अवनति, चार शिरोशि बारह आवर्त इत्यादि और नित्यनैमित्तिक क्रिया का प्ररूपण हो

(छ) दशवैकालिकनाम प्रकीर्णक वो है जिस में साधुओंके आचारके गोचर आहार को शुद्धि का व्याख्यान हो

(ज) उत्तराध्ययन प्रकीर्णक वह है जिसमें चार प्रकार के उपसर्ग और द्वाविंशति परिषह सहने के विधान तथा इनके फलका वर्णन हो ॥

(झ कल्पव्यवहारनाम प्रकीर्णक वोहै जिसमें साधुओं के योग्य आचरण का विधान और अयोग्य सेवन होते प्रायश्चितका वर्णन हो

(ञ, कल्पाकल्पनाम प्रकीर्णक वो है जिसमें द्रव्य, क्षेत्र, काल भाव को आश्रयकरि साधु के यह योग्य है यह अयोग्य हैऐसें द्रव्य, क्षेत्र, काल भाव के अनुकुल कथन हो ॥

(ट) महाकल्पसंज्ञक प्रकीर्णक वह है जिसमें उत्कृष्ट संहननादि सहित जिन कल्पी साधुओं के द्रव्य क्षेत्र काल भाव के योग्य त्रिकाल योगादिकनि का आचरण का वर्णन और स्थाविर कल्पी साधुओं का दीक्षा शिक्षा गणपोषण आत्मसंस्कार सल्लेखना उत्तमार्थस्थानगत उत्कृष्ट आराधना का वर्णन हो ॥

(ठ) पुंडरीकनाम प्र॰ = जिसमें चार प्रकार के देवों के उपजने का कारण दान, पूजा, तपश्चरण अकाम निर्जरा सम्यक्त्व संजमादिक का, देवों के उपपादस्थान के विभवका कथन हो ॥

(ड) महा पुंडरीक संज्ञक प्रकीर्णक वह है जिसमें इन्द्र प्रतिइन्द्रादिकों में उत्पत्ति का कारण तपश्चरणादिक का वर्णन हो ॥

(ढ) निषिधिका नाम प्रकीर्णक वो है जिसमें प्रमाद जनितदोष दूर करने के लिये बहुत प्रकार प्रायश्चित्तादिक का कथन हो

इनको उत्पत्तिका का विशेष कथन ऐसे है कि संस्कृत वर्णमाला में नीचे के ६३ वर्ण हैं परन्तु प्राकृति भाषा में और देशांतर भाषा में ए, ऐ ओ, औ ह्रस्व भी होते हैं और एक दीर्घ लृकार संस्कृत में नहीं है अनुकरण विषै देशांतर की भाषा में दीर्घ लृकार होता है ᪲ ह्रस्व ⌣ दीर्घ ◡ अनुनासिक चिन्ह, ळ् यह अक्षर ये चार यम नही है

| ह्रस्व | दीर्घ | प्लुत स्वर हैं | व्यञ्जन | अयोग वाह रूप ये ६३ संस्कृत में हैं। | | ह्रस्व स्वर | दीर्घ स्वर | प्लुत स्वर | व्यञ्जन ६४ मूल अक्षरहैं | सूचना |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अ | आ | अ ३ | कवर्ग क्ख्ग्घ्ङ् | ः विसर्जनीय | ᪲ ह्रस्व | अ | आ | अ ३ | कवर्ग-क् ख् ग् घ् ङ् | |
| इ | ई | इ ३ | चवर्ग च्छ्ज्झ्ञ् | ⌣जिह्वामूलीय | ⌣ दीर्घ | इ | ई | इ ३ | चवर्ग-च् छ् ज् झ् ञ् | |
| उ | ऊ | उ ३ | टवर्ग ट्ठ्ड्ढ्ण् | ⌣उप ध्मानीय | ◡ अनुनासिक चिन्ह | उ | ऊ | उ ३ | टवर्ग ट् ठ् ड् ढ् ण् | |
| ऋ | ॠ | ऋ ३ | तवर्ग त् थ् द् ध् न् | • अनुस्वार | | ऋ | ॠ | ऋ ३ | तवर्ग त् थ् द् ध् न् | |
| ऌ | ० | ऌ ३ | पवर्ग प् फ् ब् भ् म् | | और ळ यह | ऌ | ॡ | ऌ ३ | पवर्ग प् फ् ब् भ् म् | |
| ० | ए | ए ३ | अन्तस्थ य र् ल् व् | | अक्षर। इनको | ए १ | ए २ | ए ३ | य् र् ल् व् | |
| ० | ऐ | ऐ ३ | उष्म श् ष् स् ह् | | चार यम भी | ऐ १ | ऐ २ | ऐ ३ | श् ष् स् ह् | |
| ० | ओ | ओ ३ | | | कहते हैं। | ओ १ | ओ २ | ओ ३ | योगवाह अं अः ⌣क ⌣प अनुस्वार, विसर्ग | |
| ० | औ | औ३ | | | | औ १ | औ २ | औ ३ | जिह्वामूलीयउपध्मानीय चार हैं । | |

टिप्पणा—ये चौसठि मूल अक्षर अनादि निधन परमागम में "सिद्धोवर्णः समाम्नायः" इस से प्रसिद्ध हैं। आधी मात्रा जिसके बोलने के कालविषैं होय तिसको व्यंजन कहते हैं। जिसको एक मात्रा हो उसको ह्रस्व दो मात्रा हो उसको दीर्घ तीनमात्रा हों उसको प्लुत कहते हैं ह्रस्व- दीर्घ प्लुत स्वर हो होते है। श्रुतज्ञान के दो भेद हैं (१) अक्षरात्मक वा शब्दज अथवा शब्दजन्य श्रुतज्ञान (२) अनक्षरात्मक, लिङ्गज वा लिंगजन्य श्रुतज्ञान।

(अ) अनन्तभागवृद्धि, असंख्यातभागवृद्धि, संख्यातभागवृद्धि, संख्यातगुणवृद्धि, असंख्यातगुणवृद्धि, अनन्तगुणवृद्धि इन षट्स्थानपतित वृद्धिकी अपेक्षा से अनक्षरात्मक श्रुतज्ञान के सब से जघन्य स्थान से लेकर उत्कृष्ट स्थान पर्यंत असंख्यात लोक प्रमाण भेद होते हैं। अनक्षरात्मक श्रुतज्ञान के असंख्यात भेद हैं। "लिंग जो चिन्ह तातैं उपजा भया ऐसा अनक्षरात्मक श्रुतज्ञान सो एकेन्द्रियतैं लगाइ पंचेन्द्रिय पर्यंत सर्व जीवनिकै है तथापि यातैं किछू व्यवहार प्रवृत्ति नाहीं" तातैं प्रधान नाहीं गोम्मटसार मुद्रित पृष्ठ ६७३ "जैसैं शीतल पवन का स्पर्श भया तहां शीतल पवन का जानना तौ मतिज्ञान है बहुरि तिसका ज्ञानकरि वायु की प्रकृति वाले कौं यह शीतल पवन अनिष्ट है ऐसा जानना सो श्रुतज्ञान है सो यह अनक्षरात्मक श्रुतज्ञान है। अक्षर के निमित्ततैं भया नाहीं। ऐसैं ही सर्व अनक्षरात्मक श्रुतज्ञान का स्वरूप जानना" गोम्मटसार मुद्रित पृष्ठ ६७५॥

(क) "शब्दज कहिए अक्षर पद छंदादिरूप शब्दतैं उत्पन्न भया जो अक्षरात्मक श्रुतज्ञान सो प्रमुख कहिए मुख्य है प्रधान है जातैं देना लेना शास्त्र पढना इत्यादिक सर्व व्यवहारनिका मूल अक्षरात्मक श्रुतज्ञान है" पृष्ठ ६७४॥

"तहां 'जीव अस्ति' ऐसा शब्द कह्या तहां कर्णरूप इन्द्रिय मतिज्ञानकरि जीवः अस्ति ऐसे शब्दकौं ग्रह्या। बहुरि तीहिं ज्ञानकरि 'जीवनामा पदार्थ है' ऐसा जो ज्ञान भया सो श्रुतज्ञान है। शब्द और अर्थ के वाच्य वाचक संबंध है। अर्थ वाच्य है शब्द वाचक है, अर्थ है सो उस शब्दकरि कहने योग्य है शब्द उस अर्थ का कहन हारा है ऐसा जो ज्ञान भया सो श्रुतज्ञान है। सो इहां जीवः अस्ति' ऐसे शब्दका जानना तौ मतिज्ञान है अर उसके निमित्ततैं जीवनामा पदार्थ का अस्तित्व जानना सो श्रुतज्ञान है। ऐसैं ही सर्व अक्षरात्मक श्रुतज्ञान का स्वरूप जाना। अक्षरात्मक जो शब्द तातैं उत्पन्न भया जो ज्ञान ताकौं भी अक्षरात्मक कह्या। इहां कार्यविषै कारण का उपचार किया है परमार्थतैं ज्ञान कोई अक्षर रूप है नाहीं॥ पृष्ठ ६७५॥ अक्षरात्मक श्रुतज्ञान का एक और अच्छा उदाहरण जैसे जब कोई मनुष्य 'नौका' और

आ मा शब्दों को कानों द्वारा सुनता है तो इस प्रकार का सुनना मतिज्ञान है। सुनने के पश्चात् नौका औ, आत्मा के गुणों का हृदय में आना श्रुतज्ञान है इसको अक्षरा मक इसलिये कहते हैं कि इसको इस का ज्ञान शब्द द्वारा होता है जो शब्द अक्षरों से बने अथवा रचे गये हैं॥ दूसरोभांति से अनक्षरात्मक श्रुतज्ञान के दो भेद पर्यायज्ञान और पर्याय समास ज्ञान हैं। सूक्ष्म निगोदिया लब्ध्य पर्यातक = लब्धि अपर्यातक) जीवके उत्पन्न होने के प्रथम समय में सबसे जघन्य श्रुतज्ञान होता है उसको पर्यायज्ञान कहते हैं। इतना ज्ञान जीव के सदैव निरावरण तथा प्रकाशमान रहता है इसमें विशेषता केवल यही है कि इस के आवरन करने वाले कर्म के उदय का फल इस पर्याय ज्ञान में नहींहोता किन्तु इसके अनन्तर ज्ञान ( पर्याय समास ) के प्रथम भेद में होता है। भावार्थ अदि पर्यायावरण कर्म के उदयका फल पर्यायज्ञान में होजाय तो ज्ञानोपयोग का अभाव होने से जीवका भी अभाव होजाय इसलिये पर्यायवरण कर्मका फल उसके आगे के ज्ञानके प्रथम भेद में ही होता है। इसीलिये न्यून से न्यून पर्यायरूप ज्ञान जीवकें अवश्य पाया जाता है॥ "असंख्यात लोक प्रमाण पर्याय समास ज्ञानके भेद हैं" पृष्ठ ७२६

दूसरे प्रकार से अक्षरा मक श्रुतज्ञान के अठारह भेद अर्थाक्षर, पद, सघात, प्रतिपत्तिक, अनुयोग प्राभृतप्राभृत, प्राभृत, वस्तु पूर्व ये नव भेद और क्रमसे एक एक अक्षर को वृद्धि के द्वारा उत्पन्न होनेवाले अक्षर समास आदि नव ऐसे सर्व मिल अठारह भेद अर्थाक्षर, अर्थाक्षरसमास, पद, पदसमास, सघात, सघात समास, प्रतिपत्तिक, प्रतिपत्तिकसमास, अनुयोग, अनुयोग समास, प्राभृतप्राभृत प्राभृतप्राभृत समास, प्राभृत, प्राभृत समास, वस्तु, वस्तु समास, पूर्व, पूर्वसमास। अक्षरात्मक द्रव्यश्रुत के हैं। और ज्ञानको अपेक्षा इनही द्रव्यश्रुतनिके सुनने से जो ज्ञान भया सो उस ज्ञानके भ. अठारह भेद ( भाव श्रुतज्ञान ) कहिये। यदि ग्रन्थ ( शास्त्र ) रूपको विवक्षा कोजाय तो "गथे वारसय चोद्दसयं ( = ग्रन्थे द्वादश च चतुर्दशक ) ( गोम्मट जो० का० गाथा ३४६ के अनुसार आचारां गादि द्वादशअङ्ग और उत्पाद पूर्व आदि चोदह पूर्व और चकार से सामायिकादि चतुर्दश प्रकोर्णकतिनि स्वरूप द्रव्यश्रुतज्ञान जानना तिनके सुनने से जो ज्ञान हुआ सो भाव श्रुतज्ञान जानना। पुद्गल द्रव्यस्वरूप अक्षर पदादिक मय तौ द्रव्यश्रुत है तिसके सुनने से जो श्रुतज्ञान का पर्यायरूप ज्ञान हुआ है सो भाव श्रुत है आगे चल कर ज्ञात होगा कि चौदह पूर्व दृष्टिवाद बारहवे अङ्ग में गर्भित हैं ऐसे द्वादश अङ्गको अंगप्रविष्ट कहते हैं और चोदह प्रकीर्णकों अगबाह्य कहते हैं। आगे इस बातको दिखलाते हैं कि यह अगबाह्य और अंग प्रविष्टरूप द्रव्य श्रुतज्ञानको

उत्पत्ति कैसे है और जिनवाणी कितने अक्षर प्रमाण है और क्योंकर इतने ही अक्षर होते हैं न्यूनाधिक क्यों नहीं होते और किस प्रकार होते हैं।

उक्त अनादिनिधन ये चौंसठि मूल अक्षर एक सयोगी द्विसयोगी त्रिसयोगी चतुःसयोगी पंचसंयोगी आदि चौंसठि सयोगी पर्यन्त जानना उन (सयोगियों वा सघातों) को उत्पत्ति का अनुक्रम मूलवर्ण चौसठि अक्षरों के सम्बन्ध में निम्नलिखित चित्रमें दिखाते हैं—

| क | ख | ग | घ | ङ | च | छ | ज | झ | ञ | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | ६४ अक्षर पर्यन्त |
| १ जोड | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | प्रत्येक भङ्ग ॥ |
| | २ जोड | १ | ३ | ६ | १० | १५ | २१ | २८ | ३६ | द्विसयोगी भङ्ग |
| | | ४ जोड | १ | ४ | १० | २० | ३५ | ५६ | ८४ | त्रि ,, ,, |
| | | | ८ जोड | १ | ५ | १५ | ३५ | ७० | १२६ | चतुः ,, ,, |
| | | | | १६ जोड | १ | ६ | २१ | ५६ | १२६ | पञ्च ,, ,, |
| | | | | | ३२ जोड | १ | ७ | २८ | ८४ | षट् ,, ,, |
| | | | | | | ६४ योग | १ | ८ | ३६ | सप्त ,, ,, |
| | | | | | | | १२८योग | १ | ९ | अष्ट ,, ,, |
| | | | | | | | | २५६ योग | १ | नव ,, ,, |
| | | | | | | | | | ५१२ योग | दश ,, ,, |

यहाँ केवल क वर्णमें तो एक प्रत्येक भग (क) ही है इस क वर्णमें द्वि-संयोगी, त्रिसयोगी आदिक भङ्ग नहीं है। ख वर्ण सहित विर्षे अर्थात् क् ख् की अपेक्षा से प्रत्येक भङ्ग ख् एक और द्विसयोगी भग क् ख् एक ऐसे दो भङ्ग हैं। और ग वर्ण सहित विर्षे अर्थात् क्ख्ग्को अपेक्षा से प्रत्येक भङ्ग ग् एक, द्विसयोगी भङ्ग क् ग्-ख् ग् दो त्रिसयोगी भङ्ग क् ख् ग एक ऐसे चार भङ्ग हैं। घ वर्ण सहित विर्षे अर्थात् क्ख्ग्घ को विवक्षा से प्रत्येक भग घ् एक है, द्विसयोगी भङ्ग कघ्-ख्घ्-ग्घ् ये तीन त्रिसयोगी तग क्ख्ग्-क्ग्घ्-ख्ग्घ् ये तीन हैं, चतुःसंयोगी भङ्ग क् ख् ग् घ् एक है ऐसे आठ है और ङ वर्ण सहित विर्षे अर्थात् क ख ग् घ् ङ् का अपेक्षा से पूर्वोक्त रीति से भंग निकालने पर प्रत्येक भग ङ एक होगा, द्विसयोगी

भंग चार त्रिसंयोगी भंग छह, चतु.संयोगी भंग चार पंचसंयोगी भंग (क् ख् ग् घ् ङ्) एक ऐसे सोलह भंग हैं। च वर्ण सहित विषै अर्थात् क वर्ण से च वर्ण की अपेक्षा से प्रत्येक भंग ( च् ) एक है द्विसंयोगी पांच भंग हैं त्रिसंयोगी दश भंग हैं, चतु:संयोगी दश भंग हैं पंच संयोगी भंग पांच और षट्संयोगी भंग ( क् ख् ग् घ् ङ् च् ) एक है। ऐसे भंग बत्तीस हैं। छ वर्ण सहित विषै अर्थात् क वर्ण से छ वर्ण तक इन सात अक्षरों की विवक्षा से प्रत्येक भंग (छ) एक है द्विसंयोगी भंग छह हैं। त्रिसंयोगी भंग पन्द्रह हैं चतु:संयोगी भंग बीस हैं पञ्चसंयोगी भंग पन्द्रह हैं षट् संयोगी भंग छह हैं और सप्त संयोगी भंग ( क् ख् ग् घ् ङ् च् छ् ) एक है इस प्रकार चौंसठि हैं। ज् वर्ण सहित विषै अर्थात् कवर्ण से जवर्ण तक इन आठ अक्षरों की अपेक्षा से प्रत्येक भंग (ज्) एक है द्विसंयोगी भंग सात हैं त्रिसंयोगी भंग इक्कीस हैं चतु.संयोगी भंग पैंतीस हैं; पंचसंयोगी भंग पैंतीस हैं षट् संयोगी भंग इक्कीस हैं, सप्तसंयोगी भंग सात हैं अष्ट संयोगी भंग ( क् ख् ग् घ् ङ् च् छ् ज् ) एक है ऐसे एकसौ अट्ठाईस हैं। झ् वर्ण सहित विषै अर्थात् कवर्ण से झ वर्ण तक में प्रत्येक भंग एक ( झ् ) है, द्विसंयोगी भंग आठ हैं त्रिसंयोगी भंग २८ अट्ठाईस हैं। चतु संयोगी भंग छप्पन हैं, पंच संयोगी भंग सत्तर हैं। षट्संयोगी भंग छप्पन हैं। सप्त संयोगी भंग अट्ठाईस हैं। अष्टसंयोगी भंग आठ हैं नवसंयोगी भंग ( क ख् ग् घ् ङ् च् छ् ज् झ् ) एक है ऐसे कवर्ण से झ तक दोसौछप्पन भंग हैं। और कवर्ण से ञ वर्ण पर्यन्त इन दश अक्षरों की अपेक्षा से प्रत्येक भंग (ञ्) एक है। द्विसंयोगी भंग नौ हैं। त्रिसंयोगी भंग छत्तीस हैं, चतु संयोगी भंग चौरासी हैं पँचसंयोगी एकसौछब्बीस हैं। षट्संयोगी भंग भी एकसौ छब्बीस हैं। सप्तसंयोगी भंग चौरासी हैं अष्टसंयोगी भंग छत्तीस हैं नव संयोगी भंग नव हैं दश संयोगी भंग ( क् ख् ग् घ् ङ् च् छ् ज् झ् ञ ) एक है ऐसे ये ५१२ भंग है। ये सर्व भंग एक सहस्र तेईस जोडने पर होते हैं ये सब पृथक् पृथक् लिखे जा सकते हैं विस्तार भय से नहीं लिखे लिखने की रीति ऊपर बता चुके हैं। स्मरण रहे कि ये भंग अपुनरुक्त अक्षरों द्वारा बने हुये हैं अर्थात् एक भंग में उलटफेर कर वही अक्षर नहीं आसकते हैं जैसे क्ख्ग् और ख्ग्क् वा ग्ख्क् यह तीनों अपुनरुक्त भंग की अपेक्षा से एक ही भंग है। इस ही क्रम से चौंसठि स्थानों में प्रत्येक भंग द्विसयोगी भंग, त्रिसंयोगी भंग, चतु. संयोगी भंग इत्यादिक भंग पूर्व पूर्व स्थानों के भंगों से उत्तर उत्तर अर्थात् अगले अगले स्थानों से दूने दूने होते जाते हैं। जैसे—

| स्थान | तर्यप्रकार के भंगोंका योग | स्थान | सब भांतिके भंगोंका जोड़ | स्थान | सबरीतिके भगोंका जोड | स्थान | सब भांति के भंगोंका जोड़ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| पहिला | १ | सत्रहवां | ६५५३६ | तेतीसवां | ४२६४९६७२९६ | उनचासवां | २८१४७४९७६७१०६५६ |
| दूसरा | २ | अठारहवां | १३१०७२ | चौंतीसवां | ८५८९९३४५९२ | पचासवां | ५६२९४९९५३४२१३१२ |
| तीसरा | ४ | उन्नीसवां | २६२१४४ | पैंतीसवां | १७१७९८६९१८४ | इक्यावनवां | ११२५८९९९०६८४२६२४ |
| चौथा | ८ | बीसवां | ५२४२८८ | छत्तीसवां | ३४३५९७३८३६८ | बावनवां | २२५१७९९८१३६८५२४८ |
| पांचवां | १६ | इक्कीसवां | १०४८५७६ | सैंतीसवां | ६८७१९४७६७३६ | त्रेपनवां | ४५०३५९९६२७३७०४९६ |
| छठवां | ३२ | बाईसवां | २०९७१५२ | अड़तीसवां | १३७४३८९५३४७२ | चौवनवां | ९००७१९९२५४७४०९९२ |
| सातवां | ६४ | तेईसवां | ४१९४३०४ | उनतालीसवां | २७४८७७९०६९४४ | पचपनवां | १८०१४३९८५०९४८१९८४ |
| आठवां | १२८ | चौबीसवां | ८३८८६०८ | चालीसवां | ५४९७५५८१३८८८ | छप्पनवां | ३६०२८७९७०१८९६३९६८ |
| नववां | २५६ | पच्चीसवां | १६७७७२१६ | इकतालीसवां | १०९९५११६२७७७६ | सतावनवां | ७२०५७५९४०३७९२७९३६ |
| दशवां | ५१२ | छब्बीसवां | ३३५५४४३२ | बियालीसवां | २१९९०२३२५५५५२ | अट्ठावनवां | १४४११५१८८०७५८५५८७२ |
| ग्यारवां | १०२४ | सत्ताईसवां | ६७१०८८६४ | तेतालीसवां | ४३९८०४६५११०४ | उनसठवां | २८८२३०३७६१५१७११७४४ |
| बारहवां | २०४८ | अट्ठाईसवां | १३४२१७७२८ | चवालीसवां | ८७९६०९३०२२२०८ | साठवां | ५७६४६०७५२३०३४२३४८८ |
| तेरहवां | ४०९६ | उन्तीसवां | २६८४३५४५६ | पैंतालीसवां | १७५९२१८६०४४४१६ | इकसठवां | ११५२९२१५०४६०६८४६९७६ |
| चौदहवां | ८१९२ | तीसवां | ५३६८७०९१२ | छियालीसवां | ३५१८४३७२०८८८३२ | बासठवां | २३०५८४३००९२१३६९३९५२ |
| पन्द्रहवां | १६३८४ | इकतीसवां | १०७३७४१८२४ | सैंतालीसवां | ७०३६८७४४१७७६६४ | त्रेसठवां | ४६११६८६०१८४२७३८७९०४ |
| सोलहवां | ३२७६८ | बत्तीसवां | २१४७४८३६४८ | अड़तालीसवां | १४०७३७४८८३५५३२८ | चौंसठवां | ९२२३३७२०३६८५४७७५८०८ |

इन सब प्रत्येक भंगों को, द्विसंयोगी भगों को, त्रिसंयोगी इत्यादि चौसठि मूलवर्णों के भंगों का योग १८४४६७४४०७३७०९५५१६१५ है येही सर्वोत्कृष्ट श्रुतज्ञान के एक घाटि एकट्ठी प्रमाण अपुनरुक्त अक्षर हैं अर्थात् एकसौ चौरासी शंख छयालीसपद्म, चौहत्तरि नील चालीस खरब तेहत्तरि अरब सत्तरि करोड पच्चानवें लाख इक्यावन सहस्र छसौ पन्द्रह इतने अक्षर भिन्न भिन्न अर्थात् अपुनरुक्त अक्षर द्रव्य श्रुतज्ञान के हुये 'जातैं जो वाक्य का अर्थ का प्रतीति के निमित्त उनही कहे अक्षरनिको वारंवार कहें तो उनका किछू संख्या का नियम है नाहीं" गोम्मटसार पृष्ठ ७५।

( ) दूसरे प्रकार से उक्त बीस अक्षर प्रमाण द्रव्यश्रुतज्ञान ऐसे निकालते हैं कि उक्त चौसठ अक्षरों को विरलन करके अर्थात् बरोबरि पंक्तिरूप एक एक को पृथक् पृथक् चौसठि स्थानों में मांडिए। प्रत्येक चौसठ अक्षर के ऊपर दो दो का अङ्क देकर परस्पर सम्पूर्ण दो के अङ्कों को निम्नरीति से गुणा करके जो लब्ध राशि आवे उसमें से एक घटा देने से जो प्रमाण रहता है उतने ही श्रुतज्ञान के अपुनरुक्त अक्षर रहते हैं $क^2-ख^2-ग^2-घ^2-ङ^2$ इत्यादि चौसठ स्थानों पर्यन्त रखिये चूंकि द्रव्य देय के अङ्कों का ही परस्पर गुणन करते हैं। दो के नीचले मूल चौसठ अक्षर विकार को प्राप्त नहीं होते हैं, अतः प्रत्येक चौसठ मूल अक्षर के स्थान में एक का अङ्क लिखकर अथवा □ ऐसे चिन्ह चौसठ लिखकर उन प्रत्येक के ऊपर दो दो का अङ्क लिखदें पुन सब दो दो के अङ्कों को परस्पर गुणा करदें तो भी वही (परिणाम) होगा जैसे □²□²□²□²□²□²□²□²□²□²□²□²□²□²□²□ □²□ □²□²□²□²□²□²□²□²□²□²□²□²□²□²□²
□²□ □²□²□²□²□²□²□²□²□²□²□²□²□²□²□ □²□²□²□²□²□²□²□²□²□²□²□²□²□²□²
=२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×
२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२×२
१६×१६×१६×१६×१६×१६×१६×१६×१६×१६×१६×१६×१६×१६×१६×१६ = २५६×२५६×२५६×२५६×२५६×२५६×
२५६×२५६ क्योंकि २५६ गुणा किये गये २५६ से बराबर हैं ६५५३६ के इसलिये समस्त संख्या = ६५५३६×६५५३६×६५५३६×६५५३६
$= \frac{६५५३६}{६५५३६} \times \frac{६५५३६}{६५५३६}$ इसपृष्ठके पीछे ४१४ देखो

```
      ६५५३६
      ६५५३६
     ------
     ३९३२१६
    १९६६०८
   ३२७६८०
  ३२७६८०
 ३९३२१६
-----------
४२९४९६७२९६
```

अर्थात्

```
      ६५५३६
      ६५५३६
     ------
     ३९३२१६
    १९६६०८
   ३२७६८०
  ३२७६८०
 ३९३२१६
-----------
४२९४९६७२९६
```

अब ४२९४९६७२९६ को आपस में गुणा करने पर जो लब्ध राशि आवे उसमें से एक घटाने पर शेष इष्ट राशि है

```
          ४२९४९६७२९६
          ४२९४९६७२९६
          -----------
         २५७६९८०३७७६
        ३८६५४७०५६६४
        ८५८९९३४५९२
      ३००६४७७१०७२
     २५७६९८०३७७६
    ३८६५४७०५६६४
   १७१७९८६९१८४
  ३८६५४७०५६६४
  ८५८९९३४५९२
१७१७९८६९१८४
---------------------
१८४४६७४४०७३७०९५५१६१६
                   १
---------------------
१८४४६७४४०७३७०९५५१६१५
```

ये एकआदि एक ही प्रमाण द्रव्यश्रुतज्ञानके अपुनरुक्त अक्षर हैं

इस भेद को इस रूप [$२^{६४}$ – १] में भी रख सकते हैं अर्थात् दो को चौंसठ - थानों में गुणा करके एक घटावो ॥

( ) इसी भेद को तीसरे प्रकार से ऐसे भी प्रकाश करमके हैं कि द्विरूपवर्गधारामें ( अथवा दोके वर्ग धारा में ) छठवां वर्गस्थान जिसकी गणना एकट्ठी संख्याके बराबर है। इस एकट्ठी प्रमाण संख्यामें से एक घटानेसे जो अवशेष संख्या रहे उतने ही अपुनरुक्त अक्षर द्रव्य श्रुतज्ञानके हैं अर्थात् दोके ऊपरे २ वर्ग रखकर जब छठवां वर्गका स्थान आवें $(२^{२^{२^{२^{२^{२^{२}}}}}})$ तब गुणनफलमें १ एक घटादो वेही द्रव्यश्रुतके अपुनरुक्त अक्षर हैं

जैसे दो का एक वर्गस्थान $२^२ = ४$ दोकादूसरा वर्गस्थान $(२^२)^२ = (४)^२ = १६$

दोका तीसरा वर्ग स्थान $((२^२)^२)^२ = ((४)^२)^२ = (१६)^२ = २५६$ दोका चौथावर्गस्थान $= (((२^२)^२)^२)^२ = (((४)^२)^२)^२ = ((१६)^२)^२ = (२५६)^२ = ६५५३६$

दोका पांचवां वर्गस्थान $((((२^२)^२)^२)^२)^२ = ((((४)^२)^२)^२)^२ = (((१६)^२)^२)^२ = ((२५६)^२)^२ = (६५५३६)^२ = ४२९४९६७२९६$

दोका छठा वर्गस्थान $(((((२^२)^२)^२)^२)^२)^२ = (((((४)^२)^२)^२)^२)^२ = ((((१६)^२)^२)^२)^२ = (((२५६)^२)^२)^२ = ((६५५३६)^२)^२ = (४२९४९६७२९६)^२$

$= ४२९४९६७२९६ \times ४२९४९६७२९६$

$= १८४४६७४४०७३७०९५५१६१६$ इससे एक घटाने पर १८४४६७४४०७३७०९५५१६१५ शेष रहे येही अपुनरुक्त अक्षर द्रव्य श्रुतज्ञान के हैं

अब अंगप्रविष्ट ओर अंगबाह्य की उत्पत्ति लिखते हैं। एक अक्षर से उत्पन्न हुआ जो ज्ञान तिसके ऊपर क्रमसे एक एक अक्षर की वृद्धि होते होते जब संख्यात अक्षरों की वृद्धि होजाय तब पदनामक श्रुतज्ञान होता है। अक्षरज्ञान के ऊपर ओर पदज्ञान के पूर्व तक जितने ज्ञान के भेद हैं (वे ज्ञान के भेद संख्या में पद के अक्षरों से दो न्यून होते हैं) वे सब अक्षर समासज्ञान के भेद हैं। (जी० कां० गो० ३३५ गाथा) स्मरण रहै कि यहां पर पद से अभिप्राय मध्यमपद से है क्योंकि पद तीन प्रकार के हैं (प) अर्थपद (फ) प्रमाण पद (ब) मध्यम पद। तहां जितने अक्षरों के समूहद्वारा वांछित अर्थ जाना जाता है उसको 'अर्थपद' कहते हैं अर्थात् विवक्षित अर्थ के अर्थी, एक दो आदि अक्षरनिका समूह ताकों अर्थपद कहिये" जैसे 'गामभ्याज शुक्लां दंडेन' वाक्य में गाम अभ्याज शुक्लां दंडेन (= श्वेत गायको दंडेके बल) से बन्द करदो। गाम्-अभ्याज शुक्लां-दंडेन चार अर्थ पद हुये। ऐसे ही 'अग्निमानय, वाक्यमें अग्निम्-आनय (= आग को ला) दोअर्थ पद हुये। और दंडेन शालिभ्यो गाँ निवारय' वाक्य में दंडेन - शालिभ्यः - गां - निवारय (= दंडेसे गाय को धानों में से निकाल दो) ये चार अर्थ पद हुये। इन उदाहरणों से प्रकट है कि अर्थ पद में प्रत्येक पद के अक्षर बराबर नहीं होते न्यून हों अधिक हों कभी कभी बराबर भी हों प्रमाणेन अष्टाक्षरादि संख्या निष्पन्न: अक्षरसमूहः प्रमाण पद ॥ तद्यथा नमः श्री वर्द्धमानाय। नियमित संख्या को लिये हुये आठ अक्षर आदि गणना करि उत्पन्न हुआ अक्षरोंका समूह, सो प्रमाण पद है जैसे श्री वर्द्धमान (भगवान्) को नमस्कार हो अन्य उदाहरण प्रमाणपदके भक्तामरप्रणतमौलि मणिप्रभाणाम् त्रैकाल्यं द्रव्य षट्कं नव पद सहित जीव षट्कायलेश्याः। इत्यादि इन तीन प्रमाणपद के उदाहरणों से प्रगट है इनके अक्षरों की संख्या हीन अधिक है परन्तु प्रत्येक छन्द अवशेष तीन प्रमाणपदों के अक्षरों का प्रमाण बराबर होगा। उक्त सब उदाहरणों के मिलाने से यह फल निकलता है कि अर्थपद और प्रमाणपद के अक्षरों की कोई गणना नियत नहीं है ॥

अब और सोलासै चौंतीस कोडि तियासी लाख सात हजार आठसै अठ्यासी (१६३४८३०७८८८) गाथा विषै (= परमागम) कहे अपुनरुक्त अक्षर तिनिका समूह सो मध्यमपद कहिये। इनि विषैं अर्थपद अर प्रमाणपद तौ हीन अधिक अक्षरनिका प्रमाणकों लिए लोकव्यवहार करि ग्रहण प्रमाणपद का कोष हैं तातै लोकोत्तर परमागमविषैं गाथाविषै कही जो संख्या तीहि विषैं वर्तमान जो मध्यम पद ताही का ग्रहण जानना" सारांश, अर्थपद और में अक्षरों न्यूनाधिकप्रमाण होने से लोकव्यवहार में ग्रहण है तिससे लोकोत्तर गाथा विषैं [= परमागम में] कहे हुये पदके अक्षरों का प्रमाण १६३४८,०७८८८ सर्वदा के लिये निश्चित है। इस ही को मध्यम पद कहते हैं ॥

अंगप्रविष्टं द्वादशविधम् ॥ तद्यथा—

अङ्गप्रविष्टम्।१।। द्वादशविधम्।१।। तद्यथा ॐ = अंगप्रविष्ट बारह प्रकार है जैसे (सो = तद्, ज्यों हैं = यथा ऐसा शब्दार्थ है)

इसका ज्ञान है कि समस्त जिनवाणी (अर्थात् द्रव्यश्रुतज्ञान) वा स १८४४६७४४०७३७०९५५१६१५ अपुनरुक्त अक्षर प्रमाण है इन बीस अंकों में १६३४८३०७८८८ अंकों का भाग देने से द्रव्यश्रुतज्ञान के मध्यम पदों की संख्या इसभांति निकलती है कि

१६३४८३०७८८८ ) १८४४६७४४०७३७०९५५१६१५ ( ११२८३५८००५।
१६३४८३०७८८८
२०९८४३६१८५७
१६३४८३०७८८८
४६३६०५३९६९०
३२६९६६१५७७६
१३६६३९२३९१४९
१३०७८६४६३१०४
५८५२७७६०४५५
४९०४४९२३६६४
९४८२८३६७९१५
८१७४१५३९४४०
१३०८६८२८४७५१
१३०७८६४६३१०४
८१८२१६५७६१५
८१७४१५३९४४०
८०१०८१७५

इतने अंगप्रविष्ट श्रुतज्ञान के मध्यम पद हुये इतने पदों का तो द्वादशांग रूप द्रव्यश्रुत है और शेष अक्षर आठ करोड़ एक लाख आठ सहस्र एकसौ पचहत्तर ८०१०८१७५) रहे इनका पूरा एक मध्यम पद नहीं होसका है इनसे अंगबाह्यकी उत्पत्ति है अर्थात् इन अक्षरों से चौदह पूर्वोक्त प्रकीर्णकों की उत्पत्ति हुई है।

**आचारः । सूत्रकृतम् । स्थानम् । समवायः । व्याख्याप्रज्ञप्तिः । ज्ञातृधर्मकथा । उपासकाध्ययनम्**

आचारः ;। =आचारांग अर्थात् वह है जिसमें साधुओं के समस्त आचरणका वर्णन हो । अठारह सहस्र जिसके पद हैं ।

सूत्रकृतम् ;।।। =सूत्रकृतांग अर्थात् वह है । जिसमें ज्ञानका विनयादिक तथा धर्मक्रियामें स्वमत परमतकी क्रियाका और निर्विघ्न अध्ययन क्रियाका विशेष निरूपण हो इस में छतीस सहस्र ३६००० पद हैं ।

स्थानम् ;।।। =स्थानाङ्ग अर्थात् जिसमें सम्पूर्ण द्रव्योंके एकसे लेकर कितने विकल्प होसकते हैं और उन विकल्पों का वर्णन किया है जैसे समान्यकी अपेक्षासे जीवद्रव्यका एक ही विकल्प वा भेद है, संसारी और मुक्त की अपेक्षा से दो भेद हैं, उत्पाद, व्यय ध्रौव्यकी अपेक्षा से तीन भेद हैं । चार गतियों की अपेक्षासे चार भेद हैं, इत्यादि । इसी प्रकार पुद्गल आदिक द्रव्यों के भी भेद समझना । इस में बियालीस सहस्र ४२००० पद हैं ।

समवायः ;। =समवायाङ्ग अर्थात् वह अङ्ग है जिसमें द्रव्य, क्षेत्र, काल भाव की अपेक्षासे सामान्यताका वर्णन है । साराश सम्पूर्ण द्रव्यों में परस्पर किस किस धर्म की अपेक्षा से सादृश्य है यह वताया है । जैसे द्रव्यकरि धर्मास्तिकाय अधर्मास्तिकाय समान है । क्षेत्रकरि मनुष्यक्षेत्र और प्रथम नरकका प्रथम इन्द्रकबिल, अर प्रथम स्वर्गका प्रथम इन्द्रक विमान समान है । कालकरि उत्सर्पिणी अवसर्पिणी समान हैं । भावकरि केवल ज्ञान केवल दर्शन समान हैं । इसके एक लाख चौसठ सहस्र १६४००० पद हैं ।

व्याख्याप्रज्ञप्तिः ;।। =व्याख्याप्रज्ञप्ति अङ्ग वह है जिसमें जीव के अस्तिनास्ति, वक्तव्य अवक्तव्य, नित्य अनित्य एक अनेक इत्यादि साठ सहस्र प्रश्न गणधर देवने तीर्थंकर भगवान के निकट किये सो कथन है । दोलाखअट्ठाईस सहस्र पद हैं ।

ज्ञातृधर्मकथ;।। =ज्ञातृ धर्म कथांग वह है जिसमें जीवादि वस्तुओं का स्वभाव, तीर्थंकरोंका महात्मय, तीर्थंकरोंकी दिव्यध्वनिका समय तथा महात्म्य, उत्तम क्षमा आदि दशधर्म सम्यकदर्शनादि रत्नत्रयका स्वरूप तथा गणधर इन्द्र चक्रवर्ती आदिकी कथा उपकथाओं का वर्णन है पाचलाख छप्पनसहस्र पद हैं ।

उपासकाध्ययनम् ;।।। =उपासकाध्ययनाङ्ग वह है जिसमें उपासकोंकी (श्रावकोंकी) सम्यकदर्शनादि ग्यारह प्रतिमा संबंधी व्रत गुण शील आचार तथा दूसरे किया कांड और उनके मंत्रादिकों का विस्तार वर्णन है । ग्यारहलाख सत्तर सहस्र पद हैं,

अन्तकृद्दशम् । अनुत्तरोपपादिकदशम् । प्रश्नव्याकरणम् । विपाकसूत्रम् । दृष्टिवाद इति ॥ दृष्टिवादः पञ्चविधः—

अन्तकृद्दशम् ;।।। = अन्तकृद्दशाग जिसमें प्रत्येक तीर्थंकरके तीर्थमें (=एक तीर्थंके पीछे जबतक दूसरा तीर्थंकर हो वो काल) जो दश दश मुनि घार प्रकार का तीव्र उपसर्ग सहन करके ससारके अन्त को प्राप्त हुए उनका वर्णन है इसके तेईस लाख अट्ठाईस सहस्र २३२८००० पद हैं

अनुत्तरोपपादिकदशम् ;।।। = अनुत्तरोपपादिक दशाग वह है जिसमें एक एक तीर्थ करके तीर्थमें दश दश महामुनि घोर उपसर्ग सहकर अन्तमें समाधि के द्वारा अपने प्राणों को त्याग करके विजय आदिक पांच प्रकारके अनुत्तर विमानोंमें उत्पन्न हुए। इसमें बानवे लाख चवालीस सहस्र ९२४४००० पद हैं।

प्रश्न व्याकरणम् ;।।। = प्रश्न व्याकरणाग वो है जिसमें अतीत अनागत काल सम्बन्धी लाभ अलाभ सुख दुःख जीवित मरणादि शुभाशुभका कोई प्रश्न करे तिसके उत्तर यथार्थ कहनेका उपाय वर्णन है और आक्षेपिणी, विक्षेपिणी संवेजिनी निर्वेजनी इन घार प्रकारकी कथाओं का वर्णन है इसमें तिरानवे लाख सोलह सहस्र ९३१६००० पद हैं।

विपाकसूत्रम् ; ॥ = विपाकसूत्राङ्ग वह अङ्ग है जिसमें द्रव्य, क्षेत्र, काल, भावके अनुसार शुभाशुभ कर्मों की तीव्र मन्द मध्यम आदि अनेक प्रकारकी अनुभाग-शक्तिके फल देने रूप विपाकका वर्णन है इसमें एककरोड़ चौरासीलाख पद हैं

दृष्टिवादः ;। = दृष्टिवादाङ्ग वह अङ्ग है जिसमें तीनसौ तिरेसठ मिथ्या मतों का वर्णन और उनका निराकरण है इसमें एकसौ आठ करोड अडसठलाख छप्पन सहस्र पाच १०८६८५६००५ पद हैं

दृष्टिवादः ;। पञ्चविधः ;। = दृष्टिवादः ( बारहवा अङ्ग ) पांच प्रकार का है ( इसी पुस्तक का पृष्ट ४२० देखो )

## परिकर्म । सूत्रम् । प्रथमानुयोगः ।

| | |
|---|---|
| (१) परिकर्म ३॥ | =(प्रथम भेद दृष्टिवाद अंगका) परिकर्म? वह है जिसमें गणित के करण सूत्रों का वर्णन है |
| सूत्रम् ३॥ | =(द्वितीय भेद दृष्टिवाद अंगका) सूत्र वह है जिसमें तीनसौ त्रेसठ मिथ्यादृष्टियों का पूर्वपक्षपूर्वक निराकरण है अर्थात् जिसमें मिथ्यादर्शन सम्बन्धी तीनसौ त्रेसठ कुवाद हैं जिनका पूर्वपक्ष लेकर जीवादिक पदार्थों ऊपर लगानेका वर्णन है। जिन मिथ्यादृष्टियों के ग्रन्थों में जीव अबंधक ही है, अकर्त्ता ही है निर्गुण ही है। अभोक्ता ही है। स्वप्रकाशक ही है। पर प्रकाशक ही है। अस्तिरूप ही है। नास्तिरूप ही है इत्यादि एकांत पक्षपात को दूर कर यथार्थस्वरूप का वर्णन है। इसमें अठासीलाख पद हैं। |
| प्रथमानुयोगः ३। | (तृतीय भेद दृष्टिवाद अंगका) प्रथमानुयोग वह है जिसमें चतुर्विंशति तीर्थंकर, द्वादश चक्रवर्ती नव नारायण नव प्रतिनारायण और नव बलभद्र इन त्रेसठ शलाका (=उत्तम) पुरुषोंका वर्णन है। इसमें पांच सहस्र पद हैं। |

(१) इस (परिकर्म) के पांच भेद –(क) चन्द्र प्रज्ञप्ति (ख) सूर्य प्रज्ञप्ति (ग) जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति (घ) द्वीपसागर प्रज्ञप्ति (ङ) व्याख्या प्रज्ञप्ति

(क) चन्द्रप्रज्ञप्ति में चन्द्रमा सम्बन्धी विमान आयु परिवार ऋद्धि गमन हानि वृद्धि पूर्ण ग्रहण अर्धग्रहण चतुर्थांशग्रहण आदिका वर्णन है इसमें छत्तीसलाख पांच सहस्र (३६०५०००) पद है

(ख) सूर्यप्रज्ञप्ति में सूर्य सम्बन्धी आयु परिवार गमन प्रमाण ऋद्धि दिनका वर्णन है इसमें पांचलाख तीन सहस्र पद है। (५०३०००)

(ग) जम्बूद्वीप प्रज्ञप्ति में जम्बूद्वीप सम्बन्धी मेरु कुलाचल हृद (सरोवर) क्षेत्र कुण्ड वेदिका व वनखण्डों के आवास महानदी आदिका वर्णन है। इसमें तीन लाख पच्चीस सहस्र ३२५००० पद हैं

(घ) द्वीपसागर प्रज्ञप्ति में असंख्यात द्वीप और समुद्रों का स्वरूप तथा वहां निवास करने वाले भवन वासी व्यन्तर ज्योतिषकोंके आवासका वर्णन और वहां पर होने वाले अकृत्रिम चैत्यालयों का वर्णन है इसमें बावन लाख छत्तीस सहस्र (५२३६००० पद) हैं

(ङ) व्याख्याप्रज्ञप्ति में भव्य अभव्य-भेद प्रमाण लक्षण रूपी अरूपी जीव अजीव द्रव्यों का और अनन्तरसिद्ध परम्परा सिद्धोंका तथा दूसरा वस्तुओं का भी वर्णन है। इसमें चौरासी लाख छत्तीस सहस्र (८४३६०००) पद हैं

## पूर्वगतम् । चूलिका चेति ॥ तत्र पूर्वगतं चतुर्दशविधम्—उत्पादपूर्वम् । अग्रायणीयम् ।

पूर्वगतम् १।।। =[चतुर्थ भेद दृष्टिवाद अङ्ग का] वह है जिसके चौदह प्रभेद हैं। जिसमें पचानवे करोड़ उनंचास लाख निन्यानवे सहस्र नौ सौ निन्यानवे [९५४९९९९९] पद हैं। (इनके विशेष के लिये देखो पृष्ठ ४२१, ४२२)

च* चूलिका(१) १।। इति ॐ = और ' = च) चूलिका(१) (पञ्चम भेद दृष्टिवाद अंग का) है। (जिसके पांच प्रभेद हैं जिनका वर्णन निम्न टिप्पणी में है)

तत्र * पूर्वगतम् १।।। = तहां (= तत्र) पूर्वगत (दृष्टिवाद अंग का चौथा भेद)

चतुर्दशविधम् १।।। = चौदह प्रकार है अर्थात् दृष्टिवाद अङ्ग के चौथे भेद पूर्वगत में निम्नलिखित चौदह पूर्वगर्भित है

उत्पादपूर्वम् १।।। = वह है जिसमें प्रत्येक द्रव्य के उत्पाद व्यय ध्रौव्य और उनके संयोगी धर्मों का वर्णन है। इसके एक करोड़ पद हैं

अग्रायणीयम् १।।। = वह पूर्व है जिसमें द्वादशाग के प्रधानभूत सातसौ सुनय और दुर्नय पञ्चास्तिकाय षड्द्रव्य सप्ततत्त्व नव पदार्थ आदिका वर्णन है इसमें छियानवें लाख ९६००००० पद हैं

(१) [क] जलगता चूलिका [ख] स्थलगता चूलिका [ग] मायागता चूलिका [घ] रूपगता चूलिका [ङ] आकाशगता चूलिका ये पांच भेद हैं

[क] जलगता चूलिका वह है जिसमें जलगमन के जलस्तम्भन के, अग्नि के आसन के, अग्नि के भक्षण के, अग्नि के प्रवेश के, अग्नि के स्तम्भन आदि के मंत्र तंत्र तपश्चर्यादिक का कथन है। इन प्रत्येक के दो करोड़ नौ लाख नवासी सहस्र दो सौ पद हैं।

[ख] स्थलगता चूलिका वह है जिसमें मेरुकुलाचल भूमि पर्वत आदि में प्रवेश करना शीघ्र गमन करना इत्यादिक क्रिया के कारणभूत मंत्र तंत्रादिक का प्ररूपण है। इसके भी दो करोड नौ लाख नवासी सहस्र दो सौ पद हैं।

[ग] मायागता चूलिका वह है जिसमें मायामयी इन्द्रजालादि विक्रिया के कारण मन्त्र तंत्र आचरणादि का कथन है २०९८९२०० पद हैं।

[घ] रूपगता चूलिका वह है जिसमें सिंह हाथी घोड़ा बैल हिरण इत्यादिक रूपके पलटने के कारण मंत्र तंत्र तपश्चरणादिक का प्ररूपण है तथा चित्राय काष्ठलेपादिक का वर्णन है। तथा धातु रस रसायन का निरूपण है २०९८९२०० पद हैं

[ङ] आकाशगता चूलिका वह है जिसमें आकाश में गमनादिक के कारणभूत मंत्र तंत्र तपश्चरणादिक का वर्णन है। इसके भी दो करोड नव लक्ष नवासी सहस्र दो शत् (२०९८९२००) पद हैं।

वीर्यानुप्रवादम्। अस्तिनास्तिप्रवादम् ॥ ज्ञानप्रवादम्। सत्यप्रवादम्। आत्मप्रवादम्। कर्मप्रवादम्। प्रत्याख्याननामधेयम्।

वीर्यानुवादम् ३॥। =(३) वीर्यानुवाद पूर्व वह है जिसमें आत्मवीर्य परवीर्य उभयवीर्य कालवीर्य गुणवीर्य तपोवीर्य द्रव्यवीर्य पर्यायवीर्य क्षेत्रवीर्य भाववीर्य आदि अनेक प्रकार के वीर्य ( सामर्थ्य ) का वर्णन है। इसमें सत्तरलाख ७०००००० पद हैं।

अस्तिनास्तिप्रवादम् ३॥। =(४) अस्तिनास्तिप्रवाद पूर्व वो है जिसमें जीवादिक वस्तुओंके स्व पर द्रव्य क्षेत्र काल भाव की अपेक्षाकरि स्यादस्ति स्यान्नास्ति आदि अनेक धर्मों में विधि निषेधकरि सप्तभंगकरि मुख्य गौणकरि वर्णन है। इसमें साठ लाख ( ६०००००० ) पद हैं।

ज्ञानप्रवादम् ३॥। =(५) ज्ञानप्रवाद पूर्व वह है जिसमें मतिज्ञान श्रुतज्ञान अवधिज्ञान मनः पर्ययज्ञान केवलज्ञान और कुमतिज्ञान कुश्रुतज्ञान कुअवधिज्ञान इन विभंगज्ञानों का स्वरूप संख्या विषय फलादिकों का वर्णन है। इसमें एक घाटि करोड़ ( ९९९९९९९ ) पद हैं।

सत्यप्रवादम् ३॥। =(६) सत्यप्रवाद वह पूर्व है जिसमें आठ प्रकारके शब्दोच्चारण के स्थान, पाच प्रयत्न, वाक्यसंस्कारके कारण, शिष्ट दुष्ट शब्दों के प्रयोग, लक्षण, वचनके भेद बारह प्रकारकी भाषा अनेक प्रकार के असत्य वचन वाग्गुप्ति मौन आदि का वर्णन है। इसमें एक करोड़ छह ( १००००००६ ) पद हैं।

आत्मप्रवादम् ३॥। =(७) आत्मप्रवाद पूर्व वह है जिसमें आत्मा के कर्ता भोक्ता आदि अनेक धर्मों का निश्चयनय और व्यवहार नयकी अपेक्षा से विशेषरूपमें वर्णन है। इसमें छब्बीस करोड़ ( २६०००००००० ) पद हैं।

कर्मप्रवादम् ३॥। =(८) कर्मप्रवाद पूर्व वह है जिसमें ज्ञानावर्णादि कर्मों की मूल प्रकृति उत्तरप्रकृति उत्तरोत्तर प्रकृतियों के भेदलिये बंध सत्ता उदय उदीरणा उत्कर्षण अपकर्षण सक्रमण उपशम निधत्ति निःकाचित आदि अवस्थाओं का वर्णन है। इसमें एक करोड़ अस्सीलाख ( १८०००००० ) पद हैं।

प्रत्याख्याननामधेयम् ३॥। =(९) प्रत्याख्याननामधेय पूर्व वह है जिसमें नाम स्थापना द्रव्य क्षेत्रकाल भावको आश्रयकरि पुरुषों के

विद्यानुप्रवादम् । कल्याणनामधेयम् । प्राणावायम् । क्रियाविशालम् । लोकबिन्दुसारमिति ॥

संहनन बलादिक के अनुसारकरि प्रमाणीक काल पर्यन्त वा अप्रमाणीक कालकरि त्यागकरना तथा सावद्य वस्तुओं का त्याग और उपवास विधि और इनकी भावना और पञ्चसमिति और तीनि गुप्ति आदिका वर्णन है। इसमें चौरासी लाख (८४०००००) पद हैं।

विद्यानुप्रवादम् ।।।। =(१०) विद्यानुप्रवाद पूर्व वह है जिसमें अंगुष्टप्रसेना आदि सातसौ अल्पविद्या तथा रोहिणी आदि पांचसौ महा विद्याओंका स्वरूप सामर्थ्य मंत्र तंत्र पूजा-विधानआदिका तथा सिद्ध भई विद्याओं का फल और अन्तरिक्ष भौम अङ्ग स्वर स्वप्न लक्षण व्यञ्जन छिन्न इन अष्टाग निमित्तों के ज्ञान का वर्णन है॥ ११०००००० पद हैं।

कल्याणनामधेयम् ।।।। =(११) कल्याणनामधेय पूर्व वह है जिसमें तीर्थंकर चक्रधर बलदेव वासुदेवादिकों के गर्भावतारण आदि कल्याणकोंके महोत्सव तथा उनके कारण (तीर्थंकरत्वादि पुन्य विशेषका हेतु) षोडशकारण भावनादि तपश्चरणादिकों का तथा चन्द्र सूर्यादि ग्रह नक्षत्रादिकों के गमन ग्रहण शकुनादिकों के फल वर्णन हैं इसके छव्वीस करोड २६०००००० पद हैं।

प्रणावायम् ।।।। =(१२) प्राणावाद पूर्व वह है जिसमें काय चिकित्सा आदि आठ प्रकार के आयुर्वेद का, इडा (=पृथिवी) पिङ्गला (=अग्नि) आदिका दशप्राणोंके उपकारक अपकारक द्रव्योंका गतियों के अनुसार वर्णन है। इस में तेरह करोड़ १३०००००० पद हैं।

क्रियाविशालम् ।।।। =(१३) क्रियाविशाल वह पूर्व है जिसमें संगीत छन्द अलङ्कार पुरुषोंकी बहत्तर कला स्त्रीके चौंसठ गुण तथा गर्भाधानादिकचौरासी क्रिया, शिल्पादि विज्ञान सम्यग्दर्शनादि एकसौ आठ क्रिया, देववन्दनादिक पच्चीस क्रिया और निमित्त नैमित्तिक क्रियाओं का वर्णन है। इसमें नौ करोड़ पद हैं।

लोकविन्दुसारम्-इति ❀ =(१४)लोकविन्दुसार पूर्व वहहै जिसमें तीन लोकका स्वरूप छत्तीस परिकर्म आठ व्यवहार, चार बीजगणितादिक मोक्ष का स्वरूप, उसके गमन का कारण, क्रिया, मोक्षसुख के स्वरूप का वर्णन है। इसमें साढ़े वारह करोड़ पद हैं।

## तदेतत् श्रुतं द्विभेदमनेकभेदं द्वादशभेदमिति ॥

तद् ¹।।। एतद् ¹।।। श्रुतम् ¹।।। द्वि-भेदम् ¹।।। = पूर्वोक्त (= तद्) यह (= एतद्) (श्रुतज्ञान अङ्गबाह्य और अङ्गप्रविष्ट) दो भेदरूप
अनेक भेदम् ¹।।। द्वादशभेदम् ¹।।। इति* = (इनमें से अङ्गबाह्य) अनेक भेदरूप (अङ्गप्रविष्ट) बारह भेदरूप ऐसे हुआ

(१ मतिज्ञान-श्रुतज्ञानयोः ६।।। कः ¹।। प्रतिविशेषः ¹।। इति* = मतिज्ञान और श्रुतज्ञान में क्या भेद (= प्रति विशेष) है ऐसा (प्रश्न होने पर)
अत्र-उच्यते T उत्पन्न--अविनष्ट--अर्थ- = यहां कहा जाता है कि उत्पन्न होकर जो नष्ट नहीं हुआ है ऐसे पदार्थ (= अर्थ) के
साम्प्रतकाल - विषय ²।।। ग्राहक ¹।।। मतिज्ञानम् ¹।।। = वर्तमान (= साम्प्रतम्) काल के विषय को ग्रहण करने वाला मतिज्ञान है
श्रुतज्ञान ¹।। तु ❀ त्रिकाल - विषय ¹।।। उत्पन्न- = और (= तु) त्रिकाल विषयक श्रुतज्ञान है (अर्थात्) उत्पन्न पदार्थ का (और)
विनिष्ट - अनुत्पन्न- = (उत्पन्न होकर) नष्ट भये पदार्थ का (और) अनुत्पन्न (जो भविष्यमें उत्पन्न होगा उस)
अर्थ-ग्राहकम् ¹।।। = पदार्थ का (श्रुतज्ञान) ग्रहण करने वाला है (देखो सभाष्यतत्वार्थाधिगम-सूत्र पृष्ट २०)
च * विशुद्धतरं ¹।।। इति * = और (= च) अधिक विशुद्ध (मतिज्ञान से श्रुतज्ञान) है
किं ¹।।। च * अन्यत् * मतिज्ञानम् ¹।।। इन्द्रिय- = कुछ और भी (मतिज्ञान से श्रुतज्ञान में विशेष) है। मतिज्ञान है सो इन्द्रिय और
अनिन्द्रिय-निमित्तम् ¹।।। आत्मनः ⁶।। ज्ञ-स्वभावात् ⁵।। = अनिन्द्रिय जो मन (तिस) निमित्तक आत्माके ज्ञस्वभाव (= जाननेके स्वभाव) से होता है
पारिणामिकम् ¹।।। श्रुतज्ञान ¹।।। तु* तत् - = (अनपन्न) पारिणामिक है। परन्तु (= तु) श्रुतज्ञान उस (मतिज्ञान)
पूर्वकम् ¹।। आप्त-उपदेशात् ⁵।। भवति T इति * = जन्य (= पूर्वक) आप्तके उपदेशसे (उत्पन्न) होता है। ऐसा (प्रतिविशेष भी) है सभाष्य० २०

(२) श्रुतज्ञान और केवल ज्ञान में अंतर वा भेद यह है कि श्रुतज्ञान परोक्ष है केवल ज्ञान प्रत्यक्ष है यद्यपि ज्ञान की अपेक्षा से श्रुतज्ञान तथा केवल ज्ञान दोनों ही सदृश हैं। भावार्थ— जिस प्रकार श्रुतज्ञान सम्पूर्ण द्रव्य और उनकी पर्यायों को जानता है उस ही प्रकार केवल ज्ञान भी सम्पूर्ण द्रव्य और पर्यायों को जानता है। विशेषता इतनी ही है कि श्रुतज्ञान इन्द्रिय और मनकी सहायता से होता है इसलिये इसकी अमूर्त पदार्थों में और उनकी अर्थ पर्याय तथा दूसरे सूक्ष्म अशों में स्पष्टरूप से प्रवृत्ति नहीं होती। किन्तु केवल ज्ञान निरावरण होने के कारण समस्त पदार्थोंको स्पष्ट रूप से विषय करता है ॥

टिप्पणी —अंगप्रविष्ट श्रुतज्ञानके पदों की संख्या—

| | | |
|---|---|---|
| (१) आचारांग .. | अठारहसहस्र | १८००० |
| (२) सूत्रकृतांग .. | छत्तीससहस्र | ३६००० |
| (३) स्थानांग . | बियालीससहस्र | ४२००० |
| (४) समवायांग ... | | १६४००० |
| (५) व्याख्या प्रज्ञप्तिअंग | | २२८००० |
| (६) ज्ञातृधर्मकथांग . | | ५५६००० |
| (७) उपासकाध्ययनांग ... | | ११७०००० |
| (८) अन्तकृद्दशांग . | | २३२८००० |
| (९) अनुत्तरोपपादिकदशांग | | ९२४४००० |
| (१०) प्रश्नव्याकरणांग | | ९३१६००० |
| (११) विपाक सूत्रांग .. | | १८४००००० |
| (१२) दृष्टिवादांग | | १०८६८५६००५ |
| द्वादशांग के सर्वपदोंका योग | | ११२८३५८००५ |

दृष्टिवाद अंग के पांच भेद हैं उनमें से प्रथम भेद परिकर्म के पांच प्रभेद हैं और चतुर्थभेद पूर्वगत के चौदह प्रभेद हैं और पांचवा भेद चूलिकाके भी पांच प्रभेद हैं "सूत्र" दूसरे भेद और 'प्रथमानुयोग' तीसरे भेद का कोई प्रभेद नहीं हैं इन सबके १०८६८५६००५ मध्यम पद हैं। उन प्रभेदों की पृथक २ संख्या और प्रत्येक प्रभेद के पदों की भी संख्या इस पृष्ट के तीसरे स्तम्भ वा धारा में लिखते हैं।

| | |
|---|---|
| १-चन्द्रप्रज्ञप्ति (परिकर्म) | ३६०५००० |
| २-सूर्यप्रज्ञप्ति ,, | ५०३००० |
| ३-जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति ,, | ३२५००० |
| ४-द्वीपसागरप्रज्ञप्ति ,, | ५२३६००० |
| ५-व्याख्याप्रज्ञप्ति ,, | ८४३६००० |
| ६-सूत्र (दूसरा भेद) | ८८००००० |
| () प्रथमानुयोग (तीसरा भेद) | ५००० |
| (क) उत्पादपूर्व (चौथाभेद) | १०००००००० |
| (ख) अग्रायणीयपूर्व | ९६००००० |
| (ग) वीर्यानुवादपूर्व | ७०००००० |
| (घ) आस्तिनास्तिप्रवादपू. | ६०००००० |
| (ङ) ज्ञानप्रवादपूर्व | ९९९९९९९ |
| (च) सत्यप्रवादपूर्व | १०००००६ |
| (छ) आत्मप्रवादपूर्व | २६०००००००० |
| (ज) कर्मप्रवादपूर्व | १८०००००० |
| (झ) प्रत्याख्यान नाम धेय पूर्व | ८४००००० |
| (ञ) विद्यानुप्रवादपूर्व | ११००००००० |
| (ट) कल्याणनामधेय पूर्व | २६०००००००० |
| (ठ) प्राणावाद पूर्व | १३००००००० |
| (ड) क्रियाविशालपूर्व | ९०००००००० |
| (ढ) लोकबिंदुसारपूर्व | १२५०००००० |
| (१) जलगताचूलिका | २०९८९२०० |
| (२) स्थलगताचूलिका | २०९८९२०० |
| (३) रूपगताचूलिका | २०९८९२०० |
| (४) मायागताचूलिका | २०९८९२०० |
| (५) आकाशगता ,, | २०९८९२०० |
| | १०८६८५६००५ |

दृष्टि वाद अंग के छब्बीस स्थानों के एक सौ आठ करोड़ अड़सठ लाख छप्पन सहस्र पाच पद हुये ॥

# द्रव्य श्रुतज्ञानका मानचित्र



## किंकृतोऽयं विशेषः ?। वक्तृविशेषकृतः ॥ त्रयो वक्तारः। सर्वज्ञतीर्थकरः। इतरो वा श्रुतकेवली ॥

| | |
|---|---|
| किम्* कृतः १/१ अयम् १/१ विशेषः १/१ ? | = यह प्रभेद (= विशेष) क्योंकर किया गया है ? अर्थात् यह श्रुत ज्ञान दो भेदरूप, अनेक भेदरूप और बारह भेदरूप हैं सो क्योंकर हैं। |
| वक्तृविशेष-कृत १/१ | = (यह विशेष) वक्ता के विशेष वा भेद [होने के कारण] से किया गया है। |
| त्रयः १/३ वक्तार १/३ | = तीन [प्रकार के] वक्ता हैं अर्थात् शास्त्र वा आगम के कहने वालों के तीन भेद हैं। |
| सर्वज्ञ-तीर्थकरः १/१ | = सर्वज्ञतीर्थंकर अर्थात् तीर्थंकर होकर पश्चात् सर्वज्ञता को प्राप्त करनेवाला |
| इतरः १/१ वा* | = अथवा (= वा) दूसरे [प्रकारके सर्वज्ञ] अर्थात् तीर्थंकर केवलीके अतिरिक्त भिन्न<br>= श्रेष्ठ मनुष्य जिसने तपश्चरणके द्वारा सर्वज्ञता प्राप्त की है |
| श्रुतकेवली १/१ | = श्रुतकेवली अर्थात् वह श्रेष्ठ पुरुष जो द्वादशांग और चौदह प्रकीर्णकों के ज्ञाता है) |

१—(क) ग्यारह अङ्ग चौदह पूर्व के पाठी (ख) "द्वादशांगके पाठी" (ग) श्रुत केवली (घ) "पूर्वविदः" इन चारों वाक्यों के भावार्थ लिखते हैं

(क) मानचित्र पृष्ठ ४२६ से ज्ञात है कि दृष्टिवाद बारहवां अङ्ग का चौथा भेद 'पूर्वगत' है और जिस क्रम से हमने मान चित्रमें दृष्टिवाद अङ्ग के भेद दिये हैं उसही क्रमसे जीवकांड गोम्मटसारगाथा ३६१, अर्थप्रकाशिका पृष्ठ ५४, सर्वार्थसिद्धि वचनिका पृष्ठ १६० में इसी दृष्टिवाद अंग के भेद दिये गये हैं इससे यह बात झलकती है वह जो ग्यारह अंग और पूर्वगत के भेद तक का पाठी हो अर्थात् ग्यारह अङ्ग पांचपरिकर्म, सूत्र, प्रथमानुयोग और चौदह पूर्वोंका ज्ञाता हो उसको ग्यारहअंग चौदह पूर्वका पाठी कहेंगे नकि उसको जो केवल ग्यारहअङ्ग और चौदह पूर्वका पाठी परिकर्म सूत्र प्रथमानुयोग को छोड़कर हो। बारह अङ्गोंके पठनसे केवल चूलिका पांच रहजाती हैं।

(ख) "द्वादशांग के पाठी" उनको कहेंगे जो बारह अङ्ग के पाठी हो अर्थात् चौदह प्रकीर्णकों को छोड़कर शेष सब श्रुतज्ञान के पाठी हों॥

(ग) श्रुतकेवली वो है जो द्वादशांग और चौदह प्रकीर्णकों के ज्ञाता हों। अर्थात् समस्त द्रव्य श्रुत ज्ञान को जानते हों॥

(घ) "पूर्वविदः" यह वाक्य नवमें अध्याय के सैंतीसवां सूत्र "शुक्लेचाद्ये पूर्वविदः" में आया है और इसका अर्थ सर्वार्थसिद्धि संस्कृतवृत्ति (पृष्ठ ४५२) तत्त्वार्थराजवार्तिक (पृष्ठ ३५४) और तत्त्वार्थ श्लोकवार्तिक (पृष्ठ ५०४) और जहांतक हमने अवलोकन किया है सब भाषा टीकाकारों ने जैसे पं० जयचन्द्रजी, सदासुखजी, पन्नालालजी, नाथूरामजी इत्यादिकोंने "श्रुतकेवली" किया है अब प्रश्न यह है कि "पूर्वविदः" वाक्य का अर्थ श्रुतकेवली कैसे हुआ क्योंकि प्रत्यक्ष में "पूर्वविद" का अर्थ पूर्व के जानने वाले ऐसा ही होता है अर्थात् पूर्व तक जानने वाले भावार्थ उक्त "ग्यारहअङ्ग चौदह पूर्व तक के पाठी हों॥

आरातीयश्चेति ॥ तत्र सर्वज्ञेनपरमर्षिणा परमाचिन्त्यकेवलज्ञानविभूतिविशेषेण अर्थत आगम उद्दिष्टः ॥ तस्य

---

| | |
|---|---|
| च* आरातीयः ३/१ इति* | = इस दूसरी गणना में गणधर जो चार ज्ञान के धारक होते हैं सम्मिलित हैं और (= च) आरातीय अर्थात् केवलज्ञानियों, गणधरों और श्रुतकेवलियों को छोड़कर अन्य आचार्य, सूत्रकार टीकाकार और भाष्यकार ऐसे हैं। |
| तत्र* सर्वज्ञेन ३/१ परमर्षिणा ३/१ परम-अचिन्त्य- | = तहाँ सर्वज्ञकरि ( जो ) उत्कृष्ट ऋषि है ( और ) जो उत्कर्ष वा प्रधान अचिन्त्य |
| केवलज्ञान-विभूति-विशेषेण ३/१ । | = केवलज्ञान ऐश्वर्य के विशेष सहित है। |
| अर्थतः * आगमः ३/१ उद्दिष्टः ३/१ | = अर्थतैं, आगम वा शास्त्र उपदेशागया है अर्थात् अर्थको आश्रयकरि अभिप्राय को प्रगट करते हुए वा तात्पर्य को लिये हुये उक्तसर्वज्ञने आगम को कहा है |
| तस्य ६/१ प्रामाण्यम् ३/१ | = तिस ( आगम ) का प्रमाणपना वा विश्वसनीयता (= प्रामाण्यम् ) विश्वास्यता |

---

(उत्तर) टिप्पणी पृष्ठ ४०६ से विदित है कि अक्षरात्मक श्रुतज्ञानके अठारह भेद अर्थाक्षर, पद, संघात, प्रतिपत्तिक, अनुयोग, प्राभृतप्राभृत प्राभृत, वस्तु, पूर्व ये नव भेद और क्रम से एक एक अक्षर की वृद्धि के द्वारा उत्पन्न होनेवाले अक्षर समास आदि नव ऐसे सर्व मिलि अठारह भेद हुए अर्थात् सत्रहवाँ भेद "पूर्व" है और अठारहवाँ भेद "पूर्वसमास" है॥ "पूर्व" अन्तका भेद नौ भेदों में से उत्कृष्ट हैं। मेरी समझ में "पूर्वविदः" वाक्यसे "पूर्वसमासविदः" प्रयोजन है अर्थात् श्रुतज्ञान का यह सर्व से उत्कृष्ट भेद है कि जिसके ऊपर अब किसी अक्षर की क्रम से वृद्धि नहीं हो सकती है॥ द्रव्य श्रुतज्ञान के सबसे उत्कृष्ट भेद तक के जानने वाले सो पूर्वसमासविदः हैं बोलते बोलते व्यवहार में समास शब्दको छोड़ दिया और पूर्व समासविदः के स्थान में पूर्व विदः कहने लगे। जब श्रुतज्ञानके सबसे उत्कृष्ट भेद के ज्ञाता हुये और श्रुत ज्ञान का इस भेद से ऊपर कोई भेद है ही नहीं पूर्वसमास श्रुतज्ञान के ऊपर कोई अक्षर श्रुतज्ञान का अवशेष रहता ही नहीं कि कोई अन्य भेद किया जाय और श्रुतकेवली वही है जो समस्त द्रव्य श्रुतज्ञान को जानता है— इसलिये पूर्व विदः (= पूर्वसमासविदः ) का अर्थ सर्व द्रव्य श्रुतज्ञानयुक्त बीस अक्षर के प्रमाण ज्ञाता हुआ अर्थात श्रुतकेवली हुआ। यह अर्थ समझ के अनुकूल लिखा, विशेष अर्थ पाठकगण विचार लें॥

( १ ) प्रामाण्य शब्द के दो अर्थ एक प्रमाणपना दूसरा विश्वसनीयता वा विश्वस्यता है (देखो वैद्य कोश पृष्ठ ४१० और आप्तेकोश पृष्ठ ७६)

प्रत्यक्षदर्शित्वात्प्रक्षीणदोषत्वाच्च प्रामाण्यम् । तस्य साक्षाच्छिष्यैर्बुद्ध्यतिशयर्द्धियुक्तैर्गणधरैः श्रुतकेवलिभिरनुस्मृतग्रन्थरचनमंगपूर्वलक्षणं तत्प्रमाणं, तत्प्रामाण्यात् ॥ आरातीयैःपुनराचार्यैः कालदोषात्संक्षिप्तायुर्मतिबलशिष्यानुग्रहार्थं दशवैकालिकाद्युपनिबद्धं,तत्प्रमाणमर्थतस्तदेवेदमिति॥क्षीरार्णवजलंघटगृहीतमिव।

| | |
|---|---|
| प्रत्यक्षदर्शित्वात् १ ।।। प्रक्षीण—दोषत्वात् १ ।।। च* | =(सर्वज्ञ के) प्रत्यक्ष देखने से और =च ) उत्कृष्ट निर्दोषपना से है |
| तस्य ६। साक्षात् * शिष्यैः ३। बुद्धि—अतिशय— | = तिस (सर्वज्ञ) के निकटवर्ती (= साक्षात् ) शिष्य बुद्धि के अतिशय और |
| ऋद्धियुक्तैः ३ । गणधरैः ३। श्रुतकेवलिभिः ३। | = ऋद्धि करि सहित जे गणधरद्वारा और श्रुतकेवलियों करि |
| अनुस्मृत—ग्रन्थरचनम् १ ।।। | = (उन गणधरों और श्रुतकेवलियों के) स्मरण के अनुसार ग्रन्थ रचना है |
| अङ्ग – पूर्व लक्षणम् १।।। | =जो अंगों और पूर्वों का हेतु वा अवसर (=लक्षण—देखो वैद्यजी रचित कोष पृष्ठ ३१७) |
| तत्प्रमाणं १ ।।। तत्—प्रामाण्यात् ५।।। | =उन [गणधर के वचन] का प्रमाण उन (सर्वज्ञ के वचन) के प्रमाण होने से है, |
| आरातीयैः ३। पुनर् ※ आचार्यैः ३ । | = और आरातियों करि [अर्थात् ] पिछले आचार्यों करि भावार्थ केवल ज्ञानियों, गणधरों और श्रुतकेवलियों के अतिरिक्त जे पिछले आचार्यों करि |
| कालदोषात् ५ । संक्षिप्त-आयुस्-मति-बल-शिष्यअनुग्रह- | =कालके दोष से थोड़ी अथवा अल्प आयु बुद्धि सामर्थ्य के(धारक) शिष्यों के उपकारके |
| अर्थम् १।।। दशवैकालिक—आदि - उपनिबद्धम् १ ।।। | =लिये दशवैकालिक आदिक (प्रकीर्णक) रचे गये हैं |
| तत् प्रमाणम्—१ ।।। अर्थतः * | =उन (दशवैकालिक आदि प्रकीर्णकों) का प्रमाण अर्थ से, तात्पर्य से अथवा अभिप्राय से (जो सर्वज्ञ और गणधरों ने कहा) है। |
| तत् १।।। [तद् १।।।] एव * इदम् १।।। इति * | =सो (तद्) ही (एव) यह (=इदम्, ऐसे है (इति) |
| घट-ग्रहीतम् १।।। क्षीर-अर्णव-जलम् १ ।।। इव ※ | =मानो,(=इव) घड़ामें ग्रहण किया गया वा भरागया क्षीर समुद्र का जलहै अर्थात् जैसे क्षीर समुद्र का थोड़ा सा जल घट में भरा हुआ यह प्रकट करता है कि घड़े का जल क्षीर समुद्र का जल ही है अन्य नहीं है तैसेही ये दशवैकालिक सर्वज्ञ की परम्परायसे उसी अर्थ को लेकर आचार्यों ने अपनी अपनी बुद्धि अनुकूल कहे हैं वोही हैं वास्तव में सर्वज्ञकथितपदार्थ ही इनमें कहा गया है अतः यह प्रमाणभूत है। |

आरातीयश्चेति ॥ तत्र सर्वज्ञेनपरमर्षिणा परमाचिन्त्यकेवलज्ञानविभूतिविशेषेण अर्थत आगम उद्दिष्टः ॥ तस्य

---

च* आरातीयः ३/१ इति* =इस दूसरी गणना में गणधर जो चार ज्ञान के धारक होते हैं सम्मिलित हैं
और (=च) आरातीय अर्थात् केवलज्ञानियों, गणधरों और श्रुतकेवलियों को
छोड़कर अन्य आचार्य, सूत्रकार टीकाकार और भाष्यकार ऐसे हैं।

तत्र* सर्वज्ञेन ३/१ परमर्षिणा ३/१ परम-अचिन्त्य- =तहाँ सर्वज्ञकरि (जो) उत्कृष्ट ऋषि है (और) जो उत्कर्ष वा प्रधान अचिन्त्य
केवलज्ञान-विभूति-विशेषेण ३/१ । =केवलज्ञान ऐश्वर्य के विशेष सहित है।

अर्थत· * आगमः १/१ उद्दिष्टः १/१ =अर्थतैं, आगम वा शास्त्र उपदेशागया है अर्थात् अर्थको आश्रयकरि अभिप्राय
को प्रगट करते हुए वा तात्पर्य को लिये हुये उक्तसर्वज्ञने आगम को कहा है

तस्य ६/१ प्रामाण्यम् १/१ =तिस (आगम) का प्रमाणपना वा विश्वसनीयता (=प्रामाण्यम्) विश्वास्यता

---

(उत्तर) टिप्पणी पृष्ठ ४०६ से विदित है कि अक्षरात्मक श्रुतज्ञानके अठारह मेद अर्थाक्षर, पद, सघात, प्रतिपत्तिक, अनुयोग, प्राभृतप्राभृत प्राभृत, वस्तु, पूर्व ये नव मेद और क्रम से एक एक अक्षर की वृद्धि के द्वारा उत्पन्न होनेवाले अक्षर समास आदि नव एसे सब मिलि अठारह मेद हुए अर्थात् सत्रहवाँ मेद "पूर्व" है और अठारहवा मेद "पूर्वसमास" है ॥ "पूर्व" अन्तका मेद नौ मेदों में से उत्कृष्ट हैं। मेरी समझ में "पूर्वविदः" वाक्यसे "पूर्वसमासविदः" प्रयोजन है अर्थात् श्रुतज्ञान का यह सर्व से उत्कृष्ट मेद है कि जिसके ऊपर अब किसी अक्षर की क्रम से वृद्धि नहीं हो सकती है ॥ द्रव्य श्रुतज्ञान के सबसे उत्कृष्ट मेद तक के जानने वाले सो पूर्वसमासविदः हैं बोलते बोलते व्यवहार में समास शब्दको छोड दिया और पूर्वसमासविदः के स्थान में पूर्वविदः कहने लगे। जब श्रुतज्ञानके सबसे उत्कृष्ट मेद के ज्ञाता हुये और श्रुतज्ञान का इस मेद से ऊपर कोई मेद है ही नहीं पूर्वसमास श्रुतज्ञान के ऊपर कोई अक्षर श्रुतज्ञान का अवशेष रहता ही नहीं कि कोई अन्य मेद किया जाय और श्रुतकेवली वही है जो समस्त द्रव्य श्रुतज्ञान को जानता है— इसलिये पूर्वविदः (=पूर्वसमासविदः) का अर्थ सर्व द्रव्य श्रुतज्ञानयुक्त बीस अक्षर के प्रमाण ज्ञाता हुआ अर्थात श्रुतकेवली हुआ। यह अर्थ समझ के अनुकूल लिखा, विशेष अर्थ पाठकगण विचार लें ॥

(१) प्रामाण्य शब्द के दो अर्थ एक प्रमाणपना दूसरा विश्वसनीयता वा विश्वस्यता है (देखो वैद्य कोश पृष्ठ ४१० और आप्तेकोश पृष्ठ ७६)

प्रत्यक्षदर्शित्वात्प्रक्षीणदोषत्वाच्च प्रामाण्यम् । तस्य साक्षाच्छिष्यैर्बुध्यतिशयर्द्धियुक्तैर्गणधरैः श्रुतकेवलिभिरनुस्मृतग्रन्थरचनमंगपूर्वलक्षणं तत्प्रमाणं, तत्प्रामाण्यात् ॥ आरातीयैःपुनराचार्यैः कालदोषात्संक्षिप्तायुर्मतिबलशिष्यानुग्रहार्थं दशवैकालिकाद्युपनिबद्धं,तत्प्रमाणमर्थतस्तदेवेदमिति॥क्षीरार्णवजलंघटगृहीतमिव।

| | |
|---|---|
| प्रत्यक्षदर्शित्वात् ॥ प्रक्षीण—दोषत्वात् ॥ च* | =(सर्वज्ञ के) प्रत्यक्ष देखने से और =च ) उत्कृष्ट निर्दोषपना से है |
| तस्य । साक्षात् * शिष्यैः । बुद्धि—अतिशय— | = तिस (सर्वज्ञ) के निकटवर्ती (= साक्षात् ) शिष्य बुद्धि के अतिशय और |
| ऋद्धियुक्तैः । गणधरैः । श्रुतकेवलिभिः । | = ऋद्धि करि सहित जे गणधरद्वारा और श्रुतकेवलियों करि |
| अनुस्मृत—ग्रन्थरचनम् ॥ | = (उन गणधरों और श्रुतकेवलियों के) स्मरण के अनुसार ग्रन्थ रचना है |
| अङ्ग — पूर्व लक्षणम् ॥ | =जो अंगों और पूर्वों का हेतु वा अवसर (=लक्षण—देखो वैद्यजी रचित कोष पृष्ठ ३१७) |
| तत्प्रमाणं ॥ तत्—प्रामाण्यात् ॥ | =उन [गणधर के वचन] का प्रमाण उन (सर्वज्ञ के वचन) के प्रमाण होने से है, |
| आरातीयैः । पुनर् * आचार्यैः । | = और आरातियों करि [अर्थात् ] पिछले आचार्यों करि भावार्थ केवल ज्ञानियों, गणधरों और श्रुतकेवलियों के अतिरिक्त जे पिछले आचार्यों करि |
| कालदोषात् । संक्षिप्त-आयुस्-मति-बल-शिष्यअनुग्रह- | =कालके दोष से थोड़ी अथवा अल्प आयु बुद्धि सामर्थ्य के(धारक) शिष्यों के उपकारके |
| अर्थम् ॥ दशवैकालिक—आदि - उपनिबद्धम् ॥ | =लिये दशवैकालिक आदिक (प्रकीर्णक) रचे गये हैं |
| तत् प्रमाणम्— ॥ अर्थतः * | =उन (दशवैकालिक आदि प्रकीर्णकों) का प्रमाण अर्थ से, तात्पर्य से अथवा अभिप्राय से (जो सर्वज्ञ और गणधरों ने कहा) है। |
| तत् ॥ [तद् ॥] एव * इदम् ॥ इति * | =सो (तद्) ही (एव) यह (=इदम्, ऐसे है (इति) |
| घट-ग्रहीतम् ॥ क्षीर-अर्णव-जलम् ॥ इव * | =मानो (=इव) घड़ामें ग्रहण किया गया वा भरागया क्षीर समुद्र का जलहै अर्थात् जैसे क्षीर समुद्र का थोड़ा सा जल घट में भरा हुआ यह प्रकट करता है कि घड़े का जल क्षीर समुद्र का जल ही है अन्य नहीं है तैसेही ये दशवैकालिक सर्वज्ञ की परम्परायसे उसी अर्थ को लेकर आचार्यों ने अपनी अपनी बुद्धि अनुकूल कहे हैं वोही हैं वास्तव में सर्वज्ञकथितपदार्थ ही इनमें कहा गया है अतः यह प्रमाणभूत है। |

व्याख्यातं परोक्षम् । प्रत्यक्षमिदानीं वक्तव्यम् । तत् द्वेधा-देशप्रत्यक्षं सकलप्रत्यक्षं च ॥ देशप्रत्यक्षमवधिमनःपर्ययज्ञाने। सर्वप्रत्यक्षं केवलम् ॥ यद्येवमिदमेव तावदवधिज्ञानं त्रिप्रकारस्य प्रत्यक्षस्याद्यं व्याक्रियतामित्यत्रोच्यते ॥ द्विविधोऽवधिः । भवप्रत्ययः क्षयोपशमनिमित्तश्चेति ॥ तत्र भवप्रत्यय उच्यते-

| | |
|---|---|
| परोक्षम् ॥ व्याख्यातम् ॥ प्रत्यक्षम् ॥ | = परोक्ष (प्रमाण मति-श्रुत) कहेगये हैं प्रत्यक्ष (प्रमाण अवधि, मन: पर्यय केवल ज्ञान |
| इदानीम् ※ वक्तव्यम् ॥ तत् ॥ द्वेधा ※ देश-प्रत्यक्षम् ॥ | = अब (= इदानीम्) कहने योग्य है । वह (प्रत्यक्ष ज्ञान) दो प्रकार है । देश प्रत्यक्ष |
| च ※ सकल- प्रत्यक्षम् ॥ देश-प्रत्यक्षम ॥ | = और (= च) सकल प्रत्यक्ष । देश प्रत्यक्ष |
| अवधि-मनः पर्ययज्ञाने ॥ सर्व-प्रत्यक्षम् ॥ केवलम् ॥ | = अवधि मनः पर्यय ज्ञान हैं । सकल प्रत्यक्ष केवल ज्ञान है |
| यदि ※ एवम् ※ तावत् ※ इदम् ॥ एव ※ | = जो (= यदि) इस प्रकार (= एवम्) है तो (= तावत्) यहही |
| अवधिज्ञानम् ॥ त्रिप्रकारस्य ॥ प्रत्यक्षस्य ॥ आद्यम् ॥ | = अवधि ज्ञान जो तीन प्रकार के प्रत्यक्ष (ज्ञानों) के पहिले है |
| व्याक्रियताम् ।' इति ※ अत्र ※ उच्यते ।' | = (वह अवधि ज्ञान) वर्णन किया जाय । ऐसा (पूछने पर) यहां कहा जाय है |
| द्वि-विधः ॥ अवधिः ॥ भवप्रत्ययः ॥ | = अवधि (ज्ञान) दो प्रकार है । भवप्रत्यय (जो पर्यायरूप कारण से उत्पन्न हो) |
| च ※ क्षयोपशम निमित्तः ॥ इति ※ | = और (= च) क्षयोपशम निमित्तक वा क्षयोपशम जन्य वो गुण प्रत्यय अर्थात् अवधिज्ञानावरणीय कर्म के क्षयोपशम से उत्पन्न होने वाला |
| तत्र ※ भवप्रत्ययः ॥ उच्यते ।' | = वहां भवप्रत्यय (अवधि ज्ञान निम्न लिखित इक्कीसवां सूत्र में ] कहा जाता है |

(१) "त्रि. प्रकारस्य" इस वाक्य में त्रि और प्रकारस्य शब्दों के मध्य में विसर्ग (:) भूल से मुद्रित होगये हैं क्योंकि त्रि शब्द के प्रथमा विभक्ति एक वचन पुल्लिंग-स्त्रीलिंग-नपुंसकलिंग यथासंख्य त्रयः तिस्रः त्रीणि हैं और क्योंकि त्रि' का अर्थ तीनवार का है जैसे त्रिःसप्तकृत्व. परशुरामः पृथिवीम् अक्षत्रियाम् अकरोत् = तीनवार (= त्रिः) गुणित सातवार (अर्थात् इकीसवार) परशुराम ने पृथिवी को क्षत्रियरहित किया यहां पर तीन वार का अर्थ लगाना नहीं है (२) व्याक्रियताम्' -यह वाक्य "कृ'(= कहना वर्णन करना अर्थ में) धातुमें 'वि और आ' उपसर्गों के लगाने से कर्मणि प्रधान में लोट् या आज्ञार्थ क्रिया का प्रथम पुरुष ताम् प्रत्यय लगाने से निम्नलिखित नियमों से बना है। (क) धातु में 'य' लगा कर आत्मनेपद प्रत्यय जोड़ने से कर्मणि प्रधान प्रयोग बनजाता है। (ख) यदि धातुके अन्तमें जो ऋ हो और उसके पूर्व कोई संयोग अक्षर न हो तो कर्मणि प्रयोगके य के पहिले ऋ के स्थानमें रि कर देते हैं जैसे कृ का क्रि होगया। (ग) कर्मणि प्रयोगों में धातुओं के गणों के भेदों का विचार नहीं किया जाता है सर्व प्रकार के धातुओं से वे एक ही प्रकार से बनाये जाते हैं ॥ धातुओं के रूप में कहीं कहीं परिवर्तन होजाता है। यहांपर वि+आ+ क्रि+य = व्याक्रिय हुआ ताम् प्रत्यय लगाने से व्याक्रियताम् होगया

## ॥ भवप्रत्ययोऽवधिर्देवनारकाणाम् ॥ २१ ॥

भव इत्युच्यते। को भवः ? । आयुर्नामकर्मोदयनिमित्त आत्मनः पर्यायो भवः । प्रत्ययः कारणं निमित्तमित्यनर्थांतरम् ॥ भवःप्रत्ययोऽस्य भवप्रत्ययोऽवधिः। देवनारकाणां वेदितव्यः ॥ यद्येव

सूत्रम् [1]भवप्रत्ययोऽवधिर्देवनारकाणाम् ॥ २१ ॥

**सूत्रार्थः**—भव प्रत्ययः।१। अवधिः।१। देवनारकाणाम्।६। = देव और नारकी (जीव) नि के अवधिज्ञान जन्म निमित्तक है

अर्थात् नारकी जीव और देवों के अवधि ज्ञान होने में नरक योनि तथा देव योनि में उत्पत्ति होना एक मुख्य कारण है। भावार्थ जैसे पक्षियों में जन्म होना ही आकाश में गमन करने का निमित्त है न कि शिक्षा, जप, तप, आदिक वैसे ही नारकी और देवों की पर्यायों में उत्पत्ति मात्र से ही अवधिज्ञान प्राप्त होता है ॥
तीर्थंकरों के भी भवप्रत्ययः अवधिज्ञान होता है ॥

### पदच्छेद और विभक्त्यर्थ सहित इस इक्कीसवां सूत्र पर संस्कृत सर्वार्थसिद्धि वृत्ति का शब्दशः हिंदी अनुवाद

भवः।१। इति॥ उच्यते । कः।१। भवः।१। आयुर्नाम- = भव ऐसा (इस सूत्र में) कहा गया है (सो) भव क्या है ? आयुष्नामा
कर्म-उदय-निमित्तः।१। आत्मनः।६। पर्यायः।१। भवः।१। = कर्म का उदय है कारण जिसको ऐसा आत्मा का पर्याय सो भव है।
प्रत्ययः।१। कारणम्।१॥। निमित्तम्।१॥इति अनर्थान्तरम्।१॥। = प्रत्यय कारण निमित्त ऐसे (ये तीन शब्द) सामान्य अर्थ वाचक हैं
भवः।१। प्रत्ययः।१। अस्य।६। भवप्रत्ययः।१। अवधिः।१। = भव पर्याय वा जन्म है कारण जिसका (सो) भवप्रत्ययअवधिज्ञान
देवनारकाणाम्।६। वेदितव्यः।१। यदि॥एवम् ॥ = देव और नारकी जीवों के जानना योग्य है। (प्रश्न) जो इस प्रकार है (तो)

१) इस सूत्र का पाठ दिगम्बर आम्नायमें एक है। श्वेताम्बर आम्नाय में इस सूत्र के प्रथम २१ वां सूत्र "द्विविधोऽवधि" = दो प्रकार ( भवप्रत्यय और क्षयोपशम निमित्त ) अवधि (ज्ञान ) है। द्विविधोऽवधि "के पीछे "भवप्रत्ययो नारक देवानाम्" बाईसवां सूत्र है जिसमें अवधि शब्द की अनुवृत्ति " द्विविधोऽवधि" से ली है तब बाईसवां सूत्र- भवप्रत्ययोऽवधि नारक देवानाम् ऐसा बन जाता है। अब हमारे यहांके इक्कीसवां सूत्र का पाठ यदि श्वे०के बाईसवां सूत्र की अनुवृत्ति सहित मिलाया जायतो दोनों एक होजाते, । केवल इतना रहता है कि हमारे यहां केपाठमें देवशब्द प्रथम हैं उनके यहां नारकशब्द प्रथम है, अर्थमें प्रमात्र नहीं पडता

**तत्र क्षयोपशम निमित्तत्वं प्राप्नोति। नैष दोषः। तदाश्रयात्तत्सिद्धेः॥ भवं प्रतीत्य क्षयोपशमः सञ्जायत इति कृत्वा भवः प्रधानकारणमित्युपदिश्यते॥**

तत्र क्षयोपशम-निमितत्वम् ।।। (१)प्राप्नोति, न एषः दोषः = वहां क्षयोपशम का निमित्तपना नहीं प्राप्त होता है (उत्तर) यह दूषण नहीं है

तद्—आश्रयात् । = क्योंकि उस(देव-नारकियों के भव)के आश्रय से उस (क्षयोपशम निमित्त पना) की

तत्—सिद्धेः ।।, भवम् । प्रतीत्य — = सिद्धि होती है। भव को समर्थन करि वा प्रतिपादनकरि वा निर्णीतकरि (= प्रतीत्य)

क्षयोपशमः । सञ्जायते(३) । इति कृत्वा = क्षयोपशम साथ साथ अवधिज्ञान के उत्पन्न होता है। ऐसा करके

भवः । प्रधान-कारणम् ।।। = (देव नारकियों का)(भव) उक्त अवधिज्ञान का मुख्य निमित्त हैं (और अवधि ज्ञानावरणकर्म का क्षयोपशम तौ भव के हेतु से होता ही है)

इति उपदिश्यते । = ऐसा उपदेश किया गया है। इस प्रश्न और उत्तर का स्पष्ट साराश यह है कि सिद्धान्त के अनुकूल किसी प्रकार का अवधिज्ञान कहीं और कभी भी अवधिज्ञानावरण कर्म के क्षयोपशम के विना नहीं होता है इसी आगमके सिद्धान्त को शिष्य ने चित्त में रखकर प्रश्न कर दिया कि यदि देव और नारकियों की पर्याय वा भव ही अवधि ज्ञान को उत्पन्न करता है तो यह अवधिज्ञानावरणीय कर्म के क्षयोपशम की कुछ भी अपेक्षा न ठहरी (उत्तर) अवधिज्ञानावरण क्षयोपशम तौ अतरंग कारण है ही। सो दोऊ प्रकार की अवधि में पाईये है या विना तो अवधिज्ञान उपजै नाहीं। तातै यहा बाह्य निमित्त की अपेक्षासे कथन है। तब भव प्रत्ययअवधि कू तौ प्रधान कारण भव ही है॥

(१) "प्राप्नोति" के लिये देखो पृष्ठ २६॥ (२) प्रतीत्य और कृत्वा दोनों सबधसूचकभूत कृदन्त हैं।
(३) सम् + जायते = सञ् + जायते॥ किसी शब्द अथवा प्रत्यय के अन्त में 'म्' हो, और इस म् के पश्चात् कोई व्यञ्जन आवै तो म् प्राय लेखक की इच्छानुसार अनुस्वार में परिवर्तित हो जाता है और उक्त म् अवश्य ही अनुस्वार में पलट जाता है यदि म् के पीछे श्-ष्-स्-र् अथवा ह् आवै। यदि हम पहिले नियम में अनुस्वार में म् को न पलटें तौ यह म् उस वर्ग के पांचवे अक्षर में परिवर्तित हो जाता है जिस वर्ग का अक्षर उक्त म् के पीछे आवै अतः यहां सम् का सञ् होकर सञ्जायते होगया॥

**यथा पतत्त्रिणो गमनमाकाशे भवनिमित्तं न शिक्षागुणविशेषः, तथा देवनारकाणां व्रतनियमाद्यभावेऽपि जायत इति भवप्रत्यय इत्युच्यते। इतरथा हि भवः साधारण इति कृत्वा सर्वेषामविशेषः स्यात् इष्यते च तत्रावधेः प्रकर्षाप्रकर्षवृत्तिः।**

| | |
|---|---|
| यथा* पतत्त्रिणः ६। गमनम् १॥। आकाशे ७। भव-निमित्तम् १॥ न* शिक्षागुणविशेषः १। तथा* | =जैसे पक्षी का आकाश में गमन [करने को] भव वा पर्याय =कारण है न कि शिक्षा का गुण विशेष तैसे |
| देव-नारकाणाम् ६। व्रत-नियमादि-अभावे ७। अपि * | =देव और नारकियों के व्रत नियम आदि के न होने पर भी |
| जायते T इति * भव-प्रत्ययः १। इति * उच्यते T | =(अवधिज्ञान) उत्पन्न होता है इस प्रकार भव निमित्तक है ऐसे कहा गया है |
| इतरथा * हि* | =अन्यथा (=इतरथा) तो (=हि) अर्थात् यदि भवप्रत्यय अवधिज्ञान के होनेका कारण देव और नारकियोंका केवल भवही होतो |
| भवः १। साधारणः १। इति* कृत्वा* सर्वेषाम् ६ | =भव (सब देवनारकियों को) समान है ऐसा मानकर समस्त (देवनारकियों) के |
| अविशेषः १। स्यात् T | =(भव प्रत्यय अवधिज्ञान) विशेष रहित वा एकसा होना चाहिये |
| च* तत्र * अवधेः ६ प्रकर्ष-अप्रकर्ष-वृत्तिः १॥ | = और वहां ( देवनारकियोंमें ) अवधि कीप्रवृत्ति वा स्थिति (=वृत्तिः) हीनाधिक |
| इष्यते T | =मानी गई है अंगीकार कीगई है वहां क्षयोपशम का विशेष है। यहां सार यह है कि सर्व प्रकार के अवधिज्ञानों में अवधिज्ञानावरणीय कर्म का क्षयोपशम तो अन्तरङ्गकारण जीवके अवश्य ही है विना इस अंतरङ्ग कारण के अवधिज्ञान कभी किसी भी जीव के नहीं होसकता है देवनारकियोंमें भी अवधिज्ञान घाटि वादि है सो हीनाधिक क्षयोपशमके हेतुसे है परन्तु क्षयोपशमका अस्तित्व सबके है। |

(१) आकाश शब्द पुल्लिंग औरनपुंसकलिंग दोनों है (२) जन् (=उत्पन्नहोना) दिवादि चतुर्थगण का आत्मनेपदी अकर्मक धातु है। प्रयोग अथवा व्यवहार में जन् का जा आदेश होजाता है। य चतुर्थगण का विकरण है। ते अन्यपुरुष (=प्रथमपुरुष) एक वचन वर्तमान कालका आत्मनेपदी प्रत्ययहै ॥ अतः जन्+य+ते=जा+य+ते =जायते, उत्पन्न होता है ॥

देवनारकाणामित्यविशेषाभिधानेऽपि सम्यग्दृष्टीनामेव ग्रहणंकुतः ? अवधि ग्रहणात् मिथ्यादृष्टीनां च विभङ्ग इत्युच्यते ॥ प्रकर्षाप्रकर्षवृत्तिश्च आगमतो विज्ञेया

| | |
|---|---|
| देवनारकाणाम् ३। इति ⊛ | =( भव प्रत्यय अवधिज्ञान का होना ) "देवनारकाणाम्" ऐसा ( इस सूत्र में ) |
| अविशेष-अभिधाने ७। अपि ⊛ | = विशेष रहित वा भेद रहित (= अविशेष) कहने पर भी (= अभिधाने अपि) |
| सम्यग्दृष्टीनाम ३। एव ⊛ ग्रहणम् १।। कुतः ? * | = केवल (= एव)सम्यग्दर्शनधारकनि( देव नारकियों) का ग्रहण कैसे( कुतः) हुआ ? प्रश्न का तात्पर्य यह है कि अवधिज्ञान सदैव सम्यग्दृष्टियों के होताहै और चौथे गुणस्थान से बारह गुणस्थान तक इसका अस्तित्व है आपने 'देवनारकियों के' अभेदरूप से सूत्र में भवप्रत्ययअवधिज्ञान का होना कैसे कह दिया क्योंकि सब देवनारकी सम्यग्दृष्टी नहीं हैं इस सूत्र से अवधिज्ञानका होना केवल सम्यग्दृष्टी देवनारकियों के कैसे निकलता है सो कहिये - |
| अवधि ग्रहणात् ५।।। | =(उत्तर) (सूत्र में) अवधि(शब्द)के लाने से (-स्पष्ट है कि सम्यग्दृष्टी देवनारकियों से प्रयोजन है ) |
| च ⊛ मिथ्यादृष्टीनाम् ३। विभङ्गः १। | = और(= च) मिथ्यादृष्टी (देव-नारकी-मनुष्य-तिर्यंच) निकें विभंग अवधिज्ञान है |
| इति ⊛ उच्यते T | = ऐसा(इस अध्याय का इकतीसवां सूत्र) कहा गया है मतिश्रुतावधयो विपर्ययश्च |
| | = [ मतिश्रुतअवधि- येतीन ज्ञान-विपर्य भी होतेहै अर्थात् मिथ्याज्ञान भी हैं ] |
| च ⊛ प्रकर्ष-अप्रकर्ष-वृत्तिः १।। | = और (देव नारकियोंके) हीनाधिक अवधिकी स्थिति (वृत्तिः)वा विद्यमानता (= वृत्तिः) |
| आगमतः ⊛ विज्ञेया १।। | = (अन्य) शास्त्रसे जानो वा जाननायोग्य है । [इस पृष्ठ, की पृष्ठ ४३५की टिप्पणी देखो] |

' (१) द्रव्य क्षेत्र काल भावकी अपेक्षा से जिसके विषय की सीमा हो उसको अवधिज्ञान अथवा सीमाज्ञान कहते हैं- देवके नारकके, और तीर्थंकरके भव की अपेक्षा से अवधिज्ञानावरण कर्म का क्षयोपशम होकर जो अवधिज्ञान हो उसको भवप्रत्यय अवधि कहते हैं।

यदि भवप्रत्ययोऽवधिर्देवनारकाणाम् ।

यदि# भव-प्रत्ययः१। अवधिः१। देवनारकाणाम्३। ≐जो भवनिमित्तक अवधिज्ञान देव और नारकियों के होता है तो

भवप्रत्यय अवधिज्ञान देव नारको तथा तीर्थंकरों के होता है और यह ( भवप्रत्यय अवधिज्ञान ) संपूर्ण अंग से उत्पन्न होता है अर्थात्
समस्त आत्मप्रदेशों से उत्पन्न होता है। और गुणप्रत्यय वा क्षयोपशम निमित्तक अवधिज्ञान नाभि के ऊपर शंख पद्म वज्र स्वस्तिक कलश
साथिया, मछली आदिक शुभ चिन्हों से होता है। उक्त जगह के आत्म प्रदेशों में होने वाले, अवधिज्ञानावरण कर्म के क्षयोपशम से उक्त
क्षयोपशम ज्ञान होता है।

भवप्रत्यय अवधिज्ञान नियम से देशावधि ही होता है। (गोम्मट०गाथा ३७०,३७१ ३७३ निरकगति में अवधि के विषय भूत क्षेत्र का प्रमाण
यह है कि सातवीं भूमि में अवधिज्ञान के विषयभूत क्षेत्रका प्रमाण एक कोस है। छठवीं भूमि में डेढ़कोस, पाँचवीं में दो कोस,
चौथी में अढाई कोस, तीसरी में तीन कोस, दूसरी में साढे तीन कोस, प्रथम पृथिवी में चार कोस ( अवधि के विषय भूत क्षेत्र का प्रमाण) है॥
भवनवासी और व्यन्तरों को अवधि के क्षेत्र का जघन्य प्रमाण पच्चीस योजन और जघन्य काल कुछ हीन एक दिन है। और ज्योतिषी
देवों का अवधि का (जघन्य क्षेत्र इस (पच्चीस योजन) से संख्यात गुणा है और (जघन्य) काल इस (कुछ हीन एक दिन) से बहुत अधिक है
असुरकुमारोंको अवधिका उत्कृष्ट विषयक्षेत्र असंख्यात कोटि योजन है (=असुराणामसंखेज्जा कोडीओ=असुराणाम् असंख्येयाः कोट्यः)
गोम्मटसार जीवकांड गाथा ४२७ मुद्रित पृष्ठ ८५० ॥ इसी पर जीवतत्व प्रदीपिका टीका "असुराणां उत्कृष्ट विषय क्षेत्र असंख्यात कोटि
योजन मात्र=असुरों का उत्कृष्ट (अवधिज्ञानका) विषय भूतक्षेत्र असंख्यात करोड योजन मात्र है परन्तु तत्त्वार्थराजवार्तिक के कर्ता के मतानुसार
अवधि "उत्कृष्ट अधोभागमें ता असुरकुमार निमें असंख्यात योजन कोटा कोटि पर्यंत है"(="उत्कृष्टोऽसुराणामसंख्याता योजन कोटि कोट्योध."
पन्नालाल जी दूनी अनुवादित राजवार्तिक सूत्र २१ और संस्कृत तत्त्वार्थ राजवार्तिक मुद्रित पृष्ठ ५१॥ शेष नौ प्रकारके भवनवासी देव तथा व्यंतर
और ज्योतिषी देवोंको अवधिका उत्कृष्ट विषय क्षेत्र 'असंख्यात सहस्र योजन है। देखो जो० कां गोम्मट०गाथा ४२७ ॥ ज्योतिषियों देवों को अवधि
"उर्ध्वभाग में अपने विमान के उपरि भाग पर्यंत है अर तिर्यग् असंख्यात कोटा कोटीयोजन प्रमाण है' पन्नालाल जी दूनी का अनुवाद सूत्र२१
"ज्योतिषा ऊर्ध्वम् आत्मीय विमानस्य उपरि पर्यंतः-तिर्यग्-असंख्यता योजन कोटी कोट्य.")
असुरकुमारों की अवधि के उत्कृष्ट काल का प्रमाण असंख्यात वर्ष है और शेष नौ प्रकार के भवनवासी व्यंतर ज्योतिषीयों के
अवधिके उत्कृष्ट काल का प्रमाण असुरों का अवधि के उत्कृष्ट काल के प्रमाण से नियम से संख्यात में भागमात्र है॥

## अथ क्षयोपशमहेतुः केषाम्

अथ * क्षयोपशम-हेतुः[1]। केषाम्[3]। =अब (अथ—अवधि ज्ञान के उत्पत्ति का) क्षयोपशमनिमित्त किनके हैं

भवनवासी व्यन्तर ज्योतिषी इनको अवधि का क्षेत्र नीचे नीचे न्यून होता है और तिर्यग्रूप से (अर्थात् इधर उधर तिरछे रूप से) अधिक होता है तथा भवनवासी देव अपने अवस्थित (धानियत) स्थान से सुरगिर के (मेरु के) शिखर पर्यंत अवधि द्वारा देखते हैं

वैमानिक देवो में सौधर्म और ईशान स्वर्ग के देवों के जघन्य अवधिज्ञान ज्योतिषी देवों के उत्कृष्ट है सो है अर्थात् असंख्यात सहस्र योजन है। और उत्कृष्ट रत्नप्रभा का या प्रथम भूमि का अन्त पर्यंत है जो नीचेका सौधर्म ईशान स्वर्ग से डेढ राजू है। 'सनत्कुमार और माहेन्द्र स्वर्गों के देवों के अधोभाग में जघन्य अवधिज्ञान तो रत्नप्रभा (प्रथम भूमि) का अन्त तक है अर उत्कृष्ट अधोभाग में शर्कराप्रभा (दूसरी पृथिवी) पर्यंत जो सनत्कुमार महेन्द्र स्वर्गों से नीचे को चार राजू है होता है ॥ ब्रह्म ब्रह्मोत्तर लांतव कापिष्ठ स्वर्गों के देवों के अधोभाग में जघन्य अवधिज्ञान शर्कराप्रभा (दूसरी पृथिवी) के अंत लग है। ब्रह्म ब्रह्मोत्तर स्वर्गों से शर्करा प्रभा नीचे को साढ़े चार राजू है और लांतव कापिष्ठ स्वर्गों से शर्करा प्रभा [दूसरी पृथिवी] पाच राजू है ॥ और उक्त चार स्वर्ग निवासियों का उत्कृष्ट अवधिज्ञान अधोभाग में वालुकाप्रभा (तीसरी पृथिवी) के अंत पर्यंत है। ब्रह्म ब्रह्मोत्तर स्वर्गों से वालुका प्रभा अधोभाग में साढ़े पांच राजू है और लांतव कापिष्ट स्वर्गों से अधोभाग में उक्त तीसरी पृथिवी छह राजू है ॥

शुक्रमहाशुक्र शतार सहस्रार स्वर्ग निवासी देवों के अधोभाग में जघन्य अवधिज्ञान वालुका प्रभा (तीसरी पृथिवी) के अंत लग है शुक्र महाशुक्र स्वर्गों से वालुका प्रभा साढे छह राजू नीचे को है और शतार सहस्रार स्वर्गों से उक्त तीसरी पृथिवी नीचे को सात राजू है उत्कृष्ट अवधिज्ञान शुक्र महाशुक्र शतार सहस्रार स्वर्गों के देवों के अधोभाग में पंकप्रभा (चौथी पृथिवी,का अंत पर्यंत है ॥ शुक्र महाशुक्र स्वर्गों से नीचे को पंकप्रभा, साढे सात राजू है और शतार सहस्रार से उक्त चौथी पृथिवी अधोभाग में आठ राजू है ॥ आनत प्राणत आरण अच्युत स्वर्गों के देवों का जघन्य अवधिज्ञान अधोभाग में पंकप्रभा (चौथी भूमि) के अन्त पर्यंत है आनत प्राणत स्वर्गों से पंकप्रभा (चौथी पृथिवी) नीचे का साढ़ेआठ राजू है और आरण अच्युत स्वर्गोंसे पंकप्रभा नौ राजू अधोभाग में है। और उत्कृष्ट अवधिज्ञान अधोभाग में आनत प्राणत आरण अच्युत स्वर्गों के देवों का धूमप्रभा (पांचवी पृथिवी) के अन्त तक है आनत प्राणत स्वर्गोंसे धूमप्रभा साढे नौ राजू नीचे को है और आरण अच्युत से धूमप्रभा पृथिवी दशराजू अधोभाग में है ॥

## इत्यत आह ॥

इति॰ अतः॰ आह T = ऐसा (प्रश्न होने पर) इसलिये (आचार्यअग्रिम सूत्रमें) कहते हैं कि

नव ग्रैवेयिक निवासी देवों के अधोभाग में जघन्य अवधिज्ञान धूम प्रभा (पांचवीं पृथिवी)के अंत पर्यंत है। जो दश राजू से अधोभाग में अधिक है और ग्यारह राजू से न्यून है। और इन ही देवों का उत्कृष्ट अवधिज्ञान अधोभाग में तमप्रभा (छठवीं पृथिवी) के अन्त तक है सो माप में अधोभाग को ओर ग्यारह राजू है॥ सौधर्मादिदेवा. उपरि स्वस्वस्वर्गविमानध्वजदण्ड शिखर पर्यन्त पश्यति गोम्मटसार पृष्ठ ८५३ = सौधर्मादिवासी (देवों से नवग्रैवेयिक तक) ऊपरि अपने अपने स्वर्गका विमान का ध्वजा दण्डका शिखर पर्यन्त देखे हैं।

"नव अनुदिशविमान अर पांच अनुत्तर विमान के वासी सर्वलोकनाली जो त्रसनाली ताकों देखे हैं . बहुरि नव अनुदिश पंच अनुत्तर विमान के वासी देव ऊपरि अपने विमान का शिखर पर्यन्त अर नीचें को बाह्य तनुवात पर्यन्त सर्व त्रसनाली कों देखे है सो अनुदिश विमानवाले तौ कछू एकअधिक तेरह राजू प्रमाण लम्बा अर अनुत्तर विमानवाले चारिसे पचीस धनुष घाटि इकवीस योजन करि हीन चौदह राजू प्रमाण लम्बा अर एक राजू चौडा अवधि का विषय भूत क्षेत्र कों देखे हैं" ॥ चौदह राजू क्षेत्र में से इकवीस योजन और चारसौ पच्चीस धनुष घटाइये जो क्षेत्र शेष रहै सो अनुत्तर विमान वाले लम्बाई में अर एक राजू चौडाई में अवधि द्वारा देखते हैं ऐसा अर्थ "पचविंशति उत्तर चतु. शतधनु. ऊनएकविंशति योजने न्यून चतुर्दश रज्वायता च रज्जु विस्तारां सर्वलोकनालि पश्यन्ति" इस संस्कृत वाक्य का ज्ञात होता है॥अनुदिश विमान वाले कुछ अधिक तेरह राजू प्रमाण लम्बा और एक राजू चौडा अवधिज्ञान द्वारा देखते हैं।

उपर्युक्त जो क्षेत्रों का "परिमाण कीया है सो स्थानकका नियमरूप जानना। क्षेत्रका परिमाण लोएं नियम रूप न जानना। जातैं अच्युत स्वर्ग पर्यंत के वासी निहार करि अन्य क्षेत्र कौं जांइ अर तहां अवधि होइ तौ पूर्वोक स्थानक पर्यन्त ही होइ ऐसा नाही जो प्रथम स्वर्गवाला पहिले नरक जाइ अर तहा सेती डेढ़ राजू नीचें और जानें। सौधर्म द्विक के प्रथम नरक पर्यंत अवधि क्षेत्र है सो तहां भी तिष्ठता तहा पर्यंत क्षेत्र ही कों जानै ऐसें सर्वत्र जानना" ॥ जी० का० गोम्मठ मुद्रित पृ० ८५३, ८५४ ॥

भवनवासी व्यन्तर ज्योतिषी देवों की अवधिका क्षेत्र बराबर घनरूप नहीं है। कल्पवासी देवों की अवधिका क्षेत्र आयत चतुरस्र (चौकोर) किन्तु लम्बाई में अधिक और चौडाई में थोडा) है। शेष मनुष्य तिर्यंच नारकी इनकी अवधि का विषयभूत क्षेत्र बराबर घनरूप है।

सौधर्म - ईशान स्वर्गों के देवों की अवधि का काल असंख्यात कोटि वर्ष है। इसके ऊपर सनत्कुमार माहेन्द्र ब्रह्म ब्रह्मोत्तर कल्पवाले देवों की अवधि का काल यथायोग्य पल्य का असंख्यातवां भाग है। इसके ऊपर लांतव स्वर्ग से लेकर सर्वार्थसिद्धि पर्यंतवाले देवों की अवधिकाकाल कुछ घाटि पल्य प्रमाण है॥

## ॥ क्षयोपशमनिमित्तः षड्विकल्पः शेषाणाम् ॥२२॥

क्षयोपशमनिमित्तः षड्विकल्पः शेषाणाम् ॥२२॥

= क्षयोपशमनिमित्तः (अवधिः) षड्विकल्पः शेषाणाम् (जीवानाम् भवति)

**सूत्रार्थः**—क्षयोपशमनिमित्तः १। = [अवधिज्ञानावरणीय कर्म के] क्षयोपशम निमित्त [से उत्पन्न होने] वाला

अवधिः १। = अवधि जिसके [अनुगामी, अननुगामी, वर्द्धमान, हीयमान, अवस्थित अनवस्थित]

षड्विकल्पः १। शेषाणाम् ३। जीवानाम् ३। भवति = छह भेद है सो शेष जीव [जे पर्याप्त सैनी सम्यग्दृष्टी मनुष्य तिर्यंच] निकें होता है सम्यग्दर्शनादि गुणोंसे क्षयोपशम होता है इससे इसको गुणप्रत्यय अवधिभी कहते हैं॥

(१) श्वेताम्बर आम्नाय में इस सूत्र का संख्या तेईसवीं है "यथोक्त निमित्तः षड्विकल्पः शेषाणाम् ॥२३॥ ऐसा पाठ है सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्र पृष्ठ २२ में "यथोक्त निमित्तः क्षयोपशमनिमित्त इत्यर्थः" अतः दोनों आम्नायों में इस सूत्र का अर्थ एकसा होजाता है॥

(२) शेषाणाम् —निम्नलिखित ग्यारह सूत्रों के पाठ इस अध्याय में इस प्रकार हैं कि तत्त्वार्थ श्रद्धानं सम्यग्दर्शनम्—तत्त्वार्थ श्रद्धान सम्यग्दर्शन ॥२॥ जीवाजीवास्रवबन्धसंवर निर्जरा मोक्षास्तत्त्वम् ॥ सूत्र ४॥ जीवाजीवा स्रवबन्धसंवर निर्जरामोक्षास्तत्त्व ।सूत्र ४॥ मतिश्रुतावधिमनः पर्यय केवलानि ज्ञानम् ॥ सूत्र ९॥ मतिश्रुतावधि मन पर्यय केवलानि ज्ञानम् ॥ सूत्र ९॥ आद्ये परोक्षम् ॥ ११॥ आद्ये परोक्ष ॥ ११॥ मतिः स्मृति संज्ञा चिन्ताभिनिबोध इत्यनर्थान्तरम् ॥ १३॥ मति स्मृति संज्ञा चिन्ताभिनिबोधइत्यनर्थान्तर अध्याय १ सूत्र १३॥ तदिन्द्रियानिन्द्रियनिमित्तम् ॥ १४॥ तदिन्द्रियानिन्द्रियनिमित्त ॥ अध्याय १ सूत्र १४॥ बहुबहुविधक्षिप्रानि सृतानुक्तध्रुवाणां सेतराणाम् ॥ सूत्र १६॥ बहुबहुविधक्षिप्रानिःसृतानुक्तध्रुवाणांसेतराणाम् ॥ १६॥ न चक्षुरनिन्द्रियाभ्याम् ॥ १९॥ न चक्षुरनिन्द्रियाभ्या ॥ १९॥ श्रुतमतिपूर्वंद्व्यनेकद्वादश भेदम् ॥ २०॥ श्रुतमतिपूर्वंद्व्यनेकद्वादश भेद ॥ भवप्रत्ययोऽवधिर्देवनारकाणाम् ॥ सूत्र २१ ॥ भवप्रत्ययोऽवधिर्देवनारकाणां ॥ अध्याय १ सूत्र २१॥ क्षयोपशम निमित्त षड्विकल्पः शेषाणाम् ॥ सूत्र २२ । क्षयोपशम निमित्त षड्विकल्प शेषाणाम् ॥ सूत्र २२॥ इन प्रत्येक सूत्रके प्रथम पाठ के अंत में 'म्' है और प्रत्येक सूत्रके द्वितीय पाठ में अनुस्वार है॥ 'म् के स्थान में जो म् पद के अंतका हो अनुस्वार हो जाता है यदि उसम् के पीछे कोइ व्यजन आवे किसी भी पाठ के पश्चात् कोइ व्यजन नही आया इसलिये म्' के स्थान में अनुस्वार नही हो सका है -- अर्थात्

अवधिज्ञानावरणस्य देशघातिस्पर्द्धकानामुदये सति सर्वघातिस्पर्द्धकानमुदयाभावः क्षयः । तेषामेवानुदयप्राप्तानां सदवस्था उपशमः । तौ निमित्तमस्येति क्षायोपशमनिमित्तः । सः शेषाणां वेदितव्यः ॥ के पुनः शेषाः ? । मनुष्यास्तिर्यञ्चश्च । तेष्वपि यत्र सामर्थ्यमस्ति तत्रैव वेदितव्यः । नह्यसंज्ञिनामपर्याप्तकानां च तत्सामर्थ्यमस्ति ॥ संज्ञिनां पर्याप्तकानां च न सर्वेषाम् ॥ केषांतर्हि

| | |
|---|---|
| अवधिज्ञान -आवरणस्य ६।।।देशघाति -स्पर्द्धकानाम् ३। | =अवधिज्ञानावरणीय कर्मके देश घाति स्पर्द्धकोंके (स्पर्द्धक पुल्लिंगन पुंसक दोनो है) |
| उदये ७। सति ७। सर्वघातिस्पर्द्धकानाम् ६। उदय— | =उदयहोने पर (=सति) और सर्वघाति स्पर्द्धकों के उदय में (आकर फल न दे) |
| अभावः १। क्षयः १। तेषाम् ६। एव * | =अभाव रूप (सो)क्षय है (और) तिन (सर्वघाति स्पर्द्धकों) के ही<br>जो आगे उदयमें आवेंगे वर्तमान में |
| अन्-उदयप्राप्तानाम् ६। सत्-अवस्था १।। उपशमः १। | =उदय रहित प्राप्त जो सत्ता रूप अवस्था सो उपशम है |
| तौ १। निमित्तम् १।।। अस्य ६। इति* क्षयोपशमनिमित्तः १। | ते दोनौं (उपर्युक्त क्षय और उपशम) हैं कारण जिसके ऐसा क्षयोपशमहेतु है |
| सः १। शेषाणाम् ६। वेदितव्यः १।के १। पुनर् शेषाः १। ? | =वह [क्षयोपशम निमित्त] शेष [जीव] तिनिकें जानों । पुनि कौनअवशेष हैं ? |
| मनुष्याः १। तिर्यञ्च १। च * | =[उत्तर] मनुष्यऔरतिर्यंच हैं अर्थात् देव और नारकी पूर्व इक्कीसवें सूत्र में कहे<br>अतः मनुष्य और तिर्यंच शेष रह गये सो इस सूत्र में कह दिये |
| तेषु ७। अपि * यत्र * सामर्थ्यम् १।।। अस्ति १। तत्र * | =तिन [मनुष्य और तिर्यंचों] में भी जहा योग्यता [=सामर्थ्य] है तहा |
| एव* वेदितव्यः १। नहि * अस्ति असंज्ञिनाम् ६। च * | =ही जानना योग्यहै॥ नहीं हैं असंज्ञियों के और [=च] |
| अपर्याप्तकानाम् ६। तत्सामर्थ्यम् १।।। | =अपर्याप्तकों के उस क्षयोपशम निमित्तक अवधिज्ञान होने की योग्यता |
| संज्ञिनाम् ६। पर्याप्तकानाम् ६। च * न* सर्वेषाम् ६। | =सैना पर्याप्तकों के भी [=च] सबके [अवधिज्ञान[ नहीं होता है ॥ [प्रश्न] |
| केषाम् ६। तर्हि* | =तौ [=तर्हि] किन [मनुष्य और तिर्यंचों] के (अवधिज्ञान) होता है ? |

प्रत्येक सूत्र का द्वितीय पाठ जिनमें अनुस्वार म् के स्थान में पाया गया है जैनेन्द्रव्याकरण, जैनेन्द्रप्रक्रिया, शब्दार्णवचन्द्रिका पाणिनिमुनि कृत अष्टाध्यायी, शाकटायन व्याकरण के अनुसार अशुद्ध हैं परन्तु कातन्त्र रूप माला के "विरामे वा" (=वामकारस्य पदान्तस्य अनुस्वारं भवति विरामे) म् जो पदान्त हो उसको विकल्प करि (हमारी इच्छानुसार) अनुस्वार होजाता है यदि म् केपश्चात् में विराम हो जो म् के पाछे कोई व्यंजन न आवे तौं भी इस बानवे सूत्र के अनुकूल शुद्ध हैं (अवश्य देखो टिप्पणी पृष्ठ ५, ६, ५३०, ५४१ ॥) सर्वार्थसिद्धि-श्लोक वार्तिक मुद्रित-इत्यादि में म् है परन्तु राजवार्तिक मुद्रित में और किसी किसी अन्य पुस्तक के पाठ में अनुस्वार भी है॥

**यथोक्तसम्यग्दर्शनादिनिमित्तसान्निधाने सति शान्तक्षीणकर्मणां तस्योपलब्धिर्भवति । सर्वस्य क्षायोपशमनिमित्तत्वे क्षायोपशमग्रहणं नियमार्थं क्षायोपशम एव निमित्तं न भव इति ॥**

| | |
|---|---|
| यथोक्त-सम्यग्दर्शनादि-निमित्त सन्निधाने ३॥। | = जैसाकि ऊपर कहा गया है (= यथा उक्त) कि सम्यग्दर्शनादिक कारणों के निकट |
| सति ७॥। शान्तक्षीणकर्मणाम् ६। | = होने पर (= सति) कर्मों का उपशम (= शान्त) और अभाव (= क्षीण = क्षय) होनेवालेकेंअर्थात् अवधिज्ञाना वरणीय कर्मका क्षयोपशम हुआहै जिसकें उस(जीव)के |
| तस्य ६॥। उपलब्धिः १॥भवति । | = तिस (गुण प्रत्यय अवधिज्ञान) की प्राप्ति होती है |
| | (जव सर्व प्रकार के अवधिज्ञान के उत्पन्न होने का हेतु किसी भी जीव के कोई भी अवधिज्ञान हो (अवधिज्ञानावरणीय कर्म का) क्षयोपशम निमित्त है तो इस सूत्र में 'क्षयोपशम निमित्तः" वाक्य का व्यर्थ क्यों प्रयोग किया ?) |
| सर्वस्य ६।क्षयोपशम-निमित्तत्वे ७॥। | = (उत्तर) सव (जीवों) के अवधिज्ञानावरणीय कर्मका क्षयोपशमकारण होनेपर |
| क्षयोपशम-ग्रहण-१॥। नियम-अर्थम् १॥। | (अवधिज्ञान होता है तो भी सूत्र में) 'क्षयोपशम' का प्रयोग मर्यादाके लिये है |
| क्षयोपशमः १। एव※निमित्तम् १॥। न※भवः१। इति※ | = (क्योंकि) क्षयोपशम ही (मनुष्य तिर्यंचों के अवधि ज्ञान होने का) कारण होता है न कि भव |

(१) तीर्थकृतां भवप्रत्ययोऽपि अवधिर्भवति = तीर्थंकरों के (तीर्थकृतां ३।) भव प्रत्यय भी (= भवप्रत्यय. १। अपि) अवधि होती है ।

(२) नारक देव तीर्थंकरों के भवों की अपेक्षा अवधिज्ञानावरणीय कर्मका क्षयोपशम होकर जो अवधि हो उसको भवप्रत्यय अवधि कहते हैं। गुण जो सम्यग्दर्शनादि कारणों की अपेक्षा से अवधिज्ञानावरणीय कर्मका क्षयोपशम होकर अवधिज्ञान होता है उसको गुण प्रत्यय अवधिज्ञान अथवा क्षयोपशम निमित्त अवधिज्ञान कहते हैं ॥ "भव प्रत्यय अवधिज्ञान में भी सम्यग्दर्शनादि गुण का सद्भाव है तथापि उन गुणों की अपेक्षा न करने हुये भव प्रत्यय कहा"। भव प्रत्यय अवधिज्ञान देव नारकी और तीर्थंकर की पर्याय पाते ही उत्पन्न होता है और उक्त भवों के साथ ही साथ अवधिज्ञानावरणीय कर्मका क्षयोपशम भी हो ही जाता है अर्थात् जैसे दीपक की ज्योति, प्रकाश और अंधकार का नाश एक साथ ही होते हैं तैसे ही देव नारकी वा तीर्थंकर का भव, भव प्रत्यय अवधि, अवधिज्ञानावरणीय

स एषोऽवधिः षड्विकल्पः । कुतः ? अनुगाम्यननुगामिवर्द्धमानहीयमानावस्थितानवस्थितभेदात् ॥ कश्चिदवधिर्भास्करप्रकाशवद्गच्छन्तमनुगच्छति ॥ कश्चिन्नानुगच्छति तत्रैवातिपतति उन्मुग्धप्रश्नादेशिपुरुषवचनवत् ॥

| | |
|---|---|
| सः१। एषः१। अवधिः१। | = सो यह (क्षयोपशमनिमित्तक, वा गुणनिमित्तक, गुणप्रत्ययक, गुणहेतुक)अवधिज्ञान |
| षड्विकल्पः१। कुतः ?* अनुगामिभेदात्५। | = छह भेदरूप (छह भेदवाला) है। (प्रश्न) कैसे? (उत्तर) अनुगामि (आनुगामिक) भेदसे |
| अननुगामिभेदात्५। वर्द्धमानभेदात्५। हीयमानभेदात्५। | = अननुगामि (अनानुगामिक) भेद से वर्द्धमान भेद से हीयमान भेद से |
| अवस्थितभेदात्५। अनवस्थितभेदात्५। | = अवस्थित भेद से अनवस्थित भेद से (क्षयोपशमप्रत्यय-अवधिज्ञान) है |
| कश्चित्* अवधिः१। भास्करप्रकाशवत्* गच्छन्तम्२। | = जो कोई अवधिज्ञान सूर्यके उजाले सदृश गमन करनेवाले (जीव) को (गच्छन्तम्) |
| अनुगच्छति T | = नहीं छोड़ता है अर्थात् जीवके साथ२ जाता है। (सो अनुगामि वा अनुगामिक है) |
| कश्चित्* न* अनुगच्छति T तत्र* एव* | = जो कोई (अवधि गमन करने वाले जीव को) छोड़ देता है (न-अनुगच्छति) तहाही |
| उन्मुग्धप्रश्न-आदेशिपुरुषवचनवत्* अतिपतति T | = मूर्ख प्रश्न करनेवाले मनुष्य के वचन सदृश गिर जाता है (= रह जाता है) |

कर्मका क्षयोपशम ये तीनों साथ साथही तत्क्षण ही उत्पन्न होते हैं ॥ और गुण प्रत्यय अवधि ज्ञानमें भी मनुष्य तिर्यंच भवोंका सद्भाव वा अस्तित्व है तथापि उन पर्यायों की अपेक्षा नहीं करने से गुण प्रत्यय कहा है ॥ ''जीव० गाम्मट सुजित पृष्ठ ७६८, ७६६ ॥

भवप्रत्यय अवधिज्ञान सम्पूर्ण अङ्ग में उत्पन्न होता है (= समस्त आत्मप्रदेशों से होता है) ॥ नाभि के ऊपर शंख पद्म वज्र स्वस्तिककलश मछलिया मछली आदि जो शुभ चिह्न होते हैं उस स्थानके आत्म प्रदेशोंमें होनेवाले अवधि ज्ञानावरण कर्मके क्षयोपशम से गुणप्रत्यय अवधिज्ञान होता है

(१) अनुगामी अवधिज्ञान के तीन क्षेत्रानुगामी, भवानुगामी उभयानुगामी भेद हैं। जो दूसरे क्षेत्रमें अपने स्वामी के साथ जावे सो क्षेत्रानुगामी है। दूसरे भव में अपने स्वामी के साथ जाय सो भवानुगामी अवधिज्ञान है। जो दूसरे क्षेत्र और भव दोनों में अपने स्वामी के साथ जाय सो उभयानुगामी अवधिज्ञान है।

अननुगामी अवधिज्ञानके भी तीन क्षेत्राननुगामी, भवाननुगामी, उभयाननुगामी भेद हैं। जो अपने स्वामीके साथ दूसरे क्षेत्र में न जावे सो क्षेत्राननुगामी अवधिज्ञान है। जो अपने स्वामी के साथ दूसरे भवमें न जाय सो भवाननुगामी अवधिज्ञान है। जो दूसरे भव और क्षेत्र दोनों में साथ न जाय सो उभयाननुगामी अवधिज्ञान है ॥

४४२

अपरोऽवधिः अरणिनिमर्थनोत्पन्नशुष्कपत्रोपचीयमानेन्धननिचयसमिद्धपावकवत्सम्यग्दर्शनादिगुणविशुद्धिपरिणामसन्निधानाद्यत्परिमाण उत्पन्नस्ततो वर्द्धते आसंख्येयलोकेभ्यः ॥ अपरोऽवधि. अन्तरितपरिच्छिन्नोपादानसन्तत्यग्निशिखावत्सम्यग्दर्शनादिगुणहानिसंक्लेशपरिणामविवृद्धियोगाद्यत्परिमाण उत्पन्नस्ततो हीयते । आ अंगुलस्यासंख्येयभागात् ॥ इतरोऽवधिः सम्यग्दर्शनादिगुणावस्थानाद्यपरिमाण उत्पन्नस्तत्परिमाण एवावतिष्ठते न हीयते नापि वर्द्धते लिंगवत् । आ भवक्षयादा केवलज्ञानोत्पत्तेर्वा ॥

| | |
|---|---|
| अपरः १। अवधिः १। अरणि-निर्मथन-उत्पन्न- | = अन्य अवधि (अर्थात् वर्द्धमान अवधिज्ञान) वो है जो अरणि के मथन से उपजी |
| शुष्क पत्र-उपचीयमान-इन्धन निचय- समिद्ध- | = तथा सूखे पत्तों के संचय हुये ईंधन के समूह पर (फैंकी हुई) वर्द्धमान = (समिद्ध) |
| पावकवत् ※ सम्यग्दर्शन-आदिगुणविशुद्धपरिणाम- | = अग्नि के सदृश सम्यग्दर्शनादि गुणों से निर्मल परिमाणों की |
| सन्निधानात् ५॥ यत्परिमाणः १। उत्पन्नः १। ततः ※ | = सामो पता से जो परिमाण व माप प्रमाण उत्पन्न हुआ था तिससे |
| वर्द्धते आ※ असंख्यातलोकेभ्यः ५। | = असंख्यात लोक पर्यंत (= आ) बढ़ता जाय है |
| अपरः १। अवधिः १। अन्तरित- | = दूसरा अवधि (अर्थात् हीयमान अवधिज्ञान) वह है जो तिरस्कृत (= अन्तरित) और |
| परिच्छिन्न-उपादान-सन्तति- | = परिमित (परिच्छिन्न) उपादान कारण वाले) (= उपादान सन्तति) अर्थात् इन्धनवाले |
| अग्निशिखावत् ※ सम्यग्दर्शनादि-गुणाहानि-संक्लेश- | = अग्नि शिखा के समान सम्यग्दर्शनादि गुणों की हानि रूप सक्लेश |
| परिणाम- विवृद्धि-योगात् ५। यत्परिमाणः १। उत्पन्न १। | = परिणामों के बहुत बड़े योग से जो परिमाण उत्पन्न हुआ था |
| ततः ※आ※ अंगुलस्य ६। असख्येयभगात् ५। हीयते। | = तिस (परिमाण) से अंगुल के असंख्यातवा अंश तक (= आ) घटता जाय है |
| इतरः १। अवधिः १। सम्यग्दर्शन-आदि-गुण— | = दूसरा अवधि (अर्थात् अवस्थित अवधिज्ञान) वह है जो सम्यग्दर्शनादि गुणों की |
| अवस्थानात् ५॥ यत्-परिमाणः १। उत्पन्नः १। | = स्थिति से जो परिमाण (प्रमाण) उत्पन्न हुआ था |
| तत्-परिमाणः १। एव ※ अवतिष्ठते लिङ्गवत् ※ न ※ हीयते । | = वह परिमाण ही स्थिर रहता है (शरीर के तिल मस्सा आदि) चिह्न के सदृश न घटता है |
| न ※ अपि वर्द्धते । आ ※ भवक्षयात् ५ वा आ केवलज्ञान उत्पत्तेः ५॥ | = बढ़ता भी पर्यायक्षेत्र वा भवक्षेत्र (तक) वा केवल ज्ञान की प्राप्ति पर्यंत नहीं है |

(१) अरणि —काष्ठ रचित पात्र विशेष। यज्ञ में आग निकालने को अथवा अग्नि को बढ़ाने का ढोलक है (यज्ञ मदसों से आग निकालते थे)

अन्योऽवधिः सम्यग्दर्शनादिगुणहानिवृद्धियोगाद्यत्परिमाण उत्पन्नस्ततो वर्द्धते यावदनेन वर्धितव्यं, हीयते च यावदनेन हातव्य वायुवेगप्रेरितजलोर्मिवत् ॥ एवं षड्विकल्पोऽवधिर्भवति ॥

एवं व्याख्यातमवधिज्ञानं तदनन्तरमिदानीं मनःपर्ययज्ञानं वक्तव्यं, तस्य भेदपुरःसरं लक्षणं व्याचिख्यासुरित्याह—

| | |
|---|---|
| अन्यः १। अवधिः १। सम्यग्दर्शन-आदि— | = इतर अवधि अर्थात् अनवस्थित अवधिज्ञान वह है जो सम्यग्दर्शनादि |
| गुण-हानि-वृद्धि-योगात्५। यत्-परिमाणः १। उत्पन्नः१। | = गुणों के घटने बढ़ने के संयोगसे जो परिमाण उत्पन्न हुआ था |
| ततः ५ वर्द्धते T यावत् अनेन३। वर्धितव्यम् १॥। | = तिससे जहा तक (= यावत्) इसे बढ़ना चाहिये बढ़ता है |
| च॥ हीयते T यावत् ॥ अनेन ३। हातव्यम् १॥। | = और (= च) जहा तक इसे घटना चाहिये घटता है |
| वायुवेगप्रेरित जल- उर्मिवत् ॥ | = जैसे पवन बल से पेरा हुआ जलकी लहर (घटती भी है और बढ़ती भी है) |
| एवम् षड् [1]विकल्पः १। अवधिः१। भवति T। एवम् ॥ | = इस प्रकार [1]छह भेद रूप अवधिज्ञान होता है। इस प्रकार |
| अवधिज्ञानम् १॥। व्याख्यातम् १॥। तद्-अनन्तरम् १॥। | = अवधिज्ञान वर्णन किया गया है। उस (अवधिज्ञान) के लगता ही |
| इदानीम् ॥ मनः पर्यय ज्ञानम् १॥। वक्तव्यम् १॥। तस्य | = अब मनः पर्यय ज्ञान कहना योग्य है ॥ उस (मनः पर्यय ज्ञान) के |
| भेदपुरः सरं ३॥। | = भेदों को (उसके लक्षण के कथन की अपेक्षा) अग्रसर वा अग्रगामी कर (= पुरःसरं) |
| लक्षणं २॥। व्याचिख्यासुः १। इति॥ आह T | = (और पीछे उसके) लक्षण को (भी) कहने का इच्छक (आचार्य) ऐसे कहता है अर्थात् मनः पर्ययज्ञानके भेद पूर्वक लक्षण को कहने के इच्छक (आचार्य) ऐसे कहते हैं |

भावार्थ मनःपर्यय ज्ञानके भेद" प्रथम (= अग्रसर) और पीछे उसके लक्षण को कहने के इच्छक (आचार्य) ऋजुमति और विपुलमति भेद तेईसवा सूत्र में और इन उक्त भेदों के लक्षण चौवीसवा सूत्र में ऐसे कहते हैं कि

(१) षड्विकल्प'—"आगम विषें सप्रति पात अप्रतिपात तथा देशावधि परमावधि सर्वावधि ए सर्वानुगामी आदि छह भेद कहे तिन मा अन्तर्भूत जानने" जयचदजी स० वचनिका मुद्रित पृष्ठ १७४ १७५ ॥ उक्त पण्डितजीने श्लोक वार्तिककी साक्षी दी है जिसके पृष्ठ२४५में लिखा है कि

| | |
|---|---|
| "अनुगाम्यननुगामी वर्द्धमानो हीयमानोऽवस्थितो | = अनुगामी अननुगामी वर्द्धमान हीयमान अवस्थित |
| ऽनवस्थित इति षड्विकल्पोऽवधिः सप्रतिपाता- | = अनवस्थित इस प्रकार छह भेदरूप अवधि (ज्ञान) है (क्योंकि) सप्रतिपात |
| प्रतिपातयोरत्रैवान्तर्भावात् । | = और अप्रतिपात दोनों का यहाँ (या इस स्थानमें, अन्तर्भाव वा शमावेश है |
| देशावधिः परमावधिः सर्वावधिरिति च परमागम | = और (= च) क्योंकि देशावधि परमावधि सर्वावधि ऐसे शास्त्र में |
| प्रसिद्धानां पूर्वोक्तयुक्त्या सम्भाविताना मत्रोपसंग्रहात्" | = प्रसिद्ध वा सम्भावित (= प्रसिद्ध भये) (ज्ञान) पूर्वोक्त तर्कद्वारा यहां (इन्हीं छह ज्ञानों में) सग्रह है |

परन्तु तत्वार्थ राजवार्तिक मुद्रित पृष्ठ ५६ और गोम्मटसार जीवाकांड गाथा ३७२ निम्नलिखित से प्रगट है कि

| | |
|---|---|
| पुनरपरेऽवधेस्त्रयोभेदादेशावधिःपरमावधिःसर्वावधिश्चेति | = और अन्य अवधि के तीन भेद देशावधि परमावधि और सर्वावधि ऐसे हैं |
| गुणपच्चदगो॥छद्धा॥ अणुगावट्ठिदपवड्ढमाणिदरा॥ गुणप्रत्ययकः॥ षोढा॥ अनुगावस्थितप्रवृर्धमानेतरे॥ | = गुणप्रत्यय (= क्षयोपशमनिमित्तक) अवधिज्ञान छह (भेदरूप) है अनुगामी अवस्थित प्रवर्द्धमान (घरोधो (= इतर) अननुगामी अनवस्थित, हीयमान हैं |
| देसोही॥परमोही॥ सव्वोहित्ति*य* तिधा* ओही॥ ॥देशावधि॥परमावधि॥सर्वावधि॥इतिचत्रिधा*अवधिः | = देशावधि परमावधि सर्वावधि ऐसें भी (= च तीन प्रकार अवधि है |

इसके विषय को परिमित होने से इस ज्ञान को अवधिज्ञान अथवा सीमाज्ञान कहते हैं। यद्यपि दूसरे मतिज्ञानादिक के विषय का भी सामान्य से सीमा है, इसलिये दूसरे ज्ञानों को भी अवधिज्ञान कहना चाहिये, तथापि समभिरूढनयकी अपेक्षा से (अर्थात् वह नय जो नाना अर्थ को उल्लंघन करि जो एक ही अर्थ में रूढ (= प्रसिद्ध) हो उसको जाने वा कहे ) ज्ञानविशेष को ही अवधिज्ञान कहते हैं।

भवप्रत्यय अवधि नियम से देशावधि ही होता है। और दर्शन विशुद्धि आदि गुणों के निमित्त से होनेवाला गुणप्रत्यय अवधिज्ञान देशावधि परमावधि सर्वावधि (ऐसे) तीनों प्रकार का होता है ॥

देशावधि और परमावधि अवधिज्ञान के जघन्य मध्यम उत्कृष्ट तीन तीन भेद होते हैं। सर्वावधि अवधिज्ञान निर्विकल्पपना से एक रूप ही है। सर्वावधि में जघन्य उत्कृष्ट आदि भेद नहीं है। सर्वावधि अवधिज्ञान निर्विकल्प (= भेदरहित) है ॥

जघन्य देशावधि जो है सो उत्सेधांगुल का असंख्यातवां भाग मात्र क्षेत्र पर्यन्त है और उत्कृष्ट देशावधि सर्वलोक पर्यन्त है और इन दोनों क्षेत्रों के मध्य में प्रवर्तनेवाला अनेक विकल्परूप मध्यम देशावधि है ॥

जघन्य परमावधि एक प्रदेश अधिक लोकक्षेत्र प्रमाण है और उत्कृष्ट असंख्यात लोकक्षेत्र प्रमाण है और मध्यम का मध्यम क्षेत्र है न जघन्य है न उत्कृष्ट है ॥ सर्वावधि उत्कृष्ट परमावधि के क्षेत्र से बाहर असंख्यात क्षेत्र प्रमाण है ॥

जैसा कि ऊपर कह चुके हैं कि प्रतिपाती और अप्रतिपाती दोनों अनुगामी, अननुगामी वर्द्धमान, हीयमान, अवस्थित अनवस्थित इन छहोंमें अन्तर्भूत है देशावधि इन आठ रूप होता है । परमावधि अनुगामी, अननुगामी, वर्धमान, अवस्थित अनवस्थित और अप्रतिपाती छह भेदरूप होता है । सर्वावधि अनुगामी, वर्धमान, अवस्थित और अप्रतिपाती होता है ॥ बिजली के प्रकाश के समान विनाशीक प्रतिपाती है और इससे विपरीत अविनाशी अप्रतिपाती है ।

जघन्य देशावधि ज्ञान संयत तथा असंयत मनुष्य तिर्यंचों में ही होता है देव नारकियों में नहीं होता है । उत्कृष्ट देशावधि ज्ञान संयमी महाव्रती मनुष्यों में ही होता है क्योंकि अवशेष तीनि गतियों में महाव्रत का होना सम्भव नहीं है। परमावधि और सर्वावधि चर्मशरीरी (उसी भव से मोक्षगामी) महाव्रती के ही होता है "अन्य तीर्थंकरादिक गृहस्थ मनुष्य तिर्यंच देव नारकीनि के नहीं होई ॥ इनिके देशावधि ही की योग्यता है" अर्थ प्रकाशिका पृष्ठ ८७ देखो। परमावधि और सर्वावधि वाले जीव नियम से मिथ्यात्व और अव्रत अवस्था को प्राप्त नहीं होते । सम्यक्त्व और चारित्र से च्युत होकर मिथ्यात्व असंयमको प्राप्ति को प्रतिपात कहते हैं। यह प्रतिपात देशावधि वाले का ही होना है, परमावधि सर्वावधि वाले का नहीं होता है ॥

अवधिज्ञान के जघन्य भेद से लेकर उत्कृष्ट भेद पर्यंत असंख्यात लोक प्रमाण भेद है सो सर्व द्रव्य क्षेत्रकाल भाव की अपेक्षा से रूपी (पुद्गल) द्रव्य को ही तथा उस (पुद्गल) के संबंध से संसारी जीव द्रव्य को भी प्रत्यक्ष जानते हैं। बहुरि सर्वावधि ज्ञान है सो जघन्य मध्यम उत्कृष्ट भेद रहित अवस्थित सर्वोत्कृष्टता को प्राप्त है जातें अवधिज्ञानावरण का उत्कृष्ट क्षयोपशम तहां ही संभवै है तातें देशावधि परमावधि के जघन्य मध्यम उत्कृष्ट भेद संभवै हैं ॥

## ऋजुविपुलमती मनःपर्ययः ॥ २३ ॥

सूत्रम्—ऋजुविपुलमती मनःपर्ययः[1] ॥ २३ ॥

= ऋजुविपुलमती मनः पर्ययः (द्विविकल्पः सन्तः) ॥ विकल्प शब्द की अनुवृत्ति २२वां सूत्रसे ले है

ऋजुविपुलमती: [1]। मनः पर्ययः [2]। द्विविकल्पः [1] सन्त. $T$ = मनः पर्यय ज्ञान ऋजुमति और विपुलमति दो भेद रूप है अर्थात्

मन वचन कायकी सरलता रूप पर के मन में तिष्ठे हुये रूपी पदार्थों को जानै वह ऋजुमति मनः पर्ययज्ञान है और जो मन वचन कायकी सरलता रूप और मन वचन कायकी वक्रता रूप वा कुटिलता रूप पर के मन में अवस्थित रूपी पदार्थों को जानें सो विपुलमति मनः पर्यय ज्ञान है ॥

(१) दिगम्बर आम्नायमें कहीं कहीं "मनः पर्यय" पाठ है। और कही कहीं "मनःपर्य्यय" पाठ है। "अचोरहाभ्यांद्वे"(= अच. रहाभ्यांद्वेवा) अष्टाध्यायी ८।४।४६ सूत्र से दोनों ही पाठ ठीक हैं। (देखो टिप्पणी पृष्ठ ३२१ में) ॥ मन पर्यय ही लिखना चाहिये क्योंकि यह सूत्र है और सूत्र का लक्षण यह है कि "अल्पाक्षरमसंदिग्ध सार वद्विश्वतो मुख मस्तोभ मनवद्य च सूत्रं सूत्रविदो विदुः

अल्प-अक्षरम् असंदिग्ध सारवत्* विश्वत * मुखम् = थोडे अक्षर हो जिनका अर्थ संदेह रहित हो सार था सत गर्भित हो सर्वतः श्रेष्ठ हो अस्तोभम् अनवद्य च सूत्रविद. [1]। विदुः $T$ सूत्रम् = निरर्थक शब्द (= स्तोभ) से रहित (= अ) और दूषण वर्जित हो सूत्रज्ञाता उसको सूत्र समझते हैं श्वेताम्बर आम्नाय में मनः पर्यय के स्थान में "मन.पर्याय" है शेष पाठ एक है। अर्थ भी एक है, हमारी समझ में लघु पाठ ही लेना उचित है। इस सूत्र की संख्या सभाष्य० में २४ है क्योंकि द्विविधोऽवधि. सूत्र बढ गया है

(२) जिसका अतीत (भूत) काल में चिंतवन किया हो अथवा जिसका अनागत (भविष्यत्) काल में चिंतवन किया जायगा अथवा वर्तमानमें जिसका आधा चिंतवन किया है इत्यादि अनेक भेद लिये दूसरे के मनमें स्थित पदार्थ जिसके द्वारा जाना जाय उस ज्ञानको मनः पर्यय कहते हैं। "परकीय मनसि व्यवस्थितोऽर्थः मनः तत् पर्येति गच्छति जानातीति मन पर्यय" पर के मन में तिष्ठता जो पदार्थ सो मनः कहिये तिस (पदार्थ) को ग्रहण करता है (= पर्येति) तिसमें प्रवेश होता है (= गच्छति) तिसको जानता है (= जानाति) ऐसा मन पर्यय है। जीव०गोम्मट ४३८

ऋज्वी निर्वर्तिता प्रगुणा च। कस्मान्निर्वर्तिता ? वाक्कायमनस्कृतार्थस्य परमनोगतस्य विज्ञानात्। ऋज्वी मतिर्यस्य सोऽयं ऋजुमतिः ॥

| | |
|---|---|
| वृत्त्यनुवादः- निर्वर्तिता १॥ | = उत्पन्न हुई है (= निर्वर्तिता) अथवा निष्पन्न भई है (= निर्वर्तिता) |
| ऋज्वी १॥ च ✽ प्रगुणा १॥ | = सरल [= ऋज्वी = ऋजु) और (= च) सीधी (= प्रगुणा) (मति) |
| कस्मात् ५। निर्वर्तिता १॥ | = किस हेतु से (= कस्मात्) उत्पन्न हुई वा निष्पन्न हुई है (= निर्वर्तिता) ? |
| वाच्-काय-मनस्-कृत परमनोगतस्य ६। | = (उत्तर) वचन-काय-मनकरि किये हुये अन्य (जीव) के मन में प्राप्त भये |
| अर्थस्य ६। विज्ञानात् ५॥। , ऋज्वी १॥ | = रूपी पदार्थ के (= अर्थस्य) जानने से (= विज्ञानात्)॥ —सरल (= ऋज्वी) है |
| मतिः १॥ यस्य ६। स. १। अयम् १। ऋजुमतिः १। | = मति (= ज्ञान वा बुद्धि) जिसकी सो यह ऋजुमति है॥ भावार्थ सरल मनसे, सरल वचन से सरल काय से किये हुये अन्य जीवके मन में प्राप्त हुये जो रूपी पदार्थ तिसके जानने से (= विज्ञानात्) उत्पन्न हुई (= निर्वर्तिता) जो सरल मति सो ऋजुमति[२] |

१) इस व्युत्पत्ति से प्रगट है कि ऋजुमति शब्द पुलिङ्ग है सामान्य की अपेक्षा से मनः पर्यय ज्ञान एक प्रकार का है और विशेष को विवक्षा से ऋजुमति मन पर्ययज्ञान और विपुलमति मन पर्ययज्ञान ऐसे दो भेद हैं॥ ऋजुमति मन. पर्यय ज्ञान के तीन भेद है अर्थात्
(क) ऋजुमनोगतार्थ विषयक (=ऋजुमनविर्षे प्राप्त भया अर्थ का जाननहारा) वा ऋजुमनस्कृतार्थज्ञ (=ऋजुमनकृत अर्थ का जाननेवाला)
(ख) ऋजुवचनगतार्थ विषयक (=ऋजुवचन विषे प्राप्त भया अर्थ का जाननहारा) वा ऋजुवाक्कृतार्थज्ञ (=ऋजुवचनकृत अर्थ को जाननेवाला)
(ग) ऋजुकायगतार्थ विषयक (=ऋजुकाय विषे प्राप्त भया अर्थ का जाननहारा) वा ऋजुकाय कृतार्थज्ञ (=ऋजुकाय कृत अर्थ को जाननेवारो)

(२) जैसे किसी मनुष्य ने मन से व्यक्त सरल वा प्रगटरूप पदार्थ का चिंतवन किया। धार्मिक वा लौकिक वचनों को भी भिन्न भिन्न रूप से उच्चारण किया और दोनों लोक के फल की प्राप्ति के लिये अंग और उपांगों का पटकना सकोडना और फैलाना रूप कार्य की चेष्टा भी की, किंतु उनके कुछ दिवस के पश्चात् अथवा बहुत काल पीछे उस मन से विचारे हुये वा वचन से कहे हुये अथवा शरीर से किये गये कार्य को भूलजाने के कारण कि मैंने मन वचन काय से क्या किया था इस बात के विचारने के लिये वह समर्थ न रहा उसके उस प्रकार के मन वचन द्वारा किये गये कार्य को चाहे ऋजुमतिमन. पर्यय ज्ञान वाले से पूछो चाहे मत पूछो वह अपने ऋजुमतिमन पर्यय ज्ञान से स्पष्ट जान लेता है कि उक्त मनुष्य ने मन से वह पदार्थ इस रूप से विचारा था, वचन से इस प्रकार कहा था और शरीर से इस प्रकार किया था॥

अनिर्वर्तिता कुटिला च विपुला च । कस्मादनिर्वर्तिता ? वाक्कायमनस्कृतार्थस्य परकीयमनोगतस्य विज्ञानात् । विपुला मतिर्यस्य सोऽयं विपुलमतिः ॥

| | |
|---|---|
| च । अनिर्वर्तिता १॥ कुटिला १॥ च ब्य | = और (= च) नहीं निष्पन्न हुई अथवा नहीं उत्पन्न हुई वक्र (= कुटिला) और (= च, |
| विपुला १॥ | = विस्तीर्ण (= विपुला), विशाल (= विपुला) वा नानार्थक (= विपुला) |
| कस्मात् ५। अनिर्वर्तिता १॥ | = किस कारण से नहीं निपजाई वा नहीं निष्पन्न भई (= अनिर्वर्तिता) |
| वाक्-काय-मनः-कृत-परकीय-मनः-गतस्य ६। | = (उत्तर) वचन कायमन करि किये हुये अन्य (जीव) के मन में प्राप्त भये |
| अर्थस्य ६। विज्ञानात् ५ ॥। विपुला १॥ | = रूपी पदार्थ के (= अर्थस्य) जानने से ॥ विस्तीर्ण-विशाल-नानार्थक है |
| मतिः १॥ यस्य ६। सः १। अयम् १। विपुलमतिः १। | = मति (अर्थात् ज्ञान वा बुद्धि) जिसकी सो यह विपुलमति है ॥ भावार्थ |

फिर किस हेतु से उत्पन्न हुई है? (उत्तर) "स्वयमेवही भई है" (जय० वचनिका मुद्रित पृष्ठ १७५)। कैसे? भविष्यत काल में कोई जीव रूपी पदार्थ को चितवैगा अब तक उसके मनद्वारा वह रूपी पदार्थ विचारा नहीं गया है उसके मन में वहरूपी पदार्थ अब तक नहीं तिष्ठा है आने वाले काल में चिंतवन करैगा इसको भी विपुलमति मनः पर्यय ज्ञानी जानता है। इसलिये जो पदार्थ अब तक परमनोगत नहीं हुआ है और उसको विपुल मतिमनः पर्यय ज्ञानी ने जान लिया ही है तो ऐसी अवस्था में कह सकते हैं कि नहीं निष्पन्न हुई है परमनोगत पदार्थद्वारा मति जिसकी वरन स्वयमेव ही भई' क्योंकि उस समय दूसरेके मन में उस रूपी पदार्थ का अस्तित्व नहीं हुआ ॥ यथार्थ में विपुल शब्द का अर्थ विस्तीर्ण, विशाल, गंभीर है जिसमें कुटिल, असरल नानार्थक, विषम सरल इत्यादि गर्भित हैं। और जिससे यह भाव झलकता है 'कि विपुलमति मनः पर्यय ज्ञान से पर के मन में रहने वाले ऋजु-वक्र सरल टेढ़े सर्वप्रकार के रूपी पदार्थों का

तथा अपने आत्मासे आत्मा को जान कर अपना और परका चिंतवन जीवित मरण सुख दुःख लाभ और अलाभ आदिको भी ऋजुमतिमनःपर्यय ज्ञानी जानता है। किंतु यह नियम है कि जो मनुष्य व्यक्तमना है - भले प्रकार चिंतवन कर जिन्होंने प्रगट रूप से मन से पदार्थों का निश्चय कर लिया है उन्हीं के द्वारा विचारे गये पदार्थों को ऋजुमतिमन पर्यय ज्ञानी जानता है। परन्तु जो अव्यक्त मना है भले प्रकार चितवन कर जिन्हों ने व्यक्त रूप से पदार्थों का निश्चय नहीं किया है उनके द्वारा मन से विचारे हुये रूपी पदार्थों को ऋजुमति मन पर्यय ज्ञानी नहीं जानता है ॥ यह द्रव्य और भाव की अपेक्षा से ऋजुमति मनः पर्यय ज्ञान का विषय है। (देखो० राज० सूत्र २३ वार्तिक ६) ॥

ऋजुमतिश्च विपुलमतिश्च ऋजुविपुलमती॥ एकस्य मतिशब्दस्य गतार्थत्वादप्रयोगः। अथवा ऋजुश्च विपुला च ऋजुविपुले। ऋजुविपुले मती ययोस्तौ ऋजुविपुलमती। स एष मनः पर्ययो-

ज्ञान होता है। अपने और परके जीवित मरण सुख दुःख लाभ और अलाभका भी ज्ञान होता है तथा जिस पदार्थका व्यक्तमनकरि चिंतवन किया गया है वा अव्यक्तमनकरि चिंतवन कियागया है अथवा नहीं चिंतवन कियागया है आगे जाकर चिंतवन होगा उन सब प्रकारके पदार्थोंका विपुल मति मनः पर्यय ज्ञानी जानता है॥ (राज० वा० वार्तिक १०) यह द्रव्य और भावकी अपेक्षासे विपुलमति मनः पर्यय ज्ञानके विषयका निरूपण है।

(१) (१)
ऋजुमतिः १। च* विपुलमतिः १। च* ऋजुविपुलमती १। =तथा (=च) ऋजुमति और (=च) विपुलमति (मिलानेसे) ऋजुविपुलमतीहुआ अर्थात् ऋजुमतिका मतिशब्द लेकर और विपुलमतिका मतिशब्दलेकर दोनों मति शब्दोंको मिलानेसे "मती" ऐसा द्विवचन हुआ और ऋजुशब्दको विपुलशब्दके साथ मिलानेसे ऋजुविपुल हुआ अतः "ऋजुविपुलमती" द्वंद्व समास हुआ

एकस्य ६। मतिशब्दस्य ६। गतार्थत्वात् ५।॥ =एक मतिशब्दके अर्थकी प्राप्ति होनेसे (=गतार्थत्वात्) वा तात्पर्यकी लब्धि होनेसे

अ-प्रयोगः १। =(सूत्रमें-दूसरे मतिशब्दका) प्रयोग अथवा व्यवहार नहींहै अर्थात् एकही मतिशब्दको दोनों ऋजु और विपुलके साथ लगानेसे अर्थ वा अभिप्रायकीप्राप्ति होजातीहै अतः इस सूत्रमें दूसरा मतिशब्द नहीं लाये हैं।

(२)
अथवा * ऋजुः १॥ च* विपुला १॥ च* =अथवा (ऐसा भी समास होसक्ता है कि) ऋजु और (=च) विपुला (मिलकर)

ऋजुविपुले १॥; ऋजुविपुले १॥ मती १॥ ययोः ६॥ =ऋजुविपुले(वाक्य) हुआ। ऋजु और विपुलहै बुद्धी (=मती) जिनकी (=ययोः)

तौ १। ऋजुविपुलमती १। सः १। एषः १। मनःपर्ययः १। =ते ऋजुविपुलमती हैं॥ सो यह मनः पर्यय ज्ञान

(१) सरल वा ऋजु हैमति जिसकी सो ऋजुमतिहै इसलिये मतिशब्द स्त्री लिंग होने पर भी "ऋजुमति" शब्द पुल्लिङ्गहै इसलिये ऊपर पुल्लिङ्गही लिखाहै

(२) यह चकार वाक्य भूषण के लियेहै अर्थात् संस्कृतकी बोलचालमें लाया जाताहै परन्तु इसका अनुवाद हिंदीभाषाकी बोलचालमें नहीं होसकता है॥

# द्विविधः ऋजु मतिर्विपुलमतिरिति ॥

(१) (२)
द्वि-विधः ॥ ऋजुमतिः ॥ विपुलमतिः ॥ इति॰ =दो प्रकार ऋजुमति और विपुलमति इस भांति (=इति) हैं ॥

(१) ऋजुमतिमनःपर्यय ज्ञानके तीन भेद ऋजुमनस्कृतार्थज्ञ, ऋजुवाक्कृतार्थज्ञ, ऋजुकायकृतार्थज्ञ (इनके लक्षण के लिये देखो पृष्ठ ४४७)

(२) विपुलमतिमन पर्ययज्ञान छह प्रकार है। (क) ऋजुमनोगतार्थविषय, ऋजुमनस्कृतार्थज्ञ अर्थात् ऋजुमनकों प्राप्त हुये अर्थ का जानने-वाला (ख) ऋजुवचनगतार्थ विषय, वा ऋजुवाक्कृतार्थज्ञ अर्थात् ऋजुवचन कों प्राप्त भया अर्थ का जाननहारा (ग) ऋजुकायगतार्थ विषय, ऋजुकायकृतार्थज्ञ अर्थात् ऋजुकाय कों प्राप्त हुये अर्थका (=रूपी पदार्थ का) जाननहारा (घ) अनृजुमनोगतार्थ विषय, वक्रमनस्कृतार्थज्ञ, अर्थात् वक्रमनको प्राप्त भया अर्था का जाननहारा (ङ) अनृजवचनगतार्थ विषय, वक्रवाक्कृतार्थज्ञ अर्थात् वक्रवचनको प्राप्त हुआ रूपी पदार्थका जानने वाला (च) अनृजुकाय गतार्थ विषय, वक्रकायकृतार्थज्ञ; अर्थात् वक्रकाय कों प्राप्तभया रूपी पदार्थ का जाननेवाला ॥

ऋजुमति तथा विपुलमति मनः पर्यय ज्ञान के विषय शब्दगत और अर्थगत दोनों ही प्रकार के होते हैं ॥ कैसे ? सो कहते हैं "कोई भी सरल मन करि निष्पन्न होत सता त्रिकाल सब ही पदार्थनिकों चितवत भया वा सरल वचन करि निष्पन्न होत सता तिनकौं कहत भया वा सरल काय करि निष्पन्न होत सता तिनकौं करत भया पीछैं भूलि करि कालांतरविषैं स्मरण करनेकों समर्थ न हुवा अर आयकरि ऋजुमतिमनःपर्यय-ज्ञानीकौं पूछत भया वा स्मरण करने का अभिप्राय को धारि मौन हीतैं खडा रह्या तहां ऋजुमतिमन पर्ययज्ञान स्वयमेव सर्वकौं जानै है। तैसे हीं सरल वा वक्र मन वचन काय करि निष्पन्न होत सता त्रिकाल सम्बन्धी पदार्थनिकौं चितवत भया वा कहत भया वा करत भया बहुरि भूलि करि केतेक काल पीछैं स्मरण करने कौं समर्थ न हुवा आय करि विपुलमति मन पर्ययज्ञानी के निकट पूछत भया वा मौन से खड़ा रह्या तहां विपुल-मतिमन पर्ययज्ञान सर्वकौं जानै" ऐसे इनका स्वरूप जानना ॥

त्रिकाल सम्बन्धी पुद्गल द्रव्य कौं वर्तमान काल विषै कोई जीव चितवन करै है तिस पुद्गल द्रव्य कौं ऋजुमति मन पर्ययज्ञान जानता है और त्रिकाल संबंधी पुद्गल द्रव्य कौं भूतकाल में चितवन किया हो अथवा जिसका भविष्यत् में चितवन किया जायगा यद्वा वर्तमानमें जिसका चिंतवन हो रहा है ऐसे तीनों ही प्रकार के पदार्थ को विपुलमति मनः पर्ययज्ञान जानता है ॥

आह उक्तो भेदः, लक्षणमिदानीं वक्तव्यमित्यत्रोच्यते। वीर्यान्तरायमनः पर्ययज्ञानावरण-क्षयोपशमांगोपांगनामलाभावष्टम्भादात्मनः परकीयमनः सम्बधेनलब्ध वृत्तिरुपयोगो मनः पर्ययः॥ मतिज्ञानप्रसंग इति चेदुक्तोत्तरं पुरस्तात्। अपेक्षाकारणं मन इति

| | |
|---|---|
| आह | =(शिष्य वा अन्यवादी आचार्यसे) प्रश्न करताहै (=आह)वा पूछताहै (=आह) कि ( मनः पर्यय ज्ञान के ऋजुमति मनः पर्ययज्ञान और विपुलमति मनःपर्ययज्ञान ) |
| उक्त भेदः-१। इदानीम्* लक्षणम् १॥।वक्तव्यम् १॥। | =भेद कहे गये अब (इनके) लक्षण वा स्वरूप कहनी चाहिये। |
| इति* अत्र* उच्यते। वीर्यान्तराय-मनः पर्यय— | =ऐसे (प्रश्न करने पर) यहां कहाजाता है कि वीर्यान्तराय कर्मका और मनःपर्यय |
| ज्ञानावरण-क्षयोपशम-अङ्गोपाङ्गनाम- | =ज्ञानावरणीय कर्म का क्षयोपशमसे और अंगोपांगनामा नामकर्म के (उदयके) |
| लाभ-अवष्टम्भात् ५। आत्मनः ६। परकीय- | =लाभके अवलम्बनसे वा प्राप्त होनेसे (=अवष्टम्भात्) आत्माके परके ( =पराये ) |
| मनःसम्बन्धेन ३। लब्धवृत्तिः १॥ उपयोगः १। | =मनके संयोग करि प्राप्ति हुई है ( =लब्ध ) जो प्रवृत्ति ( ऐसा ) ज्ञानोपयोग |
| मनः-पर्ययः १। | =मनः पर्यय ज्ञान है अर्थात् उक्त कर्मों के क्षयोपशम से और उदय के लाभ की प्राप्ति होने से आत्मा ने द्रव्य-क्षेत्र-कालभावकी मर्यादा लिये हुये जो दूसरेके मनमें तिष्ठते हुये रूपी पदार्थ को स्पष्टरूप से जान लिया है सो मनःपर्यय ज्ञान है॥ |
| मतिज्ञान—प्रसङ्गः १। | =(यदि मनः पर्ययज्ञान मन के सम्वन्ध से है तो) मतिज्ञान का प्रसंग हुआ। |
| इति* चेत्* पुरस्तात्* | =ऐसा संदेह (करने) पर (उत्तर में कहते हैं) कि पहिले (=पुरस्तात्) |
| उक्त-उत्तरम् १॥। | =कहा हुआ उत्तरहै (जिसकेलिये देखो पृष्ठ ३२५, ३२६ जिसका संक्षेप नीचे भी है |
| अपेक्षाकारणम् १॥। मनः १॥। इति* | =(अर्थात् मनः पर्यय ज्ञानमें) मन अपेक्षामात्र कारणहै ( न कि उत्पत्तिका कारण है) |

(१) इसका सारांश वा तत्व यह है कि इन्द्रियों और मन द्वारा मतिज्ञान उत्पन्न होता है। यह मतिज्ञान श्रुतज्ञानके होने के लिये कारण है विना मतिज्ञान के श्रुतज्ञान कभी भी नहीं होता, मतिज्ञान कारणरूप है और श्रुतज्ञान कार्यरूप है अत मतिज्ञान और श्रुतज्ञान का परस्पर कार्यकारण भाव है॥ क्योंकि मतिज्ञान (इन्द्रियों और) मन के सवध विना नहीं होता है इसलिये शिष्यको यह प्रश्न करनेका अवसर मिला कि

(५) जो व्याकरण संबधी लिंग, संख्या (वचन), साधन (पुरुष), काल, पुरुष, उपसर्ग, उपग्रह (=परस्मैपद, आत्मनेपद) आदिक के व्यभिचारोको (=दोषोको) दूर करके जाने वा कहै उसे शब्दनय कहते हैं (इसके उदाहरण वृत्तिके अनुवादमें बहुत दिये हैं)

(६) अनेक अर्थोंको छोडकर प्रधानतासे जो एकही अर्थमें रूढ (=प्रसिद्ध) हो उसी अर्थको विषय करने वाला हो अर्थात् उसी अर्थको जाने वा कहै सो समभिरूढनय है। जैसे—गो शब्दके वाणी पृथिवी गमन आदि अनेक अर्थ होते हैं तथापि मुख्यता से गो नाम गाय नामा पशुका ही ग्रहण किया जाता है। यहां पर यह अवश्य समझ लेना चाहिये कि सोती, उठती, बैठती, चलती, फिरती, किसी भी अवस्था में वह क्यों न हो सब लोग उसको गायही कहते हैं। सो यह समभिरूढनय है।

(७) जिस कालमें जो क्रिया करता हो उसको उस कालमें उसही नामसे जाने वा कहै उसको एवं भूत नय कहते हैं ॥ जैसे देवो के पतिको परम ऐश्वर्य सहित हो, उसी अवस्थामें इद्र कहना पूजन, अभिषेकादि करते हुये इन्द्र नहीं कहना तथा जिस कालमें वह शक्तिरूप क्रियाको करे उसी समय 'शक्र' कहना अन्य समयमें शक्र नहीं कहना ॥ यहां पर "एवभूयत"=ऐसा होना इस एवंभूत नय के अर्थ की प्रतीति (=निश्चय) शब्द से होती है इस लिये शब्द ही एवभूत नय माना है कारणमे कार्य का उपचार है अर्थात् एवंभूत नय के अर्थकी प्रतीति में कारण शब्द है और कार्य एवभूतनय है ॥

---

(१) समभिरूढ और एवभूत नयोंमें यह भेद वा अतर है कि व्युत्पत्ति सिद्ध अर्थ क्या है (अर्थात् व्याकरणकी रीतिसे शब्दके साधनमें क्या अर्थ होता है) इस बातका कुछ भी विचार नकर प्रसिद्ध अर्थका जान लेना समभिरूढनयका विषय है 'गो' शब्दका व्युत्पत्तिसिद्ध अर्थ 'जो गमन करे सो गाय है यह है इसका तो विचार न करना किंतु उसके स्वर्ग, किरण, वज्र, जल, मयक, वायु, सूर्य्य, दृष्टि, वाणी, दिशा, माता, वाणी, भूमि इत्यादि अनेक अर्थोंमें प्रसिद्ध अर्थ 'गाय' लेना और सब अर्थोंको छोड़ कर उस गायको सोती उठती, बैठती, चलती सब अवस्थाओमे गाय कहना यह समभिरूढ नयका विषय है। ऐसेही इन्द्र शब्दका व्युत्पत्तिसिद्ध अर्थ परमैश्वर्यका भोगना है इसका तो विचार न करना किंतु शक्तिमान होना पुरोंका विदारण करना इत्यादि अनेक अर्थोंको छोडकर प्रसिद्ध अर्थ परमैश्वर्यका भोगनाही लेना, एव उस इन्द्रको परमैश्वर्यका भोग कर रहा हो, वा न कर रहा हो पूजा करते समय, अभिषेक करते समय इत्यादि सब अवस्थाओंमें इन्द्र कहना यह समभिरूढनयका विषय है। परतु जहापर केवल व्युत्पत्ति सिद्ध ही अर्थ विषय हो वा ग्रहण हो वह एवभूत नय है जैसे गमन करने वालीको ही गाय कहना खडी रहने वाली वा सोने वालीको गाय न कहना वा जिस समय इन्द्र परमैश्वर्यका भोग कर रहा हो उसी समय इन्द्र कहना अन्य समय इन्द्र न कहना यह एवभूत नयका विषय है ॥

एतेषां सामान्यविशेषलक्षणं वक्तव्यम् । सामान्यलक्षणं तावद्वस्तुन्यनेकान्तात्मन्यविरोधेन हेत्वर्पणात्साध्यविशेषस्य याथात्म्यप्रापणप्रवणप्रयोगो नयः । स द्वेधा द्रव्यार्थिकः पर्यायार्थिकश्चेति

## पदच्छेद और विभक्त्यर्थ सहित तेतीसवां सूत्र पर सर्वार्थसिद्धिवृत्तिका शब्दशः हिंदी अनुवाद ॥

एतेषाम् ६। सामान्य-विशेष-लक्षणम् १।१। वक्तव्यम् १।१। =इन (नयों) का संक्षेपस्वरूप और ब्योरा वार (=विशेष) स्वरूप कहने योग्य है

तावत्* सामान्य-लक्षणम् १।१। अनेकान्त-आत्मनि ७ =प्रथम (=तावत) सामान्य स्वरूप (यह है कि) अनेक धर्म स्वरूप वा स्वभाव वाला

वस्तुनि ७। अविरोधेन ३। हेतु-अर्पणात् ५।१। =वस्तुमें अविरोधकरि (=निर्दोषतासे) अविरुद्धतासे हेतुरूप समर्पण करनेसे

साध्य- =साध्य (पदार्थ) के (जिस पदार्थ को सिद्ध करना चाहते हैं उसका वा साधनीय वस्तुके)

विशेषस्य ६। याथात्म्य-प्रापण- =विशेषका वा ब्यौरेवारका यथार्थ स्वरूप (=याथात्म्य) प्राप्त करने को

प्रवण-प्रयोगः १। नयः १। =व्यापाररूप प्रयोग सो नय है भावार्थ वस्तुमें अनेक धर्म वा स्वभाव होते हैं उनमेंसे किसी एक धर्मकी मुख्यताकरि अविरोधरूप (=विना किसी दोषके) जिसकरि साध्य (साधनीय वा सिद्ध किये जाने योग्य पदार्थ) जाना जाय सो नय है

सः १। द्वेधा* द्रव्यार्थिकः १। च पर्यायार्थिकः १। इति* =वह (नय) दो प्रकार द्रव्यार्थिक और (=च) पर्यायार्थिक ऐसे हैं

---

(१) नयकी परिभाषा भले प्रकार समझ में आवें अतः तत्त्वार्थ राज वार्तिक मे लेते हैं "प्रमाण प्रकाशितार्थ विशेष प्ररूपको नयः" प्रमाणकरि प्रकाश रूप किये पदार्थके विशेष प्ररूपण करने वाला (=निर्दोष ब्यौरावार कथन करने वाला) जो ज्ञान है सो नय है भावार्थ प्रमाण के द्वारा प्रकाशित अस्तित्व, नास्तित्व, नित्यत्व, अनित्यत्व आदि अनन्त धर्म स्वरूप वा अनंत स्वभाव वाले जीव अजीव आदि पदार्थों को एक देश रूप से निरूपण करने वाला है उसको नय कहते हैं ॥ व्याख्या ॥ प्रकृष्टमान वा प्रकृष्ट ज्ञानको प्रमाण कहते हैं। वह एक धर्म द्वारा पदार्थके सब धर्मोंको जान लेता है इसलिये सकलको जाननेके हेतुसे उसका अर्थ सकलादेश है ॥ "प्रमाण प्रकाशितार्थेत्यादि" नयके लक्षणमें जो 'प्रमाण प्रकाशित' पदका उल्लेख है उसका यह तात्पर्य है कि जो पदार्थ प्रमाण के द्वारा प्रकाशित है उसीके एक देश को भेद प्रभेद रूपसे निर्दोष कथन करने वाला नय है किन्तु जिन पदार्थों का प्रकाश प्रमाणाभास से है (=सदोष ज्ञान द्वारा है) उनका प्रकाशक नय नहीं है मिथ्यानय (प्रकाशक) है तथा उक्त नयके लक्षण में रूपक शब्दके स्थान में जो प्ररूपक शब्दका उल्लेख किया है उसका तात्पर्य यह है कि प्रमाण प्रकाशित अनंत धर्मस्वरूप

द्रव्यं सामान्यमुत्सर्गः अनुवृत्तिरित्यर्थः। तद्विषयो द्रव्यार्थिकः ॥ पर्यायो विशेषोऽपवादो व्यावृत्तिरित्यर्थः। तद्विषयः पर्यायार्थिकः।

द्रव्यम् ।॥ सामान्यम् ।॥ उत्सर्गः ।। अनुवृत्तिः ।॥ इति* अर्थः ।। =द्रव्य, सामान्य, उत्सर्ग, और अनुवृत्ति ये एकार्थ हैं (=अर्थ)

तद्विषयः ।। द्रव्यार्थिकः ।। =द्रव्य है विषय जिसका सो द्रव्यार्थिक है अर्थात् यह द्रव्यार्थिकनय केवल द्रव्यका ही विषय करती है। पदार्थोंके विकार (=पर्याय) और अभाव को विषय नहीं करती क्योंकि द्रव्य से अन्य पर्याय और अभाव कोई पदार्थ नहीं

पर्यायः ।। विशेषः ।। अपवादः ।। व्यावृत्तिः ।॥ इति* अर्थः ।। =पर्याय, विशेष, अपवाद और व्यावृत्ति ये एकार्थ हैं

तद्विषयः ।। पर्यायार्थिकः ।। =पर्याय है विषय जिसका सो पर्यायार्थिक है अर्थात् यह नय केवल जन्म मरण आदि पर्यायों को ही विषय करती है द्रव्यको विषय नहीं करती है क्योंकि पर्यायों से भिन्न कोई द्रव्य पदार्थ नहीं ॥

---

पदार्थोंके एक देश का भेद प्रभेदरूप कथन है यह संशय आदि सब प्रकार के दोषों से रहित है ॥ इसरूप से नयका यह सामान्य लक्षण निर्दोष है ॥

(१) यह नयका प्रकरण बहुत महत्वका और कार्यकारी है, अतः उचित है कि तत्त्वार्थ राजवार्तिक से इनकी निरुक्ति भाषा अनुवाद सहित दी जावै ॥

द्रव्यम् अस्ति इति मतिः अस्य सः द्रव्यास्तिकः द्रव्य-भवनम्=द्रव्यहै ऐसी है बुद्धि(=मति) जाकी सो द्रव्यास्तिक है (अर्थात् )द्रव्यका होना

एव* न* अतः * अन्ये ।। भावविकाराः ।। अपि* अभावः ।।=ही है इस (द्रव्य) से अन्य पदार्थके विकार (=भावविकार) कहिये पर्याय नहीं है और अभाव भी (कोई पदार्थ)

न* तद् व्यतिरेकेण ।। अनुपलब्धेः ।॥ इति* द्रव्यास्तिकः ।।=नहीं है क्योंकि द्रव्य विना (=तद्-व्यतिरेकेण) पर्यायकी प्राप्ति नहीं है ऐसे द्रव्यास्तिकहै

पर्याय. एव अस्ति इति मतिः ।॥ अस्य सः पर्यास्तिकः ।। जन्मादि- =पर्याय ही है ऐसी है मति जिसकी सो पर्यास्तिक है। जन्म मरण आदि

भावविकारमात्रम् ।॥ एव भवनं ।॥ न ततः अन्य द्रव्यम् ।॥ =पर्यायमात्र (=भावविकारमात्र) ही होना (भवन) है तिस (पर्यायमात्र) से अन्यद्रव्य नहीं

अस्ति। तद्-व्यतिरेकेण ।। अनुपलब्धेः ।॥ इति पर्यायास्तिकः ।। =है। क्योंकि उस (पर्याय) विना (=व्यतिरेकेण)(द्रव्यकी) अनुपलब्धिहै ऐसें पर्यास्तिकहै

## तयोर्भेदा नैगमादयः ।

| | |
|---|---|
| तयोः । भेदाः । नैगम- | =उन दोनों (द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक नयों) के भेद नैगम |
| आदयः । | =संग्रह, व्यवहार, ऋजुसूत्र, शब्द, समभिरूढ, एवंभूत हैं अर्थात् |

| | |
|---|---|
| अथवा* द्रव्यम् ।॥ एव* अर्थः ।। अस्य । न गुणकर्मणी ।॥ | =वा द्रव्यही है प्रयोजन जिसका गुण कर्म जे हैं ते (प्रयोजन रूप) नहीं है |
| तद् अवस्थारूपात् ।॥ इति* द्रव्यार्थिकः । | =क्योंकि वे (=तद् =गुण और कर्म) (द्रव्य की) अवस्थारूप हैं ऐसा द्रव्यार्थिक है |
| पर्याय । एव* अर्थः। अस्य । (स. पर्यायार्थिक) रूपादि- | =पर्याय ही है प्रयोजन (=अर्थ) जिसका सो पर्यायार्थिक है क्योंकि रूपादिगुण |
| उत्क्षेपण-आदि-लक्षण. । | =और उत्क्षेपण वा ऊपर को फैंकना आदि कर्मरूप (पर्याय ही हैं) |
| न* ततः* अन्यत्* द्रव्यम् ।॥ इति* पर्यायार्थिकः । | =तिन (पर्यायों) से (भिन्न) अन्य द्रव्य (कोई पदार्थ) नहीं है ऐसा पर्यायार्थिक है |
| अथवा* अर्थते T गम्यते T निष्पद्यते T | =अथवा प्राप्त किया जाय (=अर्यते) जाना जाय (=गम्यते) वनाया जाय (निष्पद्यते) |
| इति* अर्थ ।, कार्यं ।॥ द्रवति T गच्छति T | =ऐसा अर्थ है ॥ कार्य को प्राप्त करे (=द्रवति), कार्यरूप परिणमै (=गच्छति) |
| इति द्रव्यम् कारणम् ।॥ द्रव्यम् एव अर्थः अस्य। कारणम् एव | =ऐसा द्रव्य है वही कारण है । द्रव्य ही है अर्थ जिसका (अर्थात्) कारण ही |
| कार्यम् न अर्थान्तरम् न च कार्य कारणयो ।॥ कश्चित् रूप भेद. | =कार्य है । कोई दूसरी वस्तु नहीं है । और कार्य कारणमें कुछ स्वरूपभेद नहीं है अर्थात् कार्य और कारण दोनो एक ही स्वरूप हैं भिन्न नहीं हैं |
| तद्-उभयम् ।॥ एकाकारम् ।॥ एव*पर्वांगुलि- | =वे दोनों (कार्य और कारण) एक आकार होहैं जैसे अंगुली और उसकी गाठैं (=पर्व) |
| द्रव्यवत्* इति* द्रव्यार्थिक. । परि- | =एकद्रव्य (=द्रव्य) है । ऐसा द्रव्यार्थिक (नय) है ।(जिसकी)चारो ओर से (=परि) |
| समतात्* आय । पर्यायः ।, पर्यायः । एव* | =सब ओर से (=समतात् =पार) उत्पत्ति हो सो पर्याय है ॥ पर्याय ही है |
| अर्थः । कार्यम् ।॥ अस्य । न * द्रव्यम् ।॥ | =प्रयोजन (=अर्थ) कहिये कार्य जिसका न कि द्रव्य है (अर्थात् द्रव्य प्रयोजन नहीं है) |
| अतीतानागतयोः । विनिष्टानुत्पन्नत्वेन ।॥ | =क्योंकि अतीतकालका द्रव्यांशनष्ट हो चुका आगामी कालका द्रव्यांश अभी उत्पन्न नहीं |
| व्यवहार-अभावात् । सः । एव* एकः । | =(अत.) उसका व्यवहार नहीं होसकता ॥ सो ही एक (वर्तमानकाल वर्ती पर्याय) |
| कार्यकारणव्यपदेशभाग् । | =कार्यकारण (दोनों नामको) धारण करने वाली है अर्थात् कारण और कार्य दोनों नामोंको धारण करने वाली उस वर्तमान कालीन पर्याय हीको पर्यायार्थिकनय विषय करसकता है द्रव्यको नहीं ॥ |

तेषां विशेषलक्षणमुच्यते

नैगम, संग्रह, व्यवहार ये द्रव्यार्थिक नयके भेद हैं और ऋजुसूत्र शब्द समभिरूढ, एवंभूत ये पर्यायार्थिक नयके भेद हैं ॥ नीचे की टिप्पणी देखो ॥

तेषाम् ६। विशेष लक्षणम् १।। उच्यते T =उन ( नैगमादि सातों नयों) का विस्तारसे (=विशेषण) लक्षण कहा जाता है

इति॰ पर्यायार्थिकः १।। अथवा॰ अर्थन। १॥ अर्थ. १। = ऐसा पर्यायार्थिक है। अथवा अर्थ शब्दका (=अर्थनम्) अभिप्राय (=अर्थ)
प्रयोजनम्१।।द्रव्यम्१।।एव॰ अर्थः१ अस्य६।इति॰ द्रव्यार्थिक.१। = प्रयोजन है। द्रव्य ही है प्रयोजन जिस (नय) का यह द्रव्यार्थिक है
प्रत्यय अभिधान- = क्योंकि (द्रव्यकी) प्रतीति (=प्रत्यय=विश्वास, निश्चय ज्ञान,) नाम (=अभिधान)
अनुप्रवृत्ति लिंग-दर्शनस्य- =(द्रव्य के अनुकूल) प्रवर्तन रूप (इन) चिन्होंसे (=लिंग) देखे जाने वाले (द्रव्य) के
निह्नोतुम्-अशक्यत्वात् ५।। = छिपाने का असमर्थ है अर्थात् संसार में जो द्रव्यकी प्रतीति होती है, जो संज्ञा है। एव द्रव्यके अनुकूल प्रवृत्ति रूप चिन्ह हैं उनका लोप नहीं हो सकता—सारांश-द्रव्यका ज्ञान, द्रव्यका नाम, और द्रव्योंमें प्रवृत्ति इन चिन्होंसे देखे जाने वाले द्रव्य का अपलाप वा अभाव नहीं कहा जा सका है॥

पर्यायः१। अर्थ १। प्रयोजनम्१।।। अस्य६। इति॰पर्यायार्थिक.१। = पर्याय है अर्थ कहिये प्रयोजन जिस (नय) का ऐसी पर्यायार्थिक है
वाक्+ = क्योंकि (यह नय केवल पर्याय को विषय करती है इस कारण से) शब्द (=वाक्)
विज्ञान-व्यावृत्ति- = और जानन भाव (=विज्ञान) वा ज्ञानकी निवृत्ति और प्रवृत्ति (=व्यावृत्ति) के
निबन्धव्यवहारप्रसिद्धे. ५॥ = आधीन (=निबन्ध) वा कारणभूत (=निबन्ध) जो व्यवहार हैं उसकी प्रसिद्धि हैं अर्थात् मृद् पिंडसे घट पर्यायकी उत्पत्ति होती हैं तहां मृद् शब्दकी और मृद्ज्ञान की निवृत्ति है और घट शब्दके और उसके ज्ञानकी प्रवृत्तिरूप जो व्यवहार है वह होता है। यदि पर्यायको विषय करने वाला पर्यायार्थिक नय न होता तो संसारसे घट, पट, मठ, पुत्र पिता आदि व्यवहारों का लोप ही होजाय ॥

(१) अथवा अर्थनय और शब्दनय ऐसे भी दो भेद होते हैं अर्थात् नैगम, संग्रह, व्यवहार, ऋजुसूत्र ये चार अर्थ वा प्रयोजनको प्रधानकरि प्रवर्तती हैं इससे इनका अर्थनय कहते हैं और शब्द, समभिरूढ, एवंभूत शब्दको प्रधान करि प्रवर्तती हैं अतः इनको शब्दनय कहते है ॥

## अनभिनिवृत्तार्थसङ्कल्पमात्रग्राही नैगमः ॥

| | |
|---|---|
| अन्-अभिनिर्वृत्त-अर्थ-सकल्पमात्र ग्राही १। | =अनिष्पन्न वा अपूर्ण (=अन्-अभिनिर्वृत्त) पदार्थ को संकल्पमात्र ग्रहण करने वाली |
| नैगमः १। | =नैगमनय है अर्थात् संसार में जितने द्रव्यहैं वे अपनी भूतभविष्यत् |

(१) गम् (भ्वादि प्रथमगणके) धातुमें 'नि' उपसर्ग और अच् (=अ) प्रत्यय लगाने पर निगम (शब्द) बनजाता है। यहां निगम (शब्द) का अर्थ सकल्प है जैसे-" सकल्पो निगमस्तत्र भवोऽय तत्प्रयोजन " श्लोक वार्तिक श्लोक १८ पृष्ट २६९, तत्र सकल्प मात्रस्य ग्राहको नैगमो नयः (=तहां पदार्थ का सकल्पमात्र का ग्रहण करने वाला नैगम नय है) तत्वार्थ श्लोक वार्तिक श्लोक १७ ॥ निगम शब्दसे कुशल अर्थमें अण् प्रत्यय करने पर अथवा निगम शब्द से भवअर्थ में अण् प्रत्यय करने पर नैगम शब्द की सिद्धि हुई है। "निगच्छन्त्यस्मिन्निति निगमनमात्र वा निगमः" =निगच्छन्ति अस्मिन् इति वा निगमन मात्रं निगम =(पदार्थ) जिसमें प्राप्त हों सो निगम है अथवा जो प्राप्त होना मात्र है सो निगम है॥ "निगमे कुशलो भवा वा नैगमः" (राज० वा०) निगमे कुशलो नैगम वा निगमे भवो नैगमः =निगम (संकल्प) में (जो) कुशल हो सो नैगम है वा निगम में होय सो नैगम है अतः सकल्पमें जो कुशल हो अथवा जो संकल्प में होने वाला हो वह नैगम है॥ ऐसा नैगम शब्द का अर्थ है॥

"अर्थ सकल्प मात्रग्राही नैगमः" (=पदार्थ को सकल्पमात्र ग्रहण करने वाला वा विषय करने वाला है सो नैगम नय है) तत्वार्थ राज वार्तिकपृष्ठ ६५। " नैक गच्छतीति निगमो विकल्पस्तत्र भवो नैगम " =अनेक (=नैकं=न एकं) (पदार्थ जिसमें) प्राप्त हों सो निगम अर्थात् विकल्प है तहां (विकल्प वा निगम में) प्राप्ति (=भव) सो नैगम है॥ (नयचक्र सग्रह में गर्भित आलाप पद्धति पृष्ठ १४६)। विकल्प =संकल्प के अर्थ में भी यहां हो सका है। विकल्प =विविधकल्पना॥ देखो वैद्य कोप पृष्ठ ६६८, ७४५॥ उपर्युक्त नैगम की परिभाषायें जो राज वार्तिक श्लोक वार्तिक, आलापपद्धतिसे दी हैं वे एकार्थ वाचीहैं। पूज्यपाद स्वामीकी परिभाषामें "अनभिनिर्वृत्त" शब्द अधिक है शेष भाग, उक्त तीनों परिभाषाओं से लगभग मिलता हुआ है अब प्रश्न यह है कि 'अनभिनिर्वृत्त' का परिभाषा पर क्या प्रभाव है॥ (उत्तर) सीमा वद्ध होने से नैगमनयके वर्तमानकालनैगम और भविष्यत्कालनैगम दो भेदो को गर्भित करती है भूतकालनैगम का भेद छूटजाता है क्योंकि अर्थ प्रकाशिका और हिंदीअनुवाद तत्वार्थ राजवार्तिक और आलापपद्धति इत्यादि ग्रन्थोंमें नैगमनयके भूतकाल नैगम, वर्तमानकाल नैगम और भावीकाल नैगम तीन भेद कहे हैं अब इन तीनों भेदोंकी परिभाषा और उदाहरण देकर हमको यह दिखलाना है कि सर्वार्थसिद्धि में दीहुई परिभाषा नैगमनयकी ओरों की अपेक्षा सीमावद्ध है।

वर्तमान काल की समस्त पर्यायों से अन्वय रूप (=जोड़रूप) है अपनी किसी भी

( ) जो अतीत पर्यायोंमें वर्तमानवत् आरोपण करै वा सकल्प करै सो भूतनैगमनय है जैसे "अद्य दीपोत्सवदिने श्रीवर्द्धमानस्वामी मोक्ष गत." आज दिवालीके दिन पर श्री महावीर स्वामी मोक्ष पधारे हैं यहां पर यद्यपि भगवानको मोक्ष गये हुये सहस्रों वर्ष व्यतीत होगये अर्थात् २४५२ साल वीत गये परंतु संसारमें ऐसा व्यवहार होता है अतः नैगमनय की अपेक्षा ऐसा वचन वाधित नहीं वरन ठीकही समझा जाता है॥ ( ) जो आगामी पर्यायों को वर्तमानवत् सकल्प करै सो भविष्यत नैगमनय है जैसे एक मनुष्य काठसे इन्द्रकी प्रतिमा वनाना चाहता है अभी वह केवल इन्द्रकी प्रतिमा वनानेकी योजना कर रहा है यदि उससे पूछा जाता है भाई क्या कर रहे हो ? तो उत्तर मिलता है कि मै इन्द्र वना रहा हूं यद्यपि अभी इन्द्रकी प्रतिमा उपस्थित नहीं है किंतु इन्द्रकी मूर्ति वनानेका सकल्पहै तौभी मै इन्द्र वनारहा हूं यह वचन नैगमनयकी अपेक्षा ठीकहै॥ ( ) " कर्तुमाराब्धमीषन्निष्पन्नमनिष्पन्न वा वस्तु निष्पन्नवत् कथ्यते " = कर्तुम् आराब्धम् ईषत् निष्पन्न वा अनिष्पन्नं वस्तु निष्पन्नवत् कथ्यते = (वर्तमानमें पर्याय वा) वस्तु आरम्भ करने पर कुछ पूर्ण भया कुछ पूर्ण नहीं हुआ (लगभग परिपूर्ण होने परही है) उसको परिपूर्ण कहा जाय सो वर्तमान नैगमनय है ( " जैसे ओदनः पच्यते " =भात पक गया है ) देखो आलाप पद्धति॥ अर्थात् वर्तमान में जो कार्य करने के लिये हाथमें लिया है सो पूर्ण भया तथा परिपूर्ण नहीं हुआ अत्यन्त निकट समयमें परिसमाप्त होगा उसको परिपूर्ण रूप सकल्प कर लैना वर्तमान नैगमनय का विषय है अथवा यों भी कह सकते है कि जो कार्य वर्तमान कालमें हाथमें लेलिया है वह होते होते ऐसी अवस्था में पहुच गया है कि उसको व्यवहारमें कहते हैं कि वह पूर्ण है यद्यपि उसकी परिपूर्णतामें अत्यन्त न्यूनता अवशेष है जैसे एक समाज यात्राको गई हुई है सबकी समिलित रसोई में दाल भात हो रहा है दाल भात ऐसे पक्क है कि केवल एक दो पलमे वह अग्निसे नीचे उतारे जाने को ही है रसोईया पुकारता है कि चलो भाइयो खालो दाल भात निष्पन्न हैं अब कुछ भी देरी वा विलम्ब नहीं है ( वास्तिविकमें केवल सड़सी वा कपड़ा द्वारा आग से पृथिवी पर उतारने की देरी है योंहीं कि रसोईया ने सड़सी लगा कर दाल वा भातको अग्निसे उचका दिया ) वस इतनेही में दाल भात पूर्णतया परिपक्व होगये और नैगमनयका विषय जाता रहा॥ हमारी समझमें वर्तमान नैगमनय भी सूक्ष्म दृष्टिसे भविष्यत नैगमनय में ही गर्भित हो जाती है यह दोनों भेद उक्त वृत्ति की परिभाषा में अन्तर्गत होजाते हैं केवल भूतनैगमनय अन्तर्गत नहीं होती अत. वृत्तिकार की परिभाषा सीमाबद्ध है जैसा हमारी समझ में आया है सो लिखा।

कञ्चित्पुरुषं परिगृहीतपरशुं गच्छन्तमवलोक्य कश्चित्पृच्छति किमर्थं भवान्गच्छतीति। स आह प्रस्थमानेतुमिति। नासौ तदा प्रस्थपर्यायः सन्निहितः। तदभिनिर्वृत्तये संकल्पमात्रे प्रस्थव्यवहारः॥ तथा एधोदकाद्याहरणे व्याप्रियमाणं कञ्चित्पृच्छति किं करोति भवानिति। स आह ओदनं पचामीति। न तदौदनपर्यायः सन्निहितः। तदर्थे व्यापारे स प्रयुज्यते॥ एवम्प्रकारो लोकसंव्यवहारः अनभिनिर्वृत्तार्थ

पर्याय से कोई द्रव्य भिन्न नहीं है सो भविष्यत् पर्यायोंका, उन पर्यायों का जो अभी परिपूर्ण नहीं हुई हैं वर्तमानकालमें संकल्प करै ऐसा ज्ञान तथा वचन नैगमनयहै॥ इसमें भूतनैगम अन्तर्गत नहीं हुई। देखो टिप्पणी ५०६, ४९९। पृष्ठ

| | |
|---|---|
| कञ्चित् * पुरुषम् ₂। परिगृहीत परशुम् ₂। | =किसी मनुष्य को कुल्हाड़ा लिये हुये |
| गच्छन्तम् ₂। अवलोक्य – कश्चित्* पृच्छतिT किम् ₂॥ | =जाते हुए देख कर कोई पूछता है किस- |
| अर्थम् ₂॥ भवान् ₁। गच्छतिT इति*सः आह प्रस्थम् ₂। | =लिये आप जाते हो। वह कहताहै धान्यमापनेका लकड़ीका परिमाण (=प्रस्थ) |
| आनेतुम् इति * ; असौ ₁। तदा * प्रस्थपर्यायः ₁। | =लेनेको (जाताहूं)। उस समय वह (=तदा) प्रस्थ पर्याय |
| सन्निहितः ₁। न * ; तद्-अभि– | =निकटस्थ नहीं है। उस (प्रस्थ) को आगे वा भविष्यत् में (=अभि) |
| निर्वृत्तये ₄॥ सङ्कल्पमात्रे ₇॥ | =निष्पन्न करनेके लिये अर्थात् लकड़ी काटकर बनानेके लिये केवलमनकी इच्छामें |
| प्रस्थव्यवहारः ₁। तथा एधस्-उदक-आदि- | =प्रस्थका उद्योग वा व्यवहार हैं। वैसे ही (=तथा) लकड़ी जल आदिक |
| आहरणे ₇॥ व्याप्रियमाणम् ₂॥ कञ्चित्*पृच्छति T | =लाने में (=आहरण) लगेहुयेको कोई पूछता है |
| किम्₂॥ करोतिT भवान्₁। इति* सः₁। आहT ओदनम्₂॥ | =आप क्या करते हो। वह कहताहै भातको |
| पचामि T इति तदा* ओदन पर्यायः₁। सन्निहितः₁। न* | =पकाताहूं। उस समय भातका पर्याय निकटस्थ नहीं है |
| तद्-अर्थे ₇। व्यापारे ₇। सः ₁। प्रयुज्यते T एवम् * | =उस (भात) के लिये व्यवहार वा उद्योगमें वह (पुरुष) लगा हुआहै इसी (=एवम्) |
| प्रकारः ₁। लोक संव्यवहारः ₁। अभिनिवृत्त-अर्थ- | =प्रकार संसारका व्यवहार हैं। अनुपस्थित (=अनभिनिर्वृत्त) पदार्थ को |

(१) अवलोक्य। सम्बन्ध सूचक भूतकृदन्त है (देखो पृष्ठ १६) (२) 'आनेतुम्' हेत्वर्थ भूतकृदन्त है।
(३) प्रयुज्यते–युज् यहां दिवादि चौथे गणका अकर्मक आत्मनेपदी धातु है। इसमें य विकरण और प्र उपसर्ग लगाने से प्रयुज्य हुआ, से जोड़कर प्रयुज्यते बना लिया।

संकल्पमात्रविषयो नैगमस्य गोचरः ॥१॥ स्वजात्यविरोधेनैकध्यमुपनीय पर्यायानाक्रान्तभेदानविशेषेण समस्तग्रहणात्संग्रहः ॥

| | |
|---|---|
| संकल्पमात्रविषयः १।१। नैगमस्य ६।१। गोचरः १।१। | =संकल्पमात्र ग्रहण करने वाला नैगम (नय) का विषय है |
| स्वजाति-अविरोधेन ३।१। एकध्यम् २।१॥ उपनीय- | =अपनी जातिके वस्तुओं को अविरोधकरि एक प्रकारपनाको प्राप्तकर |
| पर्यायान् २।३। आक्रान्तभेदान् २।३। अविशेषेण ३।१। | =पर्यायोंको वा प्राप्त होने वाले भेदोंको सामान्य रूपसे (=अविशेषेण) |
| समस्तग्रहणात् ५।१॥ | =समस्तको ग्रहण करनेके हेतुसे वा समस्तको विषय करनेके कारणसे |
| संग्रहः १।१। | =संग्रह (नय कही जाती) है अर्थात् अपनी जातिके सब पदार्थोंको बिना किसी विरोधताके (एक जातिके कितने ही पदार्थोंमें भी विरोध नहीं होता परंतु उसका भिन्न जातिके पदार्थों से विरोध होता है) |

(१) बुद्धि, नाम,अनुकूल प्रवृत्ति इन चिन्होंकी समानता रखने वाला जो सादृष्य है वही जाति है अर्थात् जिन पदार्थोंकी प्रतीति समान होगी, नाम भी समान होगा, अनुकूल प्रवृत्ति भी समान होगी ऐसे पदार्थोंके समूहका नाम जाति है अथवा जहां स्वरूपका अनुगम है (=ग्रहण) है जिस प्रकार गोत्व स्वरूप समस्त संसारकी गौओंमें रहता है इस लिये वह जाति है वह जाति चेतन अचेतन आदि पदार्थ स्वरूप है चेतन आदि पदार्थों से भिन्न नहीं। तथा उसकी प्रवृत्तिमें कारण गोत्व, घटत्व, द्रव्यत्व,सत्व आदि अनेक शब्द हैं इस लिये जहां जो शब्द होगा उसीके अनुसार उसका नाम भी भिन्न होगा तथा प्रवृत्ति भी उसी नियत शब्द के अनुसार होगी।

(२) उक्त संस्कृत वृत्तिमें जो अविरोध शब्दहै उसका अर्थ स्वरूपसे नचिगना है वा स्वरूपसे न प्रच्यवन होना है॥ अपनी जाति है सो स्वजाति है। नहीं चिगना है वा नहीं डिगना है सो अविरोध है, अपनी जातिसे नही चिगना (जो) है सो स्वजात्यविरोध है। अपनी जातिसे नहीं चिगने द्वारा एक प्रकारपनाको प्राप्त होना है सो "स्वजात्यविरोधेनैकध्यमुपनीय" है। ऐसे सर्वार्थसिद्धिवृत्तिमें आये हुये "स्वजात्यविरोधेनैकध्यमुपनीय" वाक्यकी निरुक्ति है। (=प्रकृति धातु प्रत्यय आदि अवयवोंके अर्थ को कह कर समास के अर्थ को जतलाना) सो निरुक्ति है।

(३) तत्वार्थ राजवार्तिकमें सग्रहनयका लक्षण ऐसे कहा है "स्वजात्यविरोधेनैकत्वोपनयात्समस्त ग्रहण संग्रहः" उपर्युक्त वृत्तिमें दी हुई सग्रह नयकी परिभाषा से जब इस परिभाषा की तुलना करते हैं तो "पर्यायान् आक्रान्तभेदान् अविशेषेण" वाक्य राजवार्तिक से अधिक पाते हैं शेष पाठ दोनोंका लगभग एकसा है परंतु तात्पर्य दोनों परिभाषाओं का एकसा है क्योंकि अधिक वाक्यका अर्थ "पर्यायोंको अविशेषकरि" ऐसा है॥

सत् द्रव्यं घट इत्यादि। सदित्युक्ते सदिति वाग्विज्ञानानुप्रवृत्तिलिङ्गानुमितसत्ताधारभूतानामविशेषेण सर्वेषां संग्रहः। द्रव्यमित्युक्तेऽपि द्रवति गच्छति तांस्तान्पर्यायानित्युपलक्षितानां जीवाजीवतद्भेदप्रभेदानां संग्रहः। तथा घट इत्युक्तेऽपि घटबुध्य-

एक रूपसे पर्यायोंके भेदोंको व्यक्तनकर समस्त भेदोंका ग्रहण करने वाला ऐसा संग्रहनय है। सारांश यह है कि अपनी जाति को प्रगट करके पर्यायका भेद न करके समस्तका समुदाय रूप ग्रहण करने वाला संग्रहनय है ॥

| | |
|---|---|
| सत् ¦॥ द्रव्यम् ¦॥ घटः ¦। इत्यादि ¦॥ | =सत्, द्रव्य, घट इत्यादिक ( संग्रहनयके उदाहरण ) है ॥ |
| सत् ¦॥ इति* उक्ते ¦॥ सत् ¦॥ इति* वाग्-विज्ञान-अनुप्रवृत्तिलिङ्ग- | =सत् ऐसा कहने में सत् ऐसा वचनकरि तथा ज्ञानकरि =अन्वयरूप चिन्हसे (=अनुप्रवृत्तिलिंग) वा जोड़रूप चिन्हसे (=अनुप्रवृत्तिलिंग) |
| अनुमित-सत्ता-आधारभूतानाम् ¦। सर्वेषाम् ¦। | =अनुमान किये हुये (=अनुमित) सत्ताको आश्रयभूत सब (वस्तु) निका |
| अविशेषेण ¦। संग्रहः ¦। | =सामान्य रूपसे (=अविशेषेण) संग्रह है अर्थात् ऐसे सब वस्तुयें सत्ता रूप हैं तात्पर्यः—सत् ऐसा उच्चारण करने पर द्रव्य, पर्याय और उसके भेद प्रभेद सब सत्तासे अभिन्न है अतः एक सत्व धर्मसे उन सबका ग्रहण होजाता है |
| द्रव्यम् ¦॥ इति उक्ते ¦॥ अपि तान् ¦ तान् पर्यायान् ¦ द्रवति T | =द्रव्य ऐसा कहनेमें भी (जो) जिन जिन पर्यायोंको प्राप्त होता है (=द्रवति) |
| गच्छति T इति उपलक्षितानां ¦। जीव-अजीव- | =अथवा (जिन जिन पर्यायोंको) पाता है ऐसे उपलक्षित जीव और जड़ |
| तद्-भेद-प्रभेदानाम् ¦। संग्रहः ¦। | =तथा उन (जीव अजीव) के भेद और प्रभेदोंका संग्रह है अर्थात् द्रव्य कहने में गुण पर्यायों सहित जीव अजीव उनके भेद प्रभेद सबको समझ लैना चाहिये |
| तथा* घटः ¦। इति* उक्ते ¦॥ अपि* घटबुद्धि- | =वैसेही (=तथा) घट (=घड़ा) ऐसा उच्चारण करने में भी घड़ाका ज्ञान तथा |

( १ ) द्रव्य ऐसा उच्चारण करने पर जीव अजीव और उनके भेद प्रभेद जितने भी द्रव्य कहे जाने वाले हैं उन सबमें द्रव्यत्व अभेदरूपसे रहता है—जीव आदि कोई भी द्रव्यत्वसे भिन्न नहीं अतः एक द्रव्यत्व धर्मसे सबका ग्रहण होजाता है ॥

भिधानानुगमलिंगानुमितसकलार्थसंग्रहः । एवम्प्रकारोऽन्योऽपि संग्रहनयः ॥२॥ संग्रहनयाक्षिप्तानामर्थानां विधिपूर्वकमवहरणं व्यवहारः ॥ को विधिः ?। यः संग्रहगृहीतोऽर्थस्तदानुपूर्व्येणैव व्यवहारः प्रवर्तत इत्ययं विधिः।

| | |
|---|---|
| अभिधान-अनुगमलिंग- | =नामके अन्वयरूपचिन्हकारि (=अनुगमलिंग) वा जोड़रूप चिन्ह करि (=अनुप्रवृत्तिलिंग) |
| अनुमित-सकल-अर्थ-संग्रहः १। | =अनुमान कियेहुये (=अनुमित) सब घटरूप पदार्थका (=अर्थ) संग्रह होता है |
| एवम्* प्रकारः १। अन्यः १। अपि * | =इसप्रकार अन्य भी (अर्थात् उपर्युक्त कहे हुये उदाहरणोंके अतिरिक्त) और भी (जैसे मठ, पट, गृह, इत्यादि एक जातिकी सब वस्तुओं का कथन करने वाला) |
| संग्रहनयः १। | =संग्रह नय है ॥ (संग्रह नयके सामान्यसंग्रह-विशेषसंग्रह दो भेद हैं (देखो निम्नटिप्पणी) |
| (२) संग्रहनय-आक्षिप्तानाम् ६। अर्थानाम् ६। | =संग्रहनय से विषय कियेगये वा ग्रहण किये गये (=आक्षिप्तानाम्) पदार्थों का |
| विधिपूर्वकम् ३॥। अवहरणम्३॥। व्यवहारः १। | =क्रमानुसार वा अनुक्रमसे वा विधिपूर्वक भेद करना सो व्यवहार (नय) है |
| कः १। विधिः१। यः१। संग्रह-गृहीतः१। अर्थः १। तद्- | =विधि क्या है ? जो संग्रह (नय) द्वारा ग्रहण किया हुआ पदार्थ है उसका (=तद्) |
| आनुपूर्व्येण ३॥। एव * व्यवहारः १। प्रवर्तते T | =मूलसे लेकर क्रम पूर्वक (=आनुपूर्व्येण) ही व्यवहरण होता है वा भेद किया जाता है |
| इति* अयम् १। विधिः १। | =ऐसी यह विधि (=संग्रहनयसे ग्रहे पदार्थको आदिसे लेकर भेद करै सो) है ॥ |

(१) सग्रहो द्विविध. १। सामान्य सग्रहो यथा सर्वाणि १॥। द्रव्याणि = सग्रह (नय) दो प्रकार है। सामान्यसंग्रह जैसे सब द्रव्यें परस्परमविरोधीनि। विशेष सग्रहो यथा = आपसमें (स्वरूपसे) चिगने वाली नहींहैं (=अविरोधीनि)। (और) विशेष सग्रह जैसे सर्वेजीवा. परस्परमविरोधिनः" आलाप पद्धतिसे लिया हैं। = समस्त जीव परस्पर अविरोधीहैं अर्थात् (अपने स्वरूपसे) प्रच्यवन होनेवाले नहींहै

(२) "अतो विधिपूर्वकमवहरण व्यवहार." इस (सग्रहनय) से (ग्रहण किये हुये पदार्थका) अनुक्रमसे (= विधिपूर्वक) भेद करना (= अवहरण) सो व्यवहार है यह परिभाषा व्यवहारनयका तत्त्वार्थ राजवार्तिकमें से लियाहै और "उपर्युक्त सग्रहनयाक्षिप्तानामर्थानां" का यही तात्पर्य्यहै जो इसकाहै

(३) विधिपूर्वक = आनुपूर्वीकरि, आनुपूर्व्यकरि, आनुपूर्वकरि अर्थात् क्रमानुसार, क्रमानुकूल, अनुक्रमसे क्रमपूर्वक ॥ मूलसे लेकर क्रमपूर्वक = आनुपूर्व्येण) देखो पद्मचन्द्र कोश पृष्ठ५७) (४) अवहरण = व्यवहरण = भेद किया जाना, देखो पं०जयचदजी कृत सर्वार्थसिद्धि वचनिका पृष्ठ१०१

तद्यथा—सर्वसंग्रहेण यत्संगृहीतं तच्चानपेक्षितविशेषं नालं संव्यवहारायेति व्यवहारनय आश्रीयते। यत्सत् द्रव्यं गुणो वेति । द्रव्येणापि संग्रहाक्षिप्तेन जीवाजीवविशेषानपेक्षेण न शक्यः संव्यवहार इति जीवद्रव्यमजीवद्रव्यमिति वा व्यवहार आश्रीयते ।

तद्यथा* सर्वसंग्रहेण ३। सत्संगृहीतम् १।१। = सो (=तद्) ऐसें हैं (=यथा) कि सर्वका संग्रहकरि सत् ग्रहण किया गया है
च* तत् १।१। अन्-अपेक्षितविशेषम् १।१। = और (=च) वह (=तद्) अर्थात् सत् विशेषकी विवक्षा रहित है
संव्यवहाराय ४। न* अलम्* = सो योग्य व्यवहार (प्रवर्तावने)के लिये समर्थ (=अलं) वा योग्य (=अलं) नहीं है
इति* व्यवहारनयः १। आश्रीयते T = ऐसें व्यवहारनय अवलंबन कीगई है वा आश्रय कीजाती है (तब कहैं हैं कि)
यत् १।१। सत् १।१। तत् १।१। द्रव्यम् १।१। वा* गुणः १। इति* = जो सार (=सत्) है सो द्रव्य है और गुण है भावार्थ यह है कि जैसे (=तद्यथा) संग्रहनयका विषय सत् पदार्थ है किंतु सत शब्दसे संसारका व्यवहार हो नहीं सकता अतः जो सत् है वह द्रव्य और गुण है यह व्यवहार नयसे मानना पड़ता है ऐसे सत् विषैं भेद करैं तब संसार का व्यवहार चलता है ॥
द्रव्येण ३।१। अपि* संग्रह-आक्षिप्तेन ३।१। जीव-अजीव-विशेष-अन्-अपेक्षेण ३।१। संव्यवहारः १। न* शक्यः १। = (और यहा) द्रव्य (शब्द) करि भी संग्रहनयसे ग्रहण किये हुये जीव अजीव के भेदकी (= विशेष) अपेक्षा न होने से योग्य व्यवहार नहीं होसकता है
इति* जीवद्रव्यम् १।१। वा* अजीवद्रव्यम् १।१। इति* = ऐसें जीव द्रव्य है और (=वा) अजीव द्रव्य है ऐसे
व्यवहारः १। आश्रीयते T = व्यवहारनय आश्रय कीगई है अर्थात् जब हमने सत्के दो भेद किये तो यहां पर भी संग्रहनयका विषय द्रव्य हुआ उसके जीव और अजीव भेद माने विना संसारका व्यवहार नहीं होसकता है इसलिये वह द्रव्य जीव और अजीव है यह व्यवहारसे कहना पडता है

(१) सर्वार्थसिद्धि की दोनो आवृत्तियोंमें 'यत्संगृहीतम्' है अर्थ यह होगा कि सर्वका समहकरि जो ( सत् ) ग्रहण किया गया है परंतु सत् तत्त्वार्थ राजवार्तिक में है तथा जयचंद रायजीने और अन्य भाषा अनुवादकों ने 'यत्' के स्थानमें सत् मानकरि अनुवाद किया है इस लिये हमने 'सत्संगृहीतम्' पाठ दिया है यद्यपि 'यत्' से भी यही अर्थ निकल सकता है जो सत् से परन्तु हमने वृत्तिमे 'यत्संगृहीत' ही पाठ रक्खा है ॥

जीवाजीवावपि संग्रहाक्षिप्तौ नालं संव्यवहारायेति प्रत्येकं देवनारकादिर्घटादिश्च व्यवहारेणाश्रीयते। एवमयं नयस्तावद्वर्तते यावत्पुनर्नास्ति विभागः

| | |
|---|---|
| जीव-अजीवौ ।। अपि* | =(और इस अवस्था में) जीव और अजीव भी |
| संग्रह-आक्षिप्तौ ।। | =जो संग्रहनयके विषयभूत हैं संग्रहनय गोचर हैं वा ग्रहण संग्रहनयसे कियेगये हैं |
| संव्यवहाराय ।। अलम्* न* इति* प्रत्येकम् ।।। | =व्यवहार (प्रवर्तावने) के लिये समर्थ नहीं है। प्रत्येक (जीव और अजीव) |
| देवनारकादिः ।। च* घटादिः ।। व्यवहारेण ।। | =(यथा संख्य वा क्रमसे) देवनारकादिक तथा घट आदिक व्यवहारनय करि |
| आश्रीयते T | =आश्रय किये गये हैं अर्थात् यहा संग्रहनय का विषय जीव और अजीव माने गयेहैं परंतु जीवके देव, नारक, मनुष्य, तिर्यंच, सिद्ध भेद माने विना संसारका व्यवहार नहीं चल सकता इसलिये लोक व्यवहारकी सिद्धि के लिये जीव द्रव्यके देव नारक आदि भेद व्यवहार से मानने पड़ते हैं। और अजीव के घट, पट, मठ, गृह इत्यादि भेद मानें विनाभी संसार का व्यवहार नहीं हो सक्ता है इसलिये अजीव के घट, पट, मठ, गृह आदि भेद व्यवहार नय से मानते हैं |
| एवम्* अयम् ।। नयः ।। तावत् * वर्तते T | =इसप्रकार यह व्यवहार नय तबतक चला जाता है |
| यावत् * पुनः * न * अस्ति T विभागः ।। ॥२॥ | =जबतक फिर विभाग नहीं हो (सक) ता हैं अर्थात् ऋजुसूत्र नय के विषयके |

| | |
|---|---|
| (१) "व्यवहारोऽपि द्वेधा। सामान्यसंग्रह भेदको व्यवहारो | =व्यवहारनय भी दो प्रकार हैं - सामान्य संग्रहभेदक व्यवहार अर्थात् सामान्य संग्रह नय की भेद करने वाली व्यवहारनय |
| यथा-द्रव्याणि जीवाजीवा। विशेषसंग्रह भेदको व्यवहारो | =जैसे द्रव्यहैं सो जीवरूप और अजीवरूप हैं। विशेषसंग्रहभेदकव्यवहार अर्थात् विशेषरूप संग्रहनयके भेद करने वाली व्यवहारनय |
| यथा-जीव. संसारिणो मुक्ताश्च" | =जैसे जीव हैं सो संसारी और मुक्तरूप हैं॥ (आलापपद्धति से उद्धृत) |

(२) नाम स्थापना द्रव्य ये तीन निक्षेप संग्रहात्मकहैं उनसे संग्रहआत्मक वस्तुका ग्रहण होताहै उनसे भिन्न भिन्न व्यवहार नहीं होसक्ता क्योंकि ये तीनोंही जाति वाचक हैं व्यक्तिवाचक नहीं है। इसलिये व्यवहारके लिये वर्तमान पर्याय भाव निक्षेप ही समर्थ है उसीका यहां ग्रहण है। इस रीतिसे इस व्यवहार नयका वहींतक विषय समझना जहांतक फिर किसी प्रकार का भी विभाग नहोसके॥

॥३॥ ऋजुं प्रगुणं सूत्रयति तन्त्रयत इति ऋजुसूत्रः । पूर्वान्परान्त्रिकालविषयानतिशय्य वर्तमानकालविषयानादत्ते अतीतानागतयोर्विनष्टानुत्पन्नत्वेन व्यवहाराभावात् । तच्च वर्तमानं समयमात्रं तद्विषयपर्यायमात्रग्राह्योऽयमृजुसूत्रः ॥

| | |
|---|---|
| | पहिले पहिले संग्रहनय और व्यवहारनय दोनो चले जाते है |
| ऋजुम् १ प्रगुणम् १ सूत्रयति T | =सीधे (=ऋजु) और सरल (=प्रगुण ) (विषय वा वस्तु) को सूचित करता है (सूत्रयति) |
| तन्त्रयते T इति* ऋजुसूत्रः १। | =फैलाता है (तन्त्रयते) ऐसा ऋजुसूत्रनयहै (तंत्रयति भी आता है. देखो राजवा० पृ० ६६) |
| त्रिकालविषयान् २। पूर्वान् २। परान् २। | =तीन कालके विषय (अर्थात पर्याय वा भाव) निमें से अतीत–अनागत (विषयों) को |
| अतिशय्य – वर्तमान-काल-विषयान् २।आदत्ते T | =उल्लंघकरि वा छोड़कर विद्यमानकालके विषयोंको (ऋजुसूत्रनय) ग्रहण करता है |
| अतीत-अनागतयोः ६। विनिष्ट– | =क्योंकि भूत और भविष्यत् (विषयो) को (यथासख्य) विनाश होनेसे और |
| अनुत्पन्नत्वेन ३।।। व्यवहार-अभावात् ५। तच्च* | =न उत्पन्न होनेसे व्यवहार नहीं होता है । तात्कालिक (=तच्च-चैद्यकोश पृ० ३०१) |
| वर्तमानम् १।।। समयमात्रम् १।।। तद्-विषय- | =विद्यमान केवल एक समयवर्ती उस (ऋजुसूत्रनय) का विषय |
| पर्यायमात्र-ग्राह्यः १। अयम् १। ऋजुंसूत्रः १। | =पर्यायमात्रका ग्रहण करनेवाला है सो यह ऋजुसूत्रनय है अर्थात् द्रव्यकी पर्याय समय समय में परिणमती (पलटती) रहती है |

सो एक समयवर्ती पर्यायको अर्थपर्याय कहते है । अर्थपर्याय ही ऋजुसूत्रनयका विषय है । ऋजुसूत्रनय वतमान एक समयमात्र की पर्याय को कहता है वा ग्रहण करता है अतीत अनागत समयकी पर्यायको ग्रहण नहीं करता है ॥

(१) ऋजुम् १ —यह ऋजुशब्द त्रिलिंगी है ( ऋज् + कु ) स्त्री लिंग मे विकल्प से ङीप् होता है जेसे ऋज्वी १।। ऋजु १।। ॥ द्वितिया, पुल्लिंग नपुसक लिंग में यहां आया है
(२) प्रगुणम्–यह त्रिलिंगी है ॥ प्रगुणा १॥ रूपस्त्रीलिंगमें है ॥ यहांपर द्वितीया एकवचन पुल्लिंग अथवा नपुसकलिंगमें ऋजु शब्दवत् जानना चाहिये

ननु संव्यवहारलोपप्रसंग इति चेन्नास्य नयस्य विषयमात्रप्रदर्शनं क्रियते । सर्वनयसमूहसाध्यो हि लोकसंव्यवहारः सर्वनयसमूहसाध्यः

| | |
|---|---|
| ननु॥ संव्यवहारलोप-प्रसंगः ;। | =प्रश्न (=ननु) लोकव्यवहार के अभावका प्रसंग आता है अर्थात् लोकमें अतीत अनागत का व्योपार भी प्रवर्तता है सो किस प्रकार चलेगा जो ऋजु सूत्रनय केवल वर्तमान पर्याय मात्र को ही ग्रहण करैगी |
| इति॥ चेत॥ न॥ | =ऐसी शका (=चेत-होने पर उत्तर में कहते हैं कि) (यह बात) नहीं है |
| अस्य;।नयस्य;।विषयमात्र-प्रदर्शनम्;।।।क्रियते | =इस (ऋजुसूत्रनय) का केवल विषय (=विषयमात्र) दिखाया गया है |
| हि॥ लोकसंव्यवहारः ;। सर्वनयसमूहसाध्यः ;। | =क्योंकि (=हि) लोकका व्यवहार वा कार्य सवनयोंके समूह द्वारा साधने योग्य है अर्थात लोक व्यवहार में जिस नयका जो कार्य है उसी नयको काममें लाना चाहिये |

| | |
|---|---|
| (१) ऋजुसूत्रो द्विविधः सूक्ष्मर्जुसूत्रो यथा एक समय-अवस्थायी पर्यायः स्थूलर्जुसूत्रो यथा मनुष्यादि पर्यायास्तदायु. प्रमाणकालं तिष्ठन्ति | =ऋजुसूत्र (नय) दो प्रकार है सूक्ष्म ऋजुसूत्रनय जैसे एक समय तक-=ठहरने वाली पर्याय और स्थूलऋजुसूत्रनय जैसे =मनुष्य आदि पर्याय हैं वे (=तद्) आयुपरिमाणकाल तक रहती हैं ॥ |

आलाप पद्धतिसे उद्धृत

(‌) जिस प्रकार सूतका गिरना सरल होता है उसी प्रकार जो सरल विषयको सूचित करता है उसका नाम ऋजुसूत्रनय है ॥ यह नय त्रिकाल सवधी विषयोंमें से वर्तमान कालीन विषयोंको ग्रहण करता है क्योंकि जो पर्याय बीत चुकी अथवा जो पर्याय अभी उपस्थित नहीं हुई आगे जाकर उपस्थित होगी उन दोनों पर्यायोंसे व्यवहार नहीं चल सकता है इसलिये शुद्ध एक समय मात्र ही ऋजुसूत्र नयका विषय माना गया है ॥ ऋजुसूत्र नयके कुछ अच्छे अच्छे उदाहरण पेस हैं कि (क) 'कषायो भैषज्य' काढा औषध है यहा पर जिन पदार्थोंका काढा है उन पदार्थोंका रस निकाल कर जिस समय साक्षात् औषध स्वरूप काढा बन जाता है वही शुद्ध वर्तमान कालीन एक समयवर्ती ऋजुसूत्रनयका विषय है किन्तु पहिले ही पहिले जिसका रस अभी तक प्रगट नहीं हुआ आगे जाकर प्रगट होने वाला है अत जो साक्षात् औषध नहीं है वह ऋजुसूत्रनयका विषय नहीं है क्योंकि वह वर्तमान एक समयवर्ती नहीं-भविष्यत् कालकी अपेक्षा रखता है ॥

(ख) ऋजुसूत्र नय का विषय प्रस्थ भी है परतु जिस समय अन्न आदि पदार्थ सेर माप द्वारा तुल रहा है उसी समय प्रस्थ ऋजुसूत्र नय का विषय हो सकता है परन्तु जिस मे धान्य तुलचुका अथवा आगे जाकर तुलेगा वह ऋजुसूत्र नय का विषय नहीं हो सकता क्योंकि जो तुल चुका वह भूतकाल का विषय है जो आगे तुलैगा वह भविष्यत् कालका विषय है भूतकाल की पर्याय और भविष्यत् कालकी पर्याय ऋजुसूत्र नयका विषय है नहीं किन्तु वर्तमानकाल की एक समय वर्ती पर्याय ही उसका विषय है इसलिये भूतकाल वा भविष्यत् काल की अपेक्षा होनेवाला प्रस्थरूप ऋजुसूत्र नयका विषय होना असभव है ॥

(ग) कुमकारका अभाव ऋजुसूत्र नयका विषय है क्योंकि कुमको करने वाला कुमकार कहा जाता है जिस समय कुंमकार पुरुष कुम-घड़ा न बनाकर उसकी शिविक छत्रक आदि पर्याय बना रहा है उस समय वह ऋजुसूत्र नयकी अपेक्षा घड़ेका बनाने वाला नहीं कहा जा सका क्योंकि शिविक छत्रक आदि पर्यायोंके आगे जाकर घट पर्याय बनने वाली है इसीलिये भविष्यत् कालका विषय है वर्तमान काल का नहीं एव जिस समय वह घड़ा बना रहा है उस समय घट की उत्पत्ति उसके विशेष अवयवोंसे हो रही है और वही शुद्ध वर्तमान काल ऋजुसूत्र नयका विषय है किन्तु उस समय कुभकार कुछ नहीं कर रहा है इसलिये ऋजुसूत्र नयका विषय कुभकार नहीं हो सका किन्तु कुमकार का अभाव उसका विषय है। तथा —

(घ) कोइ पुरुष कहीं से आकर बैठा है किसी दूसरे ने पूछा — कहो भाई कहा से आ रहे हो ? उस समय उसका यह कहना कि कहींसे नहीं आरहा हू क्योंकि उस समय सर्वथा गमन क्रिया का अभाव है इसलिये शुद्धवर्तमान की अपेक्षा 'इस समय कहींसे नहीं आ रहाहू' यह ऋजुसूत्र नयका विषय है ॥

(ङ) किसी बैठे आदमी को देखकर यह पूछना कि भाई। इस समय तुम किस स्थान पर हो ? उस समय वर्तमान में वह जितने जितने आकाशके प्रदेशों में विद्यमान है उतने ही प्रदेशोंका नाम लेकर कहै कि मैं यहां पर हू, किसी पुरी, ग्राम, घर आदिका नाम नहीं ले, यह शुद्ध वर्तमान कालकी अपेक्षा कथन होनेसे ऋजुसूत्रनय का विषय है। अथवा उस समय जितने आत्मदेशोंके आकारमें उसका रहना हो उतने ही प्रमाण आत्म प्रदेशों का उल्लेख कर वह यह कहे कि मै यहा पर हू वह ऋजुसूत्र नयका विषय है क्योंकि उसकी स्थिति का शुद्ध वर्तमान समयमें यही आकार है, अन्य नहीं ॥

॥ ४ ॥ लिङ्गसंख्यासाधनादिव्यभिचारनिवृत्तिपरः शब्दनयः ॥ तत्र लिङ्गव्यभिचारः — पुष्यस्तारका नक्षत्रमिति ॥ संख्याव्यभिचारः — जलमापो वर्षा ऋतु

लिङ्ग-सख्या-साधन-आदि-व्यभिचार-निवृत्ति- =लिङ्ग, वचन (=सख्या) साधनादि अन्याय वा दोषोंके (=व्यभिचार) दूर करनेमें (=निवृत्ति)
परः १। शब्दनयः १। =लगा हुआ (=परः) वा तत्पर (=परः) है सो शब्दनय है अर्थात् लिग, वचन, साधन, कारक काल, उपग्रह 'आदि व्यवहारनयसे माना हुआ दोष है उसके दूर करनेको यह शब्दनय है'। पुल्लिग स्त्रीलिंग और नपुंमक लिगके भेदसे लिग तीन प्रकार है। एकवचन, द्विवचन और बहुवचनसे सख्या तीन प्रकार है ॥ साधनका अर्थ (पद्म चन्द्र कोश पृष्ठ ४१९ और वैद्य सस्कृतागल कोप पृष्ठ ७७१ के अनुमार) करण तृतीया विभक्ति का है परंतु यहां पर ( तत्त्वार्थ राजवार्तिक पृष्ठ ६७ और श्लोक वार्तिक पृष्ठ २७३ और सर्वार्थसिद्धि वृत्तिके अनुसार ) प्रथम पुरुष, मध्यम पुरुष और उत्तम पुरुष अथवा युष्मद् और अस्मद् शब्द साधन माने गये है। साधन व्यभिचार को पुरुष व्यभिचार भी कहते है वा मानते है जैसा कि आगे जाकर ( टिप्पणी सख्या दो पृष्ठ ५१८ से ५२१ तक में ) सिद्ध करेंगे कारक संस्कृतमें कर्त्ता, कर्म, करण, संप्रदान, अपादान, अधिकरण माने है सवधको कारक नहीं माना है क्योंकि सज्ञा और क्रियामें परस्पर यह किसी प्रकारके संबंधका प्रादुर्भाव नहीं करता है। भूतकाल, भविष्यतकाल, वर्तमानकाल ये तीन काल है "उपग्रह का अर्थ परस्मैपद वा आत्मनेपद है परस्मैपदके स्थानमें आत्मनेपद कह देना और आत्मनेपदके स्थानमें परस्मैपद कह देना उपग्रह व्यभिचार है "उपग्रह" व्यभिचार "कहिये उपसर्ग व्यभिचार है" पं० पन्नालालजी दूनी० अनुवादित तत्त्वार्थ राजवार्तिक पृष्ठ २६४ और पं० गजाधर लालजी अनुवादित तत्त्वार्थ राजवार्तिक मुद्रित पृष्ठ ४८० की टिप्पणी देखो।

तत्र* लिंग व्यभिचारः १। पुष्यः १। तारका १॥ =तहां लिंगदूषणः—(जैसे) पुष्य पुल्लिंग है उसको तारका स्त्रीलिंग
नक्षत्रम् १॥ इति*; संख्याव्यभिचारः १। =(वा) नक्षत्र नपुंमकलिंग ऐसा कहना। वचन दूषणः—(जैसे)
जलम् १। आपसं १॥ वर्षाः १॥ ऋतुः १। =जलम् एकवचन को आप् बहुवचन वर्षा बहुवचन को ऋतु एकवचन

(१) "स च लिंगसख्यासाधनादि व्यभिचार निवृत्त पर." तत्त्वार्थराजवार्तिक पृष्ठ ६७ ॥ स = शब्दनय। सर्वार्थसिद्धि की परिभाषा से यह परिभाषा शब्दश. मिलती है (२) वर्षा.' स्त्रीलिंग, नित्य बहुवचन है (३) आपस्—'आपस्' शब्द प्रथमा बहुवचन स्त्रीलिंग अप् शब्दका है। 'अप्' शब्द भी सदा बहुवचन और स्त्रीलिंग होता है ( वैद्य सस्कृताङ्गल कोप पृष्ठ ३५, पद्मचन्द्रकोश पृष्ठ २० ) ॥ 'आपः स्त्री' इत्यमरः ॥ 'तत्र आप'

एटानिवासी जगत्रूपसहाय वकीलकृत पदच्छेद और विभक्त्यर्थ सहित सर्वार्थसिद्धिका शब्दशः हिंदी अनुवाद । अध्याय १ सूत्र ३३

## आम्रा वनं वरणा नगरमिति ॥ कारकव्यभिचारः सेना पर्वतमधिवसति ॥ साधनव्यभिचारः पुरुषव्यभिचारः

आम्राः ;। वनम् ;॥ =आम्रा (=आमके वृक्ष) बहुवचनको वनम एकवचन (कहना और)

वरणाः ;। नगरम् '॥ इति* =वरणा (प्राकार वा कोट) बहुवचनको नगर एकवचन ऐसे (कहना)

कारकव्यभिचारः;। सेना;॥ पर्वतम्;। अधिवसति=कारक व्यभिचारः—जैसे सेना पर्वतको (=पर्वतमें वा पर्वत पर) वसे है

साधनव्यभिचारः ;। पुरुषव्यभिचारः ;। ="साधनव्यभिचार ताकू पुरुषव्यभिचार भी कहिये" प० जय० वचनिका पृष्ठ २०३

(=आपस) "स्त्रियाम् बहुत्वे च 'नित्यम्'" तहां 'आपस्' शब्द स्त्रीलिंगमें और बहुवचन में सर्वत्र आता है ॥ इस अप् शब्द का एकवचन और द्विवचन नहीं होते हैं इसकी सब विभक्तिया बहुवचन में ऐसे हैं कि आप (=आपस् प्रथमा विभक्ति), अप (द्वितिया विभक्ति); अद्भिः (तृ०वि०); अद्भ्यः (च०वि०), अद्भ्यः (प० व०); अपाम (ष०वि०); अप्सु (स०वि० ॥

(१) कारक व्यभिचारका अन्य उदाहरण तत्वार्थ श्लोक वार्तिक पृष्ठ २८३ में इस प्रकार दिया है "तथा करोति क्रियते इति कारकयो. कर्तृकर्मणोर्भेदेऽप्यभिन्नमर्थत एवाद्रियते। स एव करोति किंचित् स एव क्रियते केनचिदिति प्रतीतेरिति तदपि न श्रेय परीक्षायां। देवदत्त. कट करोतीत्यत्रापि कर्तृकर्मणोर्देवदत्त कटयोरभेद प्रसगात ॥"

तथा* करोतिT क्रियतेT इति* कारकयो ;॥ कर्तृकर्मणोः;॥ =और करोति (=करता है) क्रियते (=किया जाता है) ऐसे कर्ता और कर्म कारकोंमें

भेदे;। अपि* अभिन्नम् ;॥ अर्थत.* एव* आद्रियतेT =भेद होनेपर भी अभिन्न अर्थसे ही (व्याकरणो द्वारा) आदर किये जाते हैं अर्थात् करोति कर्तामें प्रत्यय है और क्रियते यह कर्ममें प्रत्यय है इन कर्ता और कर्म कारकोंमें भेद है तो भी व्याकरण वाले उनको एक मानकर कहवेहैं कि

सः;।* एव* करोतिT किंचित्* स. एव* क्रियतेT केनचित्* इति=वो ही कुछ करता है और वो ही किसीसे (=केनचित्) किया जाता है ऐसी ॥

प्रतीतेः ;॥ इति* =क्योंकि (समारम) ऐसी प्रतीति है ॥ (इसलिये कर्ता कर्म दोनो एक ही हैं। परस्पर एक दूसरेकी पर्याय हो सकते हैं ऐसे कारक दोष जाता रहता है)

तद्;॥ अपि* न* श्रेयस् ;॥ परीक्षायाम् ;॥ =तो भी परीक्षा करने पर (यह) श्रेष्ठ नहींहै। (यदि कर्त्ता कर्मका अभेद मानें तो)

देवदत्तः ; कट ;। करोतिT इति* अत्र* अपि* ='देवदत्त कट करोति' देवदत्त चटाई बनाता है ऐसे यहां पर भी

कर्तृ-कर्मणोः ;॥ देवदत्त कटयोः ;। अभेद-प्रसगात् ;। =कर्ता देवदत्त और कर्म चटाई मे अभेदका वा एकत का सयाग आता है (अत कर्ता कर्मको एक मानकर कारक दोषको दूरकरना बाधित और अयुक्त है)

(२) इस टिप्पणीसे हमको यह बात सिद्ध करनी है कि साधन व्यभिचारको और पुरुष व्यभिचारको एक ही माना है और तत्वार्थ राजवार्तिक

अर्थात पुरुष दूषण यह कि उत्तम पुरुष के स्थानमें मध्यम पुरुष लाना,

तथा तत्त्वार्थ श्लोक वार्तिक के कर्त्ताओं का मत पूज्यपाद स्वामीसे मिलता है न कि साधन व्यभिचार को कारक व्यभिचार माना है जैसाकि औरोंका भ्रम है॥ इस सर्वार्थसिद्धिवृत्तिके दो सस्करण मुद्रित हुये हैं प्रथम आवृत्तिमें छापे की इतनी अशुद्धियां हैं कि दो वार शुद्धयशुद्ध पत्र देने पर भी बहुतसी अशुद्धियां रह गई है जिनको हमने शुद्ध करके अनुवाद शब्दश किया है और स्थान स्थान पर उनका उल्लेख भी किया है॥ दोनों आवृत्तियों का क्रमसे पाठ ऐसे हैं कि "सख्याव्यभिचार —जलमापो वर्षा ऋतुराम्रा वनमिति॥ वरणा नगर साधन व्यभिचार॥ कारक व्यभिचार.—सेना पर्वतमधिवसति॥ पुरुष व्यभिचार – एहि • " इत्यादि पृष्ठ १३८॥ "सख्याव्यभिचार—जलमापो वर्षा ऋतुराम्रा वन वरणा नगरमिति॥ साधन व्यभिचार — (कारक व्यभिचार) सेना पर्वतमधिवसति॥ पुरुष व्यभिचार –एहि मन्ये रथेन यास्यसि, न हि यास्यसि, यातस्ते पितेति"॥ उपर्युक्त दोनो पाठों की तुलना करने से ज्ञात होताहै कि प्रथम सस्करणमें "वनमिति॥ वरणा नगर" अशुद्ध था उसको द्वितीय संस्करणमें "वनं वरणा नगरमिति" करके इतना पाठ शुद्ध कर दिया। परतु पश्चात् 'साधन व्यभिचार' वाक्य लिख कर "(कारक व्यभिचारः)" उसके निकट कोष्टकमें कर दिया, यह ठीक नहीं किया, 'सेना पर्वतमधिवसति' वचनके पश्चात् और "पुरुष व्यभिचारः" के प्रथम "साधन व्यभिचारः" लिखना ठीक होता जैसा कि हमने वृत्तिका पाठ पृष्ठ ५१८में लिखा है। क्योंकि ( ) प० जयचदजीने वचनिका पृष्ठ २०३ मे यह उल्लेख किया है "बहुरि साधन व्यभिचार ताकू पुरुष व्यभिचार भी कहिये—एहि मन्ये रथेन यास्यसि। नहि यास्यसि न यातस्ते पिता" ऐसा ही लेख हस्त लिखित वचनिका में है॥ दूसरा हेतु यहहै कि 'साधन' का अर्थ तत्त्वार्थ राजवार्तिकके तथा तत्त्वार्थ श्लोकवार्तिक के कर्ताओने अस्मद्–युष्मद्, प्रथम पुरुष, मध्यम पुरुष और उत्तम पुरुष ऐसा लिया है और 'अन्य' वैयाकरणो ने 'साधन" का अर्थ करण कारक वा तृतीया विभक्ति लिया है (देखो वैद्यकोश पृष्ठ ७७१ पद्म० कोश पृष्ठ ४१९) और कारक छह (कर्ता-कर्म-करण-सप्रदान-अपादान-अधिकरण) हैं इसलिए साधन कारक व्यभिचार, करण कारक व्यभिचार हो सकते हैं। परतु 'सेना पर्वतमधिवसति" (=सेना पर्वत को वसना है) इस उदाहरण में साधन कारक व्यभिचार नहीं है वरन अधिकरण कारक के स्थानमें कर्म कारक है ऐसा व्यभिचार है अर्थात् जहा छठा कारक (अधिकरण कारक) का प्रयोग होना था वहां द्वितीय कारक वा कर्मकारक का प्रयोग किया है भावार्थ ऐसा है कि "सेना पर्वतेऽधिवसति" (=सेना पर्वतमें वसती है के स्थान में "सेना पर्वतमधिवसति" ऐसा है॥ यदि करण कारक व्यभिचार वा साधन कारक व्यभिचार का उपयुक्त उदाहरण होता तो हम एक प्रकार से इस बात को मान लेते कि "साधन व्यभिचार —(कारक व्यभिचारः)" एक है क्योंकि साधन व्यभिचार कारक व्यभिचारोंमे से एक है इस अवस्था में

और मध्यम पुरुष के स्थान में उत्तम पुरुष लाना, अस्मद् (=मैं) के स्थान में युष्मद् लाना और युष्मद् ( =तू ) के स्थानमें अस्मद् लाना (जैसा कि नीचे के दृष्टान्तसे ज्ञात हैं )

साधनकारकव्यभिचारः—(साधनकारकव्यभिचार) ये दोनों वाक्य, वाक्यशेष पूरा कर देने से अर्थात् 'साधन व्यभिचारमें कारक शब्द जोड़ने से और कारक व्यभिचारमें साधन शब्द लगानेसे एक होजाते हैं ॥ परन्तु उक्त उदाहरण ( सेनापर्वत मधिवसति)में तो साधनकारक व्यभिचारका कुछ भी अंश नहीं है ॥ हमारी समझमें साधनकारक व्यभिचारके दो अर्थ हैं ( ) साधन (तृतीया करण) कारक द्वारा जो दोष उत्पन्न हो सो साधन व्यभिचार है अर्थात अन्य कारकका प्रयोग होना ठीक होता उसके स्थानमें करण कारक (=तृतीया विभक्तिका) प्रयोग पाया जाना। ( ) साधन कारकमें क ) दोष अर्थात् करण कारक (=तृतीया विभक्ति) के स्थानमें अन्य कारकका प्रयोग पाया जाना सो साधनकारक व्यभिचार या करण कारक व्यभिचार हो सकता है ॥ इसलिए हमारी समझमें संस्था द्वारा प्रकाशित तत्त्वार्थराजवार्तिकके अनुवाद पृष्ठ ९७८ के नीचे जो निम्न टिप्पणी दी है वह असावधानीसे लिखी है "१ सर्वार्थसिद्धिमें साधनव्यभिचारः ( कारकव्यभिचार. ) सेनापर्वतमधिवसति। पुरुषव्यभिचार एहि मन्ये रथेन यास्यसि नहि यास्यसि यातस्ते पिता. अर्थात् साधनका अर्थ कारक माना है और साधन व्यभिचार सेना पर्वत में रहती है यह उदाहरण दिया है। पुरुषव्यभिचार एक भिन्न व्यभिचार माना है और उसका एहि 'मन्ये रथेनत्यादि उदाहरण दिया है" ॥

सर्वार्थसिद्धिवृत्ति, तत्त्वार्थ राजवार्तिक, तत्त्वार्थ श्लोकवार्तिक, जयचदजी कृत वचनिका और अर्थ प्रकाशिका में जिस क्रमसे उक्त व्यभिचारोंके नाम दिये हैं उसी क्रमसे उनकी भिन्न भिन्न व्याख्या की है और क्रमानुसार ही उदाहरण दिये हैं इससे यह बात झलकती है कि "कारकव्यभिचारः सेनापर्वतमधिवसति ॥" इस वाक्यका स्थान "एहि मन्ये रथेन यास्यसि न हि यास्यसि यातस्ते पितेति" के पश्चात् होना चाहिये और "कालव्यभिचार" इत्यादि वाक्यके पहिले होना चाहिये अर्थात् "कारक व्यभिचारः- सेना पर्वतमधिवसति ॥ साधनव्यभिचारः, पुरुषव्यभिचारः—एहि मन्ये रथेन यास्यसि न हि यास्यसि यातस्ते पितेति ॥ कालव्यभिचार." इतने लेखके स्थानमें 'कारकव्यभिचार.- सेना पर्वतमधिवसति" इस इतने लेखके स्थानको परिवर्तन करते हुये ऐसा पाठ होना चाहिये "साधन व्यभिचार. पुरुषव्यभिचार-एहि मन्ये रथेन यास्यसि न हि यास्यसि यातस्ते पितेति ॥ कारकव्यभिचार.- सेना पर्वतमधिवसति ॥ कालव्यभिचार, इत्यादि" क्योंकि सर्वार्थसिद्धिमें "लिङ्गसंख्यासाधनादिव्यभिचार निवृत्तिपर." ऐसी परिभाषा 'शब्दनय' की दी है। इसके 'आदि' शब्दमें कारकव्यभिचार कालव्यभिचार और उपग्रह व्यभिचार गर्भित हैं ॥

उक्त शब्दनय की परिभाषा के क्रमानुकूल प्रथम लिंगव्यभिचार को उदाहरण सहित कहा, पश्चात् संख्याव्यभिचार को दृष्टान्त सहित कहा तत्पश्चात् साधनव्यभिचार क्रमानुकूल अवश्य ही कहना चाहिये। यह बात कितनी क्रम विरुद्ध है कि लिंगव्यभिचार और संख्याव्यभिचार को कहकर और साधनव्यभिचार को छोड कर "आदि" शब्द में अन्तर्गत व्यभिचारोंमेंसे कारकव्यभिचार को ग्रहण करना, पश्चात् "आदि" शब्द में अन्तर्गत कालव्यभिचार और उपग्रहव्यभिचार को भी छोड कर फिर साधनव्यभिचार का कथन आरम्भ कर देना। "आदि" शब्द में अन्तर्गत व्यभिचारों को स्पष्ट कहे हुये व्यभिचारों से पीछे ही कहना पड़ता है क्योंकि सभव है कि आदि शब्द में कारक व्यभिचार कालव्यभिचार और उपग्रहव्यभिचार के अतिरिक्त अन्य अन्य व्यभिचार भी समिलित हों जैसा कि तत्वार्थ राजवार्तिक पृष्ठ ६७, ६८ में "आदि" शब्द करि कालव्यभिचार और उपग्रहव्यभिचार को लेते हुए 'एवमादयोः व्यभिचारा अयुक्ता" (=ऐसे काल उपग्रह आदिक व्यभिचार अयुक्त हैं) कथन किया है। ( ) उपर्युक्त वार्तिक के पृष्ठ ६७, ६८ में लिंगसंख्या साधनादि" वाक्य के पीछे क्रमसे लिंगव्यभिचार, संख्याव्यभिचार, साधन व्यभिचार का कथन दृष्टान्तों सहित किया है और "आदि" शब्द में कालव्यभिचार और उपग्रहव्यभिचार को उदाहरणों सहित निर्देश कर प्रकट किया है कि ऐसे 'आदि' शब्द में और और व्यभिचार भी हैं वे सर्व अयुक्त हैं। तत्त्वार्थश्लोकवार्तिक पृष्ठ २७२, २७३ में "कालकारक लिंगसंख्या-साधनोपग्रहभेदाद्भिन्नमर्थं शपतीति शब्दो नय" यह वाक्य देकर इसही क्रम से शब्द नय की अपेक्षा से इन सबका कथन उदाहरणों और तर्क वितर्क सहित दिया है। यही क्रम तत्त्वार्थराजवार्तिक के दोनों अनुवादकों ने ग्रहण कियाहै॥ प० गजाधरजी ने २७२, २७३ उक्त पृष्ठों का अनुवाद दिया है उसमें भी यही क्रम रक्खा है (देखो पृष्ठ ४८३ से ४८८ तक)॥ प० जयचन्द जी ने वचनिका पृष्ठ २०२ से २०५ तक में लिंगव्यभिचार, संख्याव्यभिचार, "साधनव्यभिचार ताकू पुरुष व्यभिचार भी कहिये "कालव्यभिचार, उपग्रहव्यभिचार कारक व्यभिचार इस क्रम से उक्त व्यभिचार देकर उनकी व्याख्या उदाहरणों सहित अनुक्रम से की है॥ प० सदासुख जी ने अर्थ प्रकाशिका पृष्ठ ८४, ८५ में प० जयचन्द जी के सदृश उक्त व्यभिचारों का उदाहरण सहित उल्लेख किया है परन्तु उनने कारकव्यभिचारका कथन छोडदिया है। पृष्ठ ४८० से प० पन्नालाल न्यायदिवाकर लिंग संख्या के व्यभिचारों के पीछे 'साधनव्यभिचार याकू पुरुषव्यभिचार भी कहिये इसका कथन करते हैं फिर कालव्यभिचार इत्यादिका। हमने पाठ तो सर्वार्थसिद्धिवृत्तिका शुद्ध कर दिया है परन्तु कारकव्यभिचार को संख्याव्यभिचार और साधनव्यभिचार के (=पुरुष व्यभिचार के) मध्य में ही रक्खा है क्योंकि हमारे निकट कोई ऐसी प्राचीन प्रति नहीं है जिसके आधार पर हम 'कारकव्यभिचार' को 'साधन व्यभिचार (=पुरुष व्यभिचार) के पश्चात् रक्खें॥ विचार में आया वही लिखा आगे पाठक महोदय भूल चूक सम्हार लेवें॥

## (२)एहि मन्ये रथेन यास्यसि, न हि यास्यसि, यातस्ते पितेति(१) ॥

एहि T मन्ये T रथेन ३। यास्यसि T =(तू) आउ, (मैं) मानता हूं वा समझता हूं, (तू) रथ (चढ़) करि जायगा,(सो)
न*हि * यास्यसि T यातः १। ते ६।पिता १।इति =(तू) नहीं जायगा, इस प्रकार (=इति) तेरा पिता (चला) गया ॥

(सभ्य शब्दों में उक्त वाक्य का अनुवाद ऐसे होगा कि) तुम आओ मैं मानता हूं वा समझता हूं तुम रथ चढ़ करि जावोगे सो नहीं जावोगे, इस प्रकार (तो) तुम्हारे पिता चले गये ॥ उपर्युक्त संस्कृतवाक्य में और तदानुसार शब्दार्थ हिंदी अनुवाद में भी 'एमि' उत्तम पुरुष एक वचन के स्थान में "एहि" मध्यम पुरुष एकवचन लाया गया है। "मन्यसे" मध्यम पुरुष एक वचन के स्थान में "मन्ये" उत्तम पुरुष एकवचन लाया गया है और "यास्यामि" उत्तम पुरुष एकवचन के स्थान में "यास्यसि" मध्यम पुरुष एकवचन लाया गया है ॥ (मैं) के स्थान में "तू" और "तू" के स्थान में "मैं" फिर 'मैं' के स्थान में 'तू' लाया गया है हिन्दी अनुवाद में इन तीनों को मिलाके ऐसे साधन वा पुरुष व्यभिचार हुआ।

(१) इस वाक्य का पाठ सर्वार्थसिद्धि की दोनों आवृत्तियों में, तत्वार्थराजवार्तिक तथा राजवार्तिक दोनों अनुवादों में एकसा है ॥ श्लोकवार्तिक में एक 'स' अधिक है और 'पितेति' वाक्य की सन्धि नहीं की 'पिता इति' ऐसे रूप में है अर्थात् "एहि मन्ये रथेन यास्यसि न हि यास्यसि स यातस्ते पिता इति" ऐसा पाठ है ॥ प० जयचन्द जी की वचनिकामें "न" अधिक है और 'इति' नहीं है, अर्थात् 'एहि मन्ये रथेन यास्यसि, नहि यास्यसि, न यातस्ते पिता" है ॥

(२) "एहि" अदादि द्वितीय गण के इ या ई गमन अर्थवाली धातु से लोट लकार या आज्ञाद्योतक क्रिया के मध्यम पुरुषका एकवचन रूप है इसका अर्थ "एहि कहिये तू आहु" (=तू आउ) पद्मा० दूनीवाले पृष्ट २६४ 'एहि त्वमागच्छ' (=तू आउ) सर्वार्थ प्र० संस्करण पृ० १३८ टिप्पणी, द्वितीय आवृत्ति पृ० ८० टिप्पणी ॥ "एहि मन्ये रथेन यास्यसि न हि यास्यसि यातस्ते पिता। अर्थात् जाओ मैं ऐसा समझता हूं कि तुम रथसे जाओगे परन्तु अब न जाओगे तुम्हारा पिता चलागया। इस वाक्य के शब्दोंका अर्थ तो यह होता है। प०गजाधरलालजी अनुवादित तत्त्वार्थराजवार्तिक पृ० ४७८ ॥अब हमको यह बात निश्चय करनाहै कि "एहि"वाक्य का अर्थ कौनसा ठीक है अर्थात् 'तू आउ' अथवा तू 'जाओ'॥

() इ भ्वादि प्रथम गण परस्मैपद और आत्मने पद का धातु 'जाना' अर्थ में आता है ॥ इ की गुणनता ए है अ विकरण जोड़कर = अय् + अ बनता है पश्चात् ति-ते अन्य पुरुष, एकवचन, वर्तमान कालके परस्मैपद या आत्मनेपदका प्रत्यय क्रमसे लगाकर अयति, अयते =जाता है बने।

() इ और ई भ्वादि प्रथम, अदादि द्वितीय, दिवादि चतुर्थ गणों में भिन्न भिन्न अर्थ लिये हुये आते हैं उन सर्व का छोड़ कर यहां पर इ-ई अदादिगण के जाना या गमन अर्थ में आये हैं (वैयकाश १५,१७ पृ०)अङ्ग के अन्त का स्वर और अङ्ग के उपान्तकहृस्व स्वरके पितसंज्ञक

हिंदी अनुवाद में यदि उक्त पुरुष दूषण हम दूर करदें तो भी हंसीका प्रसंग बना रहेगा जैसे मैं जाताहूं तू समझता है "मैरथ चढ़ करि जाऊगा" तू रथ चढ़ करि नहीं जावेगा, तेरा बाप (दादा भी कभी) ऐसे गया है ? भावार्थ जो महत्व का कार्य तेरे बाप दादा से नहीं हुआ है तुझ से कैसे हो सकता है कदापि नहीं हो सक्ता है ॥ परन्तु संस्कृत में यदि हम शब्द नयके अनुकूल पुरुष दूषण दूर कर के "एमि मन्यसे रथेन यास्यामि नहि यास्यसि यातस्ते पितेति" करदें तौ प्रहास जाता रहेगा और सीधा साधारण संस्कृत वाक्य का यह अर्थ हो जावेगा ॥ जैसे किसी वहुत बूढ़े मनुष्य को कोई बच्चा मिला और दोनों को किसी वरात में जाना है तो उक्त वृद्ध पुरुष कहता है। ( बच्चे तू मेरे साथ चलता है तो चल ) 'मैं ( तो ) जाता हूं तू समझता है 'मैं रथ चढ़ करि जाऊगा' ( सो अब ) तू ( रथ चढ़ करि ) नहीं जावेगा। ( क्योंकि तू तो अभी ग्राम से आया है, घर भी नहीं पहुंचा है इससे तुझको जानकारी नहीं है कि जो रथ वस्तुतः तेरे घरमें था उस पर तो ) तेरा पिता ( चढ़ कर वरात को )

( मि सि ति। अम्-स्-त्। आनि-आव-आम-तु परस्मैपदी और ऐ-आवहै-आम है। आत्मनेपदी ) प्रत्यय के पहिले गुण संज्ञक आदेश
हो जाता है परन्तु शेष ङित् संज्ञक प्रत्यय वस्-थस्-तस् हि-तम्-ताम्-त-अन्तु इत्यादि के पहिले गुण संज्ञा नहीं होती
(धातुचन्द्रिका पृष्ठ७२)इसलिये इ—ई धातुओं का मि,पित् संज्ञक प्रत्यय के पहिले गुण संज्ञा होकर ए—ए ऐसा रूप बना। अदादि द्वितीय
गण के धातु के साथ कोई विकरण नहीं लगता है इसलिये पुरुषगत प्रत्यय धातुओं के साथ तत्क्षण लगाये जाते हैं॥ एमि—इ धातु का
और एमि ( हो ) ई धातु का उत्तम पुरुष एक वचन, परस्मैपद, वर्तमान काल की क्रिया का रूप हुआ, जिस एमि' का अर्थ है (मैं) जाता हूं
जोकि जब हम एहि के स्थान में एमि करेंगे तब यह अर्थ काम देगा॥ हि प्रत्यय ङित् संज्ञक है और वह मध्यम पुरुष एक वचन
परस्मैपद, लोट या आज्ञा द्योतक क्रिया का है इसके पहिले अङ्ग के अंत के स्वर और अङ्ग के उपान्तक ह्रस्व स्वर का गुण संज्ञक आदेश
नहीं होता है इसलिये इ+हि, ई+हि=इहि=तू आउ, ई+हि=तू आउ रूप बने और अर्थ हुआ॥ (देखो धातु चन्द्रिका पृष्ठ ७६) ॥ अब
प्रश्न यह है कि इन इहि-ईहि रूपों का एहि कैसे बना और क्या अर्थ होगा॥ आङ् उपसर्ग के कई अर्थ होते हुये अब आङ् (=आ) उन
क्रियाओं के पहिले आता है जो हलन-चलन-ग्रहण करने इत्यादि अर्थों की द्योतक होती हैं तो उनका अर्थ विपरीत हो जाता है जैसे
गम्=जाना, आगम्=आना॥ इसी प्रकार आ+इ, आ+ई का आद्गुण सू० ( ६-१-८७ ) से ए-ए रूप बने क्योंकि इ-ई की गुण संज्ञा
ए है इसमें उपर्युक्त ही प्रत्यय लगाने से एहि-एहि रूप बने। इसलिये 'तू आउ' यह अर्थ हुआ। इससे हमने अनुवाद में तू जाओ अर्थ न
लिखकर एहि का अर्थ तू आउ अथवा तुम आओ ऐसा किया है॥

-चला गया है ॥ श्रीयुत श्रीश्चन्द्र अनुवादित अष्टाध्यायी पृष्ठ २११ देखो ॥ "एहि मन्ये (१) रथेन यास्यसि, न हि यास्यसि, -यातस्ते पितेति" ॥ यह संस्कृत वाक्य हंसी में कहा गया है ॥ वह व्याकरण और व्यवहार नय दोनों के अनुकूल शुद्ध है और लोक व्यवहार में ऐसा प्रयोग होता है और वह ठीक समझा जाता है परन्तु शब्द नय की प्रधानता से उक्त संस्कृत वाक्य का प्रयोग ठीक नहीं है, अयुक्त है दूषित है व्यवहारनय और व्याकरण से वह भले ही ठीक हो। यहां पर तौ शब्द नय का प्रकरण है इस से हम उसको दूषित मानते हैं।

(१) हमको इस टिप्पणी में इस बात को सिद्ध करना है कि पाणिनीयकृत अष्टाध्यायी और जैनेन्द्र व्याकरण के भी अनुसार और व्यवहार-नय से भी "एहि मन्ये रथेन यास्यसि, न हि यास्यसि, यातस्ते पितेति" यह वाक्य ठीक है और यदि शब्द नय के अनुकूल "मन्ये" उत्तम पुरुष के स्थान में 'मन्यसे' मध्यम पुरुष कर दिया जावै और 'यास्यसि' मध्यम पुरुष के स्थान में 'यास्यामि' उत्तम पुरुष करदिया जावै तौ उक्त वाक्य का सीधा सादा साधारण अर्थ होजावैगा और उपहास वा परिहास का प्रसग जाता रहैगा. परन्तु शब्द नय से जिसको हम यहा पर प्रधान मानते हैं उक्त वाक्य ठीक नहीं है व्याकरण और व्यवहार नय कुछ भी सिद्ध क्यों न करता हो॥ प्रथम हम अष्टाध्यायी के सूत्र का उल्लेख करते हैं। "प्रहासे च मन्योपपदे मन्यते रुत्तम एकवच्च" १।४।१०६ ॥ =प्रहासे ७। च॰मन्य-उपपदे ७।॥ धातो ५। (सूत्र ८० से लिया है) मध्यम १। (१०५ वां सूत्र से लिया है) (मन्यति को) मन्यते. ५ उत्तम. १। एकवत्॰ च॰ ॥

प्रहासे ७। च ॰ = और (=च) प्रहास वा हसी (अर्थ) में अर्थात् जब किसी क्रिया के सम्बन्ध में किसी से प्रहास करने का अभिप्राय हो।

मन्योपपदे ७। धातो ५। मध्यम १। = मन्य-उपपद (मन्य धातु जिसके साथ हो ऐसे) धातु से (=धातो = ऐसी धातु के पीछे) मध्यम पुरुष हो अर्थात् जिस धातु के साथ में मन्य (धातु) उपपद रूप में आई हो तो यह प्रकृतिभूत वा विषय भूत धातु अथवा यह क्रियाद्योतक धातु मध्यम पुरुष में लाई जाती है।

मन्यते ५ उत्तम. १ = और मन्य धातु से (=मन्यते -यह मन्यति की पचमी अपादान विभक्ति एकवचन है) उत्तम पुरुष हो।

एकवत्॰ च॰ = वह एकवचन भी (=च)हो ॥ साराश यह है कि जब किसी प्राणी से किसी क्रिया जैसे खाना जाना चले जानाइत्यादि के सम्बन्धमें हसी करना हो और मन्य धातु उक्त विषयभूत क्रियाके पास आवै वा पहिले आवै अथवा प्रथम बोला जाय तौ इस क्रिया के पीछे मध्यम पुरुष का प्रत्यय लाया जायगा, और उक्तमन्य

धातु के पश्चात् प्रथम पुरुष का प्रत्यय लाया जायगा, वह प्रत्यय एक वचन भी (=च) होगा ॥ जैसे— "एवं मन्ये ओदनं भोक्ष्यसे इति; नहि भोक्ष्यसे; भुक्तः सोऽतिथिभिः" इस वाक्यमें 'भुज्' धातु है जिसका अर्थ 'भक्षण करना' है इस 'खाना' क्रिया के संबन्ध में किसी प्राणीसे परिहास या हसी करना है और उक्त वाक्य में मन्य (मन्=समझना, दिवादिगणका य विकरण है) धातु विषयभूत या प्रकरणमें लाई गई 'भुज्' धातुसे पहिले आई है, प्रथम बोली गई है, इसलिये इस 'भुज्' धातु के पश्चात् स्यसे (=भुज्+स्यसे=भोक्+स्यसे=भोक्+ष्यसे=भोक्ष्यसे) मध्यम पुरुषका प्रत्यय लाया गया है और 'मन्य' धातु जो वाक्यका उपपद (=अप्रधान, गौण, अनुगामी) है उसके पीछे इ (=मन्+य, विकरण+इ=मन्ये) उत्तम पुरुष एक वचन प्रत्यय लाया गया ॥ बस यही इस सूत्रका ज्योंका त्यों अर्थ और आशय है ॥ अब इसमें प्रहास यह हुआ मान लीजिये कि एक बृद्ध पुरुष के यहां भात अलग भी नहीं बना है और एक न्यून वयस्क की भात खाने की बहुतही इच्छा है परस्पर उनमें उपहास भी होता रहता है तो वह बुड्ढा पुरुष हंसी में कहता है तू ऐसा समझता है "मैं भात खाऊंगा" तू नहीं खायगा, वह भात तो महमानों द्वारा खा लिया गया" यहां भात खीर इत्यादि कुछ भी विद्यमान नहीं है न था केवल प्रहास और उपहास ही है ॥ ध्यान रहे कि यह हसीरूप अर्थ जब तक ही संस्कृत वाक्य का रहेगा तब तक हम शब्दनयके प्रतिकूल 'मन्ये' धातुमें मध्यम पुरुषके स्थानमें जो उत्तम पुरुष है और भोक्ष्यसे उत्तम पुरुषके स्थान में मध्यम पुरुष है बना रहने दें यदि शब्दनयके अनुसार हम उक्त उदाहरण को ऐसा करदें एवं मन्यसे ओदनं भोक्ष्ये इति; नहि भोक्ष्यसे, भुक्तः सोऽतिथिभिः अर्थात् मन्ये उत्तम पुरुषके स्थान में मन्यसे मध्यम पुरुष करदें और भोक्ष्यसे मध्यम पुरुष के स्थान में भोक्ष्ये उत्तम पुरुष करदें तो हसीका विषय जाता रहेगा और उक्त वाक्यका सीधा साधा साधारण अर्थ होजावेगा अर्थ यह होजावेगा कि उक्त उदाहरणमें जब उस पुरुषके यहां भात यथार्थमें हुआ था और महमान उस भातका सबका सब वास्तविकमें खागये तो यह सच्ची बात बिना किसी हंसीके कह सका है कि ऐसा तू मानता है 'मैं भात खाऊंगा, नहीं खायगा, वह (भात तो) महमान खागये ॥ उक्त सूत्र अन्य प्रकारसे ऐसा भी है प्रहासे मन्य वाचि युष्मन्मन्यतरस्मदेकवच्च" अर्थात् प्रहास (अर्थ) में मन्यवाच (मन्य धातु जिसके वाचन या पठनमें हो ऐसे) धातुसे युष्मद् (मध्यम पुरुष) हो और मन्य धातुसे अस्मद् (उत्तम पुरुष) हो और वह (अस्मद्) एक वचन भी हो ॥

काल्व्यभिचारः—विश्वदृश्वाऽस्य पुत्रो जनिता । भावि कृत्यमासीदिति ॥

कालव्यभिचारः १। विश्वदृश्वा १। पुत्रः १। अस्य ६। जनिता — =कालव्यभिचार ( जैसे ) समस्त लोक को जिसने देखलिया है वा जान लिया है ऐसा =पुत्र इसके उत्पन्न होगा (=जनिता) अर्थात यहां समस्त ब्रह्मांडका देख लेना भविष्यत् कालका कार्य है उसका भूतकालमें होना मान लिया गया है अतः यहां भविष्यत्काल में होनेवाले कार्यके स्थानमें भूतकालमें हुआ कार्य कहदेना कालव्यभिचार है ॥

भावि-कृत्यम् १॥ आसीत् इति — =होनहार (=भाविन्) कार्य ( कृत्यम् ) हुआ ऐसे यहां होनहार कार्य इतनावाक्य आगामी कालका वाचक है और आसीत (=हुआ) यह वाक्य अतीतकालका वाचक है इसलिये यहां अनागत कालमें वा आगे होनेवाले कालमें भूतकालकी (प्रकाशक) विभक्ति वा क्रियाका प्रत्यय लगाया है (=भविष्यत्कालेऽतीतकालविभक्तिः) ॥

क्योंकि संसारमें हम उक्त प्रहासका वाक्यों द्वारा प्रचार वा व्यवहार देखते हैं इसलिये व्यवहारनयसे भी 'एहि मन्ये रथेन' इत्यादि वाक्य ठीक है। अब हम शब्दनयकी प्रधानता मानकर और व्यवहारको गौण करके यह दिखाना चाहते हैं कि यदि युष्मद् मध्यम पुरुषके स्थानमें अस्मद् उत्तम पुरुष करदिया जावे और अस्मद् उत्तम पुरुषके स्थानमें युष्मद् मध्यम पुरुष करदिया जावे तो यह शब्दनयसे ठीक न होगा क्योंकि साधनका भेद रहते भी पदार्थोंको एक माना जावेगा तो 'अहं पचामि त्वं पचसि' (मैं रांधता हूं, तू रांधता है) यहांपर भी युष्मद् अस्मद् रूप साधनोंका भेद है इसलिये यहांपर भी एक मानना पड़ैगा फिर भिन्न भिन्न रूपसे जो दो प्रयोग होते हैं वे न हो सकेंगे अतः साधन व्यभिचारके दूर करनेके लिये जो वैयाकरणोंने समाधान दिया है वह अयुक्त है ॥ (देखो तत्त्वार्थ श्लोक वार्तिक पृष्ठ २७३)

(१) इस वाक्यमें विश्वदृश्वा जो पुत्रका विशेषण है इसके द्वारा भूतकाल प्रगट किया है और द्वितीय वाक्यमें आसीत्, अनद्यतनभूत क्रिया द्वारा अतीतकाल प्रगट किया है ॥ दृश्वा शब्द दृश्वन्‌का प्रथमा विभक्ति एक वचन पुल्लिंग है ॥

(२)जनिता—जन्=उत्पन्न होना, दिवादिगण, आत्मनेपदी, अकर्मक, सेट् धातु है, जन+इ और ता लुट् भविष्यत् काल प्रथम पुरुष, एक वचन आत्मनेपदी क्रियाका प्रत्यय लगानेसे 'जनिता' (=उत्पन्न होगा) यह बना ॥ (३) आसीत्—अस् अदादि द्वितीयगण, अकर्मक, परस्मैपदी, सेट् धातु 'होना' अर्थ में यहां आया है अनद्यतनभूत कालकी क्रियामें 'अ' जोड़ा 'ई' आगम आया, फिर 'त्' प्रथम पुरुष, एक वचन, उक्त भूतकालका परस्मैपद प्रत्यय लगाने से ( अ+अस्+ई+त् ) = आसीत् (=हुआ) बना ॥

काल व्यभिचारके दोनों उदाहरण व्याकरण और व्यवहारनय से ठीकहैं परंतु शब्दनयसे दूषित हैं जैसाकि तत्त्वार्थ श्लोक

ये ।। हि॥ वैयाकरणा. व्यवहारनय-अनुरोधेन ।।। =ये व्याकरणवाले व्यवहारनयके अनुसरणमें '(पाणिनीय अष्टाध्यायी ३-४-१)

'धातुसबन्धे ।। प्रत्यया ।।" इति सूत्रम् ।।। आरभ्य– =ऐसे सूत्रको कि "धात्वर्थ सम्बन्ध में अयथाकालोक्त भी प्रत्यय हों" आरम्भकरि अर्थात् धात्वर्थ सबन्धी प्रत्यय जिस कालमें कहे गये हैं उनसे भिन्न कालमें भी होते हैं ऐसे अर्थवाले सूत्रका निर्माण कर

विश्वदृश्वाअस्य।।पुत्रः। जनिताT भाविकृत्यम्।।।आसीत्T =विश्वको जिसने देख लिया है ऐसा इसके पुत्र उत्पन्न होगा; होनहार कार्य हुआ

इति अत्र कालभेदे।।अपि एकपदार्थम् ।।आदृता ।।।यो।।विश्व।।=इस प्रकार यहाँ काल भेद (होने) पर भी एक पदार्थ को मानतेहैं । जो विश्व को

द्रक्ष्यति।' स.।। अपि पुत्रः।। जनिताT इति भविष्यत्कालेन=देखेगा सो ही (=अपि) पुत्र उत्पन्न होगा ऐसा अनागत कालकरि

अतीतकालस्य।। अभेद ।। अभिमत.।। तथा* =अतीत कालका अभेद माना गया है और (=तथा)

व्यवहार-दर्शनात् ।।। इति* =लोक व्यवहारमें ऐसा देखना होता है अर्थात् संसारमें ऐसा देखा जाता है भावार्थ धात्वार्थ सबन्धी प्रत्यय जिस कालमें कहे गये हैं उनसे भिन्न कालमें भी होते हैं

ऐसे अर्थवाले सूत्रका निर्माण कर 'विश्वदृश्वास्य पुत्रो जनिता, भाविकृत्यमासीत्' यहां पर जो भविष्यत् कालके कार्य को भूतकालमें मानने से कालका भेद रहने पर भी भविष्यत् और अतीतकाल को वैयाकरण एक मानते है और दोनों कालोंके अभेद मानने में यह हेतु देते हैं कि संसार में वैसा व्यवहार होता है । (परंतु)

तत् ।।। न* श्रेयस् ।।। ( तत्र श्रेय. ) =वह ( व्यवहाराधीन भविष्यत् और अतीतकालोंका अभेदरूप सिद्धांत ) अच्छा नहीं है

( पाठान्तरम्-तत्र* य. ।। ) =[अन्य पाठ-तहां जो (व्यवहाराधीन भविष्यत और अतीतकालोंका अभेदरूप सिद्धांतहै सो]

परीक्षाया ।। मूलक्षते. ।। कालभेदे ।। अपि अर्थस्य ।।=परीक्षा (करने)से जड़से जाता रहता है । क्योंकि कालभेद रहने पर भी (भिन्न २) पदार्थका

अभेदे ।। अति प्रसंगात् ।। =एक माननेमें नियमक अतिविरुद्ध जाता है (=अतिप्रसगात्-(देखो बंधकोश पृ० १०) कि

रावणशंखचक्रवर्तिनो. ।। अपि॥ =रावण और शंखचक्रवर्तीके भी ( जो यथा संख्य और अनुक्रम से )

अतीत-अनागतकालयो. ।। एकत्व-आपत्तेः ।।। =अतीत और भविष्यत् कालमें (हुआ और होने वाला है दोनोंमें) एकता आपड़ती है अर्थात् दोनोंमें एकता हुई जाती है अथवा दोनों एक हुए जाते हैं

वार्तिक के पृष्ठ २७२, २७३ से सिद्ध हैं जिसका शब्दशः अनुवाद हम टिप्पणी में देते हैं

आसीत॥रावणः॥राजा॥शंखचक्रवर्ती॥भविष्यति॥इति
शब्दयोः॥ भिन्नविषयत्वात्॥ एकार्थता॥
न॥ इति॥ चेत्॥

तत्॥ एव॥
विश्वदृश्वा॥ जनिता॥ इति॥
अनयोः॥
अपि॥ मा॥ भूत्॥
विश्व॥ दृष्टवान्॥
इति॥ नहि॥
विश्वदृश्वा॥—इति॥शब्दस्य॥यः॥अर्थः॥अतीतकालस्य॥
जनि॥ इति॥ शब्दस्य॥ अनागतकालः॥
पुत्रस्य॥ भाविनः॥ अतीतत्व-विरोधात्॥
अतीतकालस्य॥ अपि॥ अनागतत्व-आध्यारोपात्॥

एकार्थता॥ अभिप्रेता॥ इति॥ चेत्॥
तर्हि॥ न॥ परमार्थतः॥ कालभेदे॥ अपि॥
अभिन्न-अर्थ-व्यवस्था॥

=(प्रश्न) रावण राजा हो चुका शंखचक्रवर्ती भविष्यत् कालमें होगा ऐसे
=दोनों (रावण और शंख) शब्दोंके भिन्न भिन्न विषय होने से एक पदार्थपनासे
=रहित (=न) हैं ऐसा ही (=इति) यदि (=चेत्) मानें तो अर्थात् रावण और शंखको
भिन्न २ मानना चाहिये एक मानना बाधित है ॥
=(उत्तर) तैसेही (=तत् एव)
=विश्वदृश्वा (जो होचुका) और जनिता (जो आगे होगा) ऐसें
=दोनों (शब्द जो एक दूसरे से भिन्न भिन्न हैं एकार्थतारूप - एक अभिप्राय वाले)
=भी (=अपि) नहीं (=मा) हो (सक) ते (=भूत्)
=(विश्वदृश्वा वाक्यका अर्थ) विश्व । आगामी कालम देखने वाला (=विश्वं दृष्टवान्)
=ऐसा (अर्थ) कदापि नहीं होसकता है(=नहि)या किसी प्रकारसे नहीं होसक है(=नहि)॥
=विश्वदृश्वा ऐसे शब्दका जो अर्थ है सो अतीतकालका वाचक है
=जनिता ऐसे शब्दका (अर्थ) अनागतकाल है (दोनों शब्दोंका भिन्न भिन्न अर्थ है)
=अतः भविष्यत्कालका होनेवाला (=भाविन.) पुत्र अतीतकालमें हुआ (यह) विरोध है
=(प्रश्न) भूतकालके भी भविष्यत्कालपना आरोप करनेसे
(भविष्यत्कालमें होने वाला पुत्ररूप कार्य अतीतकालमें हुआ दोनोंके)
=एक पदार्थपना है यदि (=चेत्) ऐसा मान लिया जाय (=अभिप्रेता) तो । (उत्तर)
=उस (उपचार की) अवस्था में (=तर्हि) कालभेद रहने पर भी यथार्थतः (=परमार्थतः)
=एक पदार्थरूप (=अभिन्नार्थ) या अभेदरूप व्यवस्था नहीं (मानी जा सकती) अर्थात
उपचारसे कालका अभेद मानकर भाविष्यत् कालके कार्य को भूत कालका कार्य मान
भी लिया जाय तब भी,वह पदार्थ रूपसे एक नहीं माना जासका औपचारिक ही रहेगा।

उपग्रहव्यभिचारः--सन्तिष्ठते प्रतिष्ठते

| | |
|---|---|
| उपग्रह व्यभिचारः १/१ | = उपग्रह दूषण अथवा उपसर्ग व्यभिचारः--( जैसे ) |
| सन्तिष्ठते T | = सतिष्ठते ( = वह अपनी मतिज्ञानुसार चलता है वा प्रतिज्ञा पर दृढ़ रहता है ) |
| प्रतिष्ठते T | = प्रतिष्ठते ( = वह चल देता है अथवा वह गमन कर्ता है अर्थात् 'स्था' |

(१) हमको इस टिप्पणी में यह दिखलाना है कि यहाँ पर 'उपग्रह' शब्द का अर्थ 'उपसर्ग' कैसे हुआ। उपग्रह शब्द के सात अर्थ हैं (क) कारागार, कारागृह, बन्धनागार, बन्दीगृह, बन्धनालय, (ख) बन्दीगृह में डालना (ग) बन्दीगृह में रहने वाला, बन्धुआ (घ) दया (ङ) धूमकेतुग्रह, राहुकेतुग्रह, ( देखो पद्मचन्द्रकोश ७६, वैद्यकोश १३६ पृ० ) (च) सहायता (छ) किसी वस्तु को किसी वस्तुके साथ जोड़ना या लगाना (वैद्यकोश १३६ पृ०)उपग्रह शब्द इस अन्तके अर्थमें मेरी समझमें लिया गया है अर्थात् यहाँ एक वस्तु जो उपसर्ग है उसको दूसरी वस्तु जो'स्था' धातु है उसके साथ जोड़ना अथवा लगाना। क्योंकि निपातोमेंसे प्र—परा—अप—सम्—अव—अनु—निस्—निर्—दुस्—दुर्—वि—आङ् नि--अधि—अपि—अति—सु—उत्—अभि—प्रति—परि—उप बाईस निपात उपसर्ग जब ही कहलाते हैं जब किसी क्रिया के साथ आवें नहीं तो इन निपातों को उपसर्ग कदापि नहीं कह सकते इसलिये इस समानता के हेतु से "उपग्रह" का अर्थ 'उपसर्ग' मान लिया है वा ले लिया है, यही अर्थ निम्न उल्लेखित वाक्यों से निकला है, "सो उपग्रह कहिये उपसर्ग (व्यभिचार) है "पं० पन्नालाल दूनी वाले राजवार्तिक पृ० २६४॥ ऐसे उपसर्ग के बलते आत्मनेपदी धातु का परस्मैपद वचन भया। बहुरि परस्मैपदीका आत्मनेपदी भया। ऐसे उपग्रह व्यभिचार है' 'प० जय०वचनि० पृष्ठ २०४ "बहुरि आत्मनेपदीकूं परस्मैपद भया ऐसे ही उपसर्ग व्यभिचारकूं व्यवहारनय न्याय माने हैं तथापि शब्द नय का यही विषय है" अर्थ प्रकाशिका पृ० ८५ ( भावार्थ दूसरे तीसरे वाक्य का यह है कि व्यवहार नय उपसर्ग व्यभिचार को न्याय मानती है परंतु शब्द नय उसको अन्याय ठहराता है परन्तु हमारी समझ में यह नहीं आया कि सत्यानुवादित राजवार्तिक पृष्ठ ४७६ में " उपग्रह का अर्थ परस्मैपद वा आत्मने पद है "ऐसा अर्थ उपग्रह शब्द का कहां से लिया है और कैसे हो गया॥

(२) स्थः (ष्ठा) गति निवृत्तौ इति अत्र परस्मैपदोपग्रहः। समवप्रविभ्यः स्थः अष्टाध्यायी १-३-२२। इति व्यभिचार सूत्रम्॥ संव्यव-प्रात् स्थः। जैनेन्द्र व्याकरणम् १ अध्यायः २ पादः २१तम सूत्रम्॥ इति व्यभिचार सूत्रम्॥

स्थः ५/१ गतिनिवृत्तौ इति अत्र परस्मैपद-उपग्रहः=स्था धातु से गमन निवृत्ति(=ठहरना) अर्थ में परस्मैपदका लगाना होता है।

सम्--अव—प्र—विभ्यः ५/३ स्थः ५/१ (आत्मने पदम्) =(परन्तु)—सम्—अव—प्र—वि पूर्वक 'स्था' धातु से आत्मनेपद।

धातु भ्वादि प्रथमगण ( यहां पर ) परस्मैपदका है। इस धातुका रूप बहुधा प्रयोगोंमें प्रथमपुरुष, एकवचन, परस्मैपद, वर्तमानकालकी क्रिया का 'ति' प्रत्यय जोड़कर 'तिष्ठति' बन जाता है ॥

| | |
|---|---|
| अष्टाध्यायी॥ १-३-२२, इति | =अष्टाध्यायी के अध्याय प्रथम, पादतीन, सूत्र बाईसवें से हो ऐसे ( यह ) |
| व्यभिचार-सूत्रम्॥ | =व्यभिचाररूप सूत्र है अर्थात् एक नियत नियम को उलटने वाला सूत्र है भावार्थ 'स्था' धातु से नियमकरि परस्मैपदका प्रयोग होता है उस नियम को इस सूत्र ने उक्त धातु के प्रथम सम्—अव—प्र—वि उपसर्ग लाकर पलट दिया और आत्मने पद का प्रयोग नियुक्त किया ॥ ( इसही प्रकार ) |
| सम्—वि—अव—प्रात् स्थः ( आत्मने पदम् ) | =सम—वि—अव प्र पूर्वक 'स्था' धातुके परै आत्मने पद |
| जैनेन्द्र व्याकरणम् १—२—२१ | =जैनेन्द्र व्याकरण के प्रथम अध्याय, द्वितीय पाद, इक्कीसवां सूत्र से हो |
| इति व्यभिचार सूत्रम्॥ | =ऐसे यह ( भी ) नियत नियम को पलटने वाला (=व्यभिचाररूप ) सूत्र है |

(१) "सतिष्ठते प्रतिष्ठते, विरमत्युपरमत्युपग्रह व्यभिचारः" ( राजवार्तिक पृष्ठ ६८ )=उपग्रह व्यभिचारः सतिष्ठते प्रतिष्ठते विरमति उपरमति बस यही पाठ सर्वार्थसिद्धिमें हैं केवल अन्तमें 'इति' अधिक है सो पाद पूरण के लिये है इसका कोई अर्थ विशेष रूप से नहीं है इसका अर्थ ( प० पन्नालाल दूनी के अनुवाद पृष्ठ २६४ में ऐसे हैं कि 'अर सतिष्ठते की स्थान में प्रतिष्ठते कहै तथा विरमति के स्थान में उपरमति कहै सो उपग्रह कहिये उपसर्ग व्यभिचार है ॥ इस अनुवाद से उनका यह अभिप्राय जान पड़ता है कि उपसर्ग जो क्रिया के साथ बोलने में कोई मनुष्य जोड़ता है वा लगाता है वो ठीक नहीं लगाता है अशुद्ध उपसर्ग लाता है अर्थात् जहां सम् उपसर्ग लाना चाहिये वहा प्र उपसर्ग लगाता है और रम् धातु के साथ भी जहाँ वि उपसर्ग लाना चाहिये वहा उप उपसर्ग लाता है ऐसे एक उपसर्ग के स्थान में दूसरा भिन्नार्थक उपसर्ग लाने के कारण उपसर्ग व्यभिचार हुआ वा उपसर्ग सम्बन्धीय दूषण हुआ, कोई किसी प्रकार का उल्लेख उक्त अनुवादक ने परस्मैपद और आत्मनेपद के सम्बन्ध में नहीं किया। आगे पाठकगण विचारलें॥

इसी प्रकार 'सतिष्ठते अवतिष्ठते इति' (तत्त्वार्थश्लोकवार्तिक पृष्ठ २७३) वाक्य का अनुवाद प० गजाधर जी ने पृष्ठ ४८७ में यह किया है कि "संतिष्ठते की जगह पर अवतिष्ठते कहना उपग्रह व्यभिचार है ॥ 'सतिष्ठेतावतिष्ठेतेत्याद्युपग्रहभेदने' तत्त्वार्थश्लोक वार्तिक २७२

विरमत्युपरमतीति ॥

'स्था धातु के ग्यारह अर्थों में से यहां हम 'तिष्ठति' के अर्थ वह ठहरता है वा वह रहता है केवल टो लेते हैं । सम् और प्र उपसर्गोंके बलसे उस 'तिष्ठति' परस्मैपदका (अष्टाध्यायी १-३-२२ वां सूत्र से) आत्मने पद होकर सम्–तिष्ठते और प्र–तिष्ठते, सन्तिष्ठते और प्रतिष्ठते दोनों रूप क्रम से बन गये । ऐसे सम् और प्र दो उपसर्गों द्वारा परस्मैपद 'स्था' धातु का आत्मने पदी होकर उक्त धातु व्यभिचरित[3](=नियत नियमसे भ्रष्ट) हो गया । अतः इस को उपसर्ग व्यभिचार कहते हैं । ऐसे ही

विरमति T उपरमति T इति * =वह ठहरता है ( वा विश्राम करता है ) । वह ( इद्रियों के विषयों से ) हटाता है अर्थात् रम् प्रथम गण का आत्मने पदी धातु है उसमें अ विकरण और ते आत्मनेपदी वर्तमान काल का प्रत्यय लगाने से रमते (=वह रमता है) बनता है परन्तु वि और उप लगाने से परस्मैपद हो जाता है ।

---

सतिष्ठेत अवतिष्ठेत इत्यादि =सतिष्ठेत (=वचन के अनुसार चले) अवतिष्ठेत (=वह दृढ रहे) इत्यादिक

उपग्रह भेदने हैं॥ =उपग्रह (व्यभिचार) के भेद हैं । अतः एक उपसर्ग के स्थान में दूसरा भिन्नार्थक उपसर्ग लाना भी उपसर्ग व्यभिचार है ऐसे दो अर्थ उपग्रह व्यभिचार के हुए ।

(१) विरमति उपरमति के अनुवाद के सम्बन्ध में और अन्य अन्य बातों के सम्बन्ध में भी हमारी वही समालोचना है जिसको कि हमने सतिष्ठते प्रतिष्ठते के सम्बन्ध में पृष्ठ ५२६, ५३० में दी है ॥ विरमति उपरमति वाक्य श्लोक वार्तिक में हमको कहा पर नहीं मिले अतः "श्लोक वार्तिक कार भी 'प्रतिष्ठते स्थान पर 'अवतिष्ठते कहना और विरमति जगह पर उपरमति, कहना उपग्रह व्यभिचार मानते हैं" सस्था के राज० पृष्ठ ४८० की यह टिप्पणी ठीक नहीं है ( देखो श्लोक वा० पृष्ठ २७३ ) जहां 'तथा स तिष्ठते अवतिष्ठते इति" यह उल्लेख है जिसका अनुवाद अनुवादक महाशय ने स्वय पृष्ठ ४८७ पर "तथा सतिष्ठते की जगह पर अवतिष्ठते कहना उपग्रह व्यभिचार है" ऐसा किया है ॥

(२) रमुक्रीडायामित्यआत्मनेपदोपग्रहः ॥ व्याङ्परिभ्यो रम । उपाच्च ॥ अष्टाध्यायी प्रथमाध्याये तृतीयःपादे ८३।८४ सूत्रे इति व्यभिचारसूत्रे ॥ व्याङ्श्च रमः ।१।२।६५॥ उपात् ।१।२।६६ जैनेन्द्र व्याकरणम् इति व्यभिचारसूत्रेऽपि ॥ देवदत्तमुपरमति ॥

रमु-क्रीडायाम् इति अत्र आत्मनेपद-उपग्रह =रम् ( भ्वादि प्रथमगण के ) धातु से क्रीड़ा ( अर्थ ) में यहा आत्मनेपद का जोडना होता है

वि–आङ–परिभ्यः च उपात् रमः =( परन्तु ) वि—आङ्—परि और (=च) उप ( उपसर्गों ) से आगे रम् धातु रहने पर

## एवम्प्रकारं व्यवहारनयमन्याय्यं मन्यते । अन्यार्थस्यार्थेन सम्बन्धाभावात् ।

| | |
|---|---|
| एवम्‌प्रकारम् [२/१] | =इसप्रकार (शब्द नय वा शब्द नय का अनुयायी वा शब्द नयका मानने वाला,) |
| व्यवहार नयम् [२/१] अन्यायम् [२/१] मन्यते T | =व्यवहारनयको अन्याय वा अनुचित वा न्यायवहिर्भूत मानता है |
| अन्य-अर्थस्य [६/१] अन्य-अर्थन [३/१] सम्बध-अभावात् [५] | =क्योंकि भिन्न पदार्थ का भिन्न पदार्थ से संयोग वा मेल नहीं हो सकता है |

[ यह सिद्धांत सिद्धि बात है ] ॥ भावार्थ उक्त छहो व्यभिचार और इस प्रकार के और भी व्यभिचारों को व्यवहारनयतो ठीक समझता है उस नय की अपेक्षा से वैसे प्रयोग किये जा सकते हैं व्याकरण भी उन्हीं प्रयोगों के अनुसार सिद्धि करता है परंतु शब्द नय की प्रधानता से वे प्रयोग ठीक नहीं है शब्द नय उनको अन्याय वा अयुक्तरूप मानता है ॥ क्योंकि यदि अन्य पदार्थ का अन्य पदार्थ के साथ सम्बंध हो जाय तो घट का पट हो जाय पट का गृह हो जाय वा मठ हो जाय इत्यादि ।

| | |
|---|---|
| [ परस्मैपदम् ] | =परस्मैपद हो [ ८३, ८४ सूत्रों में ७८ वां सूत्र से परस्मैपदम् अनुवर्तता है ] |
| अष्टाध्यायी प्रथम—अध्याये तृतीय पादे ८३।८४ | =अष्टाध्यायी के पहिले अध्याय में तीसरे पाद में ८३ वां ८४ वां सूत्र है |
| इति व्यभिचार सूत्रे | =ऐसे दोनों सूत्र [=सूत्रे] व्यभिचार रूप हैं [=नियत नियम के विरोधक हैं ] |
| वि-आङः च रमः । उपात् ( रमः परस्मैपदम् ) | =वि—आङ्—परि ( च) उप ( उपसर्गों ) पूर्वक रम् धातु से परस्मैपद हो |
| जैनेन्द्र व्याकरण प्रथमाध्याये तृतीय पादे । ६५ | =जैनेन्द्रव्याकरण के पहिले अध्यायके तीसरे पाद में ६५ वां |
| ६६ । इति व्यभिचार सूत्रेऽपि | =६६ वां (सूत्र) हैं। ऐसे दोनों सूत्र भी (=सूत्रेऽपि) व्यभिचार रूप हैं ॥ |
| देवदत्तम् उपरमति | =देवदत्त को हटाता हैं अर्थात् देवदत्त को ( विषयें से वा किसी ऐसी ही वस्तु से ) रोकता है ॥ यहां परस्मैपद क्रिया हेतु अर्थ में है। उपरमति के सदृश अर्थ देती है। यह एक प्रकार का क्रिया का उदाहरण है जिसमें हेतुद्योतक प्रत्ययणिच् ( इ का अभाव सम्मिलित हो ॥ |

(१) इस "एवम्प्रकारं व्यवहारनयम् अन्याय्यं मन्यते" वाक्य का अर्थ स्पष्ट है परन्तु हमको यह टिप्पणी इस लिये लिखनी पड़ती है कि सर्वार्थसिद्धि के द्वितीय संस्करण के एवम्प्रकारं व्यवहारनय न्यायं मन्यते' पाठ पर समालोचना करें, यद्यपि प्रथमावृत्ति में 'एवम्प्रकारं व्यवहार नयमन्याय्यं मन्यते' ऐसा पाठ वर्तमान है ॥ पं० जयचन्द्जी ने पृष्ठ २०५ में इस वाक्य की यह वचनिका की है कि "या प्रकार व्यवहार नय है ताहि अन्याय माने हैं"=या प्रकार व्यवहारनय है ( तिस (व्यवहारनय) को =ताहि) अन्याय माने है (प्रश्न) कौन अन्याय माने है ? (उत्तर) शब्दनय वा शब्दनय का अनुयायी प्राणी ।

अतः समान लिंग समान वचन समान साधनादि शब्दों का ही आपस में संबंध होता है। इस बातका ज्ञापक शब्दनय है

इस संबंधमें पं० जयचंद जी की वचनिका मुद्रित पृष्ठ २०५, हस्तलिखित पृष्ठ ८५ का पूर्ण लेख शब्दशः ऐसे हैं "बहुरि कारकव्यभिचार 'सेनापर्वतमधिवसति' इहां सैना पर्वतके समीप वसै है ऐसा आधार है, सो सप्तमी विभक्ति चाहिये, तहां द्वितीया कही। तातैं कारकव्यभिचार भया।) या प्रकार व्यवहारनय है ताहि अन्याय माने है। जातैं अन्य अर्थ का अन्य अर्थकरि संबंध होय नाहीं। जो अन्य अर्थका अन्यतै संबंध होय, तो घटका पट होय जाय पटका महल होय जाय। तातैं जैसा लिंग आदि होय तैसाही न्याय है। इहां कोई कहै। लोक विषै तथा शास्त्र विषैं विरोध आवैगा। ताकू कहिये, विरोध आवै तौ आवौ, इहां तो यथार्थस्वरूप विचारये है। औषधी रोगीके इच्छा के अनुसार तो है नां ही॥

ऊपर के लेख में बाह्यरूपसे 'ताहि' शब्द कारकव्यभिचार को और संकेत करने वाला मानकर कह सके हैं कि ताहि अर्थात् तिस कारक व्यभिचार को तब अर्थ हुआ कि या प्रकार व्यवहारनय है तिस (कारकव्यभिचार) को अन्याय मानै है" इस अर्थके समर्थनमें हमारे एक मित्र अर्थप्रकाशिका पृष्ठ ८५ के इस वाक्य को कि "ऐसेही उपसर्ग व्यभिचारकू व्यवहारनय अन्याय माने हैं" हमारे समक्ष रखते हैं, और कहते हैं कि पं० जयचंदजीने कारकव्यभिचार अंतमें कहा है और पं० सदासुखजीने 'उपसर्गव्यभिचारका वर्णन अंतमें किया है इसलिये पं० जयचंद जी ने ताहि (=तिसको) का अर्थ कारकव्यभिचार लिया है और अर्थप्रकाशिका में उपसर्गव्यभिचार लिया है इससे कोई अंतर नहीं पड़ता है॥ और यह भी कहते हैं कि भाव भी ठीक है इस हेतु से कि 'कारक व्यभिचार को और उपसर्ग व्यभिचार को' अर्थात् "सेना पर्वतमधिवसति' 'सन्तिष्ठते प्रतिष्ठते' विरमति उपरमति इन वाक्यो को दोषरूप कहना, व्यभिचार इनका नाम रखना व्यवहारनयके अनुकूल वा अपेक्षासे अन्याय है अयुक्त है और ऐसे प्रयोग व्यवहार में तो आते ही हैं॥

(उत्तर) अर्थप्रकाशिकाके पृष्ठ ८५ में न्याय शब्दके स्थानमें अन्याय शब्द अशुद्ध मुद्रित होगया है। सदासुखजी का शुद्ध पाठ ऐसे है कि "बहुरि आत्मने पदीकू परस्मेपद भया ऐसेही उपसर्गव्यभिचारकू व्यवहार नय न्याय माने है तथापि शब्दनयका यही विषय है।" इसका तात्पर्य यह है कि आत्मने पद धातु में उपसर्ग लग जाने से प्रयोगमें परस्मैपद धातु होजाती है और परस्मैपद धातुमें उपसर्ग लग जाने से आत्मने पदी (धातु) हो जाती है इसको व्याकरण, लोक प्रयोग, व्यवहारनय न्याय मानते हैं तो भी शब्दनयका यही विषय है कि इन सब प्रयोगोंको जो व्यवहार में प्रचलित हैं व्यभिचरित वा दूषित माने॥ अत. आपका कथन ठीक नहीं है॥ उपर्युक्त कारकव्यभिचार और उपसर्गव्यभिचार व्यवहारनय की अपेक्षासे अयुक्त हैं अन्याय रूप है, आपकी यह धारणा ठीक नहीं है बरन ये व्यभिचार व्याकरणके अनुकूल और व्यवहार नयके अनुकूल हैं इनसे व्यवहार चलता है परन्तु शब्दनय इनको दूषित मानता है॥"

लोकसमयविरोध इति चेत । विरुध्यताम् । तत्वमिह मीमांस्यते न भैपज्यमातुरेच्छानुवार्ति ।

लोक-समय-विरोधः १। इति* चेत्* =जगत वा संसार और शास्त्रमें यदि (=चेत्) ऐसा है तो विरोध आवैगा ? अर्थात जो प्रयोग व्यवहारनय और व्याकरणके अनुकूल हैं परंतु शब्दनयसे वे दूषित हैं उनको यदि दोषरूप मानोगे तो ऐसा मानना संसार और शास्त्रके विरुद्ध होगा। उत्तरमें कहतेहैं किः—

विरुध्यताम्T तत्वम् १।। इह* मीमांस्यतेT =विरोध किया जाउ। इहां तौ=यथार्थस्वरूप (तत्त्वम्) विचारा गयाहै परीक्षा किया गयाहै

न* भैपज्यम् १।। आतुर-इच्छा-अनुवर्ति १।। =क्योंकि औषधि रोगी की इच्छा के अनुसार नहीं होती है

कई कोशोंमें हमको 'प्रकार' 'व्यवहारनय' 'न्याय' ( नकि न्याय्य जो त्रिलिंगी है ) पुलिंग ही मिले बहुत सी टटोल की परंतु नपुंसक लिंगी नहीं मिले ( देखो—प्रकार• अमर कोष वर्ग २३ श्लोक १६२: आप्टे आङ्गल संस्कृत कोष पृष्ठ २२८, पद्मचन्द्र कोष पृष्ठ २४८, वैद्यसस्कृताङ्गल कोष ८५६, नीति=(नाय) नयः अमरकोष वर्ग २२ श्लोक ९; इसी सूत्रमें सात आठ स्थानों पर नय शब्द आया; पद्म० पृष्ठ २०८; वैद्य० पृष्ठ ३७०) उक्त वाक्यमें 'प्रकारम्' व्यवहारनयम् (=व्यवहारनयको) दोनों शब्द द्वितीया विभक्ति वा कर्मकारकमें हैं ॥ मन् दिवादि चतुर्थ गणका धातु आत्मने पदी है य इस गणका विकरण है 'ते' अन्य पुरुष एक वचन आत्मने पदी वर्तमान क्रियाका द्योतक प्रत्यय है अत मन्यते बना अर्थ मानता है यहा पर कर्तरि प्रयोग है। बस यही तीन विशेष शब्द हैं जिससे वाक्यका अर्थ निकलता है अत शब्दशः अर्थ हुआ कि "इस प्रकार (वह) व्यवहारनयको अन्याय मानती है ॥' प्रथम इसके कि हम द्वितीय आवृत्ति के पाठ पर कुछ समालोचना करैं इस बातको दिखाना चाहते हैं कि सर्वार्थसिद्धि वृत्तिके नीचेके चार वाक्योंके अर्थका कैसा घनिष्ट सबन्ध वा प्रसग मिलता है "इस प्रकार ( शब्दनय ) व्यवहारनयको अन्याय मानता है" इसके लगता ही वाक्यमें इस प्रथम वाक्यका हेतु दिया है कि अन्य पदार्थका अन्य पदार्थकरि सबन्ध नहीं होसका है ॥ तीसरे वाक्य में इस हेतु पर प्रश्न करदिया कि यदि शब्दनय व्यवहारनयको अन्याय मानैगो तौ लोक ( व्यवहार )के विरोध और शास्त्र (=समय अर्थात व्याकरण) के विरोध होगा क्योंकि उक्तलिंग, सख्या, साधन, कारक, काल और उपसर्गके सबन्धमें जो उदाहरण दिये हैं और उनको शब्दनयकी अपेक्षासे व्यभिचार माना है वे समस्त ही लोक व्यवहारकी अपेक्षासे ठीक हैं उन सबका लोकमे व्यवहार होता है प्रयोग होता है बोलचालमें आते हैं और व्याकरणके नियमोंके अनुकूल हैं ॥ इसके उत्तरमें चौथा वाक्य दिया कि "विरुध्यताम्" लोक और शास्त्रके विरुद्ध होने दो कुछ चिंता नहीं। फिर इस कहनेका भी हेतु दिया कि इस स्थानमें तत्त्व ( पदार्थके यथार्थ स्वरूप ) का निर्णय है लोक विरुद्ध और व्याकरणशास्त्र वा अन्य शास्त्रके विरुद्ध हुआ करो क्योंकि औपधि चाहै खट्टी हो-मीठी हो-कड़वी हो-कषैली इत्यादि हो रोग को दूर करने वाली गुण की

दी जावेगी न कि रोगीकी इच्छाके अनुकूल इसके समर्थनमें देखो प०जयचदजीका लेख पिछला पृष्ठ५३३, राजवार्तिक मुद्रित पृष्ठ६८, सस्था द्वारा प्रकाशित राजवार्तिक पृष्ठ ४८०,४८१, प०पन्नालालदूनी वाले अनुवादि राजवार्तिक मुद्रित पृष्ठ २६४, अब यह समझमें नहीं आता कि "एवम्प्रकार व्यवहारनय न्याय्य मन्यते" इस वाक्यका ऐसा किस प्रकारका अनुवाद करै कि जो शब्दार्थ हो और विभक्त्यर्थ सहित हो और वृत्तिके उपर्युक्त चार वाक्योंसे सबंध भी कर जाय और साथ ही साथ द्वितीयावृत्तिके सपादक की "जल पततीति वक्तव्ये आप. पतन्तीति व्यवहारो जायते इत्यादि" टिप्पणीके भी अनुकूल होजाय यद्यपि यह टिप्पणी सर्वार्थसिद्धिके प्रथम सस्करण में नहीं है और वृत्ति पाठमें भी "न्याय्य" के स्थानमें प्रथम आवृत्तिमें "अन्याय्य" है ॥

उपर्युक्त वाक्यका शब्दार्थ और विभक्त्यर्थ अनुवाद यह है कि 'इस प्रकार (वह) व्यवहारनयको न्याय वा उचित मानता है" कौन और किस प्रकार व्यवहारनयको न्याय मानता है । वैयाकरण 'सन्तिष्ठते, प्रतिष्ठते, विरमति उपरमति, ऐसे प्रयोगों को जो लोक व्यवहार में भी आते हैं व्याकरण और व्यवहारनयकी अपेक्षा न्याय मानता है यदि यह अर्थ लिया जावे तो सर्वार्थसिद्धि वृत्तिके नीचेके दो से पाच सख्या तकके वाक्योंका संबध उपर्युक्त अनुवादसे मेल नहीं खाता है ॥ इस लिये हमारी समझ मे प्रथमावृत्तिका पाठ ठीक और शुद्ध है द्वितीय सस्करणमे व्यर्थ 'अन्याय्यम्' शब्दके स्थानमें 'न्याय्यम्' कर दिया है ॥ उपर्युक्त पूर्ण टिप्पणी का अनुवाद यह है कि —

() जल पततीति वक्तव्ये आप. पतन्तीति व्यवहारो जायते अत्रापूशब्दोत्तरं बहुत्वाभिधायक प्रत्ययोपनिबन्धन वस्तुतो निरर्थकमेव, बहुत्वस्य जले अन्वयायोगात् । तथापि शब्दानुशासन शास्त्रमहिम्ना बहुत्ववाचकप्रत्ययसमभिव्याहार कर्तव्यएवभवति,

| | |
|---|---|
| जलम् ¦॥ पततिT इति॥ वक्तव्ये ¦॥ आप ¦॥ पतन्तिT इति॥ | = पानी गिरता है इस प्रकार कहने पर आप (बहुत से जल) गिरते हैं ऐसा |
| व्यवहारः ¦। जायतेT अत्र॥ अप् शब्दोत्तर बहुत्वाभिधायक- | = व्यवहार होता है । यहां अप् शब्द के आगे बहुततावाचक |
| प्रत्यय-उपनिबन्धन ¦॥ वस्तुत.॥ निरर्थकम् ¦॥ एव॥ जले ¦॥ | = प्रत्यय का लगाना यथार्थत. वा यथार्थरूपसे अर्थरहित ही है क्योंकि जलविषैं |
| बहुत्वस्य ¦॥। अन्वय-अयोगात् ¦। तथापि॥ शब्दानुशासन- | = बहुत्वका सबन्ध वा जोड़ अयुक्त है । तौ भी व्याकरण (= शब्द अनुशासन) |
| शास्त्रमहिम्ना ¦। बहुत्ववाचक-प्रत्ययसमभिव्यहारः ¦। | = शास्त्र के प्रभावसे बहुवचन वाची प्रत्ययका सबन्ध (अर्थात् प्रयोग) |
| कर्तव्यः ¦। एव॥ भवति T | = करना ही होता है |

 



## नानार्थसमभिरोहणात् समभिरूढः।

| | |
|---|---|
| नाना-अर्थ-समभिरोहणात् ५॥१ समभिरूढः १।१ | =बहुत अर्थोंमेंसे एक अर्थको प्राप्त होनेसे (=समभिरोहणात्) समभिरूढ है |

(१) समभिरूढनयकी उपर्युक्त परिभाषा तथा तत्त्वार्थ राजवार्तिकमें दी हुई परिभाषा दोनोंका पाठ शब्दशः एक है॥
सम-अभि-रोहणात् रोहण (पु०एक पर्वत-पहाड़ (न०) चढ़ना, उगना (पद्मचन्द्रकोश पृष्ठ३०६, वैद्यकोश पृष्ठ६१६)में है,यहांपर नपुंसक लिंगमें आया है॥

(२) अर्थसमभिरोहणात्— "नानार्थसमभिरोहणात्" इस वाक्य का अनुवाद "नानाअर्थान्समतीत्यैकमर्थम् रूढः" ऐसा वाक्य है। (प्रश्न) 'समतीत्य=छोड़कर, उल्लंघकर' ऐसा अनुवाद समभिरोहणात् वाक्यका कैसे हुआ? (उत्तर) पाणिनीय अष्टाध्यायीके प्रथम अध्याय चतुर्थपादके इकतीसवां सूत्र "भुवः प्रभव." =भुवः कर्तुः प्रभवः अपादानम्=अपादानकी अनुवृत्ति चौबीसवां और कर्तुः की तीसवांसूत्रसे ली है =भू=होना, धातुके कर्ताका जो प्रभव (=उत्पत्तिस्थान) वह कारक अपादान संज्ञक हो। जैसे हिमवतः गङ्गा प्रभवति=हिमालय (पर्वत,से गंगाजी निकलती है। के नीचे निम्न उल्लेखित वार्तिक दी हुई है उसके निमित्तसे 'उल्लंघकर' ऐसा अनुवाद हुआ॥ "ल्यब्लोपे कर्मण्यधिकरणे च" =ल्यब्लोपे कर्मणि अधिकरणे च पञ्चमी विभक्तिर्भवति=पांचवीं विभक्ति (का प्रत्यय) कर्म (कारक) और (=च) अधिकरण कारकके सूचित करनेमें या निर्देश करनेमें आता है जबकि ल्यपन्त (ल्यप्=य, अन्त) सबन्धक सूचक भूतकृदन्त का (देखो पृष्ठ १६) अर्थात् वह संबन्धसूचक भूतकृदन्त का जिसके अन्तमें य हो (जैसे अनुभूय) लोप किया जावे जैसे प्रासादम् आरुह्य प्रेक्षते (राजभवनको (पै) चढ़कर देखता है)=प्रासादात् प्रेक्षते=राजभवनसे देखता है॥ अधिकरणका उदाहरण, आसने उपविश्य प्रेक्षते (आसनपर प्रवेश होकर देखता है)=आसनात् प्रेक्षते=आसनसे देखता है॥

(प्रश्न) ऊपरके प्रथम उदाहरणमें 'प्रासादम्' कर्मकारकके सूचित करनेमें उसी शब्द प्रासाद को अपादान कारकमें लाये हैं तैसे "नानार्थान्समतीत्यैक-मर्थमाभिमुख्येन रूढः समभिरूढ." विग्रह वाक्यमें समभिरोहण शब्दको कर्मकारकमें नहीं लाये इसलिये अष्टाध्यायीका वार्तिक लागू नहीं है॥
(उत्तर, पूज्यपाद स्वामीने 'नानार्थसमभिरोहणात्'का इसके लगता ही वाक्यमे तात्पर्य दे दिया है। उपर्युक्त वार्तिकके अनुकूल विग्रह इस प्रकार हो सक्ता है 'नानार्थसमभिरोहणम् समतीत्य समभिरूढः'=नानार्थसमभिरोहणात् समभिरूढः" अर्थात् नाना अर्थकी प्राप्तिको (=समभिरोहणम्) या ग्रहणको (=समभिरोहणम्) उल्लंघनकर (=समतीत्य) या छोड़कर (=समतीत्य) एक ही अर्थमें रूढ हो (=समभिरूढ) एक ही अर्थमें प्रसिद्ध हो (=समभिरूढ) सो नानार्थसमभिरोहणात् समभिरूढ है॥ इसलिये 'प्रासादम् आरुह्य प्रेक्षते=प्रासादात् प्रेक्षते' है अर्थात् प्रासादम् आरुह्यके स्थानमें 'प्रासादात्' पंचमी विभक्ति हो गई इसी प्रकार 'नानार्थसमभिरोहणम् समतीत्य समभिरूढः' वाक्यके 'नानार्थसमभिरोहणम् समतीत्य' के स्थानमें 'नानार्थसमभिरोहणात्' पंचमी विभक्ति होगई अतः उक्तवार्तिक और उसका कर्मकारक का उदाहरण सर्व प्रकारसे लागू होगया॥

यतो नानार्थान्समतीत्यैकमर्थमाभिमुख्येन रूढः समभिरूढः ॥ गौरित्ययं शब्दो वागादिषु अर्थेषु वर्तमानः पशावभिरूढः । अथवा अर्थगत्यर्थः शब्दप्रयोगः । तत्रैकस्यार्थस्यैकेन गतार्थत्वात्पर्यायशब्दप्रयोगोऽनर्थकः ॥ शब्दभेदश्चेदस्ति अर्थभेदेनाप्यवश्यं भवितव्यम्

| | |
|---|---|
| यतः* नानार्थान्। सम्-अतीत्य—एकम्। अर्थम्। | =(अर्थात्) जहा (=यतः) अनेक अर्थों को उलंघन करि एक अर्थ को (अर्थ में) |
| अभिमुख्येन । रूढः । समभिरूढः । | =प्रधानता से (=अभिमुख्येन) रूढ हो - प्रसिद्ध हो सो समभिरूढ है ॥ (इसलिये शब्दके अनेक अर्थोमेंसे एकही अर्थको जो जाने वा कहे सो समभिरूढनय है) |
| गौः। इति* अयम्। शब्दः। वाग्-आदिषु। | =गो ऐसा यह शब्द वचन (पृथिवी, वाणी, गमन, तारे, आकाश, हीरा, किरण) आदि |
| अर्थेषु । वर्तमानः । पशौ । अभिरूढः । | =अर्थोमें विद्यमान है (तौभी) चोपाये (अर्थ) में अति प्रसिद्ध (=अभि-रूढ) है अर्थात् गो बैलनामा पशुक अर्थ में चलते फिरते सोवते बैठते उठते खाते पीते, अकडते, जगते इत्यादि सब अवस्थाओंमें ग्रहण किया जाता है ॥ |
| अथवा* शब्दप्रयोगः । अर्थगति- | =वा शब्दोंका प्रयोग (किया जाता) है सो अर्थज्ञान (=अर्थगति)के वा अर्थप्राप्ति (=अर्थगति)के |
| अर्थः ।। तत्र* एकस्य । अर्थस्य । एकेन । | =लिये (=अर्थ) है । तहा एक अर्थका एक (शब्दके प्रयोग) से |
| गतार्थत्वात् ।॥ पर्याय- | =अभिप्राय सिद्ध होजानेसे (=गतार्थत्वात्-गतार्थपणासे) (दूसरे) समानार्थ बोधक |
| शब्दप्रयोगः । अनर्थकः । | =शब्दका अनुष्ठान, वा काममें लाना निष्प्रयोजन है भावार्थ शब्दोंका जो प्रयोग किया जाता है वह अर्थज्ञानके लिये किया जाता है यदि वह अर्थज्ञान एकही शब्दके प्रयोगसे सिद्ध हो जाय तो फिर दूसरे पर्याय शब्दका कहना व्यर्थ है |
| शब्दभेदः। चेत्* अस्ति। अर्थभेदेन। अपि* | =(प्रश्न) जो (=चेत्) शब्द भेद है तो ? (उत्तर) अर्थभेद (सहित) भी |
| अवश्यम् ।॥ भवितव्यम् ।॥ | =अवश्य होना चाहिये । उपर्युक्त प्रश्नोत्तरका तात्पर्य यह है कि यदि यह |

(१) समतीत्य-यह संबंधसूचक भूतकृदन्त है (२) अभिमुख्येन-यह पुंलिंग और नपुंसकलिंग दोनों में होसकता है ॥

इति नानार्थसमभिरोहणात्समभिरूढः ॥ इन्दनादिन्द्रः शकनाच्छक्रः पूर्दारणात्पुरन्दर इत्येवं सर्वत्र ॥

कहा जाय कि एक अर्थ के प्रतिपादन करने वाले अनेक शब्द भी होते हैं इसलिये अर्थ एक ही रहता है परंतु शब्द भेद वहा रहता है उसका उत्तर यह है कि यदि शब्द भेद होगा तौ अर्थ भेद भी नियम से होगा क्योंकि जितने शब्द भेद हैं उतने ही उनके अर्थ है यह नियम है। उक्तचः—"जित्तिय मित्ता सद्दा तित्तिय मित्ताणि होंति परमत्था" यावन्मात्राः शब्दाः तावन्मात्राः परमार्था भवन्ति जितने शब्द होते हैं उतने ही उनके उचित (=परम) अर्थ होते है ॥

इति नाना-अर्थ-समभिरोहणात् ५। समभिरूढ़ः १। =ऐसै नाना अर्थोंमें से एक अर्थ को प्राप्त होने से (=समभिरोहणात) समभिरूढ़ है (और अनेक अर्थोंमें से एक विशेष गृहीत अर्थ को कहने वाला अथवा जानने वाला है सो समभिरूढ़नय है ॥ जैसे

इन्दनात् ५॥। इन्द्रः १। =परम ऐश्वर्यरूप क्रिया करने (के हेतु) से इन्द्र है अर्थात जब परमैश्वर्यरूप क्रिया करै तब इन्द्र है।

शकनात् ५॥। शक्रः १। पूर्-दारणात् ५॥। =समर्थरूप प्रवर्तने से शक्र है, पुर (नगरादि) के भेदन करने से

पुरन्दरः १। इत्येवम्* सर्वत्र* =पुरन्दर है ॥ इस प्रकार ही सब स्थानोंमें (जाना जाता) है (ऐसे समभिरुढनय इन अर्थोंमेंसे एक ही अर्थ को ग्रहण करि प्रवर्तती है)

भावार्थः— यद्यपि इन्द्र शक्र पुरंदर आदि शब्द एक ही शचीपति-इन्द्र अर्थके कहने वाले हैं तथापि परमैश्वर्यका भोक्ता होनेसे इन्द्र सामर्थ्यवान् होनेसे शक्र और पुर नगरादिका विदारण करनेसे पुरंदर इस प्रकार इन भिन्न भिन्न शब्दोंके भिन्न भिन्न अर्थ हैं। इस रीतिसे पर्यायोंके अनुसार इन्द्र शब्दके अनेक अर्थ रहते भी वह रूढ इन्द्र (शचीपति) अर्थ में ही है और इस रूढ अर्थ को ही समभिरूढ नय विषय करता है यहा पर यह बात समझलेनी चाहिये कि चाहै इन्द्र परमैश्वर्यका भोग करै वा न करै किसी भी अवस्थामें हो तब भी वह समभिरूढ नयका विषय है।

(१ दारण इन्द वैद्यकोश पृष्ठ ३३० में नपुंसकलिंगमें दिया है इससे इन्दन, शकन भी भाव द्योतक होने से नपुंसक लिंगमें हैं।

अथवा यो यत्राभिरूढः स तत्र समेत्याभिमुख्येनारोहणात्समभिरूढः । यथा क भवानास्ते । आत्मनीति । कुतः । वस्त्वन्तरे वृत्यभावात् ॥ यद्यन्यस्यान्यत्र वृत्ति स्यात्, ज्ञानादीनां रूपादीनां चाकाशे वृत्तिःस्यात्॥६॥ येनात्मना भूतस्तेनैवाध्यवसाययतीति एवम्भूतः ॥

| | |
|---|---|
| अथवा॥ यः॥ यत्र अभिरूढः॥ सः॥ तत्र अभिमुख्येन॥ | =अथवा जो जहां (=यत्र) अभिरूढ है वा प्राप्त है सो तहां प्रधानतासे |
| आरोहणात् ॥ समेति । (सम-एति) | =प्राप्तहोकरि (=आरोहणात्) वसता है (=समेति) वर्तता है (=समेति) रहता है |
| समभिरूढः॥ यथा॥क॥ भवान्॥ आस्ते॥ आत्मनि॥ | =(तिससे) समभिरूढ है ॥ जैसे कहा आप तिष्ठते हैं ? आत्मामें (तिष्ठता हूं) |
| इति॥ कुतस् ?॥ | =ऐसे (समभिरूढ) है । (प्रश्न) क्योंकर (आत्मामें वा निजरूपमें तिष्टते हो) |
| वस्तु-अन्तरे॥ वृत्ति-अभावात् ॥ | =(उत्तर) अन्य वस्तुमें प्रवृत्तिका वा स्थितिका अभावसे अर्थात् भिन्न वस्तुका भिन्न वस्तुमें ठहरना नहीं होसकता है । प्रधानतासे आत्माका रहना आत्मामें ही है दूसरे पदार्थोंमें उसका रहना नहीं हो सकता है (और) |
| यदि॥ अन्यस्य ॥ अन्यत्र॥ वृत्तिः ॥ स्यात् | =जो (=यदि) अन्य (पदार्थ) का अन्य स्थानविषैं स्थिति वा प्रवृत्ति वा रहना हो |
| ज्ञानादीनाम् ॥ रूपादीनाम् ॥ च॥ | =तो ज्ञानादिकोंका (जो आत्मगुण है) और रूपादिकोंका (जो पुद्गलके गुण हैं) |
| आकाशे ॥ वृत्तिः ॥ स्यात् | =आकाशमें प्रवृत्ति वा स्थिति वा प्रवर्तना वा रहना होजाय(सो आकाशमें है नहीं) |
| ( ) येन ॥ आत्मना ॥ भूतः ॥ | =जिस स्वरूपकरि (अर्थात् अर्थ क्रियासे कोई पदार्थ परिणत) हो |
| तेन ॥ एव॥ अध्यवसाययति | =उस ही (स्वरूप अर्थ क्रिया परिणाम) से निश्चय कराता है वा प्रतीति कराता है |
| इति॥ एवम्भूतः ॥ | =ऐसा एवम्भूत (नय) है ॥ (एवंभूतः भी ठीक है देखो टिप्पणी पृष्ठ ५४०,५४१) |

(इसी एवंभूत की परिभाषाका भाव इसके लगता ही वाक्यमें दिया है (देखो पृष्ठ ५४२)

(१) समेति=सम्+एति 'इ' अदादि दूसरेगण परस्मैपदका धातु यहां जाना अर्थमें आया है । 'ति' पत् सक्षक प्रत्ययके (देखो पृष्ठ ५२२, ५२३) पहिले 'इ' धातुकी गुणसंज्ञा होकर 'ए' हो जाताहै । 'ए'में'ति' प्रथम पुरुष एक वचन परस्मैपद वर्तमान कालका प्रत्यय जोड़नेसे एति=बन जाताहै उसमें 'सम्' उपसर्ग लगाने से (सम्+एति) समेति बन जाताहै ॥ समेति=वह साथ साथ रहताहै अर्थात् आत्मा आत्मामें रहता है वसताहै तिष्ठताहै

(२) पूज्यपाद स्वामी की इसी एवंभूतनयकी परिभाषाको शब्दशः तत्वार्थ राजवार्तिकके रचयिताने ग्रहण कीहै (देखो त०राज० मुद्रित पृष्ठ ६८)

इस बात पर हम एक पूर्ण टिप्पणी लिखते हैं कि पदान्त म-न् और अपदान्त म् न् की अवस्था मे क्या क्या परिवर्तन होते हैं और दोनों प्रकार के अनुस्वार पदान्त और अपदान्त में क्या क्या परिवर्तन होते हैं

(१) पदान्त म—मोऽनुस्वारः (अष्टाध्यायी ८ । ३ । २३) इस सूत्रमें 'पदस्य' की अनुवृत्ति अष्टाध्यायी अध्याय ८ पाद २ सूत्र १६ वें (पदस्य) से है और हलि शब्दकी अनुवृत्ति 'हलि सर्वेषाम्' ८ । ३ । २२सूत्रसे लीगई है इसलिये 'मोऽनुस्वारः' (=पदस्य ; म. ; अनुस्वार ; हलि ;) का अर्थ मकारान्त पदको अनुस्वार हो यदि कोई हल् (अर्थात् व्यजन) पश्चात् मे हो तो (ऐसा होता है)॥ जैसे हरिम् वन्दे में म् पदान्त है और व्यंजन पश्चात् मे है इसलिये हरिं वन्दे हुआ ऐसेही एवम्भृत में म् पदान्त है स् उसके पीछे व्यजन है अतः एवंभृत. होगया इसलिये एवम्भृत और एवंभृत दोनों रूप ठीक हैं (इस सूत्रकी विशेष व्याख्या के लिये देखो पृष्ट ५, ६)॥ 'गम्यते' (=वह गया है) यहां म् अपदान्त है इस से अनुस्वार न हुआ ॥

(२) पदान्त न्—अन्तका न् जब उसके पश्चात् च्-छ्-त्-थ् ट् ठ् आवे तो (यह न्) अनुस्वार और विसर्ग मे पलट जाता है जैसे बिडालान् ताडयति पुरुषः (=यह मनुष्य बिल्लियों को मारता है) =बिडालां ताडयति पुरुषः अब यह विसर्ग निम्न उल्लिखित नियमसे स् में परिवर्तित होजाता है अतः बिडालांस्ताडयति पुरुषः ऐसा हुआ (नियमः—विसर्ग के पश्चात् यदि च्-छ् हो तो श् में यदि त् थ् हो तो स् मे यदि ट् ठ् हो तो ष् में यह विसर्ग पलट जाता है)

(३) अपदान्त म् न्॥ "नश्चापदान्तस्य झलि" यह अष्टाध्यायी के आठवां अध्याय का तीसरे पादका चौवीसवां सूत्र है ८-३-२४। इस सूत्रसे पहिले का सूत्र 'मोऽनुस्वार' उपर्युक्त तेईसवा है इससे अनुस्वार की अनुवृत्ति चौवीसवा सूत्र मे आती है तब चौवीसवां सूत्रका रूप इस प्रकार होजाता है कि "न. च अपदान्तस्य झलि (अनुस्वार)' च से तेईसवां सूत्र के मो (=म.) का आकर्षण होता है इसलिये ऐसा रूप हुआ कि "नः म. अपदान्तस्य झलि अनुस्वार." झलि प्रत्याहारहै और उसमें झल्के मध्यके अक्षर झ सहित सर्व आजातेहैं अर्थात् क् ख्-ग्-घ्। च् छ्-ज्-झ्। ट्-ठ्-ड्-ढ्। त् थ् द्-ध्-। प्-फ्-ब्-भ्। ष्-श् स् ह्। 'झलि' का अर्थ है इन चौवीस अक्षरोंके पहिले आने वाला। अपदान्त=विभक्ति या कारक जिसके अंतमें न हो। सूत्र का अर्थ यह हुआ अपदान्त न् अथवा अपदान्त म् के स्थान मे अनुस्वार होवे' यदि म् अथवा न् पूर्वोक्त चौवीस अक्षरों में से किसी अक्षर के पहिले हो इसलिये 'अन्तराय' के न् का अनुस्वार होकर अंतराय होगया और 'वन्दे' का 'वंदे' होगया क्योंकि दोनों के न् के पश्चात् क्रमसे त्-द् है ॥

जैसे यशान्स्+इ = यशांसि, यह यशांसि यश् नपुंसकलिंगीका बहुवचन है यहां पर अपदान्त न्का अनुस्वार होगया॥ बहुत यश = यशांसि
आक्रंस्यते = आ+क्रम्+स्यते, क्रम् धातुके म्का अनुस्वार होगया॥ आक्रंस्यते = वह पकड़ेगा, (वह) विजयकरैगा, जीतैगा॥

(४) अपदान्त अनुस्वार.—अनुस्वारस्य ययि परसवर्णः ।८।४।५८ = अनुस्वारस्य परसवर्णः ययि=अनुस्वार के स्थान में परसवर्ण हो
यदि (उक्त अनुस्वार के) परे में यय् प्रत्याहार के अक्षरों में से कोई भी आवै अर्थात् अनुस्वार के पश्चात् में क्-ख्-ग्-घ्-ङ्। च्-छ्-ज्-झ्-ञ्। ट्-ठ्-
ड्-ढ्-ण्। त्-थ्-द्-ध्-न्। प्-फ्-ब्-भ्-म्। य्-र्-ल्-व् अक्षरों में से कोई भी एक अक्षर आवै तो उक्त अनुस्वार के स्थान में परसवर्ण (=ङ्-ञ्-ण्-
न्-म्-य-व-ल) हो जावै जैसे शाम्त यहां "नश्चापदान्तस्य झलि" उपर्युक्त सूत्र से म्का अनुस्वार होकर शांत ऐसा हुआ फिर इस सूत्र से
परअक्षर त उस तकार का सवर्णीय न् होकर शान्त रूप बना॥ ऐसेही अङ्कित = चुघगया, गढ़गया,॥ अञ्चित = पूजाकिया गया आदर किया
गया, सिकोड़ लिया गया। कुण्ठित = प्रतिघात किया गया, गुम्फित = गूंथागया, रचागया, गाठागया, रूपवनगये॥ शान्त का अर्थ शामयुक्त
वा शान्त वाला है कुर्वन्ति = वे करते हैं। वृम्पन्ति – वे उत्पन्न करने के योग्य हैं, वे सींचते हैं॥ इन दोनों शब्दों के न् पहिले नश्चापदान्तस्यझलि
उक्त सूत्र से अनुस्वार में परिवर्तित हो जाते हैं पश्चात् इस सूत्र से उन के पश्चात् त् होने के कारण न् परसवर्ण त्के में पलट जाते हैं॥

(५) पदान्त अनुस्वार – वा पदान्तस्य" ८।४।५९ =(पदान्तस्य अनुस्वारस्य ययि परसवर्णः) वा इस सूत्र में अट्ठावनवां सूत्रकी अनुवृत्ति
आती है॥ पदान्तस्य अनुस्वारस्य परसवर्णः वा ययि = पदान्त अनुस्वारका परसवर्ण विकल्पसे हो (चाहे परसवर्ण करो मनन चाहे मतकरो)
यदि (उक्त पदान्त अनुस्वारके) पश्चात् ऊपर कहे हुये २९ व्यंजनों में से कोई एक व्यंजन आवै तो॥जैसे त्वम् करोषि, यहां "मोऽनुस्वार"
सूत्र से म् को अनुस्वार किया तो त्वं करोषि बना, फिर जब सवर्ण हुआ तो त्वङ्करोषि, तू करता है। ऐसा रूप बना नहीं तो त्वं करोषि
रूपही बना॥ ऐसेही त्वम् चिनोषि से त्वंचिनोषि रूप हुआ, फिर त्वञ्चिनोषि रूप बना, नहीं त्वं चिनोषि रहा तू चुनता है॥ ( ) त्वम्
डीयसे=तू उड़ताहै,=त्वं डीयसे, फिर वा पदान्तस्य से त्वण्डीय से रुप बना॥ डी चौथेगणका आत्मने पदी, अकर्मक धातु है॥त्वम् पण्डित
( तू पंडित है ) त्वं पंडित' 'मोऽनुस्वार से हुआ, फिर "वा पदान्तस्य" से त्वम्पण्डित रुप बना, नहीं तौ त्वं पण्डित ही, रुप रहा॥ ( ) त्वम्
धनाढ्य ( तू धनवान् है ) 'मोऽनुस्वार सूत्र से त्वं धनाढ्य रूप हुआ, अब "वा पदान्तस्य" द्वारा त्वन्धनाढ्य' रुप बना, नहीं त्वं धनाढ्य॥
( ) त कथ चित्रपक्ष डयमान नभ. स्थ पुरुषोऽवधीत्=तङ्कथञ्चित्र पक्षण्डयमानन् नभ स्थम्पुरुषोऽवधीत्। आकाश में(=नभ स्थ) उड़ते हुये
(=डयमान ) उस (=त) चित्र विचित्र पर वाले पखेरु को ( चित्र पक्ष ) पुरुष ने कैसे मारा (=अवधीत्) ८॥

स्वाभिधेयक्रियापरिणतिक्षणे एव स शब्दो युक्तो नान्यदेति। यदैवेन्दति तदैवेन्द्रो नाभिषेचको न पूजक इति। यदैव गच्छति तदैव गौः।

स्व–अभिधेय–क्रिया परणतिक्षणः एव * =(जो शब्द) अपने अर्थ (=अभिधेय) क्रियासे जिस समय ही (=एव) परिणत हो
सः शब्दः युक्तः न * अन्यदा * इति * =वह शब्द ( प्रयोग उस ही समय ) उचित है न कि और समय (=अन्यदा)

भावार्थ जिस वस्तुको जिस नामकरि कहै उसही अर्थ की क्रियारूप वह वस्तु परिणमती हो वो विसही काल उस वस्तुको उस नाम से कहै अन्य काल वही वस्तु अन्य परिणतिरूप परिणमें तौ पूर्व उक्त नाम से उस वस्तुको न कहै

यद्व एव * इन्दति T तद्व एव * इन्द्रः। =जैसे जब ही परमैश्वर्यरूप क्रिया करता है तब ही इन्द्र है।
न*अभिषेचकः। न * पूजकः इति *। =न कि ( वह ही प्राणी ) अभिषेक करने वाला न पूजा करने वाला ऐसा (इन्द्र) है

अर्थात् इन्द्र शब्द का अर्थ परमेश्वर है जिस समय वह परमैश्वर्य का भोग कर रहा हो उसी समय उसको इन्द्र कहना यह एवं भूतनयका विषय है किंतु जिसका केवल नाम मात्र इन्द्र है (नाम निक्षेप) वा जहां पर किसी पदार्थमें इन्द्रको स्थापना है (स्थापना निक्षेप) वा जो इस समय इन्द्र नहीं आगे जाकर इन्द्र होने वालाहै(=द्रव्य निक्षेप)वह एवं भूतनयका विषय नहीं क्योंकि उपर्युक्ततीनों अवस्थाओंमेंपरमैश्वर्यका भोग नहीं हो रहा है। इसी प्रकार गो इत्यादि अन्य शब्दोंमें भी जिस जिस क्षणमें उनकी जिस जिस अर्थ क्रियाका परिणमन हो रहा है उस उस क्षणके उस उस परिणमनकी अपेक्षा से एवं भूतनयकी योजना कर लेनी चाहिये यदि अर्थ क्रियाकी परणतिका दूसरा दूसरा काल होगा तौ वे एवंभूतनयके विषय नहीं हो सक्ते(देखोनीचे गोकादृष्टान्त)

यद्व एव * गच्छति तद्व एव * गौः =जब(=यद्व) ही (=एव) गमन करता है तब ही गो है ( बैल है )

(१) गो–इस शब्द के बीस अर्थ से भी अधिक हैं यह पुल्लिंग और स्त्रीलिंग में आता है ( वैद्यकोश पृष्ठ २५० देखो ) गो पुल्लिंग में बैल–वृषभ (पशु) के अर्थमें यहां लिया गयाहै और उस की प्रथमा विभक्ति एक वचन पुलिंग गौ है और गो जब गऊ–गाय के अर्थ में स्त्रीलिंग है तब भी उसका प्रथमा विभक्ति एक वचन स्त्रीलिंगकारूपपुरुष लिंग के सदृश गौ' (ही) होताहै इस लिये प्रश्न यह उठताहै कि वृत्ति में दियेहुयेगौ

न स्थितो न शयित इति ॥ अथवा येनात्मनायेन ज्ञानेन भूतः परिणतस्तेनैवाध्यवसाययति। यथेन्द्राग्निज्ञानपरिणात आत्मैवेन्द्रोऽग्निश्चेति ॥

| | |
|---|---|
| न * स्थितः न * शयितः इति * | =न बैठा हुआ वा न ठहरा हुआ गो (बैल) है (और) न शयन करता हुआ गो (बैल) है |
| अथवा * | =अथवा (एवम्भूतनयकी उक्त परिभाषा में आये हुये शब्द) |
| येन आत्मना येन ज्ञानेन भूतः। | ="येनात्मना भूतः" (कहिये किसी पदार्थके) ज्ञानयुक्त (=ज्ञानेन) हुआ |
| परिणतः तेन एव * अध्यवसाययति T | =परिणया (आत्माको) तिस (ज्ञान) युक्त ही निश्चय कराता है वा प्रतीतिकराता है (=ऐसा एवम्भूत–नयहै) अर्थात् उक्त परिभाषा में 'आत्मन्' शब्दका अर्थ पहिले 'अभिधेय क्रिया लिया' अब 'ज्ञान' अर्थ लिया (आत्मना =ज्ञानेन) इसलिये आत्मा जिस क्षण में जिस पदार्थ के ज्ञान से युक्त हो उसे वही कहना एवम्भूतनयका विषय है ॥ |
| यथा*इन्द्रज्ञानपरिणतः अग्निज्ञानपरिणतः | =जैसे इन्द्र(का आकाररूप) ज्ञान और अग्नि(का आकाररूप) ज्ञान परिणया |
| आत्मा एव * इन्द्रः च * अग्निः इति * | =आत्माही इन्द्र और अग्नि एसे (क्रमसे)है अर्थात् जैसे जिस क्षणमें आत्मा इन्द्र पदार्थके ज्ञान से परिणत हो रहा है उसे इन्द्र कहदेना वा जिस समय अग्नि पदार्थ के ज्ञान से परिणत हो रहा है उसे अग्नि कह देना एवं भूत नयका विषय है ॥ |

ऐसे व्याकरणके रूपका अनुवाद बैल होना चाहिये वा गऊ होना चाहिये 'न स्थितो न शयित' इस वाक्य में स्थित. शब्द और शयित. शब्द पुलिंग में लाये हैं इस से स्पृष्ट है कि बैल से तात्पर्य है अतः "गौ." का अनुवाद गौ (बैल) किया है यदि स्थित के स्थान में 'स्थिता' होता जो स्त्रीलिंग है और शयित के स्थान में 'शयिता' स्त्री लिंग होता तो अनुवाद गौ रूप का गाय (गऊ) होता।

(१) इन्द्र ज्ञान परिणत आत्मा इन्द्र उच्यते। अग्नि ज्ञान परिणत त्वादात्मा अग्नि श्चेति एवम्भूतनयलक्षणम् ॥

| | |
|---|---|
| इन्द्र ज्ञान परिणत आत्मा इन्द्र उच्यते T | = इन्द्रका ( आकार रुप ) ज्ञान परिणया आत्मा इन्द्र कहा जाता है |
| च*अग्निज्ञान परिणत त्वात् आत्मा अग्नि | =और अग्निके ज्ञान परिणमन से आत्मा अग्नि ( कहलाता ) है |
| इति * एवम्भूतनयलक्षणम् | =ऐसा एवम्भूतनयका विषय (=लक्षण) है ॥ अब शका यह है कि |

## उक्ता नैगमादयो नयाः । T उत्तरोत्तरसूक्ष्मविषयत्वात्

| | |
|---|---|
| नैगम – आदयः नयाः । | =नैगम, सग्रह, व्यवहार, ऋजु सूत्र, शब्द, समभिरूढ़, (१) एवंभूत ( ये सात ) नय |
| उक्ताः । उत्तरोत्तर–सूक्ष्मविषयत्वात् । | =कहेगये हैं ॥ आगे आगेकी (नय एक दूसरेसे) अल्प विषय (वाली) होने से |

**टिप्पणी**–यदि अग्नि ज्ञानसे परिणत आत्माको एवंभूतनयकी अपेक्षासे अग्नि कहा जायगा तौ जलाना, रान्धना, पकाना आदि जितने धर्म अग्नि में हैं वे सब आत्मा में भी मानने पड़ेंगे इस लिये आत्मा अग्नि नहीं कहा जा सकता ? (उत्तर) नाम था स्पना आदि जिस स्वरूप से कहे जाते हैं वे उस से अभिन्न रहते हैं और जिस पदार्थ के जो जो धर्म होते हैं वे नियमित रूप से उसी में रहते हैं । आत्मा का जो अग्नि नाम है उसका आत्मा के साथ अभेद है परंतु अग्निके जो जलाना पकाना आदि धर्म हैं वे अग्निमें ही रहतेहैं आत्मा में नहीं हो सकते इस लिये नो आगम भाव अर्थात् साक्षात् अग्नि में रहने वाला दाहकपना आगमभाव अर्थात् औपचारिक अग्नि में नहीं हो सकता । इस रीतिसे यदि आत्मा का नाम अग्नि माना जायगा तो अग्नि के दाहकत्व आदि धर्म आत्मा में मानने पड़ेंगे यह जो ऊपर शंका की गई थी वह निर्मूल सिद्ध हो चुकी ।

(१) यहां पर 'एवंभूयव इति' 'ऐसा होना' इस एवभूतनय के अर्थकी प्रतीति या निश्चय शब्द से होती है इसलिये शब्द ही एवंभूतनय माना है कारणमें कार्यका उपचार है अर्थात् एवंभूतनयके अर्थकी प्रतीति में कारण शब्दहै और कार्य एवं भूतनय है

(T नैगमात्संग्रहोऽल्पविषयः तन्मात्रग्राहित्वात् । नैगमस्तु भावाभावविषयाद्बहुविषयः । यथैव हि भावे सङ्कल्पस्तथाऽभावे नैगमस्य सङ्कल्पः । एवमुत्तरत्रापि योज्यम् ॥

| | |
|---|---|
| नैगमात् संग्रहः अल्पविषयः । | =नैगम नयसे संग्रहनय थोड़ी विषय वाली है |
| तन्मात्र (= तद – मात्र ) ग्राहित्वात् । | =क्योंकि केवल उतने विषयकी अर्थात् केवल स्वल्पविषयकी ( = तन्मात्र ) ग्राही है |
| नैगमः तु * भाव - अभाव विषयात् । | =और (=तु) नैगमनय सत् (रूप) और असत् (रूप) ग्रहण करने (केहेतु) से |
| बहु विषयः | =महाविषय वाली वा बहुत विषयक है । (बहु विषय=बहुत है विषय जिसका) |
| यथा * एव * हि * भावे सङ्कल्पः । | =क्योंकि (=हि) जैसा ही सत् (रुप) में सङ्कल्प है अर्थात् सत् रूप में मानना है |
| तथा * अभावे नैगमस्य सङ्कल्पः । | =वैसा असत् (रूप) में नैगमनयका सङ्कल्प वा मानना है भावार्थ । |

नैगमनयके पीछे संग्रहनय कही गई है सो इसका विषय सद् द्रव्यत्व आदिही है इसके परस्पर निषेधरूपअसत्आदि यह विषय नहींहै इसलिये नैगमनयसे संग्रहनय अल्प विषयक या थोड़ी विषय वाली है

एवम्#उत्तरत्र#अपि#योज्यम्

=इस प्रकार यहा से आगे (=उत्तरत्र) भी लगाओ या लगाने योग्य है अर्थात् संग्रहनयके पश्चात् व्यवहार नय है सो इसका विषय संग्रहनयके विषयका भेद है तहाँ अभेद विषय रहगये अत संग्रहनयसे व्यवहारनय अल्प विषय वाली है

व्यवहारनय के पश्चात् ऋजुसूत्र है सो इसका विषय वस्तुका वर्तमान पर्याय मात्र है अतीत अनागत पर्यायें रहगई अत. व्यवहारनयसे ऋजुसूत्रनयका थोड़ा विषय है ॥

ऋजुसूत्रनय लिंग सख्या साधन कारक उपग्रह आदिका भेद नकरके केवल वर्तमान पर्यायको विषय करता है परन्तु शब्दनय उस एक पर्यायमें भी लिंग सख्या साधन कारक उपग्रह काल आदिके भेदसे अर्थका भेद प्रकाशन करता है इसलिये ऋजुसूत्रनयकी अपेक्षासे शब्दनयका अल्प विषय है अर्थात् ऋजुसूत्रनय अर्थ पर्याय और शब्दपर्याय सबको ही विषय करता है परन्तु शब्दनय केवल शब्द पर्याय को ही विषय करता है इसलिये ऋजुसूत्रनयका विषय शब्दनयसे अधिकतर है ॥

इसके पश्चात् समभिरूढ़ नय कहागया है सो एक वस्तु के अनेक नाम है तिनको पर्यायशब्द कहते है जिन पर्याय शब्दोंका एकही अर्थ मानने वाली तो शब्द नय है परन्तु समभिरूढनय जिस शब्दको ग्रहण करता है तिसही अर्थरूपको कहता है क्योंकि उन पर्याय शब्दोंके जुदे जुदे अर्थ भी है ॥ जैसे इन्द्र, शक्र, पुरन्दर आदि ये तीन शब्द एक ही शचीपति अर्थके कहने वाले है तथापि परमैश्वर्यता का भोग होने से इन्द्र सामर्थ्यवान् होनेसे शक्र और पुर नगर विदारण करने से पुरंदर इस प्रकार इन भिन्न भिन्न शब्दो के भिन्न भिन्न अर्थ है इस रीतिसे पर्यायो के अनुसार इन्द्र शब्दके अनेक अर्थ रहते भी वह रूढ इन्द्र (शचीपति) अर्थ में ही है और इस रूढ अर्थको ही

**संसारिग्रहणमनर्थकं, प्रकृतत्वात् ॥ क्व प्रकृतं? । संसारिणो मुक्ताश्चेति । नानर्थकम् । पूर्वापेक्षार्थं, ये उक्ताः समनस्कामनस्काश्चेति संसारिण इति ॥ यदि हि पूर्वस्य विशेषणं न स्यात् समनस्कामनस्कग्रहणं संसारिणो मुक्ताश्चेत्यनेन यथासंख्यमभिसंबंध्येत । एवं च कृत्वा संसारिग्रहणमादौ क्रियमाणमुपपन्नं भवति । तत्पूर्वापेक्षं सदुत्तरार्थमपि भवति ॥**

प्रकृतत्वात् ५।१ =(आचार्यसे शिष्यका प्रश्न) प्रकरण वा प्रसंग वा प्रवर्तके कारण से ( इस सूत्र में )

संसारिग्रहणम् १।१ अनर्थकम् १।१ क्व ? प्रकृतम् १।१ =ससारीका उपादान (=ग्रहण) निरर्थक है (शिष्यके प्रश्नपर आचार्य) कहा प्रकरण है ?

संसारिणः१।३ मुक्ताः१।३ च* इति* =(शिष्यका उत्तर) ससारिणो मुक्ताश्च ऐसा दशवें सूत्रमें प्रकरण है (आचार्यकाउत्तर)

न*अनर्थकम् १।१ पूर्व–अपेक्षा–अर्थम् १।१ =(इस सूत्रमें ससारीका ग्रहण) निरर्थक नहींहै(इससे) पहिले(सूत्रके) सम्बन्धकेलियेग्रहणहै

ये१।३ उक्ताः१।३ समनस्कामनस्काः१।३ च* इति ससारिणः१।३ इति*= कि ये कथित समनस्क और अमनस्क संसारी (जीव) हैं

यदि*हि*पूर्वस्य६।१ विशेषणम्१।१ न स्यात् ।समनस्क=क्योंकि (=हि) जो (यदि) पहिले ११ वें सूत्रका विशेषण न होता तो समनस्क

अमनस्कग्रहणम्१।१ससारिणः१।३ मुक्ताः१।३चइतिअनेन३।१=अमनस्का (इससूत्र) के ग्रहणको ससारिणो मुक्ताश्च इस (सूत्र) से (=अनेन)

यथासंख्यम् १।१ अभिसम्बन्ध्येत T =यथासख्य सम्बन्ध होजाता (भावार्थ) यदि इसवारहवां सूत्रसे ग्यारहवां सूत्रकाविशेषण संसारी शब्द लाकर नकिया जाता तो दशमें सूत्रके संसारी शब्दका ग्यारहवां सूत्रके समनस्का शब्द से और मुक्त शब्दका अमनस्का शब्द से सम्बन्ध होकर ऐसा अनिष्ट अर्थ होजाता है कि ससारी जीव हैं वे मनस्का वा मन सहित हैं और मुक्त जीव हैं ते अमनस्का व मन रहित हैं ॥

एवम्*च*कृत्वा ससारिग्रहणम्१।१आदौक्रियमाणम्१।१=ऐसे करके(इससूत्रमें)ससारीका उपादान वा ग्रहण आदिविषैकरना (क्रियमाण)

उपपन्नम् १।१ भवति T =युक्ति युक्त वा प्रमाणसे भरा हुआ (=उत्पन्न) होता है

तत्-पूर्व–अपेक्षम् १।१ सत् T =उस(संसारी शब्द) का (ग्रहण) प्रथम (ग्यारहवां सूत्रके) अपेक्षा होकर

उत्तर–अर्थम् १।१ अपि* भवति T =अगले (वारहवां सूत्र) के लिये भी होता है कि

संसारिणो द्विविधाः(१)। त्रसाःस्थावराःइति॥ त्रसनामकर्मोदयवशीकृतास्त्रसाः। स्थावरनामकर्मोदयवशवर्तिनःस्थावराः॥ त्रस्यन्तीति त्रसाःस्थानशीलाःस्थावरा इति चेन्न। आगमविरोधात्॥ आगमे हि कायानुवादेन त्रसा द्वीन्द्रियादारभ्य आ अयोगकेवलिन इति। तस्मान्न चलनाचलनापेक्षं त्रसस्थावरत्वम्। कर्मोदयापेक्षमेव॥ त्रसग्रहणमादौ क्रियते। अल्पाच्तरत्वादभ्यर्हितत्वाच्च। सर्वोपयोगसम्भवादभ्यर्हितत्वम्॥ एकेन्द्रियाणामपिबहुवक्तव्याभावात्

संसारिणः द्विविधाः त्रसाः स्थावराः इति = संसारी जीव दो प्रकार है त्रस है स्थावर हैं
त्रसनामकर्मोदय-वशीकृताः त्रसाः स्थावरनामकर्म- = त्रसनामकर्मकी प्रकृतिके उदयके वशसे हुए त्रस हैं स्थावरनामानामकर्मकी प्रकृतिके
उदयवशवर्तिनः स्थावराः त्रस्य-अन्ति(त्रस्यान्ति)इति = उदयके वशसे हुए स्थावर हैं(प्रश्न)डरते हैं वा भयभीत होते हैं ऐसे(=इति)
त्रसाः स्थानशीलाः स्थावराः इति चेत् = त्रस (और) तिष्ठनेका है स्वभावजिनका (ऐसे)स्थावर है ऐसी शंका (=चेत्) है
न आगमविरोधात् आगमे हि काय-अनुवादेन = (उत्तर)शास्त्रकेविपरीतहोनेसे ऐसा नहीं है क्योंकि(=हि)शास्त्रमें कायकी अपेक्षासे
त्रसाः द्वि-इन्द्रियात् आरभ्य—आ अयोगवलिनः इति = त्रस जीव दो इन्द्रियसे प्रारम्भकर अयोगकेवलीपर्यंत (=आ) हैं
तस्मात् न चलनाचलन-अपेक्ष त्रसस्थावरत्वम्॥ = तिससे चलने न चलनेकी अपेक्षासे त्रस स्थावरपना नहीं है
कर्मउदय-अपेक्षम् एव त्रसग्रहणम्॥ = कर्मउदयकी अपेक्षासे ही(त्रसस्थावरपना)है(इससूत्रमें)त्रसकाउपादान
आदौ क्रियते अल्पाच्तरत्वात्॥ अभ्यर्हितत्वात्॥ च = पूर्वमें कियाहै क्योंकि(त्रसशब्दके स्थावरशब्दसे) स्वर थोड़े हैं और प्रधानपना है
सर्व-उपयोगसम्भवात् अभ्यर्हितत्वम्॥ = क्योंकि(त्रसके)समस्त उपयोग सम्भव होनेसे पूज्यपना है अर्थात् त्रसके प्रधानपना
सर्व उपयोग संभव हैं उस उपयोगकी अपेक्षासे है
एकइन्द्रियाणाम् अपि बहुवक्तव्य-अभावात् = एकेइन्द्रियोंके भी बहुतकथन वा भेद(वक्तव्य)नहोनेके कारणसे

(१) द्विशब्दके साथ विधा स्त्रीलिंग बहुवचन इस कारण लाए हैं कि स्थावरों की भी बहुत जाते हैं और त्रस भी अनेक प्रकार के हैं
(२) त्रस् दिवादि चतुर्थ गणका धातु है य विकरण वर्तमानकालके चिन्ह के प्रथम आता है इस प्रकार 'त्रिस्' का 'त्रस्य' हुआ इसके पहिले 'अन्ति' प्रत्यय लगानेसे त्रस्य-अन्ति होता है परतु अन्ति के 'अ' के पहिले 'अ' का लोप होजाता है अर्थात् गिरजाता है इसलिये त्रस्यन्ति वर्तमान काल परस्मैपद बहुवचन इस सूत्रमें है अर्थ डरते हैं या भयभीत होते हैं। आरभ्य सम्बन्धसूचक भूतकृदन्त है॥

उल्लंघ्यानुपूर्वीं स्थावरभेदप्रतिपत्त्यर्थमाह—

## ॥ पृथिव्यप्तेजोवायुवनस्पतयः स्थावराः ॥१३॥

स्थावरनामकर्मभेदाः पृथिवीकायिकादयः सन्ति,

उल्लंघ्य—आनुपूर्वी॥स्थावर–भेद–प्रतिपत्ति–अर्थम्॥आह=(कथनकरनेका)क्रम(=आनुपूर्वी)छोड़करस्थावरके भेद कहनेके लिये कहते हैं कि

पृथिव्यप्तेजोवायुवनस्पतयः स्थावराः ॥ १३ ॥

पृथिवी–अप्–तेजस्–वायु–वनस्पतयः॥स्थावराः॥=पृथिवी कायिक,अप्कायिक,तेजःकायिक,वायुकायिक और वनस्पतिकायिक स्थावर(जीव)हैं

वृत्त्यनुवादः–स्थावरनामकर्मभेदाः॥पृथिवीकायिक–=स्थावरनामा नामकर्मकी प्रकृतिके भेद पृथिवीकायिक

आदयः॥ सन्ति T =अप्कायिक, तेजः कायिक, वायुकायिक, वनस्पति कायिक (=आदयः) है

(१) दोनों आम्नायोंके १३, १४ सूत्रका पाठ भेद और अर्थ भेद एकसाथ लिखनेसे सुगम होगा। इसलिये नीचे दोनों आम्नायोंके चारो सूत्र लिखते हैं पृथिव्यप्तेजोवायुवनस्पतयः स्थावराः ॥१३॥ अर्थ ऊपर देखो ॥ द्वीन्द्रियादयस्त्रसाः ॥१४॥ दोइन्द्रिय,तीनइन्द्रिय चारइन्द्रिय पांचइन्द्रियवाले त्रस हैं पृथिव्यब्वनस्पतयः स्थावराः ॥१३॥ सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्र पृष्ठ ॥ ८१ ॥ तेजोवायू द्वीन्द्रियादयाश्च त्रसाः सभाष्य० में १४ वा सूत्र पृष्ठ ४२ पृथिवीकायिक, अप्कायिक, वनस्पतिकायिक (ये)स्थावर जीव हैं ॥ तेज कायिक,वायुकायिक और(=च, दो इन्द्रियवाले, तीन इन्द्रियवाले चारइन्द्रियवाले पाच इन्द्रियवाले त्रस जीव हैं ॥ दोनों आम्नायोके १३ वा और १४वां सूत्रोंके मिलानसे प्रगट है कि तेजस्–वायु दो शब्द हमारे यहाके १३ वा सूत्रके श्वेताम्बर आम्नाय के १४वा सूत्रमें अन्तर्गत हैं यह तो दोनोंके१३वा सूत्रमेंपाठभेद हुआ। सभाष्य० के १४ वां सूत्रमें हमारे यहां के १४ सूत्रसे 'तेजो-वायु' व अधिक हैं शेष पाठ एकसा है। हमारे यहां तेजकायिक और वायुकायिक दोनों को स्थावर जीव माना है परन्तु श्वेताम्बर आम्नायमें इनको त्रस जीव माना है जैसा कि सभाष्य० के १४ वां सूत्र और हमारे यहाँ के १३ वां सूत्र से प्रकट है। अवशेष तात्पर्य दोनों आम्नायके दोनो दोनों सूत्रों का एक है अर्थात् पृथिवी कायिक, अप् (जल)कायिक,वनस्पति कायिक को स्थावर दोनोंमें माना है और दो इन्द्रियवालेजीव,तीन इन्द्रियवाले जीव,चार इन्द्रियवाले जीव पाच इन्द्रियवाले जीवोंको दोनोंमें त्रस माना है।

(२) 'कायादय' सर्वार्थसिद्धिकी एकप्रति हस्त लिखितमें, दोनों मुद्रित आवृत्तियोंमें, तथा राजवार्तिकमें पाते हैं। जिसका 'जीव' निकलगयाहो सो काय है। जीव सहित हो सो कायिक है। यहा पर जीव सहित से अभिप्राय है। तत्त्वार्थ श्लोकवार्तिक पृष्ठ ३२५ के निम्न वाक्यमें'कायिक'शब्द लाये हैं।"पृथिवी कायिकादि नामकर्मोदयवशात्पृथिव्यादयो जीवा पृथिवी कायिकादयः स्थावराः प्रत्येतव्या न पुनर जीवास्तेषामप्रस्तुतत्वात्"॥

तदुदय निमित्ता अमी इति जीवेषु पृथिव्यादयः संज्ञा वेदितव्याः ॥ प्रथनादिप्रकृति निष्पन्ना अपि रूढिवशात्प्रथनाद्यनपेक्षा वर्तन्ते ॥ एषां पृथिव्यादीनामार्षे चातुर्विध्यमुक्तम् । प्रत्येकं तत्कथमिति चेदुच्यते ॥ पृथिवी । पृथिवीकायः। पृथिवीकायिकः । पृथिवीजीव इत्यादि ॥ तत्र अचेतनावैश्रसिकपरिणामनिर्वृत्ता काठिन्यगुणात्मिका पृथिवी । अचेतनत्वादसत्यपि पृथिवीकाय-नामकर्मोदये प्रथनक्रियोपलक्षितैवेयम् । अथवा पृथिवी सामान्यम्—

---

तद्–उदय–निमित्ताः॥ अमी॥ इति॥ जीवेषु॥
पृथिवी–आदयः॥
सञ्ज्ञाः॥ वेदितव्याः॥ प्रथन–
आदि–प्रकृति–निष्पन्नाः॥ अपि॥ रूढिवशात्॥
प्रथन–आदि–अनपेक्षाः॥ वर्तन्ते ।
एषाम्॥ पृथिवी–आदीनाम्॥ आर्षे॥ चातुर्विध्यम्॥
उक्तम्॥ प्रत्येकम्॥ तत्॥ कथं॥ इति॥ चेत्॥ उच्यते ।
पृथिवी॥ पृथिवीकायः॥ पृथिवीकायिकः॥ पृथिवीजीवः॥ इति
आदि॥॥

तत्र॥ अचेतना–वैश्रसिक–परिणाम–निर्वृत्ता॥
काठिन्यगुण–आत्मिका॥ पृथिवी॥ अचेतनत्वात्॥
असतिमपि, पृथिवीकायनामकर्मउदये॥ प्रथन–क्रिया–
उपलक्षिता–एव॥ इयम्॥ अथवा॥ पृथिवी॥ सामान्यम्॥

=उस (स्थावरनामा नामप्रकृति) के उदयके कारण इनजीवोंमें
=पृथिवीकायिक, अप्कायिक, तेजःकायिक, वायुकायिक, वनस्पतिकायिक (=आदयः)
=संज्ञा वा नाम जानो (पृथिवी, अप्, तेजः, वायु, वनस्पति ये पांचौ शब्द) प्रथन
=आदिक (भिन्नभिन्न) धातुओंसे (=प्रकृति) निकले है। फिरभी (=अपि) रूढिके आश्रयसे
=(इनपांचौ शब्दोंकी) प्रथनादिक अर्थात् विस्तारादिक (अर्थ) की विवक्षा नहीं है
=इन पृथिवी आदिकोंके ऋषियों रचित धर्मशास्त्रमें (=आर्षे) चार चार भेद
=कहेगये हैं वह (=तत्) प्रत्येक कैसे हैं? ऐसी शंका होने पर कहाजाता है कि
=पृथिवी, पृथिवीकाय, पृथिवीकायिक, पृथिवीजीव ऐसें
=और भी है अर्थात् अप्–अप्काय, अप्कायिक, अप्जीव; तेजः, तेजःकाय,
तेजःकायिक, तेजोजीव; वायु–वायुकाय–वायुकायिक–वायुजीव;
वनस्पति–वनस्पतिकाय–वनस्पतिकायिक–वनस्पतिजीव हैं.
=तहां अचेतन स्वभावसिद्ध (=वैश्रसिक) परिणामसे रचित
=अपने (=आत्मिक) कठिनतागुणकरि सहित पृथिवी है । जड़पनासे
=पृथिवीकायनामा नामकर्मकी प्रकृतिके उदय न होनेपरभी प्रथन वा फैलावक्रिया
=आदिसे युक्त (=उपलक्षित) यह (पृथिवी) है ही ॥ वा पृथिवी सामान्य (शब्द) है

उत्तरत्रयेऽपि सद्भावात्। कायः शरीरं पृथिवीकायिकजीवपरित्यक्तः पृथिवीकायः। मृतमनुष्यादिकायवत्। पृथिवीकायः अस्यास्तीति पृथिवीकायिकः। तत्कायसम्बन्धवशीकृत आत्मा समवाप्तपृथिवीकायनामकर्मोदयः कार्मणकाययोगस्थो यो न तावत्पृथिवीं कायत्वेन गृह्णाति स पृथिवीजीवः

---

उत्तरत्रये ७।१ अपि * =क्योंकि अगले तीनों भेद (पृथिवीकाय, पृथिवीकायिक, पृथिवीजीव)में भी (यहशब्द)

सद्भावात् ५।१ कायः १।१ शरीरम् १।१ पृथिवीकायिकजीव- =विद्यमान है। काय वा शरीर जो पृथिवी कायिक जीवकरि

परित्यक्तः १।१ =त्यागित होगया है अर्थात् जिसमेंसे पृथिवी कायिक जीव मरकर निकल गया है

पृथिवीकायः १।१ मृत-मनुष्यादिकायवत् * =सो पृथिवी काय है। मरेहुये मनुष्यादिकके शरीर सदृश (पृथिवी काय) है

पृथिवीकायः १।१ अस्य ६।१ अस्ति इति पृथिवी कायिकः १।१ =पृथिवीकाय जिस (जीव)के है ऐसा (जीव) पृथिवी कायिक है॥ "सो यहु" जीव "पृथिवी शरीरके संवध सहित है" जय०वचनिका पृष्ठ २५६. अर्थात् जिस जीवका उस पृथिवी कायसे संवंध है वह पृथिवी कायिक है॥

तत्काय-संम्बन्धवशीकृतः १।१ आत्मा १।१ =उस (पृथिवी) शरीरके सवंध वशीभूत आत्मा (अन्य कायके शरीरसे छूटकर)

समवाप्त(सम्-अव-आप्त) पृथिवीकायनामकर्मोदयः १।१ =पृथिवीकाय नामा नामकर्मकी प्रकृतिका उदय प्राप्त हुआ जिसको

कार्मणकाययोगस्थः १।१ यः १।१ =( जितने अंतरालमें ) कार्माण काययोगमें तिष्ठा हुआ जो ( जीव जव तक )

नतावत्पृथिवीम् २।१ कायत्वेन ३।१ गृह्णातिसःपृथिवीजीवः =पृथिवीको कायपनाकरि ग्रहण नहीं करता तब तक (=तावत्) वह पृथिवी जीव है अर्थात् जिस जीवके पृथिवी कायिक नामकर्मका उदय है परंतु पृथिवीको काय-स्वरूपसे ग्रहण न कर वह कार्माणकाययोगमें ही विद्यमानहै वह पृथिवी जीव है

भावार्थ कोई जीव किसी शरीर में था उसने अपनी आयु पूर्ण करने पर उस शरीर को त्यागकर पृथवी काय नामा नामकर्मकी प्रकृतिके उदयसे पृथिवी कायिक होने वाला है तो उस जीवको विग्रहगति (=नया शरीर धारण करने के लिये गमन अवस्था)में कार्माण योगहै जितने काल तक विग्रहगति है तव तक वह जीव पृथिवी काय वा शरीरको ग्रहणकरनेमें असमर्थ है उस काल तक उसको पृथिवी जीव कहैंगे। उक्त विग्रह काल किसी जीवका एक समय,किसीजीवका दो समय,किसी जीवका तीन समय तक होता है तीन समय से अधिक नहीं हो सक्ता है॥ और विग्रह गति में ( जीवके ) कार्मण योग रहता है॥

उक्तं च—पुढवी पुढवीकायो पुढवीकाइय पुढविजीवो य। साहारणोपमुक्को सरीरगहिदो भवंतरिदो ॥ १ ॥ एवमबादिष्वपि योज्यम् ॥ एते पञ्चविधाः प्राणिनः स्थावराः। कति पुनरेषां प्राणाः?। चत्वारः। स्पर्शनेन्द्रियप्राणः कायबलप्राणः उच्छ्वासनिःश्वासप्राणः आयुःप्राणश्चेति ॥ अथ त्रसाः के ते? इत्यत्रोच्यते ॥

---

उक्तं च। पुढवी पुढवीकायो (पृथिवी पृथिवीकायः)
पुढवीकाइय पुढविजीवो य (पृथिवी कायिकः पृथिवीजीवः च)
साहारणोपमुक्को (साधारण—उपमुक्त :)
सरीरगहिदो (शरीरगृहीतः)
भवतरिदो (भवान्तरितः)

=बहुरि कहागया है कि पृथिवी, पृथिवीकाय,
=पृथिवीकायिक और (=य=च) पृथिवीजीव है
=(सो यह पृथिवी) साधारण है। जिससे जीव अभी निकला है (सो
=शरीरग्रसित वा शरीर सहित जीव है (सो पृथिवी कायिक है)
=भवान्तर अवस्थावाला वा विग्रहगतिसहित जीव है (सो पृथिवी जीव है)

भावार्थ [पृथिवी काय है पृथिवी, पृथिवीकाय, पृथिवी कायिक और पृथिवीजीव ये चार भेद पृथिवीके हैं। उनमेंसे अचेतन स्वभावसिद्ध परिणामसे रचित और कठिनता आदिगुण स्वरूप पृथिवी कहीजाती है इसलिये पृथिवी यह एक साधारण और सामान्यनाम ही है ॥ (२) कायका अर्थ शरीर है पृथिवीकायिक जीवने जिस शरीर को छोड दिया है वह पृथिवीकाय कहाजाता है यह मरे हुये मनुष्यादिक कीकाय (काया) के समान है, (३) शरीर गृहीत वा शरीर ग्रसित जीव अर्थात् वह पृथिवी जिसमें इस समय जीव विद्यमान है वह पृथिवीकायिक है ॥ (४) जिस जीवके पृथिवीकायिक नामकर्मका उदय है परंतु पृथिवीको काय स्वरूपसे ग्रहण न कर वह कार्माणकाय योगमेंही विद्यमान है अर्थात् विग्रहगति अवस्था में है वह पृथिवीजीव है ॥

एवम् अप्—आदिषु अपि योज्यम्॥ =ऐसे अप् आदिकमेंभी (चार चार भेद) लगाना योग्य है
एते पञ्चविधाः प्राणिनः स्थावराः कति पुनः एषां प्राणाः? =ये पांच प्रकार प्राणवाले स्थावर है। पुनि इनके कितने प्राण हैं?
चत्वारः स्पर्शनेन्द्रियप्राणः कायबलप्राणः =(उत्तर) चार प्राण हैं (अर्थात्) स्पर्शन इन्द्रियप्राण, कायबलप्राण,
उच्छ्वासनिःश्वासप्राणः आयुःप्राणः च इति =उच्छ्वासनिःश्वासप्राण, और आयुप्राण
अथ त्रसाः के ते? इति अत्र उच्यते =अब त्रसजीव हैं ते कोन हैं ऐसा प्रश्न होनेपर यहां कहाजाता है कि

# ॥ द्वीन्द्रियादयस्त्रसाः ॥ १४ ॥

द्वे इन्द्रिये यस्य सोऽयं द्वीन्द्रियः, द्वीन्द्रियः आदिर्येषां ते द्वीन्द्रियादयः ॥ आदिशब्दो व्यवस्थावाची। क्व व्यवस्थिताः। आगमे। कथम्। द्वीन्द्रियस्त्रीन्द्रियश्चतुरिन्द्रियःपञ्चेन्द्रियश्चेति॥ तद्गुणसंविज्ञानवृत्तिग्रहणात् द्वीन्द्रियस्याप्यन्तर्भावः ॥

---

सूत्रम्— द्वीन्द्रियादयस्त्रसाः ॥ १४ ॥

| | |
|---|---|
| सूत्रार्थः—द्वि-इन्द्रिय-आदयः त्रसाः | =दो इन्द्रियोंको आदिलेकर(पंचेन्द्रियपर्यंत)त्रस (जीव) हैं अर्थात् दोइन्द्रिय तीनइन्द्रिय,चारइन्द्रिय,पंचेइन्द्रिय जीव आगममें त्रसनामसे व्यवस्थित हैं॥ |
| वृत्त्यनुवादः—द्वे इन्द्रिये यस्य सः अयम् द्वीन्द्रियः | =दो हैं इन्द्रिय जिसके सो यह दो इन्द्रिय है (और) |
| द्वीन्द्रियः आदिः येषां ते द्वीन्द्रिय-आदयः | =दो इन्द्रिय हैं आदिमें जिनके ते द्वीन्द्रिय आदि हैं |
| आदिशब्दः व्यवस्थावाची | =(सूत्रमें)आदिशब्द मर्यादावाची है अर्थात् इन्द्रियोंकी गणनाको परमितकरताहै। |
| क्व व्यवस्थिताः आगमे कथम् | =(प्रश्न)कहां व्यवस्था वा मर्यादा है। (उत्तर)शास्त्रोंमें है (प्रश्न) कैसे है |
| द्वीन्द्रियः त्रीन्द्रियः चतुरिन्द्रियः च पंचेन्द्रियः इति | =(उत्तर)दो इन्द्रिय,तीन इन्द्रिय,चार इन्द्रिय,और पांच इन्द्रिय,वाले जीव हैं |
| तद्गुणसंविज्ञानवृत्तिग्रहणात् | =तदगुणसंविज्ञानबहुव्रीहिसमासके उपादानके निमित्तसे है |
| द्वीन्द्रियस्य अपि अन्तर्भावः | =दो इन्द्रियवालेका भी(आदिशब्दविषैं)ग्रहण(=अन्तर्भाव)हैअर्थात् इस समास में जिस पदार्थके पीछे आदिशब्द आता है तो वह अपने पहलेके पदार्थको ग्रहण करते हुये दूसरी शेष वस्तुओंको भी गिना देता है जैसे इस सूत्रमें आदि शब्दने अपने पहिलेकी संख्या द्विइन्द्रियकी गणना करतेहुये |



---

(१) दोनों आम्नायोंमें इस सूत्रके पाठ और अर्थमें जो भेद है वह इस अनुवादके तेरहवां सूत्रमें दियागया है ॥ (२) मर्यादावाची,तेन पञ्चेन्द्रियात्पूर्वं षडिन्द्रियाद्विजीवो न भवतीत्यभिप्रायः ॥ (३) तद्गुणसंविज्ञानबहुव्रीहिसमासे उदाहरण लम्बकर्णः। अतद्गुणसंविज्ञाने बहुधनः ॥

कति पुनरेषां प्राणाः?। द्वीन्द्रियस्य तावत् षट् प्राणा पूर्वोक्ता एव रसनवाक्प्राणाधिकाः। त्रीन्द्रियस्य सप्त त एव घ्राणप्राणाधिकाः। चतुरिन्द्रियस्याष्टौ त एव चक्षुःप्राणाधिकाः। पंचेन्द्रियस्य तिरश्चोऽसंज्ञिनो नव त एव श्रोत्रप्राणाधिकाः। सञ्ज्ञिनो दश त एव मनोबलप्राणाधिकाः॥ आदिशब्देन निर्दिष्टानामनिर्ज्ञातसंख्यानामियत्तावधारणं कर्तव्यमित्यत आह

कति। पुनः* एषाम्। प्राणाः। ?
द्वि–इन्द्रियस्य। तावत्* षट्। प्राणाः। पूर्वोक्ताः। एव*
रसन–वाक्प्राण–अधिकाः।
त्रीन्द्रियस्य। सप्त। ते। एव* घ्राणप्राण–अधिकाः।
चतुरिन्द्रियस्य। अष्टौ। ते। एव* चक्षुर्प्राण–
अधिकाः। पञ्चेन्द्रियस्य। तिरश्चः। असञ्ज्ञिनः। नव।
ते। एव* श्रोत्रप्राण–अधिकाः। सञ्ज्ञिनः। दश।
ते। एव* मनोबलप्राण–अधिकाः। आदिशब्देन।
निर्दिष्टानाम्। निर्ज्ञातसंख्यानाम्। इयत्ता–
अवधारणम्। कर्तव्यम्। इति* अतः* आह।

त्रिइन्द्रिय, चतुः इन्द्रिय पचेन्द्रिय, को भी त्रस जीवोंके भेदोंमें गिना दिया॥
=(प्रश्न)पुनि कितने इन(प्रत्येक द्वीन्द्रिय–त्रीन्द्रिय–चतुरिन्द्रिय–पंचेन्द्रिय)के प्राण है
=प्रथम(=तावत्)द्वीन्द्रियजीवके छःप्राण हैं। प्रथम कथित ही(चार स्पर्शनेन्द्रियप्राण, कायबलप्राण, उच्छ्वासनिःश्वासप्राण, औरआयुप्राणजोएकेन्द्रियजीव केहोते हैं) है
=रसनाऽइन्द्रिय, बचनबल प्राण, अधिक हैं
=तीनेन्द्रियजीवके सात(प्राण)हैं। वे ही(छहऔर) नासिका इन्द्रियजिनके अधिक है
=चतुरिन्द्रियजीवके, आठ (प्राण) है वे(=ते)ही(=एव–सात) (और)चक्षुर्प्राणजिनके
=अधिक हैं। पचेंद्रिय तिर्यंच असैनीके नो ( प्राण ) है
=वेही(आठ)(और)कर्ण इन्द्रियप्राण जिनके अधिक है।(पंचेद्रिय)सैनीके दस(प्राण)है
=वेही(नौऔर)मनबलप्राण जिनके अधिक हैं।(इससूत्रमें) आदि शब्दकरि
=उपदेशकीहुई(=निर्दिष्टानाम्) (परन्तु) विनाजानी हुई गणनाओंकी मर्यादा
=निश्चय करना(=अवधारणम्)कर्तव्य है वा निश्चकरना चाहिये अतः कहते हैं कि

(२) मर्यादावाची। तेन। पञ्चेन्द्रियात्। ऊर्ध्वम्* =मर्यादावाचक(=व्ययस्थावाची)है तिस(आदि शब्द)करि पञ्चेन्द्रियसेऊपर
षड्इन्द्रियादिजीव। न* भवति। इति* अभिप्राय। =छइन्द्रियादिजीव नहीं होतेहैं। ऐसाआशयसूत्रमेंआदिशब्दकाओव्ययस्थावाचीहै, है
(३) तद्गुणसंविज्ञानबहुव्रीहिसमासे। उदाहरणम्। लम्बकर्णः। =यहीगुणव्यापकबहुव्रीहि समासमें दृष्टान्त, लम्बकर्ण है या लम्बेकानवाला है
अतद्गुणसंविज्ञाने। बहुधनः। =(और)अतद्गुणसंविज्ञान(बहुव्रीहिसमासमें)बहुतहैधनजिसकोऐसा(उदाहरण) है।
† द्वीन्द्रियस्य से पचेन्द्रियस्य' तक एकवचनमें है अतःअनुवाद एकवचनमेंहै औरपांचस्थानोंमें 'अधिकाः' शब्दबहुवचनमें है इससेअनुवादबहुवचनमेंहै॥

# ॥ पञ्चेन्द्रियाणि ॥ १५ ॥

इन्द्रियशब्दो व्याख्यातार्थः। पञ्चग्रहणमवधारणार्थं, पञ्चैव नाधिकसंख्यानीति ॥ कर्मेन्द्रियाणां वागादीनामिह ग्रहणं कर्तव्यम्। न कर्तव्यम्। उपयोगप्रकरणात् ॥ उपयोगसाधनानामिह ग्रहणं कृतं, न क्रियासाधनानामनवस्थानाच्च ॥ क्रियासाधनानामङ्गोपाङ्गनामकर्मनिर्वर्तितानां सर्वेषामपि क्रियासाधनत्वमस्तीति न पंचैव कर्मेन्द्रियाणि ॥

---

सूत्रम्— पंचेन्द्रियाणि=पंचेन्द्रियाणि ( नाधिकानि ) भवन्ति

सूत्रार्थः—पंचेन्द्रियाणि।।।न-अधिकानि।।।भवन्ति।=इन्द्रियें(सब)पांच हैं अधिक नहीं होती है अर्थात् इससूत्रका आरम्भनियमकेलियेहै, औरछह आदिकी सख्याकेनिषेधके लिये है। जो"इन्द्रकहिये आत्मा(=संसारीजीव)ताकालिंगकहिये जनावनेका चिन्हतथा इन्द्रजोनामकर्म ताकरि रचे जेआकार ते इन्द्रिय हैं"पं०जय०वचनिकापृष्ठ२५८।

वृत्त्यर्थः—इन्द्रियशब्दः।व्याख्यातअर्थः।पञ्चग्रहणम्।।।=इन्द्रिय शब्दका अर्थ पहिले विवरण कियागया है। पंचशब्दका उपादान अवधारणअर्थं।।।पञ्च।।।एव न-अधिक-संख्यानि।।।इति=निश्चयके लिये है। पांचही(इन्द्रियां) हैं अधिक संख्या वा गणना नहीं है

कर्म-इन्द्रियाणाम्।।।वाग्-आदीनाम्।।।इह*ग्रहणम्।।। =कर्मइन्द्रियें वचन,हाथ-पांव-गुदा-लिंग(=आदीनाम्)का यहां ग्रहण

कर्तव्यम्।।।न*कर्तव्यम्।।।उपयोग-प्रकरणात्।।। =करनाचाहिये। (कर्मइन्द्रियोंकाग्रहण)नहींचाहिये। क्योंकि(यहां)उपयोगकाविषयहै

उपयोग-साधनानाम्।।।इह*ग्रहणं।।।कृतम्।।। =(अतः)उपयोगके कारणोंका यहां ग्रहण किया गया है [ वस्वाप्रसंग- आताहै

च*न*क्रियासाधनानाम्।।।अनवस्थानात्।।। =औरनहिक्रियाकेसाधनोंका क्योंकि(यदि क्रियाकेसाधनोंको इन्द्रियकहैं तो)अन-

क्रियासाधनानाम्।।।अङ्गोपाङ्गनामकर्मनिर्वर्तितानाम्।।। =क्योंकि क्रियाकेसाधन अंगोपांगनामा नामकर्म करिरचित हैं

सर्वेषाम्।।। अपि*क्रियासाधनत्वम्।।।अस्ति।इति* =इसलिये(=अपि-देखो वैद्यकोशपृष्ठ४१)समस्तके क्रियाका साधनपना है

न*पञ्च।।।एव*कर्मइन्द्रियाणि।।। =नहि पांचोही कर्मइन्द्रियोंके (क्रिया साधनपना है ) भावार्थ ऐसा है कि

---

(१) दोनों आम्नायोंमें इस सूत्रका पाठ और अर्थ एकसा है ॥(२)साख्यमती चक्षु-श्रोत्र-घ्राण-रसना-त्वक् ये पांच बुद्धीन्द्रियां;वचन,हाथ,पांव, गुदा,लिंग येपांच कर्मेन्द्रिया,और मन ऐसे ग्यारह इन्द्रियां मानतेहैं। कोईछै इन्द्रियांमानते हैं उनकेखडनार्थ औरसख्याकी इयत्ता के लिये यह सूत्र है

तेषामन्तर्भेदप्रदर्शनार्थमाह

# द्विविधानि ॥ १६ ॥

विधशब्दः प्रकारवाची, द्वौ विधौ येषां तानि द्विविधानि, द्विप्रकाराणीत्यर्थः ॥ कौ पुनस्तौ द्वौ प्रकारौ? । द्रव्येन्द्रियं भावेन्द्रियमिति ॥

जो पदार्थ ज्ञान और दर्शन स्वरूप उपयोगमें कारणहों उसीकानाम इन्द्रिय मानाहै । स्पर्शनआदि पांच इन्द्रियां उपयोगमें कारणहैं इसलिये उन्हें इन्द्रिय मानना युक्त है पाणि पांव गुदा और लिंग उपयोगमें कारणनहीं,इसलिये उन्हें इन्द्रिय नहीं कहाजासकता यदि यहांपर जो क्रियाके साधनहों वे भी इन्द्रिय है यह इन्द्रिय सामान्यका लक्षण किया जायगा तो यद्यपि बोलना आदि क्रियाओंके कारणहोनेसे वाक् आदिइन्द्रियां कहीजावेंगी परंतु क्रियाके साधन तो मस्तक आदि सबही अंग उपांग हैं । सबोंको इन्द्रिय कहना पड़ेगाफिर किसको इन्द्रिय कहना किसको न कहना अथवा वाक् पाणि आदिपांचको कर्मेन्द्रिय कहना औरोंको न कहना यह अवस्थाही न बन सकैगी इस लिये जो क्रियाके साधन हों वे इन्द्रियहैं यह इन्द्रिय सामान्यका लक्षण न मानकर 'जो उपयोगमें कारण हों वे इन्द्रियहैं' यही इन्द्रियका लक्षण मानना चाहिये॥अतःजो सूत्रमें कहीहैं वे उपयोगमें कारण हैं और वे हीइन्द्रियें हैं॥

तेषाम्[6] अन्तर्भेद–प्रदर्शन–अर्थम्[2]॥ आह[T] =उन(इन्द्रियों) के प्रभेद दिखानेके लिये (निम्नलिखित सूत्रमें आचार्य)कहते हैं कि

## सूत्रम्—द्विविधानि=द्विविधानीन्द्रियाणिभवन्ति॥१६॥('इन्द्रिय'शब्दकीअनुवृत्तिपंद्रहवांसूत्रसेली)

सूत्रार्थः–इन्द्रियाणि[1]॥ द्विविधानि[1]॥ भवन्ति[T] =इन्द्रियेंदोभेदरूपहैंअर्थात्पांचोंइन्द्रियोंमेंसेप्रत्येकइन्द्रियकेदोद्रव्येन्द्रियऔरभावेन्द्रियभेदहैं

इत्यर्थः:–विधशब्दः[1] प्रकारवाची[1] द्वौ[1] विधौ[1] येषाम्[6] (=इससूत्रमें) 'विध' शब्द प्रकारअर्थमें हैं। दो है भेदजिनके

तानि[1]॥ द्विविधानि[1]॥ द्विप्रकाराणि[1]॥ इति॥ अर्थः[1] =ते द्विविधानि हैं अर्थात् दोदो प्रकार सब इन्द्रियें हैं। ऐसाआशय है

कौ[1] पुनः॥ द्वौ[1] प्रकारौ[1] द्रव्येन्द्रियं[1]॥ भावेन्द्रियम्॥ इति =फिर कौन दो प्रकार हैं द्रव्येन्द्रिय और भावेन्द्रिय ऐसे है

तत्र द्रव्येन्द्रियस्वरूपप्रतिपत्त्यर्थ (निर्ज्ञापनार्थ ) माह—

## ॥ निर्वृत्त्युपकरणे द्रव्येन्द्रियम् ॥ १७ ॥

निर्वर्त्यते निष्पाद्यते इति निर्वृत्तिः ॥ केन निर्वर्त्यते? कर्मणा ॥ सा द्विविधा बाह्याभ्यन्तर-भेदात् । उत्सेधांगुलासंख्येयभाग प्रमितानां

---

तत्र द्रव्येन्द्रियस्वरूपप्रतिपत्तिअर्थ (निर्ज्ञापन–अर्थ )म् ॥ आह=तहां द्रव्येन्द्रियकेस्वरूपके निर्णय वा जाननेके लिये कहते हैं कि

सूत्रम्— ¹निर्वृत्त्युपकरणे द्रव्येन्द्रियम् ॥ १७ ॥

| | |
|---|---|
| =निर्वृत्त्युपकरणे (इन्द्रिये–द्विविधे)द्रव्येन्द्रियम् | =निर्वृत्ति–इन्द्रियम्–उपकरणेन्द्रियम् च द्विविध द्रव्येन्द्रियम् भवति ॥ १७ ॥ |
| सूत्रार्थः—निर्वृत्ति–इन्द्रियम् ॥ च*उपकरणेन्द्रियम् ॥ | =निर्वृत्ति–इन्द्रिय और उपकरणेन्द्रिय |
| द्विविधम् ॥ द्रव्येन्द्रियम् ॥ भवति | =दोप्रकार द्रव्येन्द्रिय है अर्थात् निर्वृत्तिऔरउपकरणके भेदसे द्रव्येन्द्रिय दो प्रकार है ॥ |
| वृत्त्यनुवादः–निर्वर्त्यते निष्पाद्यते इति*निर्वृत्तिः ॥ | =रचागया है बनायागया है यह निर्वृत्ति है |
| केन ॥ निर्वर्त्यते कर्मणा ॥ | =(प्रश्न)किससे रचगया है । (उत्तर) कर्म करि [ विशेषहो सो निर्वृत्ति है) |
| सा ॥ द्वि–विधा ॥ बाह्य–अभ्यन्तर–भेदात् ॥ | =वह(निर्वृत्ति)बाह्यअभ्यन्तर भेदसे दो प्रकार है(नामकर्मके उदयसे जोरचना– |
| उत्सेध–अगुल–असंख्येयभागप्रमितानाम् ॥ | =उत्सेध अगुलके असंख्यातवांभागप्रमाण |

---

(१) सूत्र १६,१७ का पाठ और अर्थ दोनों आम्नायोंमें एक है ॥'इन्द्रिय'और 'विधि'शब्दोंकी अनुवृत्ति क्रमसे १५,१६ सूत्रोंसे इस सूत्रमेंलीगई है ॥

(२)उत्सेधागुलमिति व्यवहारागुल घनरूप तदेवात्र गृह्यते । परमागमे देहगेहग्रामनरकादिप्रमाणमुत्सेधांगुलेनैवेति नियमितत्वात् ॥

उत्सेध–अगुलम् ॥ इति व्यवहार–अगुलम् ॥ घनरूप = उत्सेधअगुल(=आठआठजोप्रमाण)हैसोव्यवहारअगुलहै। घनरुप(लंबाई–चौडाईउचाईमेंसम)

तद् *एव*अत्र*गृह्यते परमागमे देह–गेह–ग्राम– = वही (उत्सेधअगुल)यहां लियागया है । शास्त्रमें शरीर,गृह ग्राम,

नरक–आदि–प्रमाणम् ॥ उत्सेध–अगुलेन ॥ एव* = नरकादिकका प्रमाण उत्सेध अगुलसे ही है ॥

इति*नियमितत्वात् ॥ = क्योंकि ऐसा नियमित वा विधित है ॥ इस उत्सेधअगुलसे पाच सौ गुणा प्रमाणागुलहै इससे महापर्वत,नदी,समुद्रादिकका परिमाण कहाजाता है । भरत ऐरावत क्षेत्रके मनुष्योंका अपने २ कालमें जो अगुल है उसे आत्मांगुल कहते हैं इससे झारी कलश,धनुषादिका प्रमाण होता है ॥

शुद्धानामात्मप्रदेशानां प्रतिनियतचक्षुरादीन्द्रियसंस्थानेनावस्थितानां वृत्तिरभ्यन्तरा निर्वृत्तिः। तेष्वात्मप्रदेशेष्विन्द्रियव्यपदेशभाक्षु यः प्रतिनियतसंस्थानो नामकर्मोदयापादितावस्थाविशेषः पुद्गलप्रचयः सा बाह्या निर्वृतिः। येन निर्वृते रूपकारः क्रियते तदुपकरणम्॥ पूर्ववत्तदपि द्विविधम्। तत्राभ्यन्तरं कृष्णशुक्लमण्डलम् बाह्यमक्षिपत्रपक्ष्मद्वयादि॥ एवं शेषेष्विन्द्रियेषुज्ञेयम्॥

---

शुद्धानाम् आत्मप्रदेशानाम् प्रति-नियतचक्षुः-आदि-इन्द्रिय-संस्थानेन अवस्थितानां वृत्तिः अभ्यन्तरा निर्वृत्तिः॥

=शुद्ध चेतना वा आत्माके प्रदेशोंकी(=केवल आत्माके प्रदेशोंकी) न्यारे न्यारे(=प्रति) =निश्चितनेत्र आदिक इन्द्रियोंके आकार करि अवस्थित वृत्ति(अर्थात् तिष्ठनेकी दशा) =सो अभ्यन्तर निर्वृत्ति है। अर्थात् उत्सेध अंगुलके असंख्यातवां भागप्रमाण विशुद्ध आत्मप्रदेशोंका जो भिन्न भिन्न रूपसे नेत्र इन्द्रियके मसूरके आकार, कर्ण इन्द्रियके नवकी मध्यनालीके आकार सदृश, नासिका इन्द्रियके तिल पुष्प आकार समान, रसना इन्द्रियके अर्द्ध चन्द्रके आकारसम, स्पर्शन इन्द्रियके अनेक प्रकारके भिन्न भिन्न आकारके समान, और इन सबका प्रमाण स्वरूप परिणत होना है वह अतरंग निर्वृत्ति है॥

तेषु आत्मप्रदेशेषु इन्द्रियव्यपदेशभाक्षु =तिन आत्माके(विशुद्ध) प्रदेशनिमें इन्द्रियनामके दियेजानेपर वा धारनेपर

यः प्रतिनियत-संस्थानः नामकर्म-उदय-आपादित- =जो प्रतिनियत(=न्यारे न्यारे वा विधित)आकार सहित नामकर्मकेउदयजनित

अवस्थाविशेषः पुद्गलप्रचयः सा बाह्या निर्वृत्तिः॥ =विशेष दशा वा अवस्थासहित पुद्गलके समूह सो बहिरंग निर्वृत्ति है। अर्थात् उन्हीं आत्माके विशुद्ध प्रदेशोंमें इन्द्रियोंके नामसे कहेजानेवाले भिन्न भिन्न आकारोंके धारक सस्थान नामकर्मकेउदयसे होनेवाले अवस्था विशेषसे युक्त जो पुद्गलपिंड है वह बाह्य-निर्वृत्ति है॥

येन निर्वृतेः उपकारः क्रियते तत् =जिससे निर्वृत्तिका उपकार कियाजाता है वा सहायता कीजाती है वह

उपकरणम् पूर्ववत् तत् अपि द्विविधम्॥ =उपकरण है। पहलेकी भांति(अर्थात् जैसे निर्वृत्ति दो प्रकारहै) वह भीदोप्रकार है

तत्र अभ्यन्तरम् कृष्ण-शुक्ल-मण्डलम् बाह्यम् =तहा(नेत्रविषैं)अतरंग(उपकरण)काला शुक्ल(वर्ण)मडल है। बाह्य (उपकरण)

अक्षिपत्र-पक्ष्म- =वाफनी(=भावणी)वा बिन्नी(=अक्षिपत्र)और आँखके पलक (=अक्षि-पक्ष्मना)

द्वय-आदि॥ एवम् शेषेषु इन्द्रियेषु ज्ञेयम्॥ =दो आदिक है। ऐसे शेष(स्पर्शन-घ्राण-रसना-श्रोत्र)इन्द्रियोंमें जानना चाहिये॥

भावेन्द्रियमुच्यते—

## ॥ लब्ध्युपयोगौ भावेन्द्रियम् ॥ १८ ॥

लम्भनं लब्धिः। का पुनरसौ?। ज्ञानावरणक्षयोपशमविशेषः ॥ यत्सन्निधानादात्मा द्रव्येन्द्रिय-निर्वृतिप्रति व्याप्रियते तन्निमित्त आत्मनः परिणाम उपयोगस्तदुभयं भावेन्द्रियमिन्द्रियफलम्

भावेन्द्रियम् १।। उच्यते । = भावइन्द्रिय कहीजाती है कि

लब्ध्युपयोगौ भावेन्द्रियम् ॥ १८ ॥

सूत्रार्थः—लब्धि–उपयोगौ १।। भाव–इन्द्रियम् १।। =लब्धि और उपयोग (ये दो) भाव इन्द्रिय हैं

वृत्त्यनुवादः—लम्भनम् १।। लब्धिः १।। का १।। पुनः * असौ १।। =लाभ है (वही) लब्धि है।(प्रश्न)फिर वह(लब्धि) क्या (=का) है

ज्ञानावरण–क्षयोपशम–विशेषः १। =(उत्तर)ज्ञानावरणीय कर्मका क्षयोपशमरूप व्यक्ति वा प्रकाश है (सोलब्धि)है।
अर्थात्ज्ञानावरणीयकर्मकेविशेषक्षयोपशमसेआत्माकेजोविशुद्धतारूपीशक्तिहैसोलब्धिहै

यत्सन्निधानात् ५।। आत्मा १। द्रव्येन्द्रियनिर्वृत्तिम् २।। प्रति * =जिस(लब्धि)केनिकटहोकरिआत्माद्रव्येन्द्रियरूप निर्वृत्ति प्रति

व्याप्रियते तत्–निमित्तः १। आत्मनः ६। परिणामः उपयोगः =व्यापारकरताहै,प्रवर्तहै उस लब्धिनिमित्तक आत्माका(विषयप्रति)परिणमन उपयोगहै
अर्थात् जो ज्ञेयके आकार परिणमनरूप ज्ञानहो सो उपयोग है

तद् १।। उभयम् १।। भावेन्द्रियम् १।। इन्द्रिय–फलम् १।। =वह दोनों भाव इन्द्रिय हैं। इन्द्रियका फल वा कार्य जो

(१) इस सूत्रका पाठ और अर्थ दोनों संप्रदायोंमें एक है। इस १८ वा सूत्र और स्पर्शन–रसन–घ्राण–चक्षु–श्रोत्राणि उन्नीसवा सूत्रके मध्यमें श्वेताम्बरआम्नायके 'सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्र' पृष्ठ ४४ में "उपयोग स्पर्शादिषु" ऐसा सूत्र अधिक है॥ स्पर्शादिषु मतिज्ञानापयोग इत्यर्थः। स्पर्श–रस–गन्ध–वर्ण–शब्द(इन्द्रियोंके विषयमें)मतिज्ञानका उपयोग होताहै। ऐसा अर्थ इस सूत्रका है। हमारे यहा इसको मूलसूत्र नहीं माना है। सभाष्य०के अनुवादकने यह टिप्पणी इस सूत्रमें दी है कि किसी किसीके मतमें यह मूलसूत्र नहीं है कोई कोई कहते हैं,यह मूल सूत्र हा हैभाष्यनहीं॥ (२)जैसे किसी जीवकी सुननेकी शक्ति है परंतु उपयोग जो चैतन्यका परिणमन है सो अन्यत्रहो,अन्य वस्तुओंमें लगरहा हो तौसुनतानहीं। और कोई जानना चाहताहै और क्षयोपशम शक्ति नहीं है तौ जान नहीं सक्ता इसलिये लब्धि और उपयोग जब दोनों हीं मिलें तब ज्ञानकीसिद्धि होती है॥

उपयोगः तस्य कथमिन्द्रियत्वम्? कारणधर्मस्य कार्ये दर्शनात् । यथा घटाकारपरिणतं विज्ञानं घट इति ॥ स्वार्थस्य तत्र मुख्यत्वाच्च । इन्द्रस्य लिङ्गमिन्द्रियमिति यः स्वार्थः स उपयोगो मुख्यः । उपयोगलक्षणो जीव इति वचनात् । अत उपयोगस्येन्द्रियत्वं न्याय्यम् ॥ उक्तानामिन्द्रियाणां संज्ञानुपूर्वीप्रतिपादनार्थमाहः—

उपयोगः तस्य कथम् इन्द्रियत्वम् ॥ =उपयोग है । तिस (उपयोग)के इन्द्रियपना कैसे है

कारणधर्मस्य कार्ये दर्शनात् ॥ =(उपयोगको इन्द्रियका कार्य होतेसंते ) कार्यमें कारणधर्मके देखनेसे वा व्यवहारसे (उपयोगके इन्द्रियपनेका उपचार किया गया ) है अर्थात् जो कारणका धर्म हो तिसको कार्य विषैं भी देखिये है

यथा घटाकारपरिणतं ॥ विज्ञानं ॥ घट ॥ इति =जैसे घड़ाके आकार परिणम्या ज्ञान घट ऐसा ( कहा जावा ) है

स्व-अर्थस्य तत्र मुख्यत्वात् ॥ च =और क्योंकि तहां स्वअर्थके प्रधानपना है अर्थात् कार्यभी लोकमें कारण मानागया है जिस प्रकार घटाकार परिणत ज्ञान घटसे जो समान होनेसे घटका कार्य है तथापि उस विज्ञानको घट कहदिया जाता है उसी प्रकार उपयोग यद्यपि इंद्रियोंसे जायमान होनेसे उनका फल है तथापि वह(उपयोग)इन्द्रिय कहाजासकता है इसलिये उपयोगको भावेन्द्रिय मानने में कोई आपत्ति नहीं

इन्द्रस्य ॥ लिङ्गम् ॥ इन्द्रियम् ॥ इति यः ॥ स्वार्थः =आत्मा(=इन्द्र)का लिंग इन्द्रिय है । ऐसा जो स्व-अर्थ है

सः ॥ उपयोगः ॥ मुख्यः ॥ उपयोगलक्षणः ॥ जीवः =सो उपयोग मुख्य है । उपयोग है लक्षण जिसका वह जीव है

इति वचनात् ॥ अतः उपयोगस्य ॥ इन्द्रियत्वम् =क्योंकि ऐसा वचन है ॥ इसलिये उपयोगकें इन्द्रियपना

न्याय्यम् ॥ उक्तानाम् ॥ इन्द्रियाणाम् ॥ सञ्ज्ञा =यथार्थ वा ठीक है । कथित इन्द्रियोंके नाम ( और उनका )

आनुपूर्वी (—अनुपूर्वी—) प्रतिपादनअर्थम् ॥ आह =क्रम(अनुपूर्वी वा आनुपूर्वी )कहने के लिये कहते हैं कि

# ॥ स्पर्शनरसनघ्राणचक्षुःश्रोत्राणि ॥१९॥

लोके इन्द्रियाणां पारतन्त्र्यविवक्षा दृश्यते । अनेनाक्ष्णा सुष्ठु पश्यामि, अनेन कर्णेन सुष्ठु श्रृणोमीति।ततःपारतन्त्र्यात्स्पर्शनादीनां करणत्वं। वीर्यान्तरायमतिज्ञानावरणक्षयोपशमा-

## स्पर्शनरसनघ्राणचक्षुः श्रोत्राणि ॥ १९ ॥

=स्पर्शनरसनघ्राणचक्षुःश्रोत्राणि (एतानि पञ्चेन्द्रियाणि भवन्ति) । (पंद्रहवां सूत्र अनुवृत्ति रूपमें इस सूत्र में आताहै)

सूत्रार्थः—स्पर्शन-रसन-घ्राण-चक्षुःश्रोत्राणि॥एतानि॥ =त्वचा(त्वक्) जीभ,नाक(नासिका),नेत्र और कान ये
पञ्चेन्द्रियाणि॥ भवन्ति T =पाच इन्द्रिया हैं अर्थात् ज्ञानकरानमें सहायक होनेसे इनको इन्द्रिय कहतेहै
वृत्त्यनुवादः—लोके॥इन्द्रियाणाम्॥पारतन्त्र्या-विवक्षा॥ =लोक वा ससारमें इन्द्रियोंके पराधीन विवक्षा वा अपेक्षा
दृश्यते T अनेन॥अक्ष्णा॥सुष्ठु॥पश्यामि T =देखीजाती है।इसनेत्रसे भलेप्रकार देखताहूं॥(अक्ष्णा॥'अक्षि'शब्दका है)
अनेन॥कर्णेन॥सुष्ठु॥श्रृणोमि T इति॥ततः॥पारतन्त्र्यात्॥ =इस कानसे नीके सुनताहूं । तहां पराधीनतासे
स्पर्शनादीनां॥ करणत्वम्॥ =त्वचा(इन्द्रिय)आदिके करणपना है अर्थात् लोकमें इन्द्रियोंके स्वकार्य करनेमें परतंत्रता अनुभवमें आती है इसलिये

स्पर्शन आदि करणसाधन हैं क्योंकि जिस समय इन्द्रियोंकी परतत्ररूपसे विवक्षाकी जाती है और आत्माको स्वातंत्र्य मानाजाता है उस समय'मैं इस आंखद्वारा भले प्रकार देखता हूं'।'मैं इस कान द्वारा भले प्रकार सुनताहूं'। 'मैं इस नासिका द्वारा भले प्रकार सूंघताहूं'।'मैं इस जीभ द्वारा भले प्रकार चखताहू'। मैं'इस हाथ द्वारा वा शरीर के किसी अन्य अवयव द्वारा भले प्रकार स्पर्शनकरताहूं'ऐसा व्यवहार होता है । यदि इन्द्रियोंको करणसाधन न माना जावै तौ ससारमें व्यवहार नहीं होसकता ॥ (आचार्य करण साधनको नीचे विशेषरूपसे समझाते हैं) ६१

वीर्यान्तरायमतिज्ञानावरणक्षयोपशम- =वीर्यान्तरायनामा मतिज्ञानावरणे कर्मका क्षयोपशम और

(१) श्वेताम्बर आम्नायक'सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्र'में यह सूत्र शब्दश वही है जो हमारे यहा है अर्थभी एक है परतु सभाष्य०में इस सूत्रकी सख्या बीसवींहै क्योंकि अठारहवा सूत्रकेपीछे सभाष्य०में"उपयोग. स्पर्शादिषु" ऐसा उन्नीसवा सूत्रहै । और हमारे यहां ऐसा उन्नीसवां सूत्र नहीं है ॥

(अ)ङ्गोपाङ्गनामलाभावष्टम्भात आत्मना स्पृश्यतेऽनेनेति स्पर्शनम् ।रस्यतेऽनेनेति रसनम् । घ्रायतेऽनेनेति घ्राणम्। चष्टेऽनेकार्थत्वाद्दर्शनार्थविवक्षायां चष्टे अर्थान्पश्यत्यनेनेति चक्षुः। श्रूयतेऽनेनेति श्रोत्रम् ॥ स्वातन्त्र्यविवक्षायां च दृश्यते। इदं मे अक्षि सुष्ठु पश्यति। अयं मे कर्णः सुष्ठु शृणोति। ततः स्पर्शनादीनां कर्तरि निष्पत्तिः। स्पृशतीति स्पर्शनम्। रसतीति रसनम्। जिघ्रतीति घ्राणम्। चष्टे इति चक्षुः।

| | |
|---|---|
| अङ्गोपाङ्गनामलाभअवष्टम्भात्५ आत्मना ३ | =अंगोपांग नामा नामकर्मके (उदयके) लाभके आलम्बनकरि आत्मासे |
| स्पृश्यते I अनेन ३ इति*स्पर्शनम् १॥ | =जिस (इन्द्रिय)करि स्पर्शाजाय है ऐसी स्पर्शन ( इन्द्रिय ) है। |
| रस्यते I अनेन३॥ इति*रसनम्१॥ घ्रायते I अनेन३॥ | =जिसद्वारा रसलिया जाय है ऐसी रसना(इन्द्रिय)है। जिससे सूंघाजाय है |
| इति*घ्राणम्१॥ चष्टे I | =ऐसी घ्राण(इन्द्रिय)है। चक्ष्(धातु)के(कहना-छोड़ना-समझाना-देखनाइत्यादि) |
| अनेक-अर्थत्वात्५॥ दर्शन-अर्थ-विवक्षायाम् ७॥ | =बहुत अर्थहोनेसे(इससूत्रमें) अवलोकन अर्थकी अपेक्षामें (=आया है ) कि |
| चष्टे I अर्थान् २पश्यति I अनेन३॥ इति*चक्षुः१॥ | =पदार्थोको देखता है (=चष्टे) । जिसकरि(=आत्मा)देखता है ऐसा चक्षुः है |
| श्रूयते I अनेन३॥ इति*श्रोत्रम् १॥ | =जिसकरि(आत्मा)सुनता है ऐसा श्रोत्र है॥ (इन्द्रियोंकीकरणसाधनव्युत्पत्तिहुई) |
| च*स्वातन्त्र्यविवक्षायाम्७॥ दृश्यते I इदं१॥ मे६ अक्षि१॥ | =और(=च)(इन्द्रियोंकी)स्वतन्त्रतारूप अपेक्षामें देखा जाताहै कि यह मेरी आंख |
| सुष्ठु*पश्यति I अयं१॥ मे६ कर्णः१ सुष्ठु* शृणोति I | =भले प्रकार देखती है । यह मेरा कान भले प्रकार सुनता है। |
| ततः*स्पर्शनादीनां६ कर्तरि७ निष्पत्तिः१॥ | =तहां त्वचा आदिक(इन्द्रियों)कीकर्तापयोगमें सिद्धिहै।(इन्द्रियें कर्तृ साधनभीहैजैसे) |
| स्पृशति I इति*स्पर्शनम्१॥ रसति I इति*रसनम्१॥ | =छूता है-स्पर्शन करता है ऐसा स्पर्शन है, चखता है ऐसा रसन है। |
| जिघ्रति I इति*घ्राणम्१॥; चष्टे I इति*चक्षुः१॥ | =सूंघता है एसी घ्राण वा नासिका है देखता है ऐसा नेत्र है |

(१) 'चक्ष्' अदादि द्वितीयगणका आत्मने पदी (यहां ) सकर्मक धातु है। इसम क्रियाके प्रत्यय विना किसी विकरणके लगाये जाते हैं॥ 'चक्ष्'=चक्ष् 'क''स्को संयोगाद्योरन्ते च(झलि )' अष्टाध्यायी ८-२-२९ या सूत्र से गिरजाता है और 'चष्'में 'त' अन्य पुरुष एकवचन आत्मनेपदी वर्तमान कालकी क्रियाका प्रत्यय लगानेसे=चष्+ते हुआ। 'ष्टुना ष्टुः' ८।४।४१ या सूत्रसे टे में परिवर्तनहोकर 'चष्टे' बनगया॥

## शृणोतीति श्रोत्रम्। एषां निर्देशक्रमःएकैकवृद्धिक्रमप्रज्ञापनार्थः। तेषामिन्द्रियाणांविषयप्रदर्शनार्थमाह

शृणोति । इति॰श्रोत्रम् १॥ =सुनता है ऐसाकान है,कर्ण है। 'श्रणोति' अशुद्ध है (देखोटिप्पणी अध्याय१पृष्ठ३२३)

भावार्थ संसारमें इन्द्रियोंकी स्वकार्यके प्रति स्वतत्रता रूपसेभी विवक्षा है अतःवे कर्तृ साधन भी है क्योंकि यह नाक मेरी भलेप्रकार पदार्थोंको सूंघतीहै,यह जीभ मेरी भलेप्रकार चखतीहै इत्यादि ऐसेही अन्य इन्द्रियों के संबंध में व्यवहार होता है। इन्द्रियावर्णकर्म के क्षयोपशमसे एवं अंगोपाग नामक नामकर्मके बलसे जो स्वयं पदार्थोंको स्पर्श करै वह स्पर्शन है, स्वयं रसोंको चखै वह रसना,स्वय पदार्थोंको सूंघे वह घ्राण, स्वयं पदार्थोंको देखे वह चक्षु और स्वयं शब्दोंको सुने वह श्रोत्र है।ऐसे पांचों इन्द्रियोंकी यह कर्तृ साधन व्युत्पत्तिहै

एषाम् ६ निर्देशक्रमः १ =इन(इन्द्रियों)का(इस सूत्रमें)कथन वा उपदेशका क्रम (एक इन्द्रियादिक जीवोंके)

एक–एक–वृद्धिक्रम–प्रज्ञापन– अर्थः १ =एक एक(इन्द्रियके)वढ़नेके अनुक्रम वा आनुपूर्वी जनावने के लिये है।

भावार्थः–एक इन्द्रिय जीवकें एक स्पर्शन इन्द्रिय होती है इससे सूत्रमें स्पर्शन प्रथम कही क्योंकि इसी अध्यायके बाईसवां सूत्रमें कहा है कि 'वनस्पत्यंतानामेकम्'अर्थात् पृथिवीको लेकर वनस्पतिपर्यंत समस्त जीवोंकें एकही स्पर्शन इन्द्रिय होती है। समस्त ससारी जीवों के स्पर्शन इन्द्रिय होती है इससे सूत्रमें स्पर्शन पहिले कहा गया, दो इन्द्रिय जीवकें केवल रसना और होती है इससे सूत्रमें स्पर्शनके लगताई रसना कही। इसी प्रकार तीन इन्द्रियवाले जीवकें स्पर्शन,रसन,घ्राण इसी क्रमसे होयं अन्य एर फेर नहीं होता है इसकारण सूत्रमें रसनके अनन्तर घ्राण कही, चौ इन्द्रिय जीवकें स्पर्शन–रसन–घ्राण-चक्षुः इन चारही इन्द्रियोंका ग्रहण होय अन्य नहीं होय इस हेतुसे सूत्रमें घ्राण के निकटही चक्षुः कही। श्रोत्र इन्द्रिय पंचेन्द्रिय जीवकें होती है अन्य किसी जीवकें नहीं होती और श्रोत्र इन्द्रिय उसी जीवकें होगी जिसकें स्पर्शन रसन घ्राण और चक्षु ये चारो इन्द्रिय पहिलेसे ही विद्यमानहैं इससे सूत्रमें चक्षुके लगताही श्रोत्र इन्द्रिय कही इस वृत्तिक्रमको जनावनेके लिये सूत्रमें स्पर्शन–रसन–घ्राण-चक्षुः-श्रोत्र ऐसा क्रम है॥

तेषाम् ६॥ इन्द्रियाणां ६॥ विषय–प्रदर्शन-अर्थम् १॥ आह=उन(स्पर्शन–रसन–घ्राण-चक्षुः–श्रोत्र)इन्द्रियोंके विषय दिखानेकेलियेकहतेहैं कि

# स्पर्शरसगन्धवर्णशब्दास्तदर्थाः ॥ २० ॥

द्रव्यपर्याययोःप्राधान्यविवक्षायां कर्मभावसाधनत्वं स्पर्शादिशब्दानां वेदितव्यम् ॥ द्रव्यप्राधान्यविवक्षायां कर्मनिर्देशः । स्पृश्यत इति स्पर्शः । रस्यत इति रसः । गन्ध्यत इति गन्धः । वर्ण्यत इति वर्णः । शब्द्यत इति शब्द ॥ पर्यायप्राधान्यविवक्षायां

सूत्रम्—

स्पर्शरसगन्धवर्णशब्दास्तदर्थाः[१] ॥ २० ॥

सूत्रार्थः—स्पर्श-रस-गन्ध-वर्ण-शब्दाः॥ यथाक्रमम्॥=स्पर्श, रस, गध, वर्ण, और शब्द ( ये पाच ) क्रमसे तद्-अर्थाः॥ =उन(पाचो इन्द्रियों)के विषय है अर्थात् इनमें स्पर्शन इन्द्रियका विषय स्पर्श वा छूना है, रसना इन्द्रियका विषय स्वाद लेना है, घ्राणइन्द्रियका विषय सुगंध और दुर्गंध सूंघना है । नेत्र इन्द्रियका विषय वर्ण अर्थात् रंग है और श्रोत्र इन्द्रियका विषय शब्दोंका सुनना है ॥

=स्पर्शरसगन्धवर्णशब्दाःतद्-अर्थाः(यथाक्रमम्)[२] ॥२०॥

वृत्त्यनुवादः—द्रव्यपर्याययोः॥प्राधान्यविवक्षायाम्॥कर्म- =द्रव्य और पर्यायकी मुख्य अपेक्षामें कर्म (साधनपना और) भाव-साधनत्वम्॥स्पर्शादिशब्दानाम्॥वेदितव्यम्॥ =भाव साधनपना(यथासंख्य)स्पर्शादिक शब्दोंके जानना चाहिये । द्रव्य-प्राधान्यविवक्षायाम्॥कर्म-निर्देशः॥ |स्पृश्यते T =द्रव्यप्रधान विवक्षाविषै कर्मणि प्रयोग है । जो स्पर्श्या जाता है इति॥स्पर्शः॥ रस्यते T इति॥रसः॥ =ऐसा स्पर्श है । जो आस्वादा जाता है ऐसा रस है गन्ध्यते T इति॥गन्धः॥वर्ण्यते T इति॥वर्णः॥ =जो सूंघाजाता है ऐसागध है । जो देखा जाता है ऐसा वर्ण है शब्द्यते T इति॥शब्दः॥पर्याय-प्राधान्यविवक्षायाम्॥ =जो सुनाजाता है ऐसा शब्द है । पर्यायकी मुख्य अपेक्षासे

(१) "तदर्था" वाक्यके स्थानमें श्वेताम्बरआम्नायके 'सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्र' में 'तेषामर्थाः' वाक्य आया है । इससे अर्थमें कुछ भेद नहीं पड़ता क्योंकि 'तद्-र्था 'का तात्पर्य 'तिनकेविषय' है, ऐसा है । यहीं अर्थ "तेषाम् अर्था" वाक्यका है । अर्थात् क्रमसे तिन पाच इन्द्रियोंके विषय है ॥

(२) इस सूत्रमें 'यथाक्रमम्' शब्दकी अनुवृत्ति इसी अध्यायके द्वितीय अथवा दूसरे सूत्रसे लीगई है ॥

भावनिर्देशः स्पर्शनं स्पर्शः रसनं रसः। गन्धनं गन्धः। वर्णनं वर्णः शब्दनं शब्दः एषां क्रम इन्द्रियक्रमेणैव व्याख्यातः अत्राह यत्तावन्मनोऽनवस्थानादिन्द्रियं न भवतीति प्रत्याख्यातं तत्किमुपयोगस्योपकारी उत नेति? तदप्युपकार्येव तेन विनेन्द्रियाणां विषयेषु स्वप्रयोजनवृत्त्यभावात् किमस्यैषां सहकारित्वमात्रमेव प्रयोजनमुतान्यदपीत्यत आह—

---

भावनिर्देशः =भावे प्रयोग है अर्थात् व्याकरणमें कर्मवाच्य, कर्तृवाच्य और भाववाच्य तीनप्रकारके धातुओंके प्रयोग है। सूत्र उन्नीसवांमें बहुत विशेषरूपसे कर्मवचनका अनुवाद पृष्ठ ६१ के पंक्ति ९से १८ तक और पृष्ठ ६२ के पंक्ति ७ से १३ तक और कर्तृवचनका पृष्ठ ६२ के पंक्ति १४से १८तक और पृष्ठ६३ के पंक्ति ३ से ८ तक उल्लेख किया है ॥ भावसाधन, भाववचन, अथवा भावप्रयोग अर्थात् क्रियाको इसप्रकारसे वाक्यमें लाना कि जिससे उसकी भावरूपी अवस्था वा दशा प्रगट होजावै, इस पृष्ठ ६५ की पंक्ति ११, १२ नीचे में कहते हैं कि

स्पर्शनं ।।।स्पर्शः ।रसन ।।।रसः । =स्पर्शना वा छूना सो स्पर्श है। रसना सो रस है

गन्धनं।।।गन्धः।वर्णनं।।।वर्णः।शब्दनम्।।।शब्दः। =सूंघना सो गंध है। देखना सो वर्ण है। शब्दहोना सो शब्द है

एषाम्।क्रमः।इन्द्रियक्रमेण। एव*व्याख्यातः। =इन(विषयों)का अनुक्रम इन्द्रियोंके क्रमकरिही कहा गया है

अत्र*आह। यत्।।।तावत्*मनोऽवस्थानात्।इन्द्रियं।।। =यहां पूंछता है कि जो मन तो (=तावत्) अनवस्थित होनेसे इन्द्रिय

न* भवति। =नहीं है अर्थात् मनके अवस्थान वा स्थिति नहीं है इससे इन्द्रिय नहीं है

इतिप्रत्याख्यातं।।।तद्।।।किम्।।।उपयोगस्य।उपकारी। =ऐसे(मनके इन्द्रियपना) निषेध्या है। क्या (वह मन) उपयोगका उपकारी है

उत*न*इति*तद्।।।अपि*उपकारी।एव*तेन।।।विना* =वानहीं।(जोकहोकि)तवभी(=तद्अपि)(वहमन)उपकारीहीहैक्योंकितिस(मन)विना

इन्द्रियाणां।।।विषयेषु।स्वप्रयोजनवृत्ति—अभावात्। =इन्द्रियोंके विषयोंमें अपने अपने प्रयोजनरूप प्रवृत्तिका अभाव है

किम्*अस्य।।।एषाम्।।।सहकारित्वमात्रम्।।। =क्या इन(इन्द्रियों)के इस(मन)का सहकारिपन मात्र

एव*प्रयोजनम्।।।उत*अन्यत्*अपि*अतः*आह। =ही प्रयोजन है, अथवा और भी (कुछ प्रयोजन) है ॥ इसलिये कहते हैं भावार्थ स्पर्शन आदि इन्द्रियोंके समान मनका कोई निश्चित स्थाननहीं इसलियेवह इंद्रिय नहीं कहा जासकता इसरूपसे ऊपरके लेखमें मनके इन्द्रियपनेका निषेध किया गया है

## ॥ श्रुतमनिन्द्रियस्य ॥ २१ ॥

श्रुतज्ञानविषयोऽर्थः श्रुतम्। स विषयोऽनिन्द्रियस्य। परिप्राप्तश्रुतज्ञानावरणक्षयोपशमस्यात्मनः श्रुतस्यार्थे

यहां पर यह शंका उठती है कि वह अनिन्द्रिय स्वरूप मन ज्ञान दर्शन स्वरूप उपयोगका उपकारक है अथवा नहीं? यदि यह कहा जायगा कि मनका सहारा बिना लिये इन्द्रियोंकी अपने २ विषयमें प्रयोजनीय प्रवृत्ति नहीं हो सकती इसलिये मन उपयोगमें अवश्यही उपकारी है तब वहां यह कहना है कि अपने २ विषयोंमें इन्द्रियोंकी सहायता मात्र करना ही मनका कार्य है वा और कुछभी उसका कार्य है? उत्तरमें (इन्द्रियोंके उपकारके अतिरिक्त अन्य भी मनका कार्य है) मनके अन्य कार्य को कहते है कि—

**सूत्रम्[१]—श्रुतमनिन्द्रियस्य ॥ २१ ॥** =श्रुतमनिन्द्रियस्य (अर्थः[२] भवति)

सूत्रार्थः—श्रुतम्१।। अनिन्द्रियस्य६।। अर्थः१। भवति T

वृत्त्यनुवादः—श्रुतज्ञानविषयः१ अर्थः१ श्रुतम्१।।

सः१ विषयः१ अनिन्द्रियस्य६।। परिप्राप्तश्रुतज्ञान-आवरण—क्षयोपशमस्य६।। आत्मनः६। श्रुतस्य६।।अर्थे७।

=श्रुतज्ञान (=श्रुतम्) मनका विषय है अर्थात् श्रुतज्ञानका विषय पदार्थ है वा श्रुतज्ञान गोचर पदार्थ है सो मनका (=अनिन्द्रियस्य) विषय (अर्थ) है ॥

=श्रुतज्ञानका विषयभूत जो पदार्थ (=अर्थ) सो श्रुत है अर्थात् श्रुतज्ञानगोचर पदार्थ है वह श्रुत है। (यहां श्रुत, अनिन्द्रिय, नोइन्द्रिय एकार्थ वाची है) =सो श्रुत अनिन्द्रिय वा मनका विषय है (क्योंकि) =आवरण कर्मका क्षयोपशम जिसके ऐसा प्राप्तहुआ है श्रुतज्ञान ऐसा आत्माके श्रवनक्रिये पदार्थ(के विचारने)में

(१) श्वेताम्बर और दिगम्बर दोनों सम्प्रदायोंमें इस सूत्रका पाठ और अर्थ एकसा है॥ हमारे यहां कहीं पर 'मनिन्द्रियस्य' है कहीं पर मनिन्द्रियस्य पाठ है दोनो पाठ ठीकहैं। सूत्रमें जो श्रुत शब्द है उससे श्रुत ज्ञानके विषय भूत पदार्थकाज्ञानहै। उसको मन विषय करता है क्योंकि जिसने श्रुत ज्ञानावरण कर्मका क्षयोपशम प्राप्त कर लिया है ऐसे आत्माके मनके आश्रयसे जायमान ज्ञानकी श्रुतज्ञानके विषयभूत पदार्थमें प्रवृत्ति होती है अथवा श्रुतशब्दका अर्थ श्रुतज्ञान है यह मनसे होता है इसलिये मनपूर्वक होनेसे यह श्रुत ज्ञानही मनका कार्य है ऐसे इन्द्रियोंके व्यापारकी अपेक्षा नकर श्रुतज्ञानका उत्पन्न करना मनका स्वतन्त्र प्रयोजन या कार्य है अर्थात् श्रुतज्ञानमन पूर्वकही होता है॥

(२) इस सूत्रमें 'अर्थ' शब्दका अनुवृत्ति इस अध्यायके २०वींसवा सूत्र से आती है॥ श्रुत, अनिन्द्रिय, नोइन्द्रिय एकार्थ वाची शब्द है॥

ऽनिन्द्रियालम्बनज्ञानप्रवृत्तेः॥ अथवा श्रुतज्ञानं श्रुतं तदनिन्द्रियस्यार्थः प्रयोजनमिति यावत्। स्वातन्त्र्यसाध्यमिदं प्रयोजनमनिन्द्रियस्य ॥ उक्तानामिन्द्रियाणां प्रतिनियतविषयाणां स्वामित्व-निर्देशे कर्तव्ये यत्प्रथमं गृहीतं स्पर्शनं तस्य तावत्स्वामित्वावधारणार्थमाह—

## ॥ वनस्पत्यन्तानामेकम् ॥ २२ ॥

| | |
|---|---|
| अनिन्द्रिय-आलम्बन-ज्ञान-प्रवृत्तेः५। | =मनके आलम्बन स्वरूप ज्ञानकी प्रवृत्ति है भावार्थ ऐसा है कि कर्ण इन्द्रियसे श्रवणमात्र किया सो तो मतिज्ञान है परंतु तिस पूर्वक पदार्थका विचार सो श्रुतज्ञान है |
| अथवा श्रुतज्ञानम्१।।श्रुतम्१।।तद्१।।यावत्॥ | =अथवा श्रुतज्ञान श्रुत है वह(श्रुतज्ञान) निश्चय(=यावत्) मनका अर्थ |
| अनिन्द्रियस्य६।।अर्थः१।प्रयोजनम्१।।इति॥इदम्१।। | =वा प्रयोजन है यह मनका (=अनिन्द्रियस्य) प्रयोजन स्वाधीन ही साध्यरूप है |
| अनिन्द्रियस्य६।।प्रयोजनम्१।।स्वातन्त्र्यसाध्यम्१।। | =अर्थात् यह मनका प्रयोजन किसीभी अन्य इन्द्रियके आधीन नहीं है स्वतंत्र है । |
| उक्तानाम्६।।इन्द्रियाणाम्६।।प्रतिनियतविषयाणाम्६ | =कथित इन्द्रियोंके नियमित (अर्थात् न्यारे न्यारे ) विषयोंका |
| स्वामित्व-निर्देशे७। कर्तव्ये७। यत्१।।प्रथमम्१।। | =स्वामीपना वा अधिपतिपना निर्देशकरनेमें जो पहिले |
| गृहीतम्१।।स्पर्शनम्१।।तस्य६।। तावत्॥ | =ग्रहणकिया स्पर्शन इन्द्रिय तिस ( स्पर्शन इन्द्रिय ) का प्रथम (=तावत् ) |
| स्वामित्व-अवधारण-अर्थम्१।। आह। | =स्वामीपना-अधिपतिपनाके नियमके अर्थ कहते हैं कि |

### वनस्पत्यन्तानामेकम् ॥ २२ ॥ =वनस्पत्यन्तानामेकम् ( इन्द्रिय भवति )

| | |
|---|---|
| सूत्रार्थः-वनस्पति-अन्तानाम् ६। | =(तेरहवां सूत्रमें) वनस्पति है अन्त में जिन (जीवों)के उनके, अर्थात् =पृथिवी कायिक,जलकायिक, अग्निकायिक, वायुकायिक, और वनस्पतिकायिको के |
| एकम् १।।इन्द्रियम् १।। भवति । | =पहिली(स्पर्शन)इन्द्रिय है । ये पांच स्थावर जीव हैं एकमात्र स्पर्शन इन्द्रियके धारक |

श्वेताम्बर आम्नायके सभाष्य०में इस सूत्रका पाठ 'वाय्वन्तानामेकम्'= वायु अन्तानाम्-एकम् ॥ २३ ॥ सभाष्य०का १३ वां १४ वा सूत्र 'पृथिव्यब्वनस्पतय स्थावरा ॥ १३ ॥ तेजो वायु द्वीन्द्रियादयश्च त्रसा ' ॥ १४ ॥ तेरहवें चोदहवें सूत्रको २३ वा सूत्रके साथ मिलाने से २३ वां सूत्रका अर्थ यह होता है कि वायु है अन्तमें जिनके ( अर्थात् पृथिवीकायिक-अप् वा जलकायिक-वनस्पतिकायिक-तेजोकायिक वा अग्निकायिक-वायुकायिकके ) प्रथम स्पर्शन इन्द्रिय है । ऊपरके अर्थ से प्रगट है कि दोनों आम्नायोंमें इस सूत्रके पाठ भेद होनेपर भी अर्थ एक है ॥ सूक्ष्मदृष्टिसे देखनेपर ज्ञातहोता है कि श्वेताम्बर आम्नायमें 'पृथिवीकायिक-अप्कायिक-वनस्पतिकायिक इनतीनको थावर मानकर और अग्निकायिक (=तेजोकायिक) वायुकायिक इन दोको त्रस मानकर पांचोंके स्पर्शन इन्द्रिय मानी है । हमारे यहां पांचोंको थावर मानकर स्पर्शन इन्द्रिय मानी है ॥

एकं प्रथममित्यर्थः । किं तत् । स्पर्शनम् । तत्केषाम् । पृथिव्यादीनां वनस्पत्यन्तानां वेदितव्यम् ॥ तस्योत्पत्तिकारणमुच्यते ॥ वीर्यान्तरायस्पर्शनेन्द्रियावरणक्षयोपशमे सति शेषेन्द्रियसर्वघातिस्पर्धकोदये च शरीरनामलाभावष्टम्भे एकेन्द्रियजातिनामोदयवशवर्तितायां च सत्यां स्पर्शनमेकमिन्द्रियमाविर्भवति ॥ इतरेषामिन्द्रियाणां स्वामित्वप्रदर्शनार्थमाह—

## कृमिपिपीलिकाभ्रमरमनुष्यादीनामेकैकवृद्धानि ॥ २३ ॥

वृत्त्यनुवादः—एकम्।१।१।प्रथमम्।१।१।इति*अर्थः।१।१।किम्।१।१।तत्।१।१।=(सूत्रमें)एक शब्दका) पहिला,प्रथम ऐसा अभिप्राय है। वह(पहिला) क्या है?
स्पर्शनम्।१।१।तत्।१।१।केषाम्।६।३। पृथिवी—आदीनाम्।६।३। =स्पर्शन अर्थात् त्वचा(इन्द्रिय)है। वह(स्पर्शन इन्द्रिय)किनके है। पृथिवी आदिक
वनस्पति—अन्तानाम्।६।३।वेदितव्यम्।१।१।तस्य।६।१। उत्पत्ति- =वनस्पति पर्यंतनिकै जानना चाहिये। तिस (स्पर्शन इन्द्रिय) का उत्पत्तिका
कारणम्।१।१।उच्यते। वीर्यान्तराय—स्पर्शनेन्द्रिय— =कारण कहाजाता है। वीर्यान्तराय और स्पर्शन इन्द्रिय
आवरणक्षयोपशमे।७।१। सति।७।१ च* शेष— =आवरणनामा(ज्ञानावरण)कर्मके क्षयोपशम होनेपर और रसना आदिअवशेष
इन्द्रिय-सर्वघातिस्पर्धक—(१)उदये।७।१। =इन्द्रिय संबंधी(ज्ञानावरणकर्मका)सर्वघाति स्पर्द्धकोंका उदय (होने) पर
शरीर(२)नामलाभ—अवष्टम्भे।७।१।च* =शरीर नामा नामकर्मके उदयके लाभका अवलम्बन(होने)पर और(=च)
एकेन्द्रियजातिनाम—उदय-वशवर्तितायाम्।७।१। =एकेन्द्रिय जाति नामक नामकर्मके उदयके वशवर्तिपना वा वशीभूतपना
सत्याम्।७।१।स्पर्शनम्।१।१।एकम्।१।१।इन्द्रियम्।१।१।आविर्भवति। =होनेपर(=सत्याम्) (जीवके) एक स्पर्शन इंद्रिय प्रगट होती है॥
इतरेषाम्।६।३।इन्द्रियाणाम्।६।३।स्वामित्व-प्रदर्शन-अर्थम्।१।१।आह=अन्य इन्द्रियोंके स्वामीपना दिखानेके लिये कहते हैं कि
सूत्रम्(३)-कृमिपिपीलिकाभ्रमरमनुष्यादीनामेकैकवृद्धानि।('स्पर्शनइन्द्रिय'कीअनुवृत्ति १९, १५सूत्रोंसेहै)
सूत्रार्थः—कृमि—पिपीलिका—भ्रमर—मनुष्यादीनाम्।६।३। =लट,गिड़ार(=कृमि)आदिकके,चिउटीआदिकके,भौंराआदिकके,मनुष्यआदिकोंके

(१) "उदये" शब्दके आगे ऐसा जान पड़ता है कि 'सति' वाक्यशेष है क्योंकि इससे 'वीर्यान्तराय—स्पर्शनेन्द्रिय—आवरणक्षयोपशमसति" वाक्यका मिलानकरो॥ (२) 'शरीरनामलाभअवष्टम्भे 'वाक्यके स्थानमें राजवार्तिक में 'शरीरांगोपांगलाभोपष्टम्भे' पाठ है इससे प० पन्नालालजीने "शरीर और अंगोपांग नामा नामकर्मका लाभकी प्राप्तिहोता सता ऐसाअनुवाद किया है। सर्वार्थके अनुवादकोंने "शरीर और अंगोपांगनामकर्मके लाभ रहनेपर" ऐसा अनुवाद किया है॥ (३) श्वेताम्बर और दिगम्बर दोनों आम्नायोंमें इस सूत्रका पाठ और अर्थ एक सा है॥

एकैकमिति वीप्सायां द्वित्वम्। एकैकेन वृद्धानि एकैकवृद्धानि ॥ कृमिमादिं कृत्वा, स्पर्शनाधिकारात् स्पर्शनमादिं कृत्वा एकैकवृद्धानीत्यभिसम्बन्धः क्रियते ॥ आदिशब्दः प्रत्येकं परिसमाप्यते । कृम्यादीनां स्पर्शनं रसनाधिकम् । पिपीलिकादीनां स्पर्शनरसने घ्राणाधिके ।

एक-एकम्[1/3] वृद्धानि[1/3] =(स्पर्शन इन्द्रिय पश्चात्) एक एक(इन्द्रिय)बढ़ती है अर्थात् लट इत्यादिकोंके स्पर्शन और रसना दो इन्द्रिय है । चिउटी इत्यादिकोंके स्पर्शन,रसन, घ्राण ये तीन इन्द्रियें हैं भौंरा,मक्षिका,टीडी,इत्यादिकोंके स्पर्शन-रसन-घ्राण-चक्षुः ये चार इन्द्रिये हैं और , मनुष्य,मत्स्य गौ, सर्प इत्यादिकोंके स्पर्शन-रसन-घ्राण-चक्षुः श्रोत्र ये पांचों ही इन्द्रियां है

वृत्त्यनुवादः—एकैकम्[1/1] इति*वीप्सायाम्[7/1] द्वित्वम्[1/1] =एक-एक ऐसा वारवारकेअर्थमें (=वीप्सायाम्) दो वार(सूत्रमें) है

एक-एकेन[3/1] वृद्धानि[1/3] =एकएक(क्रमानुसार दो इन्द्रियसे पांच इन्द्रियतक)बढ़तीहै वा अधिक होती जातीहै

एकैकवृद्धानि[1/3] स्पर्शन-अधिकारात्[5/1] =सो"एकैकवृद्धानि"है।(बाईसवासूत्रमें) स्पर्शनइन्द्रियका प्रकरणहोनेसे वा विषयहोनेसे

कृमिम्[2/1] आदिम्[2/1] कृत्वा – स्पर्शनम्[2/1] आदिम्[2/1] कृत्वा=(इससूत्रमें) कृमिको आदिकर और (इन्द्रियनिमें)स्पर्शन को आदिकर (क्रमसे)

एक-एक-वृद्धानि[1/3] इति*अभिसम्बन्धः[1/1] क्रियते। =एक एक (इन्द्रिय) बढ़ती है । इसप्रकार सम्बन्ध (इस सूत्रमें) किया है

आदिशब्दः[1/1] प्रत्येकम्*परिसमाप्यते । =आदिशब्द(कृमि-पिपीलिका-भ्रमर-मनुष्य)प्रत्येकको लगाया गया है वा जोड़ागयाहै

इस समस्त उपर्युक्तका सरांश यह है'कि वनस्पत्यन्तानामेकम्'सूत्रसे स्पर्शन(=एकम्)कीअनुवृत्ति इस सूत्रमें लेकर इन्द्रियोंकी अपेक्षासे स्पर्शन इन्द्रियको प्रथम ग्रहणकरि पश्चात्'स्पर्शन-रसन-घ्राण-चक्षुः-श्रोत्राणि' इस सूत्रसे क्रमानुसार एक एक इन्द्रियकी वृद्धि रसना से श्रोत्र पर्यंत प्रत्येक कृमिआदिकके, प्रत्येक पिपिलिका आदिकके, प्रत्येक भ्रमर आदिकके और प्रत्येक मनुष्य आदिकके यथासंख्य होतीजाती है जैसाकि वृत्तिमें निम्न लिखित उदाहरणों से प्रगट है ॥

कृमिआदीनाम्[6/3] स्पर्शनम्[1/1] रसना(रसन)अधिकम्[1/1] =कृमि आदिके रसनाकरि अधिक स्पर्शन इन्द्रियहै।अर्थात्कृमिआदिके स्पर्शन-रसन है

पिपीलिका-आदीनाम् घ्राण अधिके[1/2] स्पर्शन-रसने[1/2] =चिउटीआदिकोंकेनासिकाकरि,अधिकत्वचा,रसनाहै।अर्थात्त्वचा,रसन,औरघ्राणहैं

भ्रमरादीनां स्पर्शनरसनघ्राणानि चक्षुरधिकानि । मनुष्यादीनां तान्येव श्रोत्राधिकानीति यथासंख्येनाभिसम्बन्धो व्याख्यातः ॥ तेषां निष्पत्तिः स्पर्शनोत्पत्त्या व्याख्याता उत्तरोत्तर- सर्वघातिस्पर्धकोदयेन ॥ एवमेतेषु संसारिषु द्विभेदेषु

भ्रमर–आदीनाम् ६/३। चक्षुः अधिकानि १/३॥ स्पर्शन–रसन–घ्राणानि १/३॥ मनुष्यादीनाम् ६/३। श्रोत्र–अधिकानि १/३॥ तानि१/३॥ एव*इति* यथासख्येन३/१॥ अभिसम्बन्धः१/१ व्याख्यातः१/१ तेपाम् ६/३॥ निष्पत्तिः १/१। स्पर्शन–उत्पत्त्या ३/१॥ व्याख्याता १/१॥ उत्तरोत्तर— सर्वघातिस्पर्द्धक–उदये७/१। न*

=भौंरा आदिकोंके नेत्रकरि अधिक त्वचा–जीभ और =नासिकाहै अर्थात् स्पर्शन, रसना, घ्राण, चक्षुःहैं। मनुष्यादिकोंकें श्रोत्रकरिअधिक =वे ही (स्पर्शन–रसन–घ्राण–चक्षु) हैं। ऐसे क्रमानुसार सबन्ध वर्णित हुआ =तिन (रसनादिक इन्द्रियों) की उत्पत्ति स्पर्शन इन्द्रियकी उत्पत्तिके सदृश =(कर्मोंके निमित्तसे)कही गई है। (स्पर्शन, इन्द्रियसे) आगे आगे (जिन जीवोंकें जो जो इन्द्रिय नहीं हैं तिनजीवोंकें उन उन इन्द्रिया वरणकर्मके) =सर्वघाति स्पर्द्धकोंके उदय होनेपर(विवक्षित इन्द्रिय)नहीं है अर्थात् रसना–घ्राण–चक्षुः—श्रोत्र इन्द्रियों की उत्पत्ति स्पर्शन इन्द्रियके समान है और

"तहांआगैंआगैंजेइन्द्रिय जिनकैंनाहीं,तिनकैं तिनि इन्द्रियावरण कर्मका सर्वघाति स्पर्द्धकनिका उदय जानि लैना" वच०२६५

( ) वीर्यांतराय और रसनेन्द्रिया वरण कर्मका क्षयोपशम, घ्राणादि इन्द्रिय सबधी सर्वघातिया स्पर्द्धकोंका उदय शरीर और अगोपांग नामक नामकर्मका लाभ रहनेपर एव द्वींद्रिय जाति नामकर्मके उदय रहनेपर रसना इन्द्रियकी उत्पत्ति होती है ॥

( ) वीर्यांतराय और घ्राणेंद्रियावरण कर्मका क्षयोपशम चक्षुआदि इन्द्रिय सबंधी सर्वघातिया स्पर्द्धकोंका उदय, शरीर और अगोपाग नामा नामकर्मका लाभ रहने पर एवं त्रींद्रिय जाति नामकर्मके उदय रहने पर घ्राण इन्द्रियकी उत्पत्ति होती है ॥

( ) वीर्यांतराय और चक्षुः इन्द्रियावरण कर्मका क्षयोपशम श्रोत्रेन्द्रिय संबंधी सर्वघातिया स्पर्द्धकोंका उदय, शरीर और अगोपाग नामक नामकर्मका लाभ रहनेपर एवं चतुरिंद्रिय जाति नामक नामकर्मके उदय रहनेपर चक्षुःइन्द्रियकी उत्पत्ति होती है

( ) वीर्यांतराय और श्रोत्रेंद्रियावरण कर्मका क्षयोपशम शरीर और अंगोपांग नामक नामकर्मका लाभ रहनेपर और पचेंद्रिय जाति नामक नामकर्मके उदय रहने पर श्रोत्र इन्द्रियकी उत्पत्ति होती है ॥

एवम्*एतेपु ७/३। ससारिपु ७/३। द्वि–भेदेपु७/३

=इस प्रकार ये ससारी जीव दो भेद ( संसारिण त्रसस्थावराः ) में

…रुभयोश्च विजयार्द्धयोरन्तेष्वष्टौ । तत्र दिक्षु द्वीपा वेदिकायास्तिर्यक्पञ्चयोजनशतानि प्रविश्य भवन्ति । विदिक्ष्वन्तरेषु च द्वीपाः पञ्चाशत्पञ्चयोजनशतेषु गतेषु भवन्ति । शैलान्तेषु द्वीपाः षट्सु योजनशतेषु गतेषु भवन्ति । दिक्षु द्वीपाः शतयोजनविस्ताराः । विदिक्ष्वन्तरेषु च द्वीपास्तदर्धविष्कम्भाः ।

उभयोः च विजयार्द्धयोः अन्तेषु =दोनोंके (पूर्व और पश्चिम) और दोनों वैताढ्यों के(पूर्व और पश्चिम के)अन्तविषैं
अष्टौ =आठ हैं (अर्थात् सब मिलकर चौवीस अंतर्द्वीपहैं)
तत्र दिक्षु द्वीपाः वेदिकायाः तिर्यक् =तहां (आठ) दिशाविषैं अन्तर्द्वीप (=जम्बूद्वीपकी) वेदिकाके तिर्यक्
पञ्चयोजनशतानि प्रविश्य - भवन्ति विदिक्षु च =पांचसौ योजन (समुद्र में) प्रवेश होते हैं और (=च)विदिशा
अन्तरेषु द्वीपाः पञ्चाशत्पञ्चयोजनशतेषु =अन्तराल में (आठ) अन्तर्द्वीप (जम्बूद्वीप की वेदिका से) पांचसो पचास योजन
गतेषु भवन्ति । शैल-अन्तेषु द्वीपाः =परे (समुद्रमें) हैं । पर्वतों के अन्त में (आठ) अन्तर्द्वीप (जम्बूद्वीपकी वेदीसे)
षट्सु योजनशतेषु गतेषु भवन्ति । दिक्षु =छहसौ योजन परें (=गतेषु) (समुद्र में) है । (आठ) दिशाओंमें
द्वीपाः शतयोजन-विस्ताराः ; विदिक्षु अन्तरेषु च =अन्तर्द्वीप सौ सौ योजन विस्तार वाले हैं । बहुरि (=च)(आठ)विदिशाअंतरालमें
द्वीपाः तद्-अर्ध-विष्कम्भाः =अन्तर्द्वीप उन (आठ आठ दिशा वाले अन्तर्द्वीपों से) आधे आधे अर्थात् पचास पचास योजन विस्तार वाले हैं




(१) ज्योतिष विषयमें आठ दिशा मानी गई है और यहा पर पूज्यपाद स्वामी ने अन्तर्द्वीपोंके विस्तारके सम्बन्धमें सामान्य कथन किया है इसलिये आठ दिशाके अन्तर्द्वीपोंका जो जम्बूद्वीपकी वेदिकासे पाचसौ योजन समुद्र में परे है सौ सौ योजन विस्तार कहा है परन्तु बहुधा करि ससारमें चारदिशा पूर्व, उत्तर, पश्चिम और दक्षिण प्रसिद्ध है और चारही विदिशा ईशान, वायव्य, नैऋत्य, आग्नेय प्रसिद्ध हैं इसलिय प० जयचन्द्ररायजी ने सर्वार्थसिद्धिकी वचनिकामें पूर्व, उत्तर, पश्चिम, दक्षिण, चार ही दिशा मान कर और ईशान वायव्य, नैऋत, आग्नेयको विदिशा मानकर विशेषत यह कथन किया है कि "तहा दिशानि के (चार) द्वीप तौ जम्बूद्वीप की वेदी ते पाचसौ याजन परें समुद्र में हैं तिनका सौ सौ योजन विस्तार है । बहुरि विदिशानि कैं (चार) द्वीप वेदीनितैं पाचसो योजन परे हैं तिनका विस्तार पचावन पचावन (५५) योजन का है बहुरि दिशा विदिशानिके अन्तरालके(आठ)द्वीप वेदी तैं पाच से पचास योजन परें है । तिनिका विस्तार पचास पचासयोजनका है" ॥

शैलान्तेषु पञ्चविंशतियोजनविस्ताराः। तत्र पूर्वस्यां दिश्येकोरुकाः। अपरस्यां दिशि लांगूलिनः उत्तरस्यां दिश्यभाषकाः। दक्षिणस्यां दिशि विषाणिनः। विदिक्षु शशकर्णशष्कुलीकर्ण कर्णप्रावरण लम्बकर्णाः

| | |
|---|---|
| शैल—अन्तेषु | =(हिमवान्-शिखिरी और दो विजयार्द्ध) पर्वतोंके (आठ) छोरों में वा आठ प्रान्तों में (आठ द्वीप) |
| पञ्चविंशतियोजन-विस्ताराः | =पच्चीस पच्चीस योजन विष्कम्भ के धारक हैं |
| तत्र पूर्वस्याम् दिशि एक-ऊरुकाः | =तहा पूर्वदिशामें (जो अन्तर्द्वीप हैं उसमें रहने वाले) एक जांघ के (ऊरुका) धारक हैं अर्थात् एक टांगवाले मनुष्य पूर्वी अन्तर्द्वीपमें निवास करते हैं |
| अपरस्याम् दिशि लांगूलिनः | =पश्चिम दिशा में (जो अन्तर्द्वीप हैं उसमें रहने वाले मनुष्य) पूंछ वाले हैं |
| उत्तरस्याम् दिशि अभाषकाः | =उत्तर दिशा में (जो अन्तर्द्वीप है उसमें रहने वाले मनुष्य) वचन रहित गूंगे हैं |
| दक्षिणास्याम् दिशि विषाणिनः | =दक्षिण दिशा में (जो अतर्द्वीप है उसमें रहने वाले मनुष्य) सींग वाले हैं |
| (१)विदिक्षु ॥ | =(चार) विदिशाओं (ईशान–वायव्य-नैर्ऋत्य-आग्नेय) में (जो अंतर्द्वीप हैं उनके मनुष्य) |
| शशकर्ण— | =खरहा के सदृश कानवाले (=शशकर्ण) मनुष्य हैं (शशक-खरहा-ससा एकार्थी हैं) |
| शष्कुलीकर्ण — | =साकल वा शाकली कहिये यवकी नालीके समान हैं कान जिनके ऐसे मनुष्य अर्थात् एक प्रकार के मच्छ सदृश हैं कान जिनके ऐसे मनुष्य होते हैं |
| (२)कर्ण-प्रावरण— | =कान ही है ओढने और ढकने का दुपट्टा वा उपकरण जिनके अर्थात् अंतर्द्वीप के रहने वाले वे मनुष्य जिनके चादरा वा उससे और बड़े बड़े कान हैं जिनमेंसे एक कान वह बिछा सकते है दूसरे को ओढ सकते हैं |
| लम्बकर्णाः | =(भिन्न भिन्न) लम्बाई के कानों सहित अन्तर्द्वीप वासी मनुष्य हैं ॥ |

(१) विदिक्षु —इस शब्द को मुद्रणयन्त्र वालों ने तथा लेखकोंन असावधानीसे किसी किसी हस्त लिखित लिपिमें उत्तर वाक्य 'अश्व सिंहश्वमहिश इत्यादि में मिलाकर" "विदिक्ष्वश्वसिंहश्वमहिश इत्यादि" लिखदिया है तथा छापदिया है। किसी किसी प्रतिमें इस शब्दके आगे पीछे एक एक विराम का चिह्न देकर "।विदिक्षु।" ऐसा लिखा है। कहीं पर दोनों वाक्यों को एक कर दिया है जिससे यह नहीं जान पड़ता है कि यह शब्द विदिशाओं से सबन्ध रखता है अथवा विदिशाओं के बीच २ में जो दिशायें हैं उनसे सम्बन्ध रखता है हमने इसको सबमे प्रथममें लिखा है इससे स्पष्ट होजाय कि यह प्रथम वाक्य से सम्बन्ध रखता है। और ईशान वायव्य नैर्ऋत्य-आग्नेय विदिशाओं का द्योतक है

(२) 'कर्ण प्रावरण' के स्थान में 'प्रावरण' ऐसा सर्वार्थसिद्धिकी दोनों आवृत्तियोंमें अशुद्ध छप गया है। क्योंकि हमने हस्तलिखित तीन प्रतियोंसे मिलाया तो सबमें 'कर्ण प्रावरण' निकला दूसरे यह कि मुद्रित राजवार्तिक, तथा प०पन्नालालजी न्यायदिवाकर अनुवादित राजवार्तिक

# अन्तरेषु अश्वसिंहश्वमहिषवराहव्याघ्रकाककपिमुखाः ॥ मेघविद्युन्मुखाःशिखरिण उभयोरन्तयोः



| | |
|---|---|
| | पूर्व-उत्तर-पश्चिम-दक्षिण चार दिशाओं तथा ईशान-वायव्य-नैऋत्य-आग्नेय चार विदिशाओंके |
| (१)अन्तरेषु ७/३ ॥ (दिक्षु ७/३ ॥) | =अंतरालोंमें-अन्तर्दिशाओंमें अर्थात् चारदिशा चार विदिशाओंके बीच बीच की(आठ)दिशाओंमें जो अंतर्द्वीप हैं उनमें रहनेवाले मनुष्य |
| अश्व-मुखाः १/३। सिंह-मुखाः १/३।, श्व-मुखाः १/३। | =घोड़ा के सदृश मुखवाले, सिंह सरीखे मुखवाले, कुत्ता सम मुखवाले, |
| महिष-मुखाः १/३। वराह-मुखाः १/३।, व्याघ्र-मुखाः १/३। | =भैंसा समान मुखवाले, सूकर सम मुखधारक, बघेराके सदृश मुखधारक |
| (२)काक-मुखाः १/३। कपि-मुखाः १/३। ॥ | =काक समान मुखवाले वा कऊआ सदृश मुखके धारक, वंदरके समान मुखवाले, होते हैं ॥ |
| मेघ-मुखाः १/३। विद्युन्मुखाः १/३। शिखरिणः ६/१। | =मेघ मुखवाले और बिजलीके सदृश मुखवाले (मनुष्य) शिखिरी पर्वतके |
| उभयोः ६/२। अन्तयोः ७/२। | =दोनों (पूर्व-पश्चिमके) अंतोंमें-छोरोंमें (दो अंतर्द्वीपों में बसने वाले) हैं |

तथा दो हस्त लिखित अन्य प्रतियें जो हमको इन्द्रप्रस्थके मन्दिरोंसे प्राप्त हुई हैं सबमें ही 'कर्णप्रावरण' पाठ है। इसके उल्लेखकी आवश्यकता नहीं है कि 'म्लेच्छा द्विविधा वेदितव्या इत्यादि से सर्वे ते पल्योपमायुष. पर्यन्त सर्वार्थसिद्धिवृत्ति और राजवार्तिकका लेख लगभग एकही है ॥ तीसरे यह कि 'प्रावरण' का अर्थ दुपट्टा है केवल'प्रावरण'का विना कर्ण शब्द लाये हुये कुछभी अर्थ नहीं होसकता है अत पाठ शुद्ध करके लिखा है ॥

(१) 'अन्तरेषु' शब्द के सम्बन्ध में हमारी वही टिप्पणी है जो हमने पृष्ठ ७७ में 'विदिक्षु' शब्द के सम्बन्ध में दी है।

(२) 'काक' शब्दके पश्चात् 'घूक' शब्द दो हस्तलिखित सर्वार्थसिद्धि वृत्तियोंसे मिलाया गया उनमें किसीमें नहीं है। 'घूक' का अर्थ घुग्घू या उल्लू है। प० जयचन्द्रायजीने 'श्वान के सदृश मुखवाले' वा श्वानमुखा अपनी वचनिकामें नहीं लिखा है परन्तु 'उलूकमुखा' 'काक मुखा' लिखा है सम्भव है कि जिस प्रतिसे उनने वचनिका की हो उसमें "श्वमुखा" नहो और 'काकघूकमुखा' हो जैसा कि सर्वार्थसिद्धि की दोनों मुद्रित आवृत्तियों से प्रगट है ॥ राजवार्तिककी मुद्रित तथा हस्तलिखित दोनों प्रकारकी प्रतियों में "अश्व सिंह श्व महिष वराह-व्याघ्र-उलूक कपिमुखा" ऐसा पाठ है अर्थात् "काकघूकमुखा." के स्थान में उलूकमुखा' शब्द है यदि हम यह मानलें कि शुद्धपाठ वाली सर्वार्थसिद्धिमें 'घूक' शब्द नहीं है तो 'काकमुखा.' के स्थान में 'उलूक मुखा.' रहजाता है ॥ हमने एक बहुत प्राचीन हस्त लिखित सर्वार्थसिद्धिसे ऊपर का पाठ उद्धृत किया है उसमें 'घूक' शब्द नहीं है अत घूक शब्द छोड़दिया है हमारे विचारमें उपर्युक्त आठ अन्तर्दिशाओंमें नो प्रकारके मुखवाले नहीं होसकेंहैं। भूल होतो पाठक कृपया सूचित करें ॥

मत्स्यमुखकालमुखाः हिमवत उभयोरन्तयोः । हस्तिमुखा आदर्शमुखाः उत्तरविजयार्द्धस्योभयोरन्तयोः । गोमुखमेषमुखाः दक्षिणदिग्विजयार्धस्योभयोरन्तयोः । एकोरुका मृदाहारा गुहावासिनः शेषाः पुष्पफलाहारा वृक्षवासिनः सर्वे ते पल्योपमायुषः ॥ ते चतुर्विंशतिरपि द्वीपा जलतलादेकयोजनोत्सेधाः ॥ लवणोदधेर्बाह्यपार्श्वेऽप्येवं चतुर्विंशतिर्द्वीपा विज्ञातव्याः ॥ तथा कालोदेऽपि वेदितव्याः॥

| | |
|---|---|
| मत्स्य-मुखाः$^{1}_{3}$ काल-मुखाः$^{1}_{3}$ (१) | =मच्छ वा मच्छलीके समान मुखवाले और काले वा कालेनीले (=काल) मुखवाले |
| हिमवतः$^{6}_{1}$ उभयोः$^{7}_{2}$ अन्तयोः$^{7}_{2}$ | =हिमवान् कुलाचलके दोनों (पूर्व-पश्चिम) छोरोंमें (दो अन्तर्द्वीपोंके रहनेवाले) हैं |
| हस्ति-मुखाः$^{1}_{3}$ आदर्श-मुखाः$^{1}_{3}$ | =हस्ती समान मुखवाले (मनुष्य) और दर्पन समान मुखवाले (मनुष्य) |
| उत्तरविजयार्द्धस्य$^{6}_{1}$ उभयोः$^{7}_{2}$ अन्तयोः$^{7}_{2}$ | =उत्तर वैताढ्य पर्वतके दोनों (पूर्व-पश्चिम) छोरोंमें (अन्तर्द्वीपोंमें) हैं |
| गो-मुखाः$^{1}_{3}$ मेष-मुखाः$^{1}_{3}$ | =गो सदृश मुख धारक (मनुष्य) और मेढा वा भेड़ समान मुखवाले (मनुष्य) |
| दक्षिणदिग्विजयार्धस्य$^{6}_{1}$ उभयो.$^{7}_{2}$ अन्तयोः$^{7}_{2}$ | =दक्षिण दिशिके वैताढ्य पर्वतके दोनों (पूर्व-पश्चिम) अन्तोंमें (अन्तर्द्वीपोंमें) हैं |
| एक-(२)ऊरुकाः$^{1}_{3}$ मृद-आहाराः$^{1}_{3}$ गुह-आवासिनः$^{1}_{3}$ | =एक जांघवाले मनुष्य मिट्टीका आहार करनेवाले हे (और) गुफाओंमें रहनेवाले हैं |
| शेषाः$^{1}_{3}$ पुष्प-फल-आहाराः$^{1}_{3}$ वृक्ष-वासिनः$^{1}_{3}$ | =अवशेष मनुष्य (जो अंतर्द्वीपों में रहते हैं) फूल फलके आहारी हैं पेड़ोंके वासी हैं |
| सर्वे$^{1}_{3}$ ते$^{1}_{3}$ पल्योपम-आयुषः$^{1}_{3}$ । ते चतुर्विंशतिः$^{1}_{1}$ | =वे समस्त पल्य प्रमाण आयुके वा स्थितिके धारक हैं । वे चौवीसों |
| अपि*द्वीपाः$^{1}_{3}$ जल-तलात्$^{5}_{1}$ एक-योजन-उत्सेधाः$^{1}_{3}$ | =ही (अन्तर) द्वीप जलके तलसे एक योजन ऊंचे हैं वा जोजनके ऊंचाई वाले हैं |
| लवण-उदधेः$^{6}_{1}$ बाह्य-पार्श्वे$^{7}_{1}$ अपि*एवम्* | =लवण समुद्रके बाहिरी चक्र वा बाहिरी परिधिमें (=बाह्य-पार्श्वे) भी ऐसे |
| चतुर्विंशतिः$^{1}_{1}$ द्वीपाः$^{1}_{3}$ विज्ञातव्याः$^{1}_{3}$ | =चौवीस (अन्तर) द्वीप जानना चाहिये अर्थात् चौवीस अन्तरद्वीप जो ऊपर कहे और जो लवण समुद्रकी भीतरी परिधिमें हैं वे और चौवीस ये बाहिरी परिधिके सब ४८ भये ॥ |
| तथा*कालोदे$^{7}_{1}$ अपि*वेदितव्याः$^{1}_{3}$ | =वैसे ही (जैसा कि ऊपर कहचुके हैं) कालोदधि समुद्रमें भी (४८ अन्तर्द्वीप) हैं अर्थात् चौवीस अन्तर्द्वीप कालोदधिकी भीतरी परिधि सम्बन्धी और चौवीस ही |

(१) काल = काला, कालानीलामिश्रित (देखो पद्मचन्द्रकोश पृष्ठ १०६ वैद्यमहाशयका कोशपृष्ठ १८५) ॥ (२) ऊरु = जांघ, ऊरुक = जांघवाला, जांघधारक

बाहिरीपरिधि सम्वन्धी ऐसे सव कालोदधि सम्वन्धी अड़तालीस अन्तर्द्वीपहुये । अतः लवणोदधि औरकालोदधिके सव छ्यानवे अन्तर्द्वीप हुये॥

(१) हमारे यहा आचार्योंमें पूज्यपाद स्वामीके मतमें तथा श्रीमद्विद्यानन्दिके मतमें छियानवे (अड़तालीस लवनोदधि-सम्बन्धी और अड़तालीस कालोदधि सम्बन्धी) अन्तर्द्वीप हैं राजवार्तिकके रचयिता श्रीमद्भट्ट अकलंकदेवके मतमें अड़तालीस (चौबीस लवनोदधि सम्बन्धी और चौबीस कालोदधि सम्बन्धी)ऐसे केवल अड़तालीस अन्तर्द्वीप हैं। "जयचन्द्रराय जी ने अड़तालीसका उल्लेख किया है। प० सदासुखजीने, प० गोपालदासजी इत्यादि ने छियानवे का ॥ श्वेताम्बर आम्नाय के 'सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्र'में हिमवान् पर्वतके सम्बधी छप्पन अतर्द्वीप माने हैं और "इसी प्रकार छप्पन अन्तरद्वीप शिखरी पर्वत सबधी भी" माने हैं ॥ 'सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्र' के पृष्ठ ८७ को देखो ॥

"ते चतुर्विंशतिरपिद्वीपा जलतलादेक योजनोत्सेधा ॥ लवणोदधेर्बाह्यपार्श्वेऽप्येवं चतुर्विंशतिर्द्वीपा विज्ञातव्या. ॥ तथा कालोदेऽपि" वेदितव्या. ॥ सर्वार्थसिद्धि वृत्ति प्रथम सस्करण पृष्ठ २२४ और द्वितीयावृत्ति पृष्ठ १३१ ॥ इसके अनुवाद के वास्ते देखो पृष्ठ ७६ ॥ हस्त लिखित सर्वार्थसिद्धि का आशय यही है परन्तु पाठ तनिक भिन्न है ॥ वह इस प्रकार है कि "ते चतुर्विंशति द्वितीय पक्षेपि उभयोस्तटयोश्चत्वारिंशद्वीपा जलतलादेक योजनोत्सेधा ॥ तथा कालोदेऽपि वेदितव्या " =वे चौबीस अन्तर्द्वीप पक्षान्तरमें (अर्थात् दूसरी कल्पनामें और दूसरे मतमें) भी लवणोदधिके दोनों भीतरी बाहिरी तटोंमें चौबीस चौबीस अन्तर्द्वीप जलके तलसे एक योजन ऊंचे हैं। कालोदधिकेभी इतनेही जानना चाहिये ।

"तत्राद्यास्ताश्चलवणोदस्योभयोरष्टचत्वारिंशत् तथा कालोदस्य इति षण्णवति " =तहां प्रथम कहे हुये तो लवण समुद्रके दोनों तटोंके अड़तालीस (अन्तरद्वीप) हैं । और कालोदधिके इसप्रकार छियानवे हैं ॥ श्लोकवार्तिक मुद्रित पृष्ठ ३५७ ॥ जैसे लवण समुद्रमें अन्तरद्वीप अड़तालीस हैं दोऊ तट सम्बन्धी, तैसेही कालोदधि समुद्रमें अड़तालीस जानना ऐसे समस्त छियाणवै अन्तरद्वीपनिमें कुभोग भूमिया मनुष्य हैं ॥ अर्थ प्रकाशिका पृष्ठ २०८ ॥ लवण समुद्र और कालोदधि समुद्रमें ९६ अन्तरद्वाप हैं जिनमें कुभोग भूमिकी रचना है। वहा मनुष्यही रहते हैं उनमें मनुष्योंकी आकृति नाना प्रकारकी कुत्सित है ॥ सिद्धान्तप्रवेशिका पृष्ठ १३४ ॥ ते चतुर्विंशतिरपिद्वीपा. जलतलादेकयोजनोत्सेधा तथा कालोदेऽपि वेदितव्या ॥ मुद्रित तत्वार्थराजवार्तिक पृष्ठ १४५ ॥ यही पाठ हस्तलिखितमें है ="बहुरि ये चौबीसहू अन्तरद्वीप हैं ते जलके तलमें एक एक योजन ऊचे हैं ॥ जैसे लवणोदधिके विषै अन्तरद्वीपनिका कथन है तैसेही कालोदधिके विषैभी जानना" ॥ प० पन्नालाल दूनीकृत भाषा पृष्ठ ८८६ ॥

"बहुरि ए चौबीसही द्वीपजलके तलतैं एकएक योजन उचेहैं। ऐसेही कालोद समुद्र विषै जानना"प०जयचन्दजीकृता वचनिका मुद्रित पृष्ठ३४१ हिमवान् पर्वत सबन्धी छप्पन अन्तर्द्वीप सभाष्य० (पृष्ठ ८६ ८७) में कहने के पश्चात् उल्लेख किया है कि "इसी प्रकार छप्पन अन्तर्द्वीप शिखरी पर्वत सम्बन्धी भी जानना चाहिये" 'सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्र' पृष्ठ ८७ ॥ इसके पश्चात् चरणटिप्पणी ऐसे दी है। श्वेताम्बर आम्नायके सभाष्य०की चरणटिप्पणी.- "यह अन्तरद्वीपका भाष्य प्राय नष्ट होगया है, कई दुर्विदग्ध छ्यानवें अन्तरद्वीप भाष्यमें लिखतेहैं किन्तु यह अनार्ष है, क्योंकि आर्ष जीवागमादि ५६ही मिलता है। वाचक परपरासे यह भेद नहीं है क्योंकि सूत्रका उल्लघन नहीं होता। इसलिये इष्टसिद्धान्त भाष्यको नष्ट किया है" ॥

त एतेऽन्तर्द्वीपजा म्लेच्छाः कर्मभूमिजाश्चशकयवनशवरपुलिन्दादयः॥ काःपुनः कर्मभूमय इत्यत आह—

# ॥ भरतैरावतविदेहाः कर्मभूमयोऽन्यत्र देवकुरूत्तरकुरुभ्यः ॥३७॥

| | |
|---|---|
| ते[1/3] एते[1/3] अन्तर्द्वीपजाः[1/3] म्लेच्छाः[1/3] कर्म-भूमिजाः[1/3] च❀ | =ते इतने अन्तरर्द्वीपोंमें उत्पन्नहुये म्लेच्छ हैं। और (=च) कर्मभूमिमें उत्पन्नहुये |
| शक-यवन-शवर-पुलिन्द-आदयः[1/3] पुनः❀कर्म- | =शक-यवन शवर-पुलिन्द आदि (म्लेच्छ) हैं। (प्रश्न) पुनि कर्म- |
| भूमयः[1/3] काः[1/3] इति❀अतः❀आह। | =भूमियें क्या हैं। ऐसा (प्रश्न होने पर) इसलिये (अग्रिम सूत्रमें) कहते हैं कि |
| (१)सूत्रम्— | =भरतैरावतविदेहाः कर्मभूमयोऽन्यत्र देवकुरूत्तरकुरुभ्यः(२)। |
| | =भरतैरावत विदेहाः(पञ्च, पञ्च, पञ्च, एताः) कर्मभूमयः भवन्ति,अन्यत्र(पञ्च)देवकुरुभ्यः,(पञ्च)उत्तरकुरुभ्यः।३७। |
| सूत्रार्थः—पञ्चदेवकुरुभ्यः[5/3] | =(पांच मेरु सम्बन्धी)पाच देवकुरु(३)(जहा उत्तम भोग भूमि प्रवर्तती है और) |
| पञ्चउत्तरकुरुभ्यः[5/3] अन्यत्र❀ | =(पाचमेरु सम्बन्धी पाच उत्तर कुरु(३)(जहांभी उत्तम भोग भूमि वर्ते है)कोछोड़कर |
| पञ्च[1/3] भरताः[1/3] पञ्च[1/3] ऐरावताः[1/3] | =(पांच मेरु सम्बन्धी) पाच भरत क्षेत्र (पाच मेरु सम्बन्धी) पांच ऐरावत क्षेत्र |
| पञ्च[1/3] विदेहाः[1/3] | =(पाच मेरु सम्बन्धी सामान्यरूपसे) पाच (महा(४)) विदेह क्षेत्र (विशेषतासे प्रत्येक मेरुसम्बंधी बत्तीस बत्तीस विदेह ऐसे एकसौ साठ विदेह) |
| एताः[1/3] कर्मभूमयः[1/3] भवन्ति। | =ये कर्म भूमियें(४) हैं॥ (इसकी विशेष टिप्पणी संख्या चारमें नीचे देखो) |

(१) दोनो सम्प्रदायोंमें इस सूत्रका पाठ और अर्थ एकसा है॥ (२) पाच देवकुरु और पाच उत्तरकुरुक्षेत्र ऐसे दश क्षेत्र हुये इसलिये सूत्रमें "देवकुरूत्तरकुरुभ्य" पञ्चमी बहुवचन लाये हैं यदि एक एक क्षेत्र होता तो पञ्चमी द्विवचन 'देवकुरूत्तरकुरुभ्याम्' ऐसा वाक्य लाते।

(३) पाच मेरुसम्बन्धी पाच हरिवर्ष और पाच रम्यक क्षेत्र ये दश मध्यम भोगभूमियें, और पाच मेरुसम्बन्धी पाच हैमवत और पाच हैरण्यवत ये दश जघन्य भोगभूमियें, अडतालीस अन्तर्द्वीप लवण समुद्र सम्बधी और अडतालीस कालोदधि सम्बधी ये छियानवे जघन्य भोगभूमियें हुई इस प्रकार देवकुरु उत्तरकुरु दश उत्कृष्ट, दश मध्यम और दश जघन्य भोग भूमियें सर्व मिलकर एकसौ छब्बीस हुई

(४) पाच विदेह पाच मेरु सम्बन्धी कहे है वास्तविक में पाच विदेह विशेषरूपसे एकसो साठ है। और प्रत्येक विदेहमें पाच म्लेच्छ खंड हैं, और एक आर्य खण्ड है। और पाच मेरुसम्बन्धी पाच भरतक्षेत्र हैं। और पाच ही ऐरावत क्षेत्र हैं। और प्रत्येक भरत क्षेत्र और ऐरावत क्षेत्रमें पाच पाच म्लेच्छ खंड हैं और एक एक आर्य खंड हैं। इस प्रकार विदेह और भरत और ऐरावत समस्त क्षेत्रों में १७० आर्य खण्ड हैं। और ८५० म्लेच्छ खण्ड हैं विशेषरूपसे १७० कर्मभूमियें हैं। सामान्यरूप से १५ हैं अर्थात् १६० विदेहों का पाच महाविदेह पाच मेरु सम्बन्धी कहते हैं॥

भरतैरावतविदेहाश्च पञ्च पञ्च, एताः कर्मभूमय इति व्यपदिश्यन्ते ॥ तत्र विदेहग्रहणाद्दे-वकुरूत्तरकुरुग्रहणे प्रसक्ते तत्प्रतिषेधार्थमाह "अन्यत्र देवकुरूत्तरकुरुभ्यः" इति ॥ अन्यत्र शब्दो वर्जनार्थः । देवकुरव उत्तरकुरवो हैमवतो हरिवर्षो रम्यको हैरण्यवतोऽन्तर्द्वीपाश्च भोगभूमय इति व्यपदिश्यन्ते ॥ अथ कथं कर्मभूमित्वं ? शुभाशुभलक्षणस्य कर्मणोऽधिष्ठानत्वात् ॥ ननु सर्वं लोक-त्रितयं कर्मणोऽधिष्ठानमेव,

---

वृत्त्यनुवादः—भरत-ऐरावत-विदेहाः॥च॥पञ्च॥ =भरत, ऐरावत और विदेहक्षेत्र पांच,

पञ्च॥एताः॥कर्मभूमयः॥इति॥व्यपदिश्यन्ते =पांच हैं । इतनी कर्म भूमियें इसप्रकार विवरण कीगई हैं ।

तत्र॥विदेह-ग्रहणात्॥देवकुरु-उत्तरकुरु- =तहां(सूत्रमें)विदेहके ग्रहणसे देवकुरु और उत्तर कुरुके(जोजम्बूद्वीपकेविदेहवालेभागमेंहैं

ग्रहणे॥प्रसक्ते॥तत्-प्रतिषेध- =आदान अथवा उपलब्धिका प्रसंग होनेपर तिस(ग्रहण) के निराकरणके

अर्थम्॥आह॥अन्यत्र॥देवकुरु-उत्तरकुरुभ्यः॥इति॥ =लिये कहते हैं कि देवकुरु और उत्तरकुरु को छोड़कर (पंद्रह कर्म भूमियें हैं)

अन्यत्र॥शब्दः॥वर्जन-अर्थः॥ देवकुरवः॥ =(सूत्रमें) अन्यत्र शब्द निषेध के लिये है ॥ देवकुरुयें,

उत्तरकुरवः॥हैमवतः॥हरिवर्षः॥रम्यकः॥हैरण्यवतः॥ =उत्तरकुरुयें, हैमवत, हरिवर्ष, रम्यक, हैरण्यवत, और

अन्तर्द्वीपाः॥भोगभूमयः॥इति॥व्यपदिश्यन्ते =अन्तर्द्वीप, भोग भूमियें इस प्रकार व्याख्यानकीगई हैं ॥ भावार्थ यह है कि पाच विदेह सम्बन्धी पाच देवकुरु (उत्तम भोग भूमियें) और पांच उत्तरकुरु (उत्तम भोग भूमियें) पांच मेरु सम्बन्धी पाच हरिवर्ष और पांच रम्यक ये दश मध्यम भोग भूमियें,और पांच मेरु सम्बन्धी पाच हैमवत और पांच हैरण्यवत ये दश जघन्य भोग भूमियें और अड़तालीस अन्त-द्वीप लवणोदधि समुद्र सम्बन्धी और अड़तालीस ही कालोद समुद्र सम्बन्धी ऐसे छ्यानवे ये जघन्य कुभोग भूमियें, सर्व मिलकर एकसौ छब्बीस हैं । तिन सबको सर्वार्थसिद्धि वृत्तिमें भोगभूमियें कहीं हैं ॥

अथ॥कथं॥कर्म-भूमित्वं॥ ? =आगे (=अथ) (पूर्वोक्त पंद्रह क्षेत्रोंके) कर्मभूमिपना कैसे है ॥

शुभ-अशुभ-लक्षणस्य॥कर्मणः॥अधिष्ठानत्वात्॥ =(उत्तर)शुभ औरअशुभ लक्षणरूप कर्मके आश्रयतासे(पूर्वोक्तपंद्रहक्षेत्रोंमेंकर्मभूमिपनाहै)

ननु॥सर्वम्॥लोक-त्रितयम्॥कर्मणः॥अधिष्ठानम्॥एव =प्रश्न (=ननु) सबतीनों (=त्रितय) लोक (क्या) कर्मके आधारही हैं ॥

तत एवं प्रकर्षगतिर्विज्ञास्यते प्रकर्षेण यत्कर्मणोऽधिष्ठानमिति ॥ तत्राशुभकर्मणस्तावत्सप्तमनरकप्रापणस्य भरतादिष्वेवार्जनं, शुभस्य सर्वार्थसिध्यादिस्थानविशेषप्रापणस्य पुण्यकर्मण उपार्जनं, तत्रैव कृष्यादिलक्षणस्य षड्विधस्य कर्मणः

| | |
|---|---|
| ततः❀एवम्❀प्रकर्ष-गतिः१।१ विज्ञायते।' (१)प्रकर्षेण❀यत् १।१।कर्मणः६।१। | =तहां (कर्मभूमिमें कर्मका आधारपना) वास्तविक (=एवं) उत्कर्ष =दशा (=गति) में जाना जाता है (अर्थात्) उत्कृष्टपनासे जो कर्मका |
| अधिष्ठनम्१।१। इति❀ | =आश्रय है ऐसा भावार्थ है कि आचार्यके इस उत्तर पर कि कर्मके आश्रयपनासे इन पन्द्रह क्षेत्रोंकें कर्म भूमिपना है शिष्यने फिर तर्क की कि कर्मके आधार तौ तीन लोकही हैं तौ तीनों लोक कर्मभूमि क्यों न कहेगये इसपर कहते है कि कर्मका आधार तौ तीनोंलोकमें अवश्य है। परन्तु जिन स्थानोंमें कर्मका आश्रय अतिशयकरि अथवा उत्कृष्टपनासे पायाजाता है। उन पन्द्रह भूमियोंको कर्मभूमि कहा है। (आगे इस उत्कृष्ट कर्मपनाके दो दृष्टान्त देते हैं) |
| तत्र❀अशुभ-कर्मणः६।१।तावत्❀सप्तम-नरक- | =तहा अशुभरूपकर्मसे सातवा नर्क तक (=तावत्) |
| प्रापणस्य६।१। भरतादिषु७।३ एव❀अर्जनम्१।१। | =पानेकी(=प्रापणस्य)भरतादिक(पन्द्रहकर्मभूमियों)में ही सिद्धिवा प्राप्ति(=अर्जन)होती है। |
| शुभस्य६।१। सर्वार्थसिद्धि-स्थान-विशेष-प्रापणस्य६।१। | =(और) शुभरूप (कर्मसे) सर्वार्थसिद्धि (आदिक) विशेष स्थानोंके पानेके |
| पुन्य-कर्मणः६।१। उपार्जनम्१।१।.तत्र❀एव❀ | =पुण्यकर्मका उपार्जन है। तहां (कर्मभूमियोंमें) ही |
| (२)कृषि-आदि-लक्षणस्य६।१।षड्-विधस्य६।१ कर्मणः६।१। | =खेती करना आदिक लक्षणरूप छः प्रकारके कर्मका |

(१) 'प्रकर्ष' शब्द पुल्लिंग है। जब 'प्रकर्षेण' और 'प्रकर्षात्' करण कारक और अपादान कारकोंके एकवचन उत्कृष्टता वा प्रधानताके अर्थमें आते हैं तब उनका प्रयोग अव्ययकी भाति होता है। इसलिये 'उत्कर्षेण' शब्दका पदच्छेदमें अव्यय लिखा है। देखो वैद्यकोश पृष्ठ ४५६ ॥

(२) (क) असिर्मषि. कृषिर्विद्या वाणिज्य शिल्पमित्यपि। कर्माणि षड्विधानिस्यु प्रजाजीवनहेतव ॥ १ ॥ (ख) अत्रासिकर्म सेवाया मषिर्लिपिविधौ स्मृता। कृषिर्भू कर्षणे प्रोक्ता विद्या शास्त्रोपजीवने॥ग॥ वाणिज्य वणिजा कर्म शिल्प स्यात्करकौशलम्। तच्च चित्रकलापत्रच्छेदादिबहुधा स्मृतम् ॥३

पात्रदानादिसहितस्य तत्रैवारम्भात्कर्मभूमिव्यपदेशो वेदितव्यः॥ इतरासु दशविधकल्पवृक्ष-कल्पितभोगानुभवनविषयत्वाद्भोगभूमय इति व्यपदिश्यन्ते॥ उक्तासु भूमिषु स्थितिपरिच्छेदार्थमाह—

| | |
|---|---|
| पात्र-दान-आदि-सहितस्य॥ तत्र-एव॥आरम्भात्॥ | =प्रशस्त दानादिक (छहकर्मों) सहित तहांही प्रारम्भ होने (के निमित्त) से |
| कर्म-भूमि-व्यपदेशः॥ वेदितव्यः॥ इतरासु॥ | =(तिन पन्द्रहक्षेत्रोंका) कर्मभूमि नाम जानना चाहिये। अन्य वा दूसरों (क्षेत्र अर्थात् उपर्युक्त छयानवैं कुभोगभूमियोंमें और पूर्वोक्त तीस उत्तम, मध्यम जघन्यभोगभूमियों)में |
| दश-विध-कल्प-वृक्ष-कल्पित-भोग-अनुभवन- | =दश भांतिके कल्पवृक्षोंसे इच्छित वा वांछित भोगोंका अनुभवन |
| विषयत्वात्॥ भोगभूमयः॥ इति॥ व्यपदिश्यन्ते | =विषय होनेसे भोगभूमियें ऐसे नाम कहेजाते हैं (=व्यपदिश्यन्ते) |
| उक्तासु॥ भूमिषु॥ स्थिति-परिच्छेद-अर्थम्॥ आह | =कथित (समस्त) भूमियोंमें आयुके अवधिके (=परिच्छेद) लिये कहते हैं कि |

| | |
|---|---|
| असि॥ मषि॥ कृषि॥ विद्या॥ वाणिज्य॥ शिल्प॥ इति॥ अपि॥ | =असि, मशि, खेती, विद्या, वाणिज्य और शिल्प ऐसे भी |
| कर्माणि॥ षड्विधानि॥ स्युः प्रजा-जीवनहेतवः॥ ॥ १ ॥ | =छह प्रकार कर्म प्रजाके जीविका (=जीवन) के कारण होते हैं॥ १॥ |
| अत्र॥ असि कर्म॥ सेवायाम्॥ मषि॥ लिपि-विधौ॥ | =यहां (कर्मभूमिमें) असिकर्म सेवाविषैं (और) मसी (कर्म) लेखनकार्यमें |
| स्मृता॥ । कृषि॥ | =स्मरण किया जाता है। (खेती) कृषि |
| भू-कर्षणे॥ प्रोक्ता॥ विद्या॥ शास्त्र उपजीवने॥ ॥२॥ | =भूमिके जोतनेमें विवर्णितहै (और) विद्या (कर्म) शास्त्रकी जीवकामें वा धंधेमें है |
| वाणिज्य॥ वणिजां॥ कर्म॥ शिल्प॥ स्यात् कर- | =वाणिज्यकर्म वनियों अथवा व्यापारियों का काम है। शिल्प (कर्म) हाथकी |
| कौशलम्॥ | =निपुणता, चतुरता वा प्रवीणताहै अर्थात् हस्तसे नानाप्रकारके काममें चतुराईहै |
| तत्॥ च॥ चित्र- | =और (=च) यह (शिल्पकर्म) चित्र विचित्र अर्थात् बहुरङ्गी मूर्तियां बनाना (चित्र) |
| कला-पत्र | =चौसठ प्रकारका गाना बजाना आदि (=कला) पर्ण अथवा कागदका |
| च्छेद-आदि॥ बहुधा॥ स्मृतम्॥ | =छेदना, काटना, बनाना, इत्यादि बहुप्रकार (की निपुणता) स्मरण कीजातीहै (२) |

(१) देवपूजा गुरूपास्ति स्वाध्याय संयमस्तपः। दान चेति गृहस्थानां षट्कर्माणि दिने दिने॥ १॥

| | |
|---|---|
| देवपूजा॥ गुरु-उपास्ति॥ स्वाध्याय॥ संयम॥ तप॥ | =देवकी पूजा, गुरुकी उपासना, अर्थात् सेवा (उपास्ति) शास्त्रका अध्ययन, संयम, तप, |
| दान॥ च॥ इति॥ गृहस्थानाम्॥ षट्-कर्माणि॥ दिने॥ दिने॥ | =बहुरि दान इस प्रकार गृहस्थोंके छह कर्म प्रत्येक दिनमें (दिनेदिने) होते हैं। |

# ॥ नृस्थिती परापरे त्रिपल्योपमान्तर्मुहूर्ते ॥ ३८ ॥

त्रीणि पल्योपमानि यस्याः सा त्रिपल्योपमा । अन्तर्गतो मुहूर्तो यस्याः सा अन्तर्मुहूर्ता ॥ यथासंख्येन सम्बन्धः ॥ मनुष्याणां परा उत्कृष्टा स्थितिः त्रिपल्योपमा ॥ अपरा जघन्या अन्तर्मुहूर्ता । मध्ये अनेकविकल्पा ॥ तत्र पल्यं त्रिविधं व्यवहारपल्यमुद्धारपल्यमद्धापल्यमिति ।

**सूत्रम्—नृस्थिती परापरे[1]त्रिपल्योपमान्तर्मुहूर्ते=नृ-स्थिती-परापरे-त्रिपल्योपमान्तर्मुहूर्ते-(यथासंख्यम्)**

| | |
|---|---|
| सूत्रार्थ—नृ-स्थिती।।परा-अपरे।।त्रि-पल्योपम-अन्तर्मुहूर्ते।। यथासंख्यम्।।। | =मनुष्योंकी आयु उत्कृष्ट और जघन्य तीन पल्यप्रमाण और अन्तर्मुहूर्त =अनुक्रमसे हैं अर्थात् मनुष्योंकी आयु उत्कृष्ट (=परा) तीन पल्य प्रमाण और जघन्य (=अपरा) अन्तर्मुहूर्त हैं। और मध्य आयुके अनेक भेद हैं। |
| वृत्त्यनुवादः—त्रीणि।।।पल्योपमानि।।।यस्याः।।सा।। | =तीन पल्य प्रमाण हैं जिसकी सो |
| त्रि-पल्योपमा।।अन्तर्गतः।मुहूर्तः।यस्याः।। | =त्रिपल्योपमा है। भीतर वा अभ्यन्तर मूहूर्त जिसकी अर्थात् मुहूर्त वा दो घड़ी के भीतर भीतर जिसकी |
| सा।।अन्तर्मुहूर्ता।।यथासंख्येन।।। | =सो अन्तर्मुहूर्ता है। यथासंख्यकरि अथवा संख्याके क्रमसे (इन-परा-अपरा-त्रिपल्योपमा अन्तर्मुहूर्ता शब्दोंका परस्पर) |
| सम्बन्धः। | =सम्बन्धहै(अर्थात् परा शब्दके साथ त्रिपल्योपमा का सम्बन्ध किया जाताहै और अपराके साथ अंतर्मुहूर्ताका तब निम्नलिखित इसप्रकार अर्थ होगा कि) |
| मनुष्याणाम्।।परा।।उत्कृष्टा।।स्थितिः।।त्रि-पल्योपमा।। | =मनुष्योंका सबसे अधिक जीवनकाल तीनपल्य प्रमाण है ॥ |
| अपरा।।जघन्या।।अन्तर्मुहूर्ता।।मध्ये।।अनेक-विकल्पा।। | =सबसेघाटि(आयुवा)जघन्य(आयु)अन्तर्मुहूर्त है। और मध्यविषैं अनेक भेद हैं |
| तत्र❀पल्यम्।।।त्रिविधम्।।।व्यवहारपल्यम्।।। | =तहां पल्य तीन प्रकार है। व्यवहारपल्य, |
| उद्धारपल्यम्।।।अद्धापल्यम्।।।इति❀ | =उद्धारपल्य और अद्धापल्य ऐसें |

(१) परापरे, परावरे, पराऽपरे, अथवा पराऽवरे सब वाक्य ठीक हैं ॥ कोई भी वाक्य नृस्थिती वाक्य के पश्चात् लिखा जासक्ता है ॥

अन्वर्थसञ्ज्ञा एताः ॥ आद्यं व्यवहारपल्यमित्युच्यते उत्तरपल्यद्वयस्य व्यवहारबीजत्वात् नानेन किञ्चित्परिच्छेद्यमस्तीति। द्वितीयमुद्धारपल्यं। तत उद्धृतैर्लोमकच्छेदैर्द्वीपसमुद्राः संख्यायन्त इति। तृतीयमद्धापल्यमद्धाकालस्थितिरित्यर्थः ॥ तत्राद्यस्य प्रमाणं कथ्यते। तद्यथा—प्रमाणांगुल

| | |
|---|---|
| अन्वर्थ-संज्ञाः$^{1}_{3}$।एताः$^{1}_{3}$। | =ये (तीनों पल्य)सार्थक नामवाले हैं अर्थात् जैसाजैसा जिसजिस पल्यका नाम है वैसा वैसा उस पल्य का अर्थ है। |
| आद्यम्$^{1}_{1}$। व्यवहारपल्यम्$^{1}_{1}$। इति❀उच्यते। उत्तर- | =प्रथम व्यवहार पल्य (नाम) कहाजाता है क्योंकि (वह व्यवहारपल्य) अग्रिम |
| पल्य-द्वयस्य$^{6}_{1}$। व्यवहार-बीजत्वात्$^{5}_{1}$। | =दो पल्य (उद्धार तथा अद्धा)के व्यवहार अथवा वर्तनेका कारण (=बीजत्वात्) है अर्थात् उद्धार और अद्धापल्यकी उत्पत्ति जाननेके लिये व्यवहारपल्य है। |
| न❀अनेन$^{3}_{1}$। किञ्चित्❀परिच्छेद्यम्$^{1}_{1}$।अस्ति इति❀ | =न इस (व्यवहार पल्य) करि कोई वस्तु (किञ्चत्) प्रमाण कियेजाने योग्य वा विचारनीय है अर्थात् व्यवहार पल्य किसी वस्तुके नापनेके काममें नहीं आती है। केवल उसमें रोमोंकी गणना ४५ अंक प्रमाण होती है "प्रथम रोम गिनिदेय" |
| द्वितीयम्$^{1}_{1}$।उद्धारपल्यम्$^{1}_{1}$।तत❀उद्धृतैः$^{3}_{3}$।लोमकच्छेदैः$^{3}_{3}$। | =दूसरी उद्धारपल्य है वहांसे लोमकखंड निकालकरि वा उद्धारकरि (उद्धृतैः) |
| द्वीप-समुद्राः$^{1}_{3}$।संख्यायन्ते।इति❀तृतीयम्$^{1}_{1}$।अद्धापल्यम्$^{1}_{1}$। | =द्वीप और समुद्र गिने जाते हैं "दूसरि द्वीप समुद्र गिनै"। तीसरी अद्धापल्य |
| अद्धा-काल-स्थितिः$^{1}_{1}$। इति❀अर्थः$^{1}_{1}$। | =बहुत वा उत्कृष्ट (=अद्धा) कालकी स्थितिवाली है ऐसा आशय है। |
| तत्र❀आद्यस्य$^{6}_{1}$। प्रमाणम्$^{1}_{1}$। कथ्यते। तद्यथा❀ | =तहां प्रथम (पल्य) का प्रमाण कहाजाता है। जैसे- |
| प्रमाण-अंगुल | =प्रमाण अंगुल अर्थात् वह अंगुल जो उत्सेधअंगुल व्यवहारअंगुल, प्रचलित-अंगुल अथवा आठ जोके मध्यभागोंके प्रमाणसे पांचसौगुणा है तिसके |

(१) तहां आदि मध्य अन्तकरि रहित जिसका दूसरा विभाग न हो ऐसा अविभागी पुद्गल का परमाणु है। सो इन्द्रियकरि ग्रह्या नहीं जाता है। जिसमें एक रस, एक वर्ण, एक गन्ध, दो स्पर्श यह पांच गुण हैं। ऐसा अनन्तानन्त परमाणुओंके समूहोंको अवसन्नासन्न कहते हैं। अवसन्नासन्न आठ मिले तब एक सन्नासन्न(वा सन्नासन्न)होता है॥ आठ सन्नासन्न मिले तब एक तृटरेणु होता है। आठ तृटरेणुका एक त्रसरेणु (त्रसरैन) और आठ त्रसरैन का एक रथरैन (रथरेणु) होय, आठ रथरेणुका एक उत्तम भोग भूमिके मनुष्यके बालका अग्रभाग है। आठ उत्तमभोग भूमिके मनुष्यके बालके अग्रभाग मिलें तब एक मध्यमभोग भूमिके मनुष्यके बालका अग्रभाग होय। आठ मध्यमभोग भूमिके मनुष्य के बालके अग्र भाग मिलें

**परिमितयोजनविष्कम्भायामावगाहानि त्रीणि पल्यानि कुसूला इत्यर्थः । एकादिसप्तान्ताहोरात्र-जाताविवालाग्राणि तावच्छिन्नानि यावद्द्वितीयं कर्तरिच्छेदं नाप्नुवन्ति,**

| | |
|---|---|
| परिमित-योजन-विष्कम्भ-आयाम | =प्रमाणकरि अथवा नापे हुये योजन(योजन) भर चौड़ाई (=विष्कम्भ)लम्बाई(=आयाम)और |
| अवगाहानि$^{1}_{3}$।। त्रीणि$^{1}_{3}$।। पल्यानि$^{1}_{3}$।। | =गहराईवाले (गोल ढोलके आकार) तीनि खाडे वा गढ़े (=पल्यानि) |
| कुसूलाः$^{1}_{3}$। इति॰अर्थः$^{1}_{1}$। | =भड़ोले वा खत्ते (कुसूला=कुशूला) हैं ऐसा अभिप्राय अथवा आशय है। |
| एक-आदि-सप्त-अन्त अहोरात्र-जात-अवि- | =एक से सात तक दिन रातके जन्मे हुये (उत्तम भोगभूमिके) मेढ़ा वा भेड़ (=अवि)के |
| वाल-अग्राणि$^{1}_{3}$।।तावत्॰छिन्नानि$^{1}_{3}$।।यावत्॰ | =केशका(वाल=वाल) अग्रभाग तब तक छेदकर काटकर जब तक (यावत्) |
| द्वितीयं$^{1}_{3}$।। कर्तरि-च्छेदं$^{1}_{3}$।। न-आप्नुवन्ति | =दूसरे (लघु) खंड कतर्नी (=कर्तरि,कर्तरी)से प्राप्ति नहीं होसकते हैं (पूर्वोक्त गडाहा) |

तब एक जघन्य भोग भूमिके मनुष्यके बालका अग्रभाग होता है। जघन्य भोगभूमिके मनुष्यके बालके अग्रभाग आठ मिलें तब एक कर्म भूमि के मनुष्यके बालका अग्रभाग होता है॥ आठ कर्म भूमिके नरके बालके अग्रभाग मिलें तब एक लीख(=लीख)हो, आठ लीख मिलें तब एक यूका (=जू) अथवा तिलहो। आठ तिल मिलें तब एक यवमध्य अथवा जौ का मध्यभाग के प्रमाण हो। आठ यवमध्य का एक उत्सेध अगुल होता है। इस अगुल-करि नारकी तिर्यंच मनुष्य देवोंका शरीर तथा अकृत्रिम प्रतिमाका देह मापिये है। बहुरि पांचसे पूर्वोक्त उत्सेध अगुलका एक प्रमाण अगुल होताहै॥ सो यह प्रमाण अगुल अवसर्पिणी कालके पहिले चक्रवर्तीके हाथके अगुलके बराबर होता है। तिस समय तिस अगुलकरि गाव नगरादिकका प्रमाण होता है। अन्य काल में मनुष्यों का अपना अपना अगुल का प्रमाण होता है। अर्थात् जिस काल में जैसा मनुष्य हो उसका अगुल, इसको आत्म अगुल कहते हैं। इससे भिन्न भिन्न समय के अनुसार गांव, नगर, भवन, घट, रथ, छत्र, आसन, धुजा, आदि का प्रमाण होता है॥ प्रमाण अगुलसे द्वीप समुद्र तथा उनकी वेदी, नदी, पर्वत, विमान, नरकके प्रस्तार, जैनधाम, आदि अकृत्रिम वस्तुका विस्तार-आयाम आदि नापे जाते हैं। छह अगुल का एक पाद, बारह अगुल का एक वितस्ति (बिलाद, बिलस्ति) दो बिलाद का एक हाथ, दो हाथ का एक इषु अथवा गज, दो गजका एक धनुष दो सहस्र चापका एक कोश, चार कोशका एक योजन इस लिये पाचसौ व्यवहार योजनका एक प्रमाण योजन होय है। अर्थात् उत्सेध अगुल के कोश दो सहस्र हों तब एक प्रमाण योजन होता है॥

## ताद्दशैर्लोमच्छेदैः परिपूर्णं घनीभूतं व्यवहारपल्यमित्युच्यते ॥

ताद्दशैः ३।३ लोमच्छेदैः ३।३ परिपूर्णम् १।१ =वैसे ही (=ताद्दशैः) रोमखंडकरि सम्पूर्ण (=परिपूर्ण)
घनीभूतम् १।१ व्यवहार-पल्यम् १।१ इति*उच्यते । =ठोसरूप भराजाता है (=घनीभूतं) सो व्यवहारपल्य इस प्रकार वर्णित की गई है ॥

(१) प्रथम एक महा योजन अथवा प्रमाण योजन लम्बे चौडे और गहरे इस प्रकार घनाकार रूप महा योजनके गड्हाके लोमच्छेदोंकी संख्या सुगम और विस्तार रूपसे कहते हैं॥ उतनाही लम्बा उतनाही चौडा उतनाही गहरा अथवा ऊंचेको घनाकार कहतेहैं। इस टिप्पणीको प्रमाणअंगुलकी टिप्पणी पढ़कर और समझ कर पढ़ना चाहिये ॥ एक घनाकार प्रमाण योजन का गढ़ा एक व्यवहार योजन के घनाकार गढ़ेसे पाचसौ गुना लम्बा पाचसौ गुना चौडा और पाचसौ गुणा गहरा होता है। और एक व्यवहार योजन चारकोश का होता है। इसलिये प्रमाण योजनका गढ़हा दो सहस्र योजन लम्बा दो सहस्र योजन चौडा और दो सहस्र योजन गहरा हुआ। यह प्रकरण कुछ क्लिष्ट है इसलिये निम्नक्षेत्र पाठकोंकी सुगमताके लिये है॥




कखगघ क्षेत्रकी प्रत्येक भुजा कख, खग, गघ, घक। दो दो सहस्र कोस की मानी गई है। एक कोसके २००० चाप ८००० हाथ, ८००० × २४ = १९२००० उत्सेध अंगुल हुये, इसलिये एक महायोजन अथवा दोसहस्रकोसके १९२००० × २००० = ३८४०००००० उत्सेध अंगुल हुये = कख = खग = गघ = घक = चज व्यासके३८४०००००० × ८ = ३०७२०००००० आडे जौकेसमान हुये ३०७२००० ००० × ८ = २४५७६०००००० तिल हुये २४५७६००० ००० × ८ = १९६६०८००० ००० लीख, १९६६०८००० ००० × ८ = १५७२८६४०००००० कर्मभूमिके मनुष्यके बालके अग्रभाग हुये। १५७२८६४०००००० × ८ = १२५८२९१२०००००० जघन्यभोग भूमि के मनुष्य के बाल के अग्रभाग १२५८२९१२००० ००० × ८ = १००६६३२९६००० ००० मध्यम भोगभूमिके मनुष्यके बालके अग्रभाग। १००६६३२९६००० ००० × ८ = ८०५३०६३६८००० ००० उत्तम भोगभूमिके मनुष्यके बालके अग्रभाग इस (८०५३०६३६८००००००) संख्यासे एक प्रमाण योजन अथवा एक महायोजनकी लम्बाई, कख रेखाके लोमच्छेद हुये इस संख्या को इसी संख्यासे गुणा करनेसे (क्योंकि कख रेखा खग रेखा के बराबर है) सर्व कखगघ क्षेत्रके, क्षेत्रफलके, रोम छेद आते हैं। अर्थात् वर्ग प्रमाण योजनके लोमच्छेद निकलते हैं ॥

ततः॰वर्ष-शतेऽ॥ =वहां (उस कूप से) सौ (सौ) वरसमें

```
                ८०५३०६३६८०००००००
              × ८०५३०६३६८०००००००
               -------------------
                ००००००००००००००००
               ००००००००००००००००
              ००००००००००००००००
             ००००००००००००००००
            ००००००००००००००००
           ००००००००००००००००
          ६४४२४५०९४४०००००००
         ४८३१८३८२०८०००००००
        २४१५९१९१०४०००००००
       ४८३१८३८२०८०००००००
      ००००००००००००००००
     २४१५९१९१०४०००००००
    ४०२६५३१८४००००००००
   ०००००००००००००००
  ६४४२४५०९४४०००००००
----------------------------------------
  ६४८५१८३४६३४१३५१४२४००००००००००००००
```

इन वर्ग प्रमाण योजन क्षेत्रके लोमच्छेदोंको गहराई(के लोमच्छेदों)से गुणा करदिया जावे तो घनाकार महा योजन वा घनाकार प्रमाण योजनके रोमच्छेद पैंतालीस अक प्रमाण निम्न लिखित विधि से आते हैं॥ क्योंकि पूर्वोक्त गढ़ा अथवा खड्डर की गहराई दो सहस्र कोश है और हम जानते हैं कि दो सहस्र कोशके लोमच्छेद ८०५३०६३६८००००००० हैं॥ गुणन का एक नियम यह भी है कि गुण्य और गुणक अथवा दोनोंमेंसे किसीके अंतमें

जो शून्य हों उनको शेष अकोंके साथ गुणा करनेके पश्चात् गुणनफलके अंतमें उतनेही शून्य लगादो तो ठीक गुणनफल वैसाही निकलआता है जैसा ऊपर की क्रिया से निकला है ॥ जैसे ५० गुण्य है और ३० गुणक है तो ५ और ३ के गुणनफल १५ के अन्त में दो शून्य रखने से भी १५०० हो जाते हैं और $\frac{\frac{\frac{५०}{३०}}{००}}{\frac{१५०}{१५००}}$ इस रीति से भी १५०० आते हैं सुगमता के लिये हमने नीचे यही विधि ग्रहण की है ॥

६ ४ ८ ५ १ ८ ३ ४ ६ ३ ४ १ ३ ५ १ ४ २ ४ ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० को

८ ० ५ ३ ० ६ ३ ६ ८ ० ० ० ० ० ० ० से गुणा करना है ॥

तो निम्न लिखित अकोंको गुणाकरके गुणनफलके अन्तमें १८ शून्य रखदो।

```
            ६ ४ ८ ५ १ ८ ३ ४ ६ ३ ४ १ ३ ५ १ ४ २ ४
                          ८ ० ५ ३ ० ६ ३ ६ ८
          -------------------------------------
            ५ १ ८ ८ १ ४ ६ ७ ७ ० ७ ३ ० ८ १ १ ३ ९ २
          ३ ८ ९ १ १ १ ० ० ७ ८ ० ४ ८ १ ० ८ ५ ४ ४
        १ ९ ४ ५ ५ ५ ५ ० ३ ९ ० २ ४ ० ५ ८ २ ७ २
      ३ ८ ९ १ १ १ ० ० ७ ८ ० ४ ८ १ ० ८ ५ ४ ४
      ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ०
    १ ९ ४ ५ ५ ५ ५ ० ३ ९ ० २ ४ ० ५ ४ २ ७ २
  ३ २ ४ २ ५ ९ १ ७ ३ १ ७ ० ६ ७ ५ ७ १ २ ०
  ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ०
५ १ ८ ८ १ ४ ६ ७ ७ ० ७ ३ ० ८ १ १ ३ ९ २
-----------------------------------------------------------
५ २ २ २ ५ ५ ९ ५ ४ ० ७ ३ ५ १ ९ ८ ० ३ ४ ७ ३ ० ६ ८ ० ३ २०००००००००००००००००
```

हमारा गढ़ा व्यवहार पल्यका गोलकूपके आकार है। जैसाकि वृत्ताकार जो वर्गाकार क्षेत्रके भीतर पृष्ठ ८८में है उससे प्रगट है॥चूंकि चौड़ाई क्षेत्रकी एक(योजन)मानी है। तिसका वर्ग १ हुआ तिसको दशसे गुणाकरि वर्गमूल निकालनेसे कूपकी परिधि आतीहै अर्थात् १×१×१० = १० = १०(वर्गमूल) बहुरि विष्कम्भके चौथाईसे गुणा करनेसे अर्थात् $\frac{१}{४}$ से वृत्तका क्षेत्रफल $\frac{१९}{६} \times \frac{१}{४} = \frac{१९}{२४}$ भया। आजकल पाठशालाओंमें मापप्रकाशक पुस्तकें जो पढ़ाई

आती हैं उनमें वृत्तका क्षेत्रफल माटे रूपसे गणितके इस नियमसे लिखाया जाता है कि विवक्षित वृत्तके आधे व्यासके वर्गको १९/६ से गुणा करदो गुणनफल ही उस वृत्तके क्षेत्रका प्रमाण होगा। वस्तुत लगभग एक ही प्रमाण होगा क्योंकि यहापर एक व्यास माना है आधेका वर्ग १/४ होगा और १९/६ मोटे रूपमें १०के वर्गमूलका परिणामहै। और २२/७ कुछ सूक्ष्म रूपसे परिणाम है इसमें ३ १/७से आधे व्यासको गुणा करना पड़ताहै उसमें ३ १/६से गुणा करना पड़ता है २२/७सेभी अधिक सूक्ष्मरूपमें १०को मापके उच्चकोटीके ग्रन्थोंमें समझाया है(इसी अध्यायकी टिप्पणी पृष्ठ३४ पर देखो)गहराई एकयोजन प्रमाण है इसलिये इस घनरूपक्षेत्र अथवा एक योजन कूपका घनरूप क्षेत्रफल गहराईसे गुणा करनेसे निकलता है अर्थात् १९/२४ × १=१९/२४ घन रूप है ॥ अब ऊपरके पैतालीस अक्षरकी संख्याको सुगमताकेलिये घनसंख्या मानो और वाञ्छित निकलनेवाली संख्याको फल मानो तो इसप्रकार त्रैराशिक हुई कि १ को १९/२४ से वही सम्बन्ध है जो घनसंख्याको फलसंख्यासे है अर्थात् १:१९/२४::घनसंख्या फलसंख्या इसलिये फलसंख्या=फलसंख्या × १=१९/२४ × घनसंख्या=१९/२४ × घन संख्या ॥ प्रथम १९ से गुणाकरके पश्चात् भाग २४ का घन संख्यामें देंगे अर्थात् =१९/२४ × घन संख्या ॥

५२२२५५९५४०७३५१९८० ४७३०६८०३२०००००००००००००००००० मानी हुई घन संख्या। इसको उन्नीस से गुणा किया तो गुणनफल

=९९२२८६३१२७३९६८७६२६५९८८२९२६०८०००००००००००००००००००

भाग

)९९२२८६३१२७३९६८७६२६५९८८२९२६०८००००००००००००००००००००(४१३४५२६३०३०८२०३१७७७४९५१२१९२००००००००००००००००००

| | | | |
|---|---|---|---|
| ९६ | | | |
| ३२ | ७३ | १७९ | २२० |
| २४ | ७२ | १६८ | २१६ |
| ८२ | १९६ | ११८ | ४८ |
| ७२ | १९२ | ९६ | ४८ |
| १०८ | ४८ | २२८ | |
| ९६ | ४८ | २१६ | |
| १२९ | ७९ | १२२ | |
| १२० | ७२ | १२० | |
| ९३ | ४२ | २९ | |
| ४८ | २४ | २४ | |
| १५१ | १८६ | ५२ | |
| १४४ | १६८ | ४८ | |
| ७२ | १८५ | ४६ | |
| ७२ | १६८ | २४ | |

इस प्रकार व्यवहार पल्यके समस्त रोम छेदोंकी संख्या निम्न ४५ अक्षर प्रमाण हुई

४१३४५२६३०३०८२०३१७७७४९५१२१९२००००००००००००००००००००

| अंकनाम, अंडिल्ल | अंडिल्लका अभिप्राय। इस छन्दके सब अंक और शून्य क्रमसे एक दूसरेके ऊपर होंगे |
|---|---|
| चौ इक तिय चउ पाच दोय षट् तीन हैं | =चार(ऊपर)एक(ऐसेही)तीन,चार,पाच,दो,छह,तीन |
| नभ तिय नभ वसु दो नभ तिय इक कीन है | =शून्य(=नभ) तीन, बिंदु, आठ, दो, बिंदु, तीन, एक |
| सत सत सत चौ नौ पन इक दो इक कहे | =सात, सात, सात, चार, नौ, पाच, एक, दो, एक |
| नौ दो आगे ठारै सुन्न सरव लहे (कवि द्यानतराय) | =नव,दोय,(फिर एकदूसरेके ऊपर)सब अठारह शून्य देदो तो पल्यके पैंतालीस अंक निकल आते हैं॥ |

…व्यवहारपल्योपमाख्यः ॥ तैरेव लोमच्छेदैः प्रत्येकमसंख्येयवर्षकोटीसमयमात्रच्छिन्नैस्तत्पूर्णमुद्धारपल्यम् ॥ ततः समये समये एकैकस्मिन्रोमच्छेदेऽपकृष्यमाणे यावता कालेन तद्रिक्तं भवति तावान्काल उद्धारपल्योपमाख्यः॥ तेषामुद्धारपल्यानां दशकोटीकोट्य एकमुद्धारसागरोपमम् ॥ अर्धतृतीयोद्धारसागरोपमानां यावन्तो रोमच्छेदास्तावन्तो द्वीपसमुद्राः ॥ पुनरुद्धारपल्यरोमच्छेदैर्वर्षशतसमयमात्रच्छिन्नैः

एक-एक-लोम अपकर्षण-विधिना। यावता। =एक एक रोम निकालकरि (=अपकर्षणविधिना) जिस
कालेन। तद्-रिक्तम्।। भवेत् तावान्। कालः। =कालकरि वह (कूप) खाली होवे उतना काल
व्यवहार-पल्योपम-आख्यः। तैः। एव लोमच्छेदैः। =व्यवहार पल्य (के नामसे) प्रसिद्ध है। तिनही लोमच्छेदोंसे
प्रत्येकम् असंख्येय-वर्ष-कोटी-समय- =एक एकके असंख्यात करोड़ वरसोंके समयके
मात्र-च्छिन्नैः। तत्।। पूर्णम्।। उद्धार-पल्यम्।। ॥ =समान अथवा बराबर (=मात्र) खंडोंसे वह पूर्ण उद्धारपल्य होती है। अर्थात् पूर्वोक्त पैंतालीस अंक प्रमाण व्यवहारपल्यके पृथक् पृथक् रोमके इतने इतने खंड किये जांय कि जितने जितने असंख्यात करोड़ वरसके समय होते हैं तब उद्धारपल्यके रोमोंका प्रमाण होता है और
ततः समये। समये। एक-एकस्मिन्। रोमच्छेदे। =वहांसे समय समयमें अर्थात् प्रत्येक प्रत्येक समयमें एक एक(पूर्वविभाजित)लोमछेद
अपकृष्यमाणे। यावता। कालेन। तद्-रिक्तम्।। भवति =निकालनेमें जिस कालकरि वह रीता होजाता है ॥
तावान्। कालः। उद्धार-पल्योपम-आख्यः। =उतना समस्तकाल उद्धारपल्यका है। वह काल उद्धारपल्योपम(केनाम)से प्रसिद्ध है।
तेषाम्।। उद्धार-पल्यानां।। दश-कोटीकोट्यः।। एकम्।। =दश कोड़ाकोड़ी तिन उद्धारपल्योंका एक
उद्धारसागरोपमम्।। अर्धतृतीया- =उद्धारसागरोपम है। अढाई उद्धार
उद्धारसागरोपमानाम्।। यावन्तः। रोमच्छेदाः। =सागर प्रमाणके जितने लोमच्छेद हैं
तावन्तः। द्वीप-समुद्राः। पुनर् उद्धार- =तितने द्वीप तथा समुद्र (इस एक राजूवाले तिर्यग्लोकमें) हैं बहुरि उद्धार-
पल्य-रोमच्छेदैः। वर्ष-शत-समय-मात्र च्छिन्नैः। =पल्यके रोमच्छेदोंसे (एक एकके) सौवरसके समयोंके बराबर (मात्र)खंडोंसे

(१) अर्धतृतीया = शब्दश वह संख्या है जिसमें अर्धभाग तीसरी संख्या हो अर्थात् दो और तीसरी संख्याका आधा अतः अढाई ऐसा अर्थ हुआ ॥

पूर्णमद्धापल्यम् ॥ ततः समये समये एकैकस्मिन्रोमच्छेदेऽपकृष्यमाणे यावता कालेन तद्रिक्तं भवति तावान्कालोऽद्धापल्योपमाख्यः ॥ एषामद्धापल्यानां दशकोटीकोटय एकमद्धासागरोपमम् ॥ दशाद्धासागरोपमकोटीकोटय एकावसर्पिणी ॥ तावतैवोत्सर्पिणी ॥ अनेनाद्धापल्येन नारकतैर्यग्योनीनां देवमनुष्याणां च कर्मस्थितिर्भवस्थितिरायुः स्थितिः कायस्थितिश्च परिच्छेत्तव्या ॥

| | |
|---|---|
| पूर्णम्।।।अद्धापल्यम्।।। | =पूर्ण अद्धापल्य होती है अर्थात् उपर्युक्त उद्धारपल्यके एक एक रोम के इतने इतने खंड किये जांय कि जितने जितने सौ वरसके समय होते हैं तव अद्धापल्यके रोमोंका प्रमाण होता है ॥ |
| ततः*समये। समये। एक-एकस्मिन्। | =वहांसे समय समयमें अर्थात् प्रत्येक समयमें एक एक (पूर्वोक्त खंड किये हुये) |
| रोमच्छेदे। अपकृष्यमाणे। यावता। कालेन। | =लोमच्छेद निकालनेमें जिस कालकरि |
| तद्-रिक्तं।।।भवति।तावान्। कालः। अद्धा-पल्योपम- | =वह खाली होजाता है। उतना काल अद्धापल्योपम (के नाम) से |
| आख्यः। दशकोटीकोटयः।।एषां।।।अद्धा-पल्यानां।।। | =प्रसिद्ध है। दश कोड़ा कोड़ी इन अद्धापल्योंका |
| एकं अद्धासागरोपमम्।।।दश-अद्धासागरोपम-कोटी-कोटयः।।= | एक अद्धासागरोपम है। दश कोड़ा कोड़ी अद्धा-सागरोपमका |
| एक-अव-सर्पिणी।।।तावत्*एव* | =एक अवसर्पिणीकाल है ॥ तितनाही (दश कोड़ा कोड़ी अद्धापल्योपमका) |
| उत्सर्पिणी।। । अनेन।।।अद्धा-पल्येन।।। | =उत्सर्पिणी काल है। इस अद्धापल्यकरि |
| नारक-तैर्यग्योनीनाम्। देव-मनुष्याणाम्। च* | =नारकियों और तिर्यंचोंकी और (=च) देव मनुष्योंकी |
| कर्मस्थितिः।। भवस्थितिः।। | =कर्मस्थितिः।। भवस्थितिः।। अर्थात् एक भवकी स्थिति |
| आयुःस्थितिः।। कायस्थितिः।।च*परिच्छेत्तव्या।। | =आयु स्थिति और (=च) कायस्थिति जानना चाहिये। |

(१) एक कायमें अनेक भव धारण करै तिनको कायस्थिति कहते हैं। जैसे पृथिवी अप् तेज वायुकायिक जीवोंके कायस्थिति असख्यात लोक प्रमाण है। तिनहीमें उपजबो करें तो एताकालताई उपजवो करे। बहुरि वनस्पतिकायका अनन्तकाल है सो असख्यात पुद्गल परिवर्तनमात्र है। बहुरि विकलत्रयका असख्यात सहस्र बरस है। पचेंद्रिनिकी, तिर्यंच मनुष्यनिकी पृथकत्व कोटि पूर्व अधिक तीनि पल्य है। बहुरि जघन्य कायस्थिति इन सर्वोकी अन्तर्मुहूर्तमात्र है। बहुरि देवनारकीनिकी भवस्थिति है सोही काय स्थित है। देवसे देव नहीं होतो नारकीसे नारकी नहीं होता यह नियमहै॥

उक्ता च संग्रहगाथा—ववहारुद्धारद्धापल्ला तिएणेव होंति बोद्धव्वा। संखादीव सम्मुद्दा कम्मट्ठिदि वरिणदा तदिये ॥ १॥ यथैवेते उत्कृष्टजघन्ये स्थिती नृणां तथैव—

## ॥ तिर्यग्योनिजानां च ॥ ३९ ॥

| | |
|---|---|
| उक्ता।। च❀संग्रह-गाथा।। | =वहुरि (पल्यकी कथनकी) संचयकी हुई। अथवा एकत्र कीहुई आर्या छंदोंमेंसे एक (गाथा) कहीजाती है |
| ववहारु-द्धार द्धा-पल्ला।।(व्यवहार-उद्धार-अद्धा-पल्यानि।।) | =व्यवहार उद्धार अद्धा पल्यें |
| तिएण-एव❀होंति-वोद्धव्वा।।(=त्रीणि।।एव❀भवन्तिTवोद्धव्याः।।) | =तीनही हैं सो जानना |
| संखा-दीव-सम्मुद्दा।  (=संख्या द्वीप-समुद्राः।) | =संख्या द्वीप समुद्र |
| कम्म-ट्ठिदि-वरिणदा-तदिये (=कर्म्म-स्थिति वर्णिता।। तदिके) | =(और)कर्म्मस्थिति तिन (पल्यों) करि वर्णित है। भावार्थ पहिली व्यवहारपल्यसे रोमोंकी संख्या वर्णन कीगई है अर्थात् वह संख्याकी उत्पत्ति जाननेके लिये है। उद्धारपल्यकरि द्वीप और समुद्र गिने जाते हैं और अद्धापल्य द्वारा कर्मस्थिति (भवस्थिति, आयुस्थिति, कायस्थिति) का कथन होता है। |
| यथा❀एव❀एते।।। उत्कृष्टजघन्ये।।। स्थिती।। नृणां। तथा❀एव❀ | =जैसेही ये उत्कृष्ट और जघन्य आयु मनुष्योंकी हैं तैसेही |

**[1]सूत्रम्—तिर्यग्योनिजानां च ॥ ३९ ॥ =तिर्यग्योनिजानां च स्थिति परापरे त्रिपल्योपमान्तर्मुहूर्ते भवतः**

| | |
|---|---|
| सूत्रार्थः—तिर्यक्-योनिजानाम्।।। च❀ | =तिर्यंच योनिसे उत्पन्न होनेवालोंकी भी अर्थात् तिर्यंचोंकी भी (=च) |
| परा।। स्थिति।। त्रि-पल्योपमा।।भवतिT | =उत्कृष्ट (=परा) आयु तीन पल्य प्रमाण |
| अपरा।। स्थितिः।। अन्तर्मुहूर्ता।।भवतिT | =(और) जघन्य आयु अन्तर्मुहूर्त है। |

(१) सभाष्य०में 'तिर्यग्योनीनां च' ऐसा पाठ है। उसमें "तिर्यग्योनिजानां चेत्यपि पाठ" (=तिर्यग्योनिजानां च ऐसा भी पाठ है) यह चरण-टिप्पणी पृष्ठ ८८ में दी है "तिर्यग्योनिज" शब्दकी षष्ठी बहुवचन नपुंसकलिंग तिर्यग्योनिजानां" वाक्य है और तिर्यग्योनि (=तिर्यंचयोनीवाले) की षष्ठी बहुवचन स्त्रीलिंग "तिर्यग्योनीनां" है॥

तिरश्चां योनिस्तिर्यग्योनिः । तिर्यग्गतिनामकर्मोदयापादितं जन्मेत्यर्थः । तिर्यग्योनौ जातास्तिर्यग्योनिजाः । तेषां तिर्यग्योनिजानामुत्कृष्टा भवस्थितिस्त्रिपल्योपमा ॥ जघन्या अन्तर्मुहूर्ता ॥ मध्येऽनेकविकल्पा ॥ ॐ ॥ भूबिल्लेश्याद्यायुर्द्वीपोदधिवास्यगिरि-

| | |
|---|---|
| वृत्त्यनुवादः—तिरश्चाम्[६/३] योनिः[१/१] तिर्यग्योनिः[१/१] | =तिर्यचों का उत्पत्ति स्थान सो तिर्यग्योनि है |
| तिर्यग्-गति-नामकर्म-उदय-आपादितम्[१/१] | =तिर्यचगतिनामा नामकर्मके उदयकरि गृहीत अथवा प्राप्त (आपादित) |
| जन्म[१/१] इति अर्थः[१/१] तिर्यग्योनौ[७/१] जाताः[१/३] | =जन्म (=नवीन शरीर धरना) ऐसा अर्थ है । तिर्यंच योनि में उत्पन्न हुये |
| तिर्यग्योनिजाः[१/३] तेषाम्[६/३] तिर्यग्योनिजानाम्[६/३] | =वे तिर्यंच योनिज हैं । तिन तिर्यंच योनिमें उत्पन्न हुओंकी |
| उत्कृष्टा[१/१] भवस्थितिः[१/१] त्रिपल्योपमा[१/१] जघन्या[१/१] | =उत्कर्ष भवकी आयु तीन पल्य प्रमाण है जघन्य |
| अन्तर्मुहूर्ता[१/१] मध्ये[७/१] अनेक-विकल्पा[१/१] | =अंतर्मुहूर्त है मध्यविषै नानाभेद हैं । |

भूबिल्लेश्याद्यायुर्द्वीपोदधिवास्यगिरिसरः सरिताम्॥ मानंनृणांचभेदःस्थितिस्तिरश्चामपितृतीयाध्याये

| | |
|---|---|
| भू-बिल- | =(सात) भूमियें (इन सात भूमियों में चौरासी लाख) बिले (देखो सूत्र १, २) |
| लेश्या-आदि- | =(कापोत, नील-कृष्ण) लेश्यादिक अर्थात् (अशुभतरलेश्यावाले, अशुभतरपरिणामवाले अशुभतरदेहके धारक, अशुभतर वेदना वाले, अशुभतर विक्रिया करनेवाले, परस्पर दुःख उत्पन्न करनेवाले नारकी जीव) (देखो सूत्र ३, ४, ५) |
| आयुस्- | =(नारियों की उत्कृष्ट तथा जघन्य) आयु (देखो सूत्र ६) |
| द्वीप-उदधि- | =द्वीप तथा समुद्र अर्थात् जम्बूद्वीपसे स्वयम्भूरमणद्वीपतक असंख्याते द्वीप और लवणोदधिसे स्वयम्भूरमण समुद्र पर्यंत असंख्याते समुद्र, उनके विस्तार और आकार (देखो सूत्र ७, ८, ९) |
| वास्य- | =(जम्बूद्वीपके भरतक्षेत्रसे ऐरावतक्षेत्र लग सात) क्षेत्र (देखो सूत्र १०) |
| गिरि- | =(हिमवान् से शिखिरी लग छह) पर्वत(वर्ण विस्तार सहित)(देखो सूत्र ११, १२, १३,) |

एटानिवासी जगरूपसहाय वकीलकृत पदच्छेद और विभक्त्यर्थसहित सर्वार्थसिद्धिका शब्दशः हिन्दीअनुवाद अध्याय ३ समाप्त

सरःसरिताम् ॥ मानं नृणां च भेदः स्थितिस्तिरश्चामपि तृतीयाध्याये ॥ १ ॥

## ॥ इति तत्त्वार्थवृत्तौ सर्वार्थसिद्धिसञ्ज्ञिकायां तृतीयोऽध्यायः ॥३॥

सरस् =(पद्मसे पुंडरीकलों उन छह पर्वतोंकेछह) सरोवर, उन सरोवरोंके पुष्कर, माप, परिवारसहित देविया) (सूत्र १४, १५, १६, १७, १८, १९

सरिताम् =चौदह नदियें (उनके वहनेकी दिशायें, और उनकी परिवारकी नदियें छोटीछोटी) (देखो सूत्र २०, २१, २२, २३)

मानं =(क्षेत्र तथा पर्वतोंके) माप, वा नाप (देखो सूत्र २४, २५, २६, ३२)

मानं =समयकी क्रिया(पद्मचन्द्रकोप पृष्ठ २६५) अर्थात् उत्सर्पिणी और अवसर्पिणी रूप छह समय अथवा कालोंकी वृद्धि ह्रासरूप क्रिया (देखो सूत्र २७, २८)

मानं =परिमाण अर्थात् भरतक्षेत्र,कुलाचल,पर्वत,द्रह,आदि(देखो सूत्र३३, ३४,३५)कोंका जम्बूद्वीपसे धातुकीखंड और पुष्करार्धमें दूना दूना परिमाण है। और मनुष्योंका परिमाणकि वे पुष्करद्वीपके आधे भागके इधर हैं(देखो सूत्र ३५)

नृणाम् च भेदः =बहुरि (=च) मनुष्योंका भेद (देखो सूत्र ३६)

(नृणाम्) स्थितिः =मनुष्यों की स्थिति अर्थात् जीवन काल (देखो सूत्र २९, ३०, ३१, ३८)

तिरश्चाम्-अपि-(स्थितिः) =तिर्यंचोंकी स्थिति वा आयु (देखो सूत्र ३९) (ये सर्व ही)

तृतीय-अध्याये =तीसरे अध्याय में (वर्णन किये गये) हैं

इतितत्त्वार्थ-वृत्तौसर्वार्थसिद्धि- =ऐसे तत्त्वार्थकी व्याख्यामें सर्वार्थसिद्धि

संज्ञिकायां तृतीयःअध्यायः =नामाग्रंथमें तीसरा अध्याय(पूर्ण)हुआ॥

# ॥ अथ चतुर्थोऽध्यायः ॥

भवप्रत्ययोऽवधिर्देवनारकाणामित्येवमादिष्वसकृद्देवशब्द उक्तस्तत्र न ज्ञायते के देवाः कतिविधा इति वा तन्निर्णयार्थमाह—

## ॥ देवाश्चतुर्णिकायाः ॥१॥

देवगतिनामकर्मोदये सत्यभ्यन्तरे हेतौ बाह्यविभूति—

| | |
|---|---|
| अथ* चतुर्थः। अध्यायः। | =चौथा अध्याय प्रारम्भ ( =अथ ) है। |
| भव-प्रत्ययः। अवधिः। देव-नारकाणाम्। | =भव अथवा जन्म निमित्तक अवधिज्ञान देव तथा नारकियों के होता है। |
| इति* एवम्* आदिषु। असकृत- | =इस प्रकार ( =एवं ) इत्यादि ( सूत्रों ) में अनेक वार अथवा वार वार ( असकृत ) |
| देव-शब्दः। उक्तः। तत्र* न ज्ञायते | =देव शब्द कहा गया है। वहां ( ऐसा ) नहीं बताया गया है कि |
| के। देवाः। कति। विधाः। इति वा तद्- | =देव कौन हैं अथवा (=वा) कितने प्रकार हैं। तिन ( देवों ) के |
| निर्णय-अर्थम्॥ आह | =निश्चय के लिये ( आचार्य उत्तर सूत्र में ) कहते हैं कि |
| **सूत्रम्—** | **देवाश्चतुर्णिकायाः ॥ १ ॥** |
| *सूत्रार्थः*—देवाः। चतुर्-निकायाः। | =देवता चार समूह ( =निकाय ) संयुक्त हैं अथवा देव चार समूह वा संघवाले हैं। अर्थात् देवों के चार, भवनवासी, व्यंतर, जोतिष्क, वैमानिक समूह हैं। |
| *धत्यनुवादः*—देवगति-नामकर्मउदये। | =देव गति नामक नामकर्मका उदय |
| सति। अभ्यन्तरे। हेतौ। बाह्य-विभूति- | =अंतरंगकारण होने पर (=सति) (और) बहिरंग ऐश्वर्य अथवा विभवके |

(१) आदि शब्देन, देवनारकाणामुपपादः। न देवाः। इति सूत्रद्वयं ग्राह्यम्॥

| | |
|---|---|
| आदि-शब्देन। देव नारकाणां। उपपादः। | =( उपर्युक्त वृत्ति में ) आदि शब्द से 'देवनारकाणां-उपपाद' अध्याय २ सूत्र ३४ |
| न* देवाः। इति सूत्र द्वयं॥ ग्राह्यम्॥ | =( और ) न देवाः ( अध्याय २ सूत्र ५१ ) ऐसे दो सूत्र लिये गये हैं |

(२) यह शब्द सकृत् अव्यय है जिसका अर्थ 'एक वार' है इसलिये अ सकृत =अन्-एक वार अर्थात् अनेक वार वारवार

(३) 'इति वा' ऐसा जान पड़ता है कि मुद्रणयंत्र की अशुद्धतासे, 'वा इति' अथवा ( संधि करने से ) वेति (वा-इति) के स्थान मे 'इति वा' छप गया है। इसी सूत्र के सवन्धमें 'सभाष्यतत्त्वार्थाधिगम सूत्र' में 'तत्र के देवाः। कति विधा वेति' ऐसा पाठ है॥

विशेषैर्द्वीपादिसमुद्रादिषु प्रदेशेषु यथेष्टं दीव्यन्ति क्रीडन्ति ते देवाः ॥ इहैकवचननिर्देशो युक्तः "देवश्चतुर्णिकायः" इति, जात्यभिधानाद्बहूनां प्रतिपादको भवति ॥ बहुत्वनिर्देशस्तदन्तर्गतभेदप्रतिपत्त्यर्थः। इन्द्रसामानिकादयो बहवो भेदाः सन्ति स्थित्यादिकृताश्च तत्सूचनार्थः ॥ देवगतिनामकर्मोदयस्य स्वधर्म-

---

| | |
|---|---|
| विशेषः ३। द्वीपादि–समुद्रादिषु ७। प्रदेशेषु ७। | =विशेषकरि द्वीपादिक समुद्रादिक स्थानो में (=प्रदेशेषु) |
| यथा-इष्टम्# दीव्यन्ति-क्रीडन्ति ते १। देवाः १। | =इच्छानुसार खेलतेहैं (=दिव्यन्ति) क्रीड़ा करते है वे देवता हैं |
| इह-एक-वचन-निर्देशः १। युक्तः १। | =(प्रश्न) यह (सूत्र) एक वचनमें निरूपण वा वर्णन होना उचित (युक्त) था |
| देवः १। चतुर-निकायः १। इति# जाति-अभिधानात् ५।। | =देवः चतुर्णिकायाः इस प्रकार क्योंकि समान जाति के कहने से |
| बहूनां ६।।। प्रतिपादकः १। भवति | =बहुतकी प्रतिपत्ति वा ज्ञान होता है अर्थात इस सूत्र का प्रत्येक पद देवाः और चतुर्णिकायाः बहुवचन में हैं सो शिष्य प्रश्न करता है कि समान जाति के कथन करने में यदि ये पद "देवः चतुर्णिकायः" इस प्रकार एक वचन में होते तो भी बहुत के वाचक होते, तो ये दोनों पद बहुवचनान्त क्यों हैं। एक वचन में ही इन का निर्देश क्यों नहीं किया है। |
| बहुत्व-निर्देशः १। तद्- | =(उत्तर) बहुलता अर्थात बहुवचन का कथन (=निर्देश) उन (चार प्रकारके देवों) के |
| अन्तर्गत-भेद-प्रतिपत्ति-अर्थः १। इन्द्र-सामानिक- | =अन्तर्भेद जानने के लिये (=प्रतिपत्ति) है (जैसे) इन्द्र-सामानिक (सूत्र ४) |
| आदयः १। बहवः १। भेदाः १। स्थिति-आदि-कृताः १। च# सन्ति | =आदिक बहुत भेद हैं और आयु आदिक |
| तद्-सूचन-अर्थः १। | =तिन (इन्द्र सामानिक, आदि, तथा स्थिति, आदिक) के ज्ञापन वा जतलाने के लिये (देवाः चतुर्णिकायाः दोनों वाक्य बहुवचन में इस सूत्र में लाये) हैं |
| देवगति-नामकर्म-उदयस्य ६। स्वधर्म- | =देवगति नामा नामकर्म के उदय (और) अपने धर्म वा स्वभाव (=स्वधर्म) की अर्थात् देवगति में गमन करने वाले जीवों की। |

सर्वार्थ- २

विशेषापादितभेदस्य सामर्थ्यान्निचीयन्त इति निकायाः संघाता इत्यर्थः। चत्वारो निकाया येषां ते चतुर्णिकायाः॥ के पुनस्ते ? भवनवासिनो, व्यन्तरा, ज्योतिष्का, वैमानिकाश्चेति॥ तेषां लेश्यावधारणार्थमुच्यते—

## ॥ आदितस्त्रिषु पीतान्तलेश्याः ॥२॥

आदित इत्युच्यते अन्ते मध्ये वा ग्रहणं मा विज्ञायीति।

| | |
|---|---|
| विशेष-आपादित-भेदस्य ६। सामर्थ्यात् ५।। निचीयन्ते T | =विशेष प्राप्त भेदकी सामर्थ्य वा शक्तिसे भेदरूप समूह है। |
| इति * निकायाः १। संघाताः १। इति * अर्थः १। | =ऐसे निकाय है समुदाय अथवा समूह इस प्रकार अर्थ है। |
| चत्वारः १। निकायाः १। येषां ६। ते १। चतुर-निकायाः १। | =चार समुदाय जिनके हैं। वे चतुर्णिकायाः हैं॥ |
| के १। पुनः * ते १।, भवन-वासिनः १। व्यन्तराः १। | =बहुरि ते (चतुर्णिकाय) कौन हैं। (उत्तर) भवनवासी, व्यन्तर, |
| ज्योतिष्काः १। वैमानिकाः १। च इति तेषां ६। लेश्या- | =ज्योतिष्क बहुरि (=च) वैमानिका ऐसे है। उन (चार समुदाय)की लेश्याके- |
| अवधारण- अर्थम् १।।। उच्यते T | =नियम (=अवधारण) के लिये (अग्रिम सूत्रमें) कहा जाय है कि |

सूत्रम् आदितस्त्रिषु पीतान्तलेश्याः ॥ २ ॥

| | |
|---|---|
| सूत्रार्थः—आदितः * त्रिषु ७। | =आरम्भसे (लेकर) तीन (समुदायके भवनवासी,व्यन्तर,ज्योतिष्क देवों) में |
| पीत-अन्त-लेश्याः १। | =पीत पर्यन्त (अर्थात् कृष्ण, नील, कापोत पीत, ये चार ही) लेश्या हैं॥ |
| वृत्त्यनुवाद—आदितः * इति * उच्यते T अन्ते ७। | =(इस सूत्रमें) आरम्भ से ऐसा वर्णित है। सो अन्त में |
| मध्ये ७। वा * ग्रहणं १।। मा * विज्ञायि-इति * | =अथवा बीचमें ग्रहण मति (=मा) जानो अर्थात आदिसे भवनवासी देवों के |

(१) कहीं पर 'पीतान्त' पाठ है कहीं पर पीतांत है दोनों ठीक हैं (देखो टिप्पणी पृष्ठ ५४०, ५४१)। श्वेताम्बर आम्नायके सभाष्य-तत्त्वार्थाधिगमसूत्र में "तृतीयः पीत लेश्याः २॥=तीसरा (निकाय या समुदाय ज्योतिष्क देवों का) पीत लेश्या वाला है ऐसा दूसरा सूत्र है। 'पीतान्त लेश्या' ॥ ७॥ इस सूत्र में भाष्यकार ने सभाष्य के छठवां सूत्र "पूर्वयोर्द्वीन्द्राः" से 'पूर्वयोः' शब्दकी अनुवृत्ति लेकर ऐसा अर्थ किया है (पूर्वयोर्निकाययोर्देवानां पीतान्तादचतस्रो लेश्या भवन्ति) =पहिले दो (भवनवासी और व्यन्तर) देवों के समुदाय के (आरम्भ से लेकर) पीत पर्यंत चार (कृष्णा-नीला-कापोता पीता) लेश्या होती हैं॥ दिगंबरों का दूसरा, श्वेताम्बरोंका दूसरा और सातवां सूत्रोंको पढ़नेसे अर्थ भेद ऐसा हुआ कि दोनों के अनुकूल भवनवासी और व्यंतरों में उक्त चार लेश्या होती हैं। ज्योतिष्कोंमें हमारे यहां चार लेश्या मानी हैं उनके यहां पीत मानी है॥

सिद्धि २

| | |
|---|---|
| ¹शतार-सहस्रारेषु॥ | =शतार और सहस्रार ग्यारहवें और वारहमें स्वर्गोंमें (इन छह युगलों में) |
| आनत-¹प्राणतयोः॥आरण-¹अच्युतयोः॥ | =आनत और प्राणत तेरहवां और चौदहवां स्वर्गोंमें, आरण और अच्युत स्वर्गोंमें |

(१) यहां प्रश्न यह है कि कल्पोपपन्नादेव और कल्पातीतदेव जब सब वैमानिक हैं और विमानोंके रहनेवाले हैं तो उमास्वामीने सूत्रके अंतमें ही एकवार सप्तमी विभक्ति बहुवचनमें क्यों नहीं की सातवार सप्तमी विभक्ति क्योंकी, एक विभक्ति करनेमें छह अक्षर और च और कईएक मात्राओंका लाभ होजाता अर्थात् जिसरूपमें सूत्रहै उस रूपमें न करके ऐसा सूत्र रचते 'सौधर्मैशानसानत्कुमारमाहेन्द्रब्रह्मब्रह्मोत्तरलान्तवकापिष्ठशुक्रमहाशुक्रशतार-सहस्रारानतप्राणतारणाच्युतनवग्रैवेयकविजयवैजयन्तजयन्तापराजितसर्वार्थसिद्धिषु' ॥ १६ ॥

(उत्तर) आनत प्राणतयो । आरण-अच्युतयो इन दो युगलोंकी जुदी जुदी विभक्तियां करनेसे यह जानना चाहिये कि सोलह स्वर्गोंके आठ युगल हैं सो प्रत्येक युगल एक दूसरेके ऊपर है न कि एक स्वर्ग दूसरेके ऊपर है जैसे सौधर्म स्वर्गके ऊपर ऐशान स्वर्ग नहीं है वरन सौधर्म ऐशान युगलके ऊपर सानत्कुमार-माहेन्द्र युगल है इसी प्रकार और भी शेष सात युगलोंको एकसे दूसरेको ऊपर ऊपर जानो जैसाकि हम भावार्थ पृष्ठ ४५, ४६, और ४७ में लिखचुके हैं ॥ प० जयचन्द्ररायजी इस सम्बन्धमें लिखते हैं कि "इहां कल्पका युगलका उपरि उपरि दोयदोय कहना अतके दोय युगलनिके जुदी विभक्ती करी समास न किया, तातैं जाना जायहै ॥ इस सम्बन्धमें अपर वा अधिकतर प्रश्न यहहै कि श्री उमास्वामीने 'सौधर्मैशानयो' 'सानत्कुमार माहेन्द्रयो' 'ब्रह्मब्रह्मोत्तरयो' 'लातवकापिष्ठयोः' 'शुक्रमहाशुक्रयो' 'शतारसहस्रारयो' 'आनतप्राणतयो' 'आरणाच्युतयो.' ऐसेआठविभक्तियां क्योंन की, प्रथम बारह स्वर्गोंकी एक विभक्ति क्योंकी, फिर आनत प्राणतकी एक विभक्ति क्योंकी अन्तमें आरण-अच्युतकी एक विभक्ति क्यों की ? यदि आठ विभक्तियां करदेते तो स्पष्ट होजाताकि स्वर्गोंके आठ युगलहैं सो एकयुगलसे दूसरा युगल ऊपर है दूसरे से तीसरा ऐसेही सबसे ऊपर आठवां युगल 'कल्पोपन्ना' देवोंमेंहै ।

(उत्तर) आनतप्राणतद्वन्द्वमारणाच्युतयोरिति । सूचनादतश्च सा चकल्पेष्वेवैकशस्ततः" तत्त्वार्थश्लोकवार्तिक श्लोक ३ पृष्ठ ३८२
= आनतस्वर्गप्राणतस्वर्गका द्वन्द्व समास है,आरण अच्युतमें (द्वंद्वसमास)है ऐसी सूचना है कि द्वन्द्ववृत्ति(=सा)का अंत कल्पोंमें ही(कल्पोंतक ही) है यहां से(अर्थात् पन्द्रहवां सोलहवां आरण अच्युत कल्पों वा स्वर्गोंसे ऊपर) एकएककी(विभक्ति) है ॥ अर्थात् आनत प्राणत और आरणअच्युतमें पृथक् पृथक् द्वन्द्व समास और विभक्तियोंसे प्रगट है कि सोलह स्वर्गतकही एक युगल दूसरे युगलसे ऊपर ऊपर है उसके ऊपर फिर एक एक है ॥ आठ युगलोंकी आठ विभक्तिया जुदी जुदी इससे नहीं की कि सूत्र बहुत बढ़जाता । अथवा योंभी कहसकतेहैं कि आनत प्राणतकी विभक्तिसे यह भासहोताहै कि एक एक युगल दूसरे दूसरे से ऊपर ऊपर है और आरणअच्युतकी विभक्तिसे यह बातभी झलकती है कि युगलोंका अन्त सोलह स्वर्ग तक है और द्वन्द्व समास भी सोलह स्वर्ग तक ही है ॥

() बहुतसे विद्वानोंका मतहै कि उमास्वामीने बारहस्वर्गोंकी एक विभक्ति और आनत प्राणत की दूसरी विभक्ति और आरण अच्युत की तीसरी
विभक्ति इसहेतुसे भी की है कि सौधर्म ऐशान युगलमें दो सागरसे कुछ अधिक उत्कृष्ट आयु है । सानत्कुमार माहेन्द्र युगलमें सात सागरसे कुछ
अधिक उत्कृष्ट स्थिति है । ब्रह्म ब्रह्मोत्तर कल्पमें दशसागरसे कुछ अधिक उत्कृष्ट अवस्थाहै । लांतवकापिष्ठ युगलमें चौदह सागरसे कुछअधिक उत्कृष्ट
जीवन काल है । शुक्र महाशुक्र युगलमें सोलह सागरसे कुछ अधिक उत्कृष्ट आयुहै । सतार सहस्रार युगलमें अठारह सागरसे कुछ अधिक उत्कृष्ट
स्थिति है ॥ परन्तु आनत प्राणत युगलमें उत्कृष्ट स्थिति ठीक बीस सागरकी और आरण अच्युत युगलमें भी उत्कृष्ट स्थिति ठीक बाईस सागरकी
क्रमसे है । छह युगलोंमें जहा पूरेसागरोंसे कुछ अधिक स्थिति थी वहां विभक्ति जुदी की और एकही द्वन्द्वसमासमें लेआये और जहां पूरी पूरी स्थिति
थी वहां वहा प्रथम छह युगलोंसे पृथक् पृथक् विभक्तिकी ॥ (इसी अध्याय के देखो सूत्र २६, ३०, ३१,)

तत्त्वार्थराजवार्तिक मुद्रित पृष्ठ १६१ में छह युगलोंकी एक विभक्ति करना और आनतप्राणतकी भिन्न विभक्ति करना और आरणअच्युत को
एक पृथक् विभक्तिमें लानेका यह हेतु दिया है कि बारह स्वर्गोंमें प्रत्येक में एक एक इन्द्र और आनतप्राणत दो स्वर्गों में एक इन्द्र और आरण
अच्युत में एक इन्द्र ऐसे लोक अनुयोगके उपदेशसे इन्द्र चौदह भी कहेहैं ॥ इससे तीन विभक्ति जुदी जुदीदीहैं सम्भवहै कि उमास्वामी के मतानुसार
चौदह इन्द्रहों । वार्तिक सात पृष्ठ१६१में और पृष्ठ १६६ में इन्द्र बारहभी कहे हैं । राजवार्तिकका लेख ऐसेहै कि "तथाचोत्तरयो पृथग्वचनमर्थवत्
॥ वार्तिक८ ॥ संस्कृतअर्थ ॥ एवकृत्वा उत्तरयो पृथग्वचनमर्थवत् भवति, आनत प्राणत योरारणाऽच्युतयोरिति । इतरथाहि लघ्वर्थ ए एवद्वन्द्व क्रियते ।
तद्यथा ते एते लोकानुयोगोपदेशेन चतुर्दशेन्द्रा उक्ता । इह द्वादश इष्यते ।

तथा#च#उत्तरयो.२।पृथग्वचनम्१॥।अर्थवत्# =तौभी अगलेदो(युगलों) में जुदी जुदी विभक्ति है सो सार्थक है वा अर्थवत् है ॥ ८ ॥
एवम्#कृत्वा + =ऐसे करके अर्थात् सातवीं वार्तिक [प्रत्येकमिन्द्रसम्बन्ध मध्ये प्रतिद्वय] में बारह इन्द्र
(सौधर्म ऐशान दो स्वर्गोंमें दोइन्द्र,सानत्कुमार माहेन्द्र स्वर्गोंमें दोइन्द्र,ब्रह्मलोक,ब्रह्मोत्तरदोमें
एक ब्रह्मनाम इन्द्र, लांतव कापिष्ठ दोमें एक लांतवनामक इन्द्र, शुक्रमहाशुक्र दोमें शुक्र नामक एक इन्द्र शतारसहस्रार दोमें एकइन्द्र
आनत प्राणत दोमें एक एक ऐसे दो इन्द्र आरण अच्युत में एक एक ऐसे दो इन्द्र) कहकर (तत्त्वार्थराजवार्तिक मुद्रित पृष्ठ १६१
उत्तरयो ३।आनत प्राणतयो३।आरण अच्युतयो.७।इति# =(सौधर्म ऐशान से) अगले (=उत्तरयो ) आनत प्राणतमें आरण अच्युतमें ऐसी
पृथग्#वचनम्१॥।अर्थवत्#भवतिT =भिन्न भिन्न विभक्ति है सो प्रयोजनको लिये हुये है (व्यर्थ नहीं है)
इतरथा#हि# =अन्यथाही अर्थात जो प्रयोजनीय भिन्न भिन्न विभक्ति न लाते तो निश्चयकरि (=हि)
लघ्वर्थः१।एक १।एव#द्वन्द्वः१।क्रियतेT =लघुताकेलिये एक(आनतप्राणतारणाच्युतयो.ऐसा)ही द्वन्द्वसमास करते सोठीक था इष्टनहींथा

प० पन्नालालजी न्यायदिवाकर ने "एवकृत्वा इत्यादि वाक्यका निम्न लिखित अर्थ पृष्ठ ६४२में किया है "ऐसे किये अगिले दोय युगल आनत प्राणत आरण अच्युत इनके विषैं भिन्न भिन्न विभक्तिकरि निर्देश है सो सार्थिक होय है ॥ आनत प्राणतयो आरणअच्युतयो· ऐसे भिन्नविभक्तिरूप निर्देश करा है॥सो एकएक कल्पमें एकएक इन्द्रहै ॥ ऐसे चारिहैं" ॥ पिछला वाक्य मेरी समझमें ठीक नहीं है अशुद्ध है क्योंकि यहां कथन चौदह इन्द्रोंके सम्बन्धमें है (नकि बारह इन्द्रोंकी अपेक्षासे है जो उक्त वाक्य ठीक होता) यदि हम इन आनत प्राणत आरण अच्युत स्वर्गोंमें भी चार इन्द्र मानलें और बारह इद्र सौधर्मसे सहस्रार स्वर्गतक मानलें तो इंद्र सोलह हुये जाते हैं ॥ पश्चात् पृष्ठ ६६३ में और पृष्ठ ६६४में स्वयम् न्यायदिवाकरजी लिखते हैं कि आनतप्राणत आरण अच्युत स्वर्गों में "आरणनामादेवराज है———अच्युतनामा देवराजहै " इसी बातका समर्थन कि इन चारों स्वर्गोंमें आरण नामक और अच्युत नामक (चौदह इद्रोंकी अपेक्षासे) दोही इन्द्र हैं प० पन्नालाल दूनीवालोंने अपनी तत्त्वकौमदीमें और प० गजाधर शास्त्रीने पृष्ठ १०७८ और १०७६ (सस्थाद्वारा अनुवादित और प्रकाशित तत्त्वार्थ राजवार्तिक) में किया है ॥

तद्यथा*' ....

=जैसे सौधर्म इन्द्र, ऐशान इन्द्र, सानत्कुमारइन्द्र, माहेन्द्र इन्द्र, ब्रह्मनामक इन्द्र, ब्रह्मोत्तरनामकइन्द्र, लान्तव नामक इद्र, कापिष्ठ नामक इद्र, शुक्र नामक इद्र, शतार नामक इन्द्र, सहस्रार नामक इन्द्र, आरण नामक इन्द्र, अच्युत नामक इन्द्र, (आनत प्राणत नामक कोई इद्र नहीं हैं) ते इतने लोक नियोगके उपदेशकरि चौदह इन्द्र कहेगये हैं (राजवार्तिक पृष्ठ १६१ से १६६ तक)

इह*द्वादश॥इष्यन्तेT

=यहा(=इह) (सूत्र सिद्धान्तकी अपेक्षासे) बारह(इन्द्र कहना) इष्ट है ॥ इसका देखो पृष्ठ ५१ ॥

इस समस्त टिप्पणीका आरम्भसे अततक साराश यह है कि(क)प्रथम छहयुगलों बारह स्वर्गोंकी विभक्तियां इससे नहीं की कि सूत्र बहुत बढजाता (ख) 'आनत प्राणतयो' 'आरणाच्युतयो' की दो विभक्तियोंसे प्रगट है कि एकएक युगल एक दूसरेके ऊपर है नकि एक स्वर्ग एक दूसरेके ऊपर है (ग) आरणाच्युतयो विभक्तिसे यह भी झलकता है कि युगल युगल की विभक्ति केवल सोलह स्वर्गों तकही है (घ) उक्त तीन विभक्तियोंसे यहभी झलकताहै कि सागरोंसे कुछ अधिक देवोंकी उत्कृष्ट स्थिति है सो केवल प्रथम छह युगल बारह स्वर्ग तक ही है और आनत प्राणतकी उत्कृष्टस्थित बीस ही सागर की है अधिक नहीं है और आरण अच्युतकी भी बाईस सागर पूरे की उत्कृष्टस्थिति है अधिक कुछ भी नहीं है (च) ये तीन विभक्तिया इस बातकीभी द्योतक हैं कि प्रथम बारह स्वर्गमें एक एक इद्र है ऐसे बारह ये हुये और आनत प्राणत जहां दूसरी विभक्ति की है एक इन्द्र है और आरण अच्युत जहा दूसरी विभक्ति कीहै वहांभी एक इद्र है ऐसे तत्त्वार्थराजवार्तिकके अनुसार लोक अनुयोगउपदेशसे चौदह इन्द्रभी मानेहैं परन्तु प्रसिद्ध बारहही इद्र हैं ॥ श्वेताम्बरआम्नायमें १०ही मानेहैं।

| | |
|---|---|
| ¹ग्रैवेयकेषु¹ ²नवसु² विजय वैजयन्त-जयन्त- | =(नौ) ग्रैवेयकोंमें, नव अनुदिशोंमें, विजय वैजयन्त जयन्त- |
| अपराजितेषु¹ च* ²सर्वार्थसिद्धौ²॥ | =अपराजित विमानोंमें और (=च) सर्वार्थसिद्धिमें (रहते) हैं |

(१) सौधर्म स्वर्गसे आदि लेकर अच्युत पर्यंत बारह कल्प हैं अर्थात् इन्द्रोंकी अपेक्षासे श्वेताम्बर आम्नायके सदृश यहा बारह ही कल्प माने हैं (क्योंकि इन्द्र आदिकी कल्पना केवल बारहही स्वर्गोंमें है ब्रह्मोत्तर कापिष्ठ महाशुक्र सहस्रार स्वर्गोंके तो इन्द्र ब्रह्म लातव शुक्र शतार दक्षिण इन्द्रोंके आधीन क्रमसे हैं) अथवा सोलह स्वर्ग हैं उनके ऊपर कल्पातीत हैं इसबातके स्पष्ट करनेके लिये सौधर्म आदिसे ग्रैवेयकोंका भिन्न विभक्तिद्वारा पृथग् ग्रहण किया है।

(२) इस समस्त सूत्रको विचार पूर्वक पढ़नेसे जान पडता है कि जो जो विमान पहिले पहिले कहेगये हैं वे उत्तर उत्तर विमानोंसे नीचे नीचे हैं नवसु शब्दसे 'अनुदिश' दर्शाये गये हैं (=निर्दिष्ट हैं) मुद्रितसर्वार्थसिद्धि पृष्ठ २४५, द्वितीयावृत्ति पृष्ठ १४३ देखो। 'नवसु' शब्द यदि 'ग्रैवेयकेषु' के पहिले मानाजावे तो 'नवअनुदिश' ग्रैवेयकोंसे नीचे हुये जाते हैं। यदि कहाजावे कि 'नवसु' शब्द नवग्रैवेयकोंकी सख्या जतलानेके लिये है तो फिर 'नवअनुदिश' छूटेजाते हैं इसलिये मैंने 'नवसु' शब्दको 'ग्रैवेयकेषु' के पश्चात् रखकर 'नवअनुदिशोंमें' ऐसा अनुवाद किया है॥ यदि यह कहाजावे कि 'नवसु' का पश्चात् लानेसे ग्रैवेयकोंकी सख्या प्रगट नहीं होती है सो हो नहीं सकता क्योंकि 'नवसु' शब्द को जब पूर्वको आकर्षण करते हैं तब ग्रैवेयकोंकी सख्या प्रगट होजाती है जब ऊपर को गृहण करते हैं तब अनुदिशोंका द्योतक 'नवसु' शब्द होजाता है॥ यदि 'नवसु' शब्द से नव अनुदिशका अभिप्राय श्री उमास्वामीका न होता तो 'नवसु' शब्दकी जुदी विभक्ति नहीं करते, नवसु शब्दको 'ग्रैवेयक'के साथ समास ऐसे करदेते कि 'नवग्रैवेयकेषु' और एक अक्षरका लाभ होजाता। हमारे कथनका समर्थन श्लोकवार्तिकके श्लोक चार से (देखो मुद्रित पृष्ठ ३८२) ऐसे होता है कि "ग्रैवेयकेषु नवसु नवस्वनुदिशेष्विय" = ग्रैवेयकेषु नवसु, नवसु अनुदिशेषु इयम् = ग्रैवेयक नौमें, नो अनुदिशोंमें, यह (वृत्ति = विभक्ति भिन्नभिन्न) है॥ अनुदिशका अर्थ यहा प्रतिदिश है अर्थात् जो प्रत्येक दिशामें हो वह अनुदिश कहाजाता है॥

ग्रैव ग्रीव्य ग्रैवेय तथा ग्रैवेयक सब एकार्थवाचक हैं॥ 'दिशा' शब्द जिसके अन्तमें 'आ' है उसका समास 'अनु' अव्ययके साथ करने पर 'अनुदिश' शब्दकी सिद्धि होती है॥

(३) (प्रश्न) विजय,वैजयन्त,जयन्त,और अपराजितविमानोंसे सर्वार्थसिद्धिका विमान ऊचा नहीं है फिर भिन्नविभक्तिद्वारा सूत्रमें क्यों निर्देश किया? (उत्तर)(क) उक्तचार विमानोंमें जघन्य स्थिति कुछ अधिक बत्तीस सागर है। उत्कृष्ट स्थिति तेतीस सागर प्रमाण है परन्तु सर्वार्थसिद्धिके रहनेवाले देवोंकी उत्कृष्ट और जघन्य दोनों प्रकारकी स्थिति तेतीस सागर प्रमाण हैं।

(ख) सर्वार्थसिद्धि वाला देव एक भव धारण कर मोक्ष को जाता है उक्त चार विमानोंके देव प्राय. दो भव धारण कर मोक्षको जाते हैं।

(ग) सर्वार्थसिद्धि वाले देवका जितना प्रभाव और प्रताप है उतना सर्व विजय आदि विमानके रहने वाले सब देवोंका भी नहीं है।

(घ) सर्वार्थसिद्धिवासी देव निरतर श्रुतभावनामें लीन रहतेहैं और उपशान्तश्रेणीकेविषैं अव्यक्त मदकषायरूप विशुद्धपरिणामोंकी उत्कृष्टसीढीको प्राप्त होचुके हैं इत्यादि विशेषता प्रतिपादनके लिये वा जतलानेके लिये "सर्वार्थसिद्धौ" ऐसी भिन्न विभक्ति "विजय वैजयन्त जयन्तापराजितेषु से की।

कथमेषां सौधर्मादिशब्दानां कल्पाभिधानं ? चातुरर्थिकेनाणा, स्वभावतो वा कल्पस्याभिधानं भवति ॥ अथ कथमिन्द्राभिधानं ? स्वभावतः साहचर्याद्वा ॥ तत्-

वृत्त्यनुवादः—कथम्*एषाम्[६]।सौधर्म-आदि-शब्दानाम्[६]। =कैसे इन सौधर्म आदिक (सोलह) शब्दोंका (अर्थात् सोलह स्वर्गोंका)

कल्प-अभिधानम्[१]।।चातुरर्थिकेन[३]।अणा[३]। =कल्प नाम हुआ ? (उत्तर) चातुरर्थिक अण्(=अ-प्रत्यय)करि अर्थात् व्याकरणके तद्धितप्रकरणमें (=संज्ञामें प्रत्यय मिलाकर अर्थ बदलने रूप प्रकरणमें)

चातुरर्थिक प्रकरणके (=वह अधिकार जिसमें अण्-अञ्-ठक्-[१]वुञ्-छण् इत्यादि बहुतसे प्रत्ययोंमेंसे प्रत्येकप्रत्यय चारचार (क) [२]वह जिसमें हो (ख) [३] वनायागया (ग) [४] उसका निवास (घ) [५]अदूर अर्थोंमें विधान कियाजाता है उन प्रत्ययोंमेंसे इस) अण् (प्रत्यय) द्वारा (वह जिसमें हो—उसका निवास-इन अर्थोंमें लेकर वा ग्रहणकरि)

वा*स्वभावतः*कल्पस्य[६]।अभिधानम्[१]।।भवतिT =अथवा (=वा) स्वभावसे, कल्पकी संज्ञा वा नाम (अभिधान) होता है भावार्थ सौधर्म आदिकी कल्पसंज्ञा चाहै अण् प्रत्यय 'वह जिसमें हो' 'उसका निवास' अर्थोंमें लेकर सुधर्मा, ईशान, सनत्कुमार, महेन्द्र आदि शब्दोंमें यथायोग्य लगाकर करलेनी चाहिये अथवा सौधर्म, ऐशान, सानत्कुमार, माहेन्द्र आदि स्वभाविक नाम हैं यों समझलैना चाहिये

अथ*कथम्*इन्द्र-अभिधानम्[१]।।स्वभावतः* =प्रश्न (=अथ) इन्द्रका नाम कैसे हैं ? (उत्तर) स्वभावसे, प्रकृतिसे,

साहचर्यात्[५]।।वा* =अथवा संसर्गतासे, सहचरितासे, उसमें रहनसहनसे (अर्थात् जैसा अमुक कल्प वा स्वर्ग का नाम है वैसा उस स्वर्ग वा कल्प के इन्द्रका नाम है)

तत्[१]।। =सो (अर्थात् कल्पका अभिधान, नाम अण् प्रत्यय करि अथवा स्वभावसे और इन्द्रकी संज्ञा वा नाम स्वभावसे अथवा साहचर्यसे)

[१] वुञ् छण्क इत्यादि ४ २-८० । [२] तदस्मिन्नस्तीति देशे तन्नाम्नि ॥ ४ २ ६७ ॥ [३] तेन निर्वृत्तम् ॥ ४ २-६८ ॥ [४] तस्य निवास ॥ ४ २ ६९ ॥ [५] अदूरभवश्च ॥ ४ २ ७० ॥ उक्त पांच सूत्रोंको अष्टाध्यायी पाणिनिमुनिकृतमें देखो ॥ इन्हीं सूत्रोंके समानअर्थक निम्नलिखित सूत्र जैनेन्द्रव्याकरणमें देखना चाहिये ॥ ये सूत्र इस प्रकार हैं कि

[१] वुञ्छण्क इत्यादि । ३ २ ६१ । [२] तदस्मिन्नस्तीति देश खौ ॥ ३-२ ५८ ॥ (३) तेन निर्वृत्त । ३।२।५६ (४) (५) तस्यनिवासादूरभवौ । ३ २ ६०

कथमिति चेदुच्यते—सधर्मा नाम सभा, साऽस्मिन्नस्तीति सौधर्मः कल्पः। तदस्मिन्नस्तीत्यण् तत्कल्पसाहचर्यादिन्द्रोऽपि सौधर्मः॥ ईशानो नाम इन्द्रः स्वभावतः। ईशानस्य निवासः कल्प ऐशानस्तस्य निवास इत्यण्। तत्साहचर्यादिन्द्रोऽपि ऐशानः॥

---

कथम्*इति*चेत्*उच्यते सुधर्मा।।नाम।।। =कैसे हैं? ऐसे प्रश्न (करने) पर कहा जाता है कि सुधर्मा नाम

सभा।।सा।।अस्मिन्।।।अस्तिT इति*सौधर्मः।कल्पः। =सभा है। वह (सभा) जिसमें है ऐसा सौधर्म कल्प है

"तदस्मिन्नस्तीत्यण्"(=तद्।।।अस्मिन्।अस्तिT इति*अण्।)='तदस्मिन्नस्ति' ऐसे (अष्टाध्यायीके चौथे अध्याय पाद दो सूत्र ६७ से और जैनेन्द्रव्याकरण के तीसरा अध्याय पाद दो सूत्र ५८ से)

अण् (प्रत्ययको 'वह जिसमें हो' इस अर्थमें प्रयोग करके सौधर्म शब्द सिद्धि किया) है। भावार्थ सुधर्मा शब्दमें अण् प्रत्ययका यह प्रभाव है कि सुधर्मा शब्दके 'उ' की वृद्धि संज्ञा होजातीहै और अण्प्रत्ययका अ जोड़ाजाता है तब सौधर्मा + अ ऐसा रूप हुआ क्योंकि 'अण्' के 'ण्' का इत् संज्ञक होनेसे लोप होजाता है शेष 'अ' रहता है अण् प्रत्ययका यहभी प्रभाव है कि शब्दके स्वरोंमेंसे अंतिम स्वरवालेभाग वा खंडको मय उस भागके व्यंजनको यदि कोई व्यंजन उस भागमें होता गिरादेताहै और अण् प्रत्ययका अ उस शब्दके शेषभागमें जुड़जाताहै इसलिये सौधर्मा शब्दका 'आ' गिरकर और अणका अ मिलनेसे सौधर्म शब्द ऐसे सिद्ध हुआ कि सौधर्म् + अ = सौधर्म

तत्-कल्प-साहचर्यात्।।। =उस (सौधर्म) कल्पमें रहन सहन से अथवा सौधर्म कल्पकी सहचरितासे

इन्द्रः।अपि*सौधर्मः। =इन्द्र भी (=अपि) सौधर्म है ॥

ईशानः।नामः।।इन्द्रः।स्वभावतः*। ईशानस्य।निवासः। =ईशान नामा इन्द्र है सो स्वभावसे है। ईशान इन्द्रका निवास

कल्पः।ऐशानः।"तस्य निवासः" =सो स्वर्ग(=कल्प)ऐशान है॥ 'तस्य निवास' जैनेन्द्र याकरण और अष्टाध्यायीके इसी सूत्रसे

इति*अण्। =ऐसे अण्(=अ)प्रत्यय(निवास अर्थमें)है कि ईशान + अण्=ऐशान् + अ=ऐशान बना

तत्-साहचर्यात्।।।इन्द्रः।अपि*ऐशान। =उस (ऐशान कल्प, स्वर्ग) में रहनसहनसे अथवा सहचरितासे इन्द्र भी ऐशान है।

सनत्कुमारो नाम इन्द्रः स्वभावतः । तस्य निवास इत्यण् । सानत्कुमारः कल्पः । तत्साहचर्या-
दिन्द्रोऽपि सानत्कुमारः ॥ महेन्द्रो नामेन्द्रः स्वभावतस्तस्य निवासः कल्पो माहेन्द्रः । तत्साहचर्या-
दिन्द्रोऽपि माहेन्द्रः । एवमुत्तरत्रापि योज्यम् ॥ आगमापेक्षया व्यवस्था भवतीति, उपर्युपरीत्यनेन
द्वयोर्द्वयोरभिसम्बन्धो वेदितव्यः ॥ प्रथमौ सौधर्मैशानकल्पौ, तयोरुपरि सानत्कुमारमाहेन्द्रौ तयोरु-
परि ब्रह्मलोकब्रह्मोत्तरौ, तयोरुपरि लान्तवकापिष्ठौ, तयोरुपरि

---

सनत्कुमारः[1/1] नाम[1] । । इन्द्रः[1/1] स्वभावतः* । 'तस्यनिवासः'
इति* अण्[1] ।
सानत्कुमारः[1/1] कल्पः[1/1]; तत्साहचर्यात्[5/1] । । ।
इन्द्रः[1/1] अपि* सानत्कुमारः[1/1] । महेन्द्रः[1/1] नाम[1] । । इन्द्रः[1/1]
स्वभावतः* तस्य[6/1] निवासः[1/1] कल्पः[1/1] माहेन्द्रः[1/1]

तत्-साहचर्यात्[5/1] । । इन्द्रः[1/1] अपि* माहेन्द्रः[1/1] ॥
एवम्* उत्तरत्र* अपि*
योज्यम्[1/1] । ।
आगम-अपेक्षया[3] । । व्यवस्था[1] । । भवति । इति*
उपरि* उपरि* इति* अनेन[3] । । द्वयोः[6/2] द्वयोः[6/2]
अभिसम्बन्धः[1/1] वेदितव्यः[1/1] । प्रथमौ[1/2] सौधर्म-ऐशानकल्पौ[1/2]
तयोः[6/2] उपरि* सानत्कुमार-माहेन्द्रौ[1/2]
तयोः[6/2] उपरि* ब्रह्मलोक-ब्रह्मोत्तरौ[1/2]
तयोः[6/2] उपरि* लान्तव-कापिष्ठौ[1/2] तयोः[6/2] उपरि*

=सनत्कुमार नाम इन्द्र (है सो) स्वभावसे है । 'तस्य निवासः' उक्तसूत्र द्वारा
=ऐसे अण् (=अ) प्रत्यय (निवास अर्थमें) होकर (सनत्कुमार से, सानत्कुमारबनकर)
=सानत्कुमार स्वर्ग हुआ । उस (सानत्कुमार कल्प) में रहनेसे वा रहनसहनसे
=इन्द्रभी सानत्कुमार है । महेन्द्र नाम इन्द्र है
=सो स्वभावसे है उसका निवासस्थान स्वर्ग माहेन्द्र है ("तस्य निवासः" इस सूत्र
द्वारा ऐसे अण् प्रत्यय निवास अर्थमें होकर महेन्द्र से माहेन्द्र शब्द बनाया)
=उस (माहेन्द्र कल्प) के साहचर्यासे इन्द्र भी माहेन्द्र है ।
=इस प्रकार यहां (माहेन्द्र कल्प) से आगे (उत्तरत्र) भी
=(ब्रह्म-ब्रह्मोत्तर इत्यादि सोलह स्वर्ग पर्यंत इन्द्र तथा कल्पकानाम) जोड़नाचाहिये
=शास्त्रकी अपेक्षासे ऐसे निर्णय (=व्यवस्था) होता है कि
=ऊपर ऊपर इस (वाक्य) करि दो दो (स्वर्गों) का
=सम्बंध जानना योग्य है । पहिले दो सौधर्म और ऐशान कल्प हैं ।
=उनके ऊपर सानत्कुमार और माहेन्द्र हैं ।
=तिनके ऊपर ब्रह्मलोक और ब्रह्मोत्तर हैं ।
=उनके ऊपर लान्तव और कापिष्ठ हैं । तिनके ऊपर

शुक्रमहाशुक्रौ, तयोरुपरि शतारसहस्रारौ, तयोरुपरि आनतप्राणतौ, तयोरुपरि आरणाच्युतौ ॥ अध उपरि च प्रत्येकमिन्द्रसम्बन्धो वेदितव्यः । मध्ये तु प्रतिद्वयमेकः ॥ सौधर्मैशानसानत्कुमार-माहेन्द्राणां चतुर्णां चत्वार इन्द्राः । ब्रह्मलोकब्रह्मोत्तरयोरेको ब्रह्मेन्द्रो नाम । लान्तवकापिष्ठयोरेको लान्तवाख्यः । शुक्रमहाशुक्रयोरेकः शुक्रसञ्ज्ञः । शतारसहस्रारयोरेकः शतारनामा । आनतप्राणतारणाच्युतानां चतुर्णां चत्वारः । एवं कल्पवासिनां द्वादश इन्द्रा भवन्ति ॥ जम्बूद्वीपे महामन्दरो

| | |
|---|---|
| शुक्र-महाशुक्रौ तयोः उपरि*शतार- | =शुक्र और महाशुक्र हैं ॥ तिनके ऊपर शतार |
| सहस्रारौ तयोः उपरि*आनत-प्राणतौ | =और सहस्रार हैं । उनके ऊपर आनत और प्राणत (कल्प) हैं |
| तयोः उपरि*आरण-अच्युतौ ॥ अधः* | =तिनके ऊपर आरण और अच्युत है । नीचे (चार स्वर्गों में) |
| उपरि*च*प्रत्येकम् इन्द्रसम्बन्धः वेदितव्यः | =और ऊपर(चार स्वर्गोंमें) एकएक (=प्रत्येकम्) इन्द्रका सम्बन्ध जानना चाहिये अर्थात् सौधर्म, ऐशान, सानत्कुमार, माहेन्द्र, इन प्रत्येक प्रत्येकमें एकएक इन्द्र ऐसेचार और आनत,प्राणत,आरण,अच्युत प्रत्येकप्रत्येकमें एकएक ऐसे आठइन्द्रहैं |
| मध्ये तु*प्रति-द्वयम् एकः ॥ सौधर्म-ऐशान- | =और (=तु) मध्य (आठ स्वर्गों) में प्रति युगल एक (एक) इन्द्र है सौधर्मऐशान |
| सानत्कुमार-माहेन्द्राणाम् चतुर्णाम् चत्वारः | =सानत्कुमार और माहेन्द्र चार (स्वर्गों) के चार |
| इन्द्राः (१ ब्रह्मलोकब्रह्मोत्तरयोः एकः ब्रह्म- | =इन्द्र हैं, ब्रह्मलोक और ब्रह्मोत्तर का एक ब्रह्म |
| इन्द्रः (२)नाम*(१)लान्तवकापिष्टयोः एकः | =नाम इन्द्र है, लान्तव कापिष्ठ (कल्प) का एक |
| लान्तव-आख्यः (१ शुक्र-महाशुक्रयोः एकः | =लान्तव नाम (इन्द्र) है, शुक्र और महाशुक्र (स्वर्गों) का एक |
| शुक्र-सञ्ज्ञः (१ शतार-सहस्रारयोः एकः | =शुक्र नामा (इन्द्र) है, शतार सहस्रार का एक |
| शतारनामा आनत-प्राणत-आरण-अच्युतानाम् | =शतार नामा (इन्द्र) है, आनत, प्राणत, आरण और अच्युत |
| चतुर्णाम् चत्वारः एवम्*कल्प-वासिनाम् | =चार (स्वर्गों) के चार (इन्द्र) हैं, इस प्रकार स्वर्गों में निवास करनेवाले(देव)निके |
| द्वादश इन्द्राः भवन्ति । जम्बूद्वीपे महामन्दरः | =बारह इन्द्र होते हैं ॥ जम्बूद्वीपमें सुमेरुपर्वत |

(१) इन चारो वाक्यांश पृथक् पृथक् सप्तमी दो वचन मानकर 'का' के स्थानमें "में" ऐसा अनुवाद भी होसक्ता है जैसे ब्रह्म और ब्रह्मोत्तर में एक ब्रह्म नाम इन्द्र है इत्यादि ॥ (२) 'नाम' यहां पर अव्यय है जैसे 'हिमालयो नाम, नगाधिराज' कुमारसम्भवसे (वैद्यकोश पृष्ठ ३७४ देखो)

योजनसहस्रावगाहो भवति नवनवतियोजनसहस्रोच्छ्रायः । तस्याधस्तादधोलोकः । बाहुल्येन तत्प्रमाण–(मेरुप्रमाण) स्तिर्यक्प्रसृतस्तिर्यग्लोकः । तस्योपरिष्टादूर्ध्वलोकः । मेरुचूलिका चत्वारिंशद्योजनोच्छ्राया । तस्या उपरि केशान्तरमात्रे व्यवस्थितमृजुविमानमिन्द्रकं सौधर्मस्य ॥ सर्वमन्यल्लोकानुयोगाद्वेदितव्यम् ॥ नवसु ग्रैवेयकेष्विति नवशब्दस्य पृथग्वचनं किमर्थम् ? । अन्यान्यपि नवविमानानि अनुदिशसञ्ज्ञकानि सन्तीति ज्ञापनार्थम् ।

| | |
|---|---|
| योजन-सहस्र अवगाहः भवति नव-नवति- | =सहस्र योजन पृथिवीमें प्रविष्ट होता है (और) निन्यानवे |
| योजन-सहस्र-उच्छ्रायः तस्य अधस्तात्* | =सहस्र योजन की ऊचाई है । तिस (सुमेरु पर्वत की जड़) के नीचे |
| अधोलोकः बाहुल्येन | =अधोलोक है बहुतायतसे अथवा प्रचुरतासे वा बहुलतासे |
| तत्प्रमाणः (मेरुप्रमाणः) तिर्यक्-प्रसृतः तिर्यग्लोकः | =उसके परिमाण (सुमेरके बराबर मोटाई) तिर्यक् फैलवां तिर्यग्लोक है |
| तस्य (१)उपरिष्टात्* (२)उर्ध्व लोकः मेरु-चूलिका | =उस (सुमेरु)के ऊपर उर्ध्व लोक है । मेरु पर्वतकी चूलिका |
| चत्वारिंशत् योजन-उच्छ्राया तस्याः उपरि* | =चालीस योजन ऊचाई वाली है तिस (चूलिका) के ऊपर |
| केशान्तरमात्रे व्यवस्थितं ऋजुविमानं इन्द्रकं सौधर्मस्य | =बालके अन्तरमात्र तिष्ठा हुआ ऋजुनामा इन्द्रक विमान सौधर्म(स्वर्ग)का है |
| सर्वम् अन्यत्* लोक-अनुयोगात् वेदितव्यम् | =अन्य(=अन्यत्)समस्त वर्णन लोकनियोग(=लोकमें प्रचलित)ग्रंथसे जाननाचाहिये |
| नवसु ग्रैवेयकेषु इति* । नव-शब्दस्य | =(प्रश्न) "नवसु ग्रैवेयकेषु" इस प्रकार नव शब्दके (ग्रैवेयक शब्दसे) |
| पृथग्*वचनम् किम् अर्थम् ? | =न्यारी विभक्ति किस लिये है अर्थात् प्रश्न यह है कि जब नवग्रैवेयक हैं तो "नवग्रैवेयकेषु" ऐसा मिलाकर एकही बहुवचन कारक वा विभक्ति क्यों न की नवसु को सप्तमी बहुवचन में भिन्न कारक किया और 'ग्रैवेयकेषु' को सप्तमी बहुवचन न्यारा कारक किया यदि एकही में दोनों को मिलाकर एकही विभक्ति करदेते तो "सु" अक्षर न्यून होजाता । |
| अन्यानि अपि* नव-विमानानि | =(उत्तर) (इन नवग्रैवेयकोंसे ऊपर) इतर वा दूसरे भी नौ विमान |
| अनुदिशसञ्ज्ञकानि सन्ति इति* ज्ञापन-अर्थम् | =अनुदिशनामक हैं ऐसा जनावनेको(नवसु ग्रैवेयकेषुसे न्यारीन्यारी विभक्ति की) है॥ |

(१) उपरिष्टात् और उपरि दोनों अव्यय हैं इनके साथ (जैसे यहा) द्वितीया और षष्ठी विभक्तिया मिलती हैं ॥ (२) सुमेरु के ऊपर चालीस योजन की चूलिका है सो तिर्यग्लोक का भाग है ॥

तेनानुदिशानां ग्रहणं वेदितव्यम् ॥ एषामधिकृतानां वैमानिकानां परस्परतो विशेषप्रतिपत्त्यर्थमाह—

## स्थितिप्रभावसुखद्युतिलेश्याविशुद्धीन्द्रियावधिविषयतोऽधिकाः ॥२०॥

स्वोपात्तस्यायुष उदयात्तस्मिन्भवे शरीरेण सहावस्थानं स्थितिः । शापानुग्रहशक्तिः प्रभावः । सुखमिन्द्रियार्थानुभवः ।

| | |
|---|---|
| तेन ।।। अनुदिशानाम् ग्रहणम् ।।। वेदितव्यम् ।।। | =तिस ('नवसु'कारक) से अनुदिश विमानों का ग्रहण जानना चाहिए ॥ |
| एषाम् अधिकृतानाम् वैमानिकानाम् | =इन प्रकरणकियेहुये वैमानिकदेवोंके |
| परस्परतः* विशेष-प्रतिपत्ति-अर्थम् ।।। आह | =आपसमें विशेष जाननेकेलिये (आचार्य उत्तर सूत्रमें) कहते हैं कि |

(१)सूत्रम्— स्थितिप्रभावसुखद्युतिलेश्याविशुद्धीन्द्रियावधिविषयतोऽधिकाः ॥ २० ॥

(=वैमानिकाःउपर्युपरि) स्थिति-प्रभाव-सुख-द्युति-लेश्याविशुद्धि-इन्द्रियविषयतः-अवधिविषयतः अधिकाः

| | |
|---|---|
| सूत्रार्थः-वैमानिकाः उपरि* उपरि* | =वैमाकिकदेव हैं वे ऊपर ऊपर अर्थात् स्वर्ग स्वर्ग प्रति तथा पटल पटल प्रति |
| स्थिति-प्रभाव-सुख-द्युति- | =आयु, प्रताप वा महिमा, सुख, द्दीप्ति (शरीरादि की कान्ति वा प्रकाश) |
| लेश्याविशुद्धि-इन्द्रियविषयतः* | =लेश्याकी विशुद्धता अथवा उज्ज्वलता, इन्द्रियोंके विषयकरि |
| अवधि-विषयतः* अधिकाः | =और अवधि ज्ञानके विषयकरि (अर्थात् इन सातों वातोंमें) अधिक अधिक है |
| वृत्त्यनुवादः—स्व-उपात्तस्य ।।। आयुषः ।।। उदयात् | =स्वप्राप्त आयुके उदयसे |
| तस्मिन् भवे शरीरेण ।।। सह* | =तिस भवमें वा जन्ममें शरीर सहित |
| अवस्थानम् ।।। स्थितिः ।।। शाप- | =टिकाव वा ठहराव सो स्थिति है(परका)अपकार वा विग्रह (वशमेंलाकरदंडदेने)की |
| (शक्तिः)-अनुग्रहशक्तिः ।।। प्रभावः | =(सामर्थ्य और) उपकार करनेकी सामर्थ्य सो प्रभाव है |
| इन्द्रिय-अर्थ-अनुभवः सुखम् ।।। | =(सातावेदनीय के उदयसे) इन्द्रिय विषय (=अर्थ) का भोगना सो सुख हैं |

(१) हमारे यहाकी पुस्तकोंमें कहीं पर "विशुद्धीन्द्रिया" पाठ है कहीं पर "विशुद्धेन्द्रिया" पाठ है दोनोपाठ ठीक हैं। शेषपाठ हमारे यहा सर्वत्र एक है ॥ श्वेताम्बर आम्नायके सभाष्यतत्त्वार्थाधिगम सूत्रमें तथा 'भाष्यानुसारिणी तत्त्वार्थटीकामें और दिगम्बरआम्नायके भाष्योंमें पाठ तथा अर्थ एकसा है ॥

शरीरवसनाभरणादिदीप्तिर्द्युतिः। लेश्या उक्ता। लेश्याया विशुद्धिर्लेश्याविशुद्धिः। इन्द्रियाणामवधेश्च विषय इंद्रियावधिविषयः। तेभ्यस्तैर्वाऽधिका इति॥ तस्मिन्नुपर्युपरि प्रतिकल्पं प्रतिप्रस्तारं च वैमानिकाः स्थित्यादिभिरधिका इत्यर्थः॥ यथा स्थित्यादिभिरुपर्युपर्यधिका एवं गत्यादिभिरपीत्यतिप्रसङ्गे तन्निवृत्त्यर्थमाह–

## ॥ गतिशरीरपरिग्रहाभिमानतो हीनाः ॥ २१ ॥

| | |
|---|---|
| शरीर-वसन-आभरण-आदि-दीप्तिः।।द्युतिः।, | =शरीर वस्त्र तथा भूषण अथवा गहना आदिक का प्रकाश सो द्युति है |
| लेश्या।। | =लेश्या अर्थात् कषायके उदयकरि रंजित योगों की प्रवृत्ति |
| उक्ता।।लेश्यायाः।।विशुद्धिः।। | =(दूसरे अध्यायके छठवां सूत्रमें) वर्णित है। लेश्याकी उज्ज्वलता वा विशुद्धता |
| लेश्या-विशुद्धिः।।इन्द्रियाणाम्।।।अवधेः।च*विषयः।इन्द्रिय- | =सो लेश्या विशुद्धि है। इन्द्रियोंका और अवधिज्ञानका विषय है सो इन्द्रिय |
| अवधि-विषयः।तेभ्यः। | =अवधिविषय है। तिन(स्थिति,प्रभाव,सुख,द्युति,लेश्याविशुद्धि,इन्द्रिय,अवधि विषय)से |
| वा*तैः। | =अथवा तिन(स्थिति,प्रभाव,सुख,द्युति,लेश्याविशुद्धि,इन्द्रियविषय,अवधिविषय)करि |
| अधिकाः।इति*तस्मिन्।उपरि*उपरि* | =अधिक अधिक है ऐसें तिस (ऊर्ध्वलोक) में ऊपर ऊपर |
| प्रति*कल्पम्।प्रति*प्रस्तारम्।च*वैमानिकाः।स्थिति- | =स्वर्गस्वर्ग प्रति और पटल प्रति वैमानिक देव स्थिति |
| आदिभिः।अधिकाः।इति*अर्थः।यथा*स्थिति- | =आदि करि अधिक अधिक हैं ऐसा आशय है जैसे स्थिति |
| आदिभिः।उपरि*उपरि*अधिकाः।एवम्*गति- | =आदि करि ऊपर ऊपर अधिक अधिक हैं ऐसे गमन |
| आदिभिः।अपि*इति*अतिप्रसंगे। | =आदिकरि भी इस प्रकार अति प्रसक्ति अर्थात् विपरीत सम्बन्ध आने पर |
| तत्-निवृत्ति-अर्थम्।।आह | =उस (विपरीत प्रसक्ति) के निषेध के लिये (आचार्य अग्रिम सूत्रमें) कहते हैं कि |

**सूत्रम्–** गतिशरीरपरिग्रहाभिमानतो हीनाः ॥ २१ ॥

(वैमानिकाः उपर्युपरि) गति-शरीर-परिग्रह-अभिमानतः हीना भवन्ति ॥

| | |
|---|---|
| सूत्रार्थः–वैमानिकाः।उपरि*उपरि* | =वैमानिक देव हैं वे ऊपर ऊपर अर्थात् स्वर्ग स्वर्ग प्रति पटल पटल प्रति |
| गति-शरीर-परिग्रह अभिमानतः*हीनाः। | =गमन, शरीर की उच्चता, परिग्रह और अहंकार करि घटते घटते हैं |

देशाद्देशान्तरप्राप्तिहेतुर्गतिः । शरीरं वैक्रियिकमुक्तम् । लोभकषायोदयाद्विषयेषु सङ्गः परिग्रहः । मानकषायादुत्पन्नोऽहङ्कारोऽभिमानः । एतैर्गत्यादिभिरुपर्युपरि हीनाः ॥ देशान्तरविषयक्रीडारतिप्रकर्षाभावादुपर्युपरि गतिर्हीनाः ॥ शरीरं सौधर्मैशानयोर्देवानां सप्तारत्निप्रमाणम् ॥ सानत्कुमारमाहेन्द्रयोः षडरत्निप्रमाणम् ॥ ब्रह्मलोकब्रह्मोत्तरलान्तवकापिष्ठेषु पञ्चारत्निप्रमाणम् ॥ शुक्रमहाशुक्रशतारसहस्रारेषु चतुररत्निप्रमाणम् ॥ आनतप्राणतयोरर्द्धचतुर्थारत्निप्रमाणम् ॥ आरणाच्युतयोस्त्र्यरत्निप्रमाणम् ॥ अधोग्रैवेयकेषु

---

| | |
|---|---|
| वृत्त्यनुवादः—देशात्।देश-अन्तर-प्राप्ति-हेतुः। | =एक क्षेत्रसे अन्य क्षेत्रके प्राप्तिका कारण |
| गतिः।शरीरम्।वैक्रियकम्। | =सो गति अथवा गमन है ॥ (देवों का) शरीर वैक्रियक है |
| उक्तम्।लोभ-कषाय-उदयात्। | =जो (दूसरे अध्याय के ४६ वां सूत्रमें) कथित है । लोभ तथा कषायके उदयसे |
| विषयेषु।संगः।परिग्रहः।मान-कषायात्। | =विषयोंमें सम्बन्ध सो परिग्रह है । मान और कषायके उदयसे |
| उत्पन्नः।अहङ्कारः।अभिमानः।एतैः।गति- | =उत्पन्न हुआ गर्व सो अभिमान है । इन गति |
| आदिभिः।उपरि*उपरि* | =शरीर, परिग्रह, अभिमानकरि, ऊपर ऊपर अर्थात् स्वर्ग स्वर्गप्रति पटल२ प्रति |
| हीनाः।देशान्तर-विषय-क्रीडा-रति- | =घटते घटते हैं । अन्य क्षेत्र-विषय-क्रीड़न-प्रीति की |
| प्रकर्ष-अभावात्।उपरि*ऊपरि*गति-हीनाः। | =बहुलताके न होनेसे ऊपर ऊपर गमन हीन है । |
| शरीरम्।सौधर्म-ऐशानयोः।देवानाम्।सप्त-अरत्नि- | =शरीर सौधर्म ऐशान स्वर्गोंमें देवोंका सात हाथ |
| प्रमाणम्।सानत्कुमार-माहेन्द्रयोः।षड्-अरत्नि-प्रमाणम्। | =प्रमाण है । सानत्कुमार माहेन्द्र स्वर्गोंमें छह हाथ प्रमाण (शरीर) है । |
| ब्रह्मलोक-ब्रह्मोत्तर-लान्तव-कापिष्ठेषु। | =ब्रह्मलोक तथा ब्रह्मोत्तर, लान्तव तथा कापिष्ठ (स्वर्गों) में |
| पञ्च-अरत्नि-प्रमाणम्।शुक्र-महाशुक्र-शतार- | =पांच हस्त परिमाण (शरीर) है । शुक्र तथा महाशुक्र शतार तथा |
| सहस्रारेषु।चतुर्-अरत्नि-प्रमाणम्।आनत-प्राणतयोः। | =सहस्रार स्वर्गोंमें चार हस्त प्रमाण (शरीर) है । आनत प्राणत स्वर्गोंमें |
| अर्द्धचतुर्थ-अरत्नि प्रमाणम्।आरण-अच्युतयोः। | =साढ़े तीन हाथ परिमाण (शरीर) है । आरण-अच्युत स्वर्गोंमें |
| त्ररत्नि-प्रमाणम्।अधः*ग्रैवेयकेषु। | =तीन हाथ माप (शरीर) है । नीचली ग्रैवेयक (तिकड़ी) में |

अर्द्धतृतीयारत्निप्रमाणम् ॥ मध्यग्रैवेयकेष्वरत्निद्वयप्रमाणम् ॥ उपरिमग्रैवेयकेषु अनुदिशविमानेषु च अध्यर्द्धारत्निप्रमाणम् ॥ अनुत्तरेष्वरत्निप्रमाणम्॥ परिग्रहश्च विमानपरिच्छदादिरुपर्युपरि हीनः॥ अभिमानश्चोपर्युपरि तनुकषायत्वाद्धीनः ॥ पुरस्तात्त्रिषु निकायेषु देवानां लेश्याविधिरुक्तः

| | |
|---|---|
| अर्द्ध-तृतीया-(१)अरत्नि-प्रमाणम्[1/1]॥।मध्य-ग्रैवेयकेषु[7/3]। | =अढ़ाई हाथ परिमाण (शरीर) है। मध्य ग्रैवेयक (तिकड़ी) में |
| अरत्निद्वय-प्रमाणम्[1/1]॥। उपरिम-ग्रैवेयकेषु[7/3]। | =दो हाथ माप (शरीर) है। उपरिम ग्रैवेयक (तिकड़ी) में |
| अनुदिश-(३)विमानेषु[7/3]।च*अध्यर्द्ध-अरत्नि-प्रमाणम्[1/1]॥ ॥ | =और अनुदिश (नव) विमानोंविषैं डेढ़ हस्त प्रमाण(शरीर) है। |
| अनुत्तरेषु[7/3]। | =अनुत्तर (विजय, वैजयन्त,जयन्त,अपराजित और सर्वार्थसिद्धि) विषैं |
| अरत्नि-प्रमाणम्[1/1]॥ । परिग्रहः[1/1]।च*विमान-(२)परिच्छद- | =एक हाथ प्रमाण (शरीर) है। बहुरि परिग्रह विमान परिवार (=परिच्छद) |
| आदिः[1/1]।ऊपरि*ऊपरि*हीनः[1/1]।अभिमानः[1/1]।चउपरि*उपरि* | =आदिक ऊपर ऊपर घाटि घाटि हैं। बहुरि अभिमान वा अहंकार ऊपर ऊपर |
| तनु-कषायत्वात्[5/1]॥।हीनः[1/1]।पुरस्तात्*त्रिषु[7/3]। | =थोड़ी वा मंद कषाय होने से हीन है। पहिले तीन |
| निकायेषु[7/3]।देवानाम्[6/3]।लेश्या-विधिः[1/1]।उक्तः[1/1]। | =समुदायके देवोंके लेश्याका नियम कहा गया। |

(१) अरत्नि—(पु०)(क)कुहनी(ख)मुट्ठी(ग)-पु०स्त्री कोहनीसे लेकर कनिष्टका पर्यंत हाथकी लवाई(वैद्यकोशपृष्ठ ६२) (कनिष्ठा छिगुनीको कहते हैं)

अरत्नि—(पु०) "चीची अगुलीको फैलाकर मुट्ठी वाधा हुआ हाथ" पद्मचन्द्रकोष पृष्ठ ४१ ॥ चीची अगुली, कनिष्ठा वा छिगुनीको कहते हैं॥

रत्नि—(पु०स्त्री) वधीहुई मुट्ठी वाले हाथ का माप (पद्मचन्द्रकोष पृष्ठ ३१६ ॥ अमरकोश, १६ वर्ग, श्लोक ८६ में वधीहुई मुट्ठी सहित हाथ ॥

उपर्युक्त लेखसे विदित है कि अरत्नि एक छमुनी (एक कनिष्ठा अगुली) के बराबर रत्नि से बडी है और एक इञ्च हाथ से न्यून है जैसाकि हलायुध ग्रन्थकारके निम्न लिखित श्लोक से प्रगट है

| | |
|---|---|
| मध्यागुली कुर्पयोर्मध्ये प्रामाणिक कर.। (मध्य अगुली-कुर्परयो) | =बीचकी अगुली और कुहनी(=कुर्पर)के बीचमें जो मापागया है वह हाथहै ॥ |
| बद्धमुष्टि करो रत्निररत्नि सकनिष्टक ॥ (बद्धमुष्टिकर रत्नि अरत्नि) | =वधी हुई मुट्ठी सहित हाथ है सो रत्नि है और वधीहुई मुट्ठी सहित हाथ मय फैली हुई छमुनी के अरत्नि है अर्थात् कोहनी से लेकर कनिष्ठका तक लवाई को अरत्नि कहते हैं जो हाथ भरसे एक इंछ हीन होती है ॥ |

(२) परिच्छेद—(पद्मचन्द्रकोश पृष्ठ २३० में) विशेष रूप से इयत्ताकरण, सर्ग, अध्याय, सीमा, विचार अर्थों में है परन्तु परिच्छद का अर्थ (पृष्ठ २३०) में उपकरण, सामान, कपडा, गहना-परिवार के हैं यहापर परिवार के अर्थ में है ॥ परिच्छद के स्थानमें परिच्छेद अशुद्ध छपगया है। हस्त लिखित प्रति पृष्ठ ६६ पर 'परिग्रहश्च विमान परिच्छदादि' ऐसा पाठ है ॥ (३) 'विमान' शब्द पुल्लिंग और नपुसक लिंग दोनोंमें आता है ॥

इदानीं वैमानिकेषु लेश्याविधिप्रतिपत्त्यर्थमाह—

# पीतपद्मशुक्ललेश्या द्वित्रिशेषेषु ॥ २२ ॥



इदानीं वैमानिकेषु लेश्या-विधि-प्रतिपत्ति-अर्थम् आह =अब वैमानिक देवोंमें लेश्याके नियमके प्राप्तिके लिये (अग्रिमसूत्रमें) कहते हैं कि
(१)सूत्रम्— पीतपद्मशुक्ललेश्या द्वित्रिशेषेषु ॥ २२ ॥

(१) हमारे यहां इस सूत्रका पाठ सर्वत्र एक है। सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्रका पाठ "पीतपद्मशुक्ललेश्याहि त्रिशेषेषु" ऐसा है श्वेताम्बर आम्नायकी भाष्यानुसारिणी तत्त्वार्थटीका और हमारे यहाका पाठ एकहै। हमारे यहा इस सूत्रका अर्थ सामान्यरूपसे और विशेषरूपसे ऐसे दोप्रकारसे किया है। एकसा पाठ होने पर भी अर्थ भेद है जिसको सविस्तार निम्नलेख में दिखलाते हैं ॥

श्वेताम्बर आम्नायकी 'भाष्यानुसारिणीतत्त्वार्थटीका' सिद्धसेनसूरि रचितकापाठ 'पीतपद्मशुक्ललेश्या द्वित्रिशेषेषु"
सूर्वत्र बहुव्रीहिरुत्तरत्र द्वन्द्व.। यथासख्य चाभि सम्बन्ध. कार्यः। उपर्युपरि मानिका इत्यादि भाष्यम् पृष्ठ ३४०=इस सूत्रके पहले पीतपद्मशुक्ललेश्या तक हि समास है आगे 'द्वित्रिशेषेषु' तक द्वन्द्व समासहै। 'यथासख्य' शब्द इस क्रमें लगाना चाहिये। उपर्युपरि वैमानिका इत्यादिक भाष्य या व्याख्या है ॥ स्मरण रहै कि सौधर्मैशान इत्यादि सूत्र २० में ब्रह्मोत्तर, कापिष्ट, शुक, शतार ये चार स्वर्ग नहीं माने हैं इसलिये उनके यहा दोनों भाष्योंके अनुकूल बारहस्वर्गहैं "समानत्वेसत्यप्युपर्युपरिविशुद्धिप्रकर्ष सौधर्मैशानयो. कनकत्वचयसुरा."
सानत्कुमारमाहेन्द्रब्रह्मलोकेषु पद्मदलत्विषगलांतकादिषु धवलरुच." पृष्ठ ३४० =(लेश्याओंमें) समानता होनेपर भी(=सति अपि)ऊपर ऊपरके देवोंकी लेश्या अधिक विशुद्ध है। सौधर्म ऐशान स्वर्गोंमें पीतलेश्याके धारक देव हैं। सानत्कुमार-माहेन्द्र और ब्रह्मलोक (स्वर्गों)में पद्मलेश्या वाले देव हैं। लातकसे लेकर सर्वार्थसिद्धि तक शुक्ललेश्या के प्रेमी देव हैं।

श्वेताम्बरस०"सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्र"तथा भेदप्रदर्शककोष्टकका पाठ "पीतपद्मशुक्ललेश्या हि त्रिशेषेषु" ॥ २३ ॥
भाष्यम्—उपर्युपरि वैमानिका सौधर्मादिषु द्वयोस्त्रिषु शेषेषु च पीतपद्मशुक्ललेश्या, भवन्ति यथासख्यम् ॥ द्वयो पीतलेश्या सौधर्मैशानयो। त्रिषु पद्मलेश्या सानत्कुमार माहेन्द्रब्रह्मलोकेषु। शेषेषु लान्तकादिष्वासर्वार्थसिद्धाच्छुक्ललेश्या। उपर्युपरितु विशुद्धतरेत्युक्तम् =ऊपरऊपर वैमानिकसौधर्मादिक दो(स्वर्ग वा कल्प)में,तीनस्वर्गोंमें और (=च) बचेहुये (सातस्वर्ग नवग्रैवेयक पचोत्तर निमेंपीत-पद्म-शुक्ललेश्या क्रम से हैं ॥
दो सौधर्म ऐशान स्वर्गोंमें पीतलेश्या है। तीन सानत्कुमार माहेन्द्र-ब्रह्मलोकमें पद्मलेश्याहै।बचेहुये लातकआदिमें अर्थात्महाशुक्रसहस्रार आनत प्राणत आरण अच्युत, नवग्रैवेयक, पांच विजय वैजयन जयत अपराजित (=आदिषु)निमें,सर्वार्थसिद्धि, पर्यंतमें(आ सर्वार्थसिद्धौ) शुक्ललेश्या है (और समान लेश्याओं में भी) ऊपर ऊपर के देवों की लेश्या अधिक विशुद्ध है ऐसा कहचुके हैं (सभाष्य० पृष्ठ ११२)

श्वेताम्बर आम्नायके उक्त दोनों भाष्योंके अर्थ करने पर एक ही भाव वा अभिप्राय प्रगट होता है यद्यपि सूत्र पाठमें भेद है सम्भव है कि सभाष्य०के पाठमें 'हि त्रि' 'द्वि त्रि'के स्थानमें अशुद्ध छपगया हो वा अशुद्ध लिखगयाहो क्योंकि शब्दशः उक्त सूत्रका कोई अनुवाद समाधान योग्य नही होसक्ता है

## (उपर्युपरि वैमानिकाः) पीत-पद्म-शुक्ललेश्याःद्वि-त्रि-शेषेषु (यथासंख्यम् ) (भवन्ति)

| | |
|---|---|
| उपरि*उपरि*वैमानिकाः।१।पीत-पद्म-शुक्ल-लेश्याः।१। | =ऊपर ऊपर रहनेवाले वैमानिक देव पीत पद्म और शुक्ललेश्याओं के धारक |
| यथासंख्यम्*द्वि- | =क्रमसे (सामान्यपनेसे) दो (युगल सौधर्मेशान और सानत्कुमार माहेन्द्र) में |
| त्रि- | =तथा तीन (युगल ब्रह्मलोक-ब्रह्मोत्तर और लांतव-कापिष्ठ और शुक्र महाशुक्र) में |
| शेषेषु।७। | =बचेहुये (शतार-सहस्रार और आनत-प्राणत और आरण अच्युत तथा नवग्रैवेयक और नव अनुदिशों और पांच अनुत्तर)निमें हैं परन्तु विशेष रीति से |

केवल शब्दश यह अनुवाद होसकता है कि पीत पद्म और शुक्ल लेश्यायें ही प्रकार प्रकार (भिन्न भिन्न-स्वर्गों) में होती हैं यह तुष्टिप्रद नहीं है न किसी तात्पर्य को स्पष्ट रूपसे प्रगट करता है। पंडित ठाकुर प्रसादजी ने "सौधर्मादि कल्पोंमें प्रथक् दो कल्पोंमें तो पीत लेश्या है, और उसके आगे तीन कल्पोंके देवोंमें पद्मलेश्या है, और आगे शेष देवोंमें शुक्ललेश्या है" अर्थ किया है सो 'भाष्यानुसारिणी तत्त्वार्थटीका'के अनुकूल है इस सूत्रके पाठानुसार नहीं है॥ जो समझमें आया है वही लिखा है विशेष रूपसे पाठकगण अन्वेषण करलें॥

दोनों समाजोंमें सूत्रका अर्थ भेद उपर्युक्त टिप्पणीसे और हमारे यहा के सूत्र अर्थ से (जो विशेषरूप से किया है) इस प्रकार प्रगट होता है कि

() श्वेताम्बर आम्नायमें सौधर्म-ऐशान स्वर्गोंमें पीत लेश्या है वही पीतलेश्या दिगम्बर आम्नायके अनुकूल सौधर्म-ऐशान कल्पोंमें है

() श्वेताम्बरीय भाष्योंमें सानत्कुमार-माहेन्द्र कल्पोंमें पद्मलेश्या है। पीतलेश्या और पद्मलेश्या दिगम्बर समाजके अनुसार सानत्कुमार माहेन्द्रमें हैं

() श्वेताम्बर सम्प्रदायमें ब्रह्मलोक स्वर्गमें पद्मलेश्या है वही पद्मलेश्या दिगम्बर आचार्यों के अनुकूल ब्रह्मलोक स्वर्ग या कल्पमें है

() श्वेताम्बर आचार्योंमें लान्तक कल्पमें शुक्ललेश्या है परन्तु पद्मलेश्या दिगम्बर आम्नायके अनुकूल लान्तव (=लान्तक) स्वर्गमें है

() श्वेताम्बर समाजमें महाशुक्र सहस्रार कल्पोंमें शुक्ललेश्या है परन्तु पद्म शुक्ललेश्यायें दिगम्बर सिद्धान्तके अनुसार महाशुक्र सहस्रारस्वर्गों में हैं

() श्वेताम्बर भाष्योंमें आनत-प्राणत-आरण अच्युत-नवग्रैवेयक-पांच अनुत्तरोंमें शुक्ललेश्या है वही शुक्ललेश्या दिगम्बरआचार्योंमें नवअनुदिश सहितमें है ब्रह्मोत्तर कापिष्ठ शुक्र शतार स्वर्गोंको श्वेताम्बरोंने नहीं माना है इससे मिलान नहीं होसकता है हमारे यहा ब्रह्मोत्तर कापिष्ठमें पद्म, शुक्र-शतारमें पद्मशुक्ल लेश्यायें मानी हैं

(१) 'वैमानिका' सोलहवांसूत्रसे और(२)उपर्युपरि अठारहवां सूत्र से अनुवर्ततेहैं(३)'यथासंख्यम्' शब्दका अध्याहार सूत्रार्थ स्पष्टकेलिये कियागयाहै

| | |
|---|---|
| (४) तेषाम्।६।इव*लेश्या।१॥येषां।६। | =तिन पीत पद्म शुक्ल रंगवाले पदार्थों के सदृश हैं लेश्यायें जिन (देवों) के |
| ते।१।पीत-पद्म-शुक्ललेश्या।१। | =ते पीत पद्म और शुक्ल लेश्यावाले (देव) हैं। |

## पीता च पद्मा च शुक्ला च ताः पीतपद्मशुक्लाः। पीतपद्मशुक्ला लेश्या येषां ते पीतपद्मशुक्ललेश्याः॥ कथं ह्रस्वत्वम् ?।

सौधर्म ऐशानमें पीतलेश्यावाले देव और सानत्कुमार माहेन्द्रमें पीत पद्म दोनों लेश्यावाले देव और ब्रह्मलोक ब्रह्मोत्तर और लान्तव कापिष्ठमें पद्मलेश्यावाले देव, शुक्र महाशुक्र और शतार सहस्रारमें पद्म शुक्ल दोनोंलेश्यावाले देव आनत प्राणत और आरण अच्युत और नव ग्रैवेयकोंमें शुक्ललेश्यावाले देव और नव अनुदिशमें और पांच अनुत्तरोंमें देव परम शुक्ल लेश्या वाले हैं॥

वृत्त्यनुवादः—पीता¹₁॥च॥पद्मा¹₁॥च॥शुक्ला¹₁॥च॥ =और पीता और पद्मा तथा शुक्ला है

ताः¹₃॥पीत-पद्म-शुक्लाः¹₃॥पीत-पद्म-शुक्लाः¹₃॥लेश्याः¹₃॥येषाम्⁶₃ =वे पीतपद्मशुक्लाः (द्वंद्व समास रूपमें)हैं। पीत पद्म और शुक्ल हैं लेश्यायें जिनकें

ते¹₃॥पीत-पद्म-शुक्ल-लेश्याः¹₃ =वे पीत-पद्म-शुक्ल लेश्यावाले(देव)हैं (यह वाक्य द्वन्द्वगर्भित बहुव्रीहि समासमें है) अर्थात् 'पीतपद्मशुक्लाः¹₃॥' यह वाक्य स्त्रीलिंग द्वन्द्व समासमें है और 'पीतपद्मशुक्ल-लेश्याः¹₃॥' यह वाक्य पुल्लिंग द्वंद्व समास गर्भित बहुव्रीहिसमासमें है। सारांश पीत, पद्म, शुक्ललेश्या जिनकें हैं वे पीत-पद्म-शुक्ल लेश्या सहित देव हैं॥

कथं॥ह्रस्वत्वम्¹₁॥ ? =(प्रश्न) ह्रस्वपना वा लघुपना (पीता, पद्मा और शुक्ला शब्दों के) कैसे हुआ ? इस प्रश्न का दोहरा तात्पर्य है प्रथम यह कि पीता-पद्मा-शुक्ला तीनों शब्दोंका द्वंद्वसमास किया है तो 'पीतापद्माशुक्लाः¹₃॥' ऐसा रूप होना चाहिये क्योंकि द्वन्द्वसमासमें जो शब्द समुच्चय किये जाते हैं वे ह्रस्व हों तौ ह्रस्व बने रहते हैं और दीर्घ हों तो दीर्घ बने रहते हैं द्वंद्वसमासमें पूर्व पदका कभी ह्रस्व नहीं होता है। जैसे हरिश्च हरश्च=हरिहरौ(विष्णु और महादेव)ईशश्च कृष्णश्च ईशकृष्णौ(शिव औरकृष्ण) माता च पितरा च=माता पितरौ (मा और बाप) इसलिये 'पीतापद्माशुक्लाः¹₃॥' रूप होना चाहिये। दूसरा तात्पर्य है कि यदि हम 'पीतापद्माशुक्लाः¹₃॥' द्वंद्व समासमें 'लेश्या' शब्द मिलाकर द्वन्द्व गर्भित बहुव्रीहि समास करदें तो 'पीतापद्माशुक्लालेश्याः¹₃॥' ऐसा रूप होना चाहिये 'शुक्ला' शब्दका 'शुक्ल' ह्रस्व कैसे हुआ॥ (उत्तर)

## औत्तरपदिकम् ।

त्तरपदिकम् =अग्रिम पद (दीर्घ) रहनेसे पूर्व पदको ह्रस्व हुआ है अर्थात् 'पीतापद्मा' द्वंद्वसमासमें 'पद्मा' अग्रिम पद स्त्रीलिंग दीर्घ होनेसे
'पीता' का तकार ह्रस्व होकर 'पीतपद्मा' हुआ पश्चात् 'पीतपद्माशुक्लाः१/३।' वाक्य में 'शुक्ला' शब्द स्त्रीलिंग दीर्घ
पद होने से 'पद्मा' का ह्रस्व हुआ, अतः 'पीतपद्मशुक्लाः' ऐसा वाक्य द्वन्द्वसमास स्त्रीलिंग प्रथमा विभक्ति बहुवचनमें
बनगया। स्मरण रहे कि यहांपर 'पीतापद्मा' शब्दोंको पुंवद्भाव (=पुरुषलिंगी शब्दकेसदृश तात्पर्यको प्रगट करनेवाला)
नहीं हुआ, केवल पीता पद्मा ह्रस्व होगये हैं ॥ 'पीतपद्मशुक्लाः१/३।' वाक्य का अर्थ 'पीत और पद्म और शुक्ल' है
ऐसा है। ऐसा रूप बनजानेके लिये कोई व्याकरणका नियम और वार्तिक इस विषयपर नहीं है। श्री पतञ्जलिमुनिने
जिनका अस्तित्व खृष्टीयशतकसे लगभग १५० वर्ष पहिले निर्णय कियागया है और जिनने पाणिनिमुनिकृता अष्टा-
ध्यायी पर लगभग एकलाख श्लोकका महाभाष्य रचा है उनने अध्याय १ पाद १ सूत्र ७० 'तपरस्तत्कालस्य' पर
'द्रुतायां तपर करणे मध्यमविलम्बितयोरुपसंख्यानम्' यह वार्तिक उक्तमहाभाष्यमें दी है इसमें 'मध्यमविलम्बितयोः'
='मध्यमा च विलम्बिता च मध्यमविलम्बित तयोः' का प्रयोग किया है इस द्वंद्वसमास युक्त पदमें 'विलम्बिता' उत्तर
पद दीर्घ रहनेसे 'मध्यमा' शब्दको ह्रस्वकर निर्देश किया है। जैसे इस द्वंद्वसमास युक्तपद में 'विलंबिता' उत्तर दीर्घ पद
रहनेसे 'मध्यमा' शब्दको ह्रस्वकर निर्देश किया है उसी प्रकार यहांपर 'पद्मा' अग्रिम पद रहते 'पीता' को ह्रस्व किया
और 'शुक्ला' को उत्तरपद रहते 'पद्मा' को ह्रस्व किया। यह एक बात प्रसिद्ध है कि यदि किसी रूपकी सिद्धिके लिये
व्याकरणमें किसी सूत्र, वार्तिक वा अन्य नियमका अभाव हो और किसी शब्दको किसी रूपमें (चाहे वह व्याकरणके
विरुद्धही क्योंन हो) पाणिनि, कात्यायन, पतञ्जलि योगी और श्रीकुन्दकुन्द, उमास्वामी, भद्रबाहु स्वामी इत्यादि आचार्य
प्रयोग करदें वह शुद्ध मानलिया जाताहै और उसको आर्ष प्रयोग भी कहतेहैं यही दशा हमारे 'पीतापद्मा' वाक्यकी है।
उक्त वार्तिकके अनुवादमें हम इसकी पूरी व्याख्या देंगे ॥ 'ह्रस्व' के लिये उत्तरपद दीर्घ और स्त्रीलिंगमें होना चाहिये ॥

दूसरी शंका (कि 'पीतपद्मशुक्लालेश्याः' वाक्यमें शुक्ल शब्दका ह्रस्वहोकर 'पीतपद्मशुक्ललेश्याः१/३।' वाक्य कैसे
होगया) का उत्तर पीत और पद्म और शुक्ल हैं लेश्या जिनके वे पीत और पद्म और शुक्ल लेश्यावाले (देव) हैं।
ऐसा अर्थ 'पीतपद्मशुक्ललेश्याः१/३।' इस द्वंद्व गर्भित बहुव्रीहि समास वाले वाक्य का हुआ ॥ 'शुक्ला' शब्दका

अष्टाध्यायी अध्याय छह पाद तीन सूत्र (१) चौतीसवें अथवा जैनेन्द्र व्याकरण अध्याय चार पाद तीन सूत्र एकसौ छयालीसवें से (देखो निम्नलिखित टिप्पणी) पुंवद्भाव होकर (अर्थात् शुक्ला के आकारका अकार होकर पुरुष लिंगी शब्दके सदृश तात्पर्यको प्रगट करते हुये) 'शुक्ल' शब्द होगया अतः 'पीतपद्मशुक्ललेश्याः' ऐसा वाक्य होगया भावार्थ 'पीतपद्मशुक्लाः॥लेश्याः॥येषाम्॥(=पीतपद्मशुक्ललेश्याः॥) यहांपर शुक्लाशब्द स्त्रीलिंग है उसके समान आकृति (=रूपवाला) और समान भावका (=आयाम) द्योतक पुल्लिंग शब्द 'शुक्ल' है। इस स्त्रीलिंग शब्द 'शुक्ला'के अन्तमें 'ऊङ्' प्रत्यय नहीं है वरन अंतमें 'आ' प्रत्यय है इस (शुक्ला शब्द)के पश्चात् वा उत्तरमें 'लेश्या' स्त्रीलिंग शब्द है यह 'लेश्या' शब्द शुक्ला शब्दके साथ समानाधिकरणमें है और यह लेश्या शब्द क्रमिक संख्या (जैसे पहला दूसरा-तीसरा-चौथा इत्यादि) नहीं है और न प्रियादि गणके शब्दोंमें से एक शब्द है इसलिये यह शब्द 'शुक्ला' जो स्त्रीलिंग है अपने अनुरूप वाले 'शुक्ल' पुलिंग शब्दमें पलट जाता है इसलिये 'पीतपद्मशुक्लालेश्याः' वाक्यके स्थानमें उक्त सूत्र द्वारा 'पीतपद्मशुक्ल-लेश्याः' ऐसा वाक्य बनगया। इस 'शुक्ला' शब्दका उसीप्रकार से पुंवद्भाव हुआ है जिस प्रकारसे 'दर्शनीया' शब्दका पुंवद्भाव होकर 'दर्शनीय' शब्द दर्शनीय भार्यः (=दर्शनीया भार्या यस्य) वाक्यमें बन जाता है ॥ अर्थात् दर्शनीयाभार्या यस्य स दर्शनीयभार्यः हुआ।

पूज्यपाद स्वामीने 'द्रुतायां तपरकरणे मध्यमविलम्बितयोरुपसंख्यानम्' पतञ्जलि वार्तिकको प्रमाणरूपमें केवल इसीलिये दियाहै कि जैसे पतंजलिने मध्यमाका मध्यम विलंबिता अगलेपद होतेसंते करदिया उसीप्रकार उमास्वामीने 'पीता पद्मा' को शुक्ला परे होते संते क्रमसे पीत पद्म करदिया ॥ उनको इस वार्तिक के वस्तुतः अर्थसे कुछ प्रयोजन नहीं और यथार्थ अर्थ इस वार्तिकका सूत्रके अर्थ वा भावसे कुछ सम्बन्ध नहीं रखता वार्तिकका अर्थ पृष्ठ६८–७४ तकहै।

(१)स्त्रियाः पुंवद्भाषितपुंस्कादनूङ् समानाधिकरणे स्त्रियामपूरणीप्रियादिषु ॥६।३।३४॥ स्त्र्युक्तपुंस्कादनूरेकार्थेऽङ्ङ् प्रियादौ स्त्रिया पुंवत् ॥ ४।३।१४६

=स्त्रियाः॥ पुंवत्॥भाषितपुंस्कात्॥अनूङ्॥समानाधिकरणे॥॥स्त्रियाम्॥अपूरणीप्रियादिषु॥ ॥(अपूरणी–अप्रियादिषु)

स्त्रियाः॥पुंवत्॥समानाधिकरणे॥॥ =स्त्रीलिंग शब्दका पुंवाचक समान रूप हो जब (समास में) समानाधिकरण में अथवा एकान्वय में

स्त्रियाम्॥अपूरणी- =ऐसा स्त्रीलिंग(शब्द) उत्तरपद हो जो क्रमिक संख्या(प्रथम दूसरा-तीसरा-चौथा-पांचवा इत्यादि)न हो और

प्रियादिषु॥ =न प्रियादिगण के शब्दोंमेंसे कोई शब्द हो। (और इस उत्तर पदवाले स्त्रीलिंग शब्दका)

भाषितपुंस्कात्॥अनूङ्॥ =पूर्वपद भाषितपुंस्क स्त्रीलिंग ऐसा हो कि जिसके अन्तमें (स्त्रीलिंग) ऊङ् प्रत्यय न हो। जैसे दर्शनीय भार्य (=दर्शनीया भार्या यस्य)। यहां 'दर्शनीया' स्त्रीलिंग शब्द है जिसका अनुरूप पुलिंग शब्द उसी आकृति और उसी अर्थवाला दर्शनीय शब्द है। इस 'दर्शनीया' शब्द के अन्तमें ऊङ् प्रत्यय नहीं है वरन 'आ' है इस 'दर्शनीया' शब्द के पश्चात् स्त्रीलिंगी शब्द भार्या है जो दर्शनीया शब्द के साथ एकान्वयमें है ॥

## यथाहुः द्रुतायां तपरकरणे

यथा॥आहु[1]तपरकरणे[2]॥ =जैसा कि वे कहते हैं कि 'तपर' करनेपर अर्थात् तकार जिससे परै करना हो, जिसके पश्चात् तकार जोड़ना हो वा लगाना हो अथवा तकार से जिसको परै करना हो, तकार से जिसको पश्चात् लाना हो तो (ऐसे प्रयोग में)

द्रुतायाम्[3]। =द्रुता वृत्तिमें अर्थात् शीघ्र उच्चारण की चाल, ढव, क्रिया अथवा रीतिमें; शब्द के जल्दी बोलनेमें

वा सामानाधिकरणमें है और यह भार्या शब्द क्रमिक सख्या वाला नहीं है और न प्रियादिगणके शब्दोंमेंसे कोई शब्द है अत 'दर्शनीया' शब्द अपने अनुरूपक पुलिंगशब्द 'दर्शनीय'में पलट जाता है ॥ ऐसेही दीर्घजङ्घ =दीर्घा जङ्घा यस्य दीर्घजङ्घ जिसकी जांघ वडी है और रुपवती भार्या यस्य=रूपवद्भार्य ॥

स्त्री॥पुवत्॥एकार्थे[1]। =(जैनेन्द्र व्याकरणके अध्याय ४ पाद ३ सूत्र १४६ का अनुवाद) स्त्रीलिंग शब्द पुलिंग सदृश हो जब (समासमें) एक अर्थमें

स्त्रियाम्[2]॥यअडट्प्रियादौ[3]। =(अडट् अष्टाध्यायी १-१-२३) न प्रियादि गण में (से) हो =ऐसा स्त्रीलिंग (शब्द) उत्तर पद हो जो सख्या न हो कि

उक्त पुस्कात्[4]। =(और इस उत्तर पदवाले स्त्रीलिंग शब्द का) पूर्व पद भाषित पुस्क स्त्रीलिंग ऐसा हो कि

अन्-ऊ[5]। =जिसके अन्त में ऊ प्रत्यय न (=अन्) हो ॥ ऊङ् प्रत्ययके ङ् का इत् सज्ञक होनेसे लोप होजाता है ऊ शेष रहजाता है प्रियादि शब्द ये हैं (१) प्रिया (२) मनोज्ञा (३) कल्याणी (४) सुभगा (५) दुर्भगा (६) भक्ति [७] सचिवा (८)स्वा (स्वसा) (९)कान्ता (१०) क्षान्ता (११) समा (१२) चपला (१३) दुहिता (१४)वामना (वामा) (१५)तनया [१६] अम्बा॥इन शब्दोंमें 'दृढभक्ति' समास नियम विरुद्ध है ॥

(१) आहु-यह शब्द हस्त लिखित सर्वार्थसिद्धिवृत्ति पृष्ट ६६ पर नहीं है न राजवार्तिकमें है जिसका लेख लगभग वही है जो सर्वार्थसिद्धिमें है हस्तलिखित प्रति में 'यथा द्रुताया तपरकरणे मध्यमविलवितयोरुपसख्यानमिति द्रुतमध्यमविलविता इति" ॥ ऐसा पाठ है अर्थात् 'आहु 'शब्द नहीं है और 'द्रुतमध्यमविलविता इति यह वाक्य अधिक है। हमने यह पाठ नहीं लियाहै क्योंकि श्रीपतञ्जलिकी वार्तिक केवल 'उपसख्यानम्' तक है ॥

[२) द्रु-यह शब्द सकर्मक अकर्मक परस्मैपद भ्वादि प्रथम गणका धातु है यह () बहना, दौडना, उडना, दौडपड़ना, आक्रमणकरना ()गलजाना पतला होजाना इत्यादि अर्थोंमें आता है। जय 'द्रु' (पु०। न०) में सज्ञा होता है तो काठ, काठ का बनाहुआ लाखर, इन दो अर्थों में आता है जय केवल पुलिंगमें आता है तो वृक्ष उसकी डाली इन दो अर्थो में आता है ॥ 'द्रु' में त जोडदें तो 'द्रुत' त्रिलिंगी होजाता है और ता जोडने पर द्रुता स्त्रीलिंग होजाता है जल्दी, पिघला हुआ, भागा हुआ अर्थोंमें प्रयोग कियाजाताहै। द्रुत पुलिंगमें वृक्ष,बिल्ली,बीछूके अर्थोंमें आता है ॥द्रुतम् अव्यय है॥ जल्दी, शीघ्र अर्थोंमें आता है ॥ द्रुता यहापर स्त्रीलिंग एक वचन सप्तमी विभक्तिमें "द्रुतायाम्" ऐसे रूपमें शीघ्रता के अर्थमें आया है ॥ श्लोकवार्तिक हस्त लिखित में "द्रुतायाम्" सप्तमी एक वचन स्त्रीलिंगमें है परन्तु मुद्रित श्लोक वार्तिक पृष्ठ ३८४ पर द्रुतापात् पचमी विभक्ति एक वचन नपुसक लिंग 'तपरकरणात्' शब्द से प्रथम आया है ॥ द्रुतापात्=यहा पर 'शीघ्रतासे' इस अर्थमें आया है ॥

## मध्यमविलम्बितयोरुपसंख्यानमिति ॥

| | |
|---|---|
| मध्यम- | =मध्यमा वृत्तिका अर्थात् मध्यमकालिक उच्चारणका और |
| विलम्बितयोः ॥उपसंख्यानम् ॥इति॥ | =विलम्बिता वृत्ति अर्थात् विलम्ब वा देरीकालिक उच्चारणका समावेश वा अन्तर्गतहोना चाहिये (इस वार्तिक सम्बन्धीय, इतिहास, व्याख्या, श्री पतञ्जलिका भाष्य अनुवाद सहित नीचे टिप्पणी में देते हैं) |

खृस्त शतकसे लगभग ६५० वर्ष पूर्व श्री पाणिनिजी ने जो दाक्षीके पुत्र शालातुरीय नामक ग्राममें उत्पन्न हुये थे अष्टाध्यायीरूप व्याकरण जिसमें ३६७५ सूत्र हैं बनाया तत्पश्चात् खृष्टीय शतकसे ३५० वर्ष पहिले कात्यायन मुनिने पाणिनि मुनिके सूत्रोंमें जो त्रुटि थी उसको दूर करनेके लिये लगभग एक सहस्र अस्सी वार्तिक रचे। तत्पश्चात् पतजलि मुनिने खृष्टीय शतकसे १५०वर्ष पूर्व अष्टाध्यायीके सूत्रों पर महाभाष्य रचा जिसमें लगभग एक लाख श्लोक हैं इससे बडा कोई भाष्य वा वृत्ति उक्त व्याकरण पर नहीं है। खृष्टीय शतक ६२५में भर्तृरचित भागवृत्ति इसी अष्टाध्यायी पर रचीगई। इसके कुछ समय पश्चात् लगभग ६५० खृस्ताब्दीमें वामन जी और जयादित्यजीने 'काशिकावृत्ति' लगभग दशसहस्र श्लोक के रची। इसी अष्टाध्यायी की इसी काशिका वृत्तिके ऊपर जिनेन्द्रबुद्धि (द्वितीय पूज्यपाद स्वामी) ने खृष्टीय ७०० से ७५० तक 'काशिकाविवरण पञ्जिका' इस काशिका पर बनाई जिसकी श्लोक सख्या ३०००० सहस्र से अधिक है। इसका सम्पादन श्रीमान् शतीशचन्द्र चक्रवर्तिने कियाहै और वारिन्द्रअन्वेषण सभा,राजशाही प्रान्त से प्रकाशित हुई है। स्मरण रहै कि प्रथम पूज्यपाद स्वामी सर्वार्थसिद्धि वृत्ति के कर्ता ने विक्रम सम्वत् ५४० के लगभग जैनेन्द्र व्याकरण रचा॥ इसके पश्चात् अष्टाध्यायी पर भाषावृत्तिअर्थात् वैदिक सूत्रोंको छोडकर सस्कृतमें ही लघुभाष्य रचा इसके रचयिता पुरुषोत्तमदेव हुये। पश्चात् भट्टोजी दीक्षितने खृष्टीय बारहवी शतकमें 'सिद्धान्त कौमदी' रची॥ इसमें पाणिनि मुनिके समस्त सूत्र हैं परन्तु सूत्रोंका क्रम भट्टोजी दीक्षितने परिवर्तन करदियाहै॥ इसकेपीछे मध्यकौमुदी रचीगई, फिर श्रीयुत् वरदराजने लघुकौमदी रची जिसमें अष्टाध्यायीके १२००सूत्रसे अधिकहैं॥

इस महाभाष्यके रचनेके सम्बन्धमें एक मनोरञ्जक वृत्त कथा इस प्रकार है कि एक बार पतजलिकी माता सूर्य्यको अर्घ देरही थीं कि अर्घ देते समय लोटेमेंसे एक सांपका बच्चा भूमिपर गिरपड़ा श्रीमतीकी जिह्वासे घबराहटमें 'को भवान्' (=आप कौन हैं) के स्थान में 'कोर्भवान्' निकलगया, तब ('सर्पोऽहम्' के स्थानमें) उत्तर मिला कि 'सपोऽहम्' (=मैं सांप हू)। तब माताजीने सावधानीमें आकर प्रश्न किया कि 'रेफकुत. गत' अर्थात् साप के बच्चे से पूछा कि तुमने अशुद्ध उच्चारण 'सर्पोऽहम्' के स्थानमें 'सपोऽहम्' क्यों किया फिर उत्तर मिलाकि 'त्वयाऽपहृत' अर्थात् रेफ तुमने हरलिया भावार्थ 'को भवान्' के स्थानमें तुम 'कोर्भवान्' वाक्यका उच्चारण करगई फिर मैंने 'सपोऽहम्' कहदिया। 'कोर्भवान्' का रेफ यदि 'सपोऽहम्' वाक्य मे मिलादियाजावे तो दोनों वाक्य 'को भवान्' (=आप कौन हैं) और 'सर्पोऽहम्' (मैं साप हू) ठीक होजावेंगे। पश्चात् ऐसा

प्रथम 'उदात्त ह्रस्व निरनुनासिक' अ है। दूसरा 'अनुदात्त ह्रस्व निरनुनासिक' अ॒ है। तीसरा 'स्वरित ह्रस्व निरनुनासिक' अ॑ है। (विना नाक बोलो)
चौथा 'उदात्त ह्रस्व अनुनासिक' अँ है। पांचवां 'अनुदात्त ह्रस्व अनुनासिक' अँ॒ है। छठवां 'स्वरित ह्रस्व अनुनासिक' अँ॑ है। (नाकसे बोलो)
सातवां'उदात्तदीर्घ निरनुनासिक'आ है। आठवां'अनुदात्त दीर्घनिरनुनासिक' आ॒ है। नववा 'स्वरित दीर्घ निरनुनासिक आ॑ है। (विना नाक बोलो)
दशवां 'उदात्तदीर्घ अनुनासिक' आँ है। ग्यारहवां 'अनुदात्त दीर्घअनुनासिक' आँ॒ है। बारहवा स्वरित दीर्घ अनुनासिक आँ॑ है। (नासिकासे बोलो)
तेरहवां'उदात्त प्लुत निरनुनासिक'अ३ है। चौदहवा'अनुदात्त प्लुत निरनुनासिक'अ॒३ है। पन्द्रहवा'स्वरित प्लुत निरनुनासिक'अ॑ ३ है। (विनानाक बोलो)
सोलहवा'उदात्त प्लुतअनुनासिक'अँ३ है। सत्रहवां 'अनुदात्त प्लुत अनुनासिक' अँ॒३। अठारहवा'स्वरित प्लुत अनुनासिक' अँ॑ ३ है। (नाकसे बोलो)

(-) अणुदित्सवर्णस्य चाप्रत्ययः = अण्१।,उदित्१।,सवर्णस्य६॥।, च॥अप्रत्यय १। स्वम्१रूपम्१॥। ॥ अष्टाध्यायी प्रथम अध्याय प्रथमपादका ६९ वां सूत्र

अण्१। =प्रत्याहार अण् के अक्षर अर्थात् अ, इ, उ, ऋ, लृ, ए, ओ, ऐ, औ, ह, य, व, र, ल, जिनमें अ, इ, उ प्रत्येक के अठारह 'ऋ के अठारह और बारह 'लृ' के रूप मिलने से ऋकार के तीस रूप, ऐसे ही लृ के बारह रूप और ऋ से अठारह रूप मिलने से ऐसे लृ कारके भी तीस रूपहैं(क्योंकि ऋ, और लृ की आपस में सवर्ण सञ्ज्ञा मानी गई है) ए, ओ, ऐ, औ, में से प्रत्येक के बारह बारह रूप,हैं। अनुनासिक औरअननुनासिक भेदों से य, व, ल प्रत्येकके दोदो रूपहैं अर्थात् साधारण य, व, ल में अनुनासिक यँ वँ लँ का भी समावेश होजाता है। र, ह यद्यपि 'अण्' प्रत्याहारमें अन्तर्गत हैं तौभी अपने एक एक रूपको ही प्रगट करते हैं क्योंकि उनका कोई सवर्णीय अक्षर नहीं है

उदित्१। =कु चु टु तु पु ये उदित् हैं अर्थात् कु=कवर्ग (=क, ख, ग, घ, ङ) चु=चवर्ग (च, छ, ज, झ, ञ) टु=टवर्ग (= ट, ठ, ड, ढ, ण), तु=तवर्ग(=त, थ, द, ध, न) पु=पवर्ग (=प, फ, ब, भ, म,) [समावेशहैं]

स्वम्१रूपम्१॥।च सवर्णस्य६॥।रूपम्१॥। =अपनेअर्थव रूपको तथासवर्णके अर्थवरूपको ग्रहणकरतेहैं(जैसे'अमें अठारा प्रकारके अ'और'कु'मेंक-ख ग घ ङ इस सूत्रमें 'स्वरूपम्' वाक्यकी अनुवृत्ति 'स्वं रूपं शब्दस्या शब्द सञ्ज्ञा' इस ६८ वा सूत्रसे आती है। स्वम्का अर्थ अपनाहीहै अर्थात् अर्थको प्रगटकरताहै और 'रूपम्' शब्दके व्यक्तिगतआकारको प्रगट करताहै ॥ स्वम्रूपम्का अत. यह भाव है कि किसी शब्दके अर्थ और उसके आकार का द्योतक हो। जैसे कोई नियम जो अग्नि पर लागू होता है उस शब्द पर जो अ, ग्, न्, इ से बना हा लागू होगा नकि अग्नि शब्द के समानार्थक वाची शब्दों पर जैसे कि पावक, ज्वलन इत्यादि ॥ जैसे सूत्र आद्गुण (६ १ ८७] का अर्थ है कि 'जब एक स्वर अ के पश्चात् आवे तो दोनों स्वरोंके स्थानमें गुण सञ्ज्ञाका आदेश हो, यहापर सूत्र में केवल ह्रस्व अ का निर्देश है परन्तु इस सूत्रसे दीर्घ 'आ' भी आजाता है जैसे केवल नर+ईश =नरेश नहीं है परन्तु महा+ईश भी महेश हैं ॥ अन्य उदाहरणों के लियेदेखो ७-४ ३२' ५ ४-५०, ६-४ १४८ सूत्र ॥

अप्रत्यय १। =यदि उक्त सर्व अक्षर प्रत्ययकी भांति या प्रत्ययकी रीतिपर प्रयोगमें न लाये जावेंतो (अपने रूप और सवर्ण के रूपों

# सदृशग्रहणं किमर्थं ? गुणवैषम्ये(सदृशानामपि)वंधप्रतिपत्त्यर्थं सदृशग्रहणं क्रियते॥

सदृश-ग्रहणम्[१]॥किम्[१]॥अर्थम्[२]॥ १

गुण-वैषम्ये[१]॥(सदृशानाम्[६]॥अपि*) बंध-प्रतिपत्ति-अर्थम्[१]॥सदृश-ग्रहणम्-क्रियते ।

परमाणुओंकाही वंध होताहै जब सदृश विसदृश दोनोंहीका बन्ध नहीं होता तब सूत्रमें
=सदृश(शब्द)का ग्रहण किसलिये है अर्थात् सूत्र ऐसा होता 'गुणसाम्ये' और 'न'की
अनुवृत्ति 'नजघन्यगुणानाम्' सूत्रसे आकर 'गुणसाम्येन' सूत्र होकर ऐसा अर्थ होजाता
कि '(परमाणुओंमें)गुणोंकी संख्या एक दूसरोंसे बराबर होनेपर बन्ध नहीं होता'
=(उत्तर)गुणोंकी विषमता होनेपर { सजातीय(परमाणु)निकें भी,=अपि) } बन्ध
=जतलानेके लिये (सूत्रमें) सदृश(शब्द) ग्रहण किया गया है वा लायागया है॥शिष्यके
प्रश्न और आचार्यके उत्तरका साराश यह है कि शिष्यने 'न जघन्यगुणानाम्' सूत्रका
अर्थ समझकर कि जघन्यगुणोंकी परमाणुओंका चाहे सदृश हों वा विसदृश हों बन्ध नहीं होता है अजघन्यगुणोंवाली पर-
माणुओंका वंध होताहै पश्चात् 'गुणसाम्ये सदृशानां' सूत्रका भाव समझकरकि गुणोंकी संख्यामें समानता होनेपर नसदृशोंका
वंध होता है और न असदृशोंका बन्ध होता है, असमान गुणोंके परमाणुओंमें चाहे सदृश हों चाहे विसदृश हों वंध होजाता है
प्रश्न करदिया कि जब "न जघन्यगुणानाम्" सूत्रमें सदृश विसदृशका वध नहीं है और न इस सूत्रमें सदृश विसदृशका वन्धहै तब
सूत्रभी उसी ढांचेपर बनाना था अर्थात् 'गुणसाम्येन' गुणोंकी गणनामें समानता होनेपर बन्ध नहीं होता(न सदृशोंका न
असदृशोंका फिर इस सूत्रमें 'सदृशाना' लाना व्यर्थ है आचार्यके उत्तरका भावार्थ यहहैकि सदृशोंका बन्ध विषमगुणोंके होनेपरभी

(१) स.ध.सिद्धिकी प्रथमावृत्तिमें "गुणवैषम्य बन्ध प्रतिपत्त्यर्थ" पाठ है द्वितीयावृत्तिमें 'गुणवैषम्ये सदृशानामपि बन्ध प्रतिपत्त्यर्थ' पाठ है । तीन
हस्तलिखित सर्वार्थसिद्धिकीप्रतियोंका पाठभी प्रथमावृत्तिसे मिलता है ॥ यही पाठ श्लोकवार्तिक मुद्रित तथा हस्तलिखितमें और तीन चार प्रतियों
राजवार्तिककी वार्तिक पांचका है, तत्वार्थराजवार्तिकमें इस वार्तिककी वृत्ति ऐसे है कि "गुणवैषम्ये सदृशाना बन्धो भवतीत्येतस्यार्थस्य प्रतिपत्तिः"
इत्यादि अर्थात् यह वृत्ति सर्वार्थसिद्धिकी द्वितीयावृत्तिसे मेल रखती है ॥ "गुणवैषम्ये बन्धो भवति इति परिज्ञानार्थ' सर्वार्थसिद्धिकी प्रथमावृत्तिसे
मिलता जुलता हुआ पाठ श्रुतसागरी टीकामें है ॥ श्वेताम्बर आम्नायके सभाष्य०में दो स्थानोंपर देखा(पृष्ठ १३८)तथा भाष्यानुसारिणीतत्वार्थटीका
जिसमें बाईस सहस्र श्लोकोंसे भी अधिक हैं उसके पत्र ४६६ पर दो स्थानोंपर 'गुणवैषम्ये सदृशाना बन्धो भवति" पाठहै आ सर्वार्थसिद्धिकी द्वितीया
वृत्तिसे मिलता जुलता हुआ है ॥ "गुणकी विषमता हो तो बन्ध होय है ऐसे जनावनेके अर्थ है" प० जयचन्दजीने ऐसाअर्थ कियाहै॥'गुणकी विषमता
होते सन्तेभी बन्ध होय है'न्यायविद्याकरजी अनुवादित राजवार्तिक अध्याय५ पत्र १४३ओरहै॥ प०पन्नालाल दूनीजी अनुवादित राजवार्तिक अध्याय ५ पत्र
१०० पर "गुणनिकी विषमतामें सदृशनिकें बन्ध है" ऐसा अर्थ प्राप्त है सूक्ष्म दृष्टिसे देखनेपर इन सबका परिणाम यहहै कि यथार्थमें सर्वार्थसिद्धि
का पाठ तो 'गुणवैषम्ये बन्धप्रतिपत्त्यर्थं' है ॥ "सदृशाना" वाक्य शेष है अर्थात् यह शब्द छिपा हुआ है हमने द्वितीयावृत्तिके पाठको लेते हुए
"सदृशानामपि" को कोष्टकमें करदिया है क्योंकि "सदृशाना" सहित अनुवाद करनेमें तथा अर्थ और व्याख्या समझने समझानेमें सरलता होजाती है॥

| | |
|---|---|
| सदृशानाम्॥ विसदृशनाम्॥ परमाणूनाम्॥ | =सजातीय अथवा विजातीय परमाणुओंका |
| परस्परेण॥ बन्धः॥ भवति॥ | =आपसमें बन्ध होता है ॥ |

द्वि-अधिक आदिगुण वाक्यमें आदि शब्द प्रकार वा जातिवाची है। दोगुणकरि अधिक सो द्वयधिकगुण है अर्थात् बंध होनेयोग्य जो परमाणु दोगुण करि अधिकहै सो द्वयधिकगुण(परमाणु है, जघन्यगुणको छोड़कर बंध होने योग्य दो अधिक गुणवाली परमाणु है। अतः द्वयधिक गुण परमाणु का अभिप्राय चार गुण संयुक्त परमाणु हुई ॥ "द्वयधिकादिबन्धःभवति" अर्थात् द्वयधिक प्रकारसे बन्ध होता है भावार्थ दोगुण परमाणुंसे जिस में चारगुण हैं सो दो अधिक गुणवाली परमाणु है, आदि शब्दके हेतुसे तीन गुण वाली परमाणुसे पांच गुण वाली परमाणु दो गुण अधिक है, चार गुण वाली से छह गुण वाली दो गुण अधिक है, पाच गुण वाली से सात गुण वाली दो गुण अधिक है, छह गुण वालीसे आठ गुण वाली दो गुण अधिक है इत्यादि इसी रीति से (आदि शब्द में) पूर्वोक्त से उत्तरोक्त दो गुणअधिकवाली क्रमसे सर्व (सख्यात असंख्यात-अनंतगुणवाली परमाणुयें गर्भित हैं और इन्ही प्रकार की परमाणुंओके बंध होता है ॥

(क) सजातीय परमाणुंओं के आपस में बंध के उदाहरणः-दो गुणवाली स्निग्ध परमाणु चार गुणवाली स्निग्ध परमाणु के साथ बंधको प्राप्त होती है तीन गुणवाली स्निग्ध पाच गुणवाली स्निग्ध के साथ, चार गुणवाली स्निग्ध छह गुणवाली स्निग्ध के साथ पाच गुणवाली स्निग्ध सात गुणवाली के साथ छह गुणवाली स्निग्ध आठ गुणवाली स्निग्ध के साथ बंधको प्राप्त होती हैं इसी प्रकार सात, आठ, नौं, दश, आदि संख्यात गुणवाली स्निग्ध परमाणुयें, असंख्यात गुण संयुक्त स्निग्ध परमाणुयें और अनंत गुण संयुक्त स्निग्ध परमाणुयें क्रमसे नौं दश ग्यारह बारह आदि, संख्यात गुणवाली

अब श्वेताम्बर आम्नायके आचार्योंने "गुणसाम्ये सदृशाना" सूत्रका यह अर्थ किया है कि गुणोंकी समान सख्या होनेपर सदृशोंका बन्ध नहीं होगा परन्तु विसदृशोंका बन्ध गुणोंकी सख्याके तुल्य होनेपर भी होजावेगा तब यह परिणाम निकला कि सदृश परमाणुओंके ही बन्धके लिये एकसे दूसरेमें दोगुणोंके अधिक होनेकी आवश्यकता हुई क्योंकि उक्त आम्नायके सिद्धान्तके अनुकूल विसदृश परमाणुओंके आपसमें बन्ध होनेके लिये एकसे दूसरेमें अधिकगुणोंके होनेकी कोई आवश्यकता नहीं है परन्तु हमारे यहा 'गुणसाम्ये सदृशाना' में 'स्निग्धरूक्षत्वागाम् कीभी अनुवृत्तिग्रहणकोहै इसलिये ऐसा अर्थ होता है कि परमाणओंमें गुणोंकी सख्या यदि बराबर हो तो चाहे वे परमाणु सजातीय हों अथवा विजातीय हों बन्ध नहीं होता है और पश्चात् 'सदृशाना विसदृशाना' दोनोंकी अनुवृत्ति द्वि अधिकादि गुणानातु' सूत्रमें ग्रहण करके ऐसा तात्पर्य निकाला है कि द्विगुण आदिसे अधिक गुण वाली सदृश परमाणुओंका परस्पर अथवा विसदृश परमाणुओं का आपसमें बन्ध होता है अन्य प्रकारसे नहीं जघन्यगुणवाली परमाणुओंको दोनोंही सम्प्रदायवालोंने बन्धसे वर्जित रक्खा है ॥

गई है ॥ अर्थात् 'सदृशानां स्निग्धरूक्षाणां'यह ३४वां सूत्रमें'परमाणूनां'चौतीसवां सूत्रसे,'बन्ध'तेतीसवां सूत्रसे अनुवर्तते हैं'परस्परेण'और भवति' शब्दोंका अध्याहार इस सूत्रमें कियागया है। तत्त्वार्थराजवार्तिकमें इस सूत्रकी प्रथमवार्तिककी वृत्तिमें कितनही उदाहरण दिये हैं वे समस्त परमाणुओंसे सम्बन्ध रखते हैं राज०२५१। यह बात प्रत्यक्ष है कि बन्ध होनेके पश्चात् स्कन्ध होजावे। जैसाकि प्रथमवार्तिककी वृत्तिके अन्तके वाक्यमें प्रगटहै अर्थात् 'उक्तेन विधिना बन्धे सत्यणु ॥ द्वि अणुकाद्यनन्तानन्त प्रदेशान्तानां स्कन्धोत्पत्तिर्वेदितव्या,इसप्रकार कथित विधिद्वारा बन्ध होनेपर अणुओंके द्वि अणुआदि अनन्तानन्त प्रदेश पर्यन्त स्कन्धोंकी उत्पत्ति जानना चाहिये,समर्थनमें देखो इसकापृ०१२६ जिसमें श्वेता०आम्नायकेसम्बन्धमें कुछउल्लेखहै

(२) इस सूत्रका पाठ श्वेताम्बर और दिगम्बर आम्नायोंमें एक है तो भी अर्थमें यह भेद है कि उन्होंने केवल 'सदृशानाम्'की अनुवृत्ति"गुणसाम्ये सदृशानाम् सूत्रसे लेकर इस प्रकार सूत्र लिया है कि द्वि-अधिकादिगुणानां तु'सदृशानां बन्धो भवतीति॥भाष्यम्- द्वाभ्यां गुणविशेषाभ्यामन्यस्मादधिकाय परमाणुः स आदिर्येषां गुणानां ते द्वि अधिकादिगुणाः गुण शब्दोऽत्र गुणिवचन गुणवन्तो गुणाः परमाणव इत्यर्थः तेषां द्वि अधिकादि गुणानामणूनां सदृशानां बन्धो भवति ॥ सदृशानामिति स्नेहसामान्य रूक्षसामान्यं चाश्रित्य सादृश्य व्याख्येय ॥ श्रीसिद्धसेनसूरि विरचिता भाष्यानुसारिणी वृत्ती वा भाष्यानुसारिणी तत्त्वार्थटीका पर्व ४९६-श्वेताम्बर आम्नायमें यह ग्रन्थ तत्त्वार्थ सूत्रपर महत्त्वका है इसमें बाईस सहस्र दोसौ श्लोकसे अधिक कुछहैं॥

| | |
|---|---|
| द्वि-अधिक आदि गुणानां तु सदृशानाम् बन्ध भवति इति | =परन्तु द्विगुण आदिसे अधिक गुणवाले सदृश(परमाणु)निका बन्ध होताहै, ऐसाहै |
| भाष्यम् – अन्यस्मात् द्वाभ्याम् गुणविशेषाभ्याम् अधिक | =व्याख्या(भाष्य)है कि अन्य(परमाणु से(=अन्यस्मात्) दो विशेषगुणकरि अधिक अर्थात् स्निग्धहोतो दोगुणअधिकस्निग्धकरि और रूक्षहोतो दोगुण अधिकरूक्षकरि |
| य परमाणु स आदि येषाम् गुणानाम् ते द्वि अधिकादिगुणा | =जोपरमाणु है सो दोआदिगुण(=आदिगुणानाम्)जिनके हैं वे(=ते द्वि अधिकादि गुणाहै |
| गुणशब्द अत्र गुणिवचन | =यहां (=अत्र अर्थात् इससूत्रमें) गुण शब्दहै सो गुणीका वाचक(=गुणिन वचन)है। |
| गुणवन्त गुणा परमाणव इत्यर्थ | =गुण सहित हैं वे गुणा परमाणु हैं ऐसा तात्पर्य है अर्थात् सूत्रमें 'गुणानां शब्द है सो जिनके गुण विद्यमान है उनसे प्रयोजन है ऐसी गुणवालीपरमाणु है |
| तेषाम् द्वि अधिकआदिगुणानाम् अणूनाम् सदृशानाम् बध भवति | =तिन दोगुण अधिक आदिसे सदृश परमाणुओंका बन्ध होताहै |
| सदृशाना इति स्नेहसामान्य रूक्षसामान्य च आश्रित्य | =सदृशाना ऐसा वाक्य सामान्य स्निग्धका और सामान्यरूक्षको आश्रयकरि |
| सादृश्यव्याख्येयम् ॥नीचेका भाष्य,सभाष्य०के पृ०१२९से लिया है | =(सामान्य स्निग्ध और सामान्यरूक्षकी विवक्षासे)समानता वर्णित है |
| भाष्यम्-द्वि अधिकादिगुणानां तु सदृशानां बन्धो भवति | =द्विगुण आदिसे अधिक गुणवाले सदृश पदार्थोंकाभी बन्ध होता है ॥ |

विशेषव्याख्या- अब इस विषयको कहते हैं कि रूक्षका रूक्षके साथ औरस्निग्धका स्निग्धके साथ भी बन्ध होता है किन्तु रूक्ष तथा स्निग्धगुणों की इस प्रकारसे विषमता होनी चाहियेवि

| | |
|---|---|
| तद्यथा स्निग्धस्य द्विगुणाद्यधिक स्निग्धेन(द्विगुण आदिअधिक) | =जैसे स्निग्धकाअर्थात्सामान्य स्निग्धका द्विगुणआदि अधिक स्निग्धके साथबन्धहोताहै |
| द्विगुणाद्यधिक स्निग्धस्य स्निग्धेन द्विगुण आदि अधिक)। | =(तथा)द्विगुण आदि अधिक स्निग्धका सामान्यस्निग्धके साथ बन्ध होता है |
| रूक्षस्यापि द्विगुणाद्यधिकरूक्षेण(द्वि-गुण-आदि अधिक) | =(ऐसेही सामान्य)रूक्षका द्विगुण आदि अधिक रूक्षके साथ बन्ध होता है |
| द्विगुणाद्यधिकरूक्षस्य रूक्षेण(=द्वि-गुण-आदि अधिक) | =तथा द्विगुण आदि अधिक रूक्षका सामान्य रूक्षके साथ भी बन्ध होता है (तात्पर्य यह कि सामान्य स्निग्ध पदार्थका उससे द्विगुण अधिक स्निग्धके साथ बन्ध होता है और |

सामान्यरूक्ष पदार्थका उससे द्विगुण अधिक रूक्षके साथबन्ध होता है परन्तु यह वैषम्यद्विगुण आदिसे अधिक होना चाहिये)

| | |
|---|---|
| एकादिगुणाधिकयोस्तु सदृशयोर्बन्धो न भवति | =और एकादिगुण अधिक सदृशोंका बन्ध नहीं होता है ॥ देखो सभाष्य०पृ० १२९॥ |

सदृशानाम् विसदृशानाम् परमाणूनाम् परस्परेण बन्धः भवति =सजातीय अथवा विजातीय परमाणुओंका =आपसमें बन्ध होता है ॥ द्वि-अधिक आदिगुण वाक्यमें आदि शब्द प्रकार वा जातिवाची हैं। दोगुणकरि अधिक सो द्व्यधिकगुण है अर्थात् बंध होनेयोग्य जो परमाणु दोगुण करि अधिकहै सो द्व्यधिकगुण(परमाणु है, जघन्यगुणको छोड़कर व ध होने योग्य दो अधिक गुणवाली परमाणु है। अतः द्व्यधिक गुण परमाणु का अभिप्राय चार गुण संयुक्त परमाणु हुई ॥ "द्व्यधिकादिबन्धःभवति" अर्थात् द्व्यधिक प्रकारसे बन्ध होता है भावार्थ दोगुण परमाणुंसे जिस में चारगुण हैं सो दो अधिक गुणवाली परमाणु हैं, आदि शब्दके हेतुसे तीन गुण वाली परमाणुसे पांच गुण वाली परमाणु दो गुण अधिक है, चार गुण वाली से छह गुण वाली दो गुण अधिक है, पांच गुण वाली से सात गुण वाली दो गुण अधिक है, छह गुण वालीसे आठ गुण वाली दोगुण अधिक है इत्यादि इसी रीति से (आदि शब्द में) पूर्वोक्त से उत्तरोक्त दो गुणअधिकवाली क्रमसे सर्व (सख्यात असंख्यात-अनंतगुणवाली परमाणुयें गर्भित है और इन्ही प्रकार की परमाणुंओके बंध होता है ॥

(क) सजातोय परमाणुंओं के आपस में वंध के उदाहरणः—दो गुणवाली स्निग्ध परमाणु चार गुणवाली स्निग्ध परमाणु के साथ वंधको प्राप्त होती है तीन गुणवाली स्निग्ध पाच गुणवाली स्निग्ध के साथ, चार गुणवाली स्निग्ध छह गुणवाली स्निग्ध के साथ पांच गुणवाली स्निग्ध सात गुणवाली के साथ छह गुणवाली स्निग्ध आठ गुणवाली स्निग्ध के साथ वंधको प्राप्त होती हैं इसी प्रकार सात, आठ, नौ, दश, आदि संख्यात गुणवाली स्निग्ध परमाणुयें, असंख्यात गुण संयुक्त स्निग्ध परमाणुयें और अनंत गुण संयुक्त स्निग्ध परमाणुयें क्रमसे नौ दश ग्यारह वारह आदि, संख्यात गुणवाली

---

जब श्वेताम्बर आम्नायके आचार्योंने "गुणसाम्ये सदृशाना" सूत्रका यह अर्थ किया है कि गुणोंकी समान सख्या होनेपर सदृशोंका बन्ध नहीं होगा परन्तु विसदृशोंका बन्ध गुणोंकी सख्याके तुल्य होनेपर भी होजावेगा तब यह परिणाम निकला कि सदृश परमाणुओंके ही बन्धके लिये एकसे दूसरेमें दोगुणोंके अधिक होनेकी आवश्यकता हुई क्योंकि उक्त आम्नायके सिद्धान्तके अनुकूल विसदृश परमाणुओंके आपसमें बन्ध हानेके लिये एकसे दूसरेमें अधिकगुणोंके होनेकी काई आवश्यकता नहीं है परन्तु हमारे यहां 'गुणसाम्ये सदृशाना' में 'स्निग्धरूक्षत्वाणाम् कीभी अनुवृत्तिग्रहण कोहै इसलिये ऐसा अर्थ होता है कि परमाणुओंमें गुणोंकी सख्या यदि बराबर हो तो चाहे वे परमाणु सजातीय हो अथवा विजातीय हो बन्ध नहीं होता है और पश्चात् 'सदृशाना विसदृशाना' दोनोंकी अनुवृत्ति द्वि अधिकादि गुणानातु' सूत्रमें ग्रहण करके ऐसा तात्पर्य निकाला है कि द्विगुण आदिसे अधिक गुण वाली सदृश परमाणुओंका परस्पर अथवा विसदृश परमाणुओं का आपसमें बन्ध होता है अन्य प्रकारसे नहीं जघन्यगुणवाली परमाणुओंको दोनोंही सम्प्रदायवालोंने बन्धमें वर्जित रक्खा है ॥

स्निग्ध परमाणुओंके साथ, असंख्यात गुणवाली स्निग्ध परमाणुओंके साथ और अनंत गुणवाली स्निग्ध परमाणुओंके साथ
स्निग्ध परमाणुओंके साथ, असंख्यात गुणवाली स्निग्ध परमाणुओंके साथ बंधको प्राप्त होती है ॥
पूर्वोक्त से उत्तरोक्त दो दो गुण अधिक, अधिक स्निग्ध गुणवाली परमाणुओंके साथ, तीन गुणवाली रूक्ष पांच गुणवाली रूक्षके

( ) दो गुणवाली रूक्ष परमाणुं चार गुणवाली रूक्ष परमाणु के साथ, तीन गुणवाली रूक्ष पांच गुणवाली रूक्षके
साथ, चार गुणवाली रूक्ष छह गुण वाली रूक्ष के साथ पांच गुणवाली, रूक्ष सात गुणवाली रूक्षके साथ, छह गुण वाली
रूक्ष आठ गुणवाली रूक्षके साथ बंधको प्राप्त होती हैं ॥ इसी प्रकार सात, आठ, नौ, दश आदि संख्यात गुणवाली रूक्ष पर-
माणुंयें असंख्यात गुण वाली रूक्ष परमाणुंयें और अनंत गुण वाली रूक्ष परमाणुयें यथासंख्य नौ, दश, ग्यारह, बारह
आदि संख्यातगुणवाली रूक्षपरमाणुओंके साथ, असंख्यातगुणवाली रूक्षपरमाणुओंके साथ और अनंतगुणवाली रूक्षपरमाणु
के साथ पूर्वोक्तसे उत्तरोक्त दोदोगुण अधिक अधिक रूक्षगुणवाली परमाणुओंके साथ बंधको प्राप्त होती है ॥

(ख) विजातीय परमाणुओंके परस्पर बंधके दृष्टान्त—दो रूक्ष गुणवाली परमाणुओंका बंध चार स्निग्धवाली परमाणुओंके
साथ होता है। तीनरूक्ष गुणवालीका पांच स्निग्धगुणवालीके साथ, चाररूक्षगुणवालीका छहस्निग्ध गुणवालीकेसाथ, पाचरूक्ष-
गुणवालीका सात स्निग्धवालीके साथ, छह रूक्षगुणवालीका आठ स्निग्धगुणवालीके साथ बंध होता है ॥ इस प्रकारही सात,
आठ, नौ, दश आदि संख्यातगुणवाली रूक्ष परमाणुयें, असंख्यात गुणयुक्त रूक्ष परमाणुयें और अनंत गुणसंयुक्त रूक्ष
परमाणुयें क्रमसे नौ, दश, ग्यारह, बारह आदि संख्यात गुणवाली स्निग्ध परमाणुओंके साथ असंख्यात गुणवाली
स्निग्ध परमाणुओंके साथ और अनंत गुणवाली स्निग्ध परमाणुओंके साथ बंधको प्राप्त होती हैं यदि पूर्वोक्त रूक्षगुणवाली
परमाणुओंसे उत्तरोक्त स्निग्धगुणवाली परमाणुओंमें दो दो गुण अधिक अधिक स्निग्धताके हों तो ॥

() दो स्निग्धगुणवाली परमाणुओंका बन्ध चाररूक्षगुणवाली परमाणुओंके साथ होता है; तीन स्निग्धगुणवालीका पांच
रूक्षगुणवालीके साथ, चारस्निग्धगुणवालीका छह रूक्षगुणवालीके साथ, पांच स्निग्धगुणवालीका सात रूक्षगुणवालीके साथ,
छहस्निग्धगुणवालीका आठरूक्षगुणवालीके साथ बंध होता है ॥ इसी प्रकार सात, आठ, नौ, दश आदि संख्यातगुणवाली
स्निग्धपरमाणुयें असंख्यातगुणयुक्त स्निग्धपरमाणुयें, और अनंतगुणवाली स्निग्ध परमाणुयें क्रमसे नौ, दश, ग्यारह, बारह,
आदि संख्यातगुणवाली रूक्षपरमाणुओंके साथ असंख्यातगुणवाली रूक्षपरमाणुओंके साथ और अनन्तगुणवाली रूक्ष-
परमाणुओंके साथ बन्ध को प्राप्ति होती हैं यदि पूर्वोक्त स्निग्धगुणवाली परमाणुओंसे उत्तरोक्त रूक्षगुणवाली परमाणुओंमें
दो अधिक रूक्षताके हों तो ॥

द्वाभ्यां गुणाभ्यामधिको द्व्यधिकः । कः पुनरसौ ? चतुर्गुणः ॥ आदिशब्दः प्रकारार्थः । कः पुनरसौ प्रकारः ? द्व्यधिकता । तेन पंचगुणादीनां सम्प्रत्ययो न भवति । तेन द्व्यधिकादिगुणानां तुल्यजातीयानां मतुल्यजातीयानां च बन्ध उक्तो भवति । नेतरेषाम् ॥ तद्यथा-द्विगुणस्निग्धस्य परमाणोरेकगुणस्निग्धेन, द्विगुणस्निग्धेन, त्रिगुणस्निग्धेन वा नास्ति बन्धः ॥ चतुर्गुणस्निग्धेन पुनरस्तिबन्धः

---

वृत्त्यनुवादः—द्वाभ्याम्।गुणाभ्याम्।अधिकः।द्वि-अधिकः। =(एक परमाणु दूसरेसे) दो गुणकरि अधिक परमाणु सो द्व्यधिक (गुण) है

कः।पुनः*असौ। ? चतुर्गुणः। ॥ =फिर यह(=असौ) क्या है । चारगुणवाली है अर्थात् जघन्यगुणवाली परमाणुओं को छोड़कर एकपरमाणुसे दोगुण जिस परमाणुमें अधिक हों सो चतुर्गुण वाली है ।

आदि-शब्दः।प्रकार-अर्थः। =(इस सूत्रमें) आदि शब्द प्रकार अथवा जातिके लिये है अर्थात् द्व्यधिक प्रकार से बंध होता है भावार्थ दोगुण परमाणुसे जिसमें चारगुण है सो दो अधिकगुण वाला परमाणु है 'आदि'शब्दके निमित्त से तीनगुणवाली परमाणुसे पांचगुणवाली परमाणु दोगुण अधिक है चार गुणवालीसे छहगुणवाली दोगुण अधिक है पांचगुणवालीसे सातगुणवाली दोगुण अधिक है, छह गुणवालीसे आठ गुणवाली दोगुण अधिक है इत्यादि इसी रीतिसे 'आदि'शब्दमें पूर्वोक्त से उत्तरोक्त दोगुण अधिक अधिक वाली क्रमसे सर्व संख्यात-असंख्यात-अनन्तगुणवाली परमाणुयें गर्भित हैं और इन्ही प्रकारकी परमाणुओंके बंध होतेहैं

कः।पुनः*असौ।प्रकारः। ? द्वि-अधिकता। ॥ =(प्रश्न)बहुरि वह प्रकार क्या है ? (एकपरमाणुमें दूसरीसे)दो(गुण)की अधिकता है

तेन।पञ्चगुण-आदीनाम्।संप्रत्ययः।न*भवतिT =तिस(द्व्यधिक)से पांच गुणादिकोंका जानना अथवा ज्ञान नहीं होता है

तेन।द्वि-अधिक-आदि-गुणानां।तुल्य-जातीयनां।च* =तिस(द्व्यधिक)से दो अधिकादिगुणवाली सदृशोंका और(=च)

अतुल्य-जातीयनाम्।बन्धः।उक्तः।भवतिT । न*इतरेषाम्। =विसदृशोंका बन्ध कहागया(=उक्त)है(=भवति)अन्यपरमाणुके(बन्ध) नहीं है

तद्यथा*द्विगुण-स्निग्धस्य।परमाणोः।एकगुण-स्निग्धेन।द्विगुण-स्निग्धेन।वा त्रिगुणस्निग्धेन। =जैसे दोगुणवाली स्निग्धपरमाणुओंके एकगुण स्निग्ध(परमाणु)करि दोगुण स्निग्ध(परमाणु)करि वा तीनगुण स्निग्धकरि

न*अस्तिTबन्धः। । चतुर्गुण-स्निग्धेन।पुनः*अस्तिबंधः। =बन्ध नहीं है । बहुरि चारगुण स्निग्ध (परमाणु)करि बन्ध है ।

तस्यैव पुनर्द्विगुणस्निग्धस्य पंचगुणस्निग्धेन षट्सप्ताष्टसंख्येयासंख्येयानन्तगुणस्निग्धेन वा नास्ति । एवं त्रिगुणस्निग्धस्य पंचगुणस्निग्धेन बन्धोऽस्ति ॥ शेषैः पूर्वोत्तरैर्न भवति ॥ चतुर्गुणस्निग्धस्य षड्गुणस्निग्धेनास्ति बन्धः । शेषैः पूर्वोत्तरैर्नास्ति । एवं शेषेष्वपि योज्यः॥ तथा— द्विगुणरूक्षस्य एकद्वित्रिगुणरूक्षैर्नास्ति बन्धः। चतुर्गुणरूक्षेणात्वस्ति वन्धः ॥ तस्यैव

तस्य एव पुनः द्वि-गुण-स्निग्धस्य पंचगुणस्निग्धेन षट्-सप्त-अष्ट-सख्येय-असंख्येय-अनन्तगण-स्निग्धेन वा बन्धः न अस्ति । एवम् त्रिगुणस्निग्धस्य पंचगुण-स्निग्धेन बन्धः अस्ति । शेषैः पूर्व- उत्तरैः न भवति ॥

=तथा(=पुनः)तिसही दोगुण स्निग्ध(परमाणु)का पंचगुण स्निग्धकरि
=छह,सात,आठ (आदि ऐसे)संख्यात,असंख्यात वा अनन्तस्निग्ध(परमाणु) करि
=बन्ध नहीं है । ऐसे तीनगुणस्निग्ध(परमाणु)के पांचगुणवाला
=स्निग्धकरि बन्ध है।(पांचसे)प्रथम बचीहुई(संख्या एक-दो-तीन-चार स्निग्ध)निकरि
=(तीनस्निग्ध गुणवाली परमाणुका बन्ध) तथा अग्रिम
(संख्यातस्निग्धगुणवाली,असंख्यात स्निग्धगुणवाली अनंतस्निग्धगुणवाली)निकरि
=(तीनस्निग्धवाली परमाणुओंका बन्ध) नहीं होता है अर्थात् तीनगुणवाली स्निग्धपरमाणुका बन्ध एक-दो-तीन-चार स्निग्ध परमाणुओंके साथ जो पांचस्निग्ध गुणवाली परमाणुसे संख्यामें पूर्व है तथा छ-सात-आठ-नौ आदि संख्यात असंख्यात अनंत पर्यन्त स्निग्धगुणवाली परमाणुओंके साथ जो पांचस्निग्ध गुणवाली परमाणुओंसे उत्तर वा अगली हैं बन्ध नहीं होता है केवलपांचगुणवाली स्निग्ध परमाणुओंके साथही तीनस्निग्धगुणवाली परमाणु बन्धको प्राप्त होती है

चतुर्गुणस्निग्धस्य षड्-गुणस्निग्धेन अस्ति बन्धः ; शेषैः पूर्व- उत्तरैः न अस्ति । एवम् शेषेषु अपि योज्यः ; तथा द्विगुणरूक्षस्य एक-द्वि-त्रिगुणरूक्षैः न अस्ति बन्धः । चतुर्-गुणरूक्षेण तु अस्ति ...

=चारगुण स्निग्ध(परमाणु)का छहगुणस्निग्ध (परमाणुकरि) बन्ध है
=(छहगुणस्निग्धपरमाणुसे) बची हुई पहली(एकसे पांच तक स्निग्धपरमाणु,निकरि
=(तथा छहगुणस्निग्धपरमाणुसे) अगली (सात-आठ-नौ-दश आदिक संख्या स्निग्ध परमाणु असंख्यातगुण स्निग्धपरमाणु अनंत...
=(बंध)नहीं होता है । ...

द्विगुणरूक्षस्य पंचगुणरूक्षादिभिरुत्तरैर्नास्ति बन्धः ॥ एवं त्रिगुणरूक्षादीनामपि द्विगुणाधिकैर्बन्धो योज्यः ॥ एवं भिन्नजातीयेष्वपि योज्यः॥उक्तंच—

द्विगुण-रूक्षस्य पंचगुणरूक्षादिभिः उत्तरैः =दोगुणरूक्ष(परमाणु)का पांचगुणरूक्षादिकरि अगली निकरि

न अस्ति बन्धः; एवम् त्रिगुणरूक्ष-आदीनाम् अपि=बन्ध नहीं है। इस प्रकार तीनगुण(वाली)रूक्षादिकोंका भी(=अपि) (अर्थात् उस तीनगुण-चारगुण-पांचगुण-छहगुण आदि संख्यात, असंख्यात, और अनन्तगुणवाली रूक्षपरमाणुका यथासंख्य या अनुक्रमसे)

द्विगुण अधिकैः =दोगुण अधिककरि (अर्थात् पांचगुण रूक्षकरि, छहगुण रूक्षकरि, सातगुण रूक्षकरि, आठ आदिगुणरूक्षकरि ऐसे दोगुण अधिक संख्यातरूक्षगुणकरि, तथा दोगुणअधिक असंख्यातरूक्षगुणकरि, और दोगुण अधिक अनंतरूक्षगुणवाली परमाणुकरि)

बन्धः योज्यः। एवम् भिन्नजातीयेषु अपि =बन्ध योग्य है। इस प्रकार भिन्नजातीय(परमाणुओं)में भी(अर्थात् स्निग्धपरमाणुओंका रूक्षोंकरि और रूक्षपरमाणुओंका स्निग्धोंकरि भी बन्ध)

योज्यः ॥ =योग्य है (=योज्यः) भावार्थ द्विगुण स्निग्धकें एक दो तीन रूक्षगुण संयुक्त परमाणुओंकरि बन्ध नहीं है। चतुर्गुणही रूक्षकरि बंध है इसी प्रकार तीनगुणस्निग्ध परमाणुओंके पांचगुण रूक्षपरमाणुकरि बंध है। शेष पूर्वोत्तर गुणयुक्त परमाणुओंकरि बंध नहीं है। इस प्रकार संख्यात, असंख्यात, अनन्तगुणके धारक जे स्निग्ध रूक्षपरमाणु तिनकै सजातीयमें अथवा विजातीयमें दोगुण अधिक संयुक्त परमाणुकरिही बन्ध है अन्य प्रकार नहीं है। एक परमाणुके बन्धके लिये दूसरीमें दोगुण अधिक होना ही चाहिये ॥

उक्तम् च =कहा भी है कि

णिद्धस्स णिद्धेण दुराधिएण। लुक्खस्स लुक्खेण दुराधिएण॥ णिद्धस्स लुक्खेण उवेदि(हवेदि)बन्धो। जहण्णवज्जो विसमे समे वा ॥ गोम्मटसार तथा तत्त्वार्थराजवार्तिक, तत्त्वार्थश्लोकवार्तिक तथा श्रुतसागरी टीकामें 'दुराधिएण'के स्थानमें 'दुराहिएण' है ॥ गोम्मटसारमें 'उवेदि-हवेदि'=(उपैति)के स्थानमें 'हवेज्ज' भवेत् है और तत्त्वार्थश्लोकवार्तिकमें 'उपइ'=है ॥ श्लोकवार्तिक, गोम्मटसार, श्रुतसागरी टीकामें 'वज्जे' है सर्वार्थसिद्धिवृत्तिमें (दोनों आवृत्तियोंमें) राजवार्तिक मुद्रित तथा हस्तलिखितमें 'वज्जो' शब्द लाये हैं

यह आर्याछन्द अत्यन्त प्राचीन और महत्वका है क्योंकि हमारे यहां के लगभग सब संस्कृत भाष्योंमें जैसे सर्वार्थसिद्धिवृत्ति, तत्त्वार्थ राजवार्तिक

णिद्धस्स णिद्धेण दुराधिएण । लुक्खस्स लुक्खेण दुराधिएण॥ णिद्धस्स लुक्खेण हवेदि बन्धो । जहण्णवज्जो विसमे समे वा ॥ १ ॥

| | |
|---|---|
| णिद्धस्स णिद्धेण दुराधिएण (=स्निग्धस्य स्निग्धेन द्वि अधिकेन) | =स्निग्धका स्निग्धद्वारा दो अधिक(गुणों)करि |
| लुक्खस्स लुक्खेण दुराधिएण (=रूक्षस्य रूक्षेण द्वि-अधिकेन) | =रूक्षका रूक्षद्वारा दो अधिक(गुणों)करि(और) |
| णिद्धस्स लुक्खेण हवेदि बन्धो (=स्निग्धस्य रूक्षेण उपैति बन्धः) | =स्निग्धका रूक्षद्वारा(दो अधिकगुणोंकरि)बंध होता है |
| जहण्णवज्जे विषमे समे वा (जघन्यवर्ज्ये विषमे समे वा) | =जघन्य(गुणवाली परमाणु) के छोड़दियेजानेपर परमाणुमें समधारा(दो-चार-छह-आठ दश इत्यादि गुणों)में हो अथवा विषमधारा तीन-पांच-सात-नौ-ग्यारह इत्यादि गुणोंमें हों (बंध होजाता)है |

श्लोकवार्तिक, श्रुतसागरि टीका इत्यादिमें तथा गोम्मटसार (जीवकांड)में दिया हुआ है यहांतक कि श्वेताम्बर आम्नायके श्रीसिद्धसेनसूरि रचिता भाष्यानुसारिणी तत्त्वार्थवृत्ति"जो उमास्वामिकृत तत्त्वार्थसूत्रपर है जो श्वेताम्बर आम्नायमें महत्त्वका ग्रन्थहै जिसमें बाईसहजारसाढ़ेपांचसौ श्लोकहैं उसमें भी यह गाथा ऐसे पायाजाता है कि"णिद्धस्स णिद्धेण दुराधिएण । लुक्खस्स लुक्खेण दुराधिएण॥ णिद्धस्स लुक्खेण उवेति बन्धो जहण्णवज्जा विसमे समेवा" परन्तु उक्त सम्प्रदायके अनुकूल अर्थ यह है कि 'स्निग्धपरमाणुका स्निग्ध दोगुण अधिककरि (बन्ध होता है) । रूक्षपरमाणुका रूक्ष-परमाणु दोगुण अधिककरि (बन्ध होता है ॥ स्निग्ध का रूक्षकरि(अर्थात् असदृशोंका विजातीयोंका)बन्ध होता है (यहांपर दोगुण अधिककी आवश्य-कता नहीं है विजातीय परमाणुओंका समानगुण होनेपरभी बन्ध होजाता है) जघन्यगुणकी परमाणुको छोड कर सममें और विषममें (दोनों)में बंध होताहै ॥ अब प्रश्न यह है कि यह गाथा छंद सर्वार्थसिद्धिवृत्ति, तत्त्वार्थराजवार्तिक, गोम्मटसार तथा श्वेताम्बर आम्नायके ग्रंथोंमें कहासे आया॥

(उत्तर) यह गाथा किसी ऐसे प्राचीन ग्रन्थसे लीगई है जो तत्त्वार्थ सूत्रके सदृश दोनो श्वेताम्बर तथा दिगम्बर आम्नायोंमें माननीय था क्योंकि यथार्थमें दोनों आम्नायवालोंके यहा इसका पाठ लगभग एकसा है दिगम्बर आम्नायमें सबसे प्रथम जहांतक तत्त्वार्थ सूत्रसे हमको सबध है श्रीपूज्य-पाद स्वामीने इस छंदको लिया क्योंकि इनका जन्म संवत् ३०८ जेठ सुदी दशमीका पट्टावलियोंसे प्रतीत होताहै इस विक्रमशकसे शालिवाहन अथवा [illegible] चलानेवाले राजाके अभिप्राय है वह प्रतापी विक्रमादित्यके सवतसे १३५ वर्ष पीछे चला है । इसके पश्चात् श्रीमद्भट्टाकलंकदेवने तत्त्वार्थ राजवार्तिकमें इसका उल्लेख किया, इसकेभी पश्चात् श्रीमद्विद्यानन्दि स्वामीने इसको तत्त्वार्थश्लोकवार्तिकमें ग्रहण किया, फिर श्रीनेमिचन्द्र आचार्यने गोम्मटसारमें इसको स्थान दिया क्योंकि उनका समय इतिहास अन्वेषियोंने ग्यारहवीं शताब्दीके आरम्भमें अथवा उससे कुछ पूर्व सिद्ध कियाहै समन्तके पीछे जहांतक सस्कृत भाष्योंसे सबन्धहै इसको श्रीश्रुतसागरिसूरिने श्रुतसागरी टीकामें सवत १५५० में स्थान दिया । हमको श्रीसिद्धसेन गणिका समय ज्ञात नहीं है इससे कह नहीं सकते कि उन्होंने किस समयमें इसको अपनी भाष्यानुसारिणी तत्त्वार्थवृत्तिमें स्थान दिया ॥ कहीं कहीं पर इसका उवेदि हवेदि दुराधिएण दुराहिएण, हवेज्ज पाठ मिलता है सो आचार्योंको अपनी अपनी प्रकृतिअनुकूल जो शब्द अच्छा और उचित जान पड़ा उसका उल्लेख करके कुछ पाठमें फर फेर करदिया परन्तु छंदके अभिप्राय (और यों कहिये कि लगभग शब्दोंपरभी) कोई प्रभाव नहीं पड़ा परन्तु हमको सदेह नहीं है कि यह महत्वपूर्ण छंद किसी न किसी ऐसे ग्रन्थमें अवश्य विद्यमान है जिसको दोनों समाजवाले अपनाकर शब्दशः ग्रहण करतेहैं॥

(१) इस आर्याछंदका अर्थ श्वेताम्बर आम्नायमें [illegible] नहीं लियागया है जो यथार्थमें साधारण रीतिसे शब्दोंसे निकलताहै प्रथम दोपंक्तिकेसम्बन्धमें

अर्थात् एकस्निग्ध परमाणुका दूसरी दोगुण अधिक स्निग्धपरमाणुके साथ वन्ध होता है ॥ एक रूक्षपरमाणुका दूसरी दोगुण अधिक रूक्षपरमाणुके साथ वन्ध होता है। एकस्निग्धपरमाणुका दूसरी दो अधिक गुणवाली रूक्षपरमाणुके साथ भी वन्ध होता है। समधारा और विषमधारा दोनोंमें वन्ध होता है किन्तु जघन्यगुणवाले परमाणुओंका वन्ध नहीं होता है भावार्थ ऐसा है कि एकगुणवाले परमाणुका तीनगुणवाले परमाणुके साथ वन्ध नहीं होताहै, शेष स्निग्ध वा रूक्ष दोनों जातिके परमाणुओं का समधारा वा विषमधारामें दोगुण अधिक रहनेपर वन्ध होजाताहै॥ स्निग्ध रूक्ष दोनोंमें दो-चार-छह-आठ-दश-बारह-इत्यादि जहां दोगुण के ऊपर दो दो अंशोंकी वृद्धि वा अधिकता हो उसको समधारा कहते हैं और स्निग्ध रूक्ष दोनोंमें ही तीन-पांच-सात नौ-ग्यारह-तेरह इत्यादिक जहां तीन गुणोंके ऊपर दो दो अंशोंकी अधिकता हो वहां विषमधारा होती है। इन दोनों धाराओंमें जघन्यगुणको छोड़कर दोगुण अधिकका ही वन्ध होता है अन्यका नहीं ॥ सो इन दोनों सम,विषम धाराओंमें अनन्तर-द्विक(अत्यन्त-समीप-द्विक)का वंध होताहै अन्यका नहीं जैसे दोगुणवाले स्निग्ध वा दोगुणवाले रूक्षका चारगुणवाले स्निग्ध वा चारगुणवाले रूक्षकेसाथ तथा तीन गुणवाले स्निग्ध वा रूक्षका पांचगुणवाले स्निग्ध वा रूक्षके साथ वन्ध होताहै अन्य किसीके साथ नहीं ऐसे औरऔर अधिकगुणवाली परमाणुओंका वंधजानो

---

हमारे यहा भी यही बात है परन्तु पिछली दो पंक्तिके सम्बन्धमें भाष्यकारोंने तथा भाषाके टीकाकारोंने दो अधिक परमाणुओं द्वारा बन्धका उल्लेख किया है वह इसप्रकार हैकि(क)पूज्यपादस्वामी औरश्रुतसागरसूरिने कुछ भी संस्कृतमें अर्थ इस आर्याछंदका नहीं कियाहै(ख)राजवार्तिकके रचयिताने पूज्यपाद स्वामीके मतको विशेषरूपसे उदाहरणों द्वारा समर्थन करदिया है इस आर्या छन्दकी वृत्ति नहीं दी है ॥ पं० पन्नालाल दूनी,पं०जयचन्द्ररायजी पं० सदासुखजी और श्रीनेमिचन्द्राचार्यने 'सम'शब्दका अर्थ समगुणवाली अर्थात २,४,६,८,१०,१२,१४,आदिगुणवाली परमाणु ली हैं और 'विषम'से विषमगुणवाली अर्थात् ३,५,७,९,११,१३,१५,आदि गुणवाली परमाणु ग्रहण की हैं जैसाकि उनके यथाक्रम निम्नलिखित लेखोंसे प्रगट होता है।

"स्निग्धके स्निग्धकरि बंध होय है। तहां दोयगुण अधिककरि होय है। तथा रूक्षके रूक्षकरि बन्ध होय है। सोभी दोगुण अधिककरि होय है अर स्निग्धकै रूक्षकरि तथा रूक्षकै स्निग्धकरि ऐसें जघन्यगुण वर्जिकरि समगुण होऊ तथा विषमगुण होऊ। दोगुण अधिकही करि बन्ध है।अन्यकरि नाहीं है इस प्रकार स्निग्ध और रूक्ष इनके दोय दोय अंश प्रत्येकके बन्ध होनेमें कारण हैं। ताकरि पुद्गलपरमाणुनिके एक पिंडात्मक बंध पर्याय होते संते द्वि गुणक आदि अनन्तानन्त प्रदेश पर्यन्त स्कन्धनिकी उत्पत्ति होय है। ऐसा जानना। पं०(पन्नालालजी दूनीने इस गाथाका उपर्युक्तअर्थ किया है)॥

स्निग्धके स्निग्धकरि दोगुण अधिककरि बन्ध होय है। तथा रूक्षके रूक्षकरि दोयगुण अधिककरि बन्ध होय है। जघन्यगुणवर्जिकरि समगुण होऊ तथा विषमगुण होऊ दोय गुण अधिक होकरि बन्ध है अन्यकरि नाहीं है" पंडित जयचन्द्रकृता वचनिका मुद्रित पृष्ठ ४६५

'स्निग्ध परमाणुकै स्निग्धपरमाणु दोयगुण अधिककरि बन्ध होय है॥ अर रूक्षपरमाणुकै दोयगुणअधिक रूक्षपरमाणुकरि बन्ध होय है॥ अर स्निग्ध परमाणुकै दोयगुण अधिक रूक्षपरमाणुकरि बन्ध होय है॥ अर जघन्यगुण जो एकगुण तिस सहित परमाणुकरि बन्ध नहीं होय है॥ अर दोय, च्यार, छह, आठ इत्यादिक समगुणके धारकनिकैहू बन्ध है। अर तीन पांच,सात, नव, ग्यारा इत्यादिक विषमगुण धारकनिकैहू बन्ध होय है। परन्तु गुणके दोय अंशकी होन अधिकता होय तिनहीके बन्ध है अन्यके नहीं है भावार्थ स्निग्धस्निग्धके, अर रूक्षरूक्षकै अर स्निग्धरूक्षकै अर रूक्षस्निग्धकै दोय गुण अधिक सम विषम होने बन्ध होय है अन्य होन अधिकके बन्ध नहीं होय' पंडित सदासुखजीकृता अर्थप्रकाशिका पृ० २३७ और २३८ देखो॥

'एक स्निग्ध परमाणुका दूसरा दोगुण अधिक स्निग्ध परमाणुके साथ बन्ध होता है। एक रूक्ष परमाणुका दूसरा दोगुण अधिक रूक्षपरमाणुकेसाथ बन्ध होता है। एक स्निग्ध परमाणुका दूसरा दोगुण अधिक रूक्षपरमाणुके साथ भी बन्ध होता है। सम विषम दोनोंका बन्ध होता है, किन्तु जघन्य गुणवालेका बन्ध नहीं होता। भावार्थ एक गुणवालेका तीनगुणवाले परमाणुके साथ बन्ध नहीं होता। शेष स्निग्ध वा रूक्ष दोनों जातिके परमाणुओं का समधारा वा विषमधारामें दोगुण अधिक होनेपर बन्ध होता है (दो,चार,छह,आठ,दश इत्यादि जहांपर दोके ऊपर दो दो अंशोंकी अधिकता हो उसको समधारा कहते हैं। तीन, पांच, सात,नौ ग्यारह इत्यादि जहांपर तीनके ऊपर दो दो अंशोंकी वृद्धि हो उसको विषमधारा कहते हैं। इन दोनों धाराओंमें जघन्यगुणको छोड़कर दोगुण अधिकपर बन्ध होता है औरका नहीं॥" गोम्मटसार॥ उपर्युक्त टिप्पणीसे विदित है कि हमारे यहांके अधिकतम भाष्यकारों तथा भाषाके टीकाकारोंने समगुण (=दोकी संख्याके ऊपर दो दोकी अधिकता) अर्थात् परमाणुके अविभाग प्रतिच्छेदरूप अंश जो समधारामें हों ऐसा अर्थ 'सम' का लिया है और इसी प्रकार विषमका अर्थ परमाणुके अविभाग परिच्छेदरूप अंश जो विषमधारा(तीनकी संख्याके ऊपर दो दो की अधिकता) में हों ऐसा अर्थ विषमका ग्रहण किया है परन्तु हमारे यहांके तत्त्वार्थश्लोकवार्तिकके रचियता श्रीमद्विद्यानन्दिका यह मत नहीं है, उन्होंने 'सम का अर्थ "तुल्यजातीय'परमाणु लिया है और विषमका अर्थ 'विसदृश वा विजातीय परमाणु लिया है जैसाकि उनके निम्नलिखित वाक्यसे प्रगट है "विषमोऽतुल्यजातीय. समः सजातीयो न पुनः समानभाग इति व्याख्यानान्न समगुणयोर्बन्ध प्रसिद्धिः."

विषम असदृश जातीय परमाणु है और सम सजातीय परमाणुको कहते हैं यद्यपि नहीं है समानगुण वा समान अविभाग प्रतिच्छेदरूपअंश क्योंकि व्याख्यान से (अर्थात् जो कुछ हम पूर्व कह चुके हैं उससे) समान अविभाग परिच्छेद रूपअंशके धारक परमाणुओं में बंधकी प्रसिद्धि नहीं है।

श्वेताम्बर आम्नायके भाष्यकारोंने इस आर्या छंदके पिछले दो चरणों का अर्थ बहुत साधारण रूपसे यह किया है कि जघन्य गुण वाले परमाणु को छोड़कर स्निग्ध परमाणुका बंध रूक्ष परमाणुके साथ चाहे उनदोनों परमाणुओं में गुणों की संख्या बराबर हो चाहे न्यूनाधिक हो बन्ध होजाता है उनके अनुकूल दो गुण युक्त स्निग्ध परमाणु दो गुण सहित रूक्ष परमाणु के साथ बंधको प्राप्त होगी, इसी प्रकार दो गुणवाली स्निग्ध परमाणु तीन गुण, चार गुण, पांच गुण, छह गुण इत्यादि संख्यात,असंख्यात, अनंतगुणवाली रूक्षपरमाणुके साथ बन्धको प्राप्त होती है जैसाकि श्रीसिद्धसेनगणिरचित भाष्यानुसारिणी तत्त्वार्थवृत्तिके निम्नलिखित वाक्यसे जो पृ० ४७१ में है भाव टपकता है॥ "पाश्चात्यमर्द्धमेतेन च स्निग्धरूक्षत्वाद्बन्धोनजघन्यगुणाना मिति। सूत्रद्वय परिग्रहः स्निग्धरूक्षणयोश्चजघन्यगुण वर्जं परस्परेण विषमगुणयोस्समगुणयोश्चबन्धोभवतीति"

| | |
|---|---|
| च एतेन [पाश्चात्यम्] [अर्द्धम्] [स्निग्धरूक्षत्वात्] [बन्ध] | =और (=च) इस (आर्याछंदके) पिछले अर्द्ध भागद्वारा स्निग्धरूक्षपनेसे बन्ध होता है |
| न*जघन्यगुणानाम् इति*सूत्रद्वय | =(परन्तु) जघन्यगुणवाले (परमाणुओं)का बन्ध नहीं होता है (इन) दो सूत्रोंके |
| परिग्रह स्निग्धरूक्षणयो [जघन्यगुणवर्जं]। | =मानते हुये और(=च)जघन्यगुणवाली परमाणुको छोड़ते हुये स्निग्ध रूक्षका बन्ध (अन्य सब अवस्थाओंमें) (चाहे स्निग्ध रूक्षपरमाणुओंमें) |
| विषमगुणयो। च समगुणयो। | =समान संख्यामें गुण न हों और समानगुणगणनामें हों तो भी |
| परस्परेण*बन्धो भवति इति* | =(उनमें)परस्पर बन्ध होजाता है। (जैसे दोगुणवाली स्निग्धपरमाणुका दो गुणवाली रूक्षपरमाणुके साथ तीनगुणवाली रूक्षके साथ, चार गुणवाली रूक्षके साथ, पांच |

छह, सात, आठ, आदि संख्यातगुणवाली, असंख्यातगुणवाली, अनंतगुणवाली रूक्षपरमाणुके साथ बन्ध होजाता है इसी प्रकार दोगुणवाली रूक्षपरमाणुका दोगुणवाली स्निग्धपरमाणुके साथ, तीनगुण स्निग्धके साथ, चारगुण स्निग्धकेसाथ,पांच,छह,सात,आठ,नौ,दश आदिसंख्यात असंख्यात अनंतगुणवाली स्निग्धपरमाणुके साथ बन्ध होजाता है॥दोनोंआम्नायोंके अन्तर या भेदका सारांशपृष्ठ १३५की टिप्पणीमें भी दिया है॥

तु शब्दो विशेषणार्थः प्रतिषेधं व्यावर्तयति बन्धं च विशेषयति ॥

किमर्थमधिकगुणविषयो बन्धो व्याख्यातः न समगुणविषयः इत्यत आह—

तुशब्दः व्यावृत्ति-विशेषण-अर्थः प्रतिषेधं व्यावर्तयति=तुशब्द व्यावृत्ति और विशेषणकेलिये है(तुबंधके)निपधको निवारण वा दूर करताहै
बन्धम् च * विशेषयति =और(=च)बन्धको विशेषित करता है अर्थात् तुशब्द बन्धके निषेध करनेवाले पूर्व के दो सूत्र कि 'जघन्यगुणवालोंका बन्ध नहीं होता है' और 'गुणोंके समतामें सदृशोंका बन्ध नहीं होताहै' बस बन्धके निषेधको दूर करता है तथा बन्धकी विधिको कि द्वि-अधिक आदि गुणोंकरि बंध होता है जतलाताहै। भावार्थ ऐसा है प्रश्न होनेपर कि यदि जघन्यगुणवालोंका और गुणोंकी संख्यामें बराबरी होनेपर बन्धका निषेध है तो फिर किसका बन्ध है उसपर बन्धके दो पूर्व कथित निषेधक सूत्रोंकी व्यावृत्ति करते हुए और बन्धकी विधि करते हुए कहते है कि बन्ध तबही होसकता है जबकि एक परमाणुमें दूसरीसे दोगुण अधिक हैं जिसको विशेषरूपसे इस सत्रके अर्थमें कहा है
किम् अर्थम् अधिकगुणविषयः बन्धः व्याख्यातः=कौन अर्थ अधिकगुणमें बन्धवर्णित है
न * समगुणविषयः इति * =नकि तुल्य अथवा बराबर गुणमें(अर्थात् बन्ध अधिकगुणोंमें एक दूसरेसे होनेपर
अतः * आह =क्यों होता है समानगुणोंके होनेपर क्यों बन्ध नहीं होता हैइसलिये कहते हैं कि

() दिगम्बर आम्नायके चार सूत्र तथा उपर्युक्त आर्या छन्दका सारांश स्निग्धका स्निग्ध द्वारा दो अधिक (गुणों)करि, रूक्षका रूक्षद्वारा दोअधिक गुणोंकरि और स्निग्धका रूक्षद्वारा दो अधिक(गुणों)करि बन्ध होता है। जघन्य गुणवाली)के छोडदिये जानेपर (परमाणुय) समधारा(दो चार छह-आठ-दश आदिकगुणों)मे हो अथवा विषमधारा(तीन पांच सात-नौ ग्यारह इत्यादि गुणों,में हो बन्ध होजाता है ॥

() श्वेताम्बर आम्नायके चार सूत्र तथा उपर्युक्त आर्याछन्दका सारांश स्निग्धका स्निग्धद्वारा दो अधिक गुणों)करि, रूक्षका रूक्षद्वारा दो अधिक-गुणोंकरि बन्ध होता है ॥ जघन्यगुणवाली परमाणुओंको छोड़कर स्निग्ध का रूक्षद्वारा अथवा यों कहिये कि रूक्षका स्निग्धद्वारा(सब अवस्थाओंमें) चाहे स्निग्धरूक्षपरमाणुयें जो बध्यमानहे(अर्थात् जिनका बन्धहोनेवालाहै) हैंगणनामें समानगुणवाली हों वा असमान गुणवालीहोंबन्ध होजाताहै ॥

(१) व्यावृत्ति—'तुशब्दोविशेषणार्थ प्रतिषेध व्यावर्तयति बन्ध च विशेषयति" यह वाक्य दोनों आवृत्तियोंमें ऐसाहीछपाहै और हमने तीन हस्तलिखित प्रतियोंसे मिलाया उनमेंभी अक्षरशः ऐसाही है ॥ परन्तु 'प्रतिषेध व्यावर्तयति' से प्रगट है कि 'विशेषणार्थ 'वाक्यमें पहल"व्यावृति"शब्दका अध्याहार होनाचाहिये तब समस्त वाक्य ऐसा होगा कि'तुशब्दो व्यावृत्ति विशेषणार्थ प्रतिषेध व्यावर्तयति बन्धम् चविशेषयति' इसअवस्थामें व्यावृत्तिका अर्थ प्रतिषेध व्यावर्तयति(=निषधको दूर करता है) और'विशेषणार्थ ' वाक्यका अर्थ हुआ कि'च बन्धविशेषयति'। =और बन्धका विशेष अवस्थामेंविधान करता है)।सत्कृतके उपर्युक्त सर्व वाक्य पूज्यपाद स्वामीके ही है। ऐसा जान पडताहै कि अद्वितीय विद्वान होनेसे पूज्यपाद स्वामीने यह समझकर कि जब हम प्रतिषेध व्यावर्तयति'का उल्लेख करते हैं तब पाठकगण स्वयम्'व्यावृत्ति' शब्दका अध्याहार करलेंगे अथवा अपने चित्तमें इस शब्दको

भावान्तरोपादानं परिणामकत्वं क्लिन्नगुडवत् ॥ यथा क्लिन्नो गुडोऽधिकमधुररसः परीतानां रेण्वादीनां स्वगुणोत्पादनात् पारिणामिकः। तथाऽन्योऽप्यधिकगुणः अल्पीयस पारिणामिक इति कृत्वा द्विगुणादिस्निग्धरूक्षस्य चतुर्गुणादिस्निग्धरूक्षः परिणामको भवति। ततः पूर्वावस्थाप्रच्यवनपूर्वकं तार्तीयिकमवस्थान्तरं प्रादुर्भवतीत्येकत्वमुपपद्यते ॥ इतरथा हि शुक्लकृष्णतंतुवत् संयोगे सत्यप्यपरिणामकत्वात्सर्वं विविक्तरूपेणैवावतिष्ठेत ॥

३० (१)भाव अन्तर-उपादानं।।।परिणामकत्वं।।।क्लिन्नगुडवत्=अन्य अवस्था ग्रहणकरनेको परिणामकता अर्थात् पलटाउ गीले गुड़ के सदृश है
यथा*क्लिन्नः।गुडः।अधिकमधुररसः।परीतानाम्। =जैसा बहुत मीठे रसवाला गीला गुड़ गिरेहुये
रेणुआदीनाम्।स्वगुण-उत्पादनात्।पारिणामिकः;तथा=रेतआदिकके अपना (मधुररस) गुणके उपजावनेसे परिणामावनेवाला होता है तैसे
अन्य।अपि*अधिकगुणः।अल्पीयसः।पारिणामिकः=अन्य भी अधिकगुणवाला अल्पगुणवालेका अपनेरूपमें परिणमावनेवाला होता है
इति* कृत्वा + द्विगुण-आदि-स्निग्धरूक्षस्य।चतुर्गुण- =ऐसें करि (वा ऐसें करके) दो गुणआदिक स्निग्धरूक्षका चार गुण
आदि-स्निग्धरूक्षः(२) परिणामकः।भवति। =आदिक स्निग्ध-रूक्षपुद्गल अपने सारूपमें परिवर्तनकरनेवाला वा पलटनेवाला होताहै
ततः*पूर्व-अवस्था-प्रच्यवन-पूर्वकम्।।।तार्तीयिकम्।।। =तिस(परिणामकता)से पहिलीअवस्थाका अभाव वा त्यागपूर्वक तीसरी(प्रच्यवन=प्रच्यवन)
अवस्थान्तरम्।।।प्रादुर्भवति। इतिएकत्वम्।।।उपपद्यते।=अन्य अवस्था प्रगट होती है।ऐसे एकता वा एकपना अर्थात् एकस्वरूपपना उपजताहै
इतरथा*हि* =औरप्रकारसे तो अर्थात् यदि दो परमाणु वा स्कंधके बन्ध होनेपर एकता न हो तो
शुक्ल-कृष्ण-तंतुवत्संयोगे।सति।अपिअपरिणामकत्वात्=स्वेत काले तंतुके सदृश संयोग होनेपर भीएकरूपमें नीरक्षीरके सदृशपलटाउ नहोनेसे
सर्वम्।।।विविक्त-रूपेण।।।अवतिष्ठेत। =समस्त पृथक् पृथक् रूपकरि ही तिष्ठैं, टीखें ॥ (अवतिष्ठेत है नकि अवतिष्ठते)

(१)सर्वार्थसिद्धिवृत्तिकी दोनों आवृत्तियोंके पाठ शुद्धाशुद्धसूचीके अनुसार भावान्तरोपादान परिणामकत्व क्लिन्नगुडवत्। यथा क्लिन्नोगुडोऽधिक मधुररसः परीताना रेण्वादीना स्वगुणोत्पादनात् पारिणामिक ॥तथान्योऽप्यधिकगुण. ॥ अल्पीयस. पारिणामिक इति कृत्वा द्विगुणादि स्निग्धरूक्षस्य चतुर्गुणादिस्निग्धरूक्ष परिणामको भवति। तत पूर्वावस्था प्रच्यवनपूर्वक तार्तीयीकमवस्थान्तर प्रादुर्भवतीत्येकत्वमुपपद्यते॥इतरथा हि शुक्लकृष्णतंतुवत् सयोगे सत्यप्यपरिणामकत्वात्सर्वं विविक्तरूपेणैवावतिष्ठेत

तत्त्वार्थराजवार्तिकका। शुद्धपाठजोचारपांचप्रतियोंका मिलाकरलिखागयाहै भावान्तरोपादान परिणामकत्व क्लिन्नगुडवत् ॥२॥यथा क्लिन्नगुडोहि मधुररस पतितानां रेण्वादीना स्वगुणोपादानात्परिणामक तथा ऽन्योऽप्यधिकगुण ॥अल्पीयसः परिणामक इति कृत्वा द्विगुणादि स्निग्धरूक्षस्य चतुर्गुणादिस्निग्धरूक्षःपरिणामकोभवतीति,तत पूर्वावस्थाप्रच्यवपूर्वक तार्तीयकमवस्थान्तर प्रादुर्भवतीत्येकस्कन्धत्वमुपपद्यते इतरथा हि शुक्लकृष्णतंतुवत्संयोगे सत्यप्यपरिणामकत्वात् सर्वं विविक्तरूपेणैवावतिष्ठेत

(२)सर्वार्थसिद्धिकीसातप्रतियोंमें'परिणामक.'पाठहै एकमें 'पारिणामिक.' है हमने'परिणामक.' लिया है। पृष्ट १२६में यद्यपि परिणामक = पारिणामिक ॥

उक्तेन विधिना बंधे पुनः सति ज्ञानावरणादीनां कर्मणां त्रिंशत्सागरोपमकोटीकोट्यादिस्थितिरुपपन्ना भवतिउत्पादव्ययध्रौव्ययुक्तं सदिति द्रव्यलक्षणमुक्तं पुनरपरेण प्रकारेण द्रव्यलक्षणप्रतिपादनार्थमाह-

## ॥ गुणपर्यायवद्द्रव्यम् ॥ ३८ ॥

पुनः*उक्तेन॥विधिना॥बन्धे॥सति॥ =बहुरि कथित रीतिकरि बन्धहोनेपरअर्थात् अल्पअधिकके एकमेकरूप होतेहुए बन्ध होनेपर तीसरी अवस्थाक उपादान करनेपर

ज्ञानावरण-आदीनाम्॥कर्मणाम्॥त्रिंशत्- =ज्ञानावरणादिक कर्मोंकी तीस

सागरोपम-कोटी-कोट्यादि-स्थितिः॥उपपन्ना॥भवति =कोड़ाकोड़ी आदिक सागरप्रमाण स्थिति उत्पन्न होती है

उत्पाद-व्यय-ध्रौव्ययुक्तम्॥ सत्॥इति*द्रव्यलक्षणम्॥ =उत्पत्ति-नाश-स्थिरतास्वरूपसहित(=युक्त)सत् है ऐसा द्रव्यका लक्षण

उक्तम्॥पुनःअपरेण॥प्रकारेण॥द्रव्य-लक्षण-प्रतिपादन-अर्थआह=(सूत्र३०में)कहागयाहैअन्यप्रकारकरि द्रव्यका लक्षणजतलानेके लियेकहतेहैंकि

**सूत्रम्—(१)गुणपर्याय वद्द्रव्यम्(२)(३)॥ ३८ ॥ = गुणपर्यायवत्-द्रव्यम् अस्ति ॥ ३८ ॥**

सूत्रार्थः—गुण-पर्यायवत्*द्रव्यम्॥'अस्ति।' =गुण-पर्याय(स्वभाव-स्वरूप)वाला(=वत्)द्रव्य है,अथवा गुणवान् पर्यायवान् द्रव्यहै, गुण और पर्यायोंकरि युक्त(सहित)द्रव्य है अर्थात् गुण और पर्याय जिसके हैं

वा जिसमें हैं वही द्रव्य है। भावार्थ द्रव्यकी अनेक परिणति होनेपर भी जो द्रव्यसे भिन्न न हो द्रव्यके साथ नित्य रहै सो तो गुण है। और क्रमवर्ती होय पलटनरूप होय सो पर्याय है। द्रव्यके जितने गुण हैं वे द्रव्यसे कभी भिन्न नहीं होते हैं॥ समस्त गुणोंका समूह (=समुदाय)ही द्रव्य है। द्रव्यकी अनेक पर्यायें (अवस्थायें)पलटते हुए भी गुण कभी नहीं पलटते। द्रव्यके नित्य साथ वा अविनाभावी हैं। इसी कारण गुणोंको अन्वयी कहते हैं और पर्यायोंको व्यतिरेकी(क्योंकि पर्यायें क्रमवर्ती होती हैं)

(१) गुणपर्यायवत् द्रव्यम् = गुणवत्वे सति पर्यायवत्वद्रव्यत्वम् "(सभाष्य० पृष्ठ १५०,गुणवान् होते सन्ते जिसमें कोई न कोई पर्याय हो वह द्रव्यहै

(२)वत् = वाला,सहित युक्त,सपक्ष,संयुक्त=जैसे गुणवत् गुणवाला,गुणसहित,गुणयुक्त,गुणसपक्ष गुणसंयुक्त(३)३८वा सूत्रमें दोबारा द्रव्यका लक्षण क्यों कहा, जब २९वा सूत्रमें सत्द्रव्यलक्षणम् कहा है ? (उत्तर)पहिले सत् लक्षण कहा सो तो शुद्ध द्रव्यका लक्षण है।सो(सत्) एक है,सो सामान्य है, अभेदरूप है इसको महान् द्रव्यभी कहिये। जातैं सर्ववस्तु हैं सो सत्ताको उलंघि नहीं वर्तै है।सर्वद्रव्य सर्वपर्याय सत्ताके विशेषण हैं जिसको ज्ञानगोचर तथा वचनगोचर कहिये सो सर्व सत्तामया है। बहुरि द्रव्य अनेक हैं तिनका भिन्न व्यवहार करनेका यह गुणपर्याय सहितपना दूसरा लक्षण कहा, सो यह लक्षण न कहिये तौ द्रव्योंके गुणपर्याय न्यारे न्यारे है, त द्रव्य न ठहरे, तब सर्वथा सत्ही द्रव्य ठहरे॥चेतन अचेतन आदि द्रव्योंका लोप होय तब संसार मोक्ष आदि व्यवहारका भी लोप होय, तिससे दूजा लक्षण का कथन युक्त है॥

गुणाश्च पर्यायाश्च गुणपर्यायाः ते ऽस्य संतीति गुणपर्यायवद्द्रव्यम्॥ अत्र मतोरुत्पत्तावुक्त एव समाधिः। कथंचित् भेदोपपत्तेरिति। के गुणाः के पर्यायाः। अन्वयिनो गुणा व्यतिरेकिणः पर्यायाः। उभयैरुपेतं द्रव्यमिति। उक्तं च

वृत्त्यनुवादः—गुणाः॥ च पर्यायाः॥ च गुण-पर्यायाः॥ =रहुरि (=च) गुण हैं और (=च) पर्यायें हैं, 'गुणपर्यायाः' ऐसा वाक्य (द्वन्द्वसमासमें) है
ते॥ अस्य॥ सन्ति॥ इति गुणपर्यायवत् द्रव्यम्॥ =वे (गुण-पर्याय) जिसके हैं ऐसा 'गुण-पर्यायवत् द्रव्यम्' सूत्र हुआ।
अत्र (१) मतोः॥ उत्पत्तौ॥ उक्तः॥ एव समाधिः॥ =यहां मतुप् (मत्=वत्) प्रत्ययकी उत्पत्ति (विषय) में (पूर्व) कथित वा कहा हुआ ही समाधान है
कथंचित् भेद-उपपत्तेः॥ इति =कथंचित् भेदकी युक्ति वा साधन (=उपपत्तेः) में (मतुप् प्रत्ययबने) ऐसा है अर्थात् जिस वस्तुके (प्रकाशक शब्दके) साथ मतुप् (मत्=वत्) प्रत्यय लगाया जाता है तो कभी तो भेदपनासे एक वस्तुको दूसरी वस्तुमें भिन्न दिखाना होता है और कथंचित् अभेद विवक्षासे पृथक् न जनावनेके लियेभी (मतुप् प्रत्यय) लाते हैं। जैसे 'दण्डवान देवदत्त' यहांपर देवदत्त मनुष्य है सो अन्य वस्तु है और दण्ड अन्य वस्तु है, भेद विवक्षामें मतुप् (प्रत्यय) है। 'सारवान स्तम्भ' में स्तम्भसे सार पृथक् नहीं। स्तम्भ और सार (=लोहा) अथवा वह वस्तु जिसका स्तम्भ हो पृथक् पृथक् नहीं एकही है तोभी मतुप् प्रत्यय अभेदपनाके अर्थमें वा एकपनाके अर्थमें लाये हैं तैसे ही द्रव्य है सो अपने 'गुणपर्यायोंसे भिन्नभिन्न नहीं है'। "गुणपर्याय विना द्रव्य नहीं" पं० सदासुखजीकृत तत्त्वार्थसूत्र (लघु) टीका पृष्ठ २४॥
के॥ गुणाः॥ के॥ पर्यायाः॥ अन्वयिनः॥ गुणाः॥ =गुण क्या है? पर्यायें क्या हैं? अन्वयी अथवा नित्य साथ रहनेवाले गुण हैं अर्थात् जो द्रव्यसे किसी काल और किसी अवस्थामें पृथक् नहीं होते हैं वे गुण, सदैव (नित्य) जोड़रूप साथही रहते हैं। वे सर्वगुण कदापि नहीं पलटते हैं। उन गुणोंका समुदाय ही द्रव्य है वे द्रव्यमें एकमेकतन्मय हैं
व्यतिरेकिणः॥ पर्यायाः॥ =पलटनेवाली वा भिन्न भिन्न रूपमें होनेवाली पर्यायें हैं अर्थात् द्रव्यकी अवस्थायें समय समयपर क्रमवर्ती होय पलटती रहती हैं अथवा पर्यायें हैं वे द्रव्यके विकार (=क्रमपरिणाम) हैं
उभयैः॥ उपेतम्॥ द्रव्यम्॥ इति उक्तम्॥ च =दोनों (गुणों तथा पर्यायों) करि युक्त (=उपेतं) द्रव्य है कहाभी गया है कि

(१) 'वत्' जब विशेषण है तब त्रिलिंगी होता है 'वती' स्त्रीलिंगमें इसका रूप है। यह एक प्रत्यय है जो संज्ञाके पश्चात् सम्बन्ध अर्थमें अर्थात् 'वाला संयुक्त, सहित, युक्त, सम्पन्न इन अर्थों का द्योतक होता है जैसे विद्यावत् (=विद्यावाला, विद्यासंयुक्त, विद्यासहित, विद्यायुक्त, विद्यासम्पन्न)॥ यदि भूतकृदन्तमें जोड़ा जाय तो वर्तमान कृदन्त बनजाता है जैसे 'कृत' से कृतवत् (काम करचुकनेवाला)॥ दूसरे जो अव्यय होता है तब सदृश या समान अर्थमें आता है जैसे रत्नवत् (रत्नके सदृश वा समान) सुवर्णवत् सोनेके सदृश, सोना नहीं परन्तु सोने जैसा)। इसको यहां द्वितीय अर्थसे प्रयोजन नहीं है अब प्रश्न यह है कि मतुप् (=मत्) के स्थानमें 'वत्' कैसे होजाता है अर्थात् 'म्' का 'व्' में कैसे परिवर्तन होजाता है॥ अष्टाध्यायी ८-२-९ सूत्रसे यवादि बीस शब्दोंको छोड़कर यदि किसी शब्दके अन्तमें, उपान्त्य (वा उपधा) में, म् अ, आ, हो तो मतुप (मत्) के म् के स्थानमें व् हो॥ यहांपर 'मत्' के स्थानमें वत् होकर 'गुण पर्यायवत् द्रव्यम्' ऐसा सूत्र हुआ॥ इस अध्याय के पृष्ठ ८९, ९० की टिप्पणीमें हमने वत्को केवल सदृश अर्थमें माना है। पृष्ठ ८९ के अन्तिम शब्द 'अशुद्ध है' के स्थानमें 'श्रेष्ठ नहीं है' पढ़ना चाहिये, और पृष्ठ ९० के अन्तिम वाक्य 'शुद्ध है' के स्थानमें 'श्रेष्ठ है' पढ़ना चाहिये।

गुणइदि दव्वविहाणं दव्वविकारो हि पज्जवो भणिदो । तेहि अणूणं दव्वं अजुदपसिद्धं हवे णिच्चं इति एतदुक्तं भवति-द्रव्यं द्रव्यान्तराद्येन विशिष्यते स गुणः । तेन हि तद्द्रव्यं विधीयते । असति तस्मिन् द्रव्यसंकरप्रसंगः स्यात् ॥ तद्यथा-जीवः पुद्गलादिभ्यो ज्ञानादिभिर्गुणैर्विशिष्यते पुद्गलादयश्च रूपादिभिः । ततश्चाविशेषे संकरः स्यात् ॥

(१, गुणो इदि*दव्वविहाणं ।(गुणः इति*द्रव्यविधानम् ।, =गुण ऐसा द्रव्यका विधान है अर्थात् गुणका समुदाय सो द्रव्य है

दव्वविकारो हि पज्जवो भणिदो (द्रव्य-विकारः हि*पर्यायः भणितः) =द्रव्यके विकारही(=हि, वा क्रमपरिणामही पर्याय कहीजाती है अर्थात् द्रव्यका क्रमरूपसे एक अवस्थाको छोड़कर दूसरी अवस्थारूप होना सो पर्यायकहीजातीहै

(२ तेहिं अणूणं दव्वं (तेभ्यः अन्यूनम् द्रव्यम्) =तिन(गुण तथा पर्यायों)करि सहित द्रव्य है

अजुदपसिद्धं हवे णिच्चं (अयुतप्रसिद्धं भवेत् नित्यम्)=अयुत प्रसिद्ध अर्थात् संयोगरूप नहीं है तदात्मक स्वरूप है(और)नित्य है ॥ (द्रव्य अपने विशेष लक्षणको कदापि नहीं छोड़ती है सारांश गुणपर्यायोंकरि सहित द्रव्य है तदात्मक स्वरूप है कभी विशेष लक्षणको नहीं छोड़ती है)

इति*एतत् उक्तम् भवति द्रव्यम् =इस प्रकार यह कथन वा अर्थ होता है कि (एक)द्रव्य

द्रव्यान्तरात् येन विशिष्यते =अन्यद्रव्यसे जिसकरि विशेषित कीजातीहै अर्थात् विशेषरूप होकर भिन्न दीखतीहै

सः गुणः तेन हि*तद् द्रव्यम् विधीयते =वह गुण है । तिस(गुण)करिही वहद्रव्यविधान कीजाती है वा व्यवस्थित कीजाती है

असति तस्मिन् द्रव्य-संकर-प्रसंगः स्यात् =तिस(गुण)के न होनेपर(=असति द्रव्यके पलटने तथा 'एकता'का प्रसंग होजाय

तद्यथा-जीव-पुद्गलादिभ्यः ज्ञानादिभिः गुणैः =जैसे जीवद्रव्य पुद्गलादिक(द्रव्यों)से ज्ञानादिक गुणोंकरि

विशिष्यते पुद्गलादयः च*रूपादिभिः =न्यारा दीखताहै और पुद्गलादिकरूपादि (गुणों)करि(जीवसेन्यारे जानेजातेहैं

ततः*च*अविशेषे =और (ज्ञानादि और रूपादिक गुणोंके) विशेषनहोनेमें तौ(=ततः)(एक द्रव्य दूसरेमें

संकरः स्यात् =पलटजायअर्थात् जो जीवद्रव्य ज्ञानादिकगुणोंकरिऔरपुद्गलद्रव्यरूपादि गुणोंकरि

(१। प्राकृतमें 'गुणो' नकि'गुण'गुण ' प्रथमाविभक्ति एकवचन पुल्लिंग 'रामो' शब्दके सदृश है ॥ (प्राकृत सुबन्त कौमुदी पृष्ठ १७२)

(२) हि=निश्चये, वितर्के, सम्भावने, निश्चये च (प्राकृत व्याकरण, हृषिकेषकृत पृष्ठ १३३) यहां पर निश्चय करके ही अर्थमें हैं।

(३) तहि=तेभ्य, दकारान्त पुल्लिंग तद् शब्दका पञ्चमी विभक्ति बहुवचन है (प्राकृत सुबन्तकौमुदी पृष्ठ १८३)

ततः सामान्यापेक्षया अन्वयिनो ज्ञानादयो जीवस्य गुणाः। पुद्गलादीनां च रूपादयः॥ तेषां विकारा विशेषात्मना भिद्यमानाः पर्यायाः ॥ घटज्ञानं पटज्ञानं क्रोधो मानो गंधो वर्णस्तीव्रो मंद इत्येवमादयः । तेभ्योऽन्यत्वं कथंचिदापद्यमानः समुदायो द्रव्यव्यपदेशभाक् ॥ यदि हि सर्वथा समुदायोऽनर्थांतरभूत एव स्यात् सर्वाभावः स्यात् ॥

एक दूसरेसे भिन्न भिन्न न जाने जावें तो पुद्गलद्रव्य जीवद्रव्यमें पलटजाय वा एक होजाय और जीवद्रव्य पुद्गलद्रव्योंमें पलटजाय और ऐसे एक द्रव्यका दूसरेद्रव्यमें पलटाव होजावे, पूर्वोक्त विशेष गुणोंके अभाव होनेपर जीव पुद्गलमें पलटजावे और पुद्गलद्रव्य पुद्गलही रहै तो एकता होवै और पुद्गलद्रव्य जीवद्रव्यमें परिवर्तित होजावे और जीवद्रव्य जीवही रहे तो दोनों द्रव्योंमें एकता ठहरै ।

ततः*सामान्य-अपेक्षया।अन्वयिनः।ज्ञान- =तहां सामान्य अपेक्षासे नित्यसाथरहनेवाले या सदैवलाररहनेवाले(=अन्वयिनः)ज्ञान
आदयः।जीवस्य।गुणाः,।पुद्गल-आदीनाम्।च* =आदिक जीवके गुण हैं और पुद्गलादिकोंके(सामान्य अपेक्षाकरि अन्वयी)
रूप-आदयः।;तेषाम्।विकाराः। =रूपादिक(गुण)हैं,तिन(जीव पुद्गलों)के विकार अर्थात् अपने अपने स्वभावको न छोड़कर एक अवस्थासे दूसरी अवस्थामें परिवर्तन
विशेष-आत्मना।भिद्यमानाः।पर्यायाः। ।घटज्ञानम्।=विशेष स्वरूपकरिके भेदरूप हुए ते पर्याय हैं (जैसे)घड़ेका ज्ञान
पटज्ञानम्।।क्रोधः।मानः।गन्धः।वर्णः।तीव्रः। =कपड़ेका ज्ञान,क्रोध,मान,गंध,वर्ण,तीव्र
मंदः।इत्येवम्*आदयः। =मंद इत्येवम् आदि(जीव और पुद्गलोंकी पर्यायें)हैं अर्थात् घड़ेका ज्ञान कपड़ेका ज्ञान, क्रोध(रिस), अहंकार इत्यादि जीवके पर्याय हैं और गंध-रूप-तीव्र-मंद इत्यादिक पुद्गलके पर्याय हैं
तेभ्यः।अन्यत्वम्।।कथंचित्*आपद्यमानः। =तिन(गुण पर्यायों)से कथंचित् अन्यपनाको प्राप्त होता हुआ
समुदायः।द्रव्य व्यपदेश-भाक्। =समुदाय द्रव्यनामका प्राप्तकरनेवाला(=भाक्)है अर्थात् गुण और पर्यायें द्रव्यसे अभेदरूप हैं द्रव्यसे भिन्न नहीं हैं (अर्थप्रकाशिका पृष्ठ ३४५)गुण-पर्यायोंमें और समुदायमें कथंचित् भेद माननेसे कथंचित् अभेद माननेसे द्रव्यनामकी सिद्धि होतीहै(संस्कृतसर्वार्थसिद्धि २६२)
यदि*हि*सर्वथा*समुदायः। अनर्थान्तरभूतः। =यदि सर्वप्रकारसेही(=हि)समुदाय(उनगुणपर्यायोंसे)अभेदरूप(अनर्थान्तरभूत)
एव*स्यात्।सर्व-अभावः।स्यात्। =ही हो तो सर्वका अभाव होजाय अर्थात् यदि समुदायमें और गुणपर्याय (समुदायी)में अनन्यपना सर्वप्रकार से हो तो समस्तकी अविद्यमानता ठहरै वा किसीका भी अस्तित्व न ठहरै

तद्यथा-परस्परविलक्षणानां समुदाये सति एकानर्थान्तरभावात् समुदायस्यसर्वाभावःपरस्परतोऽर्थान्तरभूतत्वात् ॥ यदिदं रूपं तस्मादर्थान्तरभूता रसादयः । ततः समुदायोऽनर्थान्तरभूतः॥यश्च रसादिभ्योऽर्थान्तरभूताद्रूपादनर्थान्तरभूतः समुदायः स कथं रसादिभ्योऽर्थान्तरभूतो न भवेत् । ततश्च रूपमात्रं

| | |
|---|---|
| तद्यथा*परस्पर-विलक्षणानाम् | =जैसे(=तद्यथा)(किसीद्रव्य के) परस्पर भिन्न भिन्न लक्षणवाले (गुणपर्याय)निका |
| समुदाये।सति।समुदायस्य।एकानर्थान्तर- | =समुदाय होनेपर (=सति)(उस)समुदायके(गुण-पर्यायोंसे)अनर्थान्तर- |
| भावात् | =भाव (मानने)सेअथवा अभेदपना मानने से (अर्थात् उस समुदायको उसके भिन्न भिन्न गुणपर्यायोंसे कदाचित् भिन्न पदार्थ न माननेसे) |
| सर्व-अभावः | =सर्वका अभाव होता है अथवा किसी भी पदार्थका अस्तित्व नहीं ठहरता है क्योंकि |
| परस्परतः*अर्थान्तरभूतत्वात्।यत्।इदम् | =(वे गुण-पर्याय)आपस में भिन्नभिन्न रूप हैं(दृष्टान्त देतेहैं)जो(पुद्गल का)यह |
| रूपम्।तस्मात्।अर्थान्तरभूताः।रस-आदयः | =रूप(गुण)है तिस (रूपगुण)से(उसी पुद्गलद्रव्य के)रसादिक भिन्न भिन्न गुण हैं |
| ततः* समुदाय.।अर्थान्तरभूतः।यः।च* | =तिस (रूपगुण) से समुदाय अभेदरूप है और जो(=यः अर्थात् वह समुदाय ) |
| रसादिभ्य.।अर्थान्तरभूतात्।रूपात् | =रसादिक से भेदरूप होने से वा भिन्न होने से, रूपसे |
| अनर्थान्तरभूतः।समुदायः।सः।कथ*रसादिभ्यः | =समुदाय अभेदरूपहुआ सो (समुदाय) कैसे रसादिकसे |
| अर्थान्तरभूतः।न*भवेत्।ततः*च*रूपमात्रम् | =पृथक् नहोयअर्थात् समुदाय रसादिकसे भिन्नहोई होय औरतिस(हेतु)से(=ततः)रूपमात्र |

(२) गुणके विकारको पर्याय कहते हैं

- व्यंजन पर्याय अर्थात् प्रदेशवत्व गुणका विकार
  - स्वभाव व्यंजन पर्याय अर्थात् विना अन्य निमित्तके जो व्यजन-पर्याय हो जैसे जीवकी सिद्धपर्याय
  - विभाव व्यंजन पर्याय अर्थात् दूसरे निमित्तसे जो व्यजन पर्याय हो जैसे जीवकी मनुष्य तिर्यंच, नारक, देव पर्याय
- अर्थ पर्याय अर्थात् प्रदेशवत्व गुणके अतिरिक्त अन्य सब गुणोंके विकार
  - स्वभाव अर्थपर्याय अर्थात् विना दूसरे निमित्तके जो अर्थ पर्याय हो जैसे जीवका केवल ज्ञान
  - विभाव अर्थपर्याय अर्थात् पर निमित्त से जो अर्थ-पर्याय हो जैसे जीवके राग, द्वेष, क्रोध, मानादिक

जीव पुद्गल द्रव्योंके अर्थपर्याय व्यजनपर्याय होती हैं, धर्म अधर्म आकाश काल द्रव्योंके अगुरु लघुगुणमें षड्गुणी हानि वृद्धिरूप अर्थ पर्यायही होतीहै

समुदायः प्रसक्तः॥ नचैकं रूपंसमुदायो भवितुमर्हति। ततःसमुदायाभावः। समुदायाभावश्च तदनर्थान्तर-भूतानां समुदायिनामप्यभाव इति सर्वाभावः। एवंरसादिष्वपि योज्यम्॥ तस्मात्समुदायमिच्छताकथंचिद्

समुदायः१।प्रसक्तः१।न*च* — अर्थात् रसादिक से समुदाय भिन्नहोनेके कारणसे =समुदाय प्राप्तहुआ ॥ और न

एकम्१।रूपम्१।समुदायः१।भवितुम्२।अर्हति। =एक रूप(मात्र) समुदाय हो सकता है, वा होनेके योग्य है अर्थात् समुदायतौ बहुतोंको कहतेहै और रूपगुण एकही हुवा इसलिये केवल रूपको समुदाय नहींकहसकते

ततः*समुदाय-अभावः१।समुदाय-अभावात्५।च* =तिस कारणसे समुदायका अभाव हुआ और (=च)समुदायकी अविद्यमानतासे

तद्-अनर्थान्तरभूतानाम्६।समुदायिनाम्६।अपि* =उस(समुदाय)के अभेदरूप समुदायियोंका भी (अर्थात् वह जिस में समुदाय रहैउनकाभी)

अभावः१।इति*सर्व-अभावः१। =अभाव हुआ इस प्रकार समस्त का अभाव हुआ (कुछभी न रहा)

एवम*रसादिषु७।अपि*योज्यम्१॥ =इस प्रकार(द्रव्य के गुण )रसादिकमें भी लगाना चाहिये भावार्थ जैसे यह रस गुण है तिस(रस) से भिन्न भिन्न रूप-गंध-स्पर्श आदिक हैं और रस गुण को समुदाय से अभेदरूप माना है। इस लिये समुदाय रूप-गंध-स्पर्श आदिकमें न्यारा न्यारा (भेदरूप) हुआ, तब एकरस(मात्र गुण) समुदाय ठहरा सो समुदाय नहीं हो सक्ता क्यों कि समुदाय तो बहुतोंका होता है। रसतो एकही है। उसको समुदाय क्यों कहना चाहिये इसप्रकार समुदायका अभाव आया और समुदाय (अपने) समुदायियों से भिन्न नहीं हो सक्ते हैं। तिन समुदायियोंका भी अभाव हुआ इस प्रकार समुदाय समुदायी दोनों के अभाव होने से समस्तका अभाव हुआ॥

तस्मात्५।समुदायम्२।(१)इच्छता३।(२)कथंचित्* =तिससे समुदायकी इच्छा करनेवालेकरि (गुण-पर्यायोंके समुदायरूपद्रव्यको) कथंचित्

(१) इच्छत् यह शब्द हलन्त पुल्लिङ्ग है इसकी तृतीया विभक्ति त् में आ लगाने से बनती है॥ जैसे गच्छत्"की गच्छता, तैसे 'इच्छत्'की इच्छता'॥

(२) "जैसे मृत्तिका नाम द्रव्य है। तिसके घटादिक पर्याय हैं॥ सो मृत्तिकाकै अर घटादिककै कथचित् संज्ञा का नामकरि भेद है। बाकूं मृत्तिका कहिये॥ बाकूं घट कहिये। अर संख्या करि भेद है मृत्तिका का पिंड एक था ताके घट पांच बणिगये तातैं संख्या करि कभी भेद है। बहुरि मृत्तिका का लक्षण तो पिंडादिक रूप अन्य है। अर घटका लक्षण कंबु ग्रीवा आकारादिपणा भिन्न हैं बहुरि मृत्तिकाका प्रयोजन तो लेपन हस्त धोवनादिक अन्य है और घट का जल धारणादि प्रयाजन अन्य है। ऐसे द्रव्यकै और पर्यायोंकै संज्ञा, संख्या, लक्षण प्रयोजनादि करि कथचित् भेद होते भी वस्तुपणा करि भेद नहीं है वहीं एक मत्ति का है" ॥ देखो अर्थप्रकाशिका ॥

ऽर्थान्तरभाव एषितव्यः ॥उक्तानां द्रव्याणां लक्षणनिर्देशात्तद्विषयएव द्रव्याध्यवसाये प्रसक्ते अनुक्तद्रव्यसंसूचनार्थमिदमाह—

## ॥ कालश्च ॥ ३९ ॥

किम् ? द्रव्यमिति वाक्यशेषः ॥ कुतः? । तल्लक्षणोपेतत्वात् ॥ द्विविधं लक्षणमुक्तम् । "उत्पादव्ययध्रौव्ययुक्तं सत्" "गुणपर्यायवद्द्रव्यमिति"च॥तदुभयं लक्षणं कालस्य विद्यते । तद्यथा—ध्रौव्यं तावत्कालस्य स्वप्रत्ययं स्वभावव्यवस्थानात् ॥

---

अर्थान्तर— =( संज्ञा-संख्या-लक्षण-प्रयोजनादिककी अपेक्षा )न्यारा(=अर्थान्तर)
भावः। एषितव्यः। उक्तानाम्। द्रव्याणाम्। लक्षण-=पदार्थ (=भाव) मानना योग्य है । कथित द्रव्योंके लक्षण
निर्देशात्। तद्-विषयः। एव*द्रव्य अध्यवसाये। =वर्णन करनेसे पहिले कहेहुये (=तद् विषय ही (पांच)द्रव्योंके निश्चयका
प्रसक्ते। अनुक्त-द्रव्य-संसूचन-अर्थम्। इदम्। आह। =प्रसंग होनेपर अकथित वा अगणित द्रव्यके सूचनाके लिये (अग्रिमसूत्रमें) कहतेहैं कि

(१)सूत्रम्— कालश्च ॥३९॥=कालः च (द्रव्यम्) अस्ति ॥३९॥

सूत्रार्थः—कालः। च*द्रव्यम्। अस्ति। =काल भी द्रव्य है
वृत्त्यनुवादः—किम्। द्रव्यम्। इति*वाक्य-शेषः। =क्या (कहा)। 'द्रव्यम्' ऐसा(शब्दइस सूत्रमें)वाक्यशेष है अर्थात् वह वाक्य जिस विना सूत्र अपूर्ण वा अधूरा रहता है वह (वाक्य इस सूत्रमें) मिला लैना चाहिये ॥
कुतः*। तत्(=तद्)लक्षण-उपेतत्वात्। ॥ =(वाक्य शेष) क्योंकर है क्योंकि उस (द्रव्य)के लक्षण (कालविषैं) प्राप्त है ॥
द्विविधम्। लक्षणम्। उक्तम्। उत्पाद-व्यय- =दो प्रकार (द्रव्यका) लक्षण कहागया, उत्पत्ति-नाश-
ध्रौव्य-युक्तं। सत्। गुण-पर्यायवत्*द्रव्यम्। इतिच=स्थिरता युक्त सत् है । और(=च) गुणवान्-पर्यायवान् द्रव्य है ॥
तद् उभयं। लक्षणं कालस्य। विद्यते। तद्यथा*ध्रौव्यं। =(ऊपर सूत्रोंमें कहे हुये)सो दोनों लक्षण कालके विद्यमान हैं जैसे स्थिर रहना ।
तावत्कालस्य। स्व-प्रत्ययम्। स्वभाव-व्यवस्थानात्। =तो(तावत्*)कालके स्वभावकरि व्यवस्थित होने (केनिमित्त)से स्वकारणकृत है अर्थात्

---

(१)हमारी आम्नायमें इस सूत्रका पाठ और अर्थ एक है। श्वेताम्बर आम्नायके 'सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्र' में और 'भाष्यानुसारिणीतत्त्वार्थ' वृत्तिमें "कालश्चेत्येके" सूत्र है। कालः च इति एके =काल भी (=च, (द्रव्य) है ऐसा केइक के मत में है अर्थात् केई आचार्य कहतेहैं कि काल भी द्रव्य है। इस सूत्रके पाठसे जो श्वेताम्बरआम्नायमें है और उनके यहांके बियालीसवा, तेतालीसवा और चवालीसवां सूत्रोंसे जो 'सभाष्यतत्त्वा

व्ययोदयौ परप्रत्ययौ । अगुरुलघुगुणवृद्धिहान्यपेक्षया स्वप्रत्ययौ च ॥ तथा गुणा अपि कालस्य साधारणासाधारणरूपाः सन्ति ॥ तत्रासाधारणो वर्तनाहेतुत्वं, साधारणाश्चाचेतनत्वामूर्तत्वसूक्ष्मत्वागुरुलघुत्वादयः ॥[1] पर्यायाश्च व्ययोत्पादलक्षणा योज्याः॥तस्माद्द्विप्रकारलक्षणोपेतत्वादाकाशादिवत्कालस्य द्रव्यत्वं सिद्धम् ॥ तस्यास्तित्वलिङ्गं धर्मादिवद्व्याख्यातं,वर्तनालक्षणः काल इति,

लोकाकाशके एक एक प्रदेशमें एक एक कालाणु जो अमूर्त-अचेतन-निष्क्रिय, स्पर्श-रस-गंध वर्ण गुण रहित और जो मिलनेकी शक्ति रहित(=अकाय)है रत्नकी राशिके सदृश स्वभावसे ही स्थिरता लियेहुये तिष्ठीहुई है ॥

| | |
|---|---|
| व्यय-उदयौ।परप्रत्ययौ। । | =व्यय उत्पाद (पर द्रव्यके परणमनिकी अपेक्षा) पर(निमित्त) कृत हैं । |
| अगुरुलघुगुणवृद्धिहानिअपेक्षया।।च*स्वप्रत्ययौ। । | =और (=च)अगुरुलघुगुणकी वृद्धि हानिकी अपेक्षाकरि स्व कारणकृत है ॥ |
| तथा*गुणाः।अपि * कालस्य।साधारण- | =और गुण भी काल के साधारण |
| असाधारणरूपाः।सन्ति। ॥तत्र*असाधारणः। | =और साधारण रूप हैं तहां कालका) असाधारण (गुण) |
| वर्तना- | =वर्तना =पदार्थोंके पर्यायोंके पूराकरनेमें वा द्रव्योंके परणतिमें बाह्य सहकारिता) |
| हेतुत्वम्।',साधारणाः।च*अचेतनत्व-अमूर्तत्व- | =हेतुपना और (=च साधारण (गुण)अचेतनपना, अमूर्तपना, |
| सूक्ष्मत्व-अगुरुलघुत्व आदयः।(१.पर्यायाः।च * व्यय- | =सूक्ष्मपना, अगुरुलघुपना, आदिकहैं बहुरि पर्यायें व्यय, |
| उत्पाद-लक्षणाः।योज्याः। | =उत्पाद लक्षणरूप जोड़ीली जाय अर्थात् उत्पादरूप और व्ययरूप पर्यायें होती हैंही ॥ |
| तस्मात्।द्वि-प्रकार- | =तिससे दो प्रकारके (उत्पाद-व्ययध्रौव्ययुक्तं सत् और गुण पर्यायवत् द्रव्यम् ऐसे) |
| लक्षण उपेतत्वात्।।।आकाश-आदिवत्*कालस्य। | =लक्षण युक्त पनासे आकाशादिकके सदृश कालके |
| द्रव्यत्वं।।'सिद्धं।।;तस्य।अस्तित्व-लिङ्गं।।।धर्मादि-वत् | =द्रव्यता सिद्ध है। तिस (काल)की विद्यमानता का चिन्ह धर्मादिक द्रव्योंके समान |
| व्याख्यातम्।।।वर्तना-लक्षणः।कालः।इति *, | =वर्णन किया गया था कि वर्तना लक्षणवाला काल है । |

र्थाधिगम सूत्रमें तथा 'भाष्यानुसारिणी तत्त्वार्थ टीका"में दिये हैं ( येतीन सूत्र हमारे यहा नहीं हैं ) जिन सूत्रोंका कथन हम इस अध्यायके अन्तमें विशेषरूपसे करेंगे उनसे प्रगट है कि उनके यहां'काल' को द्रव्य नहीं माना है देखो इस अध्यायके पृष्ठ १५६, १६० ॥

(१) द्रव्य गुण,पर्याय तीन कहेगये और नय द्रव्यार्थिक पर्यायार्थिक दो हैं,गुणार्थिकनय तीसरा क्यों नहीं कहागया ? (उत्तर)"जो पर्याय दोप्रकारहैं एक सहवर्ती दूसरी क्रमवर्ती तहां सहवर्तीतो गुण है,सो सहवर्ती पर्यायमें गुण जाणलेणे तातैंगुणार्थिकनयभिन्ननहीं॥गुणपर्यायवान् ही द्रव्यका निर्दोषलक्षण है।

किमर्थमयं कालः पृथगुच्यते? । यत्रैव धर्मादय उक्तास्तत्रैवायमपि वक्तव्यः । अजीवकाया धर्माधर्माकाशकालपुद्गला इति॥ नैवं शंक्यम् । तत्रोपदेशे सति कायत्वमस्य स्यात् । नेष्यते च मुख्योपचारप्रदेशप्रचयकल्पनाभावात् ॥ धर्मादीनां तावन्मुख्यप्रदेशप्रचय उक्तः असंख्येयाः प्रदेशा इत्येवमादिना ॥ अणोरप्येकप्रदेशस्य पूर्वोत्तरप्रज्ञापननयापेक्षयोपचारकल्पनयाप्रदेशप्रचय उक्तः ।

---

| | |
|---|---|
| किम् ।। अर्थम् ।। अयम् । काल । पृथक् * उच्यते ? | = प्रश्न) किसलिये यह काल न्यारा स्थानमें) कहागया है । |
| यत्र * एव * धर्म-आदयः । उक्ताः । तत्र * एव * | = जहां ही धर्मादिक (द्रव्य) कहेगये थे तहां ही |
| अयम् । अपि * वक्तव्यः ; अजीवकायाः । धर्म- | = यह (काल) भी कहाजाना योग्य था । 'अजीवकाया-धर्म- |
| अधर्म आकाश-काल-पुद्गलाः । इति * एवम् * | = अधर्म-आकाश-काल-पुद्गलाः' इस प्रकार (इसअध्यायका प्रथम सूत्र) होता तो (उत्तर) ऐसे |
| न * शंक्यम् ।।; तत्र * उपदेशे । सति । | = संशय वा वितर्क नहीं होनी चाहिये, तहां (इस अध्यायके प्रथम सूत्रमें) उपदेश होनेपर |
| कायत्वम् ।। अस्य । स्यात् । | = कायपना अर्थात् बहुत प्रदेशों का मिलनरूप शक्तिपना) इस (काल) के होजाता |
| च * मुख्य-उपचार-प्रदेश- | = और मुख्यपना तथा उपचारसे प्रदेशोंकी |
| प्रचय कल्पना अभावात् । न * इष्यते । | = समूह कल्पनाके अभावसे (कालके कायपना) नहीं देखा गया वा जाना गयाहै ॥ |
| धर्मादीनाम् । तावत् * मुख्य-प्रदेश-प्रचयः । | = धर्मादिक (द्रव्यों) के तो मुख्य प्रदेशोंका प्रचय |
| असंख्येयाः । प्रदेशाः । इति एवम् * आदिना । उक्तः । ॥ | = असंख्येयाः प्रदेशाः इत्येव आदि (देखो इस अध्यायके सूत्र ८,९,१०) सूत्रोंकरि कहागया |
| अणोः । अपि * एक-प्रदेशस्य । पूर्व-उत्तर-प्रज्ञापन- | = अणु भी (=अपि) एक प्रदेशवालाहै (देखो सूत्र ११) पूर्व उत्तर भाव जतावनेवाली = प्रज्ञापन |
| नय-अपेक्षया ।। उपचार कल्पनया ।। | = नयके अपेक्षासे उपचार वा कल्पनाकरि अर्थात् पूर्व भाव यह कि पृथक् पृथक् अणु हैं उत्तर भाव यह कि तौभी उनमें भविष्यत् कालमें मिलन शक्ति है इन दोनों भावोंकी प्रकाशक वा जतावने वाली नयकी अपेक्षा करि, उपचार वा कल्पना से |
| प्रदेश-प्रचयः । उक्तः । | = प्रदेश समूहवाली कहीजाती है भावार्थ परमाणु (संघात से) स्कन्धरूप होजाती है । जिससे प्रदेशप्रचय कही गई है । |

कालस्य पुनर्द्वेधाऽपि प्रदेशप्रचयकल्पना नास्तीत्यकायत्वम् ॥ अपि च तत्र पाठे निष्क्रियाणि चेत्यत्र धर्मादीनामाकाशान्तानां निष्क्रियत्वे प्रतिपादिते इतरेषां जीवपुद्गलादीनां सक्रियत्वप्राप्तिवत्कालस्यापि सक्रियत्वं स्यात् ॥ अथाकाशात्प्राक्काल उद्दिश्येत । तन्न । आ आकाशादेकद्रव्याणीति,

कालस्य पुनः द्वेधा अपि प्रदेश-प्रचय-कल्पना न अस्ति इति अकायत्वम्; अपि च तत्र =बहुरि कालके दोनों प्रकार (मुख्यपनासे तथा उपचारपनासे भी प्रदेश समूहकी कल्पना नहीं है। इस प्रकार (काल द्रव्य के) अकायपना है। बहुरि तहां भी (इस अध्यायके प्रथम सूत्रमें भी अजीवकाया धर्माधर्माकाशकालपुद्गलाःऐसे)

पाठे निष्क्रियाणि च इति अत्र =पठनमें भी (काल कें कायपना ठहरनेके उपरान्त) " निष्क्रियाणि च " यहां इसी अध्याय के (इस सातवां सूत्र में)

धर्मादीनाम् आकाश- =धर्मादिक (द्रव्यों से आकाश

अन्तानाम् निष्क्रियत्वे प्रतिपादिते =पर्यन्तनिकें (अर्थात् धर्म-अधर्म-आकाश-के)हलनचलनक्रियासेरहितपनाकेकथनकरनेमें

इतरेषाम् जीवपुद्गलादीनाम् सक्रियत्व-प्राप्तिवत् =अन्यशेष जीव पुद्गल (द्रव्य)निके क्रिया सहित पनाकी प्राप्तिके समान

कालस्य अपि सक्रियत्वम् स्यात् =कालकेंभी सक्रियपना होजाता(परन्तुकालनिष्क्रिय है ही) ॥

(१) अथ आकाशात् प्राक् =यदि (अजीवकाया धर्माधर्माकाशपुद्गलाः सूत्र के)आकाश(शब्द)के पहिले

कालः (२) उद्दिश्येत =काल उपदेश कियागया होता तो अर्थात् इस का प्रथम सूत्र अजीवकाया धर्माधर्माकाशपुद्गलाःके स्थानमें-अजीवकाया धर्माधर्मकालाकाशपुद्गलाः ऐसाकहते तो?

तत् न आ आकाशात् =(उत्तर)सोनहीं (क्योंकि छठा सूत्रकिइसअध्यायकेप्रथमसूत्रके)आकाश(शब्द,पर्यंत(=आ)

एकद्रव्याणि इति =एक एक द्रव्य है अर्थात्-धर्म-अधर्म-आकाश एक एक द्रव्यहैं ऐसे

(१) अथ शब्दके सात अर्थोंसे अधिकहोने पर भी यहां 'यदि' के अर्थ में है (देखो वैद्य संस्कृतागम कोश पृष्ठ १२) (२) किसी किसी हस्तलिखित प्रतिमें 'उद्दिश्यते' पाठ है हमारी समझ में 'उद्दिश्येत' शब्द श्रेष्ठ है क्योंकि 'दिश्' तुदादि छठवां गणके धातुमें 'उद्' अव्यय जो क्रिया के साथ आनेपर उपसर्ग कहलाता है जोड़ने से 'उद्दिश्' बनता है इस में कर्मणि प्रधान का य चिन्ह जोड़करि 'उद्दिश्य' बना इसमें 'ते' अन्य पुरुष एक वचन आत्मने पदी वर्तमान कालका चिन्ह लगाने से 'उद्दिश्यते' उपदेश किया गया है यह हुआ, ईत प्रथम पुरुष (अन्य पुरुष) एक वचन आत्मने पदी, विधिलिङ् क्रियाका 'उद्दिश्य' शब्दमें लगाने से उद्दिश्य+ईत=उद्दिश्येत बना उद्दिश्येत=उपदेश किया गया होता इसी अर्थ में यहापर है अर्थात् यदि काल प्रथम सूत्रके प्रथमं और आकाश के मध्यमें उपदेश किया गया होता तो एकद्रव्यत्व कालके होता,परन्तु कालके असंख्याते अणु हैं ॥

# एकद्रव्यत्वमस्य स्यात् । तस्मात्पृथगिह कालोद्देशः क्रियते॥ अनेकद्रव्यत्वेसति किमस्य प्रमाणं? । लोकाकाशस्य यावन्तः प्रदेशाः

| | |
|---|---|
| एकद्रव्यत्वम् (१ अस्य स्यात् | =(यदिअधर्म और आकाश केमध्य में काल होता तो)एक द्रव्यपना इस(काल)के भी होजाता |
| तस्यात् पृथक् इह काल-उद्देशः क्रियते | =तिस (कारण) से न्यारा इस स्थानमें (=इह)कालका कथन कियागया है ॥ |
| अनेकद्रव्यत्वे सति किम् अस्य प्रमाणम् | =अनेक द्रव्यपना होनेमें (=सति)इस (काल) का क्या प्रमाण है ? अर्थात् काल को अनेक द्रव्य कहा है सो इसका क्या प्रमाण है ॥ |
| लोक-आकाशस्य यावन्तः प्रदेशाः | =लोकाकाश के जितने प्रदेश हैं । |

(१) पृथक् ही यदि पूर्वोक्तकारणोंसे प्रथम सूत्रसे कहनाथा तो इतने अन्तरसे क्यों कहा? इस अध्यायका तीसरा सूत्रऐसा रचतेकि "कालोजीवाश्च वा जीवाः कालश्च इन दोनों विधिमें एक 'च'कम भी होजाता है क्योंकि जीवाश्च तीसराऔर कालश्च उनतालीसवा सूत्रोंमें दो चकारहैं यदि तीसरा सूत्र 'जीवाश्च' ही रचना था तो कालोऽपि इसको इस 'जीवाश्च' तीसरे सूत्रको वार्तिक मान लेते अथवा'जीवाश्च'सूत्रके पश्चात् 'कालोऽपि'ऐसा भिन्न सूत्र करते तो चार सूत्रों में 'द्रव्यव्यपदेशप्रकरण" भी समाप्त होजाता क्योंकि प्रथम सूत्रमें चारद्रव्य कहे दूसरे सूत्रमें धर्म अधर्म आकाश पुद्गलकीसंज्ञा स्थापित की तीसरे में जीवों का भी द्रव्य नाम दिया ॥ चौथेमें वा 'जीवाश्च' ही सूत्रमें मिलाकर काल कहदेना योग्य था कि द्रव्य नामा विषय चार वा तीन सूत्रोंमें समाप्ति होजाता॥इन बातोंके उपरान्त चौथे, छठवें, और सातवें(अर्थात् नित्यावस्थितान्यरूपाणि ४॥ आआकाशादेक द्रव्याणि ॥ ६॥ निष्क्रियाणि च ॥७॥) सूत्रोंके अर्थ करनेमें कि काल द्रव्य सहित नित्य हैं अवस्थित हैं अरूपी हैं धर्म अधर्म आकाश ये तीन एक एक द्रव्य हैं और जीव पुद्गल काल अनेक द्रव्य हैं। धर्म अधर्म आकाश निष्क्रिय हैं काल भी निष्क्रिय है खैंचातानी न करनी पड़ती और सुगमतासे (काल को जीव के समीप द्रव्य कहते तो ) इन सूत्रों के अर्थ हो जाते ॥ सातवा सूत्र "निष्क्रियाणि च" का अर्थ मेरी समझ में चकारको समुच्चय अर्थमें लेनेसे यह अर्थ हो सका है कि धर्म अधर्म आकाश निष्क्रिय हैं चकार से काल भी (=च) (निष्क्रिय है )॥ कुछ वाक्य ज्यों के त्यों देतेहैं जो३,४,६,७ २२,वें सूत्रोंके अर्थ करनेमें प० जयचन्द्ररायजी ने 'सर्वार्थसिद्धि वचनिका में, प० सदासुखजीने 'अर्थप्रकाशिका' में तथा 'तत्त्वार्थसूत्र लघुटीका' में "काल" को द्रव्य ३९ वा सूत्र के अनुकूल मानकर अर्थ किया है(क)"जीव हैं ते भी द्रव्यहैं ऐसे ए आगेकहैंगे जो काल द्रव्यको ताकरि सहित छहद्रव्यहैं। धर्म अधर्म-आकाश, जीव, पुद्गल काल इन छहहुनि के द्रव्य नाम कहिये है ॥ जीवाश्च ॥३॥ के अर्थमें ये वाक्य हैं पृ० ४०८ (मुद्रित) (ख) तातैं अवस्थित कहे धर्मादिक छह द्रव्य हैं ॥ पृष्ठ ४११ ( नित्यावस्थितान्यरूपाणि इस सूत्र के अर्थ में ) यह वाक्य है (ग) "बहुरि आगे कहियेगा काल द्रव्य सो भी क्रिया रहित है" यह वाक्य "निष्क्रियाणि च"के अर्थमें पृष्ट ४१६ परवचनिकामेंहै(घ)"आगे कहैंगे जो काल ए पाचों अजीव द्रव्यहैं"॥"अर यहां कह्याजीव द्रव्यकालकरि सहित ए छह द्रव्य जानने" ये वाक्य जीवाश्च सूत्रके अर्थमें कहे हैं अर्थ प्रकाशिका पृ० २८७(ङ)"ए धर्मादिक द्रव्यहैं ते अपनी छहकी सख्या कूनाहींछोडेहैं पाच नहीं होय सात नहीं होय तातैं अवस्थित हैं"॥"अर काल के एक प्रदेशपणा है सो अपने प्रदेशनिकी संख्याको नहीं छोडे है तातैं अवस्थित हैं" ये वाक्य 'नित्यावस्थितान्यरूपाणि' इस चौथे, सूत्र के अर्थ में आये हैं ( देखो अर्थ प्रकाशिका पृ-२८८) (च) "धर्म अधर्म आकाश इन तीन द्रव्यनि को एक एक कहने तैं ही जीव, पुद्गल काल इन तीन द्रव्यनि कै अनेक पना आया 'काल द्रव्य असख्यातहै"। ये वाक्य छठवा सूत्र के अर्थमें है, देखो

तावन्तः कालाणवो निष्क्रिया एकैकाकाशप्रदेशे एकैकवृत्त्या लोकं व्याप्य व्यवस्थिताः ॥ उक्तं च—
लोगागासपदेसे एक्केक्के जे

तावन्तः[1] काल-अणवः[1] निष्क्रियाः[1] एकैक-आकाश- =तितनेकालकेअणु हलनचलनरूपक्रियारहित एकएक (लोक) आकाशके
प्रदेशे[7] एकैक वृत्त्या[3] लोकं[2] व्याप्य - व्यवस्थिताः[1] उक्तम्[1] च* =प्रदेशमें एकएक स्थितिकरि लोकको व्याप्त करि तिष्ठेहैं। कहाभीजयाहैकि
लोगागास-पदेसे[7] एक्केक्के[7] जे[1] (=लोकाकाश-प्रदेशे[7] एकैकस्मिन्[7] ये[1])=लोकाकाशके प्रदेश एक एक में जो

(अर्थप्रकाशिका पृ २८६ )(छ) "धर्म अधर्म आकाश तथा आगें कहेंगे काल द्रव्य ए च्यारों ही निष्क्रिय हैं' यह ७वा सूत्रके अर्थमें है पृ-२९०(ज) "वर्त्तना परिमाण क्रिया परत्व अपरत्व ए काल द्रव्यकृत उपकारहें" ॥ "सब द्रव्यनिके वर्तावनेवाला कालद्रव्यहै, यह वर्तनाहैसो कालद्रव्यका अस्तित्व जनावैहै" ॥ (अर्थप्रकाशिका पृ० ३०८) ॥ "द्रव्यनिका पर्याय वर्ते है ताका वर्तावने हारा काल द्रव्य है" ॥ "कालाणु द्रव्य है" ये सर्व ही वाक्य २२ वां सूत्र वर्तना इत्यादि के अर्थ में कहे हैं ॥ (यदि जीवाद्य के समीप काल द्रव्य कहते तो यह खेंचा तानी अर्थ में क्यों करने होती ॥ क्यों कि जब तक, आचार्य काल द्रव्य को न उपदेशें तबतक टीका कारोंको उसको काल द्रव्य के नाम से पुकारने का क्या अधिकार है )(झ) "जीव, धर्म, अधर्म आकाश काल ये पांच द्रव्य, नित्य कहिये अविनाशी हैं" चौथे सूत्र का अर्थ किया है। "छह द्रव्यमें पुद्गल द्रव्यरूपी है" ॥ यह 'रुपिणः पुद्गला' के अर्थ में है (द्रव्य तो पांच ही अब तक कहे छठवा ये कहा से लाये। 'तिस वर्त्तनाको वाह्यनिमित्त काल द्रव्य है' ॥ 'समस्त काल द्रव्य का उपकार है' में दो वाक्य वर्तना परिणाम इत्यादि बाईसवा सूत्र के अर्थ में है ॥ तत्त्वार्थसूत्र लघु टीका सदासुखकृत पृष्ठ २१, २२,। अब पुन वोही प्रश्नहै कि इन सर्वकठिनाइयों और उलझनों को सहन करते हुए उमास्वामी ने इस सूत्र को क्यों इतने अन्तर से पठन किया, इस अनुवादक की अल्प बुद्धि के अनुसार यह विशेष कारण जान पड़ता है कि आचार्यों में परस्पर इस बात पर मत भेद था कि कितने ही काल को द्रव्य मानते थे और कितनेही इसको द्रव्य नहीं मानते थे इसी लिये तत्त्वार्थ सूत्रके कर्ताने द्रव्यव्यपदेश प्रकरण को छोड़ कर अर्थात् जीवाद्य के समीप इस सूत्र को न कह करि २२ वा सूत्र में कालका उपकार और द्रव्यों के सदृश बताया, पश्चात् २९वा सूत्रमें द्रव्य का लक्षण सत् कहा और 'गुणपर्यायवत् द्रव्यम् (वा गुणपर्यायवद्द्रव्यम्)" अड़तीसवां सूत्रमें विशेष रूपसे द्रव्य का लक्षण कहा जब द्रव्यके सर्व प्रकारके लक्षण स्थापित करलिये तत्पश्चात् "कालश्च", यह सूत्र कहा और साधारण असाधारण द्रव्य के सर्व लक्षण कालमें घटित कियेकि अपना मत कि काल भी द्रव्य है, भले प्रकार से पुष्ट होजावे ॥ कालमें, द्रव्य लक्षणोंके सम्बन्धमें देखो सर्वार्थ सिद्धि संस्कृत वृत्ति पृष्ठ ३०७ पंक्ति ११-१२ और पृष्ठ ३०८ पंक्ति १-६ तक इनका अनुवाद पूर्व में करदिया है। (ञ) इस प्रश्न के पूर्वोक्त उत्तर को पुष्ट करने के लिये एक प्रमाण और देते हैं ॥ वह यह है कि श्वेताम्बर आम्नाय के सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्र' में और 'भाष्यानुसारिणी तत्त्वार्थ टीका' में इस सूत्र को "कालश्चेत्येके" ऐसे दिया है, (=अर्थात् काल च इति एके)। भाष्यम् एकेत्वाचार्य्या व्याचक्षते कालोऽपि द्रव्यमिति =कोई एक आचार्य ऐसा कहते हैं कि काल भी द्रव्य है ॥ इन कारणों से ज्ञातहै कि आचार्यों में काल के सम्बन्धमें मत भेद था कि कालको द्रव्य माने वा न माने (१) कहीं २ लोयापास ऐसा पाठ है अर्थ दोनोंका एक ही है। (२) कहीं २ पर इक्केक ऐसा पाठ है ॥

ट्ठिया हु एक्केक्के ॥ रयणाणं रासीविव ते कालाणू असंखदव्वाणि ॥ १॥ रूपादिगुणविरहादमूर्त्ताः ॥ वर्तनालक्षणस्यमुख्यस्यकालस्यप्रमाणमुक्तम्।परिणामादिगम्यस्यव्यहारकालस्यकिंप्रमाणमित्यतइदमुच्यते-

(१)ट्ठिया (२ हु*(३)एक्केक्के (स्थिताः हि*एकैके) =एक एक (कालाणु) निश्चय करकें(=हु=हि)स्थित

रयणाणं रासी ४ विव*(रत्नानां राशिः इव*) = रत्नोंकी राशिके समान हैं

(५) ते काल-अणू असंख-दव्वाणि
ते काल-अणवः असंख्य-द्रव्याणि } = वे कालके अणु असंख्यात द्रव्य हैं अर्थात् एकएक लोकाकाशके प्रदेशमें जो एकएक कालके अणु रत्नोंकी राशिके समान निश्चयकरके स्थित हैं,वे असंख्यात् द्रव्य हैं ॥

भावार्थ एक एकके क्रमसे लोकाकाशके जितने प्रदेश हैं उतनेही प्रदेशोंमें निश्चय कालके असंख्य अणु रत्नोंकी राशिके समान भरेहुए हैं । रत्नोंके ढेरका उदाहरण देनेका अभिप्राय यह है कि जिनका ढेर एकत्र होनेपर भी उसमें प्रत्येक रत्न भिन्नभिन्न है उसी प्रकारसे कालके अणु पृथक् पृथक् एकके पश्चात् एकक्रमसे भरे हुये हैं। इसीलिये जितने लोकाकाशके प्रदेश हैं उतनेही कालद्रव्य गणनामें हैं ॥

रूप-आदि-गुण-विरहात् अमूर्ताः । = रूपादि गुणोंसे रहित (कालाणवः) अमूर्तीक हैं

वर्तना-लक्षणस्य मुख्यस्य कालस्य प्रमाणम् = (प्रश्न)वर्तना लक्षणवाले मुख्य कालका प्रमाण

उक्तम् ;परिणाम-आदि-गम्यस्य व्यवहार- = कहागया । परिणाम-क्रिया-परत्व-अपरत्वकरि ज्ञात होनेवाले (ऐसे) व्यवहार

कालस्य किम् प्रमाणम् इति*अतः*इदं उच्यते = कालका क्या प्रमाण(वानिश्चयकरण)है इसलिये यह (अग्रिम सूत्र) कहाजाता है कि

(१) ट्ठिया-स्थिता. प्राकृतमें विसर्ग नहीं हैं और भिन्न वर्गीय वर्णोका (अक्षरोंका) संयोग नहीं होता भिन्न वर्गके पंचम अक्षरका कहीं २ संयोग होता है । इसलिये ट्ठिया, ट्ठिया ऐसे पाठ हैं क्यों कि ट, ठ भिन्न वर्गके अक्षर नहीं हैं (२) हु (संस्कृत ) हि=ही निश्चय करके । (३) एक्केक्के यह शब्द दो स्थानोंमें आया है ऊपर जिस प्रकार यह गाथा लिखी है उसमें इसको सर्व नाम मानाहै इसलिये'सर्व'शब्दके सदृश एकैकस्मिन् पुल्लिंग सप्तमी विभक्ति एक वचन पहिले शब्द 'एक्केक्के' की संस्कृत छाया लिखी है और द्वितीय एक्केक्के की "सर्व" शब्दके सदृश सर्वनाम संज्ञा मानकर 'एकैके' पुल्लिंग, प्रथमा विभक्ति, बहु वचनमें संस्कृत छाया दी है॥जहां'एक्कक्का'पाठ है वहां सर्वनाम नहीं मानाहै वहां प्रथमा है'एकैका 'संस्कृतछाया है

रासी-(३)यह शब्द प्राकृत शब्द 'रासि' का पुल्लिंग एकवचन प्रथमाविभक्ति है, जैसे प्राकृत'हरि'से हरीसंस्कृत छाया राशि है (४)विव विध, मिव, इव,तीन प्रकारके पाठ हैं मिव-पिव विव,व्वव,विअ इवार्थे वा२ १८२हेमचन्द्र आचार्यकृत प्राकृतव्याकरण ।येछहप्रत्यय इव अर्थमेंविकल्पसे अर्थात् किसी के स्थानमेंकोई आते हैं इव न तो हेमचन्द्र आचार्यकृत प्राकृत व्याकरणमें मिला न शौरसेन्य अव्यय प्रकरणमें मिला।किन्तु'द्रव्यसंग्रह'की २४वींगाथामें "काया इव बहुदेशा" इस वाक्य में आया है इससे जाना जाता है कि प्राकृत में 'इव' भी कहीं२ काममें लातेहैं(५)"ते 'कालाणू'असंख दव्वाणि"पाच प्रतियों में ऐसा पाठ है पं० मनोहरलाल जी और पं० खूबचन्द्र जी द्वारा संपादित गोम्मटसार में "असंख दव्वाणि के स्थानमें" 'मुणेयव्वा' है जिस की संस्कृत छाया 'मन्तव्या ' है ध्यान रखना चाहिये पूज्यपादस्वामी, नेमिचन्द्र आचार्यसे पहिले हुए हैं जिनने गोम्मटसार, द्रव्यसंग्रह इत्यादि रचे है॥

# ॥ सोऽनन्तसमयः ॥४०॥

साम्प्रतिकस्यैकसमयिकत्वेऽपि अतीता अनागताश्च समयाअनन्ता इति कृत्वा अनन्तसमय इत्युच्यते अथवा मुख्यस्यैव कालस्य प्रमाणावधारणार्थमिदमुच्यते ॥ अनन्तपर्याय वर्त्तना हेतुत्वादेकोऽपि

(१)सूत्रम्-(२)सो ऽनन्त समयः॥४०॥ =स(२)कालः अनन्तसमयः अस्ति॥४०॥

| | |
|---|---|
| सूत्रार्थः-सः॥कालः॥अनन्तसमयः॥अस्तिT | =वह काल अनन्त समयवाला है। अथवा वह काल अनन्त समयरूप है ॥ अर्थात् वर्तमान काल तो एक समय मात्र है किन्तु अतीत (भूत) और अनागत (भविष्यत्) काल के समय अनन्त हैं ॥ |
| वृत्त्यनुवादः—साम्प्रतिकस्य॥एकसमयिकत्वे॥। | =वर्तमान (काल)का एक समय होने पर |
| अपि*अतीताः॥अनागताः॥च*समयाः॥अनन्ताः॥ | =भी भूत और भविष्यत् समय अनन्ते हैं। |
| इति*कृत्वा + अनन्तसमयः॥इति*उच्यतेT॥ | =ऐसा करके अनन्त समय (=अनन्त समयवाला)ऐसा (सूत्र) कहा गया है ॥ |
| अथवा*मुखस्य॥एव*कालस्य॥(३)प्रमाण | =अथवा मुख्य ही कालका परिमाण (मर्यादा-इयत्ता) |
| अवधारण-अर्थम्॥इदम्॥उच्यतेT॥ | =निश्चय करनेके लिये यह (सूत्र) कहागया है (कि मुख्य कालका परिमाण-सीमा मर्यादा-इयत्ता-अनन्त समय हैं) |
| अनन्त-पर्यायवर्तना-हेतुत्वात्॥एकः॥अपि* | =अनन्त पर्याय के वर्तन (पदार्थों के परणति में बाह्य सहकारिता) के निमित्तपनासे एक भी |

(१) श्वेताम्बर और दिगम्बर दोनों आम्नायोंमें इस सूत्रका पाठ और अर्थ एकसा है ॥

(२) 'तद्' का पुल्लिङ्ग एक वचन प्रथमा विभक्ति'स' है और इसके पश्चात् क्योंकि स्वर'अ' अनन्त शब्दका सूत्रमें लाये हैं इससे विसर्ग रहा और उसका उकार होकर अ+उ मिलकर"सो' रूप होगया, पुन ओ और प के पश्चात् 'अ 'प अथवा ओ'में गर्भित होजाताहै। और अ के स्थानमें ऽ ऐसा चिन्ह विकल्प से कर देतहैं, वह चिन्ह सूत्रमें देखो विद्यमान है (अध्याय प्रथम पृष्ठ १०) ॥ जब'स 'के पश्चात् कालशब्द जो व्यजनसे आरम्भ होता है लाप तब (अष्टाध्यायी सूत्र ६ १-१३२) से विभक्ति प्रत्यय 'स'अर्थात् विसर्ग जाता रहा और ऊपर 'स काल ' ऐसा लिखागया है ॥ (अध्याय १ पृष्ठ ४२)

(३) "प्रमाणहेतु मर्यादाशास्त्रेयत्ताप्रमातृषु"॥अमरकोश नानार्थवर्ग २३, श्लोक ५४ का प्रथमार्ध है ॥ प्रमाणका अर्थ (क) हेतु कारण(ख)मर्यादा सीमा (ग) शास्त्र षड्दर्शन, (घ) इयत्ता, प्रमाण, मान, परिच्छेद (=विशेषरूप से इयत्ताकरण) (ङ) प्रमाता, ज्ञाता, यहा पर मुख्य कालका परिमाण माप के अर्थ में है कि मुख्य काल कितना है ॥

कालाणुरनन्त इत्युपचर्यते । समयः पुनः परमनिरुद्धः कालांशस्तत्प्रचयविशेष आवलिकादिरवगन्तव्यः ॥ आह गुणपर्यायवद्द्रव्यमित्युक्तं तत्र के गुणा ? इत्यत्रोच्यते-

## ॥ द्रव्याश्रया निर्गुणा गुणाः ॥४१॥

द्रव्यमाश्रयो येषां ते द्रव्याश्रयाः । निष्क्रान्ता गुणेभ्यो निर्गुणाः ।

| | |
|---|---|
| काल-अणुः।अनन्तः।इति*उपचर्यते । | =कालाणु अनन्त है ऐसा मानाजाता है अर्थात् अनन्त पर्यायोंके वर्तनाका कारण एक कालका अणु है तिस हेतुसे मुख्यकालकें अनन्त समयपना वर्तता है ॥ |
| समयः।पुनः*परम-निरुद्धः।काल-अंशः। | =वहुरि समय अत्यन्त सूक्ष्म (=परमनिरुद्ध ) कालका अंश है |
| तत्प्रचयविशेषः।आवलिक-आदि-अवगन्तव्यः। ॥ | =उस (समयके) समूह विशेष सो आवलिक आदिक जानने चाहिये । |
| आह।गुण-पर्याय-वत्*द्रव्यम्।।।इति*उक्तम्।।।तत्र* | =(शिष्य) पूछता है कि "गुणपर्यायवद्द्रव्यम्" ऐसा (सूत्र)कहा गया तहां |
| के।गुणाः।इति*अत्र*उच्यते | =गुण क्या हैं ऐसे (जतावनेके लिये) यहां (उत्तरसूत्रमें) कहा जाता है कि |

### (१)सूत्रम्—द्रव्याश्रया निर्गुणा गुणाः ॥ ४१ ॥

| | |
|---|---|
| सूत्रार्थः—द्रव्य-आश्रयाः। | =जिनके रहनेके स्थान द्रव्य हैं अर्थात् जो विना द्रव्यके आश्रयके स्वतंत्र नहीं रह सकते हों द्रव्यसें तन्मय हों ॥ |
| निर्गुणाः। | =और स्वयं अन्य गुणोंसे रहित हों अर्थात् उन गुणोंमें अन्य गुण न हों |
| गुणाः। | =वे गुण हैं संक्षेपतः भावार्थ ऐसा है कि जो द्रव्यसूं तन्मय हों और उन गुणोंमें अन्य गुण न हों जैसे-जीवके ज्ञान-दर्शन-चेतनत्व इत्यादिकगुणहैं और पुद्गलमें अचेतनत्व रूप, रस, गन्ध,वर्ण, इत्यादिक गुण हैं |
| वृत्त्यनुवादः-द्रव्यम्।।।आश्रयः।येषाम्।ते।द्रव्य-आश्रयाः। | =द्रव्य है आश्रय जिनका ते द्रव्याश्रया हैं अर्थात् जिनके रहनेके स्थान द्रव्य हों भावार्थ द्रव्यसूं तन्मय हों,एकपेक्ष हों वे द्रव्यश्रया हैं |
| निष्क्रान्ता ।गुणेभ्यः। निर्गुणाः। | =नहीं घिरेहुए हैं (अन्य) गुणों करि वे निर्गुण हैं |

(१) दिगम्बर तथा श्वेताम्बर दोनों आम्नायोंमें इस सूत्रकापाठ औरअर्थ एकसा है।द्रव्यमेषामाश्रय इति द्रव्याश्रया। नैषा गुणा सन्तीति निर्गुणा ॥
द्रव्यम् एषाम् आश्रय इति द्रव्य आश्रया. =जिनकाआधार द्रव्यहो अर्थात् जो द्रव्यमें स्वयम्रहतेहों । जिनकेरहनेका स्थान द्रव्यहो ऐसेद्रव्याश्रया हैं॥
न एषाम् गुणाःसन्ति इति निर्गुणा. =नहींहैं जिनके गुण विद्यामान् अर्थात जिनकेअथवा जिनमें गुण,(गुणों)का अस्तित्व नहो ऐसे निर्गुणा हैं ॥

एवमुभयलक्षणोपेता गुणा इति॥ निर्गुणा इति विशेषणं द्व्यणुकादिनिवृत्त्यर्थम्॥ तान्यपि हि कारणभूतपरमाणुद्रव्याश्रयाणि गुणवन्ति तु तस्मान्निर्गुणा इति विशेषणात्तानि(१)निवर्त्तितानि भवन्ति॥ ननु पर्याया अपि घटसंस्थानादयो द्रव्याश्रया निर्गुणाश्च तेषामपि गुणत्वं प्राप्नोति॥ द्रव्याश्रया इति वचनान्नित्यं द्रव्यमाश्रित्य वर्तन्ते गुणा इति विशेषणत्वात्पर्यायाश्च (१)निवर्तिता भवन्ति।

| | |
|---|---|
| एवम्*उभय-लक्षण-उपेता: | =ऐसे दोनों (द्रव्यके आश्रय रहनेवाले और अन्य गुणोंकरि रहित) लक्षणों सहित हैं |
| गुणा:इति * निर्गुणा:इति*विशेषणम्॥ | =वे गुण हैं (इससूत्रमें)"निर्गुणाः" (=अर्थात् अन्यगुणोंकरि रहित) ऐसा विशेषण |
| द्वि-अणुक-आदि-निवृत्ति-अर्थम्॥हि* | =दो आदि परमाणुके (स्कन्धके) निवारण वा दूर करनेके लिये है क्योंकि =हि) |
| तानि॥अपि * कारणभूत-परमाणु- | =वे (दोआदिपरमाणुओंके स्कन्ध) भी जिनके उत्पत्तिका निमित्त परमाणु हैं |
| द्रव्य-आश्रयाणि॥गुणवन्ति॥तु * तस्मात्॥ | =द्रव्यके आश्रय गुणवान् होजाते हैं ('गुणवत्'का गुणवन्ति॥ है)तिस कारणसे |
| निर्गुणा:इति * विशेषणात्॥ | =निर्गुणाःऐसा गुणवाचक शब्द (इस सूत्रमें लाने)से(=विशेषणात्) |
| तानि॥(१)निवर्त्तितानि॥भवन्ति ॥ | =वे (दो आदिपरमाणुओंके स्कन्ध गुणरूप होनेसे) निवृत्त होजाते हैं (=भवन्ति) अथवा छूटजाते हैं अर्थात्"द्रव्याश्रया गुणाः"यदि ऐसा सूत्र होता तो दो आदि परमाणुके स्कन्ध जो द्रव्यके आश्रय हैं और द्रव्य हैं वे भी गुण हो जाते हैं |
| ननु * पर्याया:अपि * घट-संस्थान-आदय: | =प्रश्न-पर्यायें भी घटके आकार वा आकृति, आदिक |
| द्रव्यआश्रया:निर्गुणा:च*तेषाम्अपि*गुणत्वम्॥ | =द्रव्यके आश्रय हैं और गुणरहित हैं तिन (पर्यायों) के भी गुणपना |
| प्राप्नोति द्रव्याश्रया:इति * वचनात्॥नित्यम्* | =प्राप्त होता है (उत्तर) "द्रव्याश्रयाः" वाक्यसे नित्य |
| द्रव्यम्॥आश्रित्य - वर्तन्ते गुणा:इति * | =द्रव्यको आश्रयकरि वर्तते हैं वे गुण हैं (इस सूत्रमें द्रव्याश्रय) ऐसा |
| विशेषणत्वात्॥पर्याया:च * निवर्तिता:भवन्ति | =विशेषण होनेसे पर्यायें भी (गुणरूपहोनेसे) निवर्तित होजाती हैं, अथवा पर्यायें भी गुणपना रहित वा वर्जित होजाती हैं॥ |

(१) सर्वार्थसिद्धिके प्रथम संस्करणमें 'निर्वर्त्तितानि' और 'निर्वर्तिता' ये दोनों शब्द अशुद्ध हैं॥ दूसरे संस्करणमें और अन्य तीन हस्तलिखित प्रतियोंमें 'निवर्त्तितानि' (=निवर्तितानि) और निवर्त्तिता (=निवर्तिता) शुद्ध हैं क्योंकि पहिले दोनों शब्द 'निर्वृत्ति'के जिसका अर्थ रचनाका है रूपान्तर हैं और पिछले दो शब्द 'निवृत्ति'के जिसका अर्थ छोड़ना, निवारण करना, दूर करना है रूपान्तर हैं निर्वृत्तिका अर्थ निवृत्तिसे उलटा है॥ वे(दोआदि परमाणुओंके स्कन्ध गुणरूप होनेसे)निवृत्त होजाते हैं, पर्यायें भी गुणपना रहित होजाती हैं, इसअनुवादसे प्रगट है कि'निवृत्ति'होनाचाहिये॥

ते हि कादाचित्का इति ॥ असकृत्परिणामशब्द उक्तः । तस्य कोऽर्थ इति प्रश्ने उत्तरमाह—

## ॥ तद्भावः परिणामः ॥ ४२ ॥

अथवा गुणा द्रव्यादर्थान्तरभूता इति केषाञ्चिद्-

तेः हि * कादाचित्काः इति * ॥ =क्योंकि (=हि)वे (पर्यायें) कभी कभी होने वाली(कादाचित्काः होती है अर्थात् इस इकतालीसवां सूत्रमें द्रव्याश्रया (द्रव्यसे नित्य सम्बन्धरूप द्रव्यसू तन्मय) विशेषणसे पर्यायोंको गुणपनेका निषेध होता है क्योंकि पर्यायें कदाचित् होकर विनशिजाती हैं कदाचित् अन्य अन्य रूप होजाती हैं

असकृत् * (१)परिणामशब्दः-उक्तः;तस्य =परिणाम शब्द (सूत्रोंमें) पुनि पुनि कहा गया है,तिस (परिणाम शब्द) का
कः अर्थः इति*प्रश्ने (२)उत्तरम् आह =क्या तात्पर्य्य वा आशय है ऐसे प्रश्न पर (आचार्य) उत्तर कहते हैं कि

### सूत्रम्—(३)तद्भावः परिणामः ॥ ४२ ॥

सूत्रार्थः—तद्-भावः परिणामः =उस द्रव्य)का स्वभाव, निजभाव, स्वतत्त्व, वा निजतत्त्व है सो परिणाम है अर्थात् द्रव्य जिस स्वरूप करि (=येनात्मना) होतीहै(=भवति)सो तद्भाव है,वही परिणाम है, भावार्थ ऐसा है कि धर्मादिक छह द्रव्यें जिस स्वरूपकरि होतीहै (देखो सर्वार्थसिद्धि-वृत्ति पृष्ठ २११ पंक्ति ६,७, जिस स्वरूपकरि परिणमती है देखो पं०जयचन्दजीकृता वचनिका मुद्रित पृष्ठ ४७५ ४७६ उसको तद्भाव कहतेहैं। वही(=तद्भाव) परिणामहै॥

(४)अथवा* =(यह सूत्र परिणाम शब्द के अर्थ कहने के लिये है)अथवा (इसलिये है कि)
गुणाः द्रव्यात् अर्थान्तरभूताः इति*केषाञ्चित्* =गुण द्रव्यसे भिन्न हैं ऐसा कितनोंका

(१)सूत्र जिनमें परिणाम शब्द लायेहैं(क) औपशमिकक्षायिकौ भावौ मिश्रश्च जीवस्य स्वतत्वमौदयिकपारिणामिकौ च अ०२ सू०१ (ख) नारका नित्याशुभतरलेश्यापरिणामदेहवेदना विक्रियाः" अ०३ सूत्र ३ (ग) "वर्तनापरिणामक्रियापरत्वापरत्वे च कालस्य"॥अ०५सू०२२॥"बन्धेधिकौ पारिणामकौ च॥ अ०५ सूत्र ३७॥ तद्भाव परिणाम अ०५सूत्र४२ ॥(२)'ब्रू' दोकर्मक धातुसे 'आह' (=कहता है) बना है (देखो अध्याय १ पृष्ठ १६) 'ब्रू'के साथ दो कर्म 'उत्तरम्' 'सूत्रम्' आये हैं। 'उत्तरम्' समाधानकेअर्थमें यहां पुल्लिंग है (देखो वैद्यकोश पृष्ट १२५,५१६) (३)दोनों आम्नायोंमें इस सूत्रका पाठ और अर्थ एकसा है ॥(४)अथवा=पक्षान्तरमें,प्रकारान्तरमें ॥

दर्शनं तत्किं भवतोऽभिमतं नेत्याह—यद्यपि कथञ्चिद्व्यपदेशादिभेदहेतुत्वापेक्षया द्रव्यादन्ये, तथापि तदव्यतिरेकात्तत्परिणामाच्च नान्ये ॥ यद्येवं स उच्यतां कः परिणाम इति तन्निश्चयार्थमिदमुच्यते—

धर्मादीनि द्रव्याणि येनात्मना भवन्ति तद्भावः तत्त्वं परिणाम

दर्शनम्।।।तत्।।किम्।।(१)भवतः।(२)अभिमतम्।—मत वा सिद्धान्त(दर्शन है।वह दर्शन वा मत) क्या आपके (अर्थात् स्याद्वादियोंके) मान्य है

न * इति * आह। यद्यपि * कथंचित् * व्यपदेश— =ऐसा नहीं (मानते समाधान करनेके लिये) कहते हैं कि यद्यपि कभी २ संज्ञा (संख्या-लक्षण प्रयोजन)

आदि-भेद-हेतुत्व-अपेक्षया।।द्रव्यात्।।(३)अन्ये।, =आदिके भेदके कारणपनाकी अपेक्षाकरि (गुण) द्रव्यसे भिन्न हैं ॥

तथापि * (४)तद्-(६)अव्यतिरेकात्। च * तत्- =तौ भी उस (द्रव्य)के अभेदसे और (=च) उस (द्रव्य)के

परिणामात्।न * अन्ये। =परिणामसे गुण अन्य नहीं हैं भावार्थ ऐसा है कि यद्यपि (५) संज्ञा-संख्या-लक्षण—विषयादिकरि गुणोंकें द्रव्यसे कथंचित् भेद है तौ भी वस्तुपनाकरि-प्रदेशपनाकरि अभेद है क्योंकि ये गुण उस द्रव्यके ही परिणाम हैं ॥

यदि * एवम् * सः।उच्यताम्। =यदि इस प्रकार है तौ अर्थात् गुण द्रव्यके ही परिणाम हैं तो वह कहाजाय कि

कः।परिणामः।इति * तद्-निश्चय-अर्थम्।।इदम्।। =परिणाम क्या है। उस (परिणाम)के अवधारणके अर्थ यह (ब्यालीसवां सूत्र)

उच्यते। धर्मादीनि।।द्रव्याणि।येन। =कहाजाता है कि धर्मादिक (छहे) द्रव्य जिस जिस

आत्मना।भवन्ति। =स्वरूपकरि होती हैं (देखो अर्थ प्रकाशिका में इससूत्रकी भाषाटीका) अर्थात् परिणमती हैं (देखो, पं जयचंदकृता वचनिका मुद्रित पृष्ठ ४७५, ४७६)

तद्भावः।तत्त्वम्।।।परिणामः। =सो तद्भाव है (वही) तत्त्व है-वही स्वतत्त्व है-वही निजतत्त्व है॥ वही परिणाम

(१) भवत' शब्द यहां पर आपके अथवा तुम्हारे के अर्थ में पुल्लिङ्ग एकवचन षष्ठी विभक्तिमें है ऐसा है॥ प्रथम पुरुष (अन्यपुरुष) दो वचन 'भू' धातुका भवत लट् वर्तमानकाल की क्रिया नहीं है ॥ [२] अभिमत = सम्मत, स्वीकृत, अंगीकृत, मान्य, एकार्थवाची है ॥

(३)'अन्य' यहांपर सर्वनाम है और 'सर्व' शब्दकी भांति 'अन्ये' पुल्लिग सर्वनाम-बहुवचन प्रथमा विभक्ति है ॥ इस 'अन्ये' को सप्तमी एक वचन पुल्लिग नहीं समझना चाहिये क्योंकि 'अन्ये' शब्दकी भी सप्तमी विभक्ति 'सर्व' शब्दके सदृश 'अन्यस्मिन्' है। सर्वशब्दकी सप्तमी विभक्ति 'सर्वस्मिन्' है॥

(४) तथापि=तौ भी—तबभी, तिसपरभी समानार्थक हैं॥ (५) संज्ञा-संख्या-आदिकी अपेक्षासे कथंचित् भेद है (इसकवास्ते देखो इस अध्यायका पृष्ठ १४६)

(६) सर्वार्थसिद्धिकी प्रथमावृत्तिमें 'तद्व्यतिरेकात्' पाठ है, द्वितीयावृत्तिमें और तीन हस्तलिखित प्रतियोंमें 'तदव्यतिरेकात्' पाठ है इन चार प्रतियोंका पाठ शुद्ध है क्योंकि पहिले संज्ञा-संख्या लक्षण प्रयोजनादिकी अपेक्षासे भेद कहा इसके पीछे अभेद कहा जैसाकि अनुवाद और भावार्थसे प्रगट है।॥

इति व्याख्यायते ॥ स द्विविधोऽनादिरादिमांश्च। तत्रानादिर्धर्मादीनां गत्युपग्रहादिः सामान्यापेक्षया। स एवादिमांश्च भवति विशेषापेक्षया ॥७॥

## ॥ इति तत्त्वार्थवृत्तौ सर्वार्थसिद्धिसञ्ज्ञिकायां पंचमोऽध्यायः ॥

| | |
|---|---|
| इति*व्याख्यायते।।सः द्वि-विधः अनादिः आदिमान् च* | =ऐसे विवरण किया जाता है। वह(परिणाम)दो प्रकार अनादि और आदिमान् |
| तत्र*अनादिः सामान्य-अपेक्षया धर्मादीनाम् | =तहां अविशेष अपेक्षासे अनादि (परिणाम) धर्मादिक द्रव्योंके |
| गति-उपग्रह-आदिः । | =गति हेतुपना आदिक हैं (देखो इस अध्यायके सूत्र १७–१८–२२) |
| विशेष-अपेक्षया।।सः एव* | =और(=च)विशेष अपेक्षाकरि वो (=स)ही (= एव) अर्थात् अनादि परिणाम |
| आदिमान् च*भवति ॥ | =आदिमान(=सादि)(परिणाम)होता है अर्थात् गति-स्थिति हेतुपनादि धर्मादिक |

द्रव्योंका अनादि परिणाम है। सो विशेषकी अपेक्षा बाह्य निमित्तसे परिणाम होता है तिससे वही अनादि परिणाम आदिमान् होता है क्योंकि पर्यायें उपजती हैं, और विनशती हैं तिनको आदि सहित कह सकते हैं। चार द्रव्य धर्म-अधर्म-आकाश काल का तो अनादि तथा आदिमान् दोनों परिणाम आगमगम्य हैं। और जीव पुद्गलद्रव्योंके अनादि परिणाम आगमगम्य हैं। किन्तु उनके आदिमान् परिणाम कथंचित् प्रत्यक्षगम्य भी है।

इति*तत्त्वार्थ-वृत्तौ।सर्वार्थसिद्धिसञ्ज्ञिकायां।पंचमःअध्यायः=ऐसे तत्त्वार्थके विवरणमें सर्वार्थसिद्धि नाम ग्रंथमें पांचवां अध्याय(पूर्ण) हुआ

इस सूत्रके पश्चात् श्वेताम्बर आम्नायके सभाष्य०में तथा 'भाष्यानुसारिणीतत्त्वार्थवृत्तिमें निम्नलिखित तीन सूत्र हमारे यहांके पाठसे अधिक हैं॥

अनादिरादिमाश्च (अनादिः आदिमान् च) ॥४२॥सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्रमें पृष्ठ० १४१,भाष्यानुसारिणी तत्त्वार्थ टीकामें पर्ण ४८५पर॥

| | |
|---|---|
| अनादि आदिमान् च*।तत्र*अनादि | =अनादि और (=च) आदिमान् (दो प्रकार का परिणाम) है। तहां अनादि (परिणाम) |
| अरूपिषु।धर्म अधर्म आकाश जीवेषु।इति* | =अरूपी द्रव्य) धर्म-अधर्म आकाश तथा जीव में होता है॥ |

रूपिष्वादिमान् ॥४३॥(=रूपिषु आदिमान्) ॥ सभाष्य० तत्त्वार्थाधिगमसूत्रमें पृष्ठ १४१ ॥भाष्यानुसारिणीतत्त्वार्थटीका पर्ण ४८६ पर

| | |
|---|---|
| रूपिषु।तु*द्रव्येषु।।आदिमान् | =और तु* रूपी द्रव्योंमें आदिमान् (परिणाम) होता है अर्थात् श्वेत कृष्ण नील आदि रूप वाले जो द्रव्य हैं उनमें आदिमान् (सादि) परिणाम होता है। |
| परिणाम।अनेक विध।(परिणामोऽनेकविध।) | =वह आदिमान् परिणाम अनेक प्रकार होता है (जैसे) |
| स्पर्श-परिणाम आदि।इति(स्पर्शपरिणामादिरिति) | =स्पर्श परिणाम रसपरिणाम और गंध परिणाम इत्यादि होते हैं॥ |

योगोपयोगौ जीवेषु ॥४४॥(=योगः उपयोगः च जीवेषु)। सभाष्य०तत्त्वार्थाधिगमसूत्रमें पृष्ठ १४१ भाष्यानुसारिणीतत्त्वार्थटीका पर्ण ४८७पर

अरूपी द्रव्योंमें अनादिपरिणाम कहा है सूत्र४२ अ०५ऊपर देखो उसका यह अपवाद या विशेषवचन है कि

| | |
|---|---|
| जीवेषु।अरूपिषु।अपि-सत्सु।योग- | =जीवों के अरूपी (द्रव्य) होने पर (=सत्सु) भी (=अपि) उनमें योग |

उपयोगो॰।परिणामौ॰।आदिमन्तौ भवत तत्र उपयोग पूर्वं =उपयोग आदिमान् परिणाम होवे हैं। तहाँ उपयोग पहिले वा प्रथम
उक्त. योग तु॰ =कहा गया (देखो सभाष्य० अध्याय २ सूत्र ८,९ पृष्ठ ४०,४१) और (=तु)।योग
परस्तात्॰वक्ष्यते =आगे (=परस्तात्) कहा जायगा (अध्याय ६ सूत्र, कायवाङ्मन कर्मयोग.१)

श्वेताम्बर आम्नायमें 'स द्विधा ऽनादिरादिमांश्च' जो ४२वा सूत्र है हमारे तीसरी वार्तिक, राजवार्तिक में है जिसकी वृत्ति और भाषा ऐसे है कि

स एष परिणाम द्वि या भिन्न अनादि आदिमान् च इति =यह परिणाम दो प्रकार भेदरूप अनादि और (=च) आदिमान् ऐसे है
तत्र-अनादि-धर्मादीनाम् गति-उपग्रह आदि । =तहां अनादि (परिणाम) धर्मादिक (द्रव्यों के गति उपग्रहआदिक हैं।
नहिएतद्अस्ति धर्मादीनिद्रव्याणि प्राक्पश्चात्गतिउपग्रहादि =यह नहीं कि धर्मादिक द्रव्यें पहिले हों पीछे (=पश्चात) गति उपग्रह आदिक हों।
प्राग् वा गति उपग्रह आदि पश्चात् धर्मादीनि इति, किं तर्हि =अथवा गति उपग्रह आदि पहिले हों पश्चात् धर्मादिक (द्रव्यें)होंवे(=तर्हि) क्योंकर
अनादि एषाम्॰। संबंध =इन(धर्मादिकद्रव्य,गतिउपग्रहादि)काअनादिसंबंध है(ऐसेसामान्यअपेक्षाअनादिपरिणामहै)
आदिमान् च॰बाह्य प्रत्यय आपादित-उत्पाद । =(विशेष अपेक्षा वेही परिणाम) बहिरंग निमित्तकरि, उत्पन्न हुये आदिमान् भी(=च) हैं क्योंकि पर्यायें उपजता हैं और विनशती है।

अत्र॰अन्ये धर्म अधर्मकालआकाशेषु अनादि परिणाम =इस विषयमें (=अत्र) अन्य (आचार्य) धर्म-अधर्म आकाश कालविषैं अनादि परिणाम
आदिमान् जीव पुद्गलेषु॰इति॰वदन्ति तद्अयुक्तम् =औरजीव पुद्गलों में आदिमान् (परिणाम) ऐसे कहते हैं सो ठीक नहीं हैं॥
कुत ?सर्वद्रव्याणाम्॰।अनादि-आत्मकत्वप्रसंगः , =क्योंकर (अयुक्त है) क्योंकि सब द्रव्योंकै अनादि स्वरूपता है॥
अन्यथा॰नित्य-अभाव प्रसंगात्(राज० पृष्ठ २४४से उद्धृत) =दूसरे प्रकारसे (मानने में) नित्यताके अभावका प्रसंग आता है राज०पृष्ठ२४५सेउद्धृत)
अयम् तु॰विशेष धर्मादिषुचतुर्षुद्रव्येषुअत्यन्त- =और (=तु) यह विशेष है कि धर्मादिकचार(धर्म-अधर्म आकाश काल)द्रव्योंमेंजोअत्यन्त
परोक्षेषुअनादि आदिमान् च परिणाम आगम-गम्य =परोक्ष हैं अनादि और (=च) आदिमान् परिणाम शास्त्र गम्य हैं।
जीव पुद्गलेषुकदाचित्॰प्रत्यक्षगम्य-अपि॰ राज०-४५से) =जीव पुद्गलों में (परिणाम) कभी कभी प्रत्यक्ष गम्य भी है ॥(राज०पृष्ठ२४४सेउद्धृत)

श्वेताम्बर आम्नायके सभाष्यतत्त्वार्थाधिगम सूत्र के ४१वा, ४२ वा, ४४वा, सूत्रों का विचारपूर्वक पढ़नेसे और अपने यहां की तत्त्वार्थराजवार्तिकसे उपर्युक्तउद्धृत वार्तिक तथा उसके विवरणके मिलान करनेसे दोनों आम्नायोंके अनादिऔरआदिम न्परिणामोंमेंभेदऔर अन्तरनिम्नलिखित जान पड़ता है ॥ [क] सभाष्य०के अध्याय पांचके सूत्र ३८,४२,४३,४४ से यह बात झलकती है कि श्वेताम्बरआम्नायमें कालको द्रव्य नहीं माना है॥ (ख) सभाष्य० के अनुकूल अरूपी द्रव्य जे धर्म अधर्म आकाशके सब और जीवद्रव्यके योग उपयोग ये दो परिणामों के अतिरिक्त अवशेष सब परिणाम अनादि हैं। पुद्गलके सब परिणाम आदिमान् है। और वे अनेक प्रकारके होतहैं। जेसे स्पर्श परिणाम रस परिणाम गंध परिणाम इत्यादि और जीवके अरूपी द्रव्य होने पर भी योग-उपयोग ये दो परिणाम आदिमान् हैं। हमारे यहां के अनुसार जीव-पुद्गल धर्म-अधर्म आकाश-काल-सब के परिणाम सामान्यरूप से अनादि हैं। और विशेषरूपसे वे ही परिणाम (बाह्य निमित्त से उत्पन्न हुये) आदिमान् हैं क्योंकि पर्यायें उपजती हैं और विनशती हैं मानेहुये छहों द्रव्योंमेंसे चार धर्म अधर्म आकाश काल द्रव्योंके परिणाम अनादि और आदिमान् अत्यन्त परोक्षहोनेकेहेतुसे आगम गम्य हैं। जीव और पुद्गलोंके अनादि परिणाम तो आगम गम्य हैं, परन्तु आदिमान् परिणाम कथञ्चित् प्रत्यक्ष गम्य भी हैं॥ १६०

सारांश—श्वेताम्बर आम्नाय में जीवके योग-उपयोग तथा पुद्गलोंके सब परिणाम आदिमान् हैं। धर्म-अधर्म आकाशके सब परिणाम और जीव के परिणाम (योग-उपयोग परिणामों के अतिरिक्त) अनादिमान् हैं। हमारे यहां सामान्यरूपसे सर्वपरिणाम अनादिमान्हैं। विशेषरूपसे सब छहोंद्रव्योंके परिणाम आदिमान् है क्योंकि पर्यायें उपजती हैं और विनशती हैं॥ हमारे यहां कालको भी द्रव्य माना है(देखो अध्याय ५ सूत्र२२,३९,४०)समाप्तहुआ॥

श्री १०८ पूज्यपाद स्वामी विरचिता

# ॥ सर्वार्थसिद्धिवृत्तिः ॥

पदच्छेद और विभक्त्यर्थ सहित शब्दशः हिंदी अनुवाद समेत

## तृतीय खंड-छठे अध्यायसे दशवां अध्याय तक, मूल्य ८)

समस्त ग्रन्थकी पृष्ठसंख्या १६०० से अधिक, श्लोक संख्या पूर्णग्रन्थकी लगभग ५०००० सहस्र

अनुवादक और सम्पादक—जगरूपसहाय एल० एल० बी० वकील हाईकोर्ट

भूतपूर्व मुंसिफ (यू.पी.) डिस्ट्रिक्ट मजिस्ट्रेट एन्ड सबोर्डीनेट जज (सी.पी.)

प्रकाशक—लाला महेशचन्द्र जैन, श्री उमास्वामी आफिस, मैनगंज एटा (संयुक्त प्रान्त)

प्रथम वार १००० । मिती माहकृष्णा १४ वीर संवत् २४५५ (विक्रम संवत् १९८५) समस्त ग्रन्थका मूल्य २५)

From ~
Sirı Matee Bitola Bai

जगरूपसहाय एल-एल-बी ।
वकील हाईकोर्ट,

Jag Rup Sahai LL. B.

श्री १०८ पूज्यपाद स्वामी विरचिता

# ॥ सर्वार्थसिद्धिवृत्तिः ॥

पदच्छेद और विभक्त्यर्थ सहित शब्दशः हिंदी अनुवाद-समेत

## तृतीय खंड-छठे अध्याय से दशवां अध्याय तक, मूल्य ८)

समस्त ग्रन्थकी पृष्ठसंख्या १६०० से अधिक, श्लोक संख्या पूर्णग्रन्थकी लगभग ५०००० सहस्र


अनुवादक और सम्पादक—जगरूपसहाय एल॰ एल॰ बी॰ वकील हाईकोर्ट

भूतपूर्व मुंसिफ (यू.पी.) डिस्ट्रिक्ट मजिस्ट्रेट एन्ड सबोर्डीनेट जज (सी.पी.)



प्रकाशक—लाला महेशचन्द्र जैन, श्री उमास्वामी आफिस, मैनगंज एटा (संयुक्त प्रान्त)

प्रथम बार १००० ] मिती माहकृष्णा १४ वीर संवत् २४५५ (विक्रम संवत् १९८५) समस्त ग्रन्थका मूल्य २४)

# ॥ अथ षष्ठोऽध्यायः ॥

अथाजीवपादार्थो व्याख्यात इदानीं तदनन्तरोद्देशभागास्रवपदार्थो व्याख्येय इति । ततस्तत्प्रसिध्यर्थमिदमुच्यते— ॥ कायवाङ्मनःकर्म योगः ॥ १ ॥

कायादयः शब्दा व्याख्यातार्थाः । कर्म क्रिया इत्यनर्थान्तरम् ॥ कायवाङ्मनसां कर्म कायवाङ्मनः कर्म, योग इत्याख्यायते ॥ आत्मप्रदेशपरिस्पन्दो

---

अथ* षष्ठः अध्यायः = छठवां अध्याय प्रारम्भ ( = अथ) है

अथ* अजीव-पदार्थः व्याख्यातः इदानीम्* =अरन(=अथ) अजीवपदार्थ (पांचवा अध्यायमें) वर्णन किया गया । अब=(इदानीं)

तद्-अनन्तर-उद्देश-भाक् आस्रव-पदार्थः व्याख्येयः इति* =उस(अजीव)के अत्यन्तसमीप निर्देश वा कथन कियागया आस्रवपदार्थ कहना चाहिये

ततः* तद्-प्रसिद्धि-अर्थम् इदम् उच्यते = तहां उस(आस्रवपदार्थ)की व्याख्याके लिये यह (प्रथम सूत्रमें) कहाजाता है कि

(१) सूत्रम्—कायवाङ्मनः कर्म योगः ॥ १ ॥

सूत्रार्थः—काय-वाङ्-मनः कर्म योगः =काय वचन मनकी क्रिया, अथवा कायिक, वाचिक, मानसिक क्रिया है सो योग है अर्थात् काय वचन और मनके द्वारा आत्माके प्रदेशोंका सकंप होना सो योग है

वृत्त्यनुवादः—काय-आदयः शब्दाः =काय, वाक्, मन (वे) शब्द हैं

व्याख्यात-अर्थाः; कर्म क्रिया इति* =जिनके अर्थ (पूर्वमें) कहेगये (देखो अध्याय ५ सूत्र १९) कर्म और क्रिया (शब्द)

अनर्थान्तरम् =पर्यायवाचक वा समानार्थक हैं अर्थात् इस सूत्रमें कर्मशब्दका अर्थ क्रिया है

काय-वाङ्मनसाम् कर्म कायवाङ्मनःकर्म, =कायवचन मनकी क्रिया सो काय-वाङ्मनः कर्म हुआ

योगः इति* आख्यायते ॥ आत्मप्रदेश-परिस्पंदः =(वह) योग ऐसा प्रसिद्ध है वा वर्णित है। आत्माके प्रदेशोंका सकंप होना वा कांपना

---

(१) यह सूत्र दिगम्बर तथा श्वेताम्बर दोनों सम्प्रदायोंमें एकसा है (२) काययोग = कायके निमित्तसे आत्माके प्रदेशोंका चलने रूप होना । वचनयोग = वचनके निमित्तसे आत्माके प्रदेशोंका चलायमान होना । मनोयोग = मनके निमित्तसे आत्माके प्रदेशोंका चलना (सो मनोयोग है)॥

योगः । स निमित्तभेदात्त्रिधा भिद्यते॥ काययोगो वाग्योगो मनोयोग इति॥ तद्यथा—वीर्यान्तराय-क्षयोपशमसद्भावे सति औदारिकादिसप्तविधकायवर्गणान्यतमालंबनापेक्षया आत्मप्रदेशपरिस्पन्दः काययोगः । शरीरनामकर्मोदयापादितवाग्वर्गणालम्बने सति वीर्यान्तरायमत्यक्षराद्यावरणक्षयोपशमापादिताभ्यन्तरवाग्लब्धिसान्निध्ये वाक्परिणामाभिमुखस्यात्मनःप्रदेशपरिस्पन्दोवाग्योगः॥ अभ्यन्तर-वीर्यान्तरायनोइन्द्रियावरणक्षयोपशमात्मकमनोलब्धिसन्निधानेबाह्यनिमित्तमनोवर्गणालम्बने च सति

| | |
|---|---|
| योगः । सः निमित्त-भेदात् त्रिधा *भिद्यते | =(सो) योग है ॥ वह (योग) कारणकी विशेषतासे तीन प्रकार भेद कियागयाहै |
| काययोगः वाग्योगः मनोयोगः इति *तद्यथा* | =काययोग, वचनयोग, मनोयोग इस प्रकार हैं जैसे |
| वीर्यान्तराय-क्षयोपशम-सद्भावे सति औदारिकादि-सप्त- | =(आत्माके) वीर्यान्तरायकर्मके क्षयोपशमकी विद्यमानता होनेपर औदारिकादि |
| विध-कायवर्गणा-अन्यतम-आलम्बन- | =सात(औदारिक,औदारिकमिश्र,वैक्रियिक,वैक्रियिकमिश्र,आहारक,आहारकमिश्र,कार्मण) |
| अपेक्षया आत्म-प्रदेश-परिस्पन्दः | =प्रकारकी कायवर्गणाओंमेंसे किसीएक(=अन्यतम)(कायवर्गणाके)अवलंबनकी |
| काययोगः | =अपेक्षासे वा सम्बन्धकरि आत्माके प्रदेशोंका सकंप होना वा चलनेरूपहोना |
| | =सो काययोग है भावार्थ कायके निमित्तसे आत्माके प्रदेशोंका चलने रूपहोना ॥ |
| शरीरनामकर्म-उदय-आपादित-वाग्वर्गणा- | =शरीरनामा नामकर्मके उदयकरि उत्पन्न हुई (=आपादित) वचनवर्गणाके |
| आलम्बने सति वीर्यान्तराय-मति-अक्षरादि- | =अवलम्बन होनेपर(और)वीर्यान्तरायका अर मतिज्ञानावरणका तथा श्रुतअक्षरादि |
| आवरण-क्षयोपशम-आपादित-अभ्यन्तर-वाक्- | =ज्ञानावरण कर्मका क्षयोपशमकरि प्राप्त हुई (=आपादित) अन्तरंग वचनके |
| लब्धि-सान्निध्ये॥ वाक्-परिणाम-अभिमुखस्य | =बोलनेकेकी शक्तिकी निकटता होते वचनरूप परिणमनके सन्मुख |
| आत्मनः प्रदेश-परिस्पन्दः वाग्योगः | =आत्माके प्रदेशोंका हलन चलन सो वचनयोगहै भावार्थ-वचनके निमित्तसे आत्मप्रदेशोंका सकंप होना सो वाग्योग है |
| अभ्यन्तर-वीर्यान्तराय-नोइन्द्रिय-आवरण- | =अभ्यन्तर वीर्यान्तराय कर्मके और नोइन्द्रियावरण (नामक ज्ञानावर्णकर्म) के |
| क्षयोपशम-आत्मक-मनोलब्धि-सन्निधाने॥ | =क्षयोपशमरूप मनोलब्धिके सामीप्य वा निकट होनेपर |
| बाह्यनिमित्त-मनोवर्गणा-आलंबने च*सति | =और (=च) बाह्यकारण मनोवर्गणाके अवलंबन होने पर (=सति) |

मनः परिणामाभिमुखस्यात्मनः प्रदेशपरिस्पन्दो मनोयोगः ॥ क्षयेऽपि त्रिविधवर्गणापेक्षः सयोगकेवलिन आत्मप्रदेशपरिस्पन्दो योगो वेदितव्यः ॥ आह अभ्युपगत आहितत्रैविध्यक्रियो योग इति ॥ प्रकृत इदानीं निर्दिश्यतां किंलक्षण आस्रव इत्युच्यते । योऽयं योगशब्दाभिधेयः संसारिणः पुरुषस्य—

## ॥ स आस्रवः ॥ २ ॥





| | |
|---|---|
| मनः परिणाम-अभिमुखस्य। आत्मनः। प्रदेश- | =मनो परिणाम के सन्मुख आत्माके प्रदेशोंका |
| परिस्पन्दः। मनोयोगः। | =सकम्प होना मनोयोगहै भावार्थ-मनकेनिमित्तसे आत्माके प्रदेशोंका चलना मनोयोग है |
| क्षये। अपि* सयोगकेवलिनः। | =( पूर्वोक्त वीर्यान्तराय तथा ज्ञानावरणकर्मों के ) क्षय होने पर भी सयोग केवली के |
| त्रिविध-वर्गणा-अपेक्षः। | =तीन प्रकार ( मन वचन काय ) की वर्गणाओंके संबन्धसे (अर्थात् निमित्तसे ) |
| आत्मप्रदेशपरिस्पन्दः। योगः। वेदितव्यः। । आह | =आत्माके प्रदेशोंका हलनचलनरूप योग जानना चाहिये ॥ प्रश्न करता है कि |
| अभ्युपगतः। आहित त्रैविध्यक्रियः। योगः। इति* प्रकृतः। | =तीन प्रकार (=काय-मन-वचन)की क्रियारूप स्थापित योग जाने गये (=अभ्युपगतः) |
| इदानीम् निर्दिश्यताम् किंलक्षणः। आस्रवः। इति* उच्यते | =अब विषयप्राप्त आस्रव क्या वस्तु है वा आस्रव किसलक्षण सहितहै ऐसे कहाजाताहै कि |
| संसारिणः। पुरुषस्य। यः। अयम्। योगशब्द-अभिधेयः। | =संसारी जीवके जो यह योगशब्द करि कथन किया गया (=अभिधेय ) है |

**(१)स (२)आस्रवः॥२॥** = **सः आस्रवः भवति॥२॥**

=सो आस्रव है अर्थात् पूर्वोक्त कायिक वाचिक तथा मानसिक क्रिया ही आस्रव है वा पूर्वोक्त योग ही आस्रव है भावार्थ वह योग ही कर्मों के आगमनका द्वाररूप आस्रव है । जिस प्रकार सरोवरमें जलआनेके द्वार ( मोरियां ) जल आनेके लिये कारण होते है वैसे ही आत्माके भी मनोवचनकायरूप योगोंके द्वारा शुभ अशुभ कर्म आते है सो उन कर्मोंके आनेमें योग कारण है इसलिये कारणमें कार्यकी संभावना करके योगकोही यहां पर आस्रव कहा है ॥

(१) इस सूत्रका पाठ और अर्थ दोनोंआम्नायोंमें एकसा है(२)"स.आस्रवः"का शब्दश. अर्थ "वह आगमन है" अर्थात् वह (योग)आगमन(कर्मका)है ॥

यथा सरस्सलिलावाहिद्वारं तदाऽस्रवकारणत्वात् आस्रव इत्याख्यायते तथा योगप्रणालिकया आत्मनः कर्म आस्रवतीति योगआस्रव इति व्यपदेशमर्हति॥ आह कर्म द्विविधं पुण्यं पापं चेति। तस्य किमविशेषेण योग आस्रवणहेतुराहोस्विदस्ति कश्चित्प्रतिविशेष इत्यत्रोच्यते—

## ॥ शुभः पुण्यस्याशुभः पापस्य ॥ ३ ॥

| | |
|---|---|
| यथा*सरस्-सलिल-आ-वाहि-द्वारम् | =जैसे सरोवर (=सरस्)के पानीके चारों ओरसे (=आ) वहने वा पहुंचनेका द्वार होता है |
| तद्-आस्रव-कारणत्वात् आस्रवः इति* | =वह (द्वार) (जलके) आवनेको निमित्त होनेसे आस्रव ऐसा |
| आख्यायते तथा*योग-प्रणालिकया | =कहा जाता है। तैसे (काय-वचन-मनो) योगरूपी नाली वा द्वारकरि |
| आत्मनः कर्म आस्रवति इति*योगः आस्रवः | =आत्माके कर्म आता है ऐसे योग आस्रव |
| इति*व्यपदेशम् अर्हति | =इस (उपचार करके) नामको पाता है। (यहां कारणमें कार्यका उपचार है)। |
| आह कर्म द्विविधम् पुण्यम् पापम् च*इति | =(शिष्य) प्रश्न करता है कि कर्म पुन्य और (=च) पाप दो प्रकार है |
| तस्य किम् अविशेषेण योगः आस्रवणहेतुः | =तिस (कर्म) के आवनेका कारण क्या योग सामान्य है |
| आहोस्वित्*अस्ति कश्चित्*प्रतिविशेषः इति* | =अथवा कुछ औरविशेष है ऐसैं (प्रश्न होने पर) |
| अत्र*उच्यते | =यहां (अग्रिमसूत्रमें) कहा जाता है कि |

**सूत्रं—शुभः[(१)] पुण्यस्याशुभः पापस्य॥** =शुभः (योगः) पुण्यस्य (आस्रवः) भवति अशुभः (योगः) पापस्य (आस्रवः) भवति

| | |
|---|---|
| सूत्रार्थः-शुभः योगः पुण्यस्य आस्रवः | =शुभ योग पुन्य का आस्रव है |
| अशुभः योगः पापस्य आस्रवः | =अशुभयोग पापका आस्रव है अर्थात् शुभयोग पुन्यके आस्रवका कारण होता है और अशुभयोग पापके आस्रवका कारण होता है॥ यहां पर भी कारणमें कार्यकी |

संभावना करके शुभयोगको पुन्यरूप आस्रव कहा है और अशुभयोगको पापरूप आस्रव कहा है यद्यपि शुभयोग और अशुभयोग पुन्य और पाप आस्रवोंके यथासंख्य कारण हैं। भावार्थ-शुभयोग

(१) श्वेताम्बर सम्प्रदाय में यह सूत्र दो सूत्रों में विभाजित इस प्रकार है। शुभः पुण्यस्य ॥ ३ ॥ अशुभः पापस्य ॥ ४ ॥

कः शुभयोगः को वा अशुभः ? प्राणातिपातादत्तादानमैथुनादिरशुभः काययोगः । अनृतभाषण-परुषासभ्यवचनादिरशुभोवाग्योगः । वधचिन्तनेर्ष्यासूयादिरशुभो मनोयोगः॥ततो विपरीतःशुभः ॥ कथं योगस्य शुभाशुभत्वं ॥ शुभपरिणाम—

| | |
|---|---|
| | से पुन्य आसूव(का आगमन)होताहै और अशुभ योगसे पाप आसूव(का आगमन)होताहै |
| वृत्त्यनुवादः—कः१।शुभयोगः१।कः१।वा*अशुभः१। ? | =शुभयोग क्या है अथवा अशुभ (योग) क्या है |
| प्राण-अतिपात- [1]अदत्त-आदान- | =प्राणों का घात (=अतिपात) अदत्तका वा अदानका ग्रहण (=आदान) अर्थात् जो वस्तु नहीं दी गई उसका लैना भावार्थ चोरी करना |
| मैथुन-आदिः१।अशुभः१।काययोगः१।अनृतभाषण- | =रतिसेवन (=मैथुन) आदिक अशुभ काययोग है। झूठ बोलना |
| परुष-असभ्य-वचनादिः१।अशुभः१।वाग्योगः१। | =कठोर (=परुष) अयोग्य वा बुरे (=असभ्य) वचनादिक अशुभ वचनयोग है |
| वधचिन्तन-ईर्ष्या-असूया- | =परके घातका चिंतवन,जलन(=ईर्ष्या)गुणोंमें दोपारोपण वा नदेखसकनेका भाव(=असूया) |
| आदिः१।अशुभः१।मनोयोगः१।ततः* | =आदिक अशुभ मनोयोग है तिन (अशुभ काययोग)अशुभ वचनयोग, अशुभमनोयोग)से |
| विपरीतः१। शुभः१। | =विरुद्ध शुभ (काय-वचन-मनोयोग) हैं। अर्थात् तहां अहिंसा अस्तेय ब्रह्मचर्यादिक शुभकाययोग हैं-सत्यवचन, हितमित भाषणादि शुभवचनयोग है और अरहंतआदिमें भक्ति, स्तवनविषैं रुचि, शास्त्रआदिविषैं विनय आदिक प्रवृतियें ये शुभ मनोयोग हैं॥ |
| कथम्*योगस्य६।शुभ-अशुभत्वम्१।। शुभ-परिणाम- | =(प्रश्न) योग के कैसे शुभ अशुभपना है। शुभ परिणामकरि |

(१) अदत्तादान, इस वाक्यके पदच्छेद अदत्त आदान, और अदत्ता आदान दोनों हो सके हैं। अदत्ता (स्त्रीलिंग) न विवाही गई स्त्री, न दीहुई वस्तु (देखो पद्मचन्द्रकोप पृष्ठ १४) इस पिछले अर्थमें अदत्ताआदान, पदच्छेदयुक्त है। अदत्तका अर्थ अदान, दिया नहीं एसाहै और अदत्ताका अर्थ कुमारी, अविवाहिता भी लिखा है इस अवस्था में अदत्त-आदान ऐसा पदच्छेद है॥ यहा कन्याके अर्थमें नहीं आया है अत. 'अदत्त आदान' पदच्छेद किया है।

निर्वृत्तो योगः शुभः ॥ अशुभपरिणामनिर्वृत्तश्चाशुभः ॥ न पुनः शुभाशुभकर्मकारणत्वेन ॥ यद्येवमुच्यते शुभयोग एव न स्यात् । शुभयोगस्यापि ज्ञानावरणादिबन्धहेतुत्वाभ्युपगमात् ॥ पुनात्यात्मानं पूयतेऽनेनेति वा पुण्यम् । तत्सद्वेद्यादि ॥

| | |
|---|---|
| निर्वृत्तः१।१ योगः१।१ शुभः१।१ च*अशुभपरिणाम-निर्वृत्तः१।१ अशुभः१।१ न * पुनः * शुभ-अशुभ-कर्म-कारणत्वेन३।१ । यदि * एवम् * उच्यते T | =निष्पन्न वा पूरा किया हुआ योग (सो) शुभ है ॥ बहुरि(च)अशुभ परिणामकरि =निष्पन्न योग (सो) अशुभ (योग) है । बहुरि शुभ-अशुभ कर्मके =निमत्तपनासे (शुभ अशुभ योग) नहीं है । यदि ऐसा कहा जाय अर्थात् शुभ-अशुभ कर्मके निमित्तपनासे शुभ अशुभ योग क्रमसे होते हैं तौ |
| शुभयोगः१।१ एव* न* स्यात् T शुभ-योगस्य६।१ अपि*ज्ञानावरणादि-वन्ध-हेतुत्व-अभ्युपगमात्५।१ | =शुभयोगही विद्यमान न हो (=स्यात् न) क्योंकि शुभयोगके =भी ज्ञानावरणादि (पापरूप कर्म)का वंधका कारणपना माना है अर्थात् शुभ योगसे भी ज्ञानवरणादि पापरूप कर्मोका वन्ध होता है तातैं यदि शुभ-अशुभ कर्मों के कारणपनासे शुभ अशुभ योग यथासंख्य माने तो) पापका कारण शुभ-अशुभ योग नहीं ठहरैं |
| (१)पुनाति । आत्मानम्२।१ (२ पूयते T अनेन३।१ वा-* इति*पुण्यम्१।१।। तद्१।१।। (३)तत्१।१।।) ४)सद्वेद्य-आदि१।१।। | =(जो) आत्माको पवित्र करता है अथवा जिसकरि (आत्मा)पवित्र कियाजाता है =ऐसा पुन्य है सो साता वेदनीय आदिक (कर्म) है |

(१) 'पू' क्र्यादि नवमा गणका धातु है, पू धातु और इकास इसी गणके और धातुओंके अन्तस्वर का ह्रस्व होजाता है सार्वधातुक(काल) प्रत्ययोंमें 'प्वादीनां ह्रस्वः' ॥ ७ अध्याय ३ पाद ८० सूत्र अष्टाध्यायी और क्र्यादि गणका विकरण 'ना' धातु प्रत्यय मि सि ति इत्यादिके पूर्व जोड़ा जाता है इसलिये पू+ना+ति=पुनाति । (२) पूयते यह 'पू' धातुका कर्मणि प्रयोग है 'ते' आत्मने पदका प्रत्यय 'य'को धातुमें जोडदेनेके पश्चात् जाड़ा जाता है । (३) 'तद्' दकारान्त नपुसकलिंग सर्वनाम है अर्थ 'वह' ऐसा है, इसका प्रथमा एक वचन नपुसकलिंग तद् या तत् दोनों प्रकारसे बनता है इसलिये तद् और तद् (पदच्छेदके पश्चात् )दोनोंही ठीक हैं । (४) यह शब्द अर्थात् 'सद्वेद्य' नपुसकलिंग है । आठवा अध्याय (तत्त्वार्थसूत्र)का आठवा सूत्र "सदसद्वेद्ये" है जहा दो वचन प्रथमा विभक्ति नपुसकलिंगमें है । इस प्रथमावृत्ति सर्वार्थसिद्धि वृत्तिके पृष्ठ ४०४ में 'सद्वेद्यम्' इति ऐसा वाक्य आया है ॥

पाति रक्षति आत्मानं शुभादिति पापम् । असद्वेद्यादि ॥

आह किमयमास्रवः सर्वसंसारिणां समानफलारम्भहेतुराहोस्वित्कश्चिदस्ति विशेष इत्यत्रोच्यते—

## ॥ सकषायाकषाययोः साम्परायिकेर्यापथयोः ॥ ४ ॥

| | |
|---|---|
| पाति रक्षति आत्मानं शुभात् | =आत्माको शुभसे (दूर) रखता है वा आत्माको शुभसे रक्षा करता है (रक्षति= पाति) अर्थात् जो आत्मा को शुभ रूप नहीं होने देता है |
| इति पापम् असद्वेद्य-आदि । आह किम् | =ऐसा पाप है वह असाता वेदनीय आदि है । (वह) प्रश्न करताहै क्या |
| अयम् आस्रवः सर्व-संसारिणाम् समान- | =यह आस्रव समस्त संसारी (जीव) निकें तुल्य |
| फल-आरंभ-हेतुः आहोस्वित् कश्चित् | =फलके आरम्भका कारण है कि (=आहोस्वित्=अथवा) कुछ |
| अस्ति विशेषः इति अत्र उच्यते | =विशेष है यहां (अग्रिम सूत्रमें) कहाजाताहै कि |

### (२)सूत्रम्—सकषायाकषाययोः साम्परायिकेर्यापथयोः ॥ ४ ॥

### = सकषायाकषाययोः (आत्मनोः) साम्परायिकेर्यापथयोः (कर्मणोः आस्रवौ यथासंख्यं भवतः)

| | |
|---|---|
| सूत्रार्थः—सकपाय-अकपाययोः आत्मनोः | =कपायसहित और कपायरहित जीवोंके |
| साम्परायिक-ईर्यापथयोः कर्मणोः आस्रवौ | =साम्परायिक तथा ईर्यापथ कर्मोंके आस्रव |
| यथासंख्यम् भवतः | =यथासंख्य वा अनुक्रमसे अर्थात् पहिलेको पहिला दूसरेको दूसराहोतेहैंअर्थात् |

(१) आहोस्वित् (अव्यय)=विकल्प, सन्देह, प्रश्न, जाननेकी इच्छा (पद्मचन्द्रकोश पृष्ट ६५) आहोस्वित दो अव्ययों (आहो) और (स्वित) से मिलकर बनता है । आहो=प्रश्न-सन्देह-विकल्प (पद्मचन्द्रकोश पृष्ट ६५) स्वित्=स्वित्प्रश्ने च वितर्के च, अमरकोश नानार्थवर्ग २३, श्लोक २४३ । स्वित=प्रश्न (पद्मचन्द्रकोश पृ०४४४) अर्थात् भिन्न भिन्न आहो और स्वित् का वही अर्थ है जो आहोस्वित्का मिलकर होता है ॥

(२) श्वेताम्बर तथा दिगम्बर दोनों आम्नायोंमें इस सूत्रका पाठ एकसा है । कहीं कहीं ईर्यापथयोः पाठ है कहीं कहीं "ईर्य्यापथयो" पाठ है । दोनों पाठ ठीक हैं क्योंकि अचोरहाभ्यां द्वे अष्टाध्यायी ८ । ४ । ४६ सूत्रसे (जिसका विवरण पहले करचुके हैं) य को दोहरा करदिया गयाहै ॥

यथासंख्यमभिसम्बध्यते । देशतो विरतिरणुव्रतं सर्वतोविरतिर्महाव्रतमिति द्विधा भिद्यते प्रत्येकं व्रतम् ॥ एतानि व्रतानि भावितानि वरौषधवद्यत्नवते दुःखनिवृत्तिनिमित्तानि भवन्ति॥ किमर्थं कथं वा भावनं तेषामित्यत्रोच्यते–

| | |
|---|---|
| यथासंख्यम् अभिसम्बध्यते । | =[देशतः, सर्वतः के साथ अणु और महत् का] क्रमसे संबन्ध कियागया है अर्थात् देशतः के साथ 'अणु' शब्द को लगाना चाहिये और 'सर्वतः' के साथ 'महत्' शब्द का सम्बन्ध करना चाहिये |
| देशतः विरतिः अणुव्रतम् | =(हिंसादिक पापोंसे) एक देश अथवा अल्परूप विरक्तता अणुव्रत है |
| सर्वतः विरतिः महाव्रतम् | =(और इन्हीं हिंसादिकसे) सर्वथा, सर्वविधिसे विरक्तता महाव्रत है |
| इति द्विधा भिद्यते । प्रत्येकम् व्रतम्, | =ऐसे दो प्रकार पृथक् पृथक् [=प्रत्येक] व्रत भेदरूप कियेगये हैं [=भिद्यते] अर्थात् हिंसासे एक देश विरति, हिंसासे सर्वतः विरति, अनृतसे एकदेश विरति, अनृतसे सर्वतः विरति, स्तेयसे अंश रूपसे विरति, स्तेयसे सर्वथा विरति, अब्रह्मसे, अल्परूपसे विरति, अब्रह्मसे सर्व प्रकारसे विरति, परिग्रहसे थोड़े रूपसे विरति, परिग्रहसे सब विधिसे विरति, ऐसे अहिंसाव्रतके, अहिंसाअणुव्रत, और अहिंसा महाव्रत दो भेद हुए, सत्यव्रत के सत्य भाषण अणुव्रत तथा सत्य महाव्रत दोभेद हुए, अचौर्यव्रतके अचौर्य अणुव्रत, बहुरि अचौर्यमहाव्रत दोभेद हुए, ब्रह्मचर्यव्रतके ब्रह्मचर्य अणुव्रतऔर ब्रह्मचर्यमहाव्रत दोभेद हुए, परिग्रहत्यागव्रत के परिग्रह प्रमाण अणुव्रत और परिग्रहत्याग महाव्रत दो भेद हुये। |
| एतानि व्रतानि भावितानि | =ये [पांच] व्रत भावना रूप किये गये अर्थात् वारम्वार चिन्तवन और अभ्यास कियेगये |
| वर-औषधवत् यत्नवते दुःख-निवृत्ति- | =श्रेष्ठ, औषधके समान, जतन वाले के लिये दुःख को दूर करनेके |
| निमित्तानि भवन्ति। किम् अर्थम् कथं वा | =कारण होते हैं, किसलिये अथवा [=वा] कैसे [कौनप्रकार] |
| भावनम् तेषाम् इति अत्र उच्यते । | =तिन (पाच पूर्वोक्तव्रतों)की भावना है ऐसे (प्रश्न होने पर)यहां (अग्रिम सूत्र) कहाजाता है कि |

# तत्स्थैर्यार्थं भावनाः पंचपंच ॥३॥

तेषां व्रतानां स्थिरीकरणार्थमेकैकस्य व्रतस्य पंचपंच भावना वेदितव्याः ॥

यद्येवमाद्यस्याहिंसाव्रतस्य भावनाः का इत्यत्रोच्यते—

# वाङ्मनोगुप्तीर्यादाननिक्षेपणसमित्यालोकितपानभोजनानि पंच ॥४॥

(१)तत्स्थैर्यार्थं भावना पंचपंच ॥ ३ ॥

सूत्रार्थः—तत्-स्थैर्य-अर्थम् = उन अथवा पूर्वोक्त (व्रतों) की स्थिरता वा दृढ़ताके लिये (निमित्त)

भावनाः पंच पंच ॥३॥ = [एक एकव्रतकी] पांचपांच भावनायें हैं अर्थात् [वारम्वार चिंतवन और कर्तव्य करना] है

## पदच्छेद और विभक्त्यर्थसहित इसतृतीय सूत्रपर सर्वार्थसिद्धिवृत्तिका शब्दशः हिंदीअनुवाद

तेषाम् व्रतानाम् स्थिरीकरणाय एक-एकस्य = तिन व्रतोंके स्थिरकरनेके लिये प्रत्येक वा पृथक् पृथक्

व्रतस्य पंचपंच भावनाः वेदितव्याः = व्रतकी पांच पांच भावना जानना चाहिये

यदि❀एवम्❀ = जो इस प्रकार है अर्थात् एक एक व्रत के स्थिर करने के लिये पांच पांच भावना हैं तो

आद्यस्य अहिंसाव्रतस्य भावनाः काः = प्रथम के अहिंसा व्रत की भावनायें क्याहैं

इति❀अत्र❀उच्यते = इस प्रकार (प्रश्न होने पर) यहां (अगला सूत्र) कहाजाताहै कि

(३)वाङ्मनोगुप्तीर्यादाननिक्षेपणसमित्यालोकितपानभोजनानि पंच(२) ॥४॥

= वाङ्मनः गुप्ति—ईर्या—आदाननिक्षेपणसमिति—आलोकितपानभोजनानि अहिंसा व्रतस्य पंचभावनाः (भवन्ति) ॥

(१) श्वेताम्बर तथा दिगम्बर सम्प्रदायों में इस सूत्रका एकसा पाठ और एकसा अर्थ है, तत्त्वार्थ राजवार्तिक मुद्रित पृष्ठ २७१ में इस सूत्रका सस्कृतमें इस प्रकार अर्थ किया है "तस्य पच विधस्य व्रतस्यस्थैर्यार्थं एकैकस्य पच पच भावना वेदितव्या ॥ तस्य पचविधस्य व्रतस्य स्थैर्यार्थं एकस्य पच पच भावना वेदितव्या = तिस पाच प्रकारके व्रतके स्थिर रखनेके लिये एक एक व्रतकी पाच पाच भावना जानना चाहिये ॥

(२) स्थिरताके लिये स्थिरभावके निमित्त-स्थिर करने के हेतु-स्थिर रखनेके कारण दृढताके अर्थ ये सब एकार्थवाची वाक्य हैं।

(३) श्वेताम्बर सम्प्रदायमें यह सूत्ररूपमें नहीं है अर्थात् इसको सूत्र नहीं माना है इसके स्थानमें सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्र। मुद्रित पृष्ठ १५४

वाग्गुप्तिः । मनोगुप्तिः

( अर्थकी सुगमताके निमित्त इस सूत्र को इस प्रकार लिखते हैं कि— )
वाग्गुप्तिर्मनोगुप्तिरीर्यासमितिरादाननिक्षेपणसमितिरालोकितपानभोजनम्
( अहिंसा व्रतस्य ) पंच ( भावनाः ) भवन्ति ॥

सूत्रार्थः—वाग्गुप्तिः [१।। ६] = वचनगुप्ति अर्थात् वचनकी प्रवृत्तिको भले प्रकार रोकना

मनोगुप्तिः [१।। ६] = मनो गुप्ति अर्थात् मनकी प्रवृत्तिको भले प्रकार रोकना

ईर्यासमितिः [१।। ६] = ईर्यासमिति अर्थात् चार हाथ पर्यन्त पृथिवीको देखकर यत्नाचार पूर्वक चलना

आदाननिक्षेपणसमितिः [१।। ६] = आदाननिक्षेपणसमिति अर्थात् भूमिको जीव रहित देखकर यत्नाचार पूर्वक वस्तुको उठाना वा रखना वा डालना

'आलोकितपानभोजनम् [१।।। ६] = आलोकित पान भोजन अर्थात् आहार पानादिक में अन्तरंगकी ज्ञानदृष्टिसे वा नेत्रदृष्टिसे देख शोध कर भोजन पान करना

अहिंसाव्रतस्य [६।।। ६] पञ्च [१।।। ३] भावनाः(१) [१।।। ३] भवन्ति = अहिंसा व्रतकी ( ये ) पाच भावना होती हैं

## पदच्छेद और विभक्त्यर्थसहित इस चतुर्थ सूत्र पर सर्वार्थसिद्धिवृत्तिका शब्दशः हिंदी अनुवाद

वाग्गुप्तिः [१।। ६] = वचनगुप्ति अर्थात् वचनकी प्रवृत्तिको भले प्रकार रोकना

मनोगुप्तिः [१।। ६] = मनोगुप्ति अर्थात् मनकी प्रवृत्तिको भले प्रकार रोकना

---

में निम्नलिखित भाष्य है "अहिंसायास्तावदीर्यासमिति मनोगुप्तिरेषणासमितिरादाननिक्षेपणसमितिरालोकितपानभोजनमिति ॥" अहिंसाया तावत् ईर्यासमिति मनोगुप्ति एषणासमिति आदाननिक्षेपणसमिति आलोकितपानभोजनम् = प्रथम = तावत् ) अहिंसा (व्रत) की ईर्या समिति, मनोगुप्ति, एषणासमिति आदाननिक्षेपण समिति, आलोकितपानभोजन ( ये पांच भावना ) होती हैं । इन पर विचार करनेसे जान पड़ता है कि वचन गुप्तिके स्थानमे एषणा समिति है शेष चारों मिलती हैं ।

(१) भावना (स्त्री०) 'भाव ल्युट' ह ना–युच् । चिंता, सोचना वासना, विमर्श अर्थ में इस शब्द को सूत्र में लाये हैं ॥ वैद्यकमे औषध के संस्कार विशेष को भी 'भावना' (स्त्री०) कहते हैं वह अर्थ यहां नहीं लिया गया है और पद्मचन्द्र कोश पृष्ठ २७३ में इसको नपुसकलिंगी मानकर (भू + णिच् + ल्यु 'चालता नामी एक फल' यह अर्थ लिखा है इस अर्थ से भी यहां संबंध नहीं है । परन्तु भावन(त्रि०)(भवानी स्त्री०) के वैद्य कोश पृष्ठ ७२५ में अठारह अर्थ दिये हैं उन में से बारह अर्थ ऐसे हैं जिन में भावन और भावना के वे ही अर्थ है जैसे सोचना इत्यादि ॥

ईर्यासमितिः । आदाननिक्षेपणसमितिः । आलोकितपानभोजनमित्येताः पञ्चाहिंसाव्रतस्य भावनाः ॥ अथ द्वितीयस्य व्रतस्य का इत्यत्रोच्यते—

# [1]क्रोधलोभभीरुत्वहास्यप्रत्याख्यानान्यनुवीचिभाषणं च पंच॥ ५ ॥

| | |
|---|---|
| ईर्यासमितिः | =ईर्या समिति अर्थात् चार हाथ पर्यन्त पृथ्वीको देखकर यत्नपूर्वक चलना |
| आदाननिक्षेपणसमितिः | =आदाननिक्षेपण समिति अर्थात् भूमिको जीव रहित देखकर यत्नाचार पूर्वक वस्तु को उठाना वा रखना वा डालना |
| आलोकितपानभोजनम् इति * | =आलोकितपानभोजन ऐसे अर्थात् आहारपानादिक में अन्तरंगकी ज्ञानदृष्टिसे वा नेत्र दृष्टिसे देख शोधकर भोजनपान करना ऐसे |
| एता पंच—अहिंसाव्रतस्य भावनाः | =ये पांच अहिंसाव्रतकी भावना हैं |
| अथ* द्वितीयस्य [2]व्रतस्य का इति—अत्र—उच्यते | =अब दूसरे(सत्य)व्रतकी कौनसी भावना हैं ऐसे (प्रश्न पर) यहांकहाजाताहै कि |

## क्रोधलोभभीरुत्वहास्यप्रत्याख्यानान्यनुवीचिभाषणं च पञ्च ॥ ५ ॥

—क्रोध—लोभ—भीरुत्व—हास्यप्रत्याख्यानानि अनुवीचिभाषणम् च पंचभावनाः सत्यव्रतस्य भवन्ति ।

| | |
|---|---|
| क्रोध—लोभ—भीरुत्व—हास्यप्रत्याख्यानानि | =क्रोधका, लालचका, भयका, हंसीका त्याग वा तिरस्कार |
| अनुवीचिभाषणम् च पंच भावनाः सत्यव्रतस्य ज्ञेयाः | =और (च) आगम वा शास्त्रके अनुकूल बोलना ये पांच भावना सत्यव्रत की =जानना चाहिये अर्थात् क्रोधका त्याग, लालचका अभाव, भयका अभाव, हंसी का तिरस्कार और पाप रहित सूत्रके अनुसार वचन बोलना सो सत्यव्रत की पाच भावनायें जानना |

(१) श्वेताम्बर सम्प्रदायके सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्रमें यह सूत्ररूपमें नहीं है, वरन (तीसरे सूत्रके) भाष्यरूपमें ऐसे है कि — "सत्य वचनस्यानुवीचिभाषणं क्रोधप्रत्याख्यानं लोभप्रत्याख्यानमभीरुत्वं हास्यप्रत्याख्यानमिति" — सत्य वचनकी (पांचभावनायें) अनुवीचिभाषणम् (अनिन्द्य भाषणम्), क्रोधका त्याग, लालचका अभाव, अभयपना, हंसी का छुड़ाना है "न्यनुवीचि", ऐसा पाठ राजवार्तिकमें अर्थप्रकाशिकामें, सदासुखजीकी तत्त्वार्थ सूत्रभाषामें, पं० पन्नालाल कृत भाषा इत्यादिकों में है। "न्यनुवोची" ऐसा पाठ तत्त्वार्थश्लोकवार्तिकमें जयचंदजी कृतवचनिकामें, नित्यपाठसंग्रह इत्यादिकमें है ॥ अनुवीचि और अनुवीची दोनों शब्द ठीक हैं क्योंकि पद्मचन्द्र कोश पृष्ठ ३६२ में वीची और वीचि विचितीनों शब्द एक ही अर्थ में हैं ॥ २ व्रतशब्द 'नियमावतमस्त्री' पुल्लिंग, नपुंसकलिंग दोनोंहै (अमरकोशवर्गलोक ३८,॥

क्रोधप्रत्याख्यानम् । लोभप्रत्याख्यानम् । भीरुत्वप्रत्याख्यानम् । हास्यप्रत्याख्यानम् । अनुवीचिभाषणं चेत्येताः पञ्चभावनाः सत्यव्रतस्य ज्ञेयाः ॥ अनुवीचिभाषणं निरवद्यानुभाषणमित्यर्थः ॥ इदानीं तृतीयस्य व्रतस्य का भावना इत्यत्राह—

## शून्यागारविमोचितावासपरोपरोधाकरणभैक्षशुद्धिसद्धर्माविसंवादाःपंच॥

### पदच्छेद और विभक्त्यर्थसहित इस पंचम सूत्र पर सर्वार्थसिद्धि वृत्तिका शब्दशः हिंदी अनुवाद

| | |
|---|---|
| क्रोध–प्रत्याख्यानम् १।।।/६ लोभप्रत्याख्यानम् १।।।/६ | =क्रोधका त्याग, लालचका छोडना |
| भीरुत्वप्रत्याख्यानम् १।।।/६ हास्यप्रत्याख्यानम् १।।।/६ | =भयका अभाव, हंसीका त्याग वा तिरस्कार |
| अनुवीचिभाषणम् १।।।/६ च* | =और (=च) तत्त्वानुकूल आभाषण (श्लोकवार्तिकसे यहअर्थ लियागयाहै) |
| इति*एताः१।।/३ पञ्चभावनाः१।।/३ सत्यव्रतस्य६।।।/६ ज्ञेयाः १।।/३ ॥ | =ऐसे ये पांच भावना सत्य व्रतकी जानना चाहिये |
| (१)अनुवीचिभाषणं १।।।/६ निरवद्य–अनुभाषणम्१।।।/६ इति*अर्थः१।/१ | =अनुवीचिभाषणसो पापरहित(आगमके)अनुकूल(=अनु)बोलनाऐसे अर्थमें है |
| इदानीं* तृतीयस्य ६।।।/६ व्रतस्य ६।।।/६ काः१।।/३ भावनाः १।।/३ | =अब तीसरे (अचौर्य) व्रतकी क्या भावना है |
| इति*अत्र*आह T | =इस प्रकार ( प्रश्न होने पर ) यहां ( अगला सूत्र ) कहा जाता है कि— |

शून्यागारविमोचितावासपरोपरोधाकरणभैक्ष्य(२)शुद्धिसधर्माविसवादाः पञ्च(३) ॥ ६ ॥ अर्थात्

(१)अनु=अनुसार-अनुकूल अनुसरण-वीचा-वीचि वा विचि (पद्मचन्द्र कोश पृष्ठ ३५०,३६२)=तरग,लहर वा किरणकेहैं यहाँपर अनिंद्य (सभाष्य-तत्त्वार्थाधिगमसूत्र पृष्ठ१५४ देखो) निरवद्य–निष्पाप पापरहित [संस्कृत सर्वार्थसिद्धि वृत्ति पृष्ठ ३४४]और तत्त्व(तत्त्वार्थ श्लोकवार्तिक पृष्ठ २७१ देखो) के हैं इस लिये अनुवीचि भाषणका अर्थ अनिन्द्य भाषण (सभाष्य तत्त्वार्थाधिगमसूत्र पृष्ठ १५४ में) निरवद्य वा निष्पाप अथवा पापरहित अनुभाषण ( संस्कृत सर्वार्थसिद्धि वृत्ति पृष्ठ ३४४ में ) तत्त्व के अनुसार आभाषण वा तत्त्वानुकूलआभाष ( तत्त्वार्थश्लोकवार्तिक पृष्ठ४५८देखो) में किया है ॥ अनुवीचिभाषण=अनुलोमभाषण-विचार्यभाषण ( राजवार्तिक पृष्ठ २७१में ऐसा अर्थ है ) अनुवीचिभाषण=निष्पाप सूत्र, आगम वा शास्त्र के अनुकूल वचन वोलना भावार्थ जिनागम के अनुकूल वचन वोलना, अनुवीचि–इस समस्त को एक शब्द मान कर सभाष्यतत्त्वार्थाधिगम सूत्रमें कई स्थानोंमें इसका अर्थ अनिन्द्य लिखा है (२) पुस्तकोंमें 'भैक्ष' भैक्ष्य दोनों शब्द आयेहैं दोनों ठीकहैं यहाँ दोनों एकही अर्थमें हैं॥ (३) श्वेताम्बर सम्प्रदायमें यहसूत्र नहींहै येपांच भावना इस अध्यायके तीसरे सूत्रके अचौर्य व्रतकी हैं ॥ श्वेताम्बर सम्प्रदायमें पांच

=शून्यागार-आवास+विमोचितागार-आवास+पर-उपरोध-अकरण+भैक्ष्य-शुद्धि+सधर्म-अविसंवादाः १।१ पंच १।१

( भावना १।१ अस्तेय-व्रतस्य ६।१ भवन्ति )

| | |
|---|---|
| सूत्रार्थ —(१)शून्य-आगार-आवास | =सूने [ रीते-खाली ] घर (स्थान) में रहना, वसना |
| विमोचित-आगार-आवास- | =[किसी के] छोड़े हुए घर वा स्थानमें रहना [=आवास] |
| पर-उपरोध-अकरण- | =अन्य का वर्जन वा रुकावट नहीं करना अर्थात् कोई किसी स्थानमें आवे तो उसको नहीं रोकना और यदि आप किसी स्थानमें जाय और अन्य वहांपर होतो उसको हटानानहीं और वास करनेके लिये उसका निषेध नहीं करना और आप वास करनेको किसी स्थानमें जाय और अन्यकोई निषेधकरे तो उसके निषेधको वर्जन नहींकरे (तात्पर्य वहां न ठहरे) |
| भैक्ष-शुद्धि+ | =भिक्षाकी पवित्रता(=शुद्धि) निर्दोषता (=शुद्धि) अर्थात् शास्त्रविहित भिक्षाविधिमें न्यूनाधिक नहींकरना वा आचारांगशास्त्रके अनुकूल पवित्र,निर्दोषभिक्षाका ग्रहणकरना |
| सधर्म-अविसंवादाः१।१ पञ्च१।१ भावनाः१।१ | =साधर्मी भाइयोंमें उलटी बातचीत और झगडा नहींकरना ये पांच भावना |
| अस्तेय—व्रतस्य६।१ भवन्ति T | =अचौर्य्यव्रत की होती हैं |

भावना इस अस्तेय व्रतकी कही हैं वे इनभावनाओं से नहीं मिलतीहैं वे इसप्रकारहैं कि—"अस्तेयस्यानुवीच्यवग्रहयाचनमभीक्ष्णावग्रहयाचनमेतावदित्यवग्रहावधारणसमानधार्मिकेभ्योऽवग्रहयाचनमनुज्ञापितपानभोजनमिति"

| | |
|---|---|
| अस्तेयस्य—अनुवीच्यवग्रहयाचनम् | =अचौर्य्यव्रतकी(भावना)(क) अनित्य (पदार्थ) का ग्रहण (=अवग्रह) तथा याचन, |
| अभीक्ष्ण—अवग्रह-याचनम्, एतावदित्यवग्रह- | =(ख) निरन्तर ग्रहण तथा याचन (ग) इतनाहो ऐसे ( पदार्थ के ) ग्रहणका |
| अवधारण | =निश्चय करना अर्थात् इतनाही हमारेलिये प्राप्त होगा ऐसे विचारपूर्वक पदार्थका ग्रहण |
| समानधार्मिकेभ्योऽवग्रहयाचनम् | =(घ) समान धर्मियों से ग्रहण तथा याचन |
| अनुज्ञापितपानभोजनम् इति | =अनुज्ञापित ( आज्ञादिये हुए पदार्थों का ) पान तथा भोजन ऐसे हैं |

(१) अगार और आगार दोनों शब्द ठीक हैं ( प्रथमके लिये देखोअमरकोश वर्ग १८ श्लोक ५ दूसरे के लिये देखो पद्मचंदकोश पृष्ठ ५३) ॥

शून्यागारेषु गिरिगुहातरुकोटरादिष्वावासः । परकीयेषु च विमोचितेष्वावासः । परेषामुपरोधाकरणम् । आचारशास्त्रमार्गेण भैक्ष्यशुद्धिः । ममेदं तवेदमिति सधर्मभिरविसंवादः

## पदच्छेद और विभक्त्यर्थ सहित इस छटवें सूत्र पर सर्वार्थसिद्धिवृत्तिका शब्दशः हिंदी अनुवाद

शून्य-आगारेषु[७।३] तरुगिरिगुहा-कोटरादिषु[७।३] आवासः[१।१], = रीते वा खाली घरोंमें पहाडकी गुफा वृक्षकी कुटियामें वसना

परकीयेषु[७।३] च*विमोचितेषु[७।३] आवासः[१।१] = और (च) पर सम्बन्धी छोड़े हुए ( स्थानों ) में वसना

परेषाम्[६।३] उपरोध-अकरणम्[१।१] = दूसरोंकी रुकावट वा वर्जन नहींकरना अर्थात् कोई किसी स्थानमें आवे तो उसको नहीं रोकना और यदि आप किसी स्थानमें जाय और अन्य कोई जन वहापर होतो उसको हटाना नहीं । वास करनेके लिये उसको निषेध नहींकरना और आप वास करनेको किसी स्थानमें जाय और अन्य निषेधकरे तो उसके निषेधका वर्जन नहींकरना ( तात्पर्य वहा न ठहरे )

आचार-शास्त्र-मार्गेण[३।१] भैक्ष्य-शुद्धिः[१।१] = आचारांग शास्त्रके द्वारा भिक्षाकी शुद्धता ( शुद्धि ) और पवित्रतारखना अर्थात् शास्त्रविहित भिक्षाकी विधिमें न्यूनाधिक नहींकरना वा आचाराग शास्त्रके अकूनुल पवित्र भिक्षा ग्रहण करना

मम[६।१] इदम्[१।१] तव[६।१] इदम्[१।१] इति*सधर्मभिः[३।३] = मेरा यह तेरा यह इसप्रकार साधर्मी भाइयोंसे (शिष्य-पुस्तक-उपकरण-स्थान और अन्य वस्तुओं के सम्वध में

अविसंवादः[१।१] = झगडा नहींकरना, वादविवाद नहींकरना, उलटी बातचीत नहीं करना

( १ ) विमोचितेषु—विमोचितेषु आगारेषु,क्योंकि आगरेषु नपु सक लिंग म है इसलिये परकीयेषु और विमोचितेषु को नपु सक लिंग में रक्खा है

(१)अविसंवाद=विप्रलम्भ-झगडा (देखो विप्रलम्भ शब्दको पद्मचन्द्रकोश के पृष्ठ ३५५ मे) वहाँ विसवाद का अर्थ झगडा लिखाहै इस लिये अविसंवाद का अनुवाद झगडा नहीं करना लिखा है ॥ विसंवाद=किसी पदार्थ के विषयमें उलटा कहना पद्मचन्द्रकोश पृष्ठ ३६१ ) इसलिये उलटी बातचीत नहींकरना ऐसा अनुवाद अविसंवाद का किया है ॥

१५

र्थ- द्धि १६

इत्येताः पञ्चादत्तादानविरमणव्रतस्य भावनाः ॥ अथेदानीं ब्रह्मचर्यव्रतस्य भावना वक्तव्या इत्यत्राह

# स्त्रीरागकथाश्रवणतन्मनोहराङ्गनिरीक्षणपूर्वरता-नुस्मरणवृष्येष्टरसस्वशरीरसंस्कारत्यागाः पंच ॥७॥

इति*एताः[१] पञ्च-अदत्ता-आदान-विरमण-व्रतस्य[६] =ऐसेइतनी पांच विनादियेहुए(पदार्थ)के ग्रहण न करनेरूप[=विरमण]व्रतकी
भावनाः[१]; अथ-इदानीं =भावना हैं अर्थात् ये पांच भावनायें अचौर्य्यव्रतकी हैं । निरन्तर अब
ब्रह्मचर्य्य-व्रतस्य[६] भावनाः[१] वक्तव्याः[१] इति*अत्र*आह T =ब्रह्मचर्य्यव्रत की भावना कहने योग्यहैं ऐसे यहां (अग्रिमसूत्र) कहाजाताहै कि

(१)स्त्रीरागकथाश्रवणतन्मनोहराङ्गनिरीक्षणपूर्वरतानुस्मरणवृष्येष्टरसस्वशरीरसंस्कारत्यागाः(२) पंच

=स्त्रीराग—कथाश्रवणत्यागः—तन्मनोहराग निरीक्षणत्यागः—पूर्वरतानुस्मरणत्यागः—वृष्येष्टरसत्यागः—स्वशरीर संस्कारत्यागः पंच ( भावनाः ) ब्रह्मचर्य्यव्रतस्य भवन्ति ।

सूत्रार्थः—स्त्रीराग—कथा—श्रवण—त्याग[१] =(१)स्त्रियों में रागउत्पन्न करने वाली कथाको सुननेका त्याग—
तद्‌मनोहर—अंग—निरीक्षण—त्याग[१] (२ उन (स्त्रियों) के मनोहर अंगों को [रागसहित] देखनेका त्याग

(१) श्वेताम्बर सम्प्रदायके सभाष्य तत्त्वार्थाधिगम सूत्रमें यहसूत्र नहींहै उनके यहां पांचभावना जो इस अध्यायके तीसरे सूत्रकी हैं, ऐसे हैं कि "ब्रह्म-चर्यस्य स्त्रीपशुपण्डकसंसक्तशयनासनवर्जनं रागसंयुक्तस्त्रीकथावर्जनं स्त्रीणां मनोहरेन्द्रियालोकनवर्जनं पूर्वरतानुस्मरणवर्जनं प्रणीतरसभोजनवर्जनमिति"

ब्रह्मचर्य्यस्य—स्त्री पशु—पण्डक—संसक्त— =ब्रह्मचर्य्यकी।(स्थिरताके लिये भावना)(क)स्त्री पशु नपुंसक (पण्डक)के सम्बन्ध वाले,(=संसक्त)
शयनआसन-वर्जन, राग-संयुक्त-स्त्रीकथा-वर्जन=शय्या [=शयन] आसन-वर्जन [ख] रागयुक्त स्त्रियोंकी कथा का वर्जन या निषेध,
स्त्रीणाम् मनोहर-इन्द्रिय—आलोकन वर्जनम् =(ग) स्त्रियोंकी सुन्दर इन्द्रियोंके दर्शनका निषेध—
पूर्व-रत-अनुस्मरण-वर्जनम् =(घ)पूर्वकालकी मैथुन(=रत)या रमण(=रत)या स्त्रीप्रसंग(=रत)की सुधिका त्याग याछोडना,
प्रणीत रस—भोजन—वर्जनम् इति =(ङ)अतिपुष्टकारक या कामोत्पादक रसवाले[=प्रणीतरस]भोजनका निषेध या अभाव ऐसे हैं।

इन पांच भावनाओं का ऊपरके सातवां सूत्र की भावनाओं से मिलान करने से प्रगट है कि स्वशरीर संस्कार त्यागके स्थानमें "स्त्रीपशुपण्डक-संसक्त शयनासन वर्जन' है शेषचार भावनायें तात्पर्यमें मिलती हैं ॥२॥ त्यागा अधिकतम पुस्तकोंमें जैसे राजवार्तिक और तत्त्वार्थ श्लोक-वार्तिक इत्यादिकमें यही शब्द आयाहै परन्तु किसी किसी (जैसे रामचन्द्रजी मुद्रित तत्वार्थ सूत्रमें) परित्यागा आया है ॥ अशुद्ध तो नहीं है परन्तु अधिकहै क्योंकि राज वार्तिक पृष्ठ २७२ में पूर्वरता-नुस्मरण परित्याग लाये हैं; सूत्र वा है कि अक्षर अल्पसे अल्प हो अर्थ बहुत और सारभूतहो।

त्यागशब्दः प्रत्येकं परिसमाप्यते । स्त्रीरागकथाश्रवणत्यागः । तन्मनोहराङ्गनिरीक्षणत्यागः । पूर्वरतानुस्मरणत्यागः । वृष्येष्टरसत्यागः । स्वशरीरसंस्कारत्यागश्चेति चतुर्थव्रतस्य भावनाः पञ्चविज्ञेयाः ॥ अथ पञ्चमव्रतस्य भावनाः का इत्यत्रोच्यते—

## ॥ मनोज्ञामनोज्ञेन्द्रियविषयरागद्वेषवर्जनानि पञ्च ॥ ८ ॥

पूर्व–रत–अनुस्मरण–त्यागः १।१ =[ग] पूर्वकालमें (किया हुआ) मैथुन वा स्त्री प्रसंग [=रत] का स्मरण करनेका निषेध,
वृष्य–इष्ट–रस–त्यागः १।१ =[घ] पुष्टकारक वा कामोद्दीप करने वाले[=वृष्य]इन्द्रियोंको लालसाउत्पन्नकरनेवाले रसोंकावर्जन
स्व–शरीर–संस्कार–त्यागः १।१ =[ङ] अपने शरीर को शृंगार युक्त करने का परित्याग
पञ्च१।३ भावनाः१।३ ब्रह्मचर्य्य व्रतस्य ६।१ भवन्ति T=ये पाच भावना ब्रह्म चर्य्य व्रत की हैं

## पदच्छेद और विभक्त्यर्थसहित इस आठवां सूत्र पर सर्वार्थसिद्धिवृत्तिका शब्दशः हिंदी अनुवाद

त्यागशब्दः १।१ प्रत्येक ३।१ परिसमाप्यते T =त्याग शब्द पृथक् पृथक् [भावना] को लगाया जाता है [ऊपर देखो]
स्त्री–राग–कथा–श्रवण–त्यागः १।१ ;तद–मनोहर–अंग– =स्त्रियोंमें राग उत्पन्न करने वाली कथा को सुनने का त्याग। उन [स्त्रियों] के मनोहर अंगों को
निरीक्षण–त्यागः १।१ ;पूर्व–रत–अनुस्मरण–त्यागः १।१, =[राग सहित] देखने का त्याग पूर्व समय में [किया हुआ] मैथुन वा स्त्री प्रसगके सुधिका त्याग.
वृष्य–इष्ट–रस–त्याग १।१, =पुष्ट कारक और इन्द्रियों को लालसा उत्पन्न करने वाले रसोंका त्याग,
च स्व शरीरसंस्कार–त्याग १।१ इति॰ चतुर्थ–व्रतस्य ६।१ =और अपने शरीरको शृंगार युक्त करनेका त्याग, इस प्रकार चौथे [ब्रह्मचर्य] व्रतकी
भावनाः १।३ पञ्च १।३ विज्ञेयाः १।३ अथ॰ =भावनायें पाच विशेष रूप से जानने योग्य हैं [=विज्ञेयाः] । अब
पञ्चम–व्रतस्य ६।१ भावनाः १।३ काः १।३ इति॰ उच्यते T =पाचवा [परिग्रह त्याग] व्रतकी भावनायें क्या हैं ऐसे [प्रश्न होनेपर] यहा कहाजाता है कि

## ॥ (१) मनोज्ञामनोज्ञेन्द्रियविषयरागद्वेषवर्जनानि पंच ॥ ८ ॥

मनोज्ञ–अमनोज्ञ–इन्द्रिय–विषय– =इष्ट अनिष्ट [ पाच ] इन्द्रियों के [ पाच प्रकारके ] विषयोंमें
राग–द्वेष–वर्जनानि १।३ पञ्च १।३ [भावनाः १।३] =[यथा संख्य वा अनुक्रम से] लोलुपता वा प्रीति और द्वेषका त्यागसो पाच भावनायें

(१) श्वेताम्बर सम्प्रदाय के सभाष्य तत्त्वार्थाधिगम (पृष्ठ १५४) मेंयहसूत्र नहींहै वरन् तीसरे सूत्र पर परिग्रह त्याग व्रतकी पाच भावनायें ऐसे हैं कि—

पंचानामिन्द्रियाणां स्पर्शनादीनामिष्टानिष्टेषु विषयेषूपनिप्रतितेषु स्पर्शादिषु रागद्वेष-वर्जनानि पंच आकिंचन्यस्य व्रतस्य भावनाः प्रत्येतव्याः ॥

अपरिग्रह—व्रतस्य[६।।।] भवान्ति ।

=आकिंचन अथवा परिग्रहत्याग व्रतकी हैं अर्थात् आकिञ्चन्य व्रतकी ,स्थिरताके लिये स्पर्शन–रसन–घ्राण–चक्षु–श्रोत्र इन पाच इन्द्रियोंके इष्ट वा अभिलाषित स्पर्श–रस–गन्ध–वर्ण–शब्द–रूप विषयोंके प्राप्त होनेपर लोलुप्ता का परित्याग और इन्हीं इन्द्रियोंके अनिष्ट स्पर्श–रस–गन्ध–वर्ण–शब्द–रूप विषयोंके प्राप्तहोने पर द्वेष वा विरोधका निषेध वा त्यागकरना सो पाचभावनायें हैं

## पदच्छेद और विभक्त्यर्थसहित इसआठवां सूत्रपर सर्वार्थसिद्धिवृत्तिका शब्दशः हिंदीअनुवाद

पञ्चानाम[६।।।] इन्द्रियाणाम[६।।।] स्पर्शन–आदीनाम[६।।।] =पांचइन्द्रियस्पर्शन–रसन(जीभ),घ्राण(=नाक),चक्षु (आख)श्रोत्र(कान)के

इष्ट–अनिष्टेषु[७।] स्पर्शआदिषु[७।] विषयेषु[७।] = मनोज्ञ और अमनोज्ञ–स्पर्श–रस–गंध–वर्ण–शब्द–रूप विषयोंके

उपनिपतितेषु[७।] राग–द्वेष– =सम्बन्धहोनेपर वा प्राप्तहोनेपर(=उपनिपतितेषु)(क्रमसे) प्रीतिऔर विरोधका

वर्जनानि[१।।।] पञ्च[१।।।] आकिञ्चन्यस्य[६।।।]व्रतस्य[६।।।] भावनाः[१।।।] वेदितव्याः[१।।।] = परित्याग वा अभावहोवा (वे) परिग्रहत्याग व्रतकी पाच भावनायें जाननाचाहिये अर्थात् स्पर्शनइन्द्रियके अभिलाषित विषयोंके प्राप्तहोनेपरउनमें राग न करना और इन्द्रियके अनिष्ट विषयोंके आनेपर उनमेंविरोधनकरना

आकिञ्चनस्य पञ्चानामिन्द्रियार्थानां स्पर्शरसगन्धवर्णशब्दानां मनोज्ञानां प्राप्तौ गार्द्ध्यवर्जनममनोज्ञानां प्राप्तौ द्वेषवर्जनमिति ॥

आकिञ्चनस्य पञ्चानाम् इन्द्रियअर्थानाम् =आकिंचन ( व्रत ) की पाच भावनायें अर्थात् इन्द्रियों के विषय ( =अर्थ )

स्पर्श–रस–गन्ध–वर्ण–शब्दाना मनोज्ञानां प्राप्तौ =स्पर्श–रस–गन्ध–वर्ण–शब्दों के इष्ट प्राप्त होने पर

गार्द्ध्य–वर्जनम् अमनोज्ञानाम् =लोलुपता वा लुब्धता का त्याग वा अभावऔर अनिष्ट वा अनभिलषित(स्पर्श रस-गन्ध वर्ण शब्दोंके)

प्राप्तौ द्वेषवर्जनम् इति =आनपर विरोध का न होना इसप्रकार हैं

किंचान्यद्यथाऽमीषां व्रतानां द्रढिमार्थं भावनाः प्रतीयन्ते तद्विपश्चिद्भिरिति भावनोपदेशः, तथा तदर्थं तद्विरोधिष्वपीत्याह—

# हिंसादिष्विहामुत्रापायावद्यदर्शनम्॥ ९॥

(ख) रसना इन्द्रियके इष्टविषयोंके सम्बन्ध होनेपर उनमें प्रीति न करना और इसी इन्द्रियके अमनाज्ञविषयों के मिलनेपर उनमें द्वेप न करना (ग) (घ्राण) नाक इन्द्रियोंके मनोज्ञविषयोंके प्राप्तहोनेपर उनमें स्नेह न करना और इसी इन्द्रिय के अनभिलपित विषयोंके आनेपर उनमें विरोध न करना [घ] नेत्र इन्द्रियके अभिलपित विषयोंके मिलनेपर उनमें प्रेम न करना वा इसी इन्द्रियके अनिष्ट विषयोंमें अप्रीति वा द्वेष न करना [ङ] ऐसेही कान इन्द्रियके मनोज्ञविषयोंके मिलनेपर उनमें राग न करना और इसी इन्द्रिय के अनभिलपित विषयोंके आनेपर वा भेंटा होनेपर उनमें अप्रेम न करना सो पृथक् पृथक् पांच भावना परिग्रहत्याग व्रतकी है यहां भावार्थ ऐसाजानना कि संसारमें परिग्रह हैं ते इन्द्रियोंके विषयों के सेवने वा भोगनेके और कषायोंके पुष्टकरनेके निमित्तहैं जिससे विषय कपायके गुणतथा दोष बारम्बार विचारनेसे परिग्रहत्याग व्रतकी स्थिरता रहती है

| | |
|---|---|
| किंच*(१)अन्यत्[१ ।।।] यथा*अमीषाम्[६ ।।।] (२) | =कुछ (=किंच) और(=अन्यत्) है जैसे इन (=अमीषाम्) |
| व्रतानाम्[६ ।।।] द्रढिम्–अर्थम्[१ ।।।] | =(अहिंसा–सत्य–अचौर्य–अस्तेय–ब्रह्मचर्य–अपरिग्रह) व्रतोंके स्थैर्य वा स्थिरता के लिये |
| भावनाः[१ ।।।] | =(प्रत्येक व्रतकी पूर्वोक्त पांच पाच) भावनायें |
| प्रतीयन्ते । तद्—विपश्चिद्भिः[३ ।।।] इति* | =उन(व्रतोंके) ज्ञानवानोंद्वारा अथवा जाननेवालों द्वारा निश्चयकीगई है (=प्रतीयंते) |
| तथा–तद्विरोधिषु[७ ।।।] अपि*तद्–अर्थं[१ ।।।] | =तैसे तिन (व्रतों) के विरोधी [पांच पापोंविषैभी उन [व्रतोंके] [स्थैर्य के] लिये |
| भावना–उपदेशः[१ ।] इति*आह[T] | =भावनाका उपदेश इसप्रकार [अग्रिम सूत्रमें] कहते हैं कि |

## हिंसादिष्विहामुत्रापायावद्यदर्शनम् ॥९॥

[१] किंचअव्ययहै अर्थ समुच्चय कुछ और है परन्तु किञ्चित् अव्यय का अर्थ अधूरा वा छोटे काहै (देखोपद्मचन्द्र कोश पृष्ट १०८)(२) अमीषाम् षष्ठी बहुवच ननपु नक लिंग अदस [=यह] शब्द का है [३] विपश्चित् [पुल्लिंग] विप्रकृष्ट चेतति=बहुत समझता है पण्डित ज्ञानवान्–ऋषि ऊ र के

(१) हिंसा-आदिपु-इह-अमुत्र-अपाय-अवद्य-दर्शनम् ॥ ९ ॥

= हिंसा-आदिपु७।३-इह-अपाय दर्शनम् १।१।। अमुत्र-अवद्य दर्शनम् १।१।। इति#भावयितव्यम् १।१।।

(क) हिंसा-अनृत-स्तेय-अब्रह्म-परिग्रहेपु-इह-अपायदर्शनम् इति भावयितव्यम्

(ख) हिंसा-अनृत-स्तेय-अब्रह्म-परिग्रहेपु-अमुत्र-अवद्य दर्शनम् इति भावयितव्यम्

| | |
|---|---|
| सूत्रार्थः-हिंसा-आदिपु७।३ | = हिंसा-मिथ्याभापण-चोरी-मैथुन-पदार्थसंचय और ममता (करने) में |
| इह#अपाय-दर्शनम् १।१।। | = इसलोकमें वियोग-नाश-दुःख-आपत्ति-भयकी (=अपाय) उपलब्धि (=दर्शन) होती है |
| अमुत्र# | = [तथा इन्हीं हिंसादिकके करनेमें] परलोकमें-दूसरेजन्म में-मृत्यु के पश्चात् वा अनन्तर |
| अवद्य-दर्शनम् १।१।। | = निन्दा, पापकी प्राप्ति [=दर्शन] [पापसे निंद्यगति वा दुर्गति की प्राप्ति] होती है |
| इति#भावायितव्यम् १।१।। | = [उन पांचव्रतोंकी स्थिरताके लिये] इसप्रकार वारम्वार विचार वा चिंतवन किये जानेयोग्य है |

## पदच्छेद और विभक्त्यर्थ सहित इस नवमासूत्र पर सर्वार्थसिद्धि वृत्तिका शब्दशः हिंदी अनुवाद

अनुवाद में ऋषियों द्वारा ज्ञानवानोंद्वारा के स्थान में लासकते हैं [देखो पद्मचन्द्र कोश पृष्ठ ३५४]

(१) श्वेताम्बर सम्प्रदायके "सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्रमें" इस सूत्रके दो पद हैं और अमुत्र शब्द तथा अपाय शब्द के मध्यमें एक चकार है

हम उसको नीचे लिखे भी देतेहैं इसके अतिरिक्त शेप पाठ एकसाहै "हिंसादिष्विहामुत्रचापायावद्य दर्शनम्" इस चकारकी अधिकता से दोनों

सम्प्रदाय में इस सूत्र के अर्थ करनेमें भिन्नता प्रगट की है श्वेताम्वरसम्प्रदाय के अनुकूल अर्थ इस प्रकार हैं कि—

"हिंसादिषु पञ्चपु आस्रवेपु इह अमुत्र च = हिंसादिक पांचोंके आस्रवमें इसलोकमें तथा [=च] परलोक में

अपायदर्शनम् अवद्यदर्शनम् च भावयेत् = अपायदर्शन तथा [=च] अवद्य दर्शनको बार बार चिंतवनकरै [सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्र पृष्ठ १५५

यह चकार जो इस संस्कृत भाष्यमें अमुत्र, और अपाय शब्दोंके मध्यमें आयाहै वही च शब्द है और उसीका 'तथा' ऐसा भापानुवाद

कियाहै जो इस सूत्रके अमुत्र और अपाय शब्दके बीचमें आयाहै ॥ पं० ठाकुरप्रसादजी का भापानुवाद अक्षर प्रति अक्षर लिखते हैं—"हिंसा

तथा मिथ्या भापणादि पांचोंके आस्रवोंमें इसलोकमें तथा मृत्युके पश्चात् परलोकमें अपाय दर्शन तथा अवद्य दर्शन की भावना करै अर्थात्

हिंसादिक विपे इस लोकमें तथा परलोकमें मोक्षेय प्रणाश तथा निन्दायुक्तकी दृष्टि रक्खै कि ये जीवके श्रेष्ठ कार्योंके नाशक तथा निन्द्य के जनक

हैं मेरा और इनका अर्थ एकसे तात्पर्य को प्रगट करता है दिगम्बर सम्प्रदायमें अर्थ ऐसा है कि— हिंसादिकमें इस लोकमें अपाय दर्शन

को चिंतवन करै और परलोकमें अवद्यके उपलब्धिकी भावनाकरै इसलिये इससूत्रको मैंने ऊपर [क] और [ख] संख्याओंसे विभाग करदिया है ॥

अभ्युदयनिःश्रेयसार्थानां क्रियाणां विनाशकप्रयोगोऽपायः(१) । अवद्यं गर्ह्यम् । अपायश्चावद्यं चापायावद्ये तयोर्दर्शनमपायावद्यदर्शनं (२) भावयितव्यम् ॥ क्व? इहामुत्र च । केषु? हिंसादिषु ॥ कथमिति चेदुच्यते—हिंसायां तावत्, हिंस्रो हि नित्योद्वेजनीयः सततानुबद्धवैरश्च इह च वधबन्धपरिक्लेशादीन् प्रतिलभते प्रेत्य चाशुभां गतिम् । गर्हितश्च भवतीति

| | |
|---|---|
| अभ्युदय-निःश्रेयस-अर्थानाम् ६।।। क्रियाणाम् ६।।। | =सम्पदा वा समृद्धि (=अभ्युदय) और मोक्षके [=निःश्रेयस] लिये क्रियाओंके |
| विनाशक-प्रयोगः १। अपायः १।,अवद्यम् १।।। गर्ह्यम् १।।। ; | =नाश करने वाला उपाय (=प्रयोग) सो अपायहै। अवद्य है सो निंद्य वा निंदनीय है |
| अपायः १।च*अवद्यम् १।।।च*अपायावद्ये १।।। | =बहुरि अपाय और अवद्य (दोनों मिलकर) अपायावद्ये (द्विवचनान्त वाक्य हुआ) |
| तयोः ६।।। दर्शनम् १।।। | =तिन दोनों [अपाय तथा अवद्य] को उपलब्धि वा प्राप्ति होना |
| अपाय- अवद्य-दर्शनम् १।।। भावयितव्यम् १।।। | =सो अपाय अवद्य दर्शन है ऐसा विचार वा चिन्तवन किया जाना योग्य है |
| क्व*?इह*अमुत्र*च*;केषु ७। ? । | =कहा,?यहा वा इस लोकमें और[च=]वहा वा दूसरेजन्ममें, कौनविषै |
| हिंसा-आदिषु ७। ॥ | =हिंसा—अनृत—स्तेय—अब्रह्म—परिग्रह [इन पाँच अव्रतों] में |
| कथम्*इति*चेत्*उच्यते-हिंसायाम् ७।। | =कैसो(उपलब्धि वा प्राप्ति)इस प्रकार प्रश्न होने पर कहा जाता है कि प्राण व्यपरोपणमें |
| तावत्*हिंस्रः १। हि*नित्य-उद्वेजनीयः १। | =तौ (=तावत्) हिंसक ही सदाउद्वेगरूपरहताहै अर्थात् चित्तमेंव्याकुल रहता है |
| सतत-अनुबद्धवैरः १।च* इह* च* | =और (=च) निरन्तर [=सतत] वैरानुबद्धहोताहै और (=च) इस लोकमें (=इह) |
| वध-बन्ध-परिक्लेशादीन् २। प्रतिलभते T | =मारण-बन्धन-अर्थात् शत्रुता बधती रहती है बहुत [=परि) दुःखादिकको प्राप्त होता है |
| प्रेत्य*च*अशुभा २।।गतिम् २।।,गर्हितः १।च*भवतिTइति | =तथा[=च]अन्य जन्ममें बुरी गति को(प्राप्त होता है)और(=च)निंदित होता है। ऐसे |

(१) अपायशब्दका अर्थ पद्मचन्द्रकोश पृष्ठ ३३ में 'वियोग-नाश-दुःख-आपत्ति' कियाहै-राजवार्तिक तथा श्लोक वार्तिक में इसका अर्थ 'भय' भी किया है "अथवा ऐह लौकिकादि सप्तविधभय अपाय इति कथ्यते"(राजवार्तिक पृष्ठ २७२) "भय वा" श्लोकवार्तिक पृष्ठ मुद्रित(५६०)॥इन दोनों वार्तिकों के अनुकूल जयचन्द्रजी वचनिका में तथा अर्थ प्रकाशिकामें इसका भय अर्थ किया है इसलिये अनुवाद में पांचों शब्द लाये गये हैं ॥
(२)दर्शन=उपलब्धि—प्राप्ति (पद्मचन्द्र कोश पृष्ठ ७८,१८३ ) अत अनुवाद में प्राप्ति लाये हैं ॥ अवद्य=निंदा—पाप (देखो पद्मचंद्र कोश पृष्ठ ४३)

हिंसायां व्युपरमः श्रेयान्॥ तथा अनृतवादी अश्रद्धेयो भवति इहैवच्च जिव्हाछेदादीन् प्रतिलभते। मिथ्याख्यानदुःखितेभ्यश्च बद्धवैरेभ्यो बहूनि व्यसनान्यवाप्नोति प्रेत्यचाशुभां गतिं, गर्हितश्च भवतीति अनृतवचनात् व्युपरमः श्रेयान्॥ तथा स्तेनः परद्रव्यापहरणासक्तः सर्वस्योद्वेजनीयो भवति इहैव चाभिघातवधबन्धहस्तपादकर्णनासोत्तरौष्ठच्छेदनभेदनसर्वस्वहरणादीन् प्रतिलभते प्रेत्य चाशुभां गतिं,गर्हितश्च भवतीति स्तेयात् व्युपरतिः श्रेयसी॥ तथा अब्रह्मचारी मदविभ्रमोद्भ्रान्तचित्तो वनगज इव

हिंसायाम् व्युपरमः श्रेयान् ; तथा = हिंसामें परित्याग श्रेष्ठ वा कल्याण दायक है तैसेंही (=तथा)
अनृतवादी अश्रद्धेयः भवति इह एव च = असत्यवादी श्रद्धा वा विश्वासके योग्य नहीं होताहै। और(=च) इसलोकमेंही
जिह्वा—छेदादीन् प्रतिलभते मिथ्या—आख्यान— = जीभ वा रसनाके छेदन आदिकको प्राप्त होता है (वहुरि) मिथ्या कथनसे
दुःखितेभ्यः च बद्धवैरभ्यः बहूनि व्यसनानि अवाप्नोति = दुःखित हुऐ (लोगों) से वहुवैर से अनेक दुःखों को प्राप्त होता है
प्रेत्य च अशुभां गतिम् ,गर्हितः च भवति = वहुरि [=च] अन्य बुरी गति को प्राप्त होता है और (च) निंदित होता है
इति अनृत, वचनात् व्युपरमः श्रेयान् तथा स्तेन = इस प्रकार मिथ्याभाषणसे विरक्त होना उत्तम है तैसे ही चोर जो
पर-द्रव्य—अपहरण—आसक्तः सर्वस्य = अन्य की द्रव्य लेने में लागू वा अनुरक्त रहता है सबके (द्रव्यके विरह से)
उद्वेजनीयः भवति इह एव च = दु.ख उपजाने वाला वा (सबके) भय उपजावने वाला होता है और यहांही
अभिघात—वध—वन्ध—हस्त—पाद—कर्ण—नासा—उत्तरओष्ठ—छेदन- = चोट निहनन वन्धन हाथ पग कान नाक ऊपरके होठका छेदन
भेदन—सर्वस्वहरणादीन् प्रतिलभते = भेदन सर्वधनके (सर्व—स्व) हरण आदिक को प्राप्त होता है और [=च]
प्रेत्य च अशुभांगतिम् गर्हितः च भवति = मृत्यु के पश्चात [अन्य जन्म में] दुगतिको जावै है और निंदित होताहै
इति स्तेयात् व्युपरतिः श्रेयसी तथा अब्रह्मचारी = ऐसे चोरी से निवृति कल्याण कारी है उसी प्रकार कुशील पुरुष
मद—विभ्रम—उद्भ्रान्त—चित्तः = मत्तता (=मद) की चेष्टा कर (=विभ्रम) व्याकुल चित्त संयुक्त
वनगजः इव = वनके हाथीके समान

# वासितावञ्चितो विवशो वधवन्धनपरक्लेशाननुभवति ।

(१)वासिता—वञ्चितः[१] विवशः[१], वधवन्धन— = [कपटकी] हथिनी द्वारा ठगाया गया वा भूलमें डालागया वा परवशहुआ, मारण वन्धन परिक्लेशान्[३] अनुभवति। = अति(=परि) दुःखोंको सहनकरताहै अर्थात् जैसे हाथी पकड़नेवाले वनमें जाकर गढ़ा,खोदकर उसको जीर्ण और सड़ी सड़ी सोट पत्ते लकड़ियों इत्यादिकसे पाट देतेहैं उस गढहा पटेहुए के ऊपर कलिपत निर्जीव हथिनो रख देते हैं मदनमत्त वा मदकरि व्याकुलित वनगज(वनी का हाँथी) उस हथनीको देखकर उससे भोग करने वा विषय सेवने की लोलुपतामें फसकर उसके पास जाता है गढ़हा पैं पद रखते ही गढ़ेमें गिर जाता है परवश होकर बहुत मारण-ताडन वन्धन इत्यादिक दुःखों को सहन करता है तैसे ही पर स्त्री गामी मनुष्य भी जो मदकर व्याकुल है और जो पर स्त्रियों के विभ्रम-कटाक्ष विलास टेढी भृकुटियों से मोह को प्राप्त होता है अर्थात् उनसे ठगाया जाता है उनके प्रेम रूपी वन्धन में फंस कर नाना प्रकार के दुःखों को क्लेशों को उठाता है ।

---

(१)तथा अब्रह्मचारी मदविभ्रमोद्भ्रान्त चित्तो वनगज इव वासितावञ्चितो विवशो वधवन्धनपरिक्लेशाननुभवति (सर्वार्थसिद्धिवृत्तिसेउद्धृत) तथा अब्रह्मचारी मदविभ्रमोद्ग्रथितचित्त वनगज इव वनितावञ्चितो विवशो वधवन्ध परिक्लेशादीन् अनुभवति ।(तत्त्वार्थराजवार्तिकसेउद्धृत) इन दोनों पाठोंके मिलान करनेसे ज्ञातहै कि तत्त्वार्थराजवार्तिकमें वासितावञ्चितोंके स्थानमें वनितावञ्चितोहै । अनुवाद करते समय राजवार्तिक के आधार पर हमने यह लिखा था कि वासिता शब्द वनिता शब्द के स्थान में अशुध्द छपगया है क्योंकि वासितावञ्चितका अर्थ होगा जो सुगन्धित करि ठगायागया है कुछ तात्पर्य नहीं निकलता है जब उक्त टिप्पणी हमने अपने एक काशी के जैन विद्वान मित्रको दिखाई तो उन्होंने 'परतु इस से' शब्दोंकोकुछ के प्रथम जोडकर हमारी टिप्पणोको स्वीकार कर लिया और इसके समर्थनम" अर स्त्रीनिकरि ठिगया हुवा वनका हस्ती कीज्यों वध वध परि क्लेशादिकनिकू भोगै है" अर्थ प्रकादिका पृष्ठ ४०४ वाक्यका प्रमाण दे दिया । इस समय चार प्रतियें सर्वार्थसिद्धि-वृत्तिकी जो इन्द्रप्रस्थके मन्दिरों से प्राप्त हुई हैं हमारे पास हैं । छपने को देनेके प्रथम हमारे विचार में आया कि अन्य प्रतियोंसे भी इस पाठ को मिलाले, मिलान करने का परिणाम यह हुआ कि दो मुद्रित प्रतियों का पाठ और चार हस्तलिखित प्रतियों का पाठ मिल गया तब निश्चय होगया कि सर्वार्थसिद्धिवृत्ति में जो वासिता' शब्द आया है वह ठीक हैं, कई कोशोमें जैसे पद्मचन्द्रकोश इत्यादि देखे गये परन्तु उनमें वासिता' शब्द नहीं मिला, फिर वैयस्त सस्कृत आङ्गलकोश देखा तो उसके पृष्ठ ६५६ में 'वासिता' (=वाशिता) के (क) हथिनी और [ख] स्त्री, वनिता दोअर्थ निकले जिनका समर्थन अमरकोशके नानार्थ तेईसवा वर्गके पचहत्तरवा श्लोक के तृतीयपाद 'वासिता स्त्री करिण्योश्च' (वासिता यह एक नाम स्त्री और (=च) हथिनी का है होताहै अब प्रश्न यह है कि यहा पर 'वासिता' का अर्थ 'वनिता वा स्त्रीलें अथवा हथिनी लें, क्योंकि वाक्य में 'वनगज' कहा है इसलिये 'वासिता' का अर्थ हथिनी सगतप्रद है इसका समर्थन प० जयचन्दरायजी की वचनिका और श्रुतसागरी सूरिकी टीका के निम्न यथासख्य वाक्यों से होता है "तैसे ही अब्रह्मचारी मदविभ्रमकरि उद्भ्रान्त है चित्त जाका सो कपटकी हथनीके अर्थ भ्रमतें खाडा में पडया जो हस्ती तिसकी ज्यों परवश हुवा वध वधन अति क्लेश आदिक भोगवे हैं ॥ सर्वार्थसिद्धि वचनिका मुद्रित पृष्ठ ५३८,५३६ अब्रह्मचारी पुमान् मदोन्मत्तो भवति, विभ्रमोपेत उद्भ्रान्तमन यूथनाथ इव करिणी विवचित परवश सन् वधवध परिक्लेशान् प्राप्नोति" इसलिये "हमने वासिता-व चित उपर्युक्त वाक्यका अनुवाद इसप्रकार कियाहै कि कपटरूप वा कपटकी हथनी द्वारा ठगायागया, छलागया, भूलमें पडगया

मोहाभिभूतत्वाच्च कार्याकार्यनभिज्ञो न किञ्चित्कुशलमाचरति परांगनालिङ्गनसङ्गकृतरतिश्चे-
हैव वैरानुबन्धिनो लिङ्गच्छेदनवधबन्धसर्वस्वहरणादीनपायान् प्राप्नोति । प्रेत्यचाशुभां गतिम-
श्नुते, गर्हितश्च भवति,अतो विरतिरात्महिता ॥ तथा परिग्रहवान् शकुनिरिव गृहीतमांस-
खन्डोऽन्येषां तदर्थिनां पतत्रिणामिहैव तस्कारादीनामभिभवनीयो भवति।

| | |
|---|---|
| मोह-अभिभूतत्त्वात् ५।।। च *कार्य-अकार्य- | =और (=च) मोह पीड़ित वा ग्रस्त होनेसे कर्तव्य तथा अकर्तव्य का |
| अनभिज्ञः १। | = ज्ञान रहित (=अनभिज्ञ) अर्थात् क्या हमको करना चाहिये और क्या हमको नहीं करना चाहिये इस प्रकारके विवेकसे शून्य |
| न❀किञ्चित्❀ कुशलम् २।।। आचरति ।च ❀परांगना- | =कुछ भी कुशल रूप कार्य नहीं आचरता है और पर स्त्री(=परांगना)के [] |
| आलिंगन-संगकृत-रतिः१।। इह❀एव❀ | =सेवनविषै वा संग विषै प्रीति करने वाला इस लोकमें ही |
| वैर-अनुबन्धिनः ५। लिंगछेदन-वध-बन्ध-सर्वस्व- | =वैरके बन्धानसे लिंगछेदन-मारणबन्धन समस्त धन [स्व] की |
| हरण- आदीन् २। अपायान् २। प्राप्नोति । | =लूटि किये जाने आदिक कष्ट वा दुःख वा आपत्तियों को प्राप्त होता है |
| प्रेत्य*च*अशुभां २।। गतिम् २।। अश्नुते । गर्हितः १।च*भवति । | =और [=च] परलोकमें दुर्गति को प्राप्त होता हैं और निंदित होता है |
| अतः❀विरतिः १।। आत्महिता १।।,तथापरिग्रहवान् १। | =इस लिये [अब्रह्म से] निवृत्ति अपना हित है । वैसे ही [तथा] परिग्रहधारी [] |
| इह❀एव * तस्कर-आदीनाम् ६। अभिभवनीयः१। | =इस लोक में ही चोर आदिकके प्रापणीय वा लूटने योग्य वा पराजय के योग्य |
| भवति । शकुनिः१।इव❀गृहीतमासखंडः१।अन्येषाम्६। | =होता है जैसे (=इव) मासके खंड को लिये हुए पक्षी दूसरे |
| तद्-अर्थिनाम् ६। पतत्रिणाम् ६। | =उस (मास खंड) के इच्छा करने वाले पक्षियों के (लूटने योग्य होताहै] अर्थात् [ जैसे मांसके पिन्डयुक्त पक्षीको और पक्षी देखकर चोंच पजों से दुःख देकर उस [] मास खंडको लेलेते हैं तैसेही परिग्रह धारकोंको चोर ठग लुटेरे अन्य दुष्ट जन धनके ग्राहक क्लेश पहु चाते हैंऔर धन को लेलेते है ॥ |

तदर्जनरक्षणप्रयत्नकृताश्च दोषान् बहूनवाप्नोति नचास्य तृप्तिर्भवति इन्धनैरिवाग्नेः लोभाभिभूतत्वाच्च कार्याकार्यानपेक्षो भवति प्रेत्य चाशुभां गतिमास्कन्दते । लुब्धोऽयमिति गर्हितश्च भवतीति तद्विरमणं श्रेयः ॥ एवं हिंसादिष्वपायावद्य दर्शनं भावनीयम् ॥

हिंसादिषु भावनान्तरप्रतिपादनार्थमाह — दुःखमेव वा ॥१०॥

---

तद्-अर्जन-रक्षण-प्रयत्न- कृतान्$^{2}_{3}$ च* = उस (परिग्रह) के उपार्जन-रक्षण-जतन वा प्रयास करनेके

दोषान्$^{2}_{3}$ बहून्$^{2}_{3}$ अवाप्नोति ।च*अस्य$^{6}_{1}$ = अनेक दोषोंको (परिग्रहधारी) प्राप्त होता है तथा(च) इस [परिग्रह] का

तृप्तिः$^{1}_{1}$ न*भवति इन्धनैः$^{3}_{3}$ इव* अग्नेः$^{6}_{1}$ = अग्निको ईंधन के डालनेके समान संतोष नहीं होता है अर्थात् जैसे अग्निमें जितनाजितना ईंधन डालते जाओउतनीही उतनी वह वढती जाती है उसी प्रकार जितना जितना परिग्रह अधिक होता जाता है उतनाही उतना उस परिग्रहकी वांछा वढती जातीहै

लोभ-अभिभूतत्वात्$^{5}_{1}$ च* कार्य- = और (=च)लालचसे ग्रसित वा पीडित होनें (के कारण) से [परिग्रहधारी] कर्तव्य

अकार्य-अनपेक्षः$^{1}_{1}$ भवति।प्रेत्य*च*अशुभाम्$^{2}_{1}$ = अकर्तव्यके विवेकके अवलोकनसे शून्य(=अनपेक्ष)हो जाता है और मृत्यु के अनन्तर

गतिम्$^{2}_{1}$ आस्कन्दते।,लुब्धः$^{1}_{1}$ अयम्$^{1}_{1}$ इति* = दुर्गति को प्राप्त होता है यह लोभी है इस प्रकार

गर्हितः$^{1}_{1}$ च भवति। इति*तद्-विरमणम्$^{1}_{1}$ = भी निंदित होता है ऐसे उस(परिग्रह)का अकरण वा उपरम

श्रेयः$^{1}_{1}$ एवम्* हिंसा-आदिषु$^{7}_{3}$ = कल्याण दायक वा उत्तम है इस प्रकार हिंसा—अनृत—स्तेय—अब्रह्म—परिग्रह विषै है

अपाय-दर्शनम्$^{1}_{1}$ = वियोग-दुःख-नाश-वा अपत्ति का(=अपाय)अवलोकन-आलोक वा द्रष्टि (दर्शन)

अवद्य-दर्शनम्$^{1}_{1}$ = (इनही हिंसादिक पांच पाप वा अव्रतोंमें) पाप वा निंदा(=अवद्य)की प्राप्ति,उपलब्धि[=दर्शन]

भावनीयम्$^{1}_{1}$ हिंसा-आदिषु$^{7}_{3}$ = भावने योग्य है वा वारम्वार चितवने योग्य है हिंसादिक में

भावना-अन्तर-प्रतिपादन-अर्थम्$^{1}_{1}$ आह। = अन्य भावना का बोध कराने के लिये व कथन करने के लिये कहते हैं

## दुःखमेव वा ॥१०॥ (हिंसादिषु) दुःखम् एव (इति तत्स्थैर्यार्थम् भावयितव्यम्)

हिंसा-आदिषु$^{7}_{3}$ दुःखम्$^{1}_{1}$ एव*वा*तत्स्थैर्यार्थम्$^{1}_{1}$ = अथवा हिंसादिकमें दुःख ही दु ख है पाच भावनाओं के स्थिर रखनेके लिये

इति*भावयितव्यम्$^{1}_{1}$ = इस प्रकार चिंन्तवन वा बिचार किये जाने योग्य है

हिंसादयो दुःखमेवेति भावयितव्याः ॥ कथं हिंसादयो दुःखम् ? दुःखकारणत्वात् । यथा अन्नं वै प्राणा इति ॥ कारणस्य कारणत्वाद्वा यथा धनं प्राणा इति ॥ धनकारणमन्नपानं अन्नपानकारणाः प्राणा इति ॥ तथा हिंसादयोऽसद्वेद्यकर्मकारणम् । असद्वेद्यकर्म च दुःखकारणमिति दुःखकारणे दुःखकारणकारणे वा दुःखोपचार ॥ तदेतत् दुःखमेवेति भावनं



## पदच्छेद और विभक्त्यर्थसहित इस दशवां सूत्र पर सर्वार्थसिद्धिवृत्तिका शब्दशः हिंदी अनुवाद

| | |
|---|---|
| हिंसा-आदयः१।३ दुःखम्१।१ एव*इति*भावयितव्याः१।३ ; | =हिंसादिक [पाच पाप] दुःखही [दुःख] हैं इसप्रकार भावना वा चिन्तवन कियेजाने योग्य है |
| कथम्*हिंसा-आदयः१।३ दुःखम्?दुःख-कारणत्वात्५।१ | =कैसे हिंसादिक [पाच अव्रत] दुःख वा क्लेश हैं [उत्तर] क्य कि [हिंसादिक] दुःखकेकारणहैं |
| यथा*अन्नम्१।१ वै* प्राणाः १।३ इति* । | =जैसे नाज ही (=वै) प्राण अर्थात् नाजको प्राणकहनाहै सो कारणको कार्य कहनाहै ऐसे हिंसादिक दुःखके कारण हैं तिनको दुःखही ऐसा कहनेसे यहा कारणमें कार्यका उपचार है |
| कारणस्य६।१ कारणत्वात्५।१ वा*यथा*धनं१।१ प्राणाः१।३ | =अथवा [हिंसादिक दुःखके] कारणके कारण हैं जैसे धनहै सो प्राण हैं |
| इति*। धनकारणम् १।१ अन्नपानम् १।१ | =ऐसे धन है कारण जिसका ऐसा अन्नपान है अर्थात् अन्नपानका कारण धनहै भावार्थ अन्न-पान धनसे मोल आते हैं |
| अन्नपानकारणाः१।३ प्राणाः १।३ इति*; | =अन्नपानहैं कारण जिनके ऐसे प्राणहैं अर्थात् प्राणका कारण अन्नपानहै भावार्थ अन्न पान खा पी करि प्राण रहते, नहीं तौ शरीर से निकल जातेहैं |
| तथा*हिंसा-आदयः१।३ असद्वेद्यकर्मकारणम् १।१ | =तैसे हिंसादिक असाता वेदनीय कर्मका कारण है |
| असद्वेद्यकर्म१।१ च*दुःखकारणम्१।१ इतिदुःखकारणे७।१ | =और [=च] असाता वेदनीय कर्म दुःखका कारणहै इसप्रकार दुःखके कारण विषैं |
| दुःखकारण-कारणे७।१ वा*दुःख-उपचारः१।१ । | =अथवा दुःखके कारणके कारणविषैं दुःखकी स्थापनाहै अर्थात् अन्नप्राणहैं इस उदाहरण में दुःखके कारणमें दुःखकी कल्पनाहै और धन प्राणहैं इस दृष्टान्तमें दुःखके कारणके कारणमें दुःख का उपचार है |
| तत्१।१ एतद्१।१ दुःखम् १।१ एव*इति*भावनम्१।१ | =सो [=तद्] यह [=एतद्] हिंसादिक पाचपाप दुःखही हैं इस प्रकार भावना वा चिन्तवन |

**परात्मसाक्षिकमवगन्तव्यम् (?) ननु च तत्सर्वं न दुःखमेव विषयरतिसुखसद्भावात् । न तत्सुखं वेदनाप्रतिकारत्वात्कच्छूकण्डूयनवत् ॥**



पर,१,-आत्म-साक्षिकम् १।।।(२) = अन्य[के सम्बन्ध वा विषय] में अथवा अन्यके लिये अपने तुल्य(=सांक्षिकं)

अवगन्तव्यम् १।।। = बोध किया जाना चाहिये अर्थात् ये हिंसादिक पाच पाप अथवा अव्रत दुःख के कारण हैं अथवा दुःखके कारणके कारण हैं ऐसा विचारकर जानना चाहिये कि जैसे वे मुझको व्यापते हैं अथवा मेरी आत्मामें चुभते हैं वैसे ही परके व्यापते चुभते हैं जैसे (क) वध वन्धन पीडन और अन्य दुःख मुझको अप्रिय अनिष्ट वा बुरे लगते हैं वैसे ही सम्पूर्ण जीवों को अप्रिय लगते है तथा दुःख उपजाते हैं (ख) जैसे मिथ्याभाषणसे मुझे दुःख होता है अर्थात् मेरे विषय में यदि कोई मिथ्याभाषण करे तौ मुझे दुःख हाता है ऐसे ही अन्य प्राणी को दुःखहोगा (ग) जैसे मुझे इष्ट पदार्थके वियोगसे दुःख होता है और पूर्वमें हुआ था ऐसे ही यदि चोरी करके उनका इष्ट पदार्थ से वियोग कर देवेंगे तौ उनको दुःख होगा (घ) जैसे कोई मेरी स्त्री का तिरस्कार करे तिससे मेरे तीव्र मानसिक पीडा होती है तैसे अन्य जीवोंको जिनकी स्त्रियोंसे व्यभिचार करके उनका अपमान और शील भंग किया जाता है होता है (ङ) जैसे आपके धनादिक परिग्रह नहीं प्राप्त होते वा प्राप्त हुआ तिसको नष्ट होते वाछा-रक्षा-शोक इत्यादि करि उपजा दुःखको प्राप्त होता है तैसे ही परिग्रह की वाछासे तथा परिग्रह के नष्ट होनेसे समस्त जीवोंको दुःख होता है तिससे हिंसादिक पाच पापों से निवृत्ति वा हटना ही जीवों को कल्याण कारी है ॥

ननु*च*विषय-रति सुख-सद्भावात् ५१ = पुनि प्रश्न-विषय रमण(=रति)में वा भोग (=विषय)विलासकरनेमें(=रति)व सुखकी विद्यमानताहोनेसे

तत्-सर्वम् १।।।न*दुःखम् १।।।एव* = वह सब(अव्रत) दुःख (के कारण वा कारण के कारण)ही नहीं है ?

न*तत्-१।।। सुखम् १।।।वेदना- = (उत्तर) वह (विषय रति) सुख नहीं है क्योंकि(वह विषय रति) व्याधि वा रोग का

प्रतिकारत्वात् ५।।।कच्छू-कडूयनवत्* = उपाय(=प्रतिकार)खाज की(=कच्छू)खुजली(=कन्डूयन) के समान है

(१) अत्र 'परत्रात्मसाक्षिक मितिपाठः तालपत्रपुस्तके वर्तते । परत्रात्मसाक्षिकमित्यन्य पाठस्तृतीयपुस्तके वर्तते ।
परत्र-अत्र-साक्षिकम् इति पाठ. तालपत्रपुस्तके वर्तते=परमें और अपने में(=अत्र)समान ऐसापाठताडके पत्तोंपर लिखीहुई प्रतिमें विद्यमानहै
परत्र-आत्मा-साक्षिकम् इति ' अन्य पाठ तृतीय-पुस्तके वर्तते=परमें और आत्मामें समान ऐसा अन्य पाठ तीसरी पुस्तक में विद्यमान हैं
(२) साक्षात् प्रत्यक्ष तुल्ययो = साक्षात् यह एक नाम प्रत्यक्षका और तुल्यकाहै (अमरकोप नानार्थ वर्ग श्लोक २४४)

पुनरपि भावनान्तरार्थमाह–

# मैत्रीप्रमोदकारुण्यमाध्यस्थानि च स-त्वगुणाधिकक्लिश्यमानाविनयेषु ॥

अर्थात् सुंदर स्त्रीके कोमल और सुंदर शरीरके स्पर्शनसे रति सुख उपजता दीखताहै सो सुख नहींहै भ्रांति वा झूठी समझसे सुखरूप दीखताहै ॥ वेदनाका उपाय है जैसे चाम–मांस–रुधिर जब विकारसे कलुषपना वा अस्वच्छताको प्राप्त होकर खाजकी उत्कटता वा उग्रता करि बाधा करताहै तब नखोंसे ठीकरीयोंसे पत्थर इत्यादिकसे अपने शरीर को खुजाता है गात्रको छेदनसे रगड़नेसे रुधिरसे लिप्त हुआ भी बहुत खुजला करि दुःखही को सुख मानता है तैसे मैथुन सेवने वाला भी मोहसे दुःखही को सुख मानता है जैसे कोई पुरुष चारों ओर अग्निकी ज्वालासे बलता अग्निके आतापको नहीं सहन कर सक्ता विष्टासे भरा हुआ महा दुर्गंध कुंडमें जायपड़ताहै तिसविष्टा में मस्तक पर्यन्त डूब तिसको आताप रहित सुखमानि मरण करता है तैसे स्पर्शन इन्द्रियके आताप सहनेको असमर्थ हुआ संसारीजीव स्त्रियोंकी दुर्गन्ध देहमें कामको, आताप रहित सुख मानता अति तृष्णासे उत्पन्न हुआ तीव्रदुःखको भोगता मरणकरि संसारमें नष्ट हो जाता है

पुनः*अपि*भावनान्तर–अर्थम्[१] आह T =फिर (=पुनः) भीअन्य भावनाके लिऐ (आचार्य उत्तर सूत्र) कहते हैं कि

## मैत्रीप्रमोदकारुण्यमाध्यस्थानि च (१) सत्वगुणाधिकक्लिश्यमानाविनयेषु (२) ॥ ११ ॥

इस सूत्रकी निम्नलिखित तीनविधि से वाक्य शेषता पूर्ण कर सक्ते है

(१) श्वेताम्बर सम्प्रदाय के सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्रमें चशब्द नहीं है ॥ इसचकारका अर्थ यहां 'तथा और, बहुरि वा पुन' का है ॥ भावार्थ करनेमें आरम्भम 'और वा तथा' शब्द लगा दिया गया है यह च ९,१० सूत्रोंको ११-१२ सूत्रोंसे मिलाता है जैसाकि वृत्तिसे प्रगट होगा ॥ यथार्थमें दोनों सम्प्रदायोंमें इस सूत्रका अर्थ एकसा है ॥ २ ॥ श्वेताम्बर सम्प्रदायमें तथा दिगम्बर सम्प्रदायके तत्त्वार्थ राजवार्तिक (मुद्रित पृष्ठ २७३) और सर्वार्थसिद्धि द्वतीयावृत्तिम अविनेयेषु वाक्य है शेष नौ दश तत्त्वार्थ सूत्र की प्रतियों का, तत्त्वार्थ श्लोकवार्तिक सहितका अविनेयेषु ही पाठ है, पाठ दोनों ही शुध्द हैं और अर्थ भेद भी नहीं है क्योंकि विनय, का अर्थ सिखाने योग्य (पद्मचंद्र कोश पृष्ट ३५४ में) है इस लिये सप्तमी बहुवचन में अविनेयेपुका अर्थ सिखाने अयोग्य का है और विनय का अर्थ विनययुक्तजन (पद्मचंद्र कोश पृष्ट ३५३ में) है इसलिये सप्तमी बहुवचन में अविनयेषु का अर्थ विनय रहित जनका हुआ,यद्यपि विनय शब्दका अर्थ (पुल्लिंग वि+नी+अच्। शिक्षा- प्रणाम और अनुनय (नम्र) के हैं (पद्मचन्द्र कोश पृष्ठ ३५३) परन्तु इसी पृष्ट म वि+नी+कर्तरि अच्। विनय युक्त जनका भी अर्थ है ॥

(क) मैत्री-प्रमोद-कारुण्य-माध्यस्थानि च ( यथासंख्यं) सत्त्व-गुणाधिक-क्लिश्यमान-अविनयेषु ( तत्स्थैर्यार्थम् भावयितव्यानि )

(ख) मैत्री-प्रमोद्-कारुण्य-माध्यस्थानिच[ यथाक्रमं]सत्त्व-गुणाधिक-क्लिश्यमान-अविनयेषु[भावयतःपूर्णान्यहिंसादीनि व्रतानि भवन्ति]

(ग) मैत्री-प्रमोद्-कारुण्य-माध्यस्थानिच[ यथासख्यं ] सत्त्व-गुणाधिक-क्लिश्यमान-अविनयेषु ( तत्स्थैर्यार्थम् भावयेत् )

सूत्रार्थः -[क]च*मैत्री-प्रमोद-कारुण्य-माध्यस्थानि १।।। ३ = और (=च) मित्रता-प्रहर्ष-दयालुता वा अनुग्रहता-उदासीनता

यथासख्यं-सत्त्व-गुणाधिक- = क्रमानुसार वा अनुक्रमसे प्राणियोंमें-गुणोंमें श्रेष्ठ वा प्रधानपुरुषोंमें

क्लिश्यमान- अविनयेषु ७। ३ = दुःखितजनोंमें, पीडितोंमें, वा क्लेशसंयुक्तोंमे-मिथ्यादृष्टियोंमें अथवा तत्त्वार्थके उपदेशको ग्रहणकरनेमें अयोग्य पुरुषोंमें

तत्-स्थैर्यार्थम् ४।।। भावयितव्यानि १।।। ३ = उन (अहिंसादिक पांच व्रतों) के स्थिरताके लिये भावने योग्य हैं वा वारम्वार चिन्तवन किये जाने योग्यहैं अर्थात् साधारण जीवोंमें मित्रता रखना सो मैत्री भावना है,जो गुणोंमें अधिक हों उनमें प्रमोद रखना(उनको देखते ही प्रणामकरि मुखकी प्रसन्नताकरि नेत्रोंका आल्हादन करि रोमाचहोनेकरि स्तुति,भाषण नामकीर्तनादिकरि अन्तरगतभक्ति प्रगट करना सो) प्रमोद भावनाहै ॥ जो जीव रोगादिक से ग्रसित पीडित वा दुःखित हों उन पर करुणा बुद्धि रखना, उनके दुःख दूरहोने वा करनेका अभिप्राय रखना सो कारुण्य भावनाहै;और जो जीव तत्त्वार्थ के उपदेशको ग्रहण करने योग्य नहीं ऐसे अविनयी जीवोंमें राग द्वेष रहित मध्यस्थ वा उदासीन भाव रखना सो माध्यस्थ भावना है ॥

(ख)मैत्री-प्रमोद-कारुण्य-माध्यस्थानि १।।। ३ च*यथाक्रमम् सत्त्व- = तथा सौहार्द-अधिक आनंद-करुणाभाव-उपेक्षा क्रमसे साधारण जीवोंमें

गुणाधिक-क्लिश्यमान-अविनयेषु ७। ३ भावयतः ५। १ (६। १) = बड़े गुणियोंमें,दुःखियोंमें,विनय शून्यों में भावना करने से अथवा(१)भावनाकरने वालेके

पूर्णानि १।।। ३ अहिंसादीनि १।।। ३ व्रतानि १।।। ३ भवन्ति । = सम्पूर्ण अहिंसादिक ( पांच ) व्रत होते हैं

(ग) तत्-स्थयार्थम् ४।।। १ = (मैत्री इत्यादि साधारण जीवोंमें इत्यादि)उन (पांच व्रतोंके)दृढ़ताकोलिये

भावयेत् । = भावना करै (= भावयेत् )

(१ भाव' शब्दके राग, आशय अवस्था, मत,पदार्थ, सचाई जन्म, विश्व, पडित, इत्यादि २७ अर्थ हैं (वैद्यकोश पृष्ट ५२०) । 'भावयत ' शब्द भावयत् की पचमी विभक्ति एक वचन पुल्लिंगहै'भावना करनेसे'वारम्वार चितवनकरनेसे वा वारवार विचार करनेसे ऐसा अर्थ है और इसीरूपमें भावयत. षष्ठी एक वचन पुल्लिंग हो सका है'भावना वा विचार करने वाला ऐसा अर्थ है अत अनुवाद पंचमीऔर षष्ठी दोनों विभक्तियोंमेंकियागया है ॥

# परेषांदुखानूत्पत्त्ययभिलापो मैत्री। वदनप्रसादादिभिरभिव्यज्यमानान्तर्भक्तिरागः प्रमोदः।

## पदच्छेद और विभक्त्यर्थ सहित इस ग्यारहवां सूत्रपर सर्वार्थसिद्धि वृत्तिका शब्दशः हिंदी अनुवाद

| | |
|---|---|
| परेपाम्[६] दुःख-अनुत्पत्ति–अभिलापः[१] मैत्री[१]॥ | =अन्यके क्लेश न होनेकी इच्छा सो मैत्री वा मित्रता है वा दूसरोंके दुःखकी उत्पत्तिका अभाव चाहना सो मैत्र्य वा मैत्री है। |
| वदन-प्रसादादिभिः[३] अभिव्यज्यमान- | =कथन अथवा वचन(=वदन)करि तथा प्रसन्नता आदिक करि प्रगटहुआ(=अभिव्यज्यमान) |
| अन्तर्भक्तिरागः[१] प्रमोदः[१] (वदन-प्रसाद- | =अतरङ्गमें भक्तिका अनुराग सो प्रमोद वा प्रहर्ष है[मुखकी (=वदन)प्रसन्नताकरि(=प्रसाद) |
| आदिभः[३] | =नेत्रों का आल्हाद करि रोमांच होने करि औरस्तुति अभीक्ष्ण-नाम कीर्तिनादिकरि |
| अभिव्यज्यमान-अन्तर्भक्तिरागः[१] प्रमोदः[१]) | =अन्तर्भक्तिके अनुराग का प्रगट होना (=अभिव्यज्यमान)सो प्रमोद-प्रहर्ष-बहुत आनन्द है] |

एकसा रूप इससे है कि अस् प्रत्यय पंचमी और षष्ठी विभक्ति दोनों का चिन्ह है जब भावयत् शब्द में जोड़ा जाता है तो पचमी और षष्ठी दोनोंमें एक ही रूप बनता है जैसे भावयत् + अस्=भावतस्=भावियत (देखो सभाष्यतत्वार्थाधिगमसूत्र पृष्ठ १५७ में) इस प्रकार हिंसादि पंच पापोंमे दु:ख की ही भावना करने से यहां पचमी विभक्ति में, इस रीति से भावना करने वाले यहां षष्ठी विभक्ति में भावयत का अनुवाद किया गया है। भाववयितव्यम् (एक वचन) भावने योग्य है अर्थात् भावना-चिन्तवन वा विचार कियेजाने योग्य है, भावयितव्यौ दो वचन भावयितव्या बहु वचन है स्थान स्थान में इनका प्रयोग है॥ भावयन् भावना करता हुआ-विचार या चिन्तवन करता हुआ॥

(१,वदन=कथन, कहना (पद्मचन्द्र कोश पृष्ठ ३३५, और मुख के भी हैं (पद्मचन्द्र कोश पृष्ठ ३३५) इसलिये इस वाक्यके दो अर्थ एक यह दूसरा कोष्ठक देकर किया गया है ऊपर के ही वाक्य को दो बार करके कोष्ठक में लिख दिया है (संस्कृत) वृत्ति में केवल एक बार ही यह वाक्य है प्रथम तो आदिभि वाक्यका आदिककरि अनुवाद कर दिया है और वदन शब्द का अर्थ कथन, वचन किया है, कोष्ठकमें जो वदन शब्द है उसका अर्थ मुख किया है और आदिभि वाक्य का अर्थ तत्वार्थ राजवार्तिक (मुद्रित पृष्ठ २७३) में नयनप्रह्लादनेन रोमांचोद्भवेन स्तुत्यभीक्ष्णसघाकीर्तिनादिभिश्च' किया है मैंने भी उक्त वार्तिक के अनुकूल संस्कृत वाक्य का भाषानुवाद करके कोष्ठकमें इन दो कारणों से वदन का दूसरा अर्थ करके और आदिभि शब्द का उपरोक्त अर्थ करके समस्त वाक्य वदन से प्रमोद तक कोष्ठकमें दे दिया है एक श्लोक बहुत मनोरजक 'सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्र" में इस प्रकार दिया है कि

क्षमेऽहं सर्वसत्त्वानाम्, क्षमये(ऽहं) सर्वसत्त्वान्=सब जीवों के (अपराध, मैं क्षमा करता हूं और सम्पूर्ण जीवों से (अपने अपराध क्षमा कराता हूं) मैत्री मे सर्व सत्त्वेषु, वैर ममन केनचित् =सब जीवों पर मैं मित्रता की दृष्टि रक्खू मेरा वैर किसी प्राणी से नहीं है।

दीनानुग्रहभावः कारुण्यम् । रागद्वेषपूर्वकपक्षपाताभावो माध्यस्थम् । दुष्कर्मविपाकवशान्नानायोनिषु सीदन्तीति सत्त्वा जीवाः । सम्यग्ज्ञानादिभिः प्रकृष्टा गुणाधिकाः । असद्वेद्योदयापादितक्लेशाः क्लिश्यमानाः । तत्त्वार्थश्रवणग्रहणाभ्यामसम्पादितगुणा अविनेयाः । एतेषु सत्त्वादिषु यथासंख्यं मैत्र्यादीनि भावयितव्यानि ॥

| | |
|---|---|
| दीन-अनुग्रह-भावः कारुण्यम् | =क्लिश्यमान वा दुःखित(=पुरुष)निमें उपकारका परिणाम सो कारुण्य है |
| राग—द्वेष—पूर्वक—पक्षपात-अभावः | =अनुराग और दूषणजन्य[=पूर्वक]सहकारिता की अविद्यमानता वा न होना [=अभाव] |
| माध्यस्थम् दुष्कर्म—विपाक— | =सो माध्यस्थ है अथवा माध्यस्थ उदासीनता वा उपेक्षा है । बुरे कर्मके फल वा उदयके |
| वशात् नानायोनिषु(१) सीदन्ति(२) T | =वशसे अनेक योनियोंमें भ्रमण करते हैं [=सीदन्ति] अर्थात् दुःख पाते हैं क्लेश भोगते हैं |
| इति॰सत्त्वाः जीवाः सम्यग्ज्ञानादिभिः | =ऐसे सत्त्वा-जीव-प्राणी वा चेतना हैं-सम्यग्ज्ञानादि [गुणों] करि |
| प्रकृष्टाः गुणाधिकाः असद्वेद्य-उदय- | =प्रधान-मान्य वा वडे वे गुणाधिक हैं। असाता वेदनीय [कर्म] के उदयसे |
| आपादित-क्लेशाः क्लिश्यमानाः,तत्त्वार्थ-श्रवण- | =दुःख संयुक्त [अपादित] हैं सो क्लिश्यमान हैं। तत्त्वार्थके सुनने करि और |
| असम्पादितगुणाः अविनेयाः ग्रहणाभ्याम् | =ग्रहण करने करि गुण न पाने वाले जीव अर्थात् तत्त्वार्थके श्रवण और उपदेश ग्रहण करने मेंअयोग्य ऐसे मिथ्या द्रष्टि हठग्राही बुरे अशिक्षित जन [=अविनेय] अविनेय वा अविनय हैं |
| एतेषु सत्त्वादिषु यथासंख्यम् मैत्री-आदीनि भावयितव्यानि | =इन जीवादिक[चारों]में क्रमानुसार मैत्री आदिक(चार)अर्थात् पहिले को पहला दूसरे को दूसरा तीसरे को तीसरा चौथे को चौथा भावने योग्य है वा बारम्बार चिंतवन किये जाने योग्य है |

(१) योनिषु-योनि शब्द पुल्लिंग और स्त्रीलिंग दोनों है (देखो पद्मचन्द्र कोष पृष्ठ ११२ अमरकोष १६ वर्ग ७६वां श्लोक)।

(२) सीदन्ति सात अर्थों में से यहां पर (क) जाते हैं (ख) दुःख वा क्लेश उठाते हैं दो अर्थ में है॥ सद् प्रथम गणका वा कुछ विद्वानों के मतानुकूल छठवा गणका परस्मैपद अकर्मक धातु है इसका 'स्' प्रथममें 'प्रति' उपसर्ग के अतिरिक्त यदि कोई उपसर्ग आवै तो 'ष्' में परिवर्तित हो जाता है जैसे निषीदति=वह वैठताहै। सद् का रूप विना किसी नियमके सीद् हो जाताहै,पीछे क्रियाके प्रत्ययलगाये जाते हैं जैसे सीद्+अ+अन्ति, इस का प्रथम अ गिरा दिया जाता है यदि अगले प्रत्यय में अ हो इस लिये सीद्+अ—अन्ति=सीदन्ति होगया॥

सर्वसत्त्वेषु मैत्री, गुणाधिकेषु प्रमोदः, क्लिश्यमानेषु कारुण्यं, अविनयेषु माध्यस्थमित्येवं भावयतः पूर्णान्यहिंसादीनि व्रतानि भवन्ति ॥ पुनरपि भावनान्तरमाह—

# ॥ जगत्कायस्वभावौ वा संवेगवैराग्यार्थम् ॥ १२ ॥

सर्व–सत्वेषु मैत्री, गुणा–अधिकेषु प्रमोदः =सकल [साधरण] जीवों में मित्रता वा सौहार्द (सम्यग्ज्ञान–चारित्रादिक) गुणोंमें (अपनेसे) प्रधान-अधिक मुख्य बड़े (पुरुष)निमें प्रमोद-प्रहर्ष, बहुत आनंद

क्लिश्यमानेषु कारुण्यम्, अविनयेषु माध्यस्थम् इत्येवं =संतापित वा दुःखित (जनों) में करुणाभाव-तत्त्वार्थके उपदेशको ग्रहरणकरनेमें असमर्थ हठग्राही मिथ्यादृष्टिजीवोंमें उदासीनता वा उपेक्षा इस प्रकार

भावयतः अहिंसादीनि व्रतानि पूर्णानि भवन्ति =भावना करने से वा भावना करने वालेके अहिंसादिक (पांच) व्रत पूर्ण होते हैं

पुनः अपि भावना–अनन्तरम् आह फिर भी अन्यभावना (अग्रिम सूत्रमें आचार्य) कहते हैं कि

## जगत्कायस्वभावौ वा संवेग वैराग्यार्थम् ॥ १२ ॥

=वा जगत्काय स्वभावौ संवेग वैराग्यार्थम् (भावयितव्यौ)

सूत्रार्थः—वा-जगत्-काय-स्वभावौ संवेग-अर्थम् =अथवा संसार तथा देह (दोनों) का स्वभाव (प्रत्येक) संवेगके लिये

वैराग्य–अर्थम् भावियितव्यौ =और वैराग्यके लिये भावने योग्य है अर्थात् संसारका स्वरूप संयोगके लिये तथा निर्वेद (=वैराग्य) केलिये और शरीर का स्वरूप संवेग के लिये और निर्विण्ण (=वैराग्य) के लिये वारम्वार चिन्तवने योग्य है, भावने याग्य है

(१) श्वेताम्बर सम्प्रदाय में इस सूत्रमें वा के स्थानमें च है शेष सूत्रका एकसा पाठहै है वा का अर्थ अथवा हमारी सम्प्रदाय में कियाहै और च शब्दका अर्थ और-तथा शब्दकरि अन्य सम्प्रदायवालोंने इस प्रकार कियाहै कि और (=च)जगत्कायका स्वभाव सवेग वैराग्य केलिये भावने योग्यहै अर्थात् मैत्रीआदिक सत्त्वादिकमें (सूत्र ११) भावने योग्यहै और (=च जगत्काय स्वभाव संवेग वैराग्य के लिये भावने योग्य है (सूत्र १२) ऐसे चशब्द दोनो सूत्रोंको मिलादेताहै ॥

अन्येनानुक्तं यत्किंचित्परप्रयोगवशादेवं तेनोक्तमनुष्ठितमिति वंचनानिमित्तं लेखनं कूटलेखक्रिया। हिरण्यादेर्द्रव्यस्य निक्षेप्तुर्विस्मृतसंख्यस्याल्पसंख्येयमाददानस्यैवमित्यनुज्ञानवचनं न्यासापहारः। अर्थप्रकरणाङ्गविकारभ्रूनिक्षेपणादिभिः पराकूतमुपलभ्य तदाविष्करणमसूयादिनिमित्तं यत्तत्साकारमन्त्रभेद इति कथ्यते॥ त एते सत्याणुव्रतस्य पंचातिचारा बोद्धव्याः।

अन्येन³।¹ अनुक्तम्²।¹ यत्¹।¹ किंचित् * परप्रयोगवशात्⁵।¹ एवम् * =अन्य [पुरुष] से विना कहा गया जो किंचित् परके अभिप्राय के [=प्रयोग] वशसे ही अथवा चेष्टाके [=प्रयोग] वशसे ही कि

तेन³।¹ उक्तम्²।¹ (१) अनुष्ठितम्²।¹ इति* =तिस द्वारा ऐसा [=इति] कहागया है वा तिस द्वारा ऐसा किया गया है

वंचना-निमित्तम्²।¹ लेखनम्²।¹ कूटलेखक्रिया¹।¹। =[पर को] ठगनेके लिये लिखना सो कूटलेखक्रिया है अर्थात् झूठा बनावटी वा कृत्रिम पर को ठगने के लिये लेख लिख देना सो कूटलेख क्रिया है

हिरण्य-आदेः⁶।¹ द्रव्यस्य⁶।¹ निक्षेप्तुः⁶।¹ विस्मृत-संख्यस्य— =सुवर्ण आदि वस्तुके सोपने वालेके विस्मरण होगई है संख्या जिसकी

अल्प-संख्येयम्²।¹ आददानस्य⁶।¹ एवम् * इति* =थोड़ी संख्याउठाने वालेको ऐसा

अनुज्ञानवचनम्²।¹ न्यास-अपहारः¹।¹। =आदेशका वचन वा सम्मति का वचन [सो] न्यासापहार है अर्थात् कोई पुरुष न्यास [=धरोहर] किसीके रखगया है और गणना भूल करि थोड़ी मागने लगा तब उसकी धरोहर की गणना न वतलाकर कहना कि जितता हो तुम्हारा लेजाओ सो-न्यास-अपहार-[=धरोहर का अपहरण नामा अतीचार] है

अर्थ-प्रकरण-अङ्ग विकार-भ्रू निक्षेपण-आदिभिः³।³ =प्रयोजन करि-प्रकरणकरि-अंगकी चेष्टाकरि-भ्रकुटी के विक्षेपादिक करि

पर-आकूतम्²।¹ उपलभ्य— =अन्यका अभिप्राय [=आकूत] जान कर

तद्-आविष्करणम्²।¹ असूयादि-निमित्तम्²।¹ =ईर्षादिक निमित्तकर उस [अभिप्राय] का प्रगट करना

यत् * तत् * साकार-मन्त्र-भेदः¹।¹ इति कथ्यते T; ते¹।³ एते¹।³ =जो सो साकार मन्त्र भेद ऐसा कहा गया है। ते इतने

सत्य-अणुव्रतस्य⁶।¹ पंच-अतिचाराः¹।³ बोद्धव्याः¹।³ ॥ =सत्य अणुव्रत के पाच अतीचार जानना चाहिये॥

(१) पुल्लिंग और नपुंसकलिंग दोनोंमें आता है क्रियाविशेषस्य पुल्लिंगमें है इसलिये अनुष्ठितस्य को षष्ठी विभक्ति पुल्लिंग में लिखाहै और अनुष्ठितम् को नपुंसकलिंग मेंलिखा है।

अध्याय ७ सूत्र २६

# स्तेनप्रयोगतदाहृतादानविरुद्धराज्यातिक्रमहीना-धिकमानोन्मानप्रतिरूपकव्यवहाराः । २७॥

स्तेनप्रयोगतदाहृतादानविरुद्धराज्यातिक्रमहीनाधिकमानोन्मानप्रतिरूपकव्यवहाराः ॥२७॥

=स्तेनप्रयोग-तदाहृतादान-विरुद्धराज्यातिक्रम-हीनाधिकमानोन्मान-प्रतिरूपकव्यवहाराः(पञ्चास्तेयाणुव्रतस्यातिचाराः भवन्ति )

सूत्रार्थः-स्तेनप्रयोग- =चोरी(करने) का उपाय बताना वा प्रेरणा करना(=प्रयाग )अथवा चोर(=स्तेय) को उपाय बताना वा प्रेरणा करना सो स्तेन प्रयोग है ।

तदाहृतादान- =उस (तद्=चोरी) से लायेहुए (द्रव्य) का (=आहृत)ग्रहण करना वा लेना(=आदान) अथवा उस (चोर) द्वारा लाये हुए (वस्तु) का (=आहृत) लेना (=आदान) सो तदाहृतादान है ।

(२)विरुद्धराज्यातिक्रम- =राज्य से विरुद्ध(=विरुद्ध राज्य)अन्याय रूप देन लेन(=अतिकूम)(जैसे बहु मूल्य द्रव्यको धोकेसेथोड़े मूल्यमें ले लेना सो विरुद्ध राज्यातिक्रम (अतीचार )है अथवा राज्यकेन्याय से विरुद्ध वा प्रतिकूल सोविरुद्ध राज्यातिक्रम अतिचार है, जैसे खोटेरुप्यका बनाना, खोटादाम चलाना इत्यादि ।

हीनाधिकमानोन्मान- =(लेन देनके ) बाट(=मान)तखड़ी(=उन्मान)न्यून(=हीन)बढती (अधिक राखने सो हीनाधिक मानोन्मान [अतीचार]है-संक्षेपतः कमती बढ़ती बाट तखड़ी लेनेदेनेको रखना सो हीनाधिकमानोन्माननामअतीचारहै

प्रतिरूपकव्यवहाराः[१] =सदृशरूप बनाकर व्यापारकरना अथवा वैसा ही बनावटीरूप बनाकर व्यवहार करना अर्थात् बहु मूल्य वस्तुमें अल्पमूल्य द्रव्य मिलाकर बहुमूल्य वस्तुके सदृश उसका रूप करके मायाचार पूर्वक व्यापार करनेको प्रतिरूपकव्यवहार कहते हैं

पञ्च-अस्तेय-अणुव्रतस्य[६] अतिचाराः[१] भवन्ति T=पाच अचौर्य अणुव्रतके अतीचार होते हैं ॥

( १ ) सूत्र पाठ दोनों आम्नायोंमें एकसा है ॥ श्वेताम्बर सम्प्रदाय में "तत्र स्तेनेषु हिरण्यादि प्रयोगः" = "उनमें ( चोरोंमें ) सुवर्ण आदिका लेन देन करना यह स्तेन प्रयोगहै ऐसा अर्थ कियाहै २ ) श्वेताम्बर आम्नायके सभाष्यतत्त्वार्थाधिगम सूत्र में ऐसा अर्थ है" विरुद्धराज्यम अतिक्रम करना अर्थात् विरुद्धराज्यमें क्रमका उल्लंघन करना क्योंकि विरुद्धराज्य में सब स्तेय युक्त ही ग्रहण होता है ( = विरुद्धे हि राज्ये सर्वमेव स्तेययुक्तमादान भवति ) जैसे अपने राजा और अन्यराजामें युद्धके समय म, अन्यराजा की सहायता अस्त्र शस्त्र और अन्य प्रकारकी वस्तुयें देकर करना ॥

मुष्णन्तं स्वयमेव वा प्रयुङ्क्तेऽन्येन वा प्रयोजयति प्रयुक्तमनुमन्यते वा यतः स स्तेनप्रयोगः । अप्रयुक्तेनाननुमतेन च चौरेणानीतस्य ग्रहणं तदाहृतादानम् । उचितन्यायादन्येन प्रकारेण दानग्रहणमतिक्रमः- विरुद्धं राज्यं विरुद्धराज्यं विरुद्धराज्येऽतिक्रमः विरुद्धराज्यातिक्रमः । तत्र ह्यल्पमूल्यलभ्यानि महार्घ्याणि द्रव्याणीति प्रयत्नः ॥ प्रस्थादि मानं,

पद छेद और विभक्त्यर्थ सहित इस सत्ताईसवां सूत्रपर सर्वार्थसिद्धिवृत्तिका शब्दशः हिन्दी अनुवाद ॥

मुष्णन्तम् स्वयम् एव (१) वा (२) प्रयुङ्क्ते अन्येन वा =चोर को आप(=स्वयम्)ही (=एव) प्रेरणा करता है अथवा दूसरेसे
प्रयोजयति T प्रयुक्तम् अनुमन्यते T वा =प्रेरणा करता है वा प्रेरणा करनेको अनुमोदना करता है, भला मानता है
यतः स स्तेनप्रयोगः, अप्रयुक्तेन =इसी कारण से (=यतः) सो स्तेन प्रयोगहै, (चोर को)न प्रेरणाद्वारा
अननुमतेन च चौरेण =और (=च) [चोर की]न अनुमोदनाद्वारा (वरन्) चोर (=चोर)के द्वारा
आनीतस्य ग्रहणम् तदाहृतादानम् । =लायेहुये[द्रव्य] का (=आनीत) लेना है सो तदाहृतादानहै)
अर्थात् शब्दार्थ यह हुआ कि उसचोरके लायेहुए द्रव्यका ग्रहण [=आदानम्]
उचित-न्यायात् अन्येन प्रकारेण दान-ग्रहणम् =योग्य न्याय से(वर्जित)अन्यभातिकरि वा अन्यथा देन-लेन सो
अतिक्रमः ;विरुद्धम् राज्यम् विरुद्धराज्यम् =अतिक्रमहै, विरुद्धहै राज्य से सो विरुद्धराज्यं है
विरुद्धराज्ये अतिक्रमः विरुद्धराज्यअतिक्रमः । =[यह]अन्यथा देनलेन (=अतिक्रम) राज्यसे विरुद्ध सो विरुद्ध राज्य अतिक्रम है
तत्र हि महान् -अर्घ्याणि द्रव्याणि अल्पमूल्य-लभ्यानि =क्योंकि (=हि) तहा बहु मूल्य (=अर्घ्याणि) द्रव्यें थोड़े मूल्यमें लब्धि
इति प्रयत्नः ॥ प्रस्थादि मानम् =ऐसा प्रयत्न (विरुद्धराज्य अतिक्रम) है प्रस्थ (=एक सेरका माप) आदिक=मान है

(१) यह वा शब्द स-कृतके बोल चाल में आता है भाषामें 'अथवा चोर को आपही इत्यादि अनुवाद अच्छा न होगा' (२ प्रयुङ्क्ते और प्रयोजयति (अन्य पुरुष-एकवचन)युज्‌धातु से निम्न लिखित रीतिसे बनते हैं(क)युज् = दिवादि चतुर्थ गणका धातुहै य विकरणजोड़ा जाता है अकर्मक है जैसे युज्यते = जुड़ता है -समाधि लगाता है यहा चतुर्थ गण में प्रयोग नहींहै (ख) युज् जुडना—प्रयुज् = प्रेरणा करना रुधादि उभय पदी सकर्मक धातु है इस गणके धातुके मूल का स्वर और अन्तके व्यञ्जनके मध्यमें क्रियारूप बनानेसे पहले न लाते हैं जैसे युज् = यु+न+ज् = युनज्+ते इस न का अकारलिङ्गसूचक(क्रियाके साथ ज हो जाने)प्रत्ययोंके पहिले गिरजाता है अत युन्+ज् ते हुआ॥च अथवाज् = क ख्-च छ्-ट ठ्-त थ् प फ्-श स् प के पहिले क् में पलट जाता है और ग घ् ज झ्-ड ढ द ध्-ब भ् और ह के पहिले ग में पलटजाता है अत युन् क+ते = युनक्ते,हुआ

तुलाद्युन्मानमेतेन न्यूनेनान्यस्मै देयमधिकेनात्मनो ग्राह्यमित्येवमादिकूटप्रयोगोहीनाधिकमानोन्मानम् ॥ कृत्रिमैर्हिरण्यादिभिर्वञ्चनापूर्वको व्यवहारः प्रतिरूपकव्यवहारः ॥ त एते पंचादत्तादानाणुव्रतस्यातिचाराः ॥

## ॥ परविवाहकरणेत्वरिकापरिगृहीताऽपरिगृहीतागमनानङ्गक्रीडाकामतीव्राभिनिवेशाः ॥ २८ ॥

तुलादि उन्मानम् एतेन न्यूनेन अन्यस्मै देयम् =ताखडी आदिक उन्मान है इस (मान वा उन्मान) करि अन्यके लिये न्यून दिया जाय
आत्मनः अधिकेन ग्राह्यम् इत्येवम् आदि =आपको ... अधिककरि लियाजाय इत्यादिक
कूट-प्रयोगः हीनाधिकमानोन्मानम् ॥ =कपटका अनुष्टानसोही नधिक मानोन्मान (नामक चौथा अतिचार) है
कृत्रिमैः हिरण्यादिभिः =सुवर्णआदिक खोटेवनायकरि (=कृत्रिमैः) ठगईके वनायकरि (=कृत्रिमैः)
वंचना-पूर्वकः व्यवहारः प्रतिरूपकव्यवहारः ॥ =मायाचारपूर्वक व्यापार सो प्रतिरूपक व्यवहार [नामा पाचवा अतीचार] है
ते एते पंच (१ अदत्ता-दान-अणुव्रतस्य अतिचाराः- =ते एते-पाच विनादी हुई का(=अदत्ता)त्याग,छोड़ना[=दान] अणुव्रतके अतीचार है

## ॥ परविवाहकरणेत्वरिकापरिगृहीताऽपरिगृहीतागमनानङ्गक्रीडाकामतीव्राभिनिवेशाः ॥२८॥

यह 'न' उस अनुनासिक अक्षर में पलट जाता है जो न् के पश्चात् के वर्गसे संबंध रखता है क्योंकि न् के पश्चात् क् है इसलिये न् पलट गया ङ् में, तब युङ्क् + ते हुआ प्रजोडो तव प्रयुङ्क्ते = प्रयु के वना(ग) युज् = मिलना-जुडना,-चुरादि दशवां गणका उभय पदी है इसका विकरण अय है युज् का गुण होकर ,योजय हुआ प्र-ति लगाने से प्रयोजयति वना । (घ) युज् भ्वादि प्रथम गणका धातु जब होता है तब अ विकरण लगाकर योजति वनता है ॥ (१) पंच-अदत्तादान-अणुव्रतस्य-अतिचाराः । इस वाक्य का अर्थ स्पष्ट समझ ... पं प्रत्यक्षरूपसे यह हुआ कि पाच स्तेय (=अदत्तादान तेयम् देखो सूत्र १५) अणुव्रतके अतीचार हैं अव स्तेय अणुव्रत नहीं है वरन् अ-तहे, अस्तेय, वा अदत्तादान-त्याग, अदत्तादान विरति, अवश्य अणुव्रत वा (महाव्रत) है इसीहेतुसे तत्त्वार्थ राजवार्तिक मुद्रित पृष्ट २८७ में यह वाक्य ऐसे है कि 'त एते पंच अदत्तादानविरतेरतीचाराः' इसमें अणुव्रत शब्द वढा देनेसे, 'त एते पंच अदत्तादानविरतेऽणुव्रतस्यातीचाराः' हुआ और इसी कारणसे अर्थप्रकाशिकामें, अदत्तादानत्यागनामा अणुव्रतके पाच अतिचार त्यागने योग्य हैं ऐसा वाक्य लाये यदि यह शब्द रह गया हो तो

=परविवाहकरण-इत्वरिकापरिग्रहीता गमन-इत्वरिका अपरिगृहीतागम :-अनङ्गक्रीडा-कामतीव्रअभिनिवेशाः (पञ्च ब्रह्मचर्याणुव्रतस्यातिचाराः भवन्ति)

=परविवाहकरणम्[१] इत्वरिकापरिगृहीतागमनम्[१] इत्वरिकाअपरिग्रहीतागमनम्[१] अनङ्गक्रीडा[१] कामतीव्रअभिनिवेशः[१] पञ्च[१] ब्रह्मचर्य-अणुव्रतस्य[१] 'अतीचाराः[१] भवन्ति T

सूत्रार्थः—परविवाहकरणम्[१] =दूसरेके लड़की लड़केका विवाह करना अर्थात् अपनी पुत्री विना दूसरेकी पुत्रीका विवाह करदेना अथवा अपने पुत्र विना दूसरे के पुत्र का विवाह करना ॥

(१) इत्वरिकापरिग्रहीतागमनम्[१] =व्यभिचारिणी विवाही हुई स्त्री के पास जाना अथवा व्यभिचारिणी राड के पास जाना

'त एते पचादत्तादानत्यागाणुव्रतस्यातिचारा' ऐसा वाक्य होना चाहिये ॥ इस अवस्थामें पदच्छेद और अर्थ ऐसा होता है कि पच-अदत्ता-आदान-त्याग-अणुव्रतस्य अतिचारा =पांच विनादिये हुये के (=अदत्ता) ग्रहणसे (=आदान) परित्याग(=त्याग) सो अणुव्रत के अतीचार हैं। जब मैंने चार हस्तलिखित प्रतियों से पाठ मिलाया तो दोनों मुद्रित आवृत्तियोंके पाठ किं'त एते पचादत्तादानाणुव्रतस्यातिचारा 'मिलगये मैंने इसी पाठ को रक्खा है और अपनी समझ से 'ते एते पच-अदत्ता-दान अणुव्रतस्य अतिचारा'' पदच्छेद करके और दानका अर्थ त्याग, वा छोड़ना लेकर यह अनुवाद ते इतने पाच विनादी हुई (वस्तु) का (=अदता) छोडना (=दान) नामा अणुव्रतके दूषणउँ, किया है अर्थ दोनों प्रकारके पाठों से एक ही निकला जो विद्वान् इस पर प्रकाश डालकर सूचित करगे उनका आभारी हुगा। (१) श्वेताम्बर सम्प्रदायमें 'इत्वरिका' के स्थानमें 'इत्वर' शब्द है अर्थ वही लिया है अतीचारका जो हमारे यहां किया है, ''व्यभिचारिणी वा दूसरेकी विवाहिता से संग करना'' अन्यकी विवाहिता कुलटा स्त्रीसेगमन करना ऐसा अर्थ सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्रमें पृष्ठ १६८ पर किया है। दूसरेकी विवाही हुई व्यभिचारिणी स्त्रीके यहा जाना आना वा उसके साथ देन लेन वचनालापादि करना सो 'परिग्रहीतेत्वरिका गमन नामका अतीचार है ऐसा अर्थ पन्नालालजी कृत टीकामें किया है इस से प्रगट है कि दोनों आम्नायोंमें अर्थ भेद कुछ भी नहीं है। 'इत्वर' शब्दका अर्थ पद्मचंद्रकोश पृष्ठ ६६ में तीनों लिंगों में 'नीच-क्रूरकर्मा लिखा है। और पृष्ठ ६६ में ही इत्वरी का अर्थ 'व्यभिचारिणी' जो प्यारेको मिलनेकी इच्छासे संकेत किये गये स्थान पर जाती है अथवा 'अभिसारिका' लिखा है अभिसारिका वा अभिसारिणीका अर्थ पृष्ठ ३७ में 'नायकको मिलने के लिये संकेत स्थानमें आय पहुंचने वाली स्त्री अर्थात् इत्वरी, व्यभिचारिणी, अभिसारिका और अभिसारिणी का एक सा अर्थ हुआ ॥ अमरकोश के सोलहवा मनुष्य वर्ग में श्लोक १० और ११ म जारिणी स्त्रीको 'इत्वरी' कहते हैं जैसे पुंश्चली-धर्षिणी-बंधक्यसती कुलटेत्वरी ॥ १० ॥ स्वैरिणी पांसुला च स्यादशिश्वी-शिशुना विना ॥ अर्थात् पुंश्चली-धर्षिणी-बंधकी-असती-कुलटा-इत्वरी ॥१०॥ स्वैरिणी-पांसुला ये आठ नाम जारिणी स्त्री के हैं। प्रश्न यह है कि 'इत्वर' शब्दके होतेहुये इत्वरिका शब्द हमारे यहां क्यों लाये अर्थात् जब इत्वरी का अर्थ जारिणी वा व्यभिचारिणी स्त्रीका है तब इत्वरी शब्दके ''निंदा अर्थ विषे क प्रत्यय तें इत्वरिका ऐसा नाम भया'' वचनिका पृ० ५७४ सो क्यों ? यदि कहें कि उमास्वामी सूत्रकर्ताके समयमें 'इत्वरी' शब्द का अर्थ केवल स्त्री का था दुराचारिणी स्त्रीका नहीं था पश्चात् में व्यभिचारिणीका अर्थ हुआ अथवा दुराचारिणीका अर्थ होगया क्योंकि बहुत से शब्द भाषा और संस्कृत में ऐसे हैं कि प्राचीन कालमें उनके अर्थ अच्छे थे और पश्चात् वे शब्द बुरे अभिप्रायमें काम आने लगे सो बात इस शब्दके सम्बन्धमें नहीं है क्योंकि अमरकोश 'तत्त्वार्थ सूत्र' से पहिलेका है उसमें 'इत्वरी' का अर्थ जारिणी स्त्रीका है अनुवादक के विचारमें इत्वर शब्दसे सूत्र लघु होता है और श्वेता०स०केअनुसारठीकभी है।

कन्यादानं विवाहः परस्य विवाहः परविवाहः परविवाहस्य करणं परविवाहकरणम्। परपुरुषानेति गच्छतीत्येवंशीला इत्वरी, कुत्सायां क इत्वरिका। या एकपुरुषभर्तृका सा परिगृहीता। या गणिकात्वेन पुंश्चलित्वेन वा

इत्वरिकाअपरिगृहीतागमनम् =कुलटा अविवाहिता (जैसे कन्या–कुमारी–वेश्यादिक) स्त्रीके पास जाना अर्थात् वह व्यभिचारिणी स्त्री जिसका कोई पति वा भरतार नहीं है जैसे गणिका–कन्या–कुमारी इत्यादिकके पास जाना आना देनलैन वार्तालापादिक करना इत्वरिकाअपरिग्रहीतागमनहै।

अनङ्गक्रीडा =लिंग वा योनि जो काम सेवने के अंग है तिन को छोड़ कर अन्य अंगोंमें वा अन्य अंगोंसे वा अन्यरीति से कामकेलिकरना (सो अनंग क्रीड़ा है)

(१) कामतीव्र–अभिनिवेशः =कामका प्रवृद्ध वा बढाहुआ परिणाम अर्थात् जिसमें काम सेवनेका निरन्तर अभिप्राय प्रवर्तता है वा अत्यन्त कामी होना(सो कामतीव्राभिनिवेश नामा पांचवा अतिचारहै)

पञ्च ब्रह्मचर्य-अणुव्रतस्य अतिचाराः भवन्ति=पांच ब्रह्मचर्य अणुव्रतके वा एकदेश व्रतके व्यतिक्रम दूषण वा अतीचार होते हैं

पदच्छेद और विभक्त्यर्थसहित इस अट्ठाइसवां सूत्रपर सर्वार्थसिद्धि टीका शब्दशः हिन्दीअनुवाद ॥

(२)कन्यादानम् विवाहः परस्य विवाहः परविवाहः =कन्याका देना सो विवाह है दूसरे वा-अन्यका विवाह सो पर विवाह है

पर–विवाहस्य करणम् पर-विवाह-करणम् =अन्यके विवाह का करना सो परविवाह करना है अर्थात् अपनी पुत्री विना दूसरे की पुत्रीका विवाह करना अथवा अपने पुत्र न होनेपर दूसरेके पुत्रका विवाह करना

परपुरुषान् एति गच्छति इत्येवंशीला =अन्य पुरुषोंके(पास) जाती है (=एति) गमन करती है ऐसे स्वभाववाली है सो

इत्वरी कुत्सायम् (२) कः इत्वरिका इत्वरी अर्थात् कुलटा है, निंदा[अर्थ]में क[प्रत्यय इत्वरी शब्दमें जोड़ने] करि इत्वरिका हुआ

या एकपुरुषभर्तृका सा परिगृहीता या =जो एक मनुष्य की भरतारा वा गृहणी हो सो परिगृहीता है, जो

गणिकात्वेन पुंश्चलित्वेन वा* =वेश्यापनकरि अथवा[वा] असतीपनसे [पुंश्चलित्वेन]

(१) श्वेताम्बर आम्नायके सभाष्य तत्त्वार्थाधिगम सूत्रमें 'कामतीव्राभिनिवेश' के स्थानमें 'तीव्रकामाभिनिवेश' है दोनों वाक्योंका अर्थ एक है।
(२) दश वर्षकी कारी–न विवाही हुई लड़की ये दो अर्थ क याके पद्मचन्द्रकोश पृष्ठ ८३में लिखेहैं यहां विना विवाही हुई लडकी से अभिप्राय है।

# परपुरुषगमनशीला अस्वामिका सा अपरिगृहीता। परिगृहीता चापरिगृहीता च परिगृहीता-परिगृहीते इत्वरिके च ते परिगृहीतापरिगृहीते च इत्वरिकापरिगृहीताऽपरिगृहीते, तयोर्गमने

परपुरुषगमनशीला[२] अस्वामिका[३] सा[४] =दूसरे मनुष्य के (पास) जानेके स्वभाववाली (=शीला) बिनाभरतार वाली वा पतिहीन सो
अपरिगृहीता[५] ; परिगृहीता[६] च-अपरिगृहीता[७] च= अपरिगृहीता है। बहुरि (=च) परिगृहीता और (=च) अपरिगृहीता (मिलकर-समासहोकर)
परिगृहीता-अपरिगृहीते[८] इत्वारके[९] च ते[१०] =परिगृहीता परिगृहीते (वाक्य) हुआ बहुरि (=च) वे दोनों इत्वरिके
परिगृहीतापरिगृहीते[११] च =और (च) परिगृहीता परिगृहीते ( मिलकर—समासहोकर)
इत्वरिकापरिगृहीताऽपरिगृहीते[१२] =इत्वरिका परिगृहीता अपरिगृहीते ( ऐसावाक्य हुआ)
(१) तयोर्गमने[१३] ॥ =तिन दोनों प्रकार की कुलटाओंका गमन

(१) परिगृहीतापरिगृहीतेत्वरिका गमन में जो गमन शब्द है उस के तीन अर्थ हो सकते हैं। एक तो किसी अन्य कार्य की योजना करते समय भ्रम से वेश्या वा पुश्चलीके गृह के अन्दर पहुंच जाना, जैसे कोई पुरुष किसी नगर से परिचित नहीं है और वह उस नगर में रहना चाहता है इस लिये वह भाड़े के लिये गृह की खोजमें वेश्या या पुश्चलीके गृह-पर पहुंच जावे। दूसरे स्त्री प्रसंग अर्थ में भी गमन शब्द आता है। ( देखो वैद्य कोश पृष्ठ २३६ )। वेश्या वा व्यभिचारिणी स्त्री के यहां रागभावसे सलापादिके (=आपस में प्रेमसे बात चीत करना वा एकान्त में बात चीत आदि करना) लिये आना जाना परन्तु उनके साथ प्रसंग न करना इस अर्थ में भी गमन शब्द आताहै। अब देखना तो यह है कि यहां गमन शब्द के इन तीनों अर्थों में कौन सा अर्थ लेना चाहिये। परन्तु इस के पहिले अतीचार के लक्षण को "कि व्रतका मूल से नाश तो न हो परन्तु व्रत दूषित हो जावे" ॥ स्मरण रखना प्रयोजनीय है कि यदि गमन शब्द का पहिला अर्थ लिया जाता है तो उस अर्थसे अणुव्रतोंमें कोई दोष नहीं पहुंचता है इस लिये पहिले अर्थ में अतीचार का लक्षण नहीं घटता है। यदि गमन शब्द का स्त्रीप्रसंग अर्थ लेते हैं तो स्वदार संतोष वा परस्त्री त्याग व्रतके मूल से नष्ट होनेके कारण परिगृहीतेत्वरिका गमन वा अपरिगृहीतेत्वरिका गमन अतीचार न होकर अनाचार हो जाते हैं। क्योंकि इस चौथे अणुव्रत में अपनी स्त्रीके सिवाय अन्य समस्त स्त्रियों का त्याग किया जाता है। यह दूसरा अर्थ भी नहीं आता है यदि गमन शब्द का तीसरा अर्थ लिया जाता है तो इस में वेश्या या पुश्चली स्त्री के साथ प्रसंग तो नहीं किया जाता है अत एव ब्रह्मचर्य अणुव्रत समूल नष्ट तो नहीं होता है परन्तु रागपरिणामों से चित्त अवश्य चलायमान हो गया है अत एव अन्तरंग में व्रत के दूषित हो जानेसे नष्ट हो गया परन्तु बाह्यसे व्रत नष्ट नहीं हुआ अत एव व्रतके भंगाभंग होने से अतीचार लगता है। इस लिये पाठकों को यहां पर वेश्या वा पश्चली स्त्रीसे काम राग भाव से सलाप आदिके लिये उस के यहां आना गमन शब्द का तीसरा अर्थ लेना चाहिये। इसका अर्थ हमारी समझ में ऐसा ही आया है अधिक तर पाठक गण विचार करले ॥

इत्वरिकापरिगृहीताऽपरिगृहीतागमने। अंगं प्रजननं योनिश्च ततोऽन्यत्र क्रीडा अनंगक्रीडा। कामस्य प्रवृद्धः परिणामः कामतीव्राभिनिवेशः। त एते पंच स्वदारसन्तोषव्रतस्यातिचाराः॥

## ॥क्षेत्रवास्तुहिरण्यसुवर्णधनधान्यदासीदासकुप्यप्रमाणातिक्रमाः॥२९॥

| | |
|---|---|
| इत्वरिकापरिगृहीताऽपरिगृहीतागमने। | =इत्वरिका परिगृहीताऽपरिगृहीतागमने (यह वाक्य) हुआ अर्थात् व्यभिचारिणी विवाही हुई वा पतिवाली स्त्रीके पास जाना आना सोई इत्वरिका परिगृहीता गमन नामा अतीचार है और कुल्टा अविवाहिता (जैसे कन्या कुमारी वेश्यादिक)के पास जाना आना सो इत्वरिका अपरिगृहीता गमन नामा अतीचार है |
| अङ्गम् प्रजननम् योनिः च ततः अन्यत्र क्रीडा अनंग-क्रीडा | =लिंग (=प्रजनन) तथा भग (=योनि) अंग है इस (अंग) से दूसरे स्थानमें क्रीडन वा केलि =सो अयोग्य अंगसे क्रीडा है अर्थात् काम सेवनके योग्य अंगोंको छोड़कर अन्य अंगोंसे अन्य अंगोंमें वा अन्यरीति से क्रीडा करना सो अनंग क्रीडा है |
| (१)कामस्य प्रवृद्धः परिणामः कामतीव्र अभिनिवेशः | =कामका बढ़ाहुआ भाव अर्थात् जिसमें कामसेवनका निरन्तर परिणाम वा अभिप्राय प्रवर्तता है सो कामतीव्राभिनिवेश (नामक अतीचार) है |
| ते एते पञ्चस्वदारसंतोषव्रतस्य अतिचाराः | =ते एते पांच अपनी स्त्रीमें तृप्ति (अणु) व्रतके व्यतिक्रम वा दूषण हैं |

## क्षेत्रवास्तुहिरण्यसुवर्णधनधान्यदासीदासकुप्यप्रमाणातिक्रमाः ॥ २९ ॥

क्षेत्रवास्तु-हिरण्यसुवर्ण-धनधान्य-दासीदास-कुप्य-प्रमाण-अतिक्रमाः (पञ्च परिग्रह विरतेरणुव्रतस्यातिचाराः भवन्ति)

(१) श्वेताम्बर आम्नायके सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्र तथा भाष्यानुसारिणी तत्त्वार्थ टीकामें और हमारे यहां की अधिकतम पुस्तकोंमें यही उपर्युक्त पाठ है जो सर्वार्थसिद्धि-वृत्तिमें है परन्तु पं० सदासुखजी कृत अर्थप्रकाशिकामें और तत्त्वार्थ सूत्रकीलघुटीकामें और पं० ज्ञानचन्द्र जी लाहौर की मुद्रित तत्त्वार्थ सूत्र में कुप्य शब्दके पश्चात् भाण्ड (भाड) शब्द अधिक पाया जाता है। भाण्ड अथवा भाड शब्दका अर्थ पात्र वा वासन है। यह भाण्ड शब्द व्यर्थ है क्योंकि इसका अभिप्राय कुप्य शब्दमें आजाता है, सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्रमें इसका अर्थ ऐसा लिखा है "और कुप्य अर्थात् भाण्ड वर्तनादि पदार्थोंको प्रमाण से अधिक नियत करना" पं० पन्नालालजी ने इसप्रकार लिखा है "वस्त्र थाली-लोटा कपास-चन्दनादि कुप्य है" ऐसा जान पड़ता है कि यह भाण्ड शब्द पीछेसे बढ़ाया गया है क्योंकि तत्त्वार्थ राजवार्तिकमें लिखा है कि क्षेत्रवास्त्वादीनां द्वयोर्द्वयो द्वन्द्व = भवति किं-अविशेषणोत्याह-प्राक् कुप्यात् अर्थात् क्षेत्र-वस्तु-आदिकों के दो दो का जोडा होता हैं वा दो दो का द्वन्द्व समास होता है

=क्षेत्र–वास्तु–प्रमाण–अतिक्रमः, हिरण्य- सुवर्ण–प्रमाण–अतिक्रमः, धनधान्य–प्रमाण–अतिक्रमः दासी–दास–प्रमाण–अतिक्रमः कुप्यप्रमाण अतिक्रमः पञ्चपरिग्रहविरतेः अणुव्रतस्य अतिचाराः भवन्ति—

सूत्रार्थः—क्षेत्र–वास्तु–प्रमाण–अतिक्रमः[१] =खेत और रहनेके घरकी मर्यादा का उलंघन करना अर्थात् खेत और गृहको प्रमाण से अधिक ग्रहण करलेना भावार्थ अन्न वा धान्यादिक उत्पन्न होने के स्थान को तथा रहनेके घरआदि के रखने की प्रथम तो एक सीमा नियत करना पश्चात् लोभके वशसे अधिक ग्रहण करना (सोक्षेत्रवास्तु प्रमाण अतिक्रम नामका अतिचार है

हिरण्यसुवर्ण–प्रमाण–अतिक्रमः[१] =गढ़े हुये-अन गढ़े हुये प्रत्येक प्रकारके सोने चादी रुपयाको तथा सुवर्ण को प्रमाण से, प्रतिज्ञा किये हुयेसे अधिक संग्रह करना(सो हिरण्य सुवर्ण प्रमाण अतिक्रम अतिचार है)

धनधान्य–प्रमाण–अतिक्रमः[१] =गोहे(=धन) और नाज-अन्न (=धान्य) की मर्यादाको उलंघन करना अर्थात् गौ भैंस बैल अश्व-ऊंट-हाथी आदि जो है तथा जौ गेहूं चना-ज्वार-मटर-मक्का तंदुल इत्यादि अनाजकी प्रतिज्ञा की थी उससे अधिक संग्रह करना वा रखना(सोधन-धान्य प्रमाण अतिक्रमअतिचारहै

दासी–दास–प्रमाण–अतिक्रमः[१] =चाकर और चाकरनियोंकी नियमित गणनाको उलंघकर अधिक नियत करना(सोदासी) दास प्रमाण अतिक्रम नामक अतिचार वा व्यतिक्रम है)

कुप्य–प्रमाण–अतिक्रमः[१] =सोने चांदीके अतिरिक्त अन्य गढ़ोहुई (=गढ़ीहुए) अनगढ़ी (अनगढेहुए) धातु जैसे= तांबा-पीतल-जस्त-आदिक) को (=कुप्य-) अथवा भाण्डा-बर्तनादिक (=कुप्य) अथवा वस्त्र-कपास-चंदनादिकको (=कुप्य) कियेहुये प्रमाणसे अधिक संग्रह करना (सोकुप्यप्रमाणातिक्रम नाम का अतिचार है

पंच[१] परिग्रहविरतेः[१] अणुव्रतस्य-अतिचाराः[१] भवन्ति =(ये) पांच परिग्रह परिमाण अणुव्रतके अतीचार होते हैं

(प्रश्न होने पर) क्या विशेषरहित (यह जोड़ा चलाजाता है वा चालू रहता है) ऐसे कहते हैं कि (सूत्रके) कुप्य (शब्द) के पहिले तक, इसी प्रकार तत्वार्थश्लोकवार्तिक मुद्रित पृष्ठ ४७० में "क्षेत्रवास्त्वादीनां द्वयोर्द्वयोर्द्वन्द्व प्राक् कुप्यात्" ऐसा वाक्य है ॥ सर्वार्थसिद्धि संस्कृत तिमें जो इस सूत्रका विग्रह दिया है 'क्षेत्रंच वास्तुच इत्यादि' इससे भी प्रगट है कि भाण्ड शब्द सूत्रमें नहीं है जब इन चारों संस्कृत ग्रंथों से स्पष्ट हैकि भाण्ड शब्द नहींहै मेरी समझमें यह शब्द पीछेसे किसीने विचारकर कि पाचों द्वंद्वहोजाय बढ़ादियाहै॥ सूत्रका अर्थ भी दोनों सम्प्रदायोंमें एकहै

[१] स्यात्कोशश्च हिरण्यं च हेमरूप्ये कृताकृते। ताभ्यां यदन्यत्तत्कुप्यं रूप्यं तद्द्वयमाहतम् [देखो अमर कोश (उत्कोसना) वैश्य वर्ग श्लोक ९१] =बहुरि [=च] कोश तथा [=च] हिरण्य [ये दो नाम], गढे हुये (=कृत=गढे हुये-घने हुये) और अन गढे हुये(=अकृत=बेगढे हुये-बिना बनेहुये) सोना रूपके हैं अर्थात् कोश [कोष] के स्यात् कोश च हिरण्यम् च, कृते— अकृते हेम-रूप्ये

क्षेत्रं सस्याधिकरणम्। वास्तु अगारम्। हिरण्यं रूप्यादिव्यवहारतन्त्रम्। सुवर्णं प्रतीतम्। धनं गवादि। धान्यं व्रीह्यादि। दासीदासं भृत्यस्त्रीपुंसवर्गः।

| | |
|---|---|
| वृत्त्यनुवादः-क्षेत्रम् सस्य-अधिकरणम्, वास्तु अगारम्; | =क्षेत्र नाज(=सस्य)(उपजाने)का आधार है अर्थात् खेतहै वास्तु गृह वा घर है |
| हिरण्यम् रूप्य-आदि व्यवहार- | =हिरण्य रूपा (=तावा मिली हुई चांदी वा रजत) आदिक व्यवहार में- |
| तन्त्रम्; सुवर्णम् प्रतीतम्, धनम् गौ-आदि। | =प्रवृत्तिका कारण (=तन्त्रम्) है। सोना-प्रसिद्ध वा ख्यातहै, धन गौ आदि है |
| धान्यम् व्रीहि-आदि दासीदासम् भृत्यः स्त्रीपुंसवर्गः | =धान्य तंदुल आदिक हैं दासीदास चाकर, नर नारिका समूह[=वर्गः] है |

हिरण्य के अर्थोंमें से घना हुआ अथवा बे घना हुआ सोना अथवा चांदी के भी है (वैद्य कोश पृष्ठ२११)

हिरण्य के अर्थोंमेंसे[क]सोना(ख चांदी अर्थोंमें भी आता है[वैद्य संस्कृत आंगल कोश पृष्ठ ८३२ देखो]

ताभ्याम् यत् अन्यत् तत् कुप्यम् =तिन (हेम रूप्य)से जो भिन्न है वह कुप्य है अर्थात् सोने चांदी को छोड़कर शेष धातु कुप्य हैं

रूप्यम् तद् द्वयम् आहतम् =उन दोनों [=कुप्य और चांदी ] मिलाकर बनाया जाता है सो रूपा है॥

इस श्लोकसे प्रगट है कि कुप्य शब्द का अर्थ अमर कोशके अनुसार सोने चादी को छोडकर तांवा आदिक सब धातु चाहें वे गढे हुए हों और चाहें अनगढे हुए हैं, पद्मचंद्र कोश पृष्ट १११ में कुप्यशब्द का अर्थ इसप्रकार किया है कि सोने और रूपे से भिन्न तैजस उपधातु, सोने रूपे के बिना और सबधातु' है। सात उप धातुहैं-(क)स्वर्णमाक्षिक (सोना मक्खी) (ख) तारमाक्षिक ( रूपामक्खी ) तुत्थ (ग तिया नीला थोथा घ) कांस्य (ङ) रीति वा पीतल(च)सिंदूर(छ)शिलाजीत,इसलिये अनुवादमें सोना चादी को छोडकर अन्य गढीहुई वा वे बनी हुई धातुको कुप्य माना है।(२)सभाष्य-तत्त्वार्थाधिगम सूत्रमें कुप्यका अनुवाद भाण्ड वर्तनादि कियाहै इसलियेभाण्ड वर्तनादिकको अनुवादमें कुप्य मानाहै। सर्वार्थसिद्धिसस्ट तवृत्ति और तत्त्वार्थराज वार्तिकमें "क्षौमकार्पास-कौशेय-चंदनादि"को कुप्य कहाहै अनुवाद में वस्त्र-कपास-चंदनादि लायेहैं क्योंकि क्षौम औरकौशेय पाट वस्त्रको कहतेहैं॥हिरण्य शब्दका अर्थ कृत =गढेहुये-बनेहुये और अकृत(=न बनहुये-अनगढे हुए)सोना और रुपाके हैं जैसाकि अमरकोशके १९वां वैश्यवर्ग के उपर्युक्त ११ वा श्लोक से स्पष्ट है। हिरण्य ="(न०) हिरणमेव (स्वार्थे) यत्। सुवर्ण। साला। धतूरा। धन' (पद्मचंद्र कोश पृष्ट ४४६) धतूरे से इस सूत्र से कोई सम्बन्ध नहीं है। धन का अर्थ यहां पर सम्पत्ति,द्रव्य,अर्थ जैसे रुपया-पैसा मोहर इत्यादिक हैं॥ "हिरण्य रूप्यादि व्यवहार-तन्त्रम्"(देखो पृष्ट सर्वार्थ सिद्धि वृत्ति ३६६ और तत्त्वार्थ राजवार्तिक पृष्ठ मुद्रित)२८८। हिरण्य (देखो अर्थ प्रकाशिका पृष्ठ४३१) हिरण्य शब्द करि तो व्यवहारमें प्रवृत्ति का कारण रुपये मोहर इत्यादि लिखे हैं। हिरण्य शब्द का अर्थ जो अमरकोश-पद्मचंद्र कोश-सर्वार्थसिद्धिवृत्ति और तत्त्वार्थ राजवार्तिक के अनुसार जो मैंने ऊपर लिया है इससे स्पष्ट है कि हिरण्य शब्द ऐसा विशाल अर्थ वाला है कि उसमें प्रत्येक प्रकारका रूप्या चादी और सोना चाहें वह किसी रूपमें हो अन्तर्गत होजाता है इसलिये द्वितीय अतिचारमें हिरण्य शब्द और सुवर्ण शब्द लेकर ऐसा अर्थ करना पड़ाहै कि गढेहुए अनगढेहुए प्रत्येक प्रकार के सोना, चादी-रूप्या ( किसी रूपमें क्यों न हो ) को तथा सुवर्णको प्रमाणसे अथवा प्रतिज्ञा कियेहुए से अधिक संग्रह करना सो हिरण्य सुवर्ण प्रमाण अतिक्रम है क्योंकि अनुवाद मैंने इसका शब्दार्थ रूपमें किया है इससे मुझे "तथा सुवर्ण" भी लाना पडा है नहीं तो हिरण्य शब्दमें ही सुवर्ण भी गर्भित है अब प्रश्न यह है कि उमा स्वामी महाराजने सुवर्ण शब्दका प्रयोग क्यों कियाहै क्योंकि सुवर्ण शब्द सूत्रमें न लायाजाता तोभी काम केवल हिरण्य शब्दसे ही चल जाता जेसाकि भावार्थ से स्पष्ट लघुसूत्र बनानेमें सूत्रकर्ताको हर्षहोताहै॥

कुप्य क्षौमकार्पासकौशेय चन्दनादि । क्षेत्रं च वास्तु च क्षेत्रवास्तु, हिरण्यं च सुवर्णं च हिरण्यसुवर्णं, धनं च धान्यं च धनधान्यम्, दासी च दासश्च दासीदासं, क्षेत्रवास्तु च हिरण्यसुवर्णं च धनधान्यं च दासीदासं च कुप्यं च-क्षेत्रवास्तुहिरण्यसुवर्णधनधान्यदासीदासकुप्यानि । एतावानेव परिग्रहो मम नान्य इति परिच्छिन्नात्प्रमाणात्क्षेत्रवास्त्वादिविषयादतिरेका अतिलोभवशात्प्रमाणातिक्रमा(रेका) इतिप्रत्याख्यायन्ते ॥ त एते परिग्रहपरिमाणव्रतस्यातिचाराः॥

कुप्यम्।।।
क्षौम-कार्पास-
कौशेय-
चन्दनादि।।।; क्षेत्रम्।।। च* वास्तु।।। च*
क्षेत्रवास्तु।।।, हिरण्यम्।।। च*
सुवर्णम्।।। च* हिरण्यसुवर्णम्।।।, धनम्।।। च*
धान्यम्।।। च* धनधान्यम्।।। दासी।। च* दासः।। च*
दासीदासम्।।।, क्षेत्रवास्तु।।। च हिरण्यसुवर्णम्।।। च*
धनधान्यम्।।। च* दासीदासम्।।। च* कुप्यम्।।। च*
क्षेत्रवास्तुहिरण्यसुवर्णधनधान्यदासीदासकुप्यानि।।।,
एतावान्। एव* परिग्रहः। मम। न* अन्यः। इति*
परिच्छिन्नात्।।। प्रमाणात्।।।
क्षेत्र-वास्तु-आदि-विषयात्। अतिलोभवशात्।
अतिरेकाः। प्रमाण-अतिक्रमाः। [अतिरेकाः।]
इति* प्रत्याख्यायन्ते
ते। एते। परिग्रह-परिमाण-व्रतस्य। अतिचाराः।[भवन्ति]

=कुप्य अर्थात् सोने चांदीको छोड़कर अन्य सवधातु,(रूपा=चांदी तांबा मिलाहुआ)
=सनका वस्त्र[=क्षौम] पाटका वस्त्र [=क्षौम] दुकूल वा कपास [=कार्पास]
=कृमियोंके कोशसे उपजा वस्त्र[=कौशेय]वा पीले पाटका वस्त्र वा पीताम्बर[=कौशेय]
=चन्दनादिक हैं । बहुरि [=च] क्षेत्र और [=च] वास्तु
=[मिलकर वा द्वन्द्व समास होकरि]क्षेत्रवास्तु[वाक्य] आ, तथा [=च] हिरण्य
=और [=च] सुवर्ण[मिलकर] हिरण्यसुवर्ण वाक्य हुआ बहुरि [=च]धन तथा[=च]
=धान्य[मिलकर]धनधान्य वाक्य हुआ और[=च]दासी बहुरि(=च)दास
=(समास होकर) दासीदास हुआ तथा (=च) क्षेत्रवास्तु और(=च) हिरण्यसुवर्ण
=और (=च) धनधान्य तथा (=च) दासी दास बहुरि (=च) कुप्य (मिलकर)
=क्षेत्रवास्तुहिरण्यसुवर्णधनधान्यदासीदासकुप्य [वाक्य] हुआ,
=इतना ही(=एव)परिग्रह मेरा है अन्य नहीं है(इससे अधिक परिग्रह का मेरे त्याग है)
=सीमा वा इयत्ता किये ऐसे (=परिछिन्नात् अथवा) मर्यादासे (=प्रमाणात्)
=क्षेत्र-गृह आदिक विषयका तीव्र लालच वा तृष्णाके अभिनिवेशसे(=लगावसे)
=अधिक ग्रहण करने (से) प्रमाण अतिक्रम वा अतिरेक है
=ऐसे(ये प्रमाण अतिक्रम वा अतिरेक)निरादर किये गये हैं अथवा अनादर किये गये हैं
=ते इतने परिग्रह परिमाण (अर्थात् परिग्रह त्याग) अणुव्रतके अतीचार वा दूषण हैं

उक्ताव्रतानामतिचाराः शीलानामतिचारा वक्ष्यन्ते, तद्यथा—

# ॥ ऊर्ध्वाधस्तिर्यग्व्यतिक्रमक्षेत्रवृद्धिस्मृत्यन्तराधानानि ॥३०॥

उक्ताः[1] व्रतानाम्[6] अतीचाराः[1] शीलानाम्[6] =अणुव्रतोंके अतीचार कहे गये (सात) शीलोंके
अतिचाराः[1] (१) वक्ष्यन्ते तद्यथा* =व्यतिक्रम (आचार्य अग्रिम सूत्रोंमें) कहते है जैसे (देखो सूत्र ३०-३१-३२-३३-३४-३५-३६)

## (१)ऊर्ध्वाधस्तिर्यग्व्यतिक्रमक्षेत्रवृद्धिस्मृत्यन्तराधानानि ॥ ३० ॥

=ऊर्ध्वाधस्तिर्यग्व्यतिक्रमक्षेत्रवृद्धिस्मृत्यन्तराधानानि ( पञ्च—दिग्विरतेरणुव्रतस्यातिचाराः भवन्ति )॥३०॥
=ऊर्ध्वव्यतिक्रम-अधोव्यतिक्रम-तिर्यग्व्यतिक्रम-क्षेत्रवृद्धि-स्मृत्यन्तराधानानि-(पञ्च-दिग्विरतेः अणुव्रतस्य-अतिचाराः भवन्ति) ॥३०॥

सूत्रार्थः—ऊर्ध्वव्यतिक्रम- =मर्यादासे अधिक (=व्यतिक्रम) ऊपर (=ऊर्ध्व) जाना अर्थात् प्रतिज्ञा किये हुयेसे पर्वत, वृक्ष, भूमि आदिक पर अधिक ऊपर चढ़ना,
अधोव्यतिक्रम- =मर्यादासे अधिक उतरना वा नीचेको जाना अर्थात् नियमित सीमासे कूप बावडी नदी इत्यादिकमें उतरना,
तिर्यक्—व्यतिक्रम- =मर्यादासे अधिक इधर उधर जाना अर्थात् कंदरा-बिले-गुफा-सुरंग आदिकमें मर्यादासे अधिक प्रवेशकरना,
क्षेत्रवृद्धि— =गमना गमनके क्षेत्रको बढ़ाना अर्थात् मर्यादा कियेहुये क्षेत्रसे लालचके वशसे वा तृष्णाके अभिनिवेशसे गमना गमनके लिये अधिकको वांछा करना
स्मृति-अन्तरा—धानानि[1] =मर्यादाके अनुसार सुध न रखना

---

(१) ध्यान रहे कि 'वक्ष्यन्ते' वच् धातुसे कर्तरि प्रयोगमें अन्य पुरुष बहु वचन बना है। वक्ष्यते ( एक वचन ) वक्ष्येते ( द्विवचन ) है। वच् + स्यन्ते स्यन्ते-लृट वा श्वस्तनीवृत्ति या साधारण भविष्यत् कालके आत्मने पदका अन्य पुरुष बहुवचन का चिन्ह है॥ वच् + स्यन्ते वक् + स्यन्ते वक् + ष्यन्ते = वक्ष्यन्ते ॥ कर्मणि प्रयोग वच् का-उच्यते-उच्येते-उच्यन्ते होगा-कहा गया है, दोना कहे गये हैं-बहुत कहे गये हैं।
(२) यह सूत्र दोनों आम्नायोंमें एकसाहै केवल स्मृत्यन्तराधानानिके स्थानमें श्वेताम्बर सम्प्रदायमें स्मृत्यन्तर्धानानि है, अन्य सर्वत्र एकसाहै, क्योंकि
स्मृत्यन्तर्धानम् =स्मृतिअन्तर्धानम् = स्मरणका-छिपना ( =अन्तर्धान, पद्मचन्द्र कोश पृष्ठ २७ )
स्मृत्य तर्धानम् =स्मृतेर्भ्रंशोऽन्तर्धानम् (सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्र पृष्ठ १६६ ) = सुध वा स्मरणका जाता रहना वा न रहना
स्मृत्यन्तराधानम् = स्मृति-अन्तर् आधानम् = सुधको भीतर-रखना अर्थात् गुप्तरखना भावार्थ सुध न रखना
" = स्मृति अन्तर-आधानम् = स्मरण न रहना अन्तर = बिना, पद्मचन्द्र कोश पृष्ठ २६)
" = स्मृति-अन्तरा आधानम् = सुध न रहना ( अन्तरा अव्यय है) अन्तरा = बिना (पद्मचन्द्र कोष पृष्ठ २६)

परिमितस्य दिगवधेरतिलङ्घनमतिक्रमः। स समासतस्त्रिविधः—उर्ध्वातिक्रमः। अधोऽतिक्रमः तिर्यगतिक्रमः इति। तत्र पर्वताद्यारोहणादूर्ध्वातिक्रमः कूपावतरणादेरधोऽतिक्रमः। विलप्रवेशादेस्तिर्यगतिक्रमः॥परिगृहीताया दिशो लोभावेशादाधिक्याभिसन्धिः क्षेत्रवृद्धिः।स एषोऽतिक्रमःप्रमादान्मोहाद्व्यासङ्गाद्वा भवतीत्यवसेयः॥अननुस्मरणं स्मृत्यन्तराधानम्॥त एते दिग्विरमणस्यातिचाराः॥

पञ्च दिग्विरतेः अणुव्रतस्य अतिचाराः भवन्ति =(ये) पाच दिग्विरति अणुव्रतके अतिचार होते हैं

## पदच्छेद और विभक्त्यर्थ सहित इस तीसवां सूत्रपर सर्वार्थसिद्धिवृत्तिका शब्दशः हिंदीअनुवाद

परिमितस्य दिक्-अवधेः अतिलंघनम् अतिक्रमः =इयत्ता कीहुई दिशाकी सीमाका उल्लंघन करना वा नाघना सो अतिक्रम है।
सः समासतः* त्रिविधः ऊर्ध्व-अतिक्रमः =वह (उल्लंघन) संक्षेपसे तीन प्रकार है ऊर्ध्व अतिक्रम
अधः* अतिक्रमः तिर्यक्* अतिक्रमः इति*; तत्र* पर्वत- =अधो अतिक्रम, तिर्यक् अतिक्रम। तहां पर्वतादिक पर
अध्या-आरोहणात् ऊर्ध्व-अतिक्रमः कूप- =(मर्यादासे अधिक) चढ़नेसे ऊर्ध्व अतिक्रम (नामका अतीचार) है। कूपमें
अवतरण-आदे अधः अतिक्रमः विल-प्रवेश- =(मर्यादासे अधिक) उतरनेसे अधोअतिक्रम है, बिलमें (मर्यादासे अधिक) प्रवेश
आदेः तिर्यक्-अतिक्रमः; परिगृहीतायाः दिशः =आदिक से सो तिर्यक् अतिक्रम है। मर्यादा की हुई दिशासे
लोभ-आवेशात् आधिक्य- अभिसन्धिः =लोभके वशसे अथवा तृष्णाके अभिनिवेशसे अधिक (दिशा) की आकांक्षा
क्षेत्रवृद्धिः, सः एषः अतिक्रमः प्रमादात् =सो क्षेत्रवृद्धि है सो यह मर्यादा का उल्लंघन प्रमादसे
मोह-आदि-आसङ्गात् वा भवति =मोहसे अथवा भोगकी अभिलाषासे वा परिग्रह (के निमित्त) से होता है
इति* अवसेयः, अननु-स्मरणम् =ऐसा जानना वा निश्चय करना चाहिये न(=अन्)मर्यादाके अनुसार (=अनु) सुमरहना
स्मृति-अन्तराधानम्; ते एते =सो स्मृति-अन्तराधान है अर्थात् दिशामें की हुई मर्यादा का भूलजाना। ते इतने
दिग्विरमणस्य अतिचाराः =दिग्विरति अणुव्रतके अतिचार वा दूषण हैं

(१) "विल प्रवेशादेस्तिर्यग" (=विलमें प्रवेश आदिकसे तिर्यग (अतिक्रम है) यह पाठ सर्वार्थसिद्धिकी प्रथमावृत्ति, तीन हस्त लिखित प्रतियोंका तथा तत्त्वार्थश्लोक वार्तिकका है परंतु बिलप्रवेशादि स्तिर्यग" = विलमें प्रवेश आदिक सो तिर्यग (अतिक्रम)) है ऐसा पाठ द्वितीया वृत्तिमें, तत्त्वार्थराजवार्तिक श्लोकवार्तिक तथा एक हस्त लिखित प्रतिका पाठहै, प्रथमपाठ अच्छाहै क्योंकि इसके ऊपरके दो वाक्योंमें पंचमी विभक्तिलायेहैं॥

# ।। आनयनप्रेष्यप्रयोगशब्दरूपानुपातपुद्गलक्षेपाः ।। ३१ ।।

## आत्मना सङ्कलिपते देशे स्थितस्य प्रयोजनवशाद्यत्किंचदानयेत्याज्ञापनमानयनम् ।

आनयनप्रेष्यप्रयोगशब्दरूपानुपातपुद्गलक्षेपाः ।।३१।।

आनयन-प्रेष्यप्रयोग-शब्दअनुपात रूपअनुपात-पुद्गल क्षेपाः[१/३] [पंचदेशविरतेरणुव्रतस्याति चारा भवन्ति] दोनोंआम्नायोंमें सूत्रका पाठअर्थएकहै

आनयन- =मगावना वा बुलावना अर्थात् मर्यादासे बाहरकी वस्तुको मगावना वा किसीको बुलाना

प्रेष्यप्रयोग- =सेवक द्वारा [=प्रेष्य] अनुष्ठान [=प्रयोग]चाकरसे [=प्रेष्य] कामकराना [=प्रयोग] भृत्य द्वारा[=प्रेष्य] कामनिकाललैना [=प्रयोग] अर्थात् मर्यादा कियेहुये क्षेत्रसे स्वयम् तो गमन न करे परन्तु भ्राता-पुत्र-मित्र-परिवार इत्यादिक द्वारा कहकर कि हमारे तो अमुक क्षेत्रमें जाने की प्रतिज्ञा है तुम अमुक कार्य को हमारे अभिप्रायके अनुसारकरना

शब्दअनुपात =शब्दका अभिप्रायके अनुसार पतन =(अनुपात) शब्दका प्रयोजनके अनुयायी पतन अर्थात् परिमित क्षेत्रके बाहर न जाकर परिमाण कियेहुये क्षेत्रमें स्थित करते हुये शब्द सुनाकर कार्य निकाल लेना अथवा कार्यका निर्वाह करलेना

रूपअनुपात- =स्व विग्रह[=स्वरूप] अथवा शरीर (=रूप) प्ररूपण करना (=अनुपात) रूपका दिखावना अर्थात् नियत देशसे बाहिर स्वयं न जाकर मर्यादा कियेहुये क्षेत्रसे बाहिर अपना प्रतिविम्ब वा अपना रूप दिखाके कार्य चलालेना वा कार्यमें प्रवर्त करावना प्रयोजन समझादेना

पुद्गलक्षेपाः[१/३] =निर्जीव वस्तुका(=पुद्गल) फैंकना(=क्षेप) अचेतन द्रव्यका(पुद्गल) निपात (=क्षेप) अर्थात् परिमाणके बाहिर क्षेत्रमें देशमें ढेला-पाषाण वस्त्रआदिक फेंककर डालकर अपने कार्यका निर्वाह करलैना

पञ्च[१/३]'देशविरतेः[६/१]'अणुव्रतस्य[६/१]'अतिचाराः[१/३]'भवन्ति'।' =(ये) पाच देशविरति अणुव्रतके अतीचार वा व्यतिक्रम होते हैं

वृत्त्यर्थः-आत्मना[३/१]'सङ्कलिपते[७/१]'देशे[७/१]'स्थितस्य[६/१]'प्रयोजन- =आत्म द्वारा मर्यादा किये हुए क्षेत्र में स्थित युक्त (अणुव्रती) अभिप्रायके वशात्[५/१]'यत्[२/१]''किञ्चित् आनय।' इति* आज्ञापनम्[१/१]'' =वशसे कहै कि कोई वस्तुको ला(=आनय)ऐसा आदेशपन(=आज्ञापन) आनयन है अर्थात् अणु व्रती मर्यादा किये हुये क्षेत्रमें हो कहै'लाओ' किसी को।।

(१)आनयनम्[१/१]''

(१) नी भ्वादि प्रथम गणका धातुह इसमें क्रिया प्रत्ययके पहिले अ विकरण जोड़ा जाता है और नी का "गुण" हो जाता है नी = न=नय् इसमें

एवं कुर्वीति नियोगः प्रेष्यप्रयोगः। व्यापारकरान्पुरुषान्प्रत्यभ्युत्कासिकादिकरणं शब्दानुपातः। स्वविग्रहदर्शनं रूपानुपातः। लोष्टादिनिपातः पुद्गलक्षेपः॥ त एते देशविरमणस्य पञ्चातिचाराः॥

# कन्दर्पकौत्कुच्यमौखर्यासमीक्ष्याधिकरणोपभोगपरिभोगानर्थक्यानि।

एवम्*(१)कुरु T इति* नियोगः[1/1] =ऐसा करो, इसप्रकार आज्ञा (=नियोग) अथवा निकृष्ट प्ररण (=नियोग) नोकरों को काममें लगाना

प्रेष्यप्रयोगः[1/1]; व्यापारकरान्[2/3] =सो प्रेष्य नौकरको) प्रयोग (=काममें लगाना) है। व्यापार करनेवा ः (=व्यापार करान्)

पुरुषान्[2/3] प्रति*अभ्युत्- =मनुष्योंको (=पुरुषान्) दृष्टिमें(=प्रति) प्रकाश करनेको (=अभ्युत्)

कासिकादि करणम्[1/1]''शब्द-अनुपातः[1/1]। =खासना आदिक सो शब्द अनुपातहै अर्थात् मर्यादा कियेहुये क्षेत्रमें रहकर व्यापारियों को खासी आदिक शब्द रूप समस्या द्वारा अपने प्रयोजनको समझा देना सा शब्दानुपात है

स्व-विग्रह-दर्शनम्[1/1] रूप-अनुपातः[1/1]। =अपना (=स्व) शरीर (=विग्रह) दिखाना (कि प्रयोजन प्रगट होजाय) सो रूपानुपात है

लोष्ट-आदि-निपातः[1/1] पुद्गलक्षेपः[1/1]॥ =ढेला वा ढेला आदिक फेंकना (कि अभिप्राय दूसरेको प्रगट हो) सो पुद्गलक्षेप है

ते[1/3]'एते[1/3]'दश-विरमणस्य[6/1]'पञ्चअतिचाराः[1/3] =ते इतने देश विरति (अणुव्रत) के पाच व्यतिक्रम वा दोष हैं

## कन्दर्पकौत्कुच्यमौखर्यासमीक्ष्याधिकरणोपभोगपरिभोगानर्थक्यानि॥ ३२॥

अ जाड़ा तब नय हुआ, नीका अर्थ लेजाना है जब क्रिया के साथ आङ् (=आ) उपसर्ग लगाया जाता है तब इसका अर्थ उलट जाता है अर्थात् नी=लेजाना और आनी=लाना, इस "नय" के साथ आ जोड़नेसे आनय हुआ॥ यदि इस में ति प्रत्यय ज े, जो अन्य पुरुष एक वचन है तौ 'आनयति' हुआअर्थ वह लाताहै ऐसा हुआ, आज्ञासूचक क्रिया एक वचन मध्यम पुरुष(सार्वधातुकका)तिङ् वा क्रिया प्रत्यय कुछ नहीं है अन आनय रूप हुआ, आनय=ला अर्थात् कुछ वस्तु ला वा कोई वस्तु ला भावार्थ किसी वस्तुका मगावना, और जब कहैं ला अर्थात् किसी पुरुष वा स्त्रीको तौ भावार्थ होगा किसी पुरुष अथवा स्त्रीको बुलावना इसी कारणसे और एक भाषा काशके पृष्ट १८ के निमित्तसे मेंने आनयन का अर्थ मगावना (कोई वस्तु) और बुलाना। किसी जन वा स्त्रीका) किया है॥ यही अर्थ सदा सुखजीने दोनों टीकाओंमें लिया है किया है। कोई वस्तु"ला"ऐसा अर्थ तत्त्वार्थ श्लोक वार्तिकमें"तमानवेत्याज्ञापनमानयन=तम् आनय इति आज्ञापनम् आनयनम्=उसको लाओ एसा आज्ञापनहै सो आनयन है (१)यहापर कृ तनादि आठवा गण का धातु है अर्थ करना है आठवा गणमें क्रिया प्रत्यय मध्यम-उत्तम-जघन्य पुरुषके पहिले उ जोड़ा जाता है इसलिये कृ+उ हुआ परन्तु कृ का कुर् ङित् मक्षक क्रिया प्रत्ययों के पहिले होजाताहै अब कुर्+उ=कुरु होगया॥ हि मध्यम पुरुष एक वचन परस्मैपद प्रत्यय आज्ञासूचक क्रिया का आठवां गणके धातुमें गिरजाताहै तब केवल'कुरु ही रहा अर्थ हुआ करो अर्थात् हि प्रत्यय ङित् सक्षक होने के हेतुस कृ धातु कुर् रूपमें होगया पश्चात् उ लगान से कुरु हुआ॥ कुरु+इति=कुरु। इति=कुरय्+इति=कुरविति॥

रागोद्रेकात्प्रहासमिश्रोऽशिष्टवाक्प्रयोगः कन्दर्पः। तदेवोभयं परत्र दुष्टकायकर्मप्रयुक्तं कौत्कुच्यम्। धाष्टर्यप्रायं यत्किञ्चनानर्थकं बहुप्रलपितं मौखर्यम्। असमीक्ष्य प्रयोजनमाधिक्येन करणमसमीक्ष्याधिकरणम्। यावताऽर्थेनोपभोगपरिभोगौ सोऽर्थस्ततोऽन्यस्याधिक्यमानर्थक्यम्॥ त एते पंचानर्थदण्डविरतेरतिचारा ॥

पदच्छेद और विभक्त्यर्थसहित इस बत्तीसवां सूत्रपर सर्वार्थसिद्धि टीका शब्दशः हिन्दी अनुवाद

| | |
|---|---|
| राग-उद्रेकात् प्रहास-मिश्रः अशिष्टवाक्-प्रयोगः कन्दर्पः | =राग (भाव) के तीव्र उदयसे वा उत्कटतासे (उद्रेकात्) हास्यमिले हुये नीचवचनकाव्यवहार(=प्रयोग) सो कंदर्प है |
| तद् एव* उभय परत्र*दुष्ट–काय–कर्म–प्रयुक्तम् कौत्कुच्यम् | वही दोनों (रागसंयुक्त असभ्यभाषण, हास्य) =और कहीं (=परत्र) अर्थात् यदि दुष्टकाय (शरीर) की निन्दनीय क्रिया (=कर्म) से भरा हुआ हो तो कौत्कुच्य है। |
| धाष्टर्यप्रायम् यत्किञ्चन अनर्थकं बहुप्रलपितम् मौखर्यम् | ढीठपन की बहुतायतसे अथवा निर्लज्जता की बहुल्यसे =जो कुछ निरर्थक बहुत प्रलाप ( करना ) वा बकबक सो मौखर्य है |
| (१)असमीक्ष्य–प्रयोजनम् आधिक्येन करणम् असमीक्ष्याधिकरणम् | =प्रयोजन को विनाविचार कर अधिकपनासे क्रिया (=करण) सो =असमीक्ष्याधि करण है, |
| यावता अर्थेन उपभोग परिभोगौ अर्थः ततः* | जितना (=यावता) अर्थकरि वा आवश्यकता करि =उपभोग परिभोग है सो प्रयोजन है वा अर्थ है तिस (अर्थ) से अर्थात् आवश्यकतासे– |
| अन्यस्य आधिक्यम् आनर्थक्यम् | =अन्यकी अधिकाई वा बहुतायत है सो आनर्थक्य है अर्थात् खानेपीने की सामिग्री जे उपभोगको तथा वस्त्र आभूषण आदि जे परिभोगको बिना आवश्यकताके संग्रह करना सो उपभोग परिभोग आनर्थक्य है ॥ |
| ते एते पञ्च–अनर्थदण्डविरतेः अतिचाराः | =ते एते पांच अनर्थ दण्ड विरति (अणुव्रत) के अतीचारा हैं |

चिद्, अपि, चिदपि, अथवा चन का यदि 'किम्के' साथ उसके किसी लिंगमें जोड़ दें तो वह अर्थात् जुड़ा हुआ वाक्य अनिश्चित अर्थ का द्योतक होगा जैसे किंचित् = कुछ वस्तु वा कोई वस्तु कश्चित् कोई पुरुष वा जन, कश्चिद् यक्ष = कोई यक्ष (देखो भाण्डारकार कृत मार्गोपदेशिका पृष्ट १२६)। "यत्किंचन अथवा यत्किंचित्" क्षुद्रवस्तु, निरर्थक वस्तु, असार वस्तु, अकिंचित्कर द्रव्य, देखो वेध स कृत आंगलकोश पृष्ट ५८३) ॥ (२) असमीक्ष्य = सम्बन्धसूचकभूत कृदन्त है अ+सम्+ईक्ष्य = असमीक्ष्य = बिना विचारकर। भोग, उपभोग, परिभोगके लिये पृष्ट ६४

# ॥ योगदुष्प्रणिधानानादरस्मृत्यनुपस्थानानि ॥ ३३ ॥



## योगो व्याख्यातस्त्रिविधः । तस्य दुष्टं प्रणिधानं योगदुष्प्रणिधानम्-

(१)योगदुष्प्रणिधानानादरस्मृत्यनुपस्थानानि ॥ ३३ ॥

=योगदुष्प्रणिधान-अनादर-स्मृतिअनुपस्थानानि (पंच सामायिकस्य-अतिचारा)

=कायदुष्प्रणिधान-वचनदुष्प्रणिधान-मनोदुष्प्रणिधान-अनादर-स्मृतिअनुपस्थानानि[१।३] पञ्च[१।३] सामायिकस्य[६।१] अतिचाराः[१।३] भवन्ति T

सूत्रार्थः-काय-दुष्प्रणिधान- =शरीरको खोटी वा अन्यथा प्रवृत्ति अर्थात् सामायिक करनेके अवसरमें शरीरके आगो-पागादिकों का निश्चल और सावधान न रखना,

वचन-दुष्प्रणिधान- =वचनका बुरा प्रवर्तन अर्थात् सामायिक करनेके समयमें अक्षरोंके उच्चारणमें शुद्ध, स्पष्ट संस्कारका अभाव इसप्रकार पाठ पढना जिसमें अर्थ न जाना जाय,

मनो-दुष्प्रणिधान- =मनका दुष्ट परिणमन,मनका अन्यथा चलायमान अर्थात् सामायिकके भावमें,अर्थमें मन न लगाना,

अनादर- =उत्साहका न होना,निरादर अर्थात् सामायिक विषै उत्साह न होना जैसे तैसे कालपूरा करना तथा आपत्तिसी टाल देना,

स्मृति-अनुपस्थानानि [१।३] ॥ =सुधका भुलाव,स्मरण न रहना अर्थात् पूर्णरूपसे सामायिककी विधि कैसे करनी चाहिये तथा किसकाध्यान, किस आसनसे वा किस विधिसे इत्यादि विषयोंका स्मरण न रखना अथवा चित्तकी व्यग्रतासे पाठका भूलजाना अथवा सामायिक करनाही भूलजाना

पंच[१।३] सामायिकस्य[६।१] अतिचाराः[१।३] भवन्ति T =(ये) पाच सामायिक के व्यतिक्रम, अतिचार वा दूषण हैं ॥ ३ ॥

## पदच्छेद और विभक्त्यर्थसहित इस तेतीसवां सूत्रपर सर्वार्थसिद्धिवृत्तिकाशब्दशःहिन्दीअनुवाद

योगः[१।१] व्याख्यातः[१।१] त्रिविधः[१।१], =योग तीन प्रकार(काययोग-मनोयोग-वचनयोग) वर्णन कियागया(अध्याय ६ सूत्र १ देखो )है

तस्य[६।१] दुष्टं[१।१] प्रणिधानं[१।१] योगदुष्प्रणिधानं[१।१] =तिस(योग)की खोटी अथवा अन्यथा प्रवृत्ति सोयोग दुष्प्रणिधान है

(१)अधिकतर पुस्तकोंमें''योग दु प्रणिधान वाक्य है, इससर्वार्थसिद्धिवृत्तिमें और कई पुस्तकोंमें योगदुष्प्रणिधान वाक्य है''दोनों दु प्रणिधान और दुष्प्रणिधान ठीक हैं क्योंकि यह शब्द दुर् उपसर्ग और प्रणिधानसे मिलकर बना है जिसके नियम नीचे लिखते है (क) शब्दों के अन्तका स् जिस

कायदुष्प्रणिधानम् । वाग्दुष्प्रणिधानम् । मनोदुष्प्रणिधानमिति । अनादरोऽनुत्साहः । अनैकाग्र्यं स्मृत्यनुपस्थानम् । त एते पंच सामायिकस्यातिक्रमाः ॥

(१)कायदुष्प्रणिधानम् ; =शरीरकी खोटी वा अन्यथा प्रवृत्ति अर्थात् सामायिक करनेके अवसरमें शरीरके आंगोपांगादिकोंको (निश्चल न रखना

वाग्दुष्प्रणिधानम् , =वचन का बुरा प्रवर्तन शुद्ध, स्पष्ट उच्चारण न करना

मनोदुष्प्रणिधानम् इति *। =मनका खोटा परिणमन ऐसे है कि जिसकाल सामायिक करें उस समयमें मनकी लगन वा प्रवृत्ति सामायिकमें न रहै अन्य कार्यमें चलीजाय

अनादरः अनुत्साहः ; =उत्साहका न होना सो अनादर वा निरादर है अर्थात् जैसे तैसे सामायिकका समय पूरा करना तथा सामायिकको आपत्ति समझ कर टाल देना

(२)अनैकाग्र्यं (३)स्मृति –अनुपस्थानम् ॥ =चित्तकी एकाग्रताविना, सुध, स्मरण न रहना अर्थात् पूर्ण रूपसे सामायिककी विधि कैसे करनी चाहिये तथा किसका ध्यान किस आसनसे वा किस विधिसे इत्यादि विषयोंको स्मरण न रखना अथवा चित्तकी व्यग्रतासे पाठ भूलजाना अथवा सामायिक करना ही भूलजाना इत्यादि ध्यान पूर्वक, धि न रखना

ते एते पंच सामायिकस्य अतिक्रमाः =ते इतने पाच सामायिक व्रतके अतीचार हैं

स् के पश्चात् कोई अक्षर हो वा न हो और र् यदि उसके पश्चात् कुछ न हो अथवा क्, ख्,–च्–छ्–ट्–ठ्–त्–थ् प्–फ्–श्–ष्–स्–में से कोई अक्षर हो तो उन र् स् का विसर्ग हो जाता है अत दुर् के र् का( )विसर्ग हो गया और दुः प्रणिधान हो गया।(ख)विसर्ग जो प्रत्ययका न हो और उसके पहिले इ वा उ हो और पश्चात् उस विसर्ग के क्–ख्–व्, छ्–ट्–ठ्–त्–थ्–प्–फ् हो तो यह विसर्ग ष् में पलट जाता है अत दु प्रणिधानका दुष्प्रणिधान हो गया यह नियम निर्–दुर्, बहिर्, आविस्, चतुर्, प्रादुस्, के विसर्गोंसे सम्बध रखता है ॥ मुहुस् के स् अर्थात् विसर्गसे यह नियम लागू नहीं है इस लिये मुहः कामा और मुहःस्कामा रूप हुये ॥ जो विसर्ग प्रत्ययका न हो उसे अग्निः करोति,वायुः करोति यहा विसर्ग स् प्रत्यय का है इस लिये विसर्ग का परिवर्तन ष् में नहीं हुआ (ग) मातुः कृपा और पितुः कृपा के विसर्ग प्रत्यय के नहीं है तो भी इनका ष् में परिवर्तन नहीं होता परन्तु भ्रातु पुत्रका विसर्ग भी प्रत्ययका नहीं है इसका परिवर्तन हो जाता है भ्रातुष्पुत्र इसका पुस्तकोंमें मिलता है ८-३-४१,॥(१)प्रणिधान प्रयोग परिणाम इत्यनर्थान्तरम् अर्थात् प्रणिधान,प्रयोग,परिणाम एकार्थ वाची है। तत्त्वार्थ राजवार्तिकमुद्रित पृष्ठ २८०) (२)एकाग्र अथवा एकाग्र्य=और विषयोंको छोड़कर एकही ओर मनलगाना (पद्मचद्रकोश पृष्ठ २१) ३)सभाष्यतत्वार्थाधिगमसूत्रम अनुपस्थानानिके स्थानमें अनुपस्थापनानि है अर्थ भेद सूत्रमें कुछ नहीं है क्योंकि अनुपस्थान और अनुपस्थापन एकही अर्थमें लिये गये हैं शेष पाठ एक है अर्थ इस सब सूत्र का दोनों आम्नायम एक है। अन–उप–स्थान और अन् उप–स्थापनका एकसा यहा पर अर्थ है॥

# अप्रत्यवेक्षिताप्रमार्जितोत्सर्गादानसंस्तरोपक्रमणानादरस्मृत्यनुपस्थानानि ॥३४॥

(१ अप्रत्यवेक्षिताप्रमार्जितोत्सर्गादान(२ संस्तरोपक्रमणानादरस्मृत्यनुपस्थानानि ॥ ३४ ॥

=अप्रत्यवेक्षित अप्रमार्जित उत्सर्ग–अप्रत्यवेक्षित अप्रमार्जित आदान–अप्रत्यवेक्षित अप्रमार्जित संस्तरोपक्रमण–अनादर–स्मृतिअनुपस्थानानि ते एते पञ्च प्रोपधोपवासस्यातिचाराः भवन्ति । ॥ ३४ ॥

अप्रत्यवेक्षित अप्रमार्जित उत्सर्ग– =विना देखे हुये विना स्वच्छाकिये हुये क्षेपण करना (=उत्सर्ग)अर्थात् विना नेत्रोंसे देखे हुये तथा विनाझाड़े हुये स्थान पर मल–मूत्र–खखार–नाकका मैलादिक डालना

अप्रत्यवेक्षित अप्रमार्जित आदान– =विना देखे हुये (=अप्रत्य वेक्षित ) विना स्वच्छकिये हुये वा विना शुद्ध किये हुये (=अप्रमार्जित) उठाना वा लैना वा ग्रहण करना अर्थात् विना देखे हुये और विना शोधे हुये अरहंत आचार्यादिकोंके पूजनके उपकरण गंधमाल्य धूपादिकको ग्रहण करना वा वस्त्र पात्रादिक को भूमि देखे शोधे विना ही घसीट कर उठाना

अप्रत्यवेक्षित अप्रमार्जित संस्तरोपक्रमण- =विना देखे हुये विना झाड़े हुये वा विना स्वच्छ किये हुये दुपट्टा आदिका सांथरा करना वा विछावना

अनादर- =उत्साह का न होना वा निरादर अर्थात् क्षुधा तृषा की वाधासे आवश्यकीय धर्म क्रियायोंमें अनादर से प्रवर्तना

स्मृत्यनुपस्थानानि =सुधका भुलाव अथवा स्मरण न रहना अर्थात् प्रोपधोपवासके दिन करने योग्य धर्म क्रियायों के भूलजाना अथवा प्रोपधमें उपवास ही भूलजाना

ते एते पंच प्रोपधोपवासस्य अतिचाराः भवन्ति ।=ते इतने पांच प्रोपधोप वासके अतीचार होते हैं

(१) हमारे यहां शुद्ध पाठ सर्वत्र प - है और अर्थ भी एक है ॥ सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्रमें निक्षेप शब्द अधिक है और उपस्थान शब्द के स्थान में उपस्थापन है ॥ उपस्थान और उपस्थापन का तात्पर्य एक ही है ॥ अर्थ भेद केवल निक्षेप शब्द की अधिकता से इस दूसरे अतीचार में वस्तुक कहीं स्थापित कर देना अथवा फैंक देना बढ गया है शेप सूत्र दोनों आम्नायों में एक है (२) संस्तरोपक्रमण के स्थान में सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्रमें संस्तारोपक्रमण है, अर्थ दोनों शब्दोंका एक सा है ॥

जन्तवः सन्ति न सन्ति वेति प्रत्यवेक्षणं चक्षुर्व्यापारः । मृदुनोपकरणेन यत्क्रियते प्रयोजनं तत्प्रमार्जितम् । तदुभयं प्रतिषेधविशिष्टमुत्सर्गादिभिरभिसम्बध्यते-अप्रत्यवेक्षिताप्रमार्जितोत्सर्ग इत्येवमादि । तत्र-अप्रत्यवेक्षिताप्रमार्जितायां भूमौ मूत्रपुरीषोत्सर्गः अप्रत्यवेक्षिताप्रमार्जितोत्सर्गः । अप्रत्यवेक्षिताप्रमार्जितस्यार्हदाचार्यपूजोपकरणस्य गन्धमाल्यधूपादेरात्मपरिधानाद्यर्थस्य

---

पदच्छेद और विभक्त्यर्थ सहित इस चौंतीसवां सूत्रपर सर्वार्थसिद्धिवचनिका शब्दशः हिंदी अनुवाद

जन्तवः[१] सन्ति T न* सन्ति T वा* इति* चक्षुर्-व्यापारः[१]; =जीव हैं अथवा नहीं हैं इसप्रकार नेत्रको काममें लाना अर्थात् देखना

प्रत्यवेक्षणम्[१] ; मृदुन-उपकरणेन[३] = सो प्रत्यवेक्षण है । कोमल (=मृदुन ) साधनकरि (=उपकरणेन)

यत्[१] क्रियते T प्रयोजनम्[१] =जो कार्य,काम(=प्रयोजन)किया जाताहै अर्थात् स्वच्छ किया जाताहै झाड़ा जाताहै

तत्[१] प्रमार्जितम्[१] ;तत्[१] उभयम्[१] प्रतिषेध-विशिष्टम्[१] =सो प्रमार्जित है । वह दोनों( प्रत्यवेक्षित प्रमार्जित ) निषेधरूपमें मानेहुये विशेषण

उत्सर्ग-आदिभिः[३] अभिसम्बध्यते T =उत्सर्ग, आदान, संस्तर (=आदि) से मिलादिये जाते हैं अर्थात् प्रत्यवेक्षण और प्रमार्जित विशेषणोंके निषेधरूप विशेषण यथासंख्य अप्रत्यवेक्षित और अप्रमार्जित हैं जब ये दोनों निषेधरूप गुणवाचक प्रत्येक उत्सर्ग आदान संस्तरोपक्रमण के साथ मिलाये जाते हैं (तब)

अप्रत्यवेक्षित-अप्रमार्जित-उत्सर्गः[१] इत्येवम्* आदि[१] ; =अप्रत्यवेक्षित-अप्रमार्जित—उत्सर्ग, अप्रत्यवेक्षित-अप्रमार्जित-आदान, अप्रत्यवेक्षित-अप्रमार्जित संस्तरोपक्रमण ऐसेहुये

तत्र* अप्रत्यवेक्षित-अप्रमार्जितायाम्[७] भूमौ[७] मूत्र-पुरीष- =तहां विना देखी हुई विना स्वच्छ कीहुई पृथिवी पर मूत्र और विष्टाका

उत्सर्गः[१] अप्रत्यवेक्षित-अप्रमार्जितोत्सर्गः[१]; अप्रत्यवेक्षित =क्षेपण सो अप्रत्यवेक्षिताप्रमार्जितोत्सर्ग है । विना देखेहुये

अप्रमार्जितस्य[६] अर्हत्-आचार्य-पूजा-उपकरणस्य[६] =विना स्वच्छ किये हुये अरहंत आचार्य के पूजा के उपकरणका

गन्ध-माल्य-धूपादेः[६] =वास( सुगधवाली वस्तु जैसे लौंग कपूर इत्यादि) पुष्प (=माल्य) पुष्पमाला (=माल्य)

आत्म-परिधानादि-अर्थस्य[६] =धूपादिकका अपने पहरने के आदिक वस्तुका (=अर्थस्य )

च वस्त्रादेरादानमप्रत्यवेक्षिताप्रमार्जितादानम् । अप्रत्यवेक्षिताप्रमार्जितस्यप्रावरणादेः संस्तरस्योपक्रमणं, अप्रत्यवेक्षिताप्रमार्जितसंस्तरोपक्रमणम् । क्षुदभ्यर्दितत्वादावश्यकेष्वनादरोऽनुत्साहः । स्मृत्यनुपस्थानं व्याख्यातम् ॥ त एते पंच प्रोषधोपवासस्यातिचाराः ॥



## ॥ सचित्तसम्बन्धसम्मिश्राभिषवदुःपक्काहाराः ॥ ३५ ॥

| | |
|---|---|
| च=वस्त्र–आदेः ६।।। आदानम् १।।। अप्रत्यवेक्षिताप्रमार्जित– | =और (=च) वस्त्र आदिका उठावना–लेना–सो अप्रत्यवेक्षिताप्रमार्जित |
| आदानम् १।।।, अप्रत्यवेक्षित–अप्रमार्जितस्य ६।।। प्रावरण– | =आदानहै । विना देखेहुये विना स्वच्छ कियेहुये डुपट्टा |
| आदेः ६।।। संस्तरस्य ६।।। उपक्रमणम् १।।।, अप्रत्यवेक्षित– | =आदिका साथरा करना अर्थात् विछावना सो अप्रत्य वेक्षित– |
| अप्रमार्जित-संस्तर-उपक्रमणम् १।।। ; क्षुत्-अभ्यर्दितत्वात् ५।।। | =अप्रमार्जित संस्तरोपक्रमण है । भूखकरि पीड़ित होनेसे |
| आवश्यकेषु ७।३ अनादरः १।१ अनुत्साहः १।१ ; | =(उपवासकी) आवश्यक क्रियाओंमें निरादर सो अनुत्साह है । |
| स्मृत्यनुपस्थानम् १।।। व्याख्यातम् १।।। | =सुधनरहना वा स्मरणका भुलाव विस्मृति होना (सूत्र ३३ में) वर्णन कर दिया गया अर्थात् प्रोषधोपवासमें कर्तव्य विधिकी विस्मृतिहोना वा पर्वमें उपवासही भूलजाना |
| ते १।३ एते १।३ पञ्च–प्रोषध–उपवासस्य ६।१ अतिचाराः १।३ | =ते इतने पाच प्रोषधउपवास के व्यतिक्रम–दूषण–दोष अतीचार हैं ॥ |

### सचित्तसम्बन्धसम्मिश्राभिषवदुःपक्वाहाराः ॥ ३५ ॥

=सचित्तसम्बन्धसम्मिश्राभिषवदुःपक्काहाराः पञ्चोपभोगपरिभोगपरिमाणस्यातिचाराः भवन्ति

=सचित्त–सचित्तसम्बन्ध-सचित्त सम्मिश्र-अभिषव-दुः पक्व-आहाराः १।३ पञ्च-उपभोग परिमाण परिभोगपरिमाणस्य अतिचाराः १।३ भवन्तिT ॥३५॥

| | |
|---|---|
| सूत्रार्थः-सचित्त–आहारः १।१ | =जीव सहित अथवा चेतना सहित द्रव्य (जैसे-पुष्प फलादिक) का भोजन करना |
| सचित्त–सम्बन्ध–आहारः १।१, सचित्त–सम्मिश्र– | =सचित्त वस्तुसे स्पर्शेहुये (द्रव्य) का भोजन करना–सचित्तसे मिलीहुई (वस्तु) का |
| आहारः १।१, अभिषव–आहारः १।१, दुष्पक्व- | =आहार करना-पुष्ट अथवा रस संयुक्त आहार करना-अच्छे प्रकार नपकायेहुये(द्रव्य) का |
| आहारः १।१ ते १।३ एते १।३ पञ्च १।३ उपभोगपरिमाण | =आहार करना-ते इतने पांच उपभोग परिमाण |
| परिभोग परिमाणस्य ६।।। अतिचाराः १।३ भवन्ति T | =परिभोग परिमाणके व्यतिक्रम -अथवा दूषण हैं |

(१) सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्रमें सम्बन्धके स्थानमें सबद्ध है सम्मिश्रके स्थानमें संमिश्र है दु पक्वके स्थानमें दुष्पक है (क) यहां पर सम्बन्ध

सह चित्तेन वर्तते इति सचित्तं चेतनावद्द्रव्यम् । तदुपश्लिष्टः सम्बन्धः । तद्व्यतिकीर्णः सम्मिश्रः । कथं पुनरस्य सचित्तादिषु प्रवृत्तिः स्यात्? प्रमादसम्मोहाभ्याम् । द्रवो वृष्यो वाऽभिषवः । असम्यक्पक्वो दुःपंकः । एतैः

पदच्छेद और विभक्त्यर्थसहित इस पैंतीसवां सूत्रपर सर्वार्थसिद्धिवृत्तिका शब्दशः हिन्दीअनुवाद

| | |
|---|---|
| सह* चित्तेन[३/१]'''वर्तते इति*सचित्तम्[१/१]''' | =जीव सहित वा जीवकरि विद्यमान ऐसा सचित्त है |
| चेतनावत्* द्रव्यम्[१/१]''',तद्-उपश्लिष्टः[१/१]' | =चेतना सम वस्तु है, उस (सचित्त) से भिडा हुआ वा लगा हुआ(=उपश्लिष्ट) |
| सम्बन्धः[१/१]',तद् व्यतिकीर्णः[१/१]'सम्मिश्रः[१/१]', | =सम्बन्ध है । उस(सचित्त)में मिलाहुआ (=व्यतिकीर्णः) सो समिश्र है |
| कथम्-पुनः* अस्य[६/१]'''सचित्तादिषु[७/३]'''प्रवृत्तिः[१/१]''स्यात्? | =बहुरि (=पुनः) इस साचित्तादिकमें कैसे प्रवृत्ति होती है |
| प्रमाद-सम्मोहाभ्याम्[५/२]' द्रवः[१/१]'वृष्यः[१/१]'वा* | =(=उत्तर) प्रमाद और तीव्र रागसोरस(=द्रव) अथवा (=वा) पुष्ट पदार्थ (=वृष्य) |
| अभिषवः[१/१]',असम्यक्-पक्वः[१/१]'दुःपक्वः[१/१]', | =अभिषव है, भले प्रकार न पका हुआ(पदार्थ)दुःपक्व है |
| एतैः[३/३]' | =इन (सचित्त-साचित्तसम्बंध-साचित्तसंमिश्र-अभिषव-दुष्पक्व) करि । |

और संबद्ध का एकही तात्पर्य वा अभिप्राय है क्योंकि पद्मचन्द्र कोशके पृष्ठ ४१३ में दोनों का अर्थ सम्बन्ध=अच्छाबन्धन,सम्बद्ध (संबद्ध)=सम्यक् बन्धन लिखा है इसके लिखने की आवश्यकता नहीं है कि सम्यक् बन्धन और अच्छा बन्धन का अर्थ एक है (ख)सम्मिश्र और स मिश्र=सम् मिश्र दोनों ठीक हैं सम्मिश्र अशुद्ध है(टिप्पणी अ०१ पृष्ठ ५३९,५४०)(ग)दु पक्व और दुष्पक्व दोनों एकही हैंक्योंकि यह शब्द दुर्(उपसर्ग)और पक्व सेवना है दुर्के र् का विसर्गमें परिवर्त्तन होगया और दु पक्व शब्द हुआ पश्चात् इस विसर्गका परिवर्तन ष् में होकर दुष्पक्व बना इसके नियमके सम्बन्धमें देखो टिप्पणी अध्याय ७ पृष्ठ ६७,६८ अथवा देखो अष्टाध्यायी "खरवसानयोर्विसर्जनीय ।८-३-१५" "इदुदुपधस्य चाऽप्रत्ययस्य ॥८-३-४१॥ दोनों सम्प्रदायोंमें इस सूत्रका एकही अर्थ है हमारे यहा कहीं सम्बन्ध पाठ है कहीं 'सबध' पाठ है दोनों ठीक हैं[देखो टिप्पणी अध्याय१ पृष्ठ ५३९,५४०]

(१) उपश्लिष्ट –यह शब्द 'उप' उपसर्ग और 'श्लिष्' चतुर्थ दिवादि गणका सकर्मक अनिट् धातु से मिलना, ससर्ग होना अर्थमें बना है ॥ श्लिष् का और अन्य धातुओं का भी भूत कृदन्त धातु में त जोड़ने से बनता है जैसे श्रु=सुनना धातु से श्रुत (=सुनागया) बनगया इसी प्रकार श्लिष् में त जोड़ने से श्लिष्+त हुआ, अष्टाध्यायी ८-४ ४१ सूत्र ष्टुना ष्टु (स्तो) के एक भाग द्वारा कि त्-थ्-द्-ध्-न् ष् के साथ अनुक्रमसे ट्-ठ्, ड्-ढ् ण् में पलट जाते हैं श्लिष्+ट=श्लिष्ट हुआ, इसमें उप उपसर्ग ईषत्–किंचित् अर्थ में जोड़ने से उपश्लिष्ट बनगया । अर्थ हुआ लगा हुआ,भिडा हुआ ॥ उपश्लेष(पु०)उप अव्यय[क्योंकि अव्यय क्रिया के साथ आते हैं तबउनकी उपसर्ग संज्ञा हो जाती है]और श्लेश=आलिंगन ईषत् अर्थ म इस प्रकार बना है कि "उप ईषत् एक देशेन श्लेष [सम्बन्ध ]एक ओरकी मिलावट । आधार और आधेयका एक ओरमें मिलना, जैसे घर और घट का उपश्लेश होता है इसी प्रकार यहापर'साचित्त'आधार है और उससे भिडी हुई वस्तु आधेय है ॥उपश्लेषण(न०)=आलिंगन

# अनित्याशरणसंसारैकत्वान्यत्वाशुच्यास्रवसंवरनिर्जरालोकबोधि-दुर्लभधर्मस्वाख्यातत्वानुचिन्तनमनुप्रेक्षाः ॥ ७ ॥

तन्मय होजाता है तैसे आत्मा क्षमादिकमें तन्मय होजाता है तब क्रोधादिक नहीं उत्पन्न होते हैं, वह आत्मा अनित्यादिक निम्नलिखित बारह अनुप्रेक्षाओंको चिंतवन करता रहताहै। वे बारह भावना निम्न लिखित सातवां सूत्रमें आचार्य वर्णन करते हैं॥

(१)सूत्रम्–अनित्याशरणसंसारैकत्वान्यत्वाशुच्यास्रवसंवरनिर्जरालोकबोधिदुर्लभधर्मस्वाख्यातत्वानुचिन्तनमनुप्रेक्षा॥ ७ ॥

पदच्छेदः–अनित्या-अशरण-संसार-एकत्व-अन्यत्व(२)अशुचि-आस्रव-संवर-निर्जरा-लोक-बोधिदुर्लभ-धर्मस्वाख्यातत्व-अनुचिन्तनम्[१।।।] अनुप्रेक्षाः[१।।] ॥ ७ ॥

(क) अनित्य–अनुचिंतनम्[१।।।] (ख)अशरण–अनुचिंतनम्[१।।।] =(क) अनित्य-अनुप्रेक्षा[१।।] (ख) अशरण-अनुप्रेक्षा[१।।]
(ग) संसार-अनुचिंतनम्[१।।।] (घ) एकत्व-अनुचिंतनम्[१।।।] =(ग) संसार-अनुप्रेक्षा[१।।] (घ) एकत्व-अनुप्रेक्षा[१।।]
(ङ) अन्यत्व-अनुचिंतनम्[१।।।] (च) अशुचि-अनुचिंतनम्[१।।।] =(ङ) अन्यत्व-अनुप्रेक्षा[१।।] (च) अशुचि-अनुप्रेक्षा[१।।]
(छ) आस्रव-अनुचिंतनम्[१।।।] (ज)संवर-अनुचिंतनम्[१।।।] =(छ) आस्रव-अनुप्रेक्षा[१।।] (ज) संवर-अनुप्रेक्षा[१।।]
(झ) निर्जरा-अनुचिंतनम्[१।।।] (ञ) लोक-अनुचिंतनम्[१।।।] =(झ)निर्जरा अनुप्रेक्षा[१।।] (ञ) लोक-अनुप्रेक्षा[१।।]
(ट) बोधिदुर्लभ–अनुचिंतनम्[१।।।] (ठ)धर्मस्वाख्यातत्व-अनुचिंतनम्[१।।।]=(ट)बोधिदुर्लभ-अनुप्रेक्षा[१।।] (ठ) धर्मस्वाख्यातत्व-अनुप्रेक्षा[१।।]

(१) इस सूत्रका हमारे यहा एकसा पाठ है, कहीं कहीं पर निर्जरा-दुर्लभ पाठ है कहीं २ पर 'निर्जरा दुर्लभ' पाठ है 'अचोरहाभ्याद्वेवा' सूत्रसे दोनों पाठ ठीक हैं, कहीं पर 'तत्त्व' पाठ है कहीं पर 'तत्व' पाठ है दोनों ठीक है (देखो अध्याय १ पृष्ठ १२) (२) सभाष्य०में 'अशुचि'के स्थानमें 'अशुचित्व' पाठ है और 'धर्मस्वाख्याततत्त्व' के स्थानमें 'धर्मस्वाख्याततत्त्व' पाठ है हमारे यहा अर्थ प्रकाशिकामें भी 'धर्मस्वाख्याततत्वानुप्रेक्षा' वाक्य है। अर्थ ऐसे है कि "धर्मकू अरहतदेव स्वाख्यात कहिये भले प्रकार बहुत सुंदर कहा है अर्थ प्रकाशिका पृष्ठ ६४६ "अन्तरके लिये देखो पृष्ठ २६ 'अशुचि' शब्दमें प्रत्यय लगानेसे अशुचित्व बन जाता है। अशुचि = अपवित्र, अशुचित्व = अपवित्रता' अपवित्रपन, अपवित्र होना ॥

सूत्रार्थ:-अनित्याअनुचिन्तनमनुप्रेक्षा॥ =इस प्रकार वार वार चिन्तवन करना कि इन्द्रिय विषय, धन, यौवन, जीवितव्य जलके बुंद बुंदोंके समान अथिर हैं अनित्य हैं (सो अनित्यानुप्रेक्षा है)

अशरण-अनुचिन्तनम्॥अनुप्रेक्षा॥, =ऐसे वार वार चिन्तवन करना कि जैसे वनके एकान्त स्थानमें सिंहकरि पकड़ेहुये मृगको कोई भी शरण नहीं है तैसे इस संसारमें इस जीवको संसार संवन्धी दुःखोंसे दूर करने वा कालके गालमें पड़ते हुयेको कोई भी रक्षा करनेवाला वा शरण नहीं है(सो अशरणानुप्रेक्षाहै)

संसार-अनुचिंतनम्॥अनुप्रेक्षा॥, =संसार नाम नाना प्रकारके जन्म मरण करते हुये परिभ्रमणका है सो यह जीव कर्मके वशसे निरन्तर एक देहसे दूसरी देहमें जन्म लेते लेते चतुर्गतिमें परिभ्रमण करता रहता है। संसार दुःखमय है (इत्यादि संसारके स्वरूपका वारवार चिन्तवन करना सो संसारानुप्रेक्षा है)

एकत्व-अनुचिंतनम्॥अनुप्रेक्षा॥, =इस प्रकार वारवार चिंतवन करना कि जन्म जरा मरण रोग वियोगादिक महा-दुखोंमें मेरा कोई सहायक नहीं है, सुख दुःखको भोगनेवाला मैं ही हूं (सो एकत्वानुप्रेक्षा है)

अन्यत्व-अनुचिंतनम्॥अनुप्रेक्षा॥, =इस वातका वारवार चिंतवन करना कि संसारके जितने पदार्थ हैं और जितने जीव हैं वे सब मेरी आत्मासे भिन्न हैं न्यारे हैं पृथक् हैंयहां तककि शरीर जिसको प्रत्येक प्रकारसे पालन पोषण करते हैं वह भी साथ नहीं देता है तो अन्य पदार्थोंकातोकहना ही क्याहै(सोअन्यत्वअनुप्रेक्षा है)

अशुचि-अनुचिंतनम्॥अनुप्रेक्षा॥, =इस प्रकार वारवार चिंतवन करना कि यह शरीर अत्यन्त अशुचि है, अतिदुर्गंध रुधिर वीर्य से उत्पन्न हुआ है अशुचि आहारकरि वंध्या है, मलवत् अशुचिका भाजन है चामकरि ढका हुआ है अतिदुर्गंधरसको नवद्वारकरि निकालता है। आश्रित वस्तुओंकोभी अंगारेके समान आप सदृश अशुचि करता है स्नान अनुलेपन धूप पुष्प मालादिक इस शरीरका अशुचिपना दूर करने को समर्थ नहीं होते हैं॥

आस्रव-अनुचिंतनम्॥अनुप्रेक्षा॥, =मिथ्यात्व,अविरत, योग कषायादिकोंसे कर्मोंका आगमन सो आस्रव है,ऐसे वार२ चिंतवन कि आस्रव ही संसारमें परिभ्रमणका कारण है। आत्माके गुणका घातक है सो आस्रव भावना है

संवर-अनुचिंतनम्॥अनुप्रेक्षा॥ =आस्रवका निरोध अथवा रोकना संवर है जैसें महान् समुद्रमें प्रवेश करती हुई नावके छिद्रोंका बंद करनेसे जल उस नावके भीतर नहीं आता है,और नावमें तिष्ठे हुये स्त्रीपुरुषों का

नाश नहीं होता है और वे वाछित देशको प्राप्त होते है तैसे कर्मके आवनेके द्वार जो आस्रव तिनके रोकनेसे महत् संवर होता है ऐसे वारवार चिन्तवन करना सो संवर भावना है ।

निर्जरा–अनुचिंतनम्॥ अनुप्रेक्षा॥ =कर्मका उदयमें आकर अपना तीव्र वा मन्दरस देकर आत्मासे पृथक् होजानेको निर्जरा कहते हैं । निर्जरा दो प्रकारकी है एक भाव निर्जरा दूसरी द्रव्य निर्जरा । भाव निर्जरा भी दो प्रकार की है एक सविपाक और दूसरी अविपाक । नियत स्थितिको पूरा करके कर्मोंका झड़ना होता है (कर्मत्व शक्ति रहित होकर वे कर्म उसी क्षेत्रमें रहें अथवा अन्यत्र चले जावें) वह सविपाक (फल देकर झड़ने वाली) निर्जरा है । यह समस्त संसारी जीवोंके होती है । और जो तपश्चरण द्वारा उन कर्मों को उदय प्रणालीमें लाकर कर्मत्व शक्ति रहित कर देना है सो अविपाक निर्जरा है । कर्मोंकी निर्जरा किस प्रकार होती है इत्यादि निर्जराके स्वरूपको वारवार चिन्तवन करते रहना (सो निर्जरा भावना है) ॥

लोक–अनुचितनम्॥ अनुप्रेक्षा॥ =सर्व और अनंत अलोकाकाशके बीचावीचमें विद्यमान लोकके-संस्थानादि (=आकारादि) को कि यह (लोक) कितना वड़ा है इसकी क्या क्या अनादि रचना है इसमें कौन कौनजातिके जीवोंका कहा२ निवास है इत्यादि लोकके स्वरुपको चितवनकरना (सो लोकानुप्रेक्षा है)

वोधिदुर्लभ–अनु चिन्तनम्॥अनुप्रेक्षा॥ =सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, और सम्यक्चारित्र इस रत्नत्रयको वोधि कहते हैं, इस वोधिको प्राप्ति होना अतिशय दुर्लभ है क्योंकि एकेन्द्रिय, विकलेन्द्रिय, पंचेन्द्रिय, संज्ञी, पर्याप्त, मनुष्य, देश, कुल, रूप, इन्द्रियोंमें पटुता (=चतुरता वा निपुणता) निरोग आयु, उत्तमबुद्धि, उत्तम धर्मका सुनना, ग्रहण करना, धारणकरना, श्रद्धानकरना, संयम सहित होना, विषय सुखोंसे रहित होना, क्रोध आदि कषायोंका दूर होना, ये जो पूर्वोक्त सब हैं, इनमें पूर्व पूर्वकी अ-पेक्षा पर पर अर्थात् एकेन्द्रियताकी अपेक्षा विकलेन्द्रियता आदि दुर्लभ हैं । यदि कथंचित् काकतालीय न्यायसे(अर्थात् अकस्मात् वा दैवात्)इन सवकी प्राप्ति भी होजाय तो भीइनकी प्राप्तिरूप जो ज्ञानहै उसमें फलभूत जो निजशुद्धआत्माके ज्ञानस्वरूप निर्मलधर्मध्यानशुक्लध्यान रूप परमसमाधिहै वह दुर्लभहै। इसकी दुर्लभताका बारवार चिन्तवनकरना सो(२)वोधिदुर्लभ भावनाहै

काकतालीयन्याय = किसी समय तालका(=ताडका)फल पककर गिरे और उसही समय काकका आगमन हो एवम् वह उस फलको आकाशमें ही खा जावे ॥(२) सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणामप्राप्तप्रापणंबोधिः, निर्विघ्नेनभावान्तरप्रापण समाधिरिति बृहद्द्रव्यसग्रहगाथा३५से ॥

इमानिशरीरेन्द्रियविषयोपभोगपरिभोगद्रव्याणिसमुदायरूपाणिजलबुद्बुदवदनवस्थितस्वभावानि

(ग)धर्म–स्व–आख्या–तत्व– =अपने (=स्व) नामकरिप्रसिद्ध (=आख्या) धर्मके तत्व अर्थात् धर्मोक्त तत्व जे हैं तिनका

अनुचिंतनम्''' अनुप्रेक्षा'', =वारवार चिंतवन करना, विचारते रहना, मनन करते रहना सो धर्मस्वाख्यातत्वानुचिंतनभावना है

(घ)धर्म–सु–आख्यात–त्व– =धर्मका (=धर्म) भले प्रकार (=सु) आख्यात (=आख्यात) पणा (=त्व) है

अनुचिंतनम्''' अनुप्रेक्षा'', =तिनका चिंतवनकरै सो धर्मस्वाख्यातत्वानुचिंतन अनुप्रेक्षा है (पं०जयचन्दजीकृत वचनिका) अर्थात् धर्मका भले प्रकार प्रसिद्धत्व अथवा प्रगटपन(जो सर्वज्ञ वीतरागने करदिया है) तिस(धर्म) के स्वरूपको वारवार विचार करते रहना,-मनन करते रहना सो धर्मस्वाख्यातत्वानुचिंतन अनुप्रेक्षा है

(ङ)धर्म–सु–आख्यात–त्व– ="अैसे"(अर्थात् भले–सम्यक्)"धर्मका स्वाख्यातत्व कहिते भलेप्रकार प्रगटपना ताकरि जानिये तिनका

अनुचिंतनम्''' अनुप्रेक्षा'', =चिंतवन करै सो स्वाख्याततत्वानुप्रेक्षा है"पं०पन्नालाल न्यायदिवाकर अनुवादित राजवार्तिक पत्र१४१६

(च)धर्म–सु–आख्यात–तत्व– =धर्मसे (=धर्म)भले प्रकार (=सु) कथित (=आख्यात) तत्त्वको (=तत्त्व)

अनुचिंतनम्''' अनुप्रेक्षा'', =वारवार चिंतवन करना सो धर्मस्वाख्याततत्त्वानुचिन्तन अनुप्रेक्षा है(देखो सभाष्य०पृष्ठ१६८,२०७)

(छ)स्व–आख्या–तत्व- ="अपने (=स्व) नामकरिप्रसिद्ध [=आख्या] तत्व जे हैं तिनका

अनुचिंतनम्''' अनुप्रेक्षा'', =अनुचिंतन जो है सो अनुप्रेक्षा है दूनीजी०अनुवादित राजवार्तिकसे,इसमें कोष्ठक मैंने लगा दिये हैं ॥

भावार्थ धर्म है सो वस्तुका स्वभाव है,आत्माका शुद्ध निर्मलस्वभाव ही अपना धर्म है तथा आत्माका दर्शनज्ञानचारित्र वा दश लक्षणरूप धर्म है वा अहिंसारूप धर्म है वा आत्माको इष्ट स्थानमें पहुंचावे वो धर्म है (=इष्टे स्थाने धत्ते इति धर्मः) ॥ इस कारण धर्म ही परमरसका रसायन है। धर्म ही निधियोंका निधान(=भण्डार) है। धर्म ही कल्पवृक्ष है,धर्म ही कामधेनु गाय है और धर्म ही चिंतामणि रत्न है। धर्म ही गुरु है। धर्म ही मित्र और स्वामी है। धर्म ही बाधव हितू परलोकमें रक्षक है और साथ जानेवाला है ऐसे धर्मके स्वरूपका वारवार चिंतवन करना सो धर्मस्वाख्यातत्वानु०है।

इमानि''' शरीर-इन्द्रिय-विषय-उपभोग- =ये शरीर इन्द्रियोंके विषयरूप उपभोग (=वस्तु जो एकवार भोगनेमें आवै)

परिभोग–द्रव्याणि''' समुदाय-रूपाणि''' =परिभोग (वह वस्तु जो वारवार भोगनेमें आवे) द्रव्य हैं ते समूह रूप हैं

जलबुद्बुदवत्*अनवस्थित-स्वाभावानि''' =पानीके बुलबुलेके सदृश चचल स्वभाव वाले हैं अथवा प्रकृति वाले हैं।

गर्भादिष्ववस्थाविशेषेषु सदोपलभ्यमानसंयोगविपर्ययाणि ॥ मोहादत्राज्ञो नित्यतां मन्यते ॥ न किञ्चित्संसारे समुदितं ध्रुवमस्ति आत्मनो ज्ञानदर्शनोपयोगस्वभावादन्यदिति चिन्तनमनित्यत्वानुप्रेक्षा । एवं ह्यस्य चिन्तयतस्तेष्वभिष्वङ्गाभावाद्भुक्तोज्झितगन्धमाल्यादिष्विव वियोगकालेऽपि विनिपातो नोत्पद्यते ॥१॥ यथा—मृगशावस्यैकान्ते बलवता क्षुधितेनामिषैषिणा व्याघ्रेणाभिभूतस्य न किञ्चिच्छरणमस्ति—तथा जन्मजरामृत्युव्याधि-

गर्भादिषु अवस्था-विशेषेषु सदा* =गर्भादिक अवस्थाके विशेषोंमें नित्य(शरीरोंमें जो इन्द्रियोंके विषयरूप उपभोग परिभोग भोग हैं।
उपलभ्यमान-संयोग-विपर्ययाणि । =(उनका) संयोग वियोग प्राप्यमान (=उपलभ्यमान) हैं अर्थात् पाया जाता है।
मोहात् अत्र* अज्ञः नित्यताम् (१)मन्यते ।=मोह (के उदयके वश) से इनमें अज्ञानी (=अत्र) नित्यताको मानता है
आत्मनः ज्ञान-दर्शन-उपयोग-स्वभावात् =आत्माके ज्ञान-दर्शनरूप उपयोग स्वभावसे
अन्यत्*न*किंचित्*संसारे समुदितम् =अतिरिक्त (=अन्यत्) संसारमें एकत्रित (=विद्यमान इकट्ठे हुये पदार्थों)में कुछ (=किंचित)
ध्रुवम् अस्ति 'T' इति*चिन्तनम् =थिर अथवा नित्य नहीं है ऐसा चिन्तवन वा विचार सो
अनित्यत्व-अनुप्रेक्षा । एवं*हि*अस्य =अनित्यताअनुप्रेक्षा है। इस प्रकार ही (=हि) इस (अनुचिन्तन)के
चिन्तयतः तेषु अभिष्वंग-अभावात् । =विचार करनेवाले (जीव) के तिन (शरीरादिक)में प्रीतिके अभावसे
भुक्तोज्झित-गंधमाल्यादिषु इव*वियोग-काले =भोगकर छोड़े हुये गंधमालादिकके समान वियोग समयमें
अपि*विनिपातः न*उत्पद्यते॥१॥यथा*मृग-=भी शोक उत्पन्न नहीं होता है ॥१॥ जैसे हरिणके
शावस्य एकान्ते क्षुधितेन आमिष(आमिष)=बच्चे (=शाव) को अकेले (उद्यान)में भूखे मांसके (=अमिष वा आमिष)
एषिणा बलवता व्याघ्रेण =अभिलाषी (=एषिणा) बलवान (=बलवता) नाहरद्वारा
अभिभूतस्य न* किंचित् * =पकड़े हुये अथवा दबाये हुये का ( =अभिभूतस्य ) कुछ भी नहीं
शरणम् अस्ति तथा*जन्म-जरा-मृत्यु व्याधि-=शरण है तैसे उत्पत्ति बुढापा मरण, पीड़ा वा दुःख (=व्याधि)

मन्-यहांपर दिवादि चतुर्थगणका आत्मनेपदी सकर्मक अनिट्(रूपबनानेमें जिसके साथ इ न जोड़ा जावै)जानने अर्थमें धातु है।चतुर्थगणमें धातुओं का विकरण य है, मन्+य=मन्य,ते अन्यपुरुष(=प्रथम पुरुष)एक वचन आत्मनेपदी वर्तमानकालकी द्योतक क्रियाका चिन्ह लगानेसे मन्यते बना ।

परिपुष्टमपि शरीरं भोजनं प्रति स-
प्रभृतिव्यसनमध्ये परिभ्रमतो जन्तोः शरणं न विद्यते ॥ परिपुष्टमपि शरीरं भोजनं प्रति स-
हायी भवति न व्यसनोपनिपाते ॥ यत्नेन संचितोऽर्थोऽपि न भवान्तरमनुगच्छति॥ संविभक्त-
सुखदुःखाः सुहृदोऽपि न मरणकाले परित्रायन्ते ॥ बान्धवाः समुदिताश्चरुजा परीतं न परि-
पालयन्ति॥ अस्ति चेत्सुचरितो धर्मो व्यसनमहार्णवे तरणोपायो भवति ॥ मृत्युना नीयमा-
नस्य सहस्रनयनादयोऽपि न शरणम् ॥ तस्माद्भवव्यसनसङ्कटे धर्म एव शरणं सुहृदर्थोऽप्य
नपायी, नान्यत्किंचिच्छरणमिति भावना अशरणानुप्रेक्षा ॥

---

प्रभृति–व्यसन–मध्ये[७।१] परिभ्रमतः[६।१] जन्तोः[६।१] =इत्यादिक विपत्तिके वीचमें भ्रमते हुये जीवका
शरणम्[१।१] न*विद्यते T । परि–पुष्टम्[१।१] =रक्षक नहीं है । वारवार (=परि) पोषाहुआ (=पुष्ट)
शरीरम्[१।१] अपि*भोजनम्[२।१] प्रति*सहायी[१।१] भवति T,=शरीर भी भोजन करते ताईं (तक) सहाय करनेवाला होता है
न*व्यसन-उपनिपाते[७।१], यत्नेन[३।१] संचितः[१।१] अर्थः[१।१] अपि*=न कि कष्ट आने पर । जतनकरि इकट्ठा किया हुआ धन भी
न*भवान्तरम्[२।१] अनुगच्छति; संविभक्त-सुख–दुःखाः[१।३]=परलोकको नहीं जाता है । जो सुख-दुःखमें भागीहोकरि(=संविभक्त) (भोगें भुगतैं एसे)
सुहृदः[१।३] अपि*न*मरणकाले[७।१] परित्रायन्ते T ॥ =मित्र भी मरण समयमें रक्षा नहीं करते हैं भावार्थ रक्षा नहीं कर सकते हैं ।
बान्धवाः[१।३] समुदिताः[१।३] च*रुजा–परीतम्[२।१] =और (=च) इकट्ठे हुये कुटम्बी रोग ग्रसित की
न*परिपालयन्ति T ॥ चेत्*सुचरितः[१।१] =प्रतिपालना नहीं कर सकते हैं(शब्दार्थ नहीं करते है)॥यदि भलेप्रकार आचरण कियाहुआ
धर्मः[१।१] अस्ति, व्यसन-महार्णवे[७।१] तरण–उपायः[१।१] भवति=धर्म (विद्यमान) है, तो विपत्तिरूपी बड़े समुद्रमें तरणेका उपाय होता है ।
मृत्युना[३।१] नीयमानस्य[६।१] सहस्र-नयन–आदयः[१।३] =कालकरि ग्रहण किये हुए का इन्द्रादिक
अपि*न*शरणम्[१।१]; तस्मात्*भव - व्यसन-संकटे[७।१] =भी शरण नहीं होते हैं, जिससे भवरूपी विपत्तिमें वा कष्टमें
धर्मः[१।१] एव*शरणम्[१।१] सुहृद्[१।१] अर्थः[१।१] =धर्म ही शरण है, (धर्म ही)मित्र है , (धर्म ही) धन है,
अपि*अनपायी[१।१] न*अन्यत्*किंचित्*शरणम्[१।१], =अविनाशी भी (=अपि) है, अन्य कुछ भी शरण नहीं है,
इति*भावना[१।१] अशरण–अनुप्रेक्षा[१।१] ॥ =इस प्रकार वारवार चिंतवन करना(=भावना) सो अशरण अनुप्रेक्षा है ॥

एवं ह्यस्याध्यवस्यतो नित्यमशरणोऽस्मीति भृशमुद्विग्नस्य संसारिकेषु भावेषु ममत्वनिरासो भवति॥ भगवदर्हत्सर्वज्ञप्रणीत एव मार्गे प्रतिपन्नो भवति ॥२॥ कर्मविपाकवशादात्मनो भवान्तरावाप्तिः संसारः । स पुरस्तात्पंचविधपरिवर्तनरूपेण व्याख्यातः । तस्मिन्ननेकयोनिकुलकोटिबहुशतसहस्रसंकटे संसारे परिभ्रमन् जीवः कर्मयन्त्रानुप्रेरितः पिता भूत्वा भ्राता पुत्रः पौत्रश्च भवति । माता भूत्वा भगिनी भार्या दुहिता च भवति । स्वामी भूत्वा दासो भवति। दासो भूत्वा स्वाम्यपि भवति नट इव रङ्गे ॥

एवम्*हि*अस्य अध्यवस्यतः =इसप्रकार ही इस(अशरण–अनुचिंतन)का अध्यवसाय करनेवालेके अर्थात् निश्चय करनेवालेको
नित्यम्*अशरणः अस्मि T इति* भृशम् =कि (मैं) सर्वथा (=नित्य) शरण रहित हूं, इस प्रकार बहुत (=भृशम्)
उद्विग्नस्य संसारिकेषु =घबराये हुये (प्राणी)के संसार संबंधी (=संसारिक) अथवा संसारके
भावेषु ममत्व–निरासः भवति T । भगवत्– =पदार्थोंमें (=भावेषु) ममत्वका अभाव होता है (तब) भगवान्
अर्हत्-सर्वज्ञ-प्रणीतः एव*मार्गे प्रतिपन्नः भवति=अर्हंत सर्वज्ञ कथित ही मार्गमें निश्चित (=प्रतिपन्न) होता है॥ २ ॥
कर्म–विपाक–वशात् आत्मनः =कर्मके उदयके वशसे जीवका
भव-अन्तर आप्तिः संसारः ;सः पुरस्तात्*=अन्य भवमें प्राप्ति होना (सो) संसार है । वह(संसार)पहले (=पुरस्तात्)
पंच–विध-परिवर्तनरूपेण व्याख्यातः, =पाच प्रकार परिवर्तनरूपसे वर्णनकीगई है (अध्याय २ पृष्ठ ३२ से ४४ तक देखो)
तस्मिन् अनेकयोनि–कुलकोटी-बहुशतसहस्र =तिस (संसार)में अनेक योनि–कुलकोटि लाखो (=बहुशतसहस्र)
संकटे संसारे परिभ्रमन् जीवः कर्म– =पीड़ा (कष्ट-दुःख) सहनेपर संसारमें भ्रमण करता हुआ जीव कर्मरूपी
यन्त्र–अनुप्रेरितः पिता भूत्वा–भ्राता =यंत्रका प्रेराहुआ पिता होकर भाई होता है,
पुत्रः पौत्रः च*भवतिT माता भूत्वा–भगिनी =और (=च) पुत्र होता है, पोता (नाती) होता है,मा होकर वहिन वा सहोदर होता है,
भार्या दुहिता च*भवतिT,स्वामी भूत्वा–=स्त्री वा पत्नी होता है और(=च) पुत्री होता है, स्वामी होकर
दासः भवतिT;दासः भूत्वा–स्वामी अपि*भवतिT;=सेवक होता है, सेवक होकर स्वामी भी होता है,
नटः इव* रंगे =नट समान स्वांगमें रंगे हैं अर्थात् जैसे नटअनेक स्वांग धर नाचता है तैसे अनेक भव धरता है।

अथवा किं बहुना स्वयमात्मनः पुत्रो भवतीत्येवमादिसंसारस्वभावचिन्तनं संसारानुप्रेक्षा॥ एवं ह्यस्य भावयतः संसारदुःखभयादुद्विग्नस्य ततो निर्वेदो भवति । निर्विण्णश्च संसारप्रहणाय प्रतियतते ॥३॥ जन्मजरामरणानुवृत्तिमहादुःखानुभवं प्रति एक एवाहं

| | |
|---|---|
| अथवा* किम्* बहुना॥ | =अथवा बहुतकरि क्या (कहना) है, |
| स्वयम्*(१)आत्मनः॥पुत्रः॥भवति।इति*एवम्आदि- | =आपही (=स्वयम्) आपकै पुत्र होता है, ऐसे (=इति) इत्यादिक (=एवमादि) |
| संसार-स्वभाव-चिन्तनम्॥'''संसार-अनुप्रेक्षा॥। | =संसारके स्वभावका विचारना (सो) संसारानुप्रेक्षा है । |
| एवम्* हि*अस्य॥भावयतः॥(२)संसारदुःखभयात्॥''' | =ऐसे ही (=हि) इस (संसार अनुचिंतन)के भावना करनेवालोंके संसारकेदुःखोंके भयसे |
| उद्विग्नस्य॥ततो* निर्वेदः॥भवति । | =घबराये हुये (प्राणी)के (=उद्विग्नस्य) तिस (संसार)से वैराग्य होता है, |
| निर्विण्णः॥च*संसार-प्रहणाय॥'''प्रतियतते।॥३॥ | =और (=च) निर्वेद वा संसारसे ग्लानियुक्त होनेसे संसारके नाशके लिये जतन करता है |
| जन्म-जरा-मरण-अनुवृत्ति- | =जन्म-बुढ़ापा-मृत्युके प्रवाहरूपसे पीछा करने वालेसे, बारवार आने वालेसे (=अनुवृत्ति) |
| महादुःख-अनुभवम्॥प्रति*एकः॥एव*अहम्- | =अत्यन्त दुःखोंके भोगनेको मैं एक ही हूं अर्थात् एकही अकेला हूं, |

(१)आजकलके वैज्ञानिकोंका यह सिद्धान्त है कि आप ही आपके पुत्र नहीं हो सक्ता है क्योंकि उनका मत है कि पुरुषके वीर्यमें बहुत छोटे छोटे जन्तु होते हैं जो शीघ्रतासे हिलते जुलते रहते हैं उनमेंसे एक अथवा दो जब पुरुष स्त्रीका संभोग होता है स्त्री की योनिमें प्रवेश होजाते हैं औरवच्चेदानमें पलकर बढ़ते रहते हैं यही लगभग नौ मासमें पुत्र वा पुत्रीके रूपमें एक वा जुगलिया उत्पन्न होते हैं। हम जैनियोंका यह सिद्धान्त है कि स्त्रीके गर्भ रहनेके पश्चात् जीव पड़ता है अर्थात् जब बच्चा गर्भमें फड़फड़ाता है तब उसमें जीव आता है॥ एक वैज्ञानिकका वाक्य हैकि सूक्ष्म यन्त्रके द्वारा तुम वीर्यमें छोटे २ जन्तु जिनके अण्डाकार सिर और लम्बी लम्बी पूछे होती हैं देख सकते हो ये जन्तु जल्दी जल्दी फडफडाते हैं इनकी पूंछ जो आवमीका आदि और विशेष कारण है ध्यान देने योग्य है। ये जन्तु वायुमें १५ पलसे २५ पल तक अधिकसे अधिक जीवित रह सकते हैं। १५ पल घण्टेका दसवां भाग और २५ पल घण्टेका आठवा भाग होता है और पानीमें बहुत शीघ्र ही मरणको प्राप्ति होते हैं। कुछ स्त्रिया जिनको स्वच्छताकी टेव होती है भोगके पश्चात् ही तत्काल अपने गुप्त भागको जलसे धोती हैं जिससे ये जन्तु उनकी अज्ञानतासे मृत्युको प्राप्ति होजाते हैं और इस प्रकार उनका गर्भ रहनेसे प्राय रुक जाता है॥ (२) इस संसार भावना में ऐसा विशेष जानना चाहिये कि आत्माकी चार अवस्थायें हैं, ससार, असंसार,नो संसार तत्त्रितयव्यपेत(क)तहां चार गति विषैं अनेक योनिमें भ्रमण करना सो तो संसार है, (ख)बहुरिचारिगतिसे रहित होना फिर न आवना मुक्त होना सो असंसार है,तहा शिवपद विषै परमआनद अमृतरूप त्रिर्पलीन है(ग)सयोगकेवली नो ससारी है क्योंकि चतुर्गतिके भ्रमणका तो अभाव हुआ और मुक्त हुए नाहीं। प्रदेशोंका चलना पाया जाता है, तिससे ईषत् ससार है इसको नो (=ईषत्) ससार कहते हैं (घ) अयोगकेवली चौदहवाँ गुणस्थान वालोंके तत्तितयव्यपेत है क्योंकि उनकेचतुर्गतिका भ्रमण नहीं हैऔर मुक्त हुये नहीं है तिससे असंसारी नहीं है और प्रदेशोंका चलना नहीं तिससे तीनों अवस्थासे जुदीही अवस्था है तिसको तत्त्रितय-व्यपेत

न कश्चिन्मे स्वः परो वा विद्यते। एक एव जायेऽहम्। एक एवम्रिये। न मे कश्चित् स्वजनः परजनो वा व्याधिजरामरणादीनि दुःखान्यपहरति बन्धुमित्राणि स्मशानं नातिवर्तन्ते। धर्म एव मे सहायः सदा अनपायीति चिन्तनमेकत्वानुप्रेक्षा एवं ह्यस्य भावयतः स्वजनेषु प्रीत्यनुबन्धो न भवति परजनेषु च द्वेषानुबन्धो नोपजायते। ततो निःसङ्गतामभ्युपगतो मोक्षायैवघटते

न*कश्चित्*मे'स्वः'परः'वा*विद्यते। =न मेरा कोई स्वकीय वा अपना है अथवा (न मेरा कोई) परकीय वा अन्य है,
एकः'एव*जाये अहम्,एकः'एव*म्रिये,न*मे' =मैं (=अहम्) एकही जन्मा हूं, एक ही मरता हूं, न मेरा
कश्चित्*स्वजनः' परजनः'वा* =कोई ज्ञाति (=स्वजन) नतैत (=स्वजन) है अथवा (न कोई मेरा) परजन है
व्याधि-जरा-मरणआदीनि'''दुःखानि''' =जो दुःख (=व्याधि) बुढ़ापा मृत्यु आदिक दुःखोंको
अपहरति बंधु-मित्राणि'''(१)स्मशानं'न*अति-वर्तन्ते- =मेटसके मेरे, बांधव मित्र स्मशानि लग (जाते हैं) आगे नहीं जाते हैं,
धर्मः'एव*मे'सहायः'सदा*अन्-अपायी', =धर्म ही मेरा सहाय है (=साथ जाता है सहचर है) सदा अविनाशी है
इति*चिन्तनम्'''एकत्व-अनुप्रेक्षा'' =इस प्रकार विचारना सो एकत्व-अनुप्रेक्षा वा एकत्व भावना है।
एवम्*हि*अस्य'''भावयतः' =इस प्रकार ही इस (अनुचिंतन)का भावने वालाके
स्वजनेषु' =स्वजन (जे मित्र-बांधव-कुटुम्बी,स्त्री, पुत्र, माता-भ्राता-दुहितादिक)में
प्रीति-अनुबंधः'न*भवति परजने पु'च* =स्नेहका संबंध नहीं होता है और (=च) परजन (जे शत्रु आदिक) निमें
द्वेष-अनुबंधः' न*उपजायते । ततः* =द्वेषका अनुबन्ध उत्पन्न नहीं होता है तिस (प्रीतिद्वेषके अभाव)से
निसङ्गताम्'''अभ्युगतः'मोक्षायः'एव*घटते =निसङ्गताको प्राप्त [जीव] मोक्षके लिये ही यत्न करता है (=घटते) ॥ ४ ॥

ऐसा नाम कहा है। सो यह संसार अभव्यकी अपेक्षा तथा भव्य सामान्यकी अपेक्षा तो अनादि निधन है, और भव्य विशेषकी अपेक्षाकरि सादि-सनिधन है। जो ससार है सो सादिसनिधन है,बहुरि असंसार सादि अनिधन है, तत् त्रितयव्यपेत अयोग केवलीका अन्तर्मुहूर्तकाल है ॥

द्रव्याणि भूमौपशवश्च (=पशव च) गोष्ठे=(मृत्युके पश्चात् मरने वालेके भिन्न भिन्न प्रकारकी)द्रव्यें, वस्तुये भूमिमें और पशुखूंटेपरबंधे रहजातेहैं
भार्या गृहद्वारि =स्त्री,गृहिणी (जब शव मृतक शरीर मरघटको लेजाया जाता है तब)घरके द्वारपर (रोती हुई)रहजाती है
(द्वार् स्त्रीलिंग और द्वार नपुंसकलिंगमें एकार्थवाचीहैं यहापर द्वारि सप्तमी एकवचन स्त्रीलिंगहै, द्वारकी सप्तमी द्वारे होगी)
जन. श्मशाने =(बांधव, मित्र, कुटम्बीजन और)साधारण मनुष्य मरघट,श्मशान वा मुर्दाघाटमें (तक)जाते हैं

शरीरादन्यत्वचिन्तनमन्यत्वानुप्रेक्षा । तद्यथा बन्धं प्रत्येकत्वे सत्यपि लक्षणभेदादन्योऽहमैन्द्रियकं शरीरमनिन्द्रियोऽहमज्ञं शरीरं ज्ञोऽहमनित्यं शरीरं नित्योऽहमाद्यन्तवच्छरीरमनाद्यनन्तोऽहं बहूनि मे शरीरशतसहस्राण्यतीतानि संसारे परिभ्रमतः। स एवाहमन्यस्तेभ्य इत्येवं शरीरादप्यन्यत्वं मे किमङ्ग पुनर्बाह्येभ्यः परिग्रहेभ्य इत्येवं ह्यस्य मनःसमादधानस्य शरीरादिषु स्पृहा नोत्पद्यते।

| | |
|---|---|
| शरीरात् अन्यत्व-चिन्तनम् अन्यत्व- | =देहसे (आत्माका) पृथक्पनेका विचार करना सो अन्यत्व अथवा अन्यता |
| अनुप्रेक्षा ॥ तद्यथा*बन्धम् | =अनुप्रेक्षा वा भावना है । जैसे (=तद्यथा) बंधकी (=बंध को) |
| प्रति*एकत्वे सति अपि*लक्षणभेदात् | =अपेक्षा (=प्रति) एकपना (आत्मा और शरीरके) होनेपर (=सति)भी, लक्षणभेदसे |
| अन्यः अहम् ऐन्द्रियकम् शरीरम् | =मैं भिन्न हूं (=अन्यः अहम्), इन्द्रियगोचर वा इन्द्रिय गम्य शरीर है अर्थात् शरीर इन्द्रियोंका विषय है, अथवा इन्द्रियोंकरि जाना जाता है क्योंकि मूर्तीक है |
| अनिन्द्रियः अहम् ,अज्ञम् शरीरम्, | =मैं अतीन्द्रिय हूं (क्योंकिअमूर्तीक हू) शरीर अज्ञानी है अर्थात् जड़ है (=अज्ञं) |
| ज्ञः अहम्,अनित्यम् शरीरम् ,नित्य अहम् | =मै ज्ञानी हू,अर्थात् मैं ज्ञानस्वरूप चेतन हूं,शरीर क्षणभंगुर है, मैं नित्य हूं, |
| आदि-अन्त-वत् शरीरम् ,अनादिअनन्तः अहम् | =शरीर आदि और अन्तवालाहै अर्थात् आदि अन्त सहित है,मैं अनादि अनत हूं, |
| बहूनि मे शरीरशतसहस्राणि संसारे | =मेरे अनेक (=बहूनि) लक्ष (=शतसहश्राणि) शरीर संसारमें |
| अतीतानि परिभ्रमतः । | =परिभ्रमण करते व्यतीत होगये(=शरीर तो मेरे बहुत होगये मैं वही एकउनसेभिन्नस्वरूप हू) |
| सः एव*अहम् अन्यः तेभ्यः इत्येवम्* | =वह (=सः) ही (=एव) मैं तिन (शरीरों)से भिन्न हूं, इस प्रकार |
| शरीरात् अपि*अन्यत्वम् ॥ | =शरीरसे भी जब मेरा न्यारापन है |
| मे किं*अंगः पुनः*बाह्येभ्यः परिग्रहेभ्यः | =(तो) पुनि बाह्य परिग्रहोंसे मेरा क्या संबंध (=अग) है |
| इत्येवम्*हि*अस्य ॥मनःसमादधानस्य | =इस प्रकार ही इस मनको समभावोंमें धारण करनेवाले (जीव)के(=मनस्समादधानस्य) |
| शरीरादिषु स्पृहा ॥न*उत्पद्यते T । | =शरीरादिकमें वाछा उत्पन्न नहीं होती है । |

देहश्चितायां(=देह.चितायाम्)परलोक मार्गे =शरीर चितापर(वा चितामें जलकर)रह जाता है,परलोकके पथमें,अर्थात् अन्यभव धारणकरनेकेलिये
कर्मानुगो गच्छति जीव एक =कर्मके अनुसार अर्थात् जेसे कर्म किये है उनके अनुकुल (बुरी भलीगतिमें)अकेला जीवही जाताहै

ततस्तत्त्वज्ञानभावनापूर्वके वैराग्यप्रकर्षे सति आत्यन्तिकस्य मोक्षसुखस्याप्तिर्भवति ॥ ५ ॥ शरीरमिदमत्यन्ताशुचि शुक्रशोणितयोन्यशुचिसंवर्धितमवस्करवदशुचिभाजनं त्वङ्मात्रप्रच्छादितमतिपूतिरसनिष्यन्दिस्रोतोबिलमङ्गारवदात्मभावमाश्रितमप्याशवेवापादयति। स्नानानुलेपनधूपप्रघर्षवासमाल्यादिभिरपि न शक्यमशुचित्वमपहर्तुमस्य । सम्यग्दर्शनादि पुनर्भाव्यमानं जीवस्यात्यन्तिकीं शुद्धिमाविर्भावयतीति तत्त्वतो

---

ततः*तत्व–ज्ञान–भावना–पूर्वके वैराग्य-प्रकर्षे सति आत्यन्तिकस्य मोक्षसुखस्य प्राप्तिः भवति॥ शरीरम् इदम् अत्यन्तअशुचि शुक्र–शोणित–योनि–अशुचि–संवर्धितम् अवस्करवत्*अशुचि–भाजनम् त्वच्–मात्र–प्रच्छादितम् अतिपूति–रस-निष्यन्दि–(निस्यन्दि)स्रोतस्–बिलम् अंगारवत्* आत्मभावम्-आश्रितम् अपि*आशु 'एव' अपादयति॥ स्नान–अनुलेपन–धूप–प्रघर्ष–वास-माल्यादिभि अपि* अस्य न*शक्यम् अशुचित्वम् अपहर्तुम्॥ सम्यग्दर्शनादि भाव्यमानम् पुन जीवस्य आत्यन्तकीम् शुद्धिम् आविर्भावयति इति*तत्वत

=तिस (शरीर और आत्माके अन्यत्वरूप समाधान)से यथार्थ ज्ञान भावना निमित्तक वैराग्यकी वृद्धि होने पर अतिशय जात मोक्ष सुखकी प्राप्ति होती है ॥ यह शरीर बहुत अपवित्र =वीर्य(=शुक्र)और रुधिर(=शोणित)के उपजनेकास्थान औरअशुचिवस्तुओंकरि वधाहुआहै =विष्टा (=अवस्कर)के समान अशुचिका स्थान है =चाम (=त्वच्) मात्रकरि ढका हुआ है, अति दुर्गंध (=पूति) रसकरि =झरते हुये (=निष्यन्दि वा निस्यन्दि)नोझरका (यह शरीर) बिल है, अंगारेके समान =आश्रित (वस्तु) कोभी अपनेसमान शीघ्रही (=आशु + एव=आशवेव) अपवित्रकरता है =न्हानेकरि, अनुकूल अनुकूल वस्तुओंका लेपनकरि (=अनुलेपन) धूप [=धूप]का =घिसघिसकरि लगावनेसे (=प्रघर्ष) मर्दनकरि(=प्रघर्ष) अन्यसुगंधित वस्तुओंकरि(=वास) =पुष्प आदिककरि (=माल्यादिभि) अथवा पुष्पोंकी मालादिकरि (=माल्यादिभि) =इस शरीरका(=अस्य) अशुचिपना नहीं हरा जा सक्ताहै अथवा नहींदूर किया जासक्ता है "या शरीरके स्नान गंधका लेपन धूपकावास सुगंध माला आदिकरि भी याका अशुचिपना दूर न होय है" पं० पन्नालालजी न्यायदिवाकर अनुवादित राज०पृष्ठ१४१०सेउद्धृत =बहुरि (=पुनः) सम्यग्दर्शनादिक भावतेहुये अथवा वारवार विचारते हुये प्राणीके =अत्यन्त शुद्धताको प्रगट करता है, इस प्रकार यथार्थतासे (=तत्वत)

भावनमशुचित्वानुप्रेक्षा॥ एवं ह्यस्य संस्मरतः शरीरनिर्वेदो भवति । निर्विण्णश्च जन्मोदधितरणाय चित्तं समाधत्ते॥६॥आस्रवसंवरनिर्जराः पूर्वोक्ता अपि इहोपन्यस्यन्ते तद्गुणदोषभावनार्थं । तद्यथा–आस्रवा इहामुत्रापाययुक्ता महानदीस्रोतोवेगतीक्ष्णा इन्द्रियकषायाव्रतादयः। तत्रेन्द्रियाणि तावत्स्पर्शनादीनि वनगजवायसपन्नगपतङ्गहरिणादीन् व्यसनार्णवमवगाहयन्ति

| | |
|---|---|
| भावनम् ''अशुचित्व–अनुप्रेक्षा ;एवम्*हि*अस्य | =विचारना अशुचित्व अनुप्रेक्षा वा अपवित्रत्व भावना है।इस प्रकारही इस(अनुचिन्तन)के |
| संस्मरतः शरीर-निर्वेदः भवति । | =विचार करनेवालेको शरीरसे वैराग्य वा ग्लानि होती है । |
| निर्विण्णः च*जन्म–उदधि–तरणाय | =और (=च)वैराग्य और ग्लानि सहित होनेसे भवोदधि तरनेके लिये अर्थात् जन्म मरण रूप संसार समुद्रके पार करनेके लिये |
| चित्तम् ''समाधत्ते॥६॥आस्रव–संवर–निर्जराः'' | =चितको समाधान करता है ॥६॥आस्रव और संवर और निर्जरा |
| पूर्व–उक्ताः'' | =पहिले कहे गये हैं (देखो अध्याय प्रथम सूत्र ४, अध्याय ६ सूत्र १, २, अध्याय ८ सूत्र १, देखो'ततश्च निर्जरा'सूत्र २३ अध्याय८ और इस सूत्रपर संस्कृतवृत्ति वा भाष्य) |
| अपि*इह* तद्– | =तौभी (=अपि) इस स्थानमें (=इह) उन (आस्रव–संवर–निर्जरा)के |
| गुण–दोष–भावना–अर्थम् ''उपन्यस्यन्ते । | =गुण तथा दूषण विचारनेके लिये कहे जाते हैंकि |
| तद्यथा*–आस्रवाः इह*अमुत्र* | =जैसे–आस्रव इस लोकमें (=इह)और परलोकमें (=अमुत्र) |
| अपाययुक्ताः'' | =नाश (=अपाय) तथा दुःख (=अपाय) सहित हैं अर्थात् नाश तथा दुःखके कारण हैं |
| महानदी–स्रोतस्–वेग–तीक्ष्णाः'' | =बड़ी बड़ी नदियोंके प्रवाह (=स्रोतस्) के वेगको ज्यों (ये आस्रव) तीखे हैं |
| इन्द्रिय–कषाय–अव्रत–आदयः ;तत्र* | =(वे आस्रव) इन्द्रिय, कषाय, अव्रत आदिक है, तहां (=तत्र) |
| इन्द्रियाणि '''तावत्* स्पर्शनादीनि॥ | =इन्द्रियें तो (=तावत्) स्पर्शन, रसन–घ्राण–चक्षु श्रोत्र हैं |
| वनगज–वायस–पन्नग– | =(वे स्पर्शनादिक इन्द्रियें) वनके हाथीको,कागको(=वायस) सर्पको (=पन्नग) |
| पतंग–हरिणादीन् व्यसन–अर्णव–अवगाहयन्ति । | =शलभ वा पतंगको और हरिण आदिकोंको कष्टरूपी समुद्रमें प्रवेश करते हैं [शब्दार्थ कष्टरूपी समुद्रमें स्थान देते " वा कष्टरूपी समुद्रमें डुबकी देते हैं] भावार्थ ऐसेहै कि |

तथा कषायादयोऽपीह वधबन्धपरिक्लेशादीन् जनयन्ति॥ अमुत्र च नानागतिषु बहुविधदुःख-प्रज्वलितासु भ्रमयन्तीत्येवमास्रवदोषानुचिन्तनमास्रवानुप्रेक्षा। एवं ह्यस्य चिन्तयतः क्षमादिषु श्रेयत्वबुद्धिर्न प्रच्यवते

भावार्थ [देखो!][१](क)स्पर्शन इन्द्रियके वशीभूत हुआ बनका हाथी बहुत वलवान है तो भी कामकरि पीड़ित कपटकी हथिनी को सांची हथिनी समझकरि खादकमें जापड़ता है और वहां खादकमें बंधन मार, पीट, अँकुश और भूख प्यासके दुःखको सहता है और अपने यूथमें स्वच्छन्द विहारको अपने वनवासको सदा स्मरण करता है और खेदको प्राप्त होता है।(ख)जिह्वा इन्द्रियके वशीभूत हुआ काक सो मरे हुये हाथीके शरीरके ऊपर तिष्ठता था। सो नदीके प्रवाहमें हस्ती चला तव काक भी चला समुद्रमें गिर पड़ा और वहासे उड़कर निकलनेमें असमर्थ होता हुआ वहा ही कष्टमें मर जाता है इस प्रकार मास तथा रसके लोभी जालमें फंस कर मरणको प्राप्त होते हैं (ग) बहुरि घ्राण इन्द्रियके वशीभूत सर्प औषधिकी सुगंधसे कष्टके स्थानमें जाकर पड़ता है तथा भ्रमर कमलमें दव कर मर जाता है (घ) तथा नेत्र इन्द्रिय के वशीभूत हुआ पतंग [जीव] दीपक की लौपर मरता है। (ङ) बहुरि श्रोत्र इन्द्रियके वशीभूत हरिण वधिकके गानेकी ध्वनि सुनिकर, खाना पीना विचरना विहार करना भूलकर वधिकसे पकड़ा जाता है और कष्टके समुद्रमें पड़कर प्राण खो बैठता है।

तथा*कषाय–आदय॒ अपि* इह*वध–बंधपरिक्लेश–आदीन् जनयन्ति ॥
अमुत्र*च*नानागतिषु बहुविधदुःख-प्रज्वलितासु
भ्रमयन्ति।इत्येवम्*आस्रव-दोष–अनुचिंतनम्
आस्रवानुप्रेक्षा ॥ एवम्*हि*अस्य
चिन्तयतः क्षमादिषु श्रेयत्व-बुद्धिः न*प्रच्यवते।

=वैसेही [=तथा] कषाय आदिक भी [=अपि] यहां वा इस ससारमें =[इह] मारण
=बन्धन अति [=परि] दुःखादिकका उत्पन्न करते हैं ॥
=और [=च]परलोकविषैं [=अमुत्र]बहुतप्रकारके क्लेशोंकरि प्रज्वलित नानागतियोंमें
=भ्रमण कराते हैं। इस प्रकार ही आस्रवके दूषणोंका चिंतवन करना
=[सो] आस्रवानुप्रेक्षा है. इस प्रकार ही [=हि] इस [आस्रवके अनुचिंतन]के
=विचार करने वालेकें क्षमादि [दश] धर्मोंमें कल्याणपनाकी बुद्धि नहीं जाती रहती है,

[१] छप्पय-रसनाके वश मीन प्राण पलमाहिं गमावै॥ अलिनासापरसंग देनि बहु सकट पावै॥ मृगमुनि श्रवण सनेह देह दुर्जनको दीनी॥ दीपक देख पतग दृष्टिहित कैसी कीनी॥ फरस इन्द्रिय वश गज फस्यो सो कौन २ सकट सहै॥ एक एक विषवेलिसम तू पांचों सेवे सुख चहै॥

सर्व एते आस्रवदोषाः कूर्मवत्संवृतात्मनो न भवन्ति ॥७॥ यथा महार्णवे नावो विवरापिधाने सति क्रमात्स्रुतजलाभिप्लवे सति तदाश्रयाणां विनाशोऽवश्यंभावी, छिद्रपिधाने च निरुपद्रवमभिलषितदेशान्तरप्रापणं, तथा कर्मागमद्वारसंवरणे सतिनास्ति श्रेयः प्रतिबन्ध इति संवर गुणानुचिन्तनं संवरानुप्रेक्षा ॥ एवं ह्यस्य चिन्तयतः संवरे नित्योद्युक्तता भवति। ततश्चनिःश्रेयसपदप्राप्तिरिति ॥८॥ निर्जरा वेदनाविपाकजा इत्युक्तम् ॥

| | |
|---|---|
| सर्वः एते आस्रवदोषाः कूर्मवत्* | =सर्व ये आस्रवके दूषण कच्छप अथवा कछुवा के समान |
| संवृत–आत्मनः न*भवन्ति T ॥७॥ | =संवररूप कया है आत्मा जिस (जीवनें) तिसके नहीं होते हैं ॥ ७॥ |
| यथा*महान्-अर्णवे नावः विवर-अपिधाने | =जैसे बड़े समुद्रमें नावके छिद्रके बंद |
| सति क्रमात् स्रुत-जल-अभिप्लवे | =होनेपर क्रमसे बहे हुए (=स्रुत) जलके भराव |
| सति तद्-आश्रयाणाम् विनाशः अवशम्* | =होनेपर (=सति) उस (नाव) के आश्रयवालोंका अवश्य विनाश |
| भावी छिद्र–पिधाने ॥च*निर्–उपद्रवम् | =होतव्य है वा होने वाला है अर्थात् होजायगा और (=च) छेदके बंद होनेपर उपद्रवरहित |
| अभिलषित-देशान्तर–प्रापणं, तथा*कर्म-आगम | =चाहे हुए दूसरे देशको प्राप्त होती है। तैसे कर्मके आनेके |
| द्वार-संवरणे ॥सति ॥न*अस्ति T श्रेयस-प्रतिबंधः | =द्वारके रोक होने पर (=संवरणे सति) मोक्ष (=श्रेयस्) के रोकने वाला (कर्म) नहीं आता है। |
| इति*संवर-गुण-अनुचिन्तनम् ॥संवर-अनुप्रेक्षा, | =इस प्रकार संवरके गुणोंका वारवार (=अनु वा वीप्सा) चिंतवन (सो) संवर अनुप्रेक्षा है |
| एवम्*हि*अस्य ॥चिन्तयतः संवरे | =इस प्रकार ही (=हि) इस (संवर-अनुचिंतन) के विचार करनेवालेके संवरमें |
| नित्यउद्यमता ॥भवति I । ततः*च* निःश्रेयस- | =नित्य उद्यमता होती है और (=च) तिस (मोक्ष पदकी संवर) से |
| प्राप्तिः इति* ॥ ८ ॥ निर्जरा | =लब्धि होती है ॥ ऐसे (संवर) आठवी अनुपेक्षा हुई ॥ निर्जरा |
| वेदनाविपाकजा 'इति*उक्तम् | =वेदनाका विपाक है ऐसा (आठवें अध्याय के तेईसवा सूत्र में) कहा गया है |

१ भाविन् शब्द पुलिंगका प्रथमा एक वचन "भावी" शब्द है। नपुसकलिंग नकारान्त का प्रथमा एक वचन म न् का लोप होकर ह्रस्व इकार हो जाता है जैसे दण्डिन् से दण्डि, रूप बनगया ॥ (=भाविन् त्रि०–भाविनी स्त्री०)(क)भविष्यमें होना(ख)भविष्य (ग)होकर, होतेहुये (घ) होनहार जैसेयद्भावि(=यद् भाविन्)तद्भवति नात्रविचार हेतु =जो होनहार है सो होता है यहा विचारका कारण नहीं है, (ङ)अधिष्ठित(ञ)सुन्दर, उत्तम॥

# सा द्वेधा—अबुद्धिपूर्वा कुशलमूला चेति॥ तत्र नरकादिषु गतिषु कर्मफलविपाकजा अबुद्धि-पूर्वा सा अकुशलानुबन्धा ॥ परिषहजये कृते

| | |
|---|---|
| सा''द्वेधा*—अबुद्धिपूर्वा''च*कुशल- | =वह (निर्जरा) दो प्रकार अबुद्धिपूर्वा वा अज्ञान पूर्वा तथा (=च) कुशल |
| मूला''इति*॥तत्र*नरक-आदिषु''गतिषु''कर्मफल- | =मूला,वा बुद्धिपूर्वा वा ज्ञान पूर्वा इसप्रकारहैं(=इति)॥ तहां नरकादिगतियोंमें कर्मफलके |
| विपाकजा''अबुद्धिपूर्वा''सा''अकुशल- | =विपाकसे(निरन्तर स्वयमेव निर्जराका)उत्पन्न होना सो अबुद्धिपूर्वक है सो अकुशल |
| अनुबंधा'' | =मूला(निर्जरा)है (क्योंकि इस अबुद्धि पूर्वानिर्जरासे कुछ आत्मकल्याण नहीं होता है)॥ |
| परिषहजये' कृते' | =परिषहके जीतनेमें निर्जराका पूरा होना अर्थात् परिषह जीतकरि कर्मोंकी निर्जरा होना. |

निर्जरा
- भाव निर्जरा
  - सविपाक निर्जरा
    =अबुद्धि पूर्वा (निर्जरा)
    =अकुशलानुबंधा (निर्जरा)
    =अज्ञान पूर्वा (निर्जरा)
    अर्थात् फल देकर जो निर्जरा उत्पन्न हो
  - अविपाक निर्जरा
    =बुद्धिपूर्वा (निर्जरा)
    =कुशलमूला (निर्जरा)
    =ज्ञानपूर्वा अर्थात् परीषहके जीतनेसे तप व्रत संयमके प्रभावसे जो निर्जरा हो
    - शुभानुबंधा (निर्जरा)
      अर्थात् शुभचारित्रसे संबंध रखने वाली(निर्जरा) जो आगामी शुभकर्मका बंध करती है (यहां ऐसा जानना कि जो निर्जरा कुछ रागके आशयसे हो तहां तो शुभकर्म बंधता है) ॥
    - निरानुबंधा (निर्जरा)
      अर्थात् केवल निर्जराही आगामी कर्मोंका बंध नहीं करती है ,यहां रागका आशय नहीं है केवल शुद्ध उपयोगही है तिससे बंधका अभावही)॥
- द्रव्य निर्जरा

कुशलमूला सा शुभानुबन्धा निरनुबन्धा चेति॥ इत्येवं निर्जराया गुणदोषभावनं निर्जरानुप्रेक्षा एवं ह्यस्यानुस्मरतः कर्मनिर्जरायै प्रवृत्तिर्भवति ॥९॥ लोकसंस्थानादिविधिर्व्याख्यातः ॥ समन्तादनन्तस्यालोकाकाशस्य बहुमध्यदेशभाविनो लोकस्य संस्थानादिविधिर्व्याख्यातः ॥ तत्स्वभावानुचिन्तनं लोकानुप्रेक्षाः ॥ एवं ह्यस्याध्यस्यतस्तत्त्वज्ञानविशुद्धिर्भवति ॥ १० ॥

| | |
|---|---|
| कुशलमूला''सा'' | =कुशलमूला निर्जरा है सो (कुशलमूला निर्जरा, बुद्धिपूर्वा निर्जरा, ज्ञानपूर्वानिर्जरा) |
| शुभानुबंधा'' | =शुभानुबंधा निर्जरा अर्थात् आगामी शुभकर्मका बन्ध करनेवाली निर्जरा |
| निरनुबन्धा''च* | =और(=च)निरनुबंधा (निर्जरा) अर्थात् आगामी बंधन करनेवाली निर्जरा जहा केवल निर्जरा ही हैं क्योंकि आगामी बंध नहीं होता है । |
| इति* ॥ | =ऐसे (दो प्रकार) है । भावार्थ जहा कुछ रागके आशयसे निर्जरा हो तहा तौ शुभकर्म बंधता है (=शुभानुबंधा निर्जरा) और जहा रागका आशय न हो केवल शुद्धोपयोग ही है तहा बंधका अभाव हैं (=निरनुबंधा निर्जरा) और जहां जहा रागका आशय हीन तथा अधिक हो तहा तहा तैसा जानना ॥ |
| इत्येवम्*निर्जरायाः''गुण–दोष–भावनम्''' | =ऐसे अथवा इस प्रकार (=इत्येवम्) निर्जराके गुण दोषोंका चितवन |
| निर्जरा–अनुप्रेक्षा'';एवम्*हि*अस्य''' | =[सो] निर्जरानुप्रेक्षा है । इस प्रकार ही (=हि) इस [अनुचिन्तनम्]के |
| अनुस्मरतः'कर्म–निर्जरायै'प्रवृत्तिः''भवति॥९॥ | =स्मरण करनेवालेकें कर्मकी निर्जराके लिये प्रवृत्ति होती है ॥९॥ |
| लोक–संस्थान–आदि–विधिः' | =लोकका आकार वा आकृति(=संस्थान)आदिकी विधि(अध्याय ५ सूत्र १२,१३,१४,१५में) |
| व्याख्यातः' ॥ समन्तात्*अनन्तस्य' | =वर्णन की गई हैं सर्वओर [=समन्तात्] अनन्त |
| अलोकाकाशस्य'बहुमध्यदेश–भाविनः' | =अलोकाकाशके वीचावीचमें (=बहुमध्यदेश) विद्यमान |
| लोकस्य'संस्थान–आदि–विधिः'व्याख्यातः' ॥ | =लोकके आकारादिक विधि व्याख्यान कीगई । |
| तद्–स्वभाव–अनुचिन्तनम्'''लोक–अनुप्रेक्षा'' ॥ | =उस(लोक)के संस्थानादि (विधि)का वारवार विचारकरना लोकानुप्रेक्षावालोकभावना है |
| एवंहिअस्य'''अध्यवस्यतः'तत्वज्ञान–विशुद्धिः' भवति | =ऐसे ही इस लोक (अनुचिन्तन)के अध्ययन करनेवालेके तत्त्वज्ञानकी शुद्धताहोती है |

एकस्मिन्निगोतशरीरे जीवाः सिद्धानामनन्तगुणाः, एवं सर्वलोको निरन्तरं निचितः स्थाव-
रैरतस्तत्र त्रसता वालुकासमुद्रे पतिता वज्रसिकताकणिकेव दुर्लभा । तत्र च विकलेन्द्रियाणां
भूयिष्ठत्वात्पञ्चेन्द्रियता गुणेषु कृतज्ञतेव कृच्छ्लभ्या । तत्र च तिर्यक्षु पशुमृगपक्षिसरीसृपा-
दिषु वहुषु सत्सु मनुष्यभावश्चतुष्पथे रत्नराशिरिव दुरासदः । तत्प्रच्यवे च पुनस्तदुपपत्तिः

---

एकस्मिन्'''निगोत-शरीरे'''जीवाः' सिद्धानाम्' =एक निगोदियेकी देहमें जीव सिद्धराशिके
अनन्त-गुणाः,एवम्*सर्व-लोकः'निरन्तरम्* =अनन्तगुण हैं इस प्रकार समस्तलोक ठसाठस (=निरन्तरम्)वा गाढागाढ(=निरन्तरम्)
निचितः'स्थावरैः'अतः*तत्र*त्रसता' =स्थावरोंकरि पूरित है अर्थात् भराहुआ है इसलिये वहां(अर्थात् लोकमें त्रसपनेका पावना
वालुका(वालुका)समुद्रे'पतिता''वज्र-सिकता'' =वा(वा)लूके समुद्रमें गिरी हुई हीरेकी लोप हुई (=सिकता)
कणिका''इव*दुर्लभा'' ॥ =कणोके समान दुर्लभ है । भावार्थ यह समस्त लोक स्थावरोंसे ठसाठस भरा हुआ है
इस स्थावर पर्यायसे त्रस पर्यायका पाना उतनाही कठिनतासे होता है जितनी कठि-
नतासे वालू (वालू)के समुद्रमें हीरेकी कणीका पाना (हीरेकी कणीका वर्ण लगभग
वैसाही होता है जैसा कि वालूके कण का)

तत्र*च*विकलेन्द्रियाणाम् =तहा भी (=च) विकलेन्द्रिय(द्वीन्द्रिय-त्रीन्द्रिय-चतुरिन्द्रिय)निके
भूयिष्ठत्वात्'''पञ्चेन्द्रियता''गुणेषु' =वहुत होने (के कारण) से पचेन्द्रियका होना, गुणोंमें
कृतज्ञता''इव*कृच्छ्र लभ्या'' । =परउपकारताका न भूलनेके सदृश (=इव) कष्ट प्राप्य है वा कठिन पावना है । अर्थात्
इस ससारमें त्रस जीवोंमेंसे विकलत्रय वहुत हैं पचेन्द्रिय इतने थोड़े है कि जीवके लिये
पचेन्द्रिय पर्यायका पावना अत्यन्त और अतिशय कठिन है ।

तत्र*च*तिर्यक्षु'पशु-मृग-पक्षिन्- =तहा भी (=च) (पचेन्द्रिय) तिर्यचनिमें पशु, मृग, पक्षी,
सरीसृप-आदिषु'वहुषु'सत्सु'मनुष्यभावः' =सरीसृप आदिक वहुत (जीव) हैं; मनुष्य (अवस्था)का होना(=भाव)
चतुष्पथे'रत्नराशिः'इव*दुरासदः' =चौहरायेमें रत्नकी ढेरी पावनाके समान दुर्लभ अथवा कठिन है
तत्-प्रच्यवे'''च*पुनः*तद्-उपपत्तिः'' =और जिस मनुष्य पर्यायके चले जाने पर फिर उस (मनुष्य अवस्थाकी प्राप्ति)

दग्धतरुपुद्गलतद्भावोपपत्तिवद् दुर्लभा। तल्लाभे च देशकुलेन्द्रियसम्पन्नीरोगत्वान्युत्तरोत्तरतोऽतिदुर्लभानि॥ सर्वेष्वपि तेषु लब्धेषु सद्धर्मप्रतिलाभो यदि न स्याद् व्यर्थं जन्म, वदनमिव दृष्टिविकलं। तमेवं कृच्छ्रलभ्यं धर्ममवाप्य विषयसुखे रञ्जनं भस्मार्थं चन्दनदहनमिव विफलम्॥ विरक्तविषयसुखस्य तु तपोभावनाधर्मप्रभावनासुखमरणादिलक्षणः समाधिदुरवापः॥ तस्मिन् सति बोधिलाभः फलवान् भवतीति चिन्तनं बोधिदुर्लभानुप्रेक्षा॥ एवं ह्यस्य भावयतो बोधिप्राप्यप्रमादो न कदाचिदपि भवति॥

दग्ध–तरु–पुद्गल–तद्-भाव-उपपत्तिवत् *दुर्लभा; =भस्म हुये पेड़के परमाणुओंका उसी अवस्था(पेड़पनेके) उपजनेके समान दुर्लभ है।

तत्–लाभे च*देश–कुल–इन्द्रिय– =उस (मनुष्य पर्याय)के प्राप्त होने पर भी (उत्तम) देश(उत्तम) कुल (परिपूर्ण) इन्द्रिय

सम्पति-निरोगत्वानि उत्तरोत्तरत *अति-दुर्लभानि =सम्पदा निरोगता अग्रिमसे अग्रिम (=एकसे दूसरा, क्रमानुसार) अतिदुर्लभ है।

तेषु =तिन (पूर्वोक्त मनुष्य पर्याय-उत्तमदेश, उत्तमकुल, परिपूर्ण इन्द्रिय सम्पति, निरोगत्व)

सर्वेषु अपि*लब्धेषु सद्–धर्म–प्रतिलाभः यदि* =सबके प्राप्त होनेपर भी (=अपि) सच्चे धर्मकीलब्धि (=प्रतिलाभ) जो (=यदि)

न*स्यात् व्यर्थं जन्म वदनं इव दृष्टि-विकलं, =न हो तो (मनुष्य) जन्म व्यर्थ है, जैसे नेत्रकरि रहित मुख,

तम् एवम्* कृच्छ्रलभ्यं धर्मं अवाप्य–विषय-सुखे =इस प्रकार (=एवं) उस (=तम्) दुर्लभ(=कृच्छ्रलभ्य) धर्मको पाकरि विषय सुखमें

रंजनं भस्मार्थम् चन्दनदहनम् इव*विफलम् =आसक्त होजायतौ(दुर्लभ धर्मकापावना भी)राखके लिये चन्दनको जलानेके तुल्य व्यर्थ है

विरक्त–विषयसुखस्य तु*तपोभावना– =विषय सुखका विरक्ति हो तो भी (=तु) तपकी भावना,

धर्मप्रभावना–सुख–मरणादिलक्षणः समाधिः =धर्मकी प्रभावना, सुखसे मरणादि लक्षणरूपसमाधि

दुर्वापः ॥ तस्मिन् सति बोधिलाभः =सो दुर्लभ है॥ तिस(समाधि मरण)केहोनेपर स्वभावकी प्राप्तिरूपबोधका लाभ हो तो

फलवान् भवति । इति*चिन्तनम् =फलवान् होता है (=भवति) ऐसा चिन्तवन

बोधि–दुर्लभ–अनुप्रेक्षा; एवम्* =बोधि दुर्लभ अनुप्रेक्षा है वा बोधि दुर्लभ भावना है। इस प्रकार

हि*अस्य भावयतः बोधिम् =ही इस (बोधि दुर्लभ अनुचिन्तन) के भावने वाले [प्राणि]के बोधकी

प्राप्य–प्रमादः न*कदाचित्*अपि*भवति ।॥११॥ =प्राप्त होकर प्रमाद कदाचित् भी नहीं होता है॥ ११॥

अयं जिनापदिष्टो धर्मोऽहिंसालक्षणः सत्याधिष्ठितो विनयमूलः क्षमाबलो ब्रह्मचर्यगुप्त उपशम-प्रधानो नियतिलक्षणो निष्परिग्रहतालम्बनः। तस्यालाभादनादिसंसारे जीवाः परिभ्रमन्ति दुष्कर्मविपाकजं दुःखमनुभवन्ति ॥ अस्य पुनः प्रतिलम्भे विविधाभ्युदयप्राप्तिपूर्विका निःश्रेयसोपलब्धिर्नियतेति चिन्तनं धर्मस्वाख्याततत्वानुप्रेक्षा । एवं ह्यस्य चिन्तयतो धर्मानुरागात्सदा प्रतियत्नपरो भवति ॥१२॥ एवमनित्यत्वाद्यनुप्रेक्षासन्निधाने उत्तमक्षमादिधारणान्महान्संवरो भवति

अयं जिन-उपदिष्टः धर्मः अहिंसा-लक्षणः =यह जिन भगवान्‌का उपदेश कियाहुआ धर्म है,[वह] अहिंसा लक्षणकरि युक्त है
सत्य-अधिष्ठितः विनय-मूलः क्षमाबलः =सत्यके अधिकारसेप्रवर्तताहै, विनय जिस(जिनकथित धर्म)का मूल है, क्षमा जिस (धर्म)में बल है,
ब्रह्मचर्य गुप्तः उपशम-प्रधानः =ब्रह्मचर्य जाकरि रक्षित है, कषायका अभाव(=उपशम) जिस[धर्म में] प्रधान है,
नियति-लक्षणः =नियम (अर्थात् निवृत्ति) जिस धर्मका स्वरूप है,
निष्परिग्रहता-आलम्बनः, =ममत्व वा परिग्रहका त्याग वा निर्ग्रंथपना जिस[जिनभाषितधर्म]का अवलम्बन है,
तस्य अलाभात् अनादि-संसारे =तिस (जिन वर्णित धर्म)की अलब्धिसे अनादिकालसे संसारमें
जीवाः परिभ्रमन्ति। दुष्कर्म-विपाकजम् =जीव परिभ्रमण करते हैं, अर्थात् नाना प्रकारके जन्म धारण करते हैं, पापकर्मके उदयजनित
दुःखम् अनुभवन्ति॥ अस्य पुनः* =दुःखोंको अनुभव करते हैं, बहुरि इस (धर्म) के
प्रतिलम्भे विविध-अभ्युदयप्राप्तिपूर्विका =लाभ होनेपर नाना प्रकारके (=विविध) स्वर्गादिककी प्राप्ति पूर्वक
निःश्रेयस्-उपलब्धिः नियता =मोक्षको प्राप्ति नियमकरि होती है वा निश्चयसे होती है
इति* चिन्तनम् धर्मस्वाख्याततत्वानुप्रेक्षा =इस प्रकार चितवन सो धर्मस्वाख्याततत्वानुप्रेक्षा है ॥
एवम्* हि* अस्य चिन्तयतः =ऐसे ही (=हि) इस (धर्मस्वाख्याततत्वानुचिन्तन)के विचारनेवाले (प्राणी)के
धर्म-अनुरागात् सदा* =धर्म विषै बहुत (=अनु) प्रीतिसे सर्वकाल विषै (=सदा)
प्रतियत्नपरः भवति॥१२॥ एवम्* अनित्यत्व =अच्छा प्रयत्न होता है ॥ १२॥ ऐसे अनित्यत्व
आदि-अनुप्रेक्षा-सन्निधाने उत्तमक्षमादि-=आदिक भावनाके निकटमें उत्तम क्षमादिक (पूर्वोक्त दश धर्मके)
धारणात् महान् संवरः भवति ॥ =धारण करनेसे अतिशय वा बहुत संवर होता है।

मध्ये अनुप्रेक्षावचनमुभयार्थम् ॥ अनुप्रेक्षा हि भावयन्नुत्तमक्षमादींश्च प्रतिपालयति । परीषहांश्च जेतुमुत्सहते ॥ के पुनस्ते परिषहाः किमर्थं वा सह्यन्त इतीदमाह—

## मार्गाच्यवननिर्जरार्थं परिषोढव्याः परिषहाः ॥ ८ ॥

संवरस्यप्रकृतत्वात्तेनमार्गोविशिष्यते ।

---

मध्ये अनुप्रेक्षा-वचनम् उभय-अर्थम् । हि=बीचमें (बारह) भावनाओंका कथन (=वचन) दोनों अर्थके लिये है क्योंकि (=हि) अनुप्रेक्षाः भावयन् उत्तम-क्षमादीन् च प्रतिपालयति=भावनाको चिंतवन करता हुआ (पुरुष) उत्तम क्षमादिक(धर्म)को भी पालता है च परिषहान् जेतुम् उत्सहते पुन के ते परिषहाः=और(=च)परिषहाओंको जीतनेको उत्साह करता है, बहुरि ते परिषह क्या हैं (=के) किम् अर्थम् वा सह्यन्ते इति इदम् आह ॥=वा किसलिये सही जाती हैं ऐसा (प्रश्न होनेपर)यह (अग्रिम सूत्रमें आचार्य)कहते हैं कि

**मार्गाच्यवननिर्जरार्थं परिषोढव्याः परिषहाः ॥ ८ ॥**

**पदच्छेदः**—=मार्ग-अच्यवन-निजरा-अर्थम् परिषोढव्याः परिषहाः ॥८॥

**सूत्रार्थः**—माग-अच्यवन-निर्जरा- =संवरके मार्गसे न गिरनेके लिये, न चिगनेके लिये, वा न डिगनेके लिये कर्मोंके नाशके अर्थम् परिषहाः परिषोढव्याः=लिये परीषहायें(अनेक प्रकारके उपद्रवों वा पीड़ाओंको सहना) चाहिये, सहना योग्य है अर्थात संवरके मार्गसे(क्योंकि यहा पर संवरका प्रकरण है) न गिरनेके अर्थ तथा कर्मों की निर्जरा(=एक देशीयनाश) के लिये वक्ष्यमाण (=कहे जाने वाली)क्षुधा तृषादिक द्वाविंसति [२२ बाईस] परीषहोंको सहन करना चाहिये

**वृत्त्यनुवादः**—संवरस्य प्रकृतत्वात् तेन =संवरका प्रकरण होने [के हेतु] से तिस [संवर शब्द] करि मार्गः विशिष्यते । =मार्ग (शब्द)विशेषणयुक्त किया गया है अर्थात संवर शब्दमार्गशब्दका विशेषणहै

---

१-दिगम्बर तथा श्वेताम्बर दोनों आम्नायोंमें इस सूत्रका पाठ सर्वत्र एक है ॥ परिषहा सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्रमें परिषह के स्थानमें है ॥

संवरमार्ग इति ॥ तदच्यवनार्थं निर्जरार्थं च परिषोढव्याः परिषहाः। क्षुत्पिपासादिसहनम्। जिनोपदिष्टान्मार्गादप्रच्यवमानास्तन्मार्गपरिक्रमणपरिचयेन कर्मागमद्वारं संवृण्वन्त औपक्रमिकं कर्मफलमनुभवन्तः क्रमेण निर्जीर्णकर्माणो मोक्षमाप्नुवन्ति ॥ तत्स्वरूपसंख्यासम्प्रतिपत्यर्थमाह

**क्षुत्पिपासाशीतोष्णदंशमशकनाग्न्यारतिस्त्रीचर्यानिषद्याशय्याक्रोशवधयाचनालाभरोगतृणस्पर्शमलसत्कारपुरस्कारप्रज्ञाज्ञानादर्शनानि॥९॥**

संवरमार्गः इति ॥ =संवरका मार्ग ऐसा है अर्थात् इस सूत्रमें मार्ग शब्द संवरका मार्ग अथवा संवररूपमार्ग इस अर्थमें आया है।

तद्–अच्यवन–अर्थम् निर्जरा–अर्थम् च =उस (संवरके मार्ग)से न गिरनेके लिये और(=च) (कर्मोंके) झड़नेके लिये

परिषोढव्याः परिषहाः क्षुत्-पिपासादि-सहनम् ;=परिषहायें सहना योग्य है क्षुधा तृषा आदिक (बाईस परिषहोंका) सहना

जिन–उपदिष्टात् मार्गात् अप्रच्यवमानाः =(जब) अर्हत् भगवानकरि भाषित (सत्) मार्ग से न डिगते हुये

तत्–मार्ग–परिक्रमण–परिचयेन कर्म–आगम– =उस मार्गमें लगातार (=परिक्रमण) प्रवर्तनकरि कर्मके आवनेके

द्वारम् संवृण्वन्तः औपक्रमिकम् =द्वार (=आस्रव) को रोकतेसते (आप) उद्यमकरि

कर्मफलम् अनुभवन्तः क्रमेण =कर्मके विपाकको भोगते हुये अनुक्रमसे

निर्जीर्ण–कर्म–अणो मोक्षम् आप्नुवन्ति ॥ =कर्मके अणुओंको निर्जरा करते हुए (वे मुनि) मोक्षको प्राप्त होते हैं

तत्स्वरूप–संख्या–सम्प्रतिपत्ति–अर्थम् आह– =उन(परिषहों) के स्वरूप तथा गणनाके उत्तरके लिये(=सम्प्रतिपत्ति अर्थ)कहते हैं कि

(१ क्षुत्पिपासाशीतोष्णदंशमशकनाग्न्यारतिस्त्रीचर्यानिषद्याशय्याक्रोशवधयाचनालाभरोगतृणस्पर्शमलसत्कारपुरस्कारप्रज्ञाज्ञानादर्शनानि ॥ ९ ॥

(१) श्वेताम्बर आम्नायके समाप्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्र और भाष्यानुसारिणी तत्त्वार्थटीकामें तथा हमारे यहां एक पाठ और लगभग एकसा अर्थ है ॥

पदच्छेदः—क्षुत्–पिपासा–शीत–उष्ण–दशमशक–नाग्न्य–अरति–स्त्री–चर्या–निषद्या–शय्या–आक्रोश–वध–याचना–अलाभ–रोग–तृणस्पर्श–मल–सत्कारपुरस्कार–प्रज्ञा–अज्ञान–अदर्शनानि[1] एते[1] द्वाविंशतिः[1] परिषहाः[1] परिषोढव्याः[1] ॥ ९ ॥

(१) क्षुत्परिषहः[1] परिषोढव्यः[1]=क्षुधा परिषह सहने योग्य है अर्थात् प्रथम तो साधुओंका भोजन गृहस्थों पर ही निर्भर है, भोजनके लिये कोई वस्तु उनके पास नहीं है यहा लग कि शरीर पर वस्त्रादिक भी नहीं है और शरीर मात्र उपकरणकरि सन्तुष्ट है दूसरे यह कि अनशन, अवमोदर्य, वृत्तिपरिसख्यान इत्यादिक तप करते दो दिन, चार दिन, आठ दिन, पक्ष मास व्यतीत होजाते हैं यदि शुद्ध आहार अन्तराय रहित योग्य-कालमें, योग्य क्षेत्रमें, न मिले तो भिक्षाको ग्रहण नहीं करते हैं, चित्तमें कुछ भी विषाद और खेद नहीं लाते हैं, धैर्य धारण करते हैं। यद्यपि मुनियोंके भूख तपसे हाड़–चाम–नख कलेवर मात्र देह रह गई हैं, तौ भी आवश्यक क्रियाओंको किंचिन्मात्र भी नहीं घटाते हैं। अत्यन्त क्षुधारूपी अग्निको प्रज्वलित होने पर धैर्य्यरूपी जलसे शांत करदेते हैं ऐसे मुनियोंका क्षुधा परीषहका सहन होता है ॥

(२) पिपासापरिषहः[1] परिषोढव्यः[1]=प्यास परिषह, प्यासकी पीड़ा वा कष्ट सहने योग्य है अर्थात् तृषा वेदनीकी उदीरणा (=खिपाने)के कारण होते भी जो तृषाके वश नहीं होना, वरन उसको समभाव और धैर्य्यके साथ सहन करते रहना,

---

छन्दोंका उद्धृत करना इस ग्रंथका उद्देश नहीं है परन्तु कई मित्रोंके अनुराधसे परीषहजयके निम्न मनोरंजक छन्द दिये जाते हैं ॥

(१) सवैयाइकतीसा—(क) "जगतके जीव जिहं जेर जीत राखे अरु जाके बल आगे सब बलवान हारे हैं। मारत मरारे नहीं छोरे राजा रङ्क कछु आखन अधेरे ज्वर सब दे पछारे हैं। दावाकी (=वनकी आग) सी ज्वाला सी जराय डारे छाता क्षुधा देवनको लागै, पशुपक्षी का विचारे हैं। ऐसी क्षुधा बलवान भैया कथित कहा लों, ताहि जीत मुनिराज ध्यान थिर धारे हैं॥१॥ भैयाभगवतीदासकी२२ परि०सेउद्धृत ॥

(ख) कवित्त खड़ा चाल— "अनशन ऊनोदर तप पोखत हैं पक्ष मास दिन बीत गये हैं। जो नहीं बनै योग्य भिक्षा विधि सूखि अग सब शिथल भये हैं ॥ तब तहा दुस्सह भूखकी वेदन सहत साधु नहीं नेक नये हैं। तिनके चरण कमल प्रति प्रति दिन हाथ जोड़ हम शीश नमें हैं ॥२॥

(२) सवैया इकतीसा—(क) धूपकी धखनि परैं, आगसों शरीर जरैं, उपचार (=उपाय) कौन करैं दहै द्वार आनके ॥ पानीकी पियास जेती कहैको बखान तेती, तीनों जोग थिर सेती सहै कष्ट जान के ॥ एक छिन चाहनाहिं पानीकी परीषहै माहिं प्राण किन नाशै जाहि रहें सुखमानके ॥ ऐसी प्यास मुनि सहैं तब जाय सुख लहैं भैया इस भाति कहैं वदिये पिछान के ॥ भैया भगवतीदासकी बाईस परीषह पाठसे उद्धृत ॥

(ख) पराधीन मुनिवरकी भिक्षा परघर लेय कहैं कछु नाहिं। प्रकृति (=स्वभाव) विरुद्ध पारणा (=आहार) भुजत (=खाते हुये) बढत प्यासकी त्रास (=डर) तहाहीं॥ ग्रीष्म कालपित्त अतिकोपै लोचन (=आख) दोय फिरै जब जाहीं। नीर न चहैं सहैं तिस ते मुनि जयवतो वरतो जगमाहीं॥१॥

अथवा झेलते रहना भावार्थ इस प्रकार है कि वीतराग मुनिकें स्नानका, अवगाहनका और शरीर को जलसे सींचनेका तो यावत् जीवन त्याग है और पक्षीके सदृश एक स्थानमें स्थिर वा ध्रुव प्रकारसे नहीं वसते हैं और परके घर अति क्षार, सचिक्कन, रूक्ष, प्रकृति विरुद्ध आहार मिलनेके कारणों से तथा ग्रीष्म ऋतुके आतपसे, पित्त वा ज्वरसे, अनशनादि तपसे महानताको प्राप्त हुई जो शरीर अर इन्द्रियमें मथन करनेवाली तृषा तिसके उपायमें अथवा तिसके बुझानेमें और सन्तुष्ट करनेमें अनादर रूप है मन जिनका और ग्रीष्मके तीक्ष्ण सूर्यकी किरणोंकरि संतप्ति वन भूमिमें तिष्ठते हैं ॥ निकट तिष्ठता जलका द्रह तिसओर मनको नहीं चलाते है, जलकायके जीवोंकी बाधाका परित्यागकी इच्छासे जलकी इच्छासे रहित हैं। जैसे जलके सबन्ध रहित बेलि मलीनताको प्राप्त होती है, तैसे मलीनताको प्राप्त जो शरीर लता तिसकी ओर लक्ष्य न देकर तपके परिपालनमें तत्पर हैं और आहारके अवसरमें भी अपनी चेष्टा–आकार–तथा समस्यादिकरि अपने पीवने योग्य जलादिकके लिये प्रेरणा वा याचना नहीं करते हैं ॥ तृषारूपी अग्निकी शिखाको धैर्य रूप कुम्भमें भरा हुआ शीतल सुगन्ध, ध्यानरूप वा समाधिरूप जल ताकरि बुझाते हैं ॥ ऐसे साधुओंकी तृषापरीषहका सहन सराहने योग्य है ॥

(३) शीतपरीषहः[१] परिषोढव्यः[१]=शीतके कष्टको सह लेना (सो शीतपरीषह जय है) अर्थात् शीतके कारण निकट होते तिसके प्रतिकार वा उपचारकी वांछा रहित संयम पालना सो शीत परीषह है। भावार्थ—वस्त्रोंके पहिरनेका है परित्याग जिनकें, और पक्षियोंके सदृश रहनेका स्थान नहीं है निश्चय जिनकें, और शरीर मात्र ही है आधार जिनके और समस्त ही ऋतुमें वृक्षनिके नीचै तथा चौहटे तथा गुफादिक वा नदी जलाशय वा तडागके तटपर रात्रिको ध्यानादि सहित व्यतीत करनेकी है प्रतिज्ञा जिनके और शिशिर ऋतुमें पड़ते ओस, पालाके दूर करनेको अग्नि इत्यादिका चिन्तवन नहीं करते हैं ॥ शीतके भिन्न अथवा दूर करनेमें समर्थ विद्या

(३)सवैया इकतीसा—(क) "शीतकी सहाय पाय पानी जहा जम जाय, परत तुपार आय हरे वृक्ष झाढे है ॥ महा कारी निशा माहि घोर घन गरजहिं, चपलाह चमकाहि तहा दृग गाढे है ॥ पौनकी झकोर चलै पाथर है तेहू हिलै ओरनिके ढेर लगै तामें ध्यान वाढै है॥ कहालों बखान कहू हेमाचल की समान तहा मुनिराय पाय जोर दृढ ठाढे है" ॥ १ ॥ (भैया भगवानदासकी बाईस परीषह पाठसे उद्धृत)
कवित्त खड़ीपाल—(ख) शीतकाल सव ही जनकंपै खडे जहा वन वृक्ष दहे हैं। झ भा वायु वहे वर्षा ऋतु वर्षत बादल झूम रहे है ॥ तहां धीर तटनी तट चौपट ताल पाल पर कर्म दहे हैं॥ सहै सम्हाल शीतकी बाधा ते मुनि तारणतरण कहेहैं (भूधरदासकी २२परीषहपाठसे उद्धृत)

मन्त्र, औषध, पत्र, वल्कल, त्वचा, तृण, चामरादिकनिके सवधमें कदाचित् मनको नहीं चलाते हैं॥

(४) उष्णपरिषहः'परिषोढव्यः' =ऊष्माका कष्ट वा पीडा सहन अर्थात् ग्रीष्मादि जनित दाहके प्रतिकारकी वाछाकी अभावसे चारित्रकी रचा करनो सो उष्ण परिषह का सहन है।

(५) दंशमशकपरिषहः'परिषोढव्यः' =डास (=दंश) मच्छर (=मशक) इत्यादिक (के काटने) की पीड़ाका सहन करना योग्य है ॥

(६) नाग्न्यपरिषहः'परिषोढव्यः' =नगे रहनेका कष्ट सहना चाहिये अर्थात् नग्न होते सवको लज्जा आती है सो नग्न होकर भी अपने अँगोंको विकाररूप न होनेदेना लज्जादिकको जीतलेना सो नाग्न्य परिषह सहना है।

(७) अरतिपरिषहः' परिषोढव्यः' =स यममेंप्रीतिरूप कष्टको सहना चाहिये अर्थात् क्षुधा तृषाकी वाधासे संयममें अरति होने लगै तो उसको न होने देना, संयममें निरन्तर रति रखना, सो अरति परिषहका जीतना है ॥

(४)सवैया इकतीसा—(क) 'ग्रीषमकी ऋतु माहिं जल थल सूख जाहिं परत परचड धूप आगिसी बलत है॥ दावा(=वनकी आग)कीसी ज्वाल माल वहत वयार अति लागत लपट काऊ धीर न धरत है॥ धरती तपत मानो नवासी तपाय राखी वडवा अनल(=वडवा अनल=समुद्रकी आग) सम, शैल जो जरत हैं॥ ताके शृ ग शिलापर जोर युग पांव धर, करत तपस्या मुनि कर्म हरत हैं ॥

कविराखडीचाल—(ख)भूख प्यास पीडे उर(=छाती)अन्तर प्रज्वले(=जले)आंत देही सव दागे॥ अग्नि स्वरूप धूप ग्रीषमकी ताती वाल झाल सी (=अग्निकी झीझी) लागे॥ तपे पहाड तापतन उपजे कोपे पित्त दाह ज्वर जागे॥ इत्यादिक गर्मीकी वाधा सहें साधु धैर्य नहीं त्यागे॥

(५) (क)सवैया इकतीसा—सिंह, साप, ससा, स्याल, सूअर ओ, स्वान, भालू, वाघ, बीछी, वानर सु वाजन सताये है। चीता चील चरख चिरैया चे टी चैंटा, चूहा गज गोह गाह जो गिलहरी वताये है॥ मृग मोर माकरी सु मच्छर जो माखी मिल भौंरा भौंरी देखके खजूरा खरेधाये हैं॥ ऐसे डस मसकादि जीव हैं अनेक दुष्ट तिनकी परिषह जीते साधु जन कहाये ह ॥

(ख) दशमशक माखी तनु काटे पीडे वन पक्षी वहुतेरे। डसैं व्याल विषहारे विच्छू लगे खजूरे आन घनेरे। सिंह स्याल सुण्डाल (=हाथी) सतावें रीछ रोझ दुख देय घनेरे॥ ऐसे कष्ट सहै समभावन तेमुनि राज हरो अघ मेरे॥ (खजूरे=कानखजूरे)(स्याल=गीदड)यहा दशमशक (वाक्य)का ग्रहण उपलक्षण स्वरूपमें है जेसे कोई पुरुष कहे कि कागसे घृतको रक्षा करो इससे जानना चाहियेकि घृतकी रक्षा काग और सव पशुसे जो घी का नाश करने वाले हैं करना चाहिये तैसे यहां इस सूत्रम दशमशकसे"सिंह-साप-ससा-स्याल-इत्यादिक सव ही जीवोंसे कृत परीषह मुनि महाराज सहते है। यह नहीं कि दशमशक जनित परीषहोंको सहन करे और अन्य दूसरे जीवों कृत परीषहोंसे अपनेको वचावें॥

(६) अन्तर विषय वासनावर्त्ते वाहिर लोक लाज भय भारी। (विषय=कामादिक वासना)तात परम दिगम्बर मुद्रा धर नहीं सके दीन ससारी।(मुद्रा=भेष)। ऐसी दुर्द्धर नग्न परीषह जीते साधु शीलव्रत धारी॥ निर्विकार वालकवत् निर्भय तिनके पायन धोक हमारी॥

(७)(क)प्रकृति विरुद्ध अहार मिले मुनि जा दु ख पावे। साहि अरति परिणाम तहा समता रस भावै॥औरहु परसयोग होत दु ख उपजे तनमें। तहां अरतिपरिणाम त्याग थिरता धरै मनमें॥ इम सहत साधुदुखपु ज वहु, तवहु क्षमा नहीं उर टरत॥ भैया त्रिकालमुनिराजसो अरति जीतशिवपदवरत॥

(ख)आखनकी रतिमान दीपक पतग परै, नासिकाकी रति मान भ्रमर भुलाने है ॥ काननकी रति मृग खोवतहैं प्राण निज, फरसकी रति गज

(८) स्त्री-परिषहः१।१ परिषोढव्यः१।१ =स्त्री (के अवलोकन-स्पर्शन) (=चलायमान) न होना सो स्त्री परीषहका जीतना है ॥ की पीड़ा संहने अर्थात् सुन्दर स्त्रियोंके हाव भावादिकसे विकृति

(९) चर्या-परिषहः१।१ परिषोढव्यः१।१ =(साधुको) गमनके कष्टको सहना चाहिये अर्थात् मार्ग गमनके दोषोंका निग्रह वा परिहार करना जैसे मार्गमें चलते हुये कंकड़ चुभनेसे और सिंह इत्यादिके भयसे खेद खिन्न न होना। लगभग चार हाथ प्रमाण मार्गको देखकर इत उत दृष्टि न करते हुये गमन करना।

(१०) निषद्या-परिषहः१।१ परिषोढव्यः१।१ =(मुनि)को आसनकी पीड़ा सहना योग्य है अर्थात् ध्यानके लिये संकल्प किये हुये आसनसे कितने ही उपसर्ग-रोग-विकार-बाधा-भयके आनेपर भी साधुका नियमित कालतक चलायमान न होना सो निषद्यापरिषहजय है ॥

---

भये जो दिवाने हैं ॥ रसनाकी रति सब जगत सहत दुख, जानत है वे (संसारी जीव) सुख ऐसे भरमाने है। इन्द्रिनिकी रति मान गति सब खोटी करैं ताहि मुनिराज जीत आप सुख माने हैं ॥

(८)(क) "नारीके निहारत विचार सब मूलिजात नारीके निहारे परिणाम फिर जात हैं ॥ नारीके निहारत अज्ञान भाव आय झुकें, नारीके निहारत ही शीलगुण घात है। नारीके निहारत न शूर वीर धीर धार लोहनके मार जे अडिग ठहरात है। ऐसी नारी नागिनके नैनन को निमेष (=कटाक्ष) जीत, भये हैं अजीत मुनि जगत विख्यात हैं" ॥

(ख) "जे प्रधान केहरिको पकड़ै पन्नग (=साप) पकड़ पान (=हाथ)से चपत (=उठाय लेना)। जिनकी तनक देख भौं (=भृकुटी, बांकी (=टेढी) कोटिनशूर दीनता जपत (=ग्रहण करते हैं) ॥ ऐसे पुरुष पहाड़ उठावन प्रलय पवन त्रिय [=को] वेद(=जानते ही) पद तत (=आधीन हो जाते हैं) धन्य धन्य ते साधु साहसी मन सुमेरु जिनको नहीं कम्पत" ॥

९-(क) [छप्पय] "जब मुनि करहिं विहार, पथ पग धरहिं परक्खत। ऊंट हाथ, (=साढे तीन हाथ) परवान, दृष्टि युग भूमि परक्खत ॥ चलत ईर्या समिति, पचइन्द्रिय वश कीने। दशहु दिशा मन रोक, एक करुणारस भीने, इम चलत पूज्य मुनिराज जब, होय खेद सकट चिकट, तिह सहहिं साथ थिर राखके, तब धावे भव उदधितट" ॥

(ख) "चार हाथ परिमाण निरख पथ चलत दृष्टि इतउत नहीं ताने। कोमल पाय कठिन धरती पर धरत धीर बाधा नहिं माने ॥ नाग तुरङ्ग पालकी चढते ते स्वाद उर यादन आनें। यो मुनिराज सहे चर्या दुःख तब दृढ कर्म कुलाचल भानें ॥"

१०(क) "जब थिर होहिं मुनिंद, एक आसम दृढ धरई। जब थिर होहिं मुनिंद अङ्ग एको नहिं टरई ॥ जब थिर होहिं मुनिंद, कष्ट किन आवहिं केते। जब थिर होहिं मुनिंद, भावसों लहैं जुतेते॥ इम सहत, कष्ट मुनिराज अति, राग द्वेष नहिं धरत मन। उत्कृष्ट होहिं एक वेर जो सब उनईस परीसभन॥" गुफा मसान शैल तरु कोटर निवसे जहां शुद्ध भू हेरैं। परमित काल रहे निश्चल तन बारबार आसन नहिं फेरैं ॥ मानुष देव अचेतन पशु कृत बैठे विपति आन जब घेरैं। ठौर न तजैं भजैं थिरतापद ते गुरु सदा बसो उर मेरे ॥"

(११)शय्या-परिषहः परिषोढव्यः =(मुनिको) शयन—नींद वा सोनेका कष्ट सहना चाहिये, अर्थात् शास्त्रकी आज्ञानुसार शयनसेन चिगना, जिस करवटसे सोये उसीसे सोते रहना भूमि चाहे ऊंची नीची कठोर सकड़ी ककड़याई इत्यादि हो।

(१२)आक्रोश-परिषहः परिषोढव्यः=अनिष्ट वचन वा दुर्वचनकी पीड़ा (मुनिको) सहना चाहिये अर्थात् समपरिणामसे दुर्वचन सहना।

(१३) वध—परिषहः परिषोढव्यः =मारनेकी पीड़ा (मुनिको) सहना योग्य है अर्थात् मुनिको अपने मारने वालेमें रोष नहीं करना, मारनेकी पीड़ाको समभावसे सहलेना सो वध परिषहका जीतना है।इसको वधबंधन परीषह भी कहते हैं।

(१४) याचना—परिषहः परिषोढव्यः=मागनेके कष्टको [मुनिको] सहना चाहिये अर्थात् प्राण जाते भी आहारादिकके लिये दीनतारूप प्रवृत्तिको नहीं करना सो याचना परीषहका जीतना है।

(१५)अलाभ—परिषहः परिषोढव्यः=(मुनिको आहारादिककी) प्राप्तिके अभावकी पीड़ा सहना चाहिये अर्थात् आहारादिके न मिलने पर

---

(११)—शय्या शब्दके दो अर्थ हैं (अ) खाट वा खट्वा (आ) नींद-निद्रा-सोना-शयन पिछला अर्थ यहां पर लिया गया है॥

कवित्त चालखड़ी—जेमहान सोनेके महलन सुन्दर ,सेज सोय सुख जोवे। ते अव अचल अंग एकासन कोमल कठिन भूमिपर सोवें पाहन (=पत्थर) खड कठोर काकरी गडत कोर कायर नहीं होवें। ऐसी शयन(सोनेकी-नींदकी)परिषह जीतत ते मुनि कर्म कालिमा धोवें।

(१२)कवित्त चाल खडी—जगत जीव यावन्त (=जितने)चराचर सबके हित सबको सुखदानी। तिन्हें देख दुर्वचन कहें शठ पाखडो ठग यह अभिमानी॥ मारो याहि पकड पापीको, तपसी भेष चोर है छानो। ऐसे वचन बाणकी वरियां क्षमा ढाल ओढ़ै मुनि ज्ञानी॥२॥

(१३)सवैया इकतीसा—(क)कोऊ बांधो कोऊमारो कोऊ किन गह डारो,सबनके सकट सुबोधतें सहतु है,(गह=हथकडी)।कोऊ शिर आगधरो कोऊ पील प्राणहरो,कोऊकाट टूक करो द्वेष न गहतु है(पील=पीडा)। कोऊ जल मांहि बोरो कोऊ लेके अंग तोरो,कोऊ कह चार मारो दु खदे दहतु है। ऐसे वध बधन परीषहको जाते साधु भैया ताहि बारबार वंदन करतु हैं॥ (भैयाभगवतीदासकी बाईस परीषह पाठसे उद्धृत)

निरपराध निर्वैर महामुनि तिनको दुष्ट लोग मिल मारें।कोई खैंच खम्मसे बाधें कोई पावकमें परिजारें। तहां कोप नहीं करें कदाचित् पूरव कर्मविपाक विचारें। समरथ होय सहें वध बन्धन ते गुरु सदा सहाय हमारे॥ (भैया भगवतीदासकी २२ परीषह पाठसे उद्धृत)॥

१४—घोर वीर तप करत तपोधन भये क्षीण सुखी गल बांही,(तपोधन=जिनका तप ही धन है)॥अस्थि (=हड्डी) चाम अवशेष[=बचेहुये] रहे तनु नसा जाल झलके जिस मांही॥ (नसा नाडियां)॥ औषधि अशन [=भोजन] पान [=जल] इत्यादिक प्राण जायं पर याचित नाहीं। दुर्द्धर अयाचिक व्रतको धारें करहिं न मलिन धर्म परछाहीं॥

(१५)(क)अन्तराय [=विघ्न] कर्मके उदयतें जो अलाभ होय, ताके भेद दोय कहे निश्चय व्यवहार है। निश्चय तो स्वरूपमें न थिरता विशेष रहै, वह अन्तराय जो रहै, न एकसार [=एक जैसा) है॥ व्यवहार अन्तराय मिले न अहार योग औरहु अनेक भेद अकथ अपार हैं ऐसे तो अलाभकी परीषह को जीत साधु भये हैं अतीत भैया यह निरधार हैं॥ (भैयाभगवतीदासकी बाईस परीषह पाठसे उद्धृत)

(ख)एकबार भोजनकी बरियां मौनसाध वस्ती में आवें। जो नहीं बने योग भिक्षा विधि तो महन्त मन खेद न लावें॥ऐसे भ्रमत बहुत दिन बीतै तब तप वृद्ध भावना भावें। यों अलाभकी परम परीषह सहें साधु सो ही शिव पावें॥ (भैया भगवतीदासकी बाईस परीषहपाठसे उद्धृत)

भी लाभके समान संतुष्ट रहना, एक दिनमें एककाल भोजनके लिये एक ही नगर वा ग्राममें जाना—याचना नहीं करना—अयोग्य वचन नहीं कहना—अलाभ परिषहजय है ॥

(१६)रोग—परिषहः॥ परिषोढव्यः॥ =रोग जनित पीड़ा (मुनिको) सहना योग्य है अर्थात् नाना प्रकारके रोग अथवा व्याधि होनेपर भी उपाय वा उपचार वा प्रतीकार की इच्छा नहीं करना-रोगको पूर्वकृत फल जानि समभावसे सहना

(१७)तृणस्पर्श—परिषहः॥ परिषोढव्यः॥ =तिनका आदि लगने वा छूनेके कष्ट(मुनिको) सहना चाहिये अर्थात् मार्ग चलते तृण कंटक कंकरी आदि पांवोंमें चुभनेसे उत्पन्न हुई पीड़ाको सहलेना सो तृणस्पर्श वा तृणफासस्पर्श परिषहकाजय है,

(१८)मल—परिषहः॥ परिषोढव्यः॥ =(साधुको)मैल जनित कष्ट सहना योग्य है, अर्थात् अपने शरीरके मल(जैसे विष्टा-पसीना-श्लेष्मादि) के पृथक् करनेमें और परके मल देखि अपना मन मैला करने विषैं चित्त न लगाना ॥

---

(१६)छप्पय-(क)वात पित्त कफ कुष्ट स्वांस अरु खास खेण गनि, शीत ताप शिरवाय, पेट पीडा जु शूल भनि। अतीसार (=संग्रहणी आंवका रोग) अघसील, अरश (=बवासीर) जो होय जलन्धर ॥ एकांतर अरु रुधिर बहुत फोड़ा जु भगंदर (=फोडेकी प्रकार)। इम रोग अनेक शरीर मांहि कहत पार नहीं पाइये, मुनिराज सबन जीतत रहें औषधभाव न भाइये ॥ १ ॥

कविता लड़ीचाल—(ख)वात (=वायु) पित्त कफ शोणित(=लोहू)चारों ये जब घटे बढे तनुमायीं। रोग सयोग शोक तब उपजत जगत जीव कायर हो जायीं। ऐसी व्याधि (=रोग) वेदना दारुण सहैं सूर उपचार (=उपाय, प्रतीकार) नचाहीं। आत्मलीन विरक्त देहसे जैनयती निजनेम निबाहीं ॥ २ ॥

(१७)यहां तृण शब्दका ग्रहण उपलक्षण रूप है कोई वस्तु जो शरीरमें चुभे और वेदना उपजावे सो लेना अत 'तिनकाआदि' शब्द अनुवादमें लाये हैं छप्पय(क)परत आंखि यह कछुक काढि नहि डारत तिनको, चुभत फांस तनमाहि सार नहीं करते जिनको। लागत चोट प्रचण्ड खेद नहीं कहु जनावत। बाणादिक बहु शस्त्र कहत कहु पार न पावत। इम सहत सकल दुख देहदमि, रागादिक नहीं धरत मन। भैया त्रिकाल वदत चरण। धन्य धन्य जग साधु धन (=धन्य=उत्तम) ॥ १ ॥

कवित्तलड़ीचाल—सूखे तृण और तीक्ष्ण कांटे कठिन कांकरी पाय विदारैं। रज उड़ आन पड़े लोचनमें तीर फांस तनु (=तन) पीर विथारैं ॥ तापर परसहाय नहीं बांछत अपने करसों काढि न डारैं। यों तृणफास परीषह विजयी ते गुरुभवभव शरण हमारे ॥

(१८)छप्पय लगत देहमें मैल, धोय नहीं तिनको भारत। देहादिकसे भिन्न शुद्ध निज रूप विचारत ॥ जल थल सब जिय जंत, संतहि काहि सताऊं। सबही मोहि समान, देत दुख में दुख पाऊं। इम जान नहत दुर्गंध दुख, तब गिलान विजयी भवत। भैया त्रिकाल तिहिं साधु के, इन्द्रादिक चरणन नमत ॥

कवित्तलड़ीचाल—(ख)यावज्जीव जलन्हौन तजो जिन नग्नरूप बन थान खडे हैं। चले पसेव धूपकी बरियां उड़त धूल सब अंग भरे हैं ॥ मलिन देहको देख महामुनि मलिन भाव उरनाहिं करैं हैं। यों मलजनित परीषह जीते तिन्हें पाद हम शीश धरे हैं ॥

(१९) सत्कारपुरस्कार–परिषहः परिषोढव्यः =प्रशंसा (=सत्कार) तथा अग्रेसर करण (=पुरस्कार) वा निमन्त्रण(=पुरस्कार)की पीड़ा–वेदना (मुनिको) सहना योग्य है अर्थात् मुनि सन्मान, अपमान विषैं समबुद्धि समरूप वा समभाव होकर सत्कार पुरस्कारकी अभिलाषा नहीं करे सो सत्कार पुरस्कार विजय है भावार्थ ऐसा है कि साधु ऐसे परिणाम कदाचित् नहीं करते हैं कि मैंने चिरकाल से ब्रह्मचर्यका सेवन किया है, महा तपस्वी हूं, स्वमत परमतके निश्चयका ज्ञाता हूं, हितकारी उपदेशके देनेमें तत्पर हूं, रत्नत्रय मार्गमें प्रवीण हूं, और बहुत बार वादियों पर विजय प्राप्त चुका हूं, तो भी लोग मेरी भक्ति नहीं करते है, इससे खड़े होकर उच्च आसनादि मुझे नहीं देते हैं मेरा आदर और वन्दना नहीं करते हैं।

(२०) प्रज्ञा–परिषहः परिषोढव्यः =(मुनिको) विद्वता वा विज्ञान (के मद) की पीड़ा सहना चाहिये अर्थात् बुद्धि अथवा विज्ञानका मद न करना सो प्रज्ञा परिषहका विजय है॥

(२१) अज्ञान–परिषहः परिषोढव्यः =(मुनिको) ज्ञानके अभाव (=अज्ञान) जनित कष्ट अथवा पीड़ा सहना योग्य है अर्थात्

---

(१९)कवित्त इकतीसासवैया(क)"जहा होय मान तहा मानत महान सुख अपमान होय तहा मृत्युके समान है। मानके गुमान आप महाराज मान रहे होत अपमान मान हरे दशो प्राण हैं॥ मान ही की लाज जग सहत अनेक दुःख, अपमान होत धरे नरक निदान हैं। ऐसे मान अपमान दोऊ दुष्ट भाव तजि, गनत समान मुनि रहे सावधान हैं"॥

कवित्तखड़ीचाल—(ख)" जे महान विद्या निधि विजयी चिर तपसी गुण अतुल भरे हैं। तिनकी विनय वचनसौं अथवा उठ प्रणाम जन नाहिं करे है॥ तौ मुनि तहा खेद नहीं माने उर मलीनता भाव हरे हैं। ऐसे परम साधुके अहो निशि हाथ जोड़ हम पाय परे हैं"॥

(२०)छप्पय(क)"प्रज्ञावल(=वृद्धि)नहीं होय, तहा विद्या नहीं आवे। प्रज्ञावल नहीं होय तहा नहीं पढे पढावे। प्रज्ञावल नहींहोय तहां चर्चा नहींसूझे प्रज्ञावल नहीं होय, तहांकछु अर्थ न बूझे॥इमबुद्धिविशेष न होय जित,तित अनेक परीषह सहत।"भैया"त्रिकाल मुनिराज तिह जोत शुद्धअनुभवलहत"

कवित्त खडीचाल—"तर्क छन्द व्याकरण कलानिधि आगम अलङ्कार पढ जानैं। जाकी सुमति देख परवादी विलखैं होय लाज उर आनै। जैसे सुनत नादकेहरिको वनगय द भाजत भय मानैं ऐसी महा बुद्धिके भाजन ये मुनीश, मद रचत ठानें"॥

(२१) छप्पय (क) "सम्यक् ज्ञान प्रमाण होहिं मुनिकोय तुच्छ मति। सुनहिं जिनेश्वर वैन याद नहिं रहे हृदय प्रति॥ ज्ञानावरण प्रसाद बुद्धिनहीं प्रगटे जाकी। पूरब भवथिति बन्ध यहां कछु चलत न ताकी। इम सहत कष्ट मुनि ज्ञानका, होहिं परीषह प्रबल जिय। तिहँ जोत प्रीति निज रूप सो लहत शुद्ध अनुभव हिय"॥

कवित्तखडीचाल—(ख)"सावधान वर्ते निशिवासर संयम सूर परम वैरागी। पालत गुप्ति गये दीरघ दिन सकल संग ममतापर त्यागी॥अवधि ज्ञान अथवा मन पर्यय केवल ऋद्धि अजहु नहीं जागी। यों विकल्प नहीं करैं तपाधन सो अज्ञान विजयी बडभागी"॥

क्षुदादयो वेदनाविशेषा द्वाविंशतिः। एतेषां सहनं मोक्षार्थिना कर्तव्यम्॥ तद्यथा–भिक्षोर्निरवद्याहारगवेषिणस्तदलाभे ईषल्लाभे च अनिवृत्तवेदनस्याकाले

(क)अपनी अज्ञानतासे अपना तिरस्कार अन्य द्वारा कियेहुयेको सहना जैसे यह मुनि वा साधु अज्ञानी है कुछ नहीं जानता है,पशुसमान है,
(ख) ज्ञानकी अभिलाषा, अध्ययनका प्रयत्न करनेपर भी ज्ञानकी प्राप्ति नहीं हो इन दुःखोंको सहना सो अज्ञान परीषहका जीतना है॥

[२२] अदर्शन- परिषहः परिषोढव्य : =श्रद्धानके अभावकी (=अदर्शन) पीड़ा(मुनिको)सहना योग्य है अर्थात् दीक्षा लियेहुये बहुत दिन होगये तप करनेवालोंमें मुख्य हूं तथापि मेरे ऋद्धि वा अवधिज्ञान आदिककी प्राप्ति नहीं हुई-ऐसी इच्छाको नहीं करना सो अदर्शन परीषहका जीतना है।

ते एते द्वाविंशति परिषहाः भवन्ति॥ =ते इतनी बाईस परीषह हैं॥

**वृत्त्यनुवादः**—क्षुधा-आदयः वेदना-विशेषाः =भूख आदिक पीड़ाके भेद

द्वा-विंशतिः, एतेषाम् सहनम् मोक्ष-अर्थिना =बाईस है। इन[बाईस परीषहों]का सहन मोक्षके इच्छुक द्वारा

कर्तव्यम्; तद्यथा–भिक्षोः निरवद्य–आहार- =अवश्य कियाजाता है। जैसे मुनि निर्दोष आहार

गवेषिणः तद्–अलाभे च =अन्वेषण करनेवालेके उस[आहार]की प्राप्ति न होनेपर,और [अन्तराय आदिकारणोंसे]

ईषत् लाभे अनिवृत्त–वेदनस्य अकाले =किंचित् मिलने पर नहीं मिटी है[=अनिवृत्त]भूखकी वेदना जिसकी तो असमयमें

२२-(छप्पय) (क)समयप्रकति मिथ्यातजासु डरतें नहिं टरई। सो जियहै गुनघत तथा वेदक पद धरई। दर्शन निर्मल नाहिं, मोहकी प्रकृति लखावै।सहै अदर्शन कष्ट कहत कैसे बन आवै। परिणाम खेद बहु विधि करत तोहू निर्मल होयनहीं। भैया त्रिकाल मुनिराज तिह जीतरहे निज आपमहिं॥१॥ (कवित्तलड़ोचाल)(ख)-मैं चिरकालघोर तप कीना अजहूं ऋद्धि अतिशय नहीं जागी। तपबल सिद्धि होय सब सुनियें सो कुछबात झूठसी लागै। यों कदापि चितमें नाहिं चिन्तत समकित शुद्ध शान्ति रस पागे। सोई साधु अदर्शन विजयी, ताके दर्शनसे अघ भागे॥

२-भिक्षु शब्दका भिक्षो', षष्ठी एक वचन पुल्लिंग है। भिक्षा वृत्तिकरि परके घर आहार लेते हैं इसलिये मुनिवा साधका नाम भिक्षु है। ३-गवेषिण–वेदनस्य-निवृत्तोच्छ्वस्य-असहमानस्य परस्य- अवमोदर्यस्य-नीरसआहारस्य-पानस्य-वेदनस्य-मन्यमान्यस्य-भिक्षु शब्दके विशेषण वाणवाचकशब्द हैं॥

अदेशे च भिक्षां प्रति निवृत्तेच्छस्यावश्यकपरिहाणिं मनागप्यसहमानस्य स्वाध्यायध्यानभावनापरस्य बहुकृत्वः स्वकृतपरकृतानशनावमोदर्यस्य नीरसाहारस्य तप्तभ्राष्ट्रपतितजलबिन्दुकतिपयवत्सहसा परिशुष्कपानस्य दीर्णक्षुद्वेदनस्यापि सतो भिक्षालाभादलाभमधिकगुणं

---

अदेशे॰ च॰ भिक्षाम्॰ प्रति॰ निवृत्त-इच्छस्य॰ =तथा(=च) अयोग्य क्षेत्रविषैं आहार लेनेकी (=भिक्षा प्रति) नहीं है(=निवृत्त)वांछा जिनकी अर्थात् मुनि ऐसा नहीं करते हैं कि जिस समय भूख लगे उसीकाल आहार को दौड़े जावैं और अयोग्यकालमें और अयोग्य क्षेत्रमें आहार ग्रहण करलें ॥

आवश्यक-परिहाणिम्॰ मनाक्॰ अपि॰ =आवश्यक क्रियाओंका घटाउ वा न्यूनता किंचित् भी

असहमानस्य॰ =सहन न करनेवाले अर्थात् क्षुधाके कारण चित्त न लगनेसे मुनि सामायिक आदि क्रियाओं को जैसे तैसे नहीं कर डालते और न वे ऐसा करते हैं कि क्रियायें जो दो बार तीनबार करना योग्य है उनको एकही बार भूखकी वेदनासे करे वा छोटीसी सामायिक करे अथवा और किसी प्रकारकी न्यूनता आवश्यक क्रियाओंमें करे।

स्वाध्याय-ध्यान-भावना-परस्य॰ =स्वाध्याय और ध्यानकी भावनामें तत्पर रहनेवाले

बहुकृत्वः॰ स्वकृत-परकृत- =बहुतवार अपने थापेहुये तथा दूसरे(जे आचार्य तथा गुरु आदिक)निके कियेहुये नियत

अनशन-अवमोदर्यस्य॰ नीरस-आहारस्य॰ =उपवास, अवमोदर्य (तथा) नीरस आहारकरि युक्त हैं

तप्त-भ्राष्ट्रपतितजल-बिन्दु-कतिपय-वत्॰ सहसा॰ =तपाये हुये भूननेके पात्र(जैसे तवा-कड़ाही)में कितनी पानीकी बूंदोंके गिरनेके समान तत्काल

परिशुष्क-पानस्य॰ =सूखगया है (ग्रहण किया हुआ)अन्नपान जिसका अर्थात् अनशन अवमोदर्य, नीरस आहार इन तपोंके निमित्तसे भूख प्यासकी ऐसी दाह उत्पन्न होती है कि जैसे तपाये हुयेपात्रमें पानी की बूंद तत्काल ही सूख जाती है तैसे आहार पानी मुनि ले तो तत्काल सूख जाता है।

उदीर्ण-क्षुद्-वेदनस्य॰ अपि॰ सतः॰ =बढ़ी हुई क्षुधाकी पीड़ा होनेपर भी

भिक्षा-लाभात्॰ अलाभम्॰ अधिक-गुणम्॰ =भिक्षाके लाभसे अलाभको अधिक गुणा

मन्यमानस्य क्षुद्बाधां प्रत्यचिन्तनं क्षुद्विजयः ॥ १ ॥ जलस्नानावगाहनपरिषेकपरित्यागिनः पतत्रिवदनियतासनावसथस्यातिलवणस्निग्धरूक्षविरुद्धाहारग्रैष्मातपपित्तज्वरानशनादिभिरुदीर्णां शरीरेन्द्रियोन्माथिनीं पिपासां प्रत्यनाद्रियमाणप्रतिकारस्य पिपासानलशिखां धृतिनवमृद्घटपूरितशीतलसुगन्धिसमाधिवारिणा प्रशमयतः पिपासासहनं प्रशस्यते ॥२॥ परित्यक्तप्रच्छादनस्य पक्षिवदनवधारितालयस्य वृक्षमूलपथिशिलातलादिषु हिमानीपतनशीतलानिल-

मन्य-मानस्य क्षुत्-बाधाम् प्रति* =पूज्य (=मन्य) अर्थात् आनंद माननेवाले (=मानस्य) (मुनि)के भूखकी बाधाके लिये
अचिन्तनम् क्षुत्-विजयः ॥ १ ॥ =चिन्तवन नहीं है सो क्षुधापर विजय है वा भूखका जीतना है ॥ १ ॥
जलस्नान-अवगाहन- =पानीमें न्हान, (पानी में) प्रवेशन (=जल-अवगाहन), वा (पानीमें) पैठन (=जल-अवगाहन)
परिषेक-परित्यागिनः पतत्रि-वत्* =(और पानीके) छिड़कनेका (जल-परिषेक) है त्याग जिसके, पक्षीके समान (=पतत्रि-वत्)
अनियत-आसन-आवसथस्य =अनियत है बैठना, बसना जिसका,
अतिलवण-स्निग्ध-रूक्ष-विरुद्ध- =बहुत नुनखरा, चिकने, रूखे, प्रकृति विरुद्ध
आहार-ग्रैष्म-आतप-पित्त-ज्वर-अनशन- =आहारकरि, ग्रीष्मके आतापकरि, पित्त, ज्वर, उपवास
आदिभिः उदीर्णाम् शरीर-इन्द्रिय- =आदिक (तप) करि उपजी [जो] शरीर इन्द्रियोंमें महान् (=उदीर्णाम्)
उन्माथिनीम् पिपासाम् प्रति* =मथन करनेवाली वा घबरा देनेवाली जल पीनेकी इच्छा (=पिपासा)के लिये
अन्-आद्रियमाण-प्रतिकारस्य पिपासा-अनल- =नहीं आदर कियागया है उपाय जिसके, तृष्णारूपी अग्निकी
शिखाम् धृति नव-मृद्-घट-पूरित-शीतल- =शिखाको धैर्यरूपी नवीन मिट्टीके घटमें भराहुआ [=पूरित] शीतल
सुगन्धि-समाधि-वारिणा प्रशमयतः =सुरभि समाधिरूपी जलसे शमन करनेवाले [मुनि]का
पिपासा-सहनम् प्रशस्यते ॥ २ ॥ =तृष्णाका सहना अथवा झेलना सराहा जाता है अर्थात् प्रशंसा की जाती है।
परित्यक्त प्रच्छादनस्य पक्षिवत् * =वस्त्रोंका है परित्याग (जिसके) पक्षीके समान
अन्-अवधारित-आलयस्य वृक्षमूल-पथिन्- =बसनेके स्थानका निश्चय नहीं है जिसका, पेड़की जड़ चौड़ मार्ग [=पथिन्]
शिलातल-आदिषु हिमानी-पतन-शीतल-अनिल =शिलातल आदिकोंमें पालेके ढेर (हिमानी=हिमाना) पड़नेपर शीतल पवनके (=अनिल)

सम्पाते तत्प्रतिकारप्राप्तिं प्रति निवृत्तेच्छस्य पूर्वानुभूतशीतप्रतिकारहेतुवस्तूनामस्मरतो ज्ञानभावनागर्भागारे वसतः शीतवेदनासहनं परिकीर्त्यते।३।निवाते निर्जले ग्रीष्मरविकिरणपरिशुष्कपतितपर्णव्यपेतच्छायातरुण्यटव्यन्तरे यदृच्छयोपनिपतितस्यानशनाद्यभ्यन्तरसाधनोत्पादितदाहस्यदवाग्निदाहपरुषवातातपजनितगलतालुशोषस्यतत्प्रतिकारहेतून् बहूननुभूतानचिन्तयतः प्राणिपीडापरिहारावहितचेतसश्चारित्ररक्षणमुष्णसहनमित्युपवर्ण्यते ॥ ४ ॥ दंशमशकग्रहणम्

| | |
|---|---|
| सम्पाते तत्-प्रतिकार-प्राप्तिम् प्रति | =चलनेपर उन (पालेके पड़ने और ठंडी वायुके चलने) के उपायकी प्राप्तिके लिये |
| निवृत्त-इच्छस्य पूर्व- | =जाती रही है इच्छा जिसकी, पूर्वकाल (गृहस्थ अवस्था) में |
| अनुभूत-शीत-प्रतिकार-हेतु-वस्तूनाम् | =शीतके उपचारके (अर्थात् दवानेके) कारण जो पदार्थ भोगे थे तिनकी |
| अस्मरतः ज्ञान-भावना-गर्भ आगारे वसतः | =नहीं है सुधि जिसके ज्ञानभावनारूपी गर्भ गृहमें वसने वाले(मुनि)के |
| शीत-वेदना-सहनम् परिकीर्त्यते ॥ ३ ॥ | =शीत परीषहका सहना वा ठण्ड वेदनाकी जय प्रशंसा कीजाती है ॥ ३ ॥ |
| निवाते "निर्जले" ग्रीष्मरवि-किरण-परिशुष्क- | =वायु रहित, (=निपाते) जल रहित (वनोंमें), उष्ण सूर्यकी किरणों द्वारा सूखकरि |
| पतितपर्ण-व्यपेतच्छाया-तरुणि अटवी-[वा अटवि] | =गिरगये हैं पत्ते जिनके ऐसे छाया रहित पेड़ों सहित वनोंके |
| अन्तरे यदा-ऋच्छय-उपनिपतितस्य | =अन्तरमें जहा इच्छा है [=यदा-ऋच्छय] तहां तिष्ठनेवाले मुनिके (तथा) |
| अनशनादि-अभ्यन्तर-साधन- | =अनशन आदि (तप) रूप अन्तरंग कारण [साधन] करि |
| उत्पादित-दाहस्य दव-अग्नि-दाह-परुष- | =उपजा है दाह जिस[मुनि]के,बहुरि जलकी (=द्रव) अग्निरूप जलती हुई [=दाह]कठोर |
| वात-आतप-जनित- गल- तालु-शोषस्य | =वायुके उष्णता [=आतप]से सूख गये हैं कंठ [=गल] और तालु जिस [मुनि]के |
| तत्- प्रतिकार-हेतून् बहून् अनुभूतान् | =उस [आतप]के उपचार, वा उपायके कारण (पूर्वमें) बहुत भोगे हुये (भोगों)को |
| अचिन्तयतः प्राणिन्-पीडा-परिहार-अवहित- | =स्मरण न करनेवाले (मुनि) के, प्राणियोंके कष्टके निवारणमें लगा हुआ है(=अवहित) |
| चेतसः चारित्र-रक्षणम् उष्ण-सहनम् | =चित्त जिस (मुनि)के, चारित्रकी रक्षाके लिये उष्णका सहना |
| इति* उपवर्ण्यते ॥ ४ ॥ दंश-मशक-ग्रहणम् | =इस प्रकार वर्णन किया गया है॥४॥(इस सूत्रमें)दंश(=डांस) मशक(=मच्छर)का लाना |

उपलक्षणं। यथा काकेभ्यो रक्ष्यतां सर्पिरिति उपघातोपलक्षणं काकग्रहणं, तेन दंशमशकमक्षिकापिकशुकपुत्तिकामत्कुणकीटपिपीलिकावृश्चिकादयो गृह्यन्ते ॥ तत्कृतां बाधामप्रतिकारां सहमानस्य तेषां बाधां त्रिधाऽप्यकुर्वाणस्य निर्वाणप्राप्तिमात्रसंकल्पप्रावरणस्य तद्वेदनासहनं दंशमशकपरिषहक्षमेत्युच्यते ॥ ५ ॥ जातरूपवन्निष्कलङ्कजातरूपधारणम्

उपलक्षणम् =उदाहरणरूपसे अथवा वानिगीरूपसे अथवा दृष्टान्तरूपसे है।

यथा काकेभ्यः रक्ष्यताम् सर्पिः =जैसे काकोंसे घी (=सर्पिस्) रक्षित कियाजाय

इति काकग्रहणम् उपघात-उपलक्षणम् =इस प्रकार काकका ग्रहण (घीके) नाशमें दृष्टान्तरूप, उदाहरण वा वानगी रूपमें है अर्थात् घीकी नष्टता काक, कुत्ता, बन्दर, बिल्ली, चील, गिद्ध, इत्यादिक सबसे बचाई जाय

तेन दंश-मशक-मक्षिका- =तिस (दंश-मशक-ग्रहण) करि डांस (=दंश) मच्छर (=मशक) मक्खी (मक्षिका-मचीका)

पिक-शुक-पुत्तिका-मत्कुण- =कोयल-कोकिल[=पिक]तोता वा सुगा=शुक)छोटी मक्खी वा कीड़ा(=पुत्तिका)खटमल(=मत्कुण,

कीट-पिपीलिका-वृश्चिक-आदयः गृह्यन्ते॥ =कृमि वा कीड़ा (=कीट) चिउंटी(=पिपीलिका)बीछी आदि ग्रहण कियेजाते हैं वा लिये जाते हैं

तत्-कृताम् बाधाम् अप्रतिकाराम्॥ =तिन (दंश-मशक आदि) की कीहुई बाधाको विना उपचार वा विना उपाय किये हुये

सहमानस्य तेषाम् बाधाम्॥ =सहनेवाले (साधु) के तिन (=दंश-मशक)की पीडाको

त्रि *अपि* अकुर्वाणस्य। =तीन प्रकार [मन-वचन-काय] के भी नहीं है विकार जिसके [और]

निर्वाण-प्राप्तिमात्र-संकल्प-प्रावरणस्य। =मोच प्राप्ति को जो संकल्प तिस मात्र है [शरीर पर] आवरण जिसके

तद्-वेदना-सहनम् =उन [पूर्व कथित दंशमशक आदिक] की पीडाका सहना

दंश-मशक-परिषह-क्षमा इति *उच्यते ॥ ५ ॥ =परिषहका सहना (क्षमा) ऐसा वर्णित है ॥ ५ ॥ दंशमशक

जातरूपवत् * निष्कलंक- =जन्मित स्वरूपके सदृश अर्थात् जैसे बच्चा नंगा उपजता है वैसी नग्नता कलक रहित वा निर्दोष

जात-रूप-धारणम् =[मुनिका]नग्नपनेका धारण करना है भावार्थ जब बालक उत्पन्न होता है तब वह नग्नहोता है उसको जातरूप जन्मित स्वरूप वा नग्न कहते हैं वह[=नग्नता किसी संसस्कारसे नहीं]स्वतः सिद्धहै, बालककी नग्नता निर्दोष होती है उसको नंगे रहनेमें राग,द्वेष,संकोच और हया नहीं होतीहै ॥

अशक्यप्रार्थनीयं याचनरक्षणहिंसनादिदोषविनिर्मुक्तं निष्परिग्रहत्वान्निर्वाणप्राप्तिप्रत्येकंसाधनमनन्यबाधनं नाग्न्यं बिभ्रतोमनोविक्रियाविप्लुतिविरहान् स्त्रीरूपाण्यत्यन्ताशुचिकुणपरूपेणभावयतो

| | |
|---|---|
| | और न वह (बालक) स्त्री भोग इत्यादि जानता है, उसी बालकके समान दोष, कलंक, संकोच, विषय वासना इत्यादिक रहित मुनि अवस्थामें (की) धारण की हुई नग्नता होती है, |
| अशक्य–प्रार्थनीयम् | =(नग्नता) इच्छाकियेजानेयोग्य (=प्रार्थनीय वैद्यकोश पृष्ठ ४६१) नहीं हो सक्ती है (=अशक्यम्) अर्थात् नग्न होनेका कोई इच्छुक नहीं होता अथवा नग्नपना प्रार्थना किये जाने योग्य(=प्रार्थनीय) नहीं-हो सक्ता है (=अशक्यम्) अर्थात् नंगा होनेके लिये कोई प्रार्थना नहीं करता। यदि 'अ' को शक्य और प्रार्थनीय दोनों पर लगावें तो निम्न अनुवाद भी हो सक्ता है। |
| अशक्यम् | =(नग्नता वा जातिरूप अन्यकरि)नहीं धारणकी जासक्ती है भावार्थ ऐसे जान पड़ता हैकि नग्नताको धारण वही मनुष्य कर सक्ता है जिसके विचार शुद्ध पवित्र निर्दोष और निष्कलंक होवैं और बालकके सदृश संकोच और विकार रहित होवें और स्त्रीके रूपको महाअशुचि और दुर्गन्ध देखै, ऊपरके कहे हुये पुरुषके अतिरिक्त दूसरे ऐसीनग्नताके रखनेमें असमर्थ हैं अशक्य हैं ॥ |
| अप्रार्थनीयम् | =(नग्नता) प्रार्थना किये जाने योग्य नहीं है, अथवा वांछा किये जाने योग नहीं है अर्थात् नग्न होनेकी कोई भी प्रार्थना नहीं करता है और कोई भी नग्न रहना नहीं चाहता है |
| याचन–रक्षण–हिंसन–आदि–दोष–विनिर्मुक्तम् | =पालन, पोषण (जीवकी) हिंसा आदिक दोषोंसे (नग्नपना) वर्जित है, |
| निष्परिग्रहत्वात् | निर्ग्रन्थपनासे अर्थात् बाह्य अभ्यन्तरको परिग्रहके त्यागपनासे |
| निर्वाण–प्राप्तिम् प्रति एकम् | =मोक्षके प्राप्तिके लिये (=प्राप्तिम्–प्रति) एक अथवा अद्वैत (नग्नपना) |
| साधनम् | =कारण,उपाय वा साधन है, |
| अन्–अन्य–बाधनम् | अन्यकी बाधासे रहित है अर्थात् "यामें किछु बाधा नाहीं है" वचनिका० |
| नाग्न्यम् बिभ्रतः मनो-विक्रिया–विप्लुति-विरहात् | =नग्नपनाको प्राप्त होनेवाले वा धारण करनेवाले (मुनिके) मनो विकारका व्यसन (=विप्लुति) न होनेके हेतुसे |
| स्त्री–रूपाणि | स्त्रियोंके वा नारियोंके रूपोंको |
| अत्यन्त-अशुचि– | अत्यन्त अपवित्र शुद्धतासे रहित |
| कुणप–रूपेण भावयतः | =तथा (अत्यन्त] दुर्गन्ध रूपकरि भावने वाले मुनिके तथा |

रात्रिन्दिवं ब्रह्मचर्यमखण्डमातिष्ठमानस्याचेलव्रतधारणमनवद्यमवगन्तव्यम्॥६॥ संयतस्येन्द्रियेष्टविषयसम्बन्धं प्रति निरुत्सुकस्य गीतनृत्यवादित्रादिविरहितेषु शून्यागारदेवकुलतरुकोटरशिलागुहादिषु स्वाध्यायध्यानभावनारतिमास्कन्दतो दृष्टश्रुतानुभूतरतिस्मरणतत्कथाश्रवणकामशरप्रवेशनिर्विवरहृदयस्य प्राणिषु सदासदयस्यारतिपरिषहजयोऽवसेयः॥७॥एकान्तेष्वारामभवनादिप्रदेशेषु नवयावनमदविभ्रममदिरापानप्रमत्तासुप्रमदासु बाधमानासु कूर्मवत्संहृतेन्द्रियहृदयविकारस्य ललितस्मितमृदुकथितसविलासवीक्षणप्रहसनमदमन्थरगमनमन्मथशर व्यापार-

रात्रिम्-दिवम्*ब्रह्मचर्यम्, अखण्डम्, आतिष्ठमानस्य=निशिदिन [रात्रिदिवम्=रात्रिदिवा अव्यय है] ब्रह्मचर्य अखंड पालनेवाले(मुनि)के
अचेल-व्रत-धारणम्, अनवद्य, अवगन्तव्यम्॥६॥=नाग्न्य (=अचेल)व्रतका पाप रहित धारण जानना चाहिये ॥६॥
संयतस्य, इन्द्रिय–इष्ट–विषय–सवंधम्, =संयमी [मुनि] इन्द्रियोंके इष्ट भोगोंके सम्बन्धकी
प्रति–निरुत्सकस्य, गीत–नृत्य–वादित्र– =ओर (=प्रति) उत्साह रहित है, गीत, नृत्य, बाजे
आदि-विरहितेषु, शून्य–आगार-देवकुल-तरु-कोटर-शिला=आदिक वर्जित जे सूने स्थानमें मंदिर (=देवकुल) वृक्षोंके समूह (=कोटर) शिला
गुहादिषु, स्वाध्याय–ध्यान-भावना-अरतिम्, =गुफा आदिकमें स्वाध्याय ध्यानकी भावनामें लगा है
आस्कन्दतः, दृष्ट– =चित्तजितका[शब्दार्थ स्वाध्याय और ध्यान भावनामें अरतिका कियाहैनिरादर जिसने]
श्रुत–अनुभूत–रतिस्मरण–तत्कथाश्रवण–काम–शर– =सुनी हुई भोगी हुई प्रीतिकी स्मृति,उस[रति]की कहानीका सुनना तथा कामवानके
प्रवेश–निर्विवर- हृदयस्य, प्राणिषु, सदा-सदयस्य, =प्रवेशकारि नहीं छेदा गया है हृदय जिसका,जीवोंमें सदा दयान्वित [सदय](मुनि)के
अरति-परिषह-जयः, अवसेयः,॥७॥एकातेषु, आरामभवन=अरति परिषहका जीतना जानना चाहिये॥एकान्त उद्यान वा उपवन(=आरामभवन)
आदि–प्रदेशेषु, नवयौवन–मद–विभ्रम-मदिरापानप्रमत्तासु=आदिस्थानोंमें(=प्रदेशेषु)तारुण्य, अहंकार(=मद)विभ्रम,सुरापीकरउन्मत्त [=प्रमत्त]
प्रमदासु, बाधामानासु, कूर्मवत्*संहृत-इन्द्रिय- =सुन्दर स्त्रियोंके(=प्रमदासु)बाधाकरनेपरकछवेके सदृशसंकोचरूप हुई हैं इन्द्रियऔर
हृदय-विकारस्य, ललित–स्मित–मृदु-कथित–सविलास- =हृदयके विकार जिस(मुनि)के, मनोहर मंदहास्य(=स्मित) कोमलवर्णित विलास सहित
वीक्षण-प्रहसन–मद-मन्थर-गमन-मन्मथ-शर-व्यापार- =देखना.(=वीक्षण) हसना मदमाती धीमी चाल कामके बाणरूप व्यापारको

विफलीकरणस्य स्त्रीबाधापरिषहसहनमवगन्तव्यम् ॥८॥ दीर्घकालमुषितगुरुकुलब्रह्मचर्यस्याधिगतबन्धमोक्षपदार्थतत्त्वस्य संयमायतनभक्तिहेतोर्देशान्तरातिथेर्गुरुणाऽभ्यनुज्ञातस्य पवनवन्निःसङ्गतामङ्गीकुर्वतो बहुशोऽनशनावमोदर्यवृत्तिपरिसंख्यानरसपरित्यागादिबाधापरिक्रान्तकायस्य देशकालप्रमाणोपेतमध्वगमनं संयमविरोधिपरिहरतो निराकृतपादावरणस्य परुषशर्कराकण्टकादिव्यथनजातचरणखेदस्यापि सतः पूर्वोचितयानवाहनादिगमनमस्मरतो यथाकालमावश्यकापरिहाणिमास्कन्दतश्चर्यापरिषहसहनमवसेयम् ॥ ९ ॥

---

| | |
|---|---|
| विफली-करणस्य[६/१] स्त्रीबाधा-परिषहसहनम्[१/१] अवगन्तव्यम्=विफल | करनेवाले(मुनि)के स्त्री जनितपीड़ा वा परिषहका सहना जानना चाहिये। ८। |
| दीर्घ-कालम्[२/१] उषित-गुरुकुलब्रह्मचर्यस्य[६/१] | =बहुत काल रहे हुये (=उषित) गुरुकुलमें ब्रह्मचर्य धारक(मुनि)के |
| अधिगत-बध-मोक्षपदार्थ-तत्त्वस्य[६/१] संयम- | =बंधमोक्ष पदार्थों के यथार्थ स्वरूप (=तत्त्व)का ज्ञानहुआ जिस [मुनि]के संयमके |
| आयतन-भक्ति-हेतोः[५/१] देशान्तर-अतिथेः[६/१] | =मंदिर वा तीर्थस्थानकी भक्तिके कारणसे अन्यदेशमें(गमन करनेवाले) अतिथि(मुनि)के |
| गुरुणा[३/१] अभ्यनुज्ञातस्य[६/१] | =गुरुद्वारा (=गुरुणा) आदेश कियेगये (मुनि)के अर्थात् गुरुके आज्ञाकारी(मुनि)के |
| पवनवत्*निःसंगतां[२/१] अंगीकुर्वतः[६/१] बहुशस्* | =वायुके सदृश निःसंगपनेका स्वीकारकरनेवाले (मुनि)के बहुतवार (=बहुशस्) |
| अनशन-अवमोदर्य-वृत्तिपरिसंख्यान-रसपरित्याग-आदि | =अनशन, अवमोदर्य, वृत्तिपरिसंख्यान, रसपरित्यागादिक (तप) की |
| बाधा-परिक्रान्त-कायस्य[६/१] देश-काल-प्रमाण-उपेतम्[२/१] | =पीडाकरि क्षीण हुआ है काय जिस(मुनि)का, क्षेत्रकालके प्रमाण सहित |
| अध्वन्-गमनं[२/१] संयम-विरोधिन्-परिहरतः[६/१] निराकृत- | =गमनको मार्गमें (ऐसा)कि संयम न विराधाजाय जिस (मुनि)का, त्याग हुआ है |
| पाद-आवरणस्य[६/१] परुष-शर्करा-कण्टक-आदि- | =पादोंके(जोडे आदि)आवरण जिस(मुनि)के, कठोर कंकडकी भूमि तथा कांटे आदि |
| व्यथनजात-चरणखेदस्य[६/१] अपि*सतः[६/१] पूर्व-उचित- | =छिदिकर पावोंको खेद हुआ है जिस(मुनि)के, तौभी (गृहस्थावस्थामें) योग्य |
| यान-वाहन-आदि-गमनम्[२/१] अस्मरतः[६/१] | =शिविका [=यान], रथ,मझोली[=वाहन]आदिमें गमनको सुधि न करनेवाले(मुनि)के |
| यथाकालम्*आवश्यका-परिहाणिम्[२/१] आस्कन्दतः[६/१] | =समयानुसार आवश्यक क्रियाओंके घटाउ वा हीनतामें निरादर करनेवाले(मुनि)के |
| चर्या-परिषह-सहनम्[१/१] अवसेयम्[१/१] ॥ ९ ॥ | =चर्या परिषहका सहन जानना चाहिये ॥ ९ ॥ |

श्मशानोद्यानशून्यायतनगिरिगुहागव्हरादिष्वनभ्यस्तपूर्वेषु निवसत आदित्यस्वेन्द्रियज्ञान-प्रकाशपरीक्षितप्रदेशे प्रकृतनियमक्रियस्य निषद्यां नियमितकालामास्थितवतः सिंहव्याघ्रादि-विविधभीषणध्वनिश्रवणान्निवृत्तभयस्य चतुर्विधोपसर्गसहनादप्रच्युतमोक्षमार्गस्य वीरासनोत्कु-टिकाद्यासनादविचलितविग्रहस्य तत्कृतबाधासहनं निषद्यापरिषहविजय इति निश्चीयते॥१०॥ स्वाध्यायध्यानाध्वश्रमपरिखेदितस्य मौहूर्तिकीं खरविषमप्रचुरशर्कराकपालसङ्कटातिशीतो-ष्णेषु भूमिप्रदेशेषु निद्रामनुभवतो

श्मशान-उद्यान-शून्य-आयतन- =मरघट (=श्मशान) उपवन (=उद्यान) सूनी बैठक वा स्थान (=आयतन)
गिरिगुहा-गव्हरादिषु 'अन्-अभ्यस्त-पूर्वेषु' =पर्वतकी गुफा वा कंदरा, कुंज वा बेलोंके मंडप आदिमें जो प्रथम अभ्यासमें नहीं आये वा परिचय नहीं कियेगये अर्थात् जिनमें पहिले नहीं रहे
निवसतः 'आदित्य-स्व-इन्द्रियज्ञान-प्रकाश- =(उनमें) निवास हुआ है जिस (मुनि) का, सूर्य तथा अपनी ज्ञान इन्द्रियके प्रकाशसे
परीक्षित-प्रदेशे 'प्रकृत-नियम-क्रियस्य' =परीक्षा किये हुये स्थानमें आरम्भ हुई है नियमकी क्रिया जिस मुनि) की
निषद्याम् 'नियमित-कालाम्' 'आस्थितवतः' 'सिंह- =आसनको नियमित समयके लिये माढ़नेवाले (मुनि)को सिंह
व्याघ्र-आदि-विविध-भीषण-ध्वनि-श्रवणात्' =बघेरा आदिके नाना प्रकारके भयानक शब्द सुननेसे
निवृत्त-भयस्य' 'चतुर्विध- =जाता रहा है भय जिस (मुनि)का, चार प्रकार (देव, मनुष्य, पशु, अचेतनकृत)
उपसर्ग-सहनात्' 'अप्रच्युत-मोक्ष-मार्गस्य' 'वीरासन=उपद्रवके सहनेसे नहीं छुटा है मोक्ष मार्ग जिसका, वीरासन,
उत्कुटिक-आदि-आसनात्' 'अविचलितविग्रहस्य' =उत्कुटिक, आदि आसनसे अविचलित है काय (=विग्रह) जिस (मुनि)का
तत्-कृतबाधा-सहनम्' 'निषद्या-परिषह-विजयः' =उन(शूरासन,उत्कुटिकादि आसन)की कोईहुई पीड़ाका सहन,निषद्या परिषहका विजय
इति निश्चीयते ॥१०॥ स्वाध्याय-ध्यान-अध्वन्- =इस प्रकार निश्चय किया गया है ॥१०॥ स्वाध्यायके,ध्यानके (तथा) मार्गके =अध्वन्)
श्रम-परिखेदितस्य' 'मौहूर्तिकीम्' 'खर-विषम- =श्रम वा कष्टसे थकेहुये(मुनि)के मुहूर्त मात्र कठोर(=खर)ऊंची नीची वा असमान(विषम)
प्रचुर-शर्करा-कपाल-संकट- =बहुत कंकरारही(=शर्करा)ठिकरियाई(=कपाल) सिकड़ी हुई अर्थात् जहां शरीर पसरनसके
अतिशीत-उष्णेषु' 'भूमिप्रदेशेषु' 'निद्रां' 'अनुभवतः' =बहुत ठंडी तथा बहुत उष्णभूमि प्रदेशोंमें नींदका अनुभव करनेवाले(मुनि)के

यथाकृतैकपार्श्वदण्डायितादिशायिनः प्राणिबाधापरिहाराय पतितदारुवद्व्यपगतासुवदपरिवर्तमानस्य ज्ञानपरिभावनावहितचेतसोऽनुष्ठितव्यन्तरादित्रिविधोपसर्गादप्यचलितविग्रहस्यानियमितकालां तत्कृतबाधां क्षममाणस्य शय्यापरिषहक्षमा कथ्यते ॥ ११ ॥



यथाकृत– =कियेहुयेके अनुसार अर्थात् आरम्भमें द्रव्य,क्षेत्र,काल,भावको विचारकर मुनि जैसा कुछ लेटनेका आसन वा अवस्था धारण करले उसके अनुसार

एक–पार्श्व-दण्डायित–आदि-शायिनः ६ प्राणिन्– =एक करवट (सीधा-टेढ़ा) (अथवा)सीधे डंडाकार आदि सोनेवाले(मुनि)के, प्राणियोंकी

बाधा–परिहाराय ६ पतितदारुवत्*व्यपगत– =पीड़ा निवारणके लिये गिरेहुये वा पड़ेहुये काठ सदृश (अथवा)छूट गये हैं [=विपगत]

असुवत्*अपरिवर्तमानस्य ६ ज्ञान–परिभावना– =प्राण[=असु]जिसके तिस समान परिवर्तन रहित (=अ-परिवर्तमानस्य) वा निश्चल-लेटे हुये (अ–परिवर्तमानस्य) (मुनि)के ज्ञानके,वारवार विचारनेमें (=परिभावना)

अवहित–चेतसः ६ (१)अनुष्ठित व्यन्तरादि-त्रिविध– =लगा है(=अवहित)चित्त जिस(मुनि)का,कियेहुये(=अनुष्ठित)व्यन्तरादिदेवोंके कई प्रकारके

उपसर्गात् ६ अपि*अचलित-विग्रहस्य ६ आ–नियमित–=उपद्रवोंसे भी नहीं चलायमान हुआ है शरीर (=विग्रह) जिस (मुनि)का, नियमित

कालाम् ६ तत्–कृत–बाधां ६ क्षममाणस्य ६ =समय लग [=आ] उस [काल] में कीगई पीड़ा को सहते हुये (मुनि)के

शय्या-परिषह–क्षमा ६ कथ्यते ॥ ११ ॥ =शयन पीड़ाका सहारना कहागया है ॥ ११ ॥

(१)"अनुष्ठितव्यन्तरादित्रिविधोपसर्गादप्यचलितविग्रहस्यानियमितकालात्तत्कृतबाधां क्षममाणस्य"यहपाठमुद्रितसर्वार्थसिद्धिवृत्तिकेप्रथमावृत्तिमें है "अनुष्ठितव्यन्तरादित्रिविधोपसर्गादप्यचलितविग्रहस्यानियमितकाला तत्कृतबाधाक्षममाणस्य"यह पाठ सर्वार्थसिद्धिवृत्तिके द्वितीयावृत्तिका है, यह पाठ तीन हस्तलिखित प्रतियोंके पत्र ८२,६६, १७६ पर क्रमसे है"विग्रहस्य । अनियमितकालां" ' विग्रहस्यानियमितकाला"के स्थानमें उपर्युक्त हस्तलिखित प्रतियोंमें है ॥ प्रथम पाठके'आ-नियमित-कालात् तत्कृतबाधाम् क्षममाणस्य = निश्चितकाल तक(=आ)उन(व्यन्तरादि)की बाधाको सहन करते हुये(मुनि)के॥'अनियमितकालात्तत्कृतबाधाम् क्षममाणस्य' = अनिश्चितकालमें(को)उन(व्यन्तरादि)की बाधाको सहन करते हुये(मुनि)के।

'आ-नियमित-कालाम् तत्कृतबाधाम् क्षममाणस्य' = निश्चितकाल तक (=आ) उन(व्यन्तरादि)की बाधाको सहन करते हुये (मुनि)के क्योंकि श्रीयुत पाणिनिजीकी अष्टाध्यायी अध्याय२ पाद१ सूत्र १३से द्वितीया विभक्ति और पंचमी अपादान विभक्ति दोनों आङ् उपसर्गके साथअभिविधि और मर्यादा अर्थमें आती हैं॥ पं० जयचन्द्ररायजीने प्रथम अर्थ ग्रहण किया है कि"व्यंतरादिके उपसर्ग होतें भी नहीं चलाया है शरीर ज्यां, जेतैं काल नियम कीया तेतैं काल जेती बाधा आवै तेती सहै हैं" तत्त्वार्थ श्लोकवार्तिकमें तथा तत्त्वार्थराजवार्तिकमें यह तथा इसके सदृश कोई वाक्य नहीं है इसलिये हमको पं० पन्नालालदूनीजीके अनुवादमें कुछ भी नहीं मिला है, पं० पन्नालालन्यायदिवाकरजीने मूलमें संस्कृत वाक्य न होते हुये भी निम्नवाक्य पत्र १४२६पर दिया है "व्यंतरादिकके उपसर्ग होतें भी नहीं चलाया है शरीर जिन जेतेकाल नियम किया तेते

मिथ्यादर्शनोद्दप्तामर्षपरुषावज्ञानिन्दासभ्यवचनानि क्रोधाग्निशिखाप्रवर्धनानि शृण्वतोऽपि तदर्थेष्वसमाहितचेतसः सहसा तत्प्रतिकारं कर्तुमपि शक्नुवतः पापकर्मविपाकमभिचिन्तयतस्तान्याकर्ण्य तपश्चरणभावनापरस्य कषायविषलवमात्रस्याप्यनवकाशमात्महृदयं कुर्वत आक्रोशपरिषहसहनमवधार्यते। १२। निशितविशसनमुशलमुद्गरादिप्रहरणताडनपीडनादिभिर्व्यापाद्यमानशरीरस्य व्यापादकेषु

मिथ्यादर्शन–उद्दप्त–आमर्ष–परुष–अवज्ञा–निन्दा–असभ्य–वचनानि २।३ =मिथ्यादर्शनसे गर्वित(=उद्दप्त)(जीव)के क्रोधकेभरेहुये(=आमर्ष)कठोर(परुष)अनादर =निंदारूप,सभ्यतासे रहित(=असभ्य)अपान(=असभ्य)वा नीच (=असभ्य) वचनको

क्रोध-अग्नि-शिखा-प्रवर्धनानि २।३ शृण्वतः ६।१ अपि* =जो सुननेवाले(=शृणवतः)के भी क्रोधरूपी अग्निकीज्वालाको बढ़ानेवाले होते हैं

तद्-अर्थेषु ७।३ असमाहित–चेतसः ६।१, =उनकेप्रयोजन वा हेतुओंमेंचित्तको नहीं लगानेवाले (मुनि)के[अर्थात् उपर्युक्तकुल समान वचनोंको श्रवण करनेपर भी मुनिके शुद्ध परिणाम (=समाहित) रहते हैं]

सहसा* तत्–प्रतिकारम् २।१ कर्तुम् २।१ अपि* शक्नुवतः ६।१ =तत्काल उन(वचनों)का उपचार वा उपाय करनेकी सामर्थ्य युक्त होते हुये भी

पाप–कर्म–विपाकम् २।१ अभिचिन्तयतः ६।१ तानि २।३ =[अपने] पापकर्मके उदय [=विपाक]के विचार युक्त [मुनि]के, तिन [वचनों]को

आकर्ण्य– तपश्चरण–भावना-परस्य ६।१ कषाय–विष-लवमात्रस्य ६।१ =सुनकर तपश्चरणकी भावनामें प्रवीण वा तत्पर (मुनि)के, क्रोध रूपी विषको

अपि* अन्–अवकाशम् २।१ आत्महृदयम् २।१ =तनिकमात्र भी अवकाश अपने (=आत्म)हृदयको नहीं करनेवाले (मुनि)के,

कुर्वतः ६।१, आक्रोश–परिषह–सहनम् १।१ अवधार्यते ॥१२॥ =आक्रोश पीड़ाका सहना निश्चय किया जाता है ॥ १२ ॥

निशित–विशसन-मुशल-मुद्गरादि-प्रहरण-ताडन– =तीक्ष्ण खड्ग(=विशसन) मूसल मोगरी वा मुगरा आदिक अस्त्र(प्रहरण)कर ताड़नेसे

पीडन-आदिभिः ३।३ व्यापाद्यमान–शरीरस्य ६।१ व्यापादकेषु ७।३ =पीड़नें आदिकसे बाध्या है शरीर जिस (मुनि)का घात करनेवालोंमें

काल जेतो बाधा आवै तेतोसहै'' अब हमको देखना यह है कि अनियमित कालका क्या अर्थ है कोशोंमें अनियमितका अर्थ अमित, अपरमित, मापा हुआ जा न होवे,बिना मर्यादा ऐसा है। श्रुतसागरी टीकाके पत्र २४० पर इस शब्दके स्थानमें अमितकाल लिया है जैसाकि निम्न वाक्यसे प्रगट है "भूत प्रेतादि विहित नानोपसर्गोऽपि अविलिनांग(अविलीनांग)अमितकाल तद्विहितबाधां क्षमते"।

भूत-प्रेतादि-विहित-नाना-उपसर्ग -अपि अमितकाल– = व्यंतरादिकोंसे कियेहुये भांति २ के उपद्रव आनेपर भी अपरिमित, अनिश्चित समय लग

अवालनाग-तद्-विहित- =नहीं चलायमान हुआ है(=अवलिन)शरीर(=अंग)जिसका उन(भूत-प्रेतादिकों)की कीहुई

बाधाम् क्षमते। =बाधाको सहताहै नियमित कालसे विरुद्ध अमित कालहै,हमारा अर्थ जयचन्दजीकेअनुकूल है

मनागपि मनोविकारमकुर्वतो ममपुराकृतदुष्कर्मफलमिदमिमे वराकाः किं कुर्वन्ति, शरीरमिदं ज-
लबुद्बुदवद्विशरणस्वभावं व्यसनकारणमेतैर्व्याबाध्यते, संज्ञानदर्शनचारित्राणि मम न केन-
चिदुपहन्यन्ते इति चिन्तयतो वासितक्षणचन्दनानुलेपनसमदर्शिनो वधपरिषहक्षमा मन्यते
।१३।बाह्याभ्यन्तरतपोऽनुष्ठानपरस्य तद्भावनावशेन निस्सारीकृतमूर्तेः पटुतपनतापनिष्पीतसा-
रतरोरिव विरहितच्छायस्य त्वगस्थिशिराजालमात्रतनुयन्त्रस्य प्राणवियोगे सत्यप्याहारवसति
भेषजादीनि दीनाभिधानमुखवैवर्ण्याङ्गसंज्ञादिभिरयाचमानस्य भिक्षाकालेऽपि विद्युदुद्योतवत्

मनाक्*अपि*मनस्-विकारम्२।१ अकुर्वतः६।१ मम६।१ पुरा-कृत=[किंचित्‌भी चित्तमें विकारको न करनेवाले (मुनि)के [जो ऐसा विचारे है कि]मेरे पूर्व
दुष्कर्म-फलम्१।१ इदम्१।१ ,इमे१।३ वराकाः१।३ किं*कुर्वन्ति T।=खोटे कर्मों का यह फल है, ये (घात करनेवाले) रंक क्या करसकते हैं।
शरीरम्१।१ इदम्१।१ जलबुद्बुदवत्*विशरण-स्वभावम्१।१ =यह शरीर पानीके बुलबुलेके समान विनाशीक (=विशरण) स्वभाव वाला है।
व्यसन-कारणम्१।१ एतैः३।३ व्याबाध्यते T, =कष्टवा(=व्यसन)कारण है,(सो यह शरीर)इन(दुष्ट मारनेवाले जीवों)करि बाधाजाताहै
संज्ञान-दर्शन-चारित्राणि१।३ मम६।१ न*केन३।१ चित्* =सम्यग्ज्ञान, सम्यग्दर्शन,सम्यक्‌चारित्र मेरे किसीकरि नहीं
उपहन्यन्ते T इति*चिन्तयतः६।१ =हने जाते हैं, इस प्रकार विचार करनेवाले (मुनि)के
वासित-क्षण-चन्दन-अनुलेपन-समदर्शिनः६।१ वध-परिषह-=खड्‌गसे काटने,(=वासित) चन्दनके लेपनके,समान देखनेवाले(मुनि)के वध परिषहका
क्षमाः१।१ मन्यते॥१३॥ बाह्य-अभ्यन्तर-तपस्-अनुष्ठान=सहना जाना जाता है वा माना जाता है॥१३॥बाहिर और अंतरंगके तपकरने में
परस्य६।१ तद्-भावना-वशेन३।१ निस्सारी-कृत-मूर्तेः६।१ =तत्पर वा प्रवीण(मुनि)के [तप]के अनुचिंतनके वशसे साररहितहुई है मूर्ति जिस (मुनि)की
पटु-तपन-ताप-निष्पीत-सार-तरोः६।१ इव*विरहितच्छायस्य६।१ =तीव्र(=पटु)सूर्यके (=तपन)तापकरि साररहित छाया वर्जित अर्थात्‌सूखे वृक्षसम
त्वक्-अस्थि-शिरा सिरा)-जालमात्र-तनु-यन्त्रस्य६।१ =चाम(=त्वक्)हाड़(=अस्थि)नसा(=सिरा)जालमात्ररहगया है देहरूपीयन्त्र जिस(मुनि)का
[जैसे सूर्यकी उष्णतासे वृक्ष सूखजाते हैं तैसे तपसे मुनिके चाम,हाड़, नशा रह जाते हैं।]
प्राण-वियोगे७।१ सति७।१ अपि*आहार-वसति-भेषज- =प्राणके वियोग वा विच्छेद होनेपर(=सति)भी भोजन-रहनेका स्थान(=वसति) औषध,
आदीनि२।३ दीन-अभिधान-मुखवैवर्ण्य-अंगसंज्ञादिभिः=आदिदीनवचनकरि-मुखकोविलखावनेकरि वा मुखकी विवर्णताकरि अंगकी समस्या आदिसे
अ-याचमानस्य६।१ भिक्षा-काले७।१ अपि*विद्युत-उद्योतवत्*=याचना न करनेवाले(मुनि)के भिक्षाके समयमें भी विजलीके उद्योत सदृश

दुरुपलक्ष्यमूर्तेर्याचनापरिषहसहनमवसीयते ॥१४॥ वायुवदसङ्गादनेकदेशचारिणोऽभ्युपगतैककालसम्भोजनस्य वाचंयमस्य तत्समितस्य वा सकृत्स्वतनुदर्शनमात्रतन्त्रस्य पाणिपुटमात्रपात्रस्य बहुषु दिवसेषु बहुषु च गृहेषु भिक्षामनवाप्याप्यसंक्लिष्टचेतसो दातृविशेषपरीक्षानिरुत्सुकस्य लाभादप्यलाभो मे परमं तप इति सन्तुष्टस्यालाभविजयोऽवसेयः ॥ १५ ॥

दुर्-उपलक्ष्य-मूर्तेः याचना-परिषह-सहनम् अवसीयते ॥१४॥ =कठिनतासे देखनेमें आया है शरीर जिस (मुनि)का, याचना पीड़ाका सहना अथवा झेलना निश्चय किया जाता है ॥१४॥

वायुवत् असंगात् अनेक-देश-चारिणः =पवनके सदृश निर्लेपतासे बहुत स्थानोंमें विचरनेवाला (मुनि)के, (दिनमें) एककाल विषैं शुद्ध (=सम्) भोजनका अंगीकार

एककाल-अभ्युपगत-सम् भोजनस्य वाचयमस्य वा तत्-समितस्य =मौनावलम्बित (मुनि)के अथवा उस (वाचा) समित वाले (मुनि)के

सकृत्-स्व-तनु-दर्शनमात्र-तंत्रस्य =(भोजनके लिये) एकवार अपना शरीरको दिखावने मात्रहै सिद्धात (तन्त्र) है जिस (मुनि)का

अर्थात् एक दो तीन चार पाच आदिक उपवास करनेके पश्चात् नगर वा गांवमें दिनमें एकवार आहारके वास्ते मुनि आते हैं और अपने शरीरको एकवार दिखाकर फिर लौट जाते हैं और फिर उस दिन मुनि भोजनको नहीं जाते हैं।

पाणि-पुट-मात्र-पात्रस्य बहुषु दिवसेषु =दोनों (=पुट) हाथ मात्र हैं भाजन वा वासन जिस (मुनि)का बहुत दिनोंमें

बहुषु च (१ गृहेषु भिक्षाम् अनवाप्य-अपि =तथा [च] बहुत घरों में आहारको न पाकर भी

असंक्लिष्ट-चेतसः दातृ-विशेष-परीक्षा-निरुत्सुकस्य =क्लेश रहितहै चित्त जिस [मुनि]का, दाताके विशेष जानकारमें नहींहै उत्साह जिस मुनिका

अर्थात् मुनि ऐसा नहीं विचार करते हैं कि अमुक पुरुष किसी अन्य पुरुषसे उदार वा श्रेष्ठ दातार है उसके यहा चलना चाहिये तो भोजन अवश्य मिलेगा ॥

लाभात् अपि अलाभः मे परमम् तपः =लाभसे भी अलाभ मेरा उत्कृष्ट तप है अर्थात् आहारके न मिलनेमें परम आनंद मानते हैं कि यह आहारके न मिलनेसे हमारे तप हुआ ॥

इति संतुष्टस्य अलाभ-विजयः अवसेयः ॥१५॥ =इस प्रकार संतोष मुनिके अलाभ [परीषह]का विजय जानना चाहिये ॥१५॥

(१)(क) ईंट मिट्टी आदिसे बना हुआ घर (ख) पत्नी, स्त्री (ग) घरके निवासी (घ) मेष आदि राशिका मंदिर (ङ) नाम ॥ एक घरके अर्थमें नपुंसक, बहुत घरोंके अर्थमें पुलिङ्ग होता है, "इमे नो गृहाः" "तत्रागारं धनपतिगृहान्" आदिके अर्थमें भी दारशब्दके समान बहुवचनान्त होता है ॥

सर्वाशुचिनिधानमिदमनित्यमपरित्राणमिति शरीरे निःसङ्कल्पत्वाद्विगतसंस्कारस्य गुणरत्नभाण्डसञ्चयप्रवर्धनसंरक्षणसन्धारणकारणत्वादभ्युपगतस्थितिविधानस्याक्षम्रक्षणवद् व्रणालेपनवद्वा बहूपकारमाहारमभ्युपगच्छतो विरुद्धाहारपानसेवनवैषम्यजनितवातादिविकाररोगस्य युगपदनेकशतसंख्याव्याधिप्रकोपे सत्यपि तद्वशवर्तितां विजहतो जल्लौषधिप्राप्त्याद्यनेकतपोविशेषर्द्धियोगे सत्यपि शरीरनिस्स्पृहत्वात्तत्प्रतिकारानपेक्षिणो रोगपरिषहसहनमवगन्तव्यम्

| | |
|---|---|
| सर्व–अशुचि–निधानम्''' इदम्''' | =(यह शरीर) समस्त अपवित्रताका भण्डार (=निधानं) वा भाजन [=निधानं]है |
| अनित्यम्''' अपरित्राणम्''' इति*शरीरे''' | =अनित्य है, रक्षण (=परित्राण)नहीं किया जासक्ता है, इस प्रकार देहमें |
| निःसंकल्पत्वात्''' विगत–संस्कारस्य' | =निःसंदेहपनेसे संस्कारका (मुनि)के निषेध है अर्थात् मुनि शरीरको अशुचि,अनित्य अरक्ष्य जानकर संभालते नहीं हैं वा संस्कार नहीं किया करते हैं, |
| गुणरत्न–भाण्ड–संचय– | =(सम्यग्दर्शन–सम्यग्ज्ञान सम्यक्चारित्र) गुणरत्नरूप संचय भण्डारको (=भांड) |
| प्रवर्धन–संरक्षण–सधारण–कारणत्वात्''' | =बढावने रक्षा करने तथा स्थिति [=संधारण]के हेतुसे |
| अभ्युपगत–स्थिति–विधानस्य' अक्ष– | =[शरीरको] मानते हुए [इस शरीरके]स्थिति विधान[जे आहारादिक]पहिया(=अक्ष)के |
| म्रक्षणवत्*व्रण–आलेपनवत्*वा*बहु–उपकार' आहारं' | =ओंगनेके सदृश अथवा गूमडाके लेपन सदृश आहारको बहुत उपकारी |
| अभ्युपगच्छतः' | =माननेवाला(=अभ्युपगच्छतः)(मुनि)के साराश-शरीर रत्नत्रयके संचय का भाजन है रत्नत्रयकी वृद्धि रक्षा स्थितिके लिये मुनि शुद्ध आहार लेकर शरीरकी रक्षा करते हैं॥ |
| विरुद्ध–आहार–पान–सेवन–वैषम्य–जनित–वातादि- | =प्रतिकूल आहार पानी मिलनेपर विलक्षणतासे उत्पन्न हुये वातादिक |
| विकार–रोगस्य' युगपत्*अनेक शत–संख्या–व्याधि- | =रोगोंके विकार जिस[मुनि]के,एककाल अनेक सैकडों रोगोंके |
| प्रकोपे' सति' अपि*तद्–वश–वर्तिताम्''' विजहतः' | =विशेष (=प्र) कोप होनेपर [=सति] भी तिन (रोगों)के वशमें न होनेवाले [मुनि]के |
| जल–औषधि–प्राप्ति–आदि–अनेक–तपस्–विशेष–ऋद्धि- | =जल औषध प्राप्ति आदि नाना प्रकारके तपके विशेषसे ऋद्धिके |
| योगे' सति' अपि*शरीर–निस्स्पृहत्वात्''' तत्–प्रतिकार | =संयोगहोनेपर भी शरीरकी निर्लोभतासे उन(रोगों)काउपचार वा उपायकी |
| अनपेक्षिणः' रोग–परिषह–सहनम्' अवगन्तव्यम् | =थोडीभी आकांछा न करनेवाले(मुनि)के रोग परीषहका सहना जानना चाहिये ॥१६॥ |

तृणग्रहणमुपलक्षणं कस्यचिद्व्यथनदुःखकारणस्य। तेनशुष्कतृणपरुषशर्कराकण्टकनिशित-
मृत्तिकाशूलादिव्यथनकृतपादवेदनाप्राप्तौ सत्यां तत्राप्रणिहितचेतसश्चर्याशय्यानिपद्यासु प्राणि-
पीडापरिहारे नित्यमप्रमत्तचेतसस्तृणादिस्पर्शवाधापरिषहविजयो वेदितव्यः॥ १७॥ अप्कायिक-
जन्तुपीडापरिहारायामरणादस्नानव्रतधारिणः पटुरविकिरणप्रतापजनितप्रस्वेदात्तपवनानीतपां-
सुनिचयस्य सिध्मकच्छूदद्रूदीर्णकण्डूयायामुत्पन्नायामपि कण्डूयनविमर्दनसङ्घट्टनविवर्जितमूर्तेः

तृण ग्रहणम् उपलक्षणं
कस्यचित् व्यथन-दुःख-कारणस्य,
तेन शुष्क-तृण-परुष-शर्करा-कण्टक निशित-
मृत्तिका-शूलादि-व्यथन-कृत-पाद-वेदना-प्राप्तौ॥
सत्याम् तत्र अप्रणिहित-चेतसः

चर्या-शय्या-निषद्यासु प्राणिपीडा-परिहारे नित्यं
अप्रमत्तचेतसः, तृणादि-स्पर्श-बाधा-परिषह-विजयः
वेदितव्यः अप्कायिकजन्तु-पीडा परिहाराय आ-मरणात्
अस्नान-व्रत-धारिणः, पटु-रवि किरण-प्रताप
जनित-प्रस्वेद-आत्त-पवन-आनीत-पांसु-
निचयस्य

सिध्म-कच्छू-दद्रु-उदीर्ण-कण्डूयायाम् उत्पन्नायाम्
अपि कंडूयन-विमर्दन-संघट्टन-विवर्जित-मूर्तेः

=[इस सूत्रमें] तृण शब्दका लाना वानिगी, उदाहरण अथवा दृष्टान्त रूपमें है
=जो कुछ (=कस्यचित्) चुभकर दुःखका कारण हो [उससे यहांपर प्रयोजन है]
=तिस[तृण]करि सूखा तिनका कठोर[परुष]कंकड़ी,काटा तीखी[=निशित वा निशात]
=माटी शूलादिकके चुभनेकर पगोंमें पीड़ाके प्राप्त
=होनेपर(=सत्यां)वहां (=तत्र) नहीं लगा है चित्त जिस [मुनि]का अर्थात् पूर्वोक्त
दुःखोंकोकुछ भी चिन्ता वा शोच न करतेहुये उन दुःखोंको कुछ भी नहीं मानते हैं
=चलने, सोवने, बैठनेमें प्राणियोंका कष्ट दूर करनेमें सदा (=नित्यम्)
=प्रमादरहितहै चित्त जिस(मुनि)का तिनका आदिके लगजानेकी वाधा परिषहका जीतना
=जानना चाहिये। जलके जीवोंका कष्ट निवारणके लियेमृत्युकेअंतलग(=आ)
=स्नान त्याग व्रतके धारण करनेवाले[मुनि]के,तीव्र सूर्यकी किरणोंके प्रभाव(=प्रताप)
=जनित पसेवमें ग्रहणकी हुई (=आत्त) पवनसे प्राप्त (=आनीत) रज (=पांशु=पांसु)
=सञ्चय होगया है (शरीरपर) जिस (मुनि)केअर्थात् उष्णतासे उत्पन्न हुआ मुनिके
शरीरमें पसेव तिसपर पवन द्वारा उड़कर रज इकट्ठी हो जाती है,
=कोढ(=सिध्म) खाज(=कच्छू)दाद (=दद्रु)महान् खुजली(=कण्डूया)के उत्पन्नहोनेपर
=भी खुजावना(=कण्डूयन)मलना व घिसने(की क्रिया)से रहित है मूर्ति जिस मुनि)की

स्वगतमलोपचयपरमलापचययोरसंकल्पितमनसः संज्ञानचारित्रविमलसलिलप्रक्षालेन कर्ममलपङ्कजालनिराकरणाय नित्यमुद्यतमतेर्मलपीडासहनमाख्यायते ॥ १८ ॥

केशलुञ्चासंस्काराभ्यामुत्पन्नखेदसहनं मलसामान्यसहनेऽन्तर्भवतीति न पृथगुक्तम्. सत्कारः पूजाप्रशंसात्मकः । पुरस्कारो नाम क्रियारम्भादिष्वग्रतः करणमामन्त्रणं वा, तत्रानादरोमयि क्रियते ! चिरोषितब्रह्मचर्यस्य महातपस्विनः स्वपरसमयनिर्णयज्ञस्य बहुकृत्वः परवादिविजयिनः प्रणामभक्तिसम्भ्रमासनप्रदानादीनि मे न कश्चित्करोति ! मिथ्यादृष्टय

स्व-गत-मल-उपचय-पर-मल- =अपने लगे हुए मलकी वृद्धिमें अर्थात् मेरी देही अधिक मैली है अन्यके लगे हुए मैलकी
अपचययोः असंकल्पितमनसः =हीनतामें (अर्थात् दूसरे मुनिकी देहीमें मैल अल्प है) नहीं लगा है चित्त जिस(मुनि)का
संज्ञान-चारित्र-विमल सलिल-प्रक्षालेन कर्मम- =सम्यक्ज्ञान-सम्यक् चारित्ररूप निर्मल जलसे प्रक्षालनकरि कर्म मलरूपी
पंक-जाल-निराकरणाय नित्यम् उद्यतमतेः =कीच जालको दूरकरनेके लिये सदा उपस्थित है मन जिस(मुनि)का,
मल-पीडा-सहनम् आख्यायते ॥१८॥ केशलुंच- =(ऐसे मुनिके) मल पीड़ाका सहन वर्णन कियागया है ॥१८॥ बालोंके उखाड़नेसे
असंस्काराभ्याम् उत्पन्न-खेद-सहनम् मल-सामान्य- =और न समालनेसे उत्पन्न हुई पीड़ाका सहना, मल सामान्य (परिषह)के
सहने अन्तर्भवति इति*न*पृथक्-उक्तम्, =सहनेमें गर्भित है ऐसे (केश लुचन इत्यादि) व्याधिसे न्यारी परिषह वर्णन नहीं कीगई है
सत्कारः पूजा-प्रशंसा-आत्मकः, क्रिया आरम्भादिषु =सत्कार पूजा तथा प्रशंसा स्वरूप है क्रियाके आरम्भादिकमें
अग्रतः*करणम् =अग्रेसर करना वा आगे करना अथवा (क्रियाके आरम्भमें)
आमन्त्रणम् वा*पुरस्कारः नाम, तत्र* =निमन्त्रण देनावाबुलावना सो पुरस्कारनामहै तहां,(मुनि ऐसा विचारनहीं करतेहैंकि)
अनादरः मयि क्रियते। चिरोषित- =मुझमें (अर्थात् मेरा) अनादर किया जाता है, बहुतकालसे अथवा चिरकालसे
ब्रह्मचर्यस्य महान्-तपस्विनः स्व-परसमय- =ब्रह्मचर्य युक्त हूं, बड़ा तप करनेवाला हूं अपने तथा परके सिद्धान्तका
निर्णयज्ञस्य बहुकृत्वः*पर-वादिन्-विजयिनः =निर्णय करनेवाला हूं, बहुतवार अन्यवादियोंका जीतने वाला हूं और
प्रणाम-भक्ति-सम्भ्रम-आसन-प्रदान— =नमस्कार सेवा (=भक्ति) आदर (=सम्भ्रम) उच्च आसन वा बैठक देना
आदीनि मे न*कश्चित्*करोति। मिथ्यादृष्टयः =आदिक मेरा कोई नहीं करता है (इनसे तो) मिथ्या दृष्टी

एवातीवभक्तिमन्तः किञ्चिदजानन्तमपि सर्वज्ञसंभावनया सम्मान्य स्वसमयप्रभावनं कुर्वंति! व्यन्तरादयः पुरा अत्युग्रतपसां प्रत्यग्रपूजां निर्वर्तयन्तीति मिथ्याश्रुतिर्यदि न स्यादिदानीं कस्मान्मादृशां न कुर्वन्तीति दुष्प्रणिधानविरहितचित्तस्य सत्कारपुरस्कारपरिषहविजयः प्रति-ज्ञायते॥१९॥अङ्गपूर्वप्रकीर्णकविशारदस्य शब्दन्यायाध्यात्मनिपुणस्य ममपुरस्तादितरे भास्कर-प्रभाभिभूतखद्योतोद्योतवन्नितरां नावभासन्त इति विज्ञानमदनिरासः प्रज्ञापरिषहजयःप्रत्येतव्यः

एव*अतीव-भक्तिमन्तः[1/3]'किंचित्*अजानन्तम्[2/1]'अपि* सर्वज्ञ-सम्भावनया[3/1]''सम्मान्य-स्व-समय-प्रभावनं[2/1]'''कुर्वन्ति[1/3]व्यंतर-आदयः[1/3]'पुरा*अति-उग्र-तपसां[6/3]'''प्रति-अग्र-पूजां[2/1]'''निर्वर्तयन्ति इति मिथ्याश्रुतिः[1/1]'यदि*न*स्यात् इदानीम्*कस्मात्(१)मादृशाम्[6/3]'(प्रभावन) न*कुर्वन्ति इति*दुष्-प्रणिधान-विरहितचित्तस्य[6/1]'सत्कार-पुरस्कार-परिषह-विजयः[1/1]'प्रतिज्ञायते॥१९॥अंग-पूर्व-प्रकीर्णक-विशारदस्य[6/1]'शब्द-न्याय-अध्यात्म-निपुणस्य[6/1]' नितराम्*न*अवभासन्तः[1/3]'मम[6/1]'पुरस्तात्*इतरे[1/3]' भास्कर-प्रभा-अभिभूत-खद्योत-उद्योत-वत्*इति*विज्ञान-मद(२) निरासः[1/1]' प्रज्ञा-परिषह-जयः[1/1]'प्रत्येतव्यः[1/1]' ॥२०॥

=ही (=एव) अतिशय भक्ति करनेवाले वा सेवा करनेवाले हैं कुछ न जानने वाले भी =सर्वज्ञके (तुल्य) अभिप्रायसे (=सम्भावनया)सन्मानकर अपने मतका =उद्योत वा प्रकाशन करते हैं। व्यंतरादि देव पूर्वकालमें बहुत उत्कट वा कड़े =तपकरनेवालेको आगेहोकर(=प्रत्यग्र)पूजा करते हैं ऐसी झूठी श्रुति है (सुननेमें आयाहै) =जो 'यदि) (झूठी) न हो तो अब किस कारणसे (वे देव) मेरे सदृशोंकी(=प्रभावना) =नहीं करते हैं, ऐसे खोटा(=दुष्)चिन्तवनसे रहित है चित्त जिस (मुनि) के-सत्कार =पुरस्कार पीड़ाका विजय जाना जाता है॥१९॥(ग्यारह)अंग (चौदह) पूर्व =(चौदह) प्रकीर्णकोंके(देखो अ० १ पृष्ट ४०६से ४२७ तक)प्रवीण (मुनि)का,कोशमें =न्याय शास्त्रमें, अध्यात्म शास्त्रमें,अर्थात् आत्मतत्त्व विधानमें निपुण (मुनि)के, =कभी (=नितरा)नहीं विभासते (न-अवभासतः)कि मेरे आगे (=पुरस्तात्)दूसरे(=इतरे) =सूर्यके(=भास्कर) प्रकाशसे तिरस्कृत (=अभिभूत) =पटवीजना(=खद्योत)के उद्योतके सदृश,ऐसे विज्ञान मदसे निराशा होनेवाले (मुनि)के =प्रज्ञा परिषहका विजय जानना चाहिये ॥ २० ॥

(१)'मादृशाम्' यह 'मादृश' शब्दसे षष्ठी विभक्ति बहुवचन पुंलिंगमें बना है। मादृश (=स्त्री०) मादृशी, मादृक्ष (स्त्री०) मादृक्षी'मेरे समान'अर्थहै
(२)"इति विज्ञान मदनिरास प्रज्ञापरिषहजय प्रत्येतव्यः"यह वाक्य तत्त्वार्थ राजवार्तिक पृष्ट २३७में भी आयाहै इसवाक्यमें प्रश्नयहहै कि निरास (=निराकरण,परित्याग,हटाना,छोड़ना,निवारण)भाष्यमें षष्ठी विभक्ति एक वचन पुलिंग निरास् शब्दकीहै जिस (विभक्ति)को पूज्यपाद स्वामीने

# अज्ञोऽयं न वेत्ति पशुसम इत्येवमाद्यवक्षेपवचनं सहमानस्य परमदुश्चरतपोऽनुष्ठायिनो

अयम्[१]अज्ञः[२]न*वेत्ति[] पशुसमः[३]इति*एवम्*आदि— =यह अज्ञान है, पशुसम है, (कुछ) नहीं जानता है, ऐसे (=इति) इत्यादि (=एवमादि)
अवक्षेप-वचनं[४]सहमानस्य[५]परम-दुश्चर-तपस्-अनुष्ठायिनः[६]=निंदाके वचन सहन करनेवाले (मुनि) के परम दुर्द्धर तपकरनेवाले (मुनि) के

निम्न २० परीषहोंमें लिखा है अथवा 'निरास 'प्रथमा विभक्ति एक वचन पुल्लिंग निरास शब्दको है॥नीचे 'निरासः' का(न) अधिकृत सख्या छ।ड्दोहै।
(क) मन्यमानस्य = आनंदमानने वाले (मुनि) के (ख) प्रशमयत = अतिशमन करनेवाले (मुनि) के (ग) वसत वसनेवाले (मुनि) के
(घ) अवहित-चेतस = लगा हुआहै चित्त जिस (मुनि) का (ङ) प्रावरणस्य = (अङ्ग) आवरणजिस (मुनि) के (च) आविष्टमानस्य = पालने हुये (मुनि) के
(छ) सदासद्स्य = सदा तथा संयुक्त (मुनि) के (ज) विफलीकरणस्य = विफलकरनेवाले (मुनि) के (झ) आस्कन्दत = निरादरकरनेवाले (मुनि) के
(ञ) अचलितविग्रहस्य = नहीं डिगी है देह जिस (मुनि) की (ट) क्षममाणस्य = सहन करते हुये (मुनि) के (ठ) न कुर्वत = नहीं करनेवाले (मुनि) के
(ड) समदर्शिन = समान देखनेवाले (मुनि) के (ढ) दुरुपलक्ष्यमूर्ते = कठिनसेदेख्याहै अङ्गजिसका (ण) सतुष्टस्य = सतोषी (मुनि) के
(त) अनपेक्षिण = आकाक्षा न करनेवाले (मुनि) के (थ) अप्रमत्तचेतस = प्रमादरहितहै चित्तजिसका (द) उद्यतमते = उपस्थितहैमनजिसमुनिका
(ध) विरहितचित्तस्य = रहित है चित्त जिस [मुनि] का (प) अनभिसन्दधत = अभिप्राय न रखनेवालेके (फ) असमाधानस्य = न विचारने वालेके

यह शब्द हमको अमरकोश, पद्मचन्द्रकोश इत्यादिमें नहीं मिला, वैद्यसंस्कृतआङ्गलकोशके पृष्ठ ३८६ पर पुल्लिंगमें तीन [अ] हटाना [अ] थूकना [इ] खंडन करना, निरसन अर्थों में मिलता है हमने बहुत प्रयत्न किया परन्तु हम को 'निरास्' शब्द नहीं मिला कि निरास्+अः = निरास षष्ठी विभक्तिमें हो जाता, हमको राजवार्तिक तथा छह प्रति सर्वार्थसिद्धिमें उपयुक्त ही पाठ मिला है, राजवार्तिकको वार्तिक संख्या२= "प्रज्ञोपकार्यावलेपनिरास प्रज्ञाविजय" = विज्ञान कियेहुये अहङ्कारका [= अवलेप] निराकरण या परित्याग [= निरास.] सो प्रज्ञाविजयहै और तत्त्वार्थश्लोकवार्तिकके 'प्रज्ञोत्कर्षापनेप निरासः प्रज्ञाविजय'' = प्रज्ञा-उत्कर्ष-अपनेप-निरास प्रज्ञा-विजय '' = विज्ञानके अतिशय अहङ्कार वा मदका छोड़ना सो प्रज्ञाविजय परीषह है, इन वाक्योंसे प्रगट है कि 'निरास' प्रथमा विभक्ति एक वचन पुलिंग है॥श्रुतसागरी टीकामें इसके सबन्धमें कुछ भी प्राप्त नहीं हुआहै। पं०जयचन्द्ररायजीने प्रथमा विभक्ति में उक्त वाक्यका "ऐसा विज्ञानका मद न करै, सो प्रज्ञापरीषहका जीतना कहिये" अनुवाद किया है ॥ दूनीजी जिनका विभक्त्यर्थ और शब्दश. अनुवाद है 'निरास 'को षष्ठी विभक्ति मानकर निम्न अनुवाद किया है॥"इति विज्ञान मद निरास. प्रज्ञापरिषहजय प्रत्येतव्य." = "ऐसा विज्ञान मदका है निराश जाके ताके प्रज्ञा परिषहको जय जानने योग्य है" न्यायदिवाकरजीने "प्रज्ञोपकार्यावलेपनिरास प्रज्ञाविजय." "वार्तिकमें 'निरास 'को प्रथमाविभक्तिमें यह अनुवाद किया है "तहां प्रज्ञा कहिये विज्ञान ताका मद न करनासो प्रज्ञा परिषहका जीतनाहै परन्तु "इति विज्ञानमदनिरास प्रज्ञापरिषहजय." = 'ऐसाविज्ञानकामदका है निरास जिनके तिन मुनिराजके प्रज्ञापरीषह का जीतना जानना' अनुवादसे स्पष्ट है कि निरास को षष्ठी विभक्ति एक वचन पुलिंग माना है। यदि निरास् (हलन्त) निरास (स्वरान्त) दिश् [स्त्री०] दिशा (स्त्री०) की भांति दोनों शब्द हों तो षष्ठी विभक्ति और प्रथमा विभक्ति विकल्पसे दोनों हो सकते हैं, यदि निरास् (हलन्त) नहीं है तो प्रथमा विभक्तिमें ही 'निरास' का ग्रहण होता है ॥ हमने यह देखकर कि पूज्यपाद स्वामीने इक्कीस परीषहोंके उक्त उपान्त्य वाक्योंमें स्पष्टतया षष्ठी विभक्तिका प्रयोग किया है सब परीषहोंके उपान्त्य वाक्योंमें षष्ठी विभक्तियोंकी समानता व तुल्यता रखनेके लिये 'निरास.' को निरास् [हलन्त] शब्दकी षष्ठी विभक्ति एक वचन (पुलिंग) [नपुंसकलिंगमें भी यही रूप होगा] ऐसे विज्ञानमदसे निराश होनेवाले जिस [मुनि] के, ऐसा अनुवाद किया है ॥ ऐसे विज्ञानमदका, हुआ है त्याग या निवारण जिस [मुनि] केपाठकगण इस शब्दपर अधिक प्रकाश डालकर कृपया मुझे सूचित करेंगे ॥

वा सम्यग् आया समाया. = अथवा उक्त अनर्थों से (=आया) विभिन्न (=सम्यग्) पृथक् (=सम्यग्) सो समाया है,
(उक्त कोशके पृष्ठ ७६५ पर सम्यक्के बारह अर्थोंमेंसे एक अर्थ पृथक्, विभिन्न भी लिखा है)

तेषु भवम् = तिन (समायाः अर्थात् प्राणियोंके घातके कारण अनर्थों से संकोच, पृथक्, वा विभिन्न) में होना, रहना

सामायिक, च समाया अस्य प्रयोजनसामायिकं = सो सामायिक है व समाया (अर्थात् अनर्थों से सकोच, पृथक्,) है प्रयोजन जिसका सो सामायिक है

इति सामायिकस्य अवस्थानस्य समासविषयत्वम् = ऐसे सामायिक (शब्द) की स्थिति वा ठहराव अथवा अवस्थान समास विषयमें है।

तत् च सर्व-सावद्य-योग-प्रत्याख्यानपरम् = बहुरि वह (सामायिक) समस्त पापरूपयोगका त्याग है॥ श्वेताम्बरआम्नायकी भाष्यानुसारिणी तत्त्वार्थटीकामें भी 'समाय' शब्दके स्वार्थमें ठक् (इक) प्रत्यय और प्रयोजन अर्थमें यही प्रत्यय लगाकर सामायिक शब्दकी व्युत्पत्तिकी है कि

"रागद्वेष विरहित सम अयो गमन सकलक्रियोपलक्षणमेतत्सर्वे च क्रियासाधारणरक्तद्विष्टस्य निर्जरा फलासमस्याय समाय समाय एव सामायिकमिति स्वार्थिक ठक् समये च्ऽऽर्तव सामायिकं सामायेन निर्वर्तित समायस्य व्यतिकारस्तन्मय समाय स प्रयोजनमस्येति वा सर्वत्र यथाप्रवेर्थे ठक्" (भाष्यानुसारिणीतत्त्वार्थ टीकाके पत्र ७०३से - उद्धृत)॥ सामायिक शब्दकी व्युत्पत्ति वि-ार्थियों को लाभदायक और उपयोगी है अत प०जयचन्द्रायजाकी व्युत्पत्ति, पन्नालालदूनीजो, पन्नालाल न्यायदिवाकरके उक्त वाक्यके अनुवादोंका शब्दश उद्धृत करते हैं ॥-

"प्राणीनिके घातके कारण जे अनर्थ तिनकूं आय ऐसा नाम कहिये सम् ऐसा उपसग देने तैं एकीभूत अर्थ भया। तातैं अनर्थ इकट्ठे भये हाय तिनकू समाय ऐसा कहिये, ते समाय जाका प्रयोजन होय सो सामायिक कहिये, तातैं ऐसा अर्थ सिद्धि होय है, सा सब पापका सामान्य इकट्ठा ही त्याग जहां होय सो सामायिक चारित्र है।" यह समझमें नहीं आया त्याग शब्द कैसे और कहासे लेआये क्योंकि उक्त व्युत्पत्तिसे सामायिक काअर्थ यह हुआ कि अनर्थों के समूह हो प्रयोजन जिसका सो सामायिक है। क्योंकि "सामायिक चारित्र" अ तमें वाक्य दियाहै, चारित्र और सयम एक हैं और सयमका अर्थ है रोकना अर्थात् मन और इन्द्रियोंको निग्रहकरना है इसलिये सामायिक सयमका (नकि सामायिकका) अर्थ हुआकि अनर्था के समूहकेनिग्रह (= सयम) वात्याग (= संयम) का है प्रयोजन जिसका सो सामायिकसंयम है॥

'अयति कहिए प्राप्त होय वे आय कहिये अर्थात् प्राणिनिका विनाशका कारण अनर्थ, अर भले प्रकार प्राप्त भया जे आय ते समाय कहिये अथवा सम्यक् आय ते समाय कहिये अथवा तिनके दूर करने निमित्त होय सो सामायिक कहिये, ऐसे सामायिक पद का अर्थ तिष्ठै हैं" उपर्युक्तसे स्पष्ट है कि 'सगता' का अर्थ भले प्रकार लिया है और सम्यग्का अर्थ सम्यक्, तब 'दूरि' शब्द सस्कृतके किस शब्दका अनुवाद हुआ समझमें नहीं आया है ॥

"अथवा सत्त्वजे प्राणी तिनके व्यपरोपणमें कारण ऐसे रागादिक परिणाम तिनके त्यागतै शुद्ध चेतनाके स्वरूपमें उपयोगकी प्राप्ति सो आय कहिये ऐसे उपयोगाकार परिणमनका चेतनारूप परिणमनतै अभेदरूप परिणमना तहां बाह्य पदार्थ निर्नै राग द्वेषके त्यागतै साम्य भावका अवलबनकरि आपन चेतनामें उपयोगका प्रवर्तावना, ताके विषैं जो प्रवृत्ति होय अथवा सोई प्रयोजन जाका होय ताकू सामायिक कहिये ऐसे उपयोगको चेतना परणतिमें अवस्थान है सो सामायिक है" उक्त अनुवाद राजवार्तिकके भाष्यका नहीं है सामायिकका विशेषरूपमें अभिप्राय देदिया है, निम्न वाक्यके लगभग वे शब्द हैं जो जयचन्द्रजीके हैं अर्थात्

"अथवा प्राणनिके घातके कारणजे अनर्थ तिनकू (आया) ऐसा कहिये बहुरि सम् ऐसा उपसर्ग देनेतै एकीभूत अर्थ भया। तातैं अनर्थ इकट्ठे भय होय तिनकू समाय ऐसा कहिये ते समाय जाका प्रयोजनहोय सो सामायिक कहिये, या व्युत्पत्तितै ऐसा अर्थ सिद्धि होय है जो सर्व पापका सामान्य इकट्ठा ही त्याग जहांहोय सो सामायिक चारित्रहै'

(ख) छेदोपस्थापनाचारित्रम्॥'''=प्रमादके वशसे अनर्थ सावद्यकर्मके होनेसे निरवद्य क्रियाके रुकजानेपर प्रायश्चित्त लेकर सावद्य व्यापारसे उत्पन्न हुये दोषको छेदकर फिरसे आत्माको व्रत धारणादिरूप संयममें धारण करनेकी प्रतिक्रिया (छेदोपस्थापना चारित्र है) अथवा हिंसादिक सावद्य कर्मोंका विभाग करके त्याग करना (सो छेदोपस्थापनाचारित्र है) वा व्रत समिति गुप्तिआदिका भेदरूपचारित्र (सो छेदोपस्थापना चारित्र है)

(ग) परिहारविशुद्धिचारित्रम्॥'''=जीवोंकी पीड़ाका परित्याग करनेसे विशेष विशुद्धिका होना परिहार विशुद्धिचारित्र है अर्थात् जिससंयममें परिहारके साथ विशुद्धि हो उसको परिहारविशुद्धिसंयम कहते हैं, प्राणि पीड़ाके त्यागको परिहार कहते हैं। इस संयमवाला जीव जीवराशिमें विहार करता हुआ भी जलसे कमलके सदृश हिंसासे लिप्त नहीं होता है, भावार्थ जन्मसे तीस वर्ष तक सुखी रहकर दीक्षा ग्रहण करके श्री तीर्थंकरके पाद मूलमें आठ वर्ष तक प्रत्याख्यान नामक नौमें पूर्वका अध्ययन करनेवाले जीवके यह संयम होता है, जीवोंकी उत्पत्ति, मरणके ठिकाने, कालकी मर्यादा, जन्म योनिके भेद द्रव्य-क्षेत्रके स्वभाव, विधान वा विधिका जाननहारा प्रमाद रहित महावीर्यवान् हो, जाके विशुद्धता के बलसे कर्मकी प्रचुर निर्जरा होती हो, अति कठिन आचरणका धारणे वाला हो उसके यह संयम होता है, इस संयमवाला जीव तीनकाल सन्ध्या कालोंको छोड़कर दो कोस पर्यन्त गमन करता है किन्तु रात्रिको गमन नहीं करता है और वर्षाकालमें गमन करनेका नियम नहीं है, वर्षाकालमें समयानुसार गमन करे अथवा गमन नहीं भी करे, इनके शरीरसे जीवकी विराधना नहीं होती है, ऐसे साधुके परिहार विशुद्धि होती है अन्यके नहीं होती है, परिहार विशुद्धि संयमका वा चारित्रका जघन्यकाल अन्तर्मुहूर्त है, प्रमत्त छठवां गुणस्थानमें और अप्रमत्त सातवा गुणस्थानमें यह संयम होता है जो अन्तर्मुहूर्तमें गुणस्थान पलटि जाय तौ संयम छूटिजाय और उत्कृष्ट काल अड़तीस वर्ष घाटि एक करोड़ पूर्व है. किस प्रकारसे है सो कहते हैं कि मनुष्यकी उत्पत्तिके दिवससे तीस वर्षका दीक्षित होकर आठ वर्ष तीर्थंकरके निकट रहनेके पश्चात् यह परिहारविशुद्धि संयम उपजता है। एक कोटि (=करोड़) पूर्वकी आयु होती है उसमेंसे अड़तीस वर्ष निकालनेसे उत्कृष्ट काल एक करोड़ पूर्व अड़तीस वर्ष घाटि परिहार विशुद्धि संयम अवशेष रहता है ॥

(घ) सूक्ष्मसाम्परायचारित्रम्॥'''=उपशम श्रेणी अथवा क्षपक श्रेणीमें अतिसूक्ष्म (लोभ) कषायके उदयसे सूक्ष्मसाम्पराय दशवा गुणस्थान में जो संयम हो वह सूक्ष्म साम्पराय चारित्र है। इस संयममें यथाख्यातचारित्र परिणामोंसे कुछ हीन परिणाम होते हैं क्योंकि यह संयम दशवां गुणस्थानमें होता है, और किसी गुणस्थानमें सूक्ष्म साम्पराय

अत्र चोद्यते—दशविधे धर्मे संयम उक्तः स एव चारित्रमिति पुनर्ग्रहणमनर्थकमिति ॥ नानर्थकम्—धर्मेऽन्तर्भूतमपि चारित्रमन्ते गृह्यते मोक्षप्राप्तेः साक्षात्कारणमिति ज्ञापनार्थम् ॥ सामायिकमुक्तं । क ? दिग्देशानर्थदण्डविरतिसामायिकमित्यत्र ॥ तद्विविधम्-नियतकालमनियतकालञ्च । स्वाध्यायादि नियतकालम् । ईर्यापथाद्यनियतकालम् ॥प्रमादकृतानर्थप्रबन्ध-

---

चारित्र नहीं होता है और यथाख्यात चारित्र ग्यारहवां गुणस्थानमें आरम्भ होता है ॥

(५) सूक्ष्मसाम्परायचारित्रम् =चारित्र मोहनीय कर्मके सर्वथा उपशम होजानेसे ग्यारहवें गुणस्थानमें अथवा चारित्र मोहनीयकर्मके सर्वथा क्षीण होजानेसे बारहमें,तेरहमें तथा चौदह(गुणस्थान)में यथावस्थित वीतराग निर्विकार आत्म स्वभावकी उपलब्धि वा प्रगटता सो यथाख्यातचारित्र वा संयम है।

अत्र*चोद्यते।दशविधे धर्मे संयमः उक्तः =यहा तर्क की जाती है कि दश प्रकार धर्ममें संयम कहा गया है (देखो अध्याय९ सूत्र ६)

सः एव*चारित्रम् इति*पुनः*ग्रहणम् =सो (संयम) ही (=एव)चारित्र है इसप्रकार फिर (इस सूत्रमें चारित्रका)ग्रहण अर्थात् कथन

अनर्थकम् इति*;न*अनर्थकम् धर्मे =निष्प्रयोजन है(उत्तर)[इस सूत्रमें चारित्रका कथन]निरर्थक नहीं है,धर्ममें(संयम वा चारित्र)

अन्तर-भूतम् अपि*चारित्रम् अन्ते गृह्यते।=अन्तरगत है तो भी अन्तमें चारित्र ग्रहण किया गया है कि

मोक्षप्राप्तेः साक्षात्*कारणम् इति*ज्ञापन-अर्थम्=(वह)मोक्षकीप्राप्तिका प्रत्यक्षहेतु है ऐसा जतावनेके लियेहै अर्थात् चौदहवां गुणस्थानके अंत चारित्रकी पूर्णता हुये, लगताही मोक्ष होती है, तिससे मोक्षकी लब्धिके लिये प्रत्यक्ष निमित्त है ऐसा जतावनेके लिये (इस सूत्रमें) चारित्र न्यारा कहा गया है ।

सामायिकं उक्तं ,क* ? दिग्देशानर्थदण्ड-=सामायिक वर्णित हुआ (प्रश्न)कहा (उत्तर) "दिग्देशानर्थदण्ड-

विरति-सामायिकम् इति*अत्र*।।तद् =विरतिसामायिकम्" ऐसा इस स्थानमें(अर्थात् सातवां अध्यायका २१वा सूत्र) है । वह

द्वि-विधम् नियतकालम् अनियतकालम् च*=सामायिक दो प्रकार है, नियतकाल और (=च) अनियतकाल,

स्वाध्याय-आदि नियतकालम् ईर्यापथ-=(तहांनिश्चितवानियतकालमें)स्वाध्यायआदिक[करना]सो नियतकाल(सामायिक)है ।ईर्यापथ

आदि-अनियतकालम् प्रमाद-कृत-अनर्थ-=आदि अनियतकाल (सामायिक)है,प्रमाद(के वश)से उत्पन्न हुये (=कृत) दोष [=अनर्थ]द्वारा

प्रबन्ध- =[संयमका] प्रबन्ध वा संदर्भ (सार वचन श्रेष्ठता-आच्छादन इत्यादिक)

विलोपे सम्यक्प्रतिक्रिया च्छेदोपस्थापना, विकल्पनिवृत्तिर्वा ॥ परिहरणं परिहारः प्राणिवधान्निवृत्तिः । तेन विशिष्टा शुद्धिर्यस्मिंस्तत्परिहारविशुद्धिचारित्रम् ॥ अतिसूक्ष्मकषायत्वात्सूक्ष्मसाम्परायचारित्रम् ॥ मोहनीयस्य निरवशेषस्योपशमात्क्षयाच्च आत्मस्वभावावस्थापेक्षालक्षणं यथाख्यातचारित्रमित्याख्यायते ॥ पूर्व-

विलोपे सम्यक्-प्रतिक्रिया च्छेदोपस्थापना, वा विकल्प-निवृत्तिः; =लोप होनेपर भली प्रतिक्रिया वा शुभ उपाय (जैसे प्रायश्चित्त आदिक) करना =सो च्छेदोपस्थापना है अथवा [=वा] विभाग करके (=विकल्प) =(हिंसादि सावद्य कर्मों का) त्याग करना (=निवृत्तिः)(सो च्छेदोपस्थापना है),

परिहरणम् परिहारः प्राणिवधात् निवृत्तिः; =जीवकी पीड़ासे परित्याग सो परिहरण वा परिहार है,

तेन विशिष्टा शुद्धिः यस्मिन् तत् परिहारविशुद्धि-चारित्रम्, =तिस (प्राणिवधात् निवृत्ति) से विशेषरूप विशुद्धता जिसमें हो वह (=तत्) =परिहारविशुद्धिचारित्र है अर्थात् जीवोंकी पीड़ाका परित्याग करनेसे विशेष विशुद्धिका होना सो परिहारविशुद्धिचारित्र है।[यह चारित्र तीर्थंकरके समीप रहनेसे होता है]

अतिसूक्ष्मकषायत्वात् सूक्ष्मसाम्पराय-चारित्रम्; =बहुत हीन वा अस्थूल कषाय होनेसे-सूक्ष्मसाम्पराय चारित्र है अर्थात् अतिसूक्ष्म [लोभ] कषायके उदयसे सूक्ष्मसाम्पराय दशवां गुणस्थानमें जो चारित्र है उसको सूक्ष्मसाम्पराय चारित्र कहते हैं।यहां यथाख्यातचारित्रके लगभग विशुद्धता है।

मोहनीयस्य निर्-अवशेषस्य उपशमात् क्षयात् च =मोहनीय कर्मके समस्त वा सम्पूर्ण उपशमसे तथा (=च) नाशसे अर्थात् द्रव्य कर्मका सत्तामेंसे चलेजानेसे अथवा उठजानेसे और सम्पूर्णतया दबजानेसे

आत्म-स्वभाव-अवस्था-अपेक्षा- =जिस(उपशम वा क्षय)से आत्माके (वीतराग-निर्विकार शुद्ध स्वभावकी अपेक्षासे दशा

लक्षणम् यथाख्यातचारित्रम् इति आख्यायते। =जतलाई जाती है अर्थात् प्रगट होती है सो यथाख्यात चारित्र है, ऐसा प्रसिद्ध है संक्षेपतः सम्पूर्ण मोहनीय कर्मके उपशम तथा नाशसे यथावस्थित आत्मस्वभावकी उपलब्धि वा प्राप्ति है सो यथाख्यात चारित्र है।

पूर्व- =पहिले (सामायिक-च्छेदोपस्थापना-परिहारविशुद्धि-सूक्ष्मसाम्पराय)

चारित्रानुष्ठायिभिराख्यातं न तत्प्राप्तं प्राङ्मोहक्षयोपशमाभ्यामित्यथाख्यातम् ॥ अथशब्दस्यानन्तरार्थवर्तित्वान्निरवशेषमोहक्षयोपशमानन्तरमाविर्भवतीत्यर्थः ॥ अथाऽऽख्यातमिति वा यथात्मस्वभावोऽवस्थितस्तथैवाख्यातत्वात् ॥ इतिशब्दः परिसमाप्तौ द्रष्टव्यः ॥ ततोयथाख्यातचारित्रात्सकलकर्मक्षयपरिसमाप्तिर्भवतीति ज्ञाप्यते ॥ सामायिकादीनामानुपूर्व्यवचनमुत्तरोत्तरगुणप्रकर्षज्ञापनार्थम् ॥

| | |
|---|---|
| चारित्र–अनुष्ठायिभिः आख्यातम् | =चारित्रके [आचरण] करनेवालो करि [इसका] व्याख्यान किया गया |
| प्राक्–मोहक्षय–(मोह)उपशमाभ्याम् | =(परन्तु) मोहकर्मके नाश तथा [मोहकर्मके] उपशमसे प्रथम वा पहिले |
| न*तत् प्राप्तम् इति*अथ– | =वह [–तत्–अथाख्यातचारित्र] प्राप्त नहीं हुआ इस प्रकार अव |
| आख्यातम्;अथ*शब्दस्य अनन्तर–अर्थ– | =कहा गया है (=आख्यातम्), अथ शब्दका लगताही अर्थ |
| वर्तित्वात् निर्-अवशेष-मोहक्षय-उपशम-अनन्तरं-=होनेसे [=वर्तित्वात्]समस्त मोहके नाश तथा उपशमके लगताही (=अनन्तर ) | |
| आविर्भवतिइति*अर्थः अथ–आख्यातम् इति* | =प्रगट होता है ऐसा अभिप्राय है (तातैं) अथाख्यातचारित्र ऐसा [नाम सार्थक ] है |
| (१)वा*यथा*आत्मस्वभावः अवस्थितः तथा*एव | =अथवा जैसा आत्माका स्वभाव विद्यमान [अवस्थित] है वैसा ही |
| आख्यातत्वात्; | =कथन किये जानेसे (=आख्यातत्वात्) (यथाख्यात ऐसा व्याख्यान किया गया है) |
| इति*शब्दः परिसमाप्तौ | =(सूत्रमें) इति शब्द परिपूर्णताके अर्थमें |
| द्रष्टव्यः,ततः*यथाख्यात–चारित्रात् | =देखना चाहिये अर्थात् जानना चाहिये अथवा लेना चाहिये, तिस यथाख्यात चारित्रसे |
| सकल–कर्म–क्षय-परिसमाप्तिः भवतिइति*ज्ञाप्यते; | =समस्त कर्मके नाशकी परिपूर्णता होती है ऐसा (इति शब्द करि)जताया गया है |
| सामायिक-आदीनाम् आनुपूर्व्य-वचनम् | =सामायिक,छेदोपस्थापना,परिहारविशुद्धि,सूक्ष्मसाम्पराय,यथाख्यातकाक्रमसेकथनहै सो, |
| उत्तर–उत्तर–गुण–प्रकर्ष-ज्ञापन-अर्थम्, | =अगले अगले चारित्रमें एक (दूसरेसे अग्रिममें) गुणकी वृद्धिके जतावनेके लिये है, |

'(१)वा यथात्मस्वभावो ऽवस्थितस्तथैवाख्यातत्वात्'' इस वाक्यके पश्चात् "यथाख्यातम् इति आख्यायते"इतना वाक्यशेष है अर्थात् ऊपरके वाक्यमें उक्त नीचेका वाक्य जोड देवे गे तब वाक्य पूरा होगा और अर्थ भी पूरा प्राप्त होगा जैसा कि तत्वार्थराजवार्तिक मुद्रित पृष्ठ ३४१की पंक्ति २५, २६के निम्नलेखसे विदित है "अथवा यथात्मस्वभावोऽवस्थित । तथैवाख्यातत्वाद्यथाख्यातमित्याख्यायते" ॥

आह उक्तं चारित्रं तदनन्तरमुद्दिष्टं यत् तपसा निर्जरा चेति तस्येदानीं तपसो विधानं कर्तव्यमित्यत्रोच्यते। तत् द्विविधम् वाह्यमभ्यन्तरं च॥ तत्प्रत्येकं षड्विधिम्॥ तत्र वाह्यभेदप्रतिपत्त्यर्थमाह

(प्रथमपाठ) अनशनावमोदर्यवृत्तिपरिसंख्यानरसपरित्यागविविक्तशय्यासनकायक्लेशा बाह्यं तपः॥१९॥ (द्वितीयपाठ) अनशनावमौदर्य्यवृत्तिपरिसंख्यानरसपरित्यागविविक्तशय्यासनकायक्लेशा बाह्यं तपः॥१९॥

आह T उक्तम् ¹''' चारित्रम् ²''' तद्-अनन्तरम् ³''' उद्दिष्टम् ⁴''' यत् ⁵''' तपसा ⁶''' निर्जरा ⁷''' च * इति * तस्य ⁸''' इदानीम् * तपसः ⁹''' विधानम् ¹⁰''' कर्तव्यम् ¹¹''' इति * अत्र * उच्यते T। तत् ¹''' द्वि-विधम् ²''' वाह्यम् ³''' अभ्यन्तरम् ⁴''' च * तत्प्रत्येकम् ⁵''' षड्विधम् ⁶'''॥ तत्र-बाह्य-भेद-प्रतिपत्ति-अर्थम् ⁷'' आह T

अर्थात् सूत्रके क्रमसे सामायिकादिकी उत्तरोत्तर अनंतगुणी विशुद्धता एकदूसरेसे है =(कोई) पूछता है कि चारित्र कहा गया उस[चारित्र] के लगताही (=अनन्तर) =उपदेश किया गया जो(=यत्) "तपसा निर्जरा च" ऐसा(अध्याय ९ का तीसरासूत्र) =तिस तप का अब विधान प्रकार अथवा भेद किया जाना चाहिये, =इस प्रकार [प्रश्न होने पर] यहां कहा जाता है कि वह (तप) दो प्रकार है, =वाह्य और [=च] अन्तरंग, वह प्रत्येक (तप) छह प्रकार है, =तहां बाह्यके भेद कहनेके लिये (अग्रिमसूत्रमें) कहते हैं कि

(प्रथमपाठ) अनशनावमोदर्यवृत्तिपरिसंख्यानरसपरित्यागविविक्तशय्यासनकायक्लेशा वाह्यम् तपः =अनशन-आवमोदर्य-वृत्तिपरिसंख्यान-रसपरित्याग-विविक्तशय्यासन-कायक्लेशाः वाह्यम्-तपः। अनशनावमौदर्य्यवृत्तिपरिसङ्ख्यानरसपरित्यागविविक्तशय्यासनकायक्लेशा वाह्यम्तपः=अनशन-अवमौदर्य्य(आवमौदर्य्य)-वृत्तिपरिसङ्ख्यान-रसपरित्याग-विविक्तशय्यासन-कायक्लेशा वाह्यम्तपः

(१) श्वेताम्बर आम्नायकी भाष्यानुसारिणी तत्त्वार्थटीकाके पत्र ७०६पर हमारे यहांका प्रथम पाठ है और उनके सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्रके

पृष्ठ २१० पर हमारे यहांका द्वितीय पाठ है ॥ अर्थभी दोनों समाजोंमें स्थूलरूपसे एकसा है ॥ हमारे यहाँ प्रथम पाठ मुद्रित सर्वार्थसिद्धिवृत्ति की दोनों आवृत्तियोंका है, यही पाठ दो हस्तलिखित प्राचीन प्रतियोंके-पत्र ८५ और १०२ पर क्रमसे है, तीसरी हस्तलिखित प्रतिके पृष्ठ १८५पर द्वितीय पाठ मिलता है,राजवा०में प्रथम, श्लोकवा०मेंद्वितीयपाठहै,हस्तलिखित प्रतियोंमें किसीमें प्रथम पाठ है,किसीमें द्वितीय पाठ है,भाषाके बड़े बड़े टीकाओंमें और साधारण टीकाओंमें इस सूत्रके द्वितीय तपके सबधमें शुद्ध और अशुद्ध इतने भिन्न भिन्न पाठ हैं कि उन सबका उल्लेख करना हमारी शक्तिसे बाहर है अब प्रश्न यह है कि अवमोदर्य, आवमोदर्य, और आवमौदय अवमौद', भिन्न भिन्न प्रतियों में ये चार शब्द मिलते हैं इनमेंसे कौन कौन शुद्ध हैं और क्यों। इन चारों शब्दोंमें कहीं कहीं एक 'य' है कहीं कहीं दुहरा 'य्य' है जैसे अवमौदर्य और अवमौदर्य्य इत्यादि यह एक साधारण बात है क्योंकि "अचोरहाभ्या द्वाभ्याम्' सूत्रसे (जिसको हम कई बार लिख चुके हैं) दोनों ही रूप 'य' के सबधमें ठीक हैं ॥ अवमोदर्य शब्द व्याकरणके नियम विरुद्ध है और आवमोदर्य और आवमौदय और अवमौदर्य शब्द निम्न हेतुओंसे ठीक हैं ॥ अष्टाध्यायी अध्याय ५ पाद १ सूत्र १२४ ऐसा है कि गुणवचनब्राह्मणादिभ्य कर्मणि च = गुणवचन—ब्राह्मणादिभ्य कर्मणि च (= भाव जिसकी अनुवृत्ति सूत्र ११९ तस्यभावस्त्वतलौ से आती है और ष्यञ्-इस शब्दकी अनुवृत्ति १२३ सूत्रसे आती है)इसलिये सूत्र = गुणवचन-ब्राह्मणादिभ्य कर्मणिभावे ष्यञ् हुआ

गुणवचन- = गुणवाचक शब्दोंसे (अर्थात् वे शब्द जो किसीके गुणोंको कहने वालेहों उनके पीछे)

ब्राह्मणादिभ्यः = और ब्राह्मण आदि (एकसौ छह शब्द जो आकृतिगणमें गिनाये गये हैं और अन्य भी जिनकी आकृति, रूप अथवा आकार इन शब्दोंसे मेल करते हों, कौन शब्द आकृतिगणमें सम्मिलित करना चाहिये ? (उत्तर) ऐसे जाना जाता है कि किसी प्रमाणीक लेखकके लेखमें अमुकरूपमें वा आकारमें उस शब्दका प्रयोग हुआ हो) शब्दोंसे(परे-पीछे-पश्चात्)

कर्मणिभावे ष्यञ् = (ये सब शब्द षष्ठ्यन्त समर्थ हों तो)कर्म अर्थ और भाव अर्थमें भी (= च)ष्यञ्(= य) प्रत्यय हो जैसे जडस्य (गुणवाचक शब्दमें) कर्म वा भाव = जाड्यम् (= मूर्खका कर्म अथवा मूर्खका भाव), (मूढस्य गुणवाचक शब्दम ) कर्म वा भाव = मौढ्यम्(मूर्खका भाव अथवा आचरण) अर्थात् ष्यञ् (= य) का यह प्रभाव है कि शब्दके प्रथम स्वरको वृद्धि कर देताहै, ऐसे ही ब्राह्मण + य = ब्राह्मण्यम् (ब्राह्मणका कर्म वा भाव) ॥ अवम (गुणवाचक शब्द है) = न्यून अर्थात् खाली उदर = पेट

अवम + उदर = अवमोदर अर्थात् खाली है पेट जिसका वह अवमोदर है, और अवमोदरका जो भाव है वह आवमोदर्य है भावार्थ अवमोदरमें उक्त सूत्र द्वारा ष्यञ् (= य) प्रत्यय लगानेसे अवमोदर + ष्यञ् = आवमोदर + य, अ गिरजाता है इसलिते आवमोदर्य बना स्मरण रहे कि सूत्रके प्रथम पाठ में 'अनशनावमोदर्य' का पदच्छेद अनशन = आवमोदर्य है (न कि अनशन-अवमोदर्य) । तत्वार्थराजवार्तिक मुद्रित पृष्ठ ३४२ तथा दो हस्तलिखित प्रतियोंमें तीसरी वार्तिक तथा उसकी वृत्तिमें और ग्यारहवीं वार्तिककी वृत्तिके अन्तिम वाक्यमें स्पष्टरूपसे आवमोदर्य शब्द का ग्रहण इस प्रकारसे है कि संयमप्रजागरदोषप्रशमसतोपस्वाध्यायसुखसिद्ध्यर्थमावमोदर्यम्॥ तीसरी वार्तिक॥अवममून उदरमस्यावमोदर अवमोदरस्य भाव ,कर्म वा आवमोदर्यम्॥ सयम-प्रजागरदोष = सयमको वृद्धिके लिये,निद्राके अभावके लिये,(= प्रजागर)वात पित्त-कफादिके(= दोष) प्रशम सतोप-स्वाध्याय-सुखसिद्धि-अर्थम् आवमोदर्यम् = दवानेके लिये,सतोषस्वाध्यायवसुखसिद्धिके लिये,न्यूनआहारता सो(सम्यग्)आवमोदर्यहै शब्दश यही वाक्य सर्वार्थसिद्धिवृत्तिमें है परन्तु मुद्रित और तीन हस्तलिखित प्रतियोंमें अन्तमें अवमोदर्य है सो अशुद्ध है ॥

अवमम्-ऊनम्-उदर-अस्य असौ अवमोदर अवमोदरस्य = खाली है न्यून है पेट जिसका सो (= असौ) अवमोदर है, अवमोदरका भाव वा कर्म आवमोदर्यम् = भाव है अथवा अवमोदरका कर्म है अर्थात् उदरका भारीपन न होना सो आवमोदर्य है

आवमोदर्यरसपरित्यागावभ्यवहर्तव्यैकदेशनिवृत्तिपरावितिमहान्भेद = आवमोदर्य —रसपरित्याग-अवभ्यवहर्तव्य-एकदेशनिवृत्तिपरौइति महान्भेद

दृष्टफलानपेक्षं संयमप्रसिद्धिरागोच्छेदकर्मविनाशध्यानागमावाप्त्यर्थमनशनम् ॥ संयमप्रजागरदोषप्रशमसन्तोषस्वाध्यायादिसुखसिध्यर्थमावमोदर्यम्॥ भिक्षार्थिनो मुनेरेकागारादिविषयसङ्कल्पचित्तावरोधो वृत्तिपरिसंख्यानमाशानिवृत्त्यर्थमवगन्तव्यम् ॥

''सम्यग्योगनिग्रहोगुप्तिः'' अ०९सूत्र४ से, इस सूत्रमें अनुवृत्तिआती है, राजवा०३४३ श्लोक्वा०४६५, सभाष्य०२१४ अतः छहों तपोंमें 'सम्यग्' जोड़ा है, आवमोदर्यका प्रयोग सर्वत्र किया है॥

| | |
|---|---|
| सूत्रार्थः—सम्यग्*अनशनम्॥ | =भलेप्रकारसे भोजनका त्याग अथवा उत्तम उपवास, |
| सम्यग्*आवमोदर्यम्॥ | =(अवम=न्यून, .टी, उदर=पेट, सोअवमोदरहै उदरकाखालीपना=आवमोदर्य) उत्तमरीतिसे अल्पआहारता। |
| सम्यग्*वृत्तिपरिसङ्ख्यानम्॥ | =श्रेष्ठ विधिसे जीविकाका[=वृत्ति]नियम[=परिसंख्यान]सम्यग् भोजनकी विधिको परिमितकरना, |
| सम्यग्*रसपरित्यागः॥ | =स्वादिष्ट वा रसरूपपदार्थोंका उत्तमरीतिसे त्याग अर्थात्उत्तमतासे घृत, दुग्ध, तेल, गुड-लवण-दही-इनछह रसोंका वा इन छह रस संयुक्तवस्तुओंका त्याग(सदासुखजी कृता अर्थप्रकाशिकासे) |
| सम्यग्*विविक्तशय्यासनम्॥ | =निरुपद्रव एकान्त, वा संसर्ग रहित शून्य स्थानमें भलेप्रकारशयन और आसन और स्थिति करना। |
| सम्यक्*काय-क्लेशः॥बाह्यम्॥तपः॥ | =शरीरमें ममत्वको त्यागकर(=सम्यक्)शरीरको क्लेश देना [ये छह]बाह्यतप है[विशेष नीचेहैं] |
| वृत्त्यनुवादः—दृष्ट-फल- | =लौकिक[=दृष्ट परिणाम (=फल) जो ख्याति-लाभ-मंत्रसाधन-रोग भयादि)की |
| अनपेक्षम्॥संयम-प्रसिद्धि-राग-उच्छेद- | =इच्छा रहित(=अनपेक्ष) संयमकी सिद्धिके लिये रागभावोंके विनाशके अर्थ, |
| कर्म-विनाश-ध्यान-आगम-अवाप्ति-अर्थ॥ | =कर्मोंके क्षयके लिये ध्यान और स्वाध्यायकी प्राप्तिके लिये(भोजनाभाव वा उपवास) सो |
| अनशनम्॥,संयम-प्रजागर- | =(सम्यग्)अनशन (तप) है। संयम (की वृद्धि)के लिये, निद्राके अभावके लिये(=प्रजागर) |
| दोष-प्रशम-सन्तोष-स्वाध्याय-आदि- | =वात-पित्त-खखार (=दोष)के प्रशमनके लिये, सतोष स्वाध्याय आदिकी, |
| सुखसिद्धि-अर्थम्॥आवमोदर्यम्॥,भिक्षा- | =सुखसे सिद्धिके लिये, न्यून आहारता सो (सम्यग्) आवमोदर्य है आहारके |
| अर्थिनः॥मुनेः॥एक-आगार आदि-विषय- | =इच्छुक साधुके एक गृह [=आगार] वा स्थान आदि [=आगार] विषय |
| संकल्प-चित्त-अवरोधः॥वृत्तिपरिसंख्यानम्॥ | =संकल्पकरि [अन्यसे] चित्तको रोक लेना सो [सम्यग्] वृत्तिपरिसंख्यान |
| आशा-निवृत्ति-अर्थम्॥अवगन्तव्यम्॥ | =आशाके अभावके लिये जानना चाहिये भावार्थ यह है कि जब मुनि अहारके लिये मनसे |

इन्द्रियदर्पनिग्रहनिद्राविजयस्वाध्यायसुखसिद्ध्यर्थो घृतादिवृष्यरसपरित्यागश्चतुर्थं तपः॥ शून्यागारादिषु विविक्तेषु जन्तुपीडाविरहितेषु संयतस्य शय्यासनमाबाधात्ययब्रह्मचर्यस्वाध्यायध्यानादिप्रसिद्ध्यर्थं कर्तव्यमिति पञ्चमं तपः॥आतपस्थानं वृक्षमूलनिवासो निरावरणशयनं

चलें तो ऐसी प्रतिज्ञा करे कि एक वा दो वा पांच घरमेंही भोजनके लिये जाना वा एक वा दो ही पाड़ामें नाना रस्ते तथा चौहटेमें ही भोजन मिले तौ लैना नगरमें नहीं जाना विशेष प्रकारके भोजन वा भाजनका नियम करना, विशेष दातार जैसे स्त्री अथवा पुरुषके हाथसे ही भोजन मिलैगा तौ करेंगे नहीं तो नहीं इत्यादि ऐसे नियमकरे और नियमानुसार आहारकी विधि नहीं मिले तौ वनमें आकर उपवास धारणकरै सो वृत्तिपरिसंख्यानतप है ॥

इन्द्रिय-दर्प-निग्रह-निद्राविजय- =इन्द्रियका उद्धतपना वा अभिमानके रोकनेके लिये नींद न आवनेके लिये
स्वाध्याय-सुखसिद्धि-अर्थः घृत-आदि-वृष्यरस =स्वाध्यायका सुखसे होनेके लिये, घी आदिक पुष्ट रसोंका
परित्यागः चतुर्थम् तपः, विविक्तेषु =छोड़ना सो चौथा (सम्यग् रसपरित्याग) तप है, एकान्त [=विविक्तेषु]
जन्तु-पीडा-विरहितेषु शून्य-आगारादिषु =प्राणियोंकी पीड़ासे वर्जित, संसर्ग रहित [=शून्य] गुप्तस्थानादिकोंमें (=आगारादिषु)
संयतस्य शय्या-आसनम् आबाधा-अत्यय- =संयमीका शयन तथा आसन बाधाके अभावके लिये (आबाधा अत्यय)
ब्रह्मचर्य-स्वाध्याय-ध्यानादि-प्रसिद्धि-अर्थम् =ब्रह्मचर्य स्वाध्याय तथा ध्यानादिककी सिद्धिके लिये
कर्तव्यम् इति पञ्चमं तपः, आतप- =ऐसा (=इति) कर्तव्य पांचवां (सम्यग् विविक्तशय्यासन) तप है आतपके
स्थानम् वृक्षमूलनिवासः निरावरण-शयनम् =स्थान, तथा वृक्षकी जड़में निवास वा वसना, छाया रहित चौहटे स्थानमें शयन

तत्त्वार्थराजवार्तिक मुद्रित पृष्ठ ३४२में तथा तत्त्वार्थश्लोकवार्तिक मुद्रित पृष्ठ ४८४में इस विविक्तशय्यासन तपको इसप्रकार लिखा है कि "आबाधात्ययब्रह्मचर्यस्वाध्यायध्यानादि प्रसिध्यर्थं विविक्तशय्यासनं" और ऊपरकी पङ्क्तिका अर्थ वा विवरण तत्त्वार्थराजवार्तिकमें यह दिया है कि 'शून्यागारादिषु विविक्तेषु जन्तुपीडाविरहितेषु संयतस्य शय्यासनं वेदितव्यं। तत्किमर्थं? आबाधात्ययब्रह्मचर्यस्वाध्यायध्यानादि प्रसिद्ध्यर्थं,'
शून्यागारादिषु विविक्तेषु जन्तुपीडाविरहितेषु =संसर्गरहित गुप्त स्थानादिकमें एकान्त प्राणियोंकी पीड़ासे रहित
संयतस्य शय्यासनम् वेदितव्यम् तत् किम् अर्थम् =संयमीका शयन आसन जानना चाहिये। वह (शयन आसन) किस लिये है?
आबाधा-अत्यय-ब्रह्मचर्य-स्वाध्याय-ध्यानादि प्रसिद्धयर्थम् =बाधाके अभावके लिए ब्रह्मचर्य स्वाध्याय तथा ध्यानादिकको सिद्धिके लिये जानो

बहुविधप्रतिमास्थानमित्येवमादिः कायक्लेशः षष्ठं तपः ॥ तत्किमर्थम्? देहदुःख तितिक्षा-सुखानभिष्वङ्गप्रवचनप्रभावनाद्यर्थम् ॥ परिषहस्यास्य च को विशेषः—यदृच्छयोपनिपतितः परिषहः । स्वयंकृतः कायक्लेशः ॥ बाह्यत्वमस्य कुतः-बाह्यद्रव्यापेक्षत्वात्परप्रत्यक्षत्वाच्च बाह्यत्वम् ॥ अभ्यन्तरतपोभेदप्रदर्शनार्थमाह—

**प्रायश्चित्तविनयवैयावृत्त्यस्वाध्यायव्युत्सर्गध्यानान्युत्तरम् ॥ २० ॥**

| | |
|---|---|
| बहुविध–प्रतिमास्थानम् इत्येवम् आदि | =बहुत प्रकारके पद्मासनोंको (पलट पलटकर तप) करना इत्येवम् आदि |
| कायक्लेशः षष्ठम् तपः, तद् किम् अर्थम्? | =(सम्यक्) कायक्लेश छठा तप है, (प्रश्न) वह (कायक्लेश तप) किसलिये है? |
| देहदुःख–तितिक्षा–सुख– | =(उत्तर) शरीरको दुःख देने, क्षमा करने(=तितक्षा)अर्थात् परिषहके सहने, सुखकी |
| अनभिष्वङ्ग– | =अभिलाषा मेटने विषै(=अनभिषु), (मोक्षके) उपाय (=अंग) अर्थात् मोक्ष मार्गकी |
| प्रवचन–प्रभावना– | =[प्रभावना] तथा प्रवचन प्रभावना अर्थात् सर्वज्ञ कथित आगमकी प्रभावना |
| आदि–अर्थम्, परिषहस्य अस्य च | =आदिके लिये (यह कायक्लेश तप) है, परिषहके तथा (=च) इस (कायक्लेश)के |
| कः विशेषः—यदृच्छया | =क्या अन्तर वा भेद है (=विशेषः)(उत्तर) स्वयमेव वा अचानक (=यदृच्छया) |
| उपनिपतितः परिषहः स्वयंकृतः कायक्लेशः, | =आनाय सो परिषह है, आप द्वाराकी हुई कायक्लेश है ॥ |
| बाह्यत्वम् अस्य कुतः बाह्यद्रव्य–अपेक्षत्वात् | =बाह्यपना इस (तप)के कहासे है; बाह्यद्रव्यके सम्बन्ध होनेसे |
| पर–प्रत्यक्षत्वात् च बाह्यत्वम् | =तथा (=च) अन्यको ज्योंका त्यों दीखनेके (हेतुसे)बाह्यपना है अर्थात् अनशनादि बाह्य तपकी अपेक्षासे ये तप हैं तथा बाह्यइन्द्रियोंके ग्रहणमें आते हैं तथा गृहस्थ भी इनको करते है तथा बाह्य लोगोंको ये प्रत्यक्ष दीखते हैं तिससे इनके बाह्यपना है |
| अभ्यन्तर–तपः–भेद–प्रदर्शन–अर्थम् आह | =अन्तरंग तपके प्रगट करनेके लिये (आचार्य उत्तर सूत्रमें)कहते हैं कि |

**प्रायश्चित्तविनय वैयावृत्त्यस्वाध्यायव्युत्सर्गध्यानान्युत्तरम् ॥ २० ॥**

(१) दोनों आम्नायोंमें सूत्र पाठ और अर्थभी एकसा है। यथा सूत्र ४ से इसमें भी सम्यक् अनुवर्तता है? नहीं तो नाटकादिका पढनाभी स्वाध्यायहोगा

कथमस्याभ्यन्तरत्वम् । मनोनियमनार्थत्वात् ॥ प्रमाददोषपरिहारः प्रायश्चित्तम् ॥ पूज्येष्वादरो विनयः ॥ कायचेष्टया द्रव्यान्तरेण चोपासनं वैयावृत्त्यम्॥ ज्ञानभावनाऽऽलस्यत्यागः स्वाध्यायः॥ आत्माऽऽत्मीयसङ्कल्पत्यागो व्युत्सर्गः॥ चित्तविक्षेपत्यागोऽध्यानम्॥ तद्भेदप्रतिपादनार्थमाह

## नवचतुर्दशपञ्चद्विभेदा यथाक्रमं प्राग्ध्यानात् ॥ २१ ॥

पदच्छेदः—प्रायश्चित्त-विनय-वैयावृत्य-स्वाध्याय-व्युत्सर्ग-ध्यानानि उत्तरम्(तपः)उच्यते ॥२१॥

सूत्रार्थः—प्रायः चित्त-विनय-वैयावृत्य-स्वाध्याय-व्युत्सर्ग-ध्यानानि उत्तरम् तपः उच्यते T =अपराधकी (=प्रायस्)शुद्धि (=चित्त)नम्रता वा शिष्टाचार, सेवा वा टहल,ज्ञानका अध्ययन, =(परिग्रहमें ममत्वका)त्याग, एक विषयको ग्रहणकरि दूसरोंसे चिन्ता वा विचारोंको निरोध =(ये छह)बधाहुआ, शेष तप कहा गया है अर्थात् १९वा सूत्रके क्रमानुसार अभ्यन्तर तप है

वृत्त्यनुवादः—कथम् अस्य अभ्यन्तरत्वम् , =(प्रश्न) कैसे इस (तप) के अन्तरङ्गपना है ?

मनस्-नियम-न-अर्थत्वात् ; =अन्तःकरणके नियमसे नकि बाह्य पदार्थकेप्रवर्तनसे [=(अर्थत्वात्) इस तपके अंतरंगपना है]

प्रमाद-दोष-परिहारः प्रायश्चित्तम् ; =प्रमादद्वारा (व्रतमें लगेहुये) दूषणका निवारण सो प्रायश्चित (तप) है ॥

पूज्येषु आदरः विनयः, काय-चेष्टया =पूजने योग्य(पुरुषों)में सन्मान अथवा प्रतिष्ठा सो विनय है । शरीरके यत्नसे वा उद्योगसे

द्रव्यान्तरेण च उपासनं वैयावृत्त्यम् ; =और (=च) द्रव्यान्तर वा अन्य द्रव्यसे सेवा वा टहल (करना) सो वैयावृत्त्य है ।

ज्ञान-भावना-आलस्य त्याग स्वाध्याय ;=ज्ञानके आराधनमें आलसका परिहार सो स्वाध्याय है ।

आत्मा आत्मीय-संकल्प-त्यागः =मैंह (=आत्मा) ये अपना है (=आत्मीय) (ऐसे) मनके व्यापार (=संकल्प)की निवृत्ति

व्युतसर्गः ; =सो व्युतसर्ग तप है अर्थात् पर द्रव्यविषैं यह मेरा है,यह मैं हू,ऐसे संकल्पका निवारणसोहै

चित्त-विक्षेप-त्यागः ध्यानम्, तद्-भेद- =चित्तके चलाचलपनका वा व्याकुलता का त्याग सो ध्यान है उस(अभ्यन्तर तप)के भेद

प्रतिपादन-अर्थम् आह T =कहने को (आचार्य अगले सूत्रमें) कहते हैं कि

## नवचतुर्दशपञ्चद्विभेदा यथाक्रमं प्राग्ध्यानात् ॥ २१ ॥

*श्वेताम्बर आम्नायमें तथा हमारेयहाकेर २ भाष्योंमें भी कहीं पञ्च भेदा पाठ है कहीं पञ्चभेदं पाठ है॥अत दोनोंसमाजमें पाठपक है अर्थ भी एकसा है

यथाक्रममिति वचनान्नवभेदं प्रायश्चित्तम् ॥ विनयश्चतुर्विधः ॥ वैयावृत्यं दशविधम् ॥ स्वाध्यायः पञ्चविधः ॥ द्विविधो व्युत्सर्ग इत्यभिसम्बध्यते ॥ प्राग्ध्यानादितिवचनं ध्यानस्य बहुवक्तव्यत्वात्पश्चाद्वक्ष्यत इति ॥ आद्यस्य भेदस्वरूपनिर्ज्ञानार्थमाह—

पदच्छेदः—नव-चतुर्-दश-पञ्च-द्वि-भेदाः भवन्ति यथाक्रमम् प्राग्-ध्यानात् ॥ २१ ॥

सूत्रार्थः—नव-चतुर्-दश-पञ्च-द्वि-भेदाः१ भवन्ति =नौ, चार, दश, पाच दो भेद हैं (=भवन्ति) जिनके ऐसे
यथाक्रमम्* प्राग्ध्यानात्१ =क्रमसे ध्यानसे पहिले पाच तप हैं अर्थात् प्रायश्चित्त तपके नौ, विनय तपके चार, वैयावृत्यतपके दश, स्वाध्यायतपकेपाच, व्युत्सर्गतपके दोभेद क्रमसेहैं ॥[सूत्र२०में ध्यानहै]

वृत्त्यनुवादः—यथाक्रमम्* इति* वचनात्१ नवभेदं१ =[इस सूत्रमें] यथाक्रमम् ऐसे वाक्यसे नौ भेदरूप
प्रायश्चित्तम्१, विनयः१ चतुर्विधः१, वैयावृत्यं१ दश- =प्रायश्चित्त[तप] है, विनय [तप] चार प्रकार है, वैयावृत्त्य [तप] दश
विधम्१ स्वाध्यायः१ पञ्चविध१ द्विविधः१ व्युत्सर्गः१ इति =प्रकार है, स्वाध्याय [तप] पाच प्रकार है, दो भेदरूप व्युत्सर्ग [तप] है ऐसे, (२०वासूत्रकेध्यानकेपहिलेवालेपाचतपोंका२१वा सूत्रके नव, चतुर्, दश, पञ्च, द्वि, गणनाके साथ यथासंख्य अर्थात् पहिले तपका नवके साथ, दूसरे तपका चतुर्के साथ, तीसरे तपका दशके साथ, चौथे तपका पञ्चके साथ, पाचवा तपका द्विके साथ]
अभिसम्बध्यते१ प्राग-ध्यानात्१ इति* वचनम्१ =सम्बन्ध किया जाता है वा जोड़ा जाता है, [इस सूत्रमें] प्राग् वाक्य ऐसा
ध्यानस्य१ बहुवक्तव्यत्वात्१ पश्चात्* वक्ष्यते इति*, =ध्यान [तप] की बहुत कथनीय होने [के हेतु] से पीछे (अट्ठाईसवा सूत्रमें) कहेंगे,
आद्यस्य१ भेद-स्वरूप-निर्ज्ञान-अर्थम्१ आह =आदिके (प्रायश्चित तप)के विकल्प तथा स्वरूपके निर्णयके लिये कहते हैं कि

(१) प्राग्-यह शब्द यथार्थमें "प्राच् [त्रिलिंगी है] प्र + अच् + क्विन्। पहिला समय और देश" यह देश अर्थात् स्थानके अर्थमें आया है॥[पद्म०कोश२५७] घ् घोष अक्षर अर्थात् ग् घ -ङ्। ज्-झ्-ञ्। ड्-ढ-ण्। द्-ध्-न्, ब्-भ-म्। य् र् ल्-व्- ।ह्। के पहिले ग् में और अघोष अक्षर अर्थात् क् ख्।च्-छ्। ट् ठ्।त्-थ्। प् फ्। श्-ष्-स्।) के प्रथम क में परिवर्तन होजाता है, इसलिये च् ध्यानके ध अक्षरके पहिले ग् में पलटकर प्राग् होगया, और "विप्रहृषती च स सोरिए प्राक् चतुर्भ्यां" सूत्रमें प्राच् का च् चतुर्भ्यां के च् अघोष अक्षरके पहिले हैं, अतः च् का परिवर्तन क् में होकर 'प्राक्' होगया॥

# आलोचनप्रतिक्रमणतदुभयविवेकव्युत्सर्गतपश्छेदपरिहारोपस्थापनाः



आलोचनप्रतिक्रमणतदुभयविवेक[१]व्युत्सर्ग[२]तपश्छेद[३]परिहारोपस्थापनाः ॥ २२ ॥

**सूत्रार्थः**—आलोचन–प्रतिक्रमण–तदुभय–=अपराधोंको प्रगट करना, कृत अपराध मिथ्या होउ, वे दोनों(आलोचन और प्रतिक्रमण) करना विवेक–व्युत्सर्ग–तपः–छेद–परिहार– =आहारादिका त्यागकरादेना, कायोत्सर्गादिक करना, तप करना, दिक्षाका विच्छेद, संघसे निकालना उपस्थापनाः"प्रायश्चित्तस्य" "नव-भेदा"=दिक्षाका छेदकर फिरसे देना, प्रायश्चित्त तपके (ये) नो भेद है अर्थात (क) दश दोष रहित गुरुके निकट जाकर लगेहुए अपराधोंको प्रगट करना सो आलोचन है (दश दोषका विवरण वृत्तिके अर्थमें देखो ) (ख) मेने जो अपराध किये हैं, सो मिथ्या होउ, निष्फल होउ इत्यादि प्रगट करना सो दूसरा प्रतिक्रमण प्रायश्चित्त है॥(ग)कोई दोषतो आलोचनमात्रसे शुद्ध होजाता है और कोई दोष प्रतिक्रमण करनेसे शुद्ध होजाता है, कोई दोष दोनों आलोचना तथा प्रतिक्रमण करनेसे शुद्ध होता है उसको तदुभय [तदु=वो, उभय=दोनों वा दोनोंकरि]प्रायश्चित्त कहते हैं (घ) दोषकरि सहित जो आहार–पानी उपकरण तिनका संसर्ग हुआ होय तो तिनका त्याग करना भावार्थ किसी वस्तुका सदोषका संदेह हो, सदोष वस्तु विषैं निर्दोषका ज्ञान भया, जिस वस्तुका त्याग किया था उसका पुनि ग्रहण होजाय, तिस वस्तु वा तिन वस्तुओंका फिर त्याग करना सो विवेक प्रायश्चित्त है (ङ) जिनेन्द्र भगवान्के गुणोंकी भावना सहित शरीरमें ममत्वका त्याग सो कायोत्सर्ग है (मूलचार गाथा २८) कायोत्सर्गादिकाल का नियमकरि करना सो व्युत्सर्ग प्रायश्चित्त है ॥ (च) अनशन-अवमोदर्य, आदिक तप वेला पंचोपवासादि करना सो तप प्रायश्चित्त है (देखो इस अध्यायका सूत्र १९,२०तपके सम्बन्धमें) (छ) दिन, मास संवत्सरकी दीक्षाका छेदकराना सो छेदनामका प्रायश्चित्त है[ज]पक्ष मासादिकके नियमसेमुनिकोसंघसे निकाल देना सो परिहार है [झ] समस्त दीक्षाको छेदकर फिरसे दीचा देना सो उपस्थापना प्रायश्चित्त है ॥

(१) प्राय प्रतियोंमें 'व्युत्सर्ग'है कहीं व्युत्सर्ग है दोनों शुद्ध हैं क्योंकि 'अचोरहाभ्याम्'द्वे वा' सूत्रसेविकल्पकरि दूसरा ग होजाता है।(२)'तपश्छेद' शुद्ध है जहां 'तपश्च्छेद' है अशुद्ध है वो यदि विसर्गका स्वर न मान तो अशुद्ध है क्योंकि छ मेंच् तबआता है जब छ से पहिले कोई स्वर हो, छ से पहिले विसर्ग है [३] श्वेताम्बर आम्नायके सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्रमें तथा भाष्यानुसारिणी तत्त्वार्थटीकामें 'परिहारोपस्थापना'के स्थानमें 'परिहारोपस्थापनानि है

तत्र गुरवे प्रमादनिवेदनं दशदोषविवर्जितमालोचनम् ॥ आकम्पियमणुमाणियं जं दिट्ठं
वादरं च सुहुमं च ॥ छण्णं सद्दाउलयं वहुजणमवत्तसस्सेवि ॥ १ ॥

| | |
|---|---|
| तत्र*गुरवे१*दशदोषविवर्जितम् १॥ | =तहां गुरुको दशदूषण रहित |
| प्रमाद-निवेदनम्१॥ आलोचनम्१॥ | =प्रमाद(द्वारा लागे दोषों)का सविनय कहना(=निवेदन)सो आलोचना(१)प्रायश्चित्त है॥ |
| आकम्पियमणुमणिय जं दिट्ठं वादर च सुहुमं च =(आकंपित अनुमानित यद् दृष्टं वादरं च सूक्ष्मं च | =आकंपित, अनुमानित, दृष्ट और (=च) वादर और (=च) सूक्ष्म |
| छण्हं सद्दाउलय वहुजणमवत्तसस्सेवि ॥१॥ -छन्नं शब्दाकुलित बहुजनं अव्यक्तसस्सेवि | =प्रच्छन्न, शब्दाकुलित, बहुजन, अव्यक्त, सस्सेवि वा तत्सेवी ( दोष ) हैं ॥ |

अर्थात् हमारे यहां 'उपस्थापना' स्त्री लिंगमें है उसका बहुवचन स्त्रीलिंग प्रथमा विभक्तिमें 'उपस्थापना.' है, श्वेताम्बर समाजके भाष्योंमें
उपस्थापन नपुंसकलिंगमें है, जिसका बहुवचन'उपस्थापनानि' हुआ उप अव्यय है,स्थापन और स्थापना दोनों शब्द शुद्ध और ठीक हैं ( पद्मचन्द्र
कोश पृष्ठ ४३८)शेष पाठ और अर्थ एक है, हमारे यहां की बहुधा प्रतिओंमें आलोचन शब्द पाया जाता है कहीं कहीं पर आलोचना शब्द भी है ॥
दोनों शब्दोंका प्रयोग ठीक है। 'आलोचन ' का प्रयोग प्रथमा विभक्ति एक वचन नपुंसक लिंग में है, 'अलोचना' प्रथमा विभक्ति स्त्रीलिंग में है ॥
(१) आलोचन, प्रकटन ( लोगों को अपना कृत्य प्रगट करदेना ) प्रकाशन, आख्यान, प्रादुष्करण एकार्थवाचक शब्द हैं। ( देखो सभाष्यतत्त्वार्था-
धिगमसूत्र पृष्ठ२१३(क) प्राय. कहिये साधु लोकका समूह, तिनकाचित्त जिस कार्यमें प्रवर्ते सो प्रायश्चित्त कहिये (राजवार्तिकसे) (ख)प्रायः कहिये
अपराध उसकी चित्त कहिये शुद्धि करना, अपराध की शुद्धि करना सो प्रायश्चित्त है अथवा अपराधो वा प्रायस्तेन विशुद्ध्यते इति=तिसकरि
अपराध वा दोष ( =प्रायस् ) शुद्ध किया जाता है सो प्रायश्चित्त है ( ग) प्रायश्चेतयति येन तत्प्रायश्चित्तम्=जिससे वा जिस द्वारा (=येन)
अपराधसे चेत जाता है वा सावधान हो जाता है वा दोष को जान जाता है वह प्रायश्चित्त है ( और जानकर अपराध वा निषिद्ध आचरण
को नहीं करता है ऐसा भाव झलकता है ) अथवा चिती संज्ञानविशुद्ध्योः=चिती सम्यग्ज्ञान और विशुद्ध अर्थोंमें धातु है, उस ( चिती ) धातुसे
निष्ठा क (=त) प्रत्यय करनेसे अथवा उणादि 'त' प्रत्यय करने से ( चित्+त ) चित्त यह शब्द सिद्ध होता है तो इससे यह अभिप्राय सिद्ध
होता है कि इन पूर्वोक्त आलोचन आदि नौ प्रकारके क्लेशरूप प्रायश्चित्त नामक विशेष तपोंसे जिसको अप्रमाद अर्थात् सावधानता प्राप्त हुई ऐसा
पुरुष तिस व्यतिक्रम वा निषिद्धाचरण (=प्राय ) को जानजाय और जानकर पुनः उन(=निषिद्धाचरण, अपराध, प्रमाद, असावधानता
दोष ) जिसके द्वारा नहीं करता उसको प्रायश्चित्त कहते हैं। (घ ) पद्मचन्द्रकोष पृष्ठ २५८ में प्रायश्चित्त शब्दकी व्युत्पत्ति ऐसे हैं"प्रायश्चित्त,
( न०)प्रायस् + चित्+क। प्रायस् =तपस्या, चित्त=निश्चय है, निश्चय संयुक्त तपस्या को प्रायश्चित्त कहतेहैं" ॥ प्रायश्चित्त के पर्याय वाचक
शब्द मूलाचारग्रन्थ की ३६३ गाथामें ऐसे हैं कि"पुराने कर्मों का नाश,क्षेपण, निर्जरा,शोधन, धावन (=शोधन ), पुच्छन,[निराकरण] उत्क्षेपण,
छेदन-[ द्वैधी करण ] ॥"

अर्थात् गुरु वा आचार्य अनुग्रह रूप होकर अल्प प्रायश्चित्त देवेंगे, इनको भेंट पीछी कमंडल अथवा अन्य उपकरण करके इस लोभको प्राप्त हुआ (=आकम्पित-पद्मचन्द्र कोशपृष्ठ ५२ के अनुसार) आलोचना करै सो प्रथम आकम्पित दोष सहित आलोचना है (२) मैं दुर्बल हूं-रोगी हूं- उपवासादिक करने को असमर्थ हूं, मुझको अल्प प्रायश्चित्त देवेंगे तो मैं भी दोषों की आलोचना वा प्रकटन करूं इस प्रकार आचार्य वा गुरु को अपने स्वरूप का वा अवस्थाका अनुमान कराय आलोचना करना सो दूसरा अनुमानित (=अनुमान कराया गया) दोष सहित आलोचना है (३) अन्य करि नहीं देखेहुये दोष को तो मायाचार करि छिपावना और प्रत्यक्ष वा प्रकट हुये (=दृष्ट) दोष की आलोचना वा प्रकाशन करना सो तीसरा दृष्ट (=प्रत्यक्ष वा देखे हुये) दोष सहित आलोचना है (४) आलस्यते और प्रमादते अल्प दोष को न गिने और उसके जाननेका उत्साह न करै स्थूल दोष की आलोचना करै सो चौथा बादर (=स्थूल) दोष सहित आलोचना है (५) महान् दुस्तर प्रायश्चित्त देनेके भयसे बड़े दोषको छिपावना और अल्प दोषकी आलोचना करना सो पांचवा सूक्ष्म (=अल्प) दोष सहित आलोचना है (६) अमुक व्रतके अतीचार होते यथा प्रायश्चित्त होता है इस अभिप्रायसे प्रायश्चित्त को जाननेके लिये गुरु वा आचार्यकी उपासना वा टहल करनी दोष न कहना सो छठवां प्रच्छन्न (=गुप्त) दोष सहित आलोचना वा प्रकाशन है (७) पाक्षिक चातुर्मासिक सांवत्सरिकादि प्रतिक्रमणके दिवसमें जब बहुत मुनि इकट्ठे होवें और आलोचनाके शब्द बहुत होवें तब आपभी अपना दोष इस आशय वा अभिप्रायसे कि बहुतसे शब्दोंके होनेसे कुछ सुनाई पड़ेगा कुछ नहीं (सुनाई पड़ैगा) कहै सो सातवा शब्दाकुलित (ध्वन्याकुलित, ध्वनि में गट बढ़ाये हुये वा ध्वनिमें घबरायेहुये) दोष सहित आलोचना वा आख्यान है (८) गुरु वा आचार्यका दिया हुआ प्रायश्चित्त है सो योग्य है कि नहीं तथा आगममें है कि नहीं इसप्रकार शंकाकरि अन्य मुनियों वा साधुओं से पूछना सा आठवा बहुजन (=जनता=मनुष्यगण वा अनेक व्यक्ति) दोष सहित आलोचना अथवा प्रादुष्करण है (९) कुछ प्रयोजन विचार आपसमान हो उसको अपना अपराध वा दोष कहै गुरु वा आचार्य से न कहै और प्रायश्चित्त आपही लेलेवें सो नवमा अव्यक्त (अप्रगट वा अप्रकाशित) दोष सहित आलोचना है। इसमें बड़ा प्रायश्चित्त भी लेलेवे वा धारण करै सो भी फलकारी नहीं है ॥ (१०) गुरुके सामने आलोचना न करै किसी मुनिने वैसाही दोषरूप आचरण किया हो जैसा अब स्वयम्‌ने कियाहै तो यह विचारकर कि जैसा अमुक मुनिको प्रायश्चित्त दियाहै वैसाही मुझको भी लेलेना चाहिये ऐसे अपने दोषको छिपावना सो दशवां तत्सेवी वा तत्सम दोष सहित आलोचना है॥

इति दस दोसा ॥ मिथ्यादुष्कृताभिधानादभिव्यक्तप्रतिक्रियं प्रतिक्रमणम् ॥ संसर्गे सति विशोधनात्तदुभयम् ॥ संसक्तान्नपानोपकरणादिविभजनं विवेकः ॥ कायोत्सर्गादिकरणं व्युत्सर्गः॥ अनशनावमोदर्यादिलक्षणं तपः॥ दिवसपक्षमासादीनां प्रव्रज्याहापनं छेदः॥पक्षमासादिविभागेन

| | |
|---|---|
| इति*दस, दोषाः, मिथ्या*दुष्कृत– | =इस प्रकार (=इति) दश दूषण हैं, (मेरे) खोटे कियेहुये काम (=दुष्कृत)असत्य(=मिथ्या) होहु, निष्फल (=मिथ्या) होहु अथवा निष्परिणाम (=मिथ्या )होहु |
| अभिधानात् अभिव्यक्त–प्रतिक्रियम् ॥ | =(ऐसे) कहनेकरि प्रत्यक्ष वा प्रगट रूपसे प्रतिकार वा शोधन ( दोषका हटाना ) |
| प्रतिक्रमणम्॥, संसर्गे सति | =सो प्रतिक्रमण है, ( आलोचना तथा प्रतिक्रमण के ) सम्बन्ध होनेपर |
| विशोधनात्॥ तद्–उभयम्॥, | =दोष वा अपराध के जाते रहनेसे तद्–उभय (प्रायश्चित्त होता ) है अर्थात् कोई दोष तो आलोचना मात्रसे शुद्ध होजाता है और कोई दोष प्रतिक्रमण करनेसे शुद्ध होजाता है कोई दोष दोनों आलोचना तथा प्रतिक्रमण करनेसे शुद्ध होजाता है उसको तदुभय (=तद्–उभय ) प्रायश्चित्त कहते हैं । |
| संसक्त-अन्न-पान-उपकरण-आदि– | =मिलित अर्थात् दोषकरि संयुक्त अन्न–पान सामिग्री (=उपकरण ) आदिका |
| विभजनम्॥ विवेकः, | =(संसर्ग होनेपर ) पृथक् करना सो विवेक(प्रायश्चित्त)है यहां तात्पर्य ऐसाहै कि किसी वस्तुमें सदोषका संदेह पड़ता हो,सदोष वस्तुविषैं निर्दोषका ज्ञानहुआ हो,जिस वस्तुका त्याग किया था उसका फिर ग्रहण होजाय तिस वस्तु वा तिन वस्तुओंको फिर त्यागकरना सो विवेकप्रायश्चित्तहै। |
| काय-उत्सर्ग-आदि-करणम्॥ व्युतसर्गः, | =कायोत्सर्गादिका अनुष्ठान सो व्युतसर्ग है अर्थात् कालका नियमकरि जिन भगवान्के गुणोंकी भावना सहित देहमें ममत्वका छोड़ना [=कायोत्सर्ग]सो कायोत्सर्ग है इस प्रकार कायोत्सर्गादिक का करना सो व्युत्सर्ग प्रायश्चित्त है । |
| अनशन–आवमोदर्य-आदि–लक्षणम्॥तपः॥, | =[सम्यग्]उपवास तथा न्यून आहारता आदिक स्वरूप सयुक्त(=लक्षण)तप[प्रायश्चित्त]है |
| दिवस-पक्ष-मास-आदीनां प्रव्रज्या-हापनम्॥ | =दिन,पाख, महीने आदिक की दीक्षा [=प्रव्रज्या] घटाना[=हापन ] |
| छेदः, पक्ष-मास-आदि-विभागेन | =सो छेद [प्रायश्चित्त] है । पाख महीने आदिका विभागकरि |

दूरतः परिवर्जनं परिहारः ॥ पुनर्दीक्षाप्रापणमुपस्थापना ॥ विनयविकल्पप्रतिपत्त्यर्थमाह—

## ॥ ज्ञानदर्शनचारित्रोपचाराः ॥ २३ ॥

विनय इत्यधिकारेणाभिसम्बन्धः क्रियते ॥ ज्ञानविनयो दर्शनविनयश्चारित्रविनय उपचारविनयश्चेति ॥ सबहुमानं मोक्षार्थं ज्ञानग्रहणाभ्यासस्मरणादिर्ज्ञानविनयः। शङ्कादिदोषविरहितं तत्त्वार्थश्रद्धानं दर्शनविनयः। तद्वतश्चारित्रसमाहितचित्तता चारित्रविनयः। प्रत्यक्षेष्वाचार्यादिषु

दूरतः परिवर्जनम् परिहारः, =दूरसे वर्जना सो परिहार(प्रायश्चित्त)है अर्थात् संघसे निकालदेना सो परिहार प्रायश्चित्त है।
पुनर् दीक्षा-प्रापणम् उपस्थापना, =फिर दीक्षाका ग्रहण (=प्रापण)सो उपस्थापना (प्रायश्चित्त) है अर्थात् गुरु पहिलेकी दीक्षा छेदकर नवीन दीक्षा को देते हैं सो उपस्थापना (प्रायश्चित्त) है।
विनय-विकल्प-प्रतिपत्ति-अर्थम् आह T— =विनय (तप) के भेद कहनेके लिए (आचार्य्य अग्रिम वा अगला सूत्रमें) कहते हैं कि

ज्ञानदर्शनचारित्रोपचाराः ॥२३॥ =ज्ञान-दर्शन-चारित्र-उपचाराः (विनयस्यचतुर्भेदाः)॥२३॥

सूत्रार्थः-ज्ञान-दर्शन-चारित्र-उपचाराः विनयस्य =ज्ञान-दर्शन-चारित्र-उपचार विनय (तप) के
चतुर्भेदाः भवन्ति । =चार भेद हैं अर्थात् ज्ञान विनय, दर्शन विनय, चारि त्रविनय, उपचार विनय है।
वृत्त्यनुवादः-विनयः इति अधिकारेण =(इस सूत्रमें)विनय शब्द ऐसा प्रकरण होनेसे(प्रत्येक ज्ञान,दर्शन,चारित्र,उपचार के साथ)
अभिसंबन्धः क्रियते ॥ =संयोग किया जाता है ॥
ज्ञानविनयः दर्शनविनयः चारित्रविनयः च उपचार =(तत्र) ज्ञानविनय, दर्शनविनय, चारित्रविनय तथा उपचार
विनयः इति ॥ सबहुमानं मोक्षार्थं ज्ञान-ग्रहण- =विनय ऐसा(परिपूर्णवाक्य) हुआ ॥ बहुतमानसहित मोक्षकेलिए ज्ञानका ग्रहण
अभ्यास-स्मरण-आदिः ज्ञानविनयः, =(ज्ञानका)चिन्तन वा साधन(=अभ्यास) तथा(ज्ञानकी)सुधि वा स्मृति आदि ज्ञान विनय है
शङ्का-आदि-दोष-विरहितं तत्त्वार्थश्रद्धानं दर्शन- =शङ्का आदिक (आठ) दोष वर्जित तत्त्वार्थश्रद्धान सो दर्शन
विनयः, तद्वतः चारित्र-समाहित- =विनय है उन(ज्ञान,दर्शन)वाला होकर अर्थात् ज्ञानदर्शन सहित होकर,चारित्र में समाधान रूप
चित्तता चारित्रविनयः प्रत्यक्षेषु आचार्यादिषु =चित्तको करना सो चारित्रविनय है। प्रत्यक्ष आचार्य्यादिकोंके होने पर

अभ्युत्थानाभिगमनाञ्जलिकरणादिरुपचारविनयः। परोक्षेष्वपि कायवाङ्मनोभिरञ्जलिक्रिया गुणसंकीर्तनानुस्मरणादि ॥ वैयावृत्यभेदप्रतिपादनार्थमाह—

# आचार्योपाध्यायतपस्विशैक्षग्लानगणकुलसंघसाधुमनोज्ञानाम् ॥२४॥

अभ्युत्थान–अभिगमन–अञ्जलिकरणादिः उपचार– =उठ खड़ा होना, सन्मुख आना अंजुली करना (अर्थात् हाथ जोड़ना) आदि उपचार विनयः ॥ परोक्षेषु अपि काय-वाङ्-मनोभिः =विनय है ॥ उन आचार्यादिकके) परोक्षमें भी मन वचन कायकरि अञ्जलि-क्रिया ॥ गुणसंकीर्तन-अनुस्मरणादि; =हाथ जोड़ना, गुणोंका स्तवन करना, वारवार स्मरणादि (करना उपचार विनय है) वैयावृत्य-भेद–प्रतिपादन–अर्थम् आह ⁊ =वैयावृत्य (तीसरे अभ्यन्तर तप)के भेद जतलानेके लिये (उत्तर सूत्रमें) कहते हैं कि

आचार्योपाध्यायतपस्विशैक्षग्लानगणकुलसङ्घसाधुमनोज्ञानाम् ॥ २४ ॥

पदच्छेदः—[१]आचार्य उपाध्याय -[२] तपस्विन्[३]शैक्ष–ग्लान–गण–कुल[४]सङ्घ-साधु[५] मनो-ज्ञानाम् इति वैयावृत्यम् दशविधम् उच्यते ॥ २४ ॥

(१) बहुधा पुस्तकोंमें "आचार्य" पाठ है कहीं कहीं पर "आचार्य्य" भी पठन है "अचोरहाभ्याम् द्वे वा" ८-४ ४६वां सूत्रसे दोनों शब्द ठीक हैं ॥ (२) बहुतसी प्रतियोंमें "तपस्वि" शब्द आया है कहीं कहीं पर (जैसे सदासुखजी लघुटीका तथा ज्ञानचन्द्रजी मुद्रित प्रतिमें "तपस्वी" शब्द है वह अशुद्ध है क्योंकि समस्त सूत्र एक समासमें है और यथार्थ शब्द 'तपस्विन्' है समासमें 'न्' का लोप होजाता है 'तपस्वि' रह गया। परन्तु 'तपस्वी' प्रथमा एक वचन पुल्लिंग 'तपस्विन्'का है, समासमें बीचमें विभक्ति नहीं होना चाहिये ॥ (३) 'शैक्ष' अधिकतर पुस्तकोंमें पाठ मिलता है, शैक्षसे कुछ न्यून पुस्तकोंमें शैक्ष्य मिलता है दोनों ठीक हैं। श्वेताम्बर आम्नायके सभाष्यतत्त्वार्थाधिगम सूत्रमें तथा भाष्यानुसारिणी तत्त्वार्थटीकामें 'शैक्ष' शब्दके स्थानमें शैक्षक है और 'मनोज्ञानाम्'के स्थानमें 'समनोज्ञानाम्' है शेष पाठ एक है और अर्थ भी एकसा है ॥ (४) अधिकतर प्रतियोंमें 'संघ' पाठ है इससे कुछ घाटि 'सङ्घ' पाठ है। संघ' और सङ्घ' दोनों ठीक हैं (टिप्पणी अध्याय १ पृष्ठ ५४०, ५४१) संघ समूहके अर्थमें पञ्चचंद्र कोश पृष्ठ ३६६में आया है॥ कहीं कहीं पर सग, और सङ्ग पाठ भी देखनेमें आया है। 'मेलके सङ्गसगमौ' अमरकोश सकीर्ण २२ वर्ग श्लोक २६वां अर्थात् 'मेलक, सग, सगम ये तीन (पु०) नाम सगम (मेल) के हैं इसलिए संघ, संग-सङ्घ और सङ्ग चारों ही पाठ ठीक हैं। इसके लिए कि सङ्ग वा सग और सङ्घ और संघ दोनों दोनों रूपसे लिखे जाते हैं (देखो टिप्पणी, अध्याय १ पृष्ठ ५४०, ५४१) (५) अधिकतर प्रतियोंमें "मनोज्ञानाम्' पाठ आया है इससे कुछ हीन पुस्तकोंमें 'मनोज्ञाना' पाठ है यह पाठ कातन्त्ररूपमालाव्याकरणके अनुसार शुद्ध है (देखो टिप्पणी अध्याय १ पृष्ठ ६) परन्तु अष्टाध्यायीके अनुसार अशुद्ध है (देखो अध्याय १ टिप्पणी पृष्ठ ५४०, ५४१) ॥

वैयावृत्त्यं दशधा भिद्यते । कुतः ?। विषयभेदात्॥आचार्यवैयावृत्त्यमुपाध्यायवैयावृत्त्यमित्यादि ॥ तत्र आचरन्ति तस्माद्व्रतानीत्याचार्यः। मोक्षार्थं शास्त्रमुपेत्य तस्मादधीयत(ते)इत्युपाध्याय.। महोपवासाद्यनुष्ठायी तपस्वी॥शिक्षाशीलः शैक्षः॥ रुजादिक्लिष्टशरीरो ग्लानः॥ गणः स्थविरसन्तति।

सूत्रार्थः—आचार्यवैयावृत्त्यं, उपाध्यायवैयावृत्त्यं, तपस्वि वैयावृत्त्यं, शैक्षवैयावृत्त्यं, ग्लानवैयावृत्त्यं, गणवैयावृत्त्यं, कुलवैयावृत्त्यम्, संघवैयावृत्त्यम्, साधुवैयावृत्त्यम्, मनोज्ञ वैयावृत्त्यम्, इति वैयावृत्त्यम्, दशविधम्, उच्यते T,

वृत्त्यनुवादः—वैयावृत्त्यम् दशधा भिद्यते T,
कुत ? विषय-भेदात्,
आचार्यवैयावृत्त्यम् उपाध्यायवैयावृत्त्यम्।
इत्यादि॥

तत्र आचरन्ति–तस्मात् व्रतानि इति आचार्यः;
[१]उपेत्य–मोक्ष–अर्थं शास्त्रम् तस्मात् अधीयते इति
उपाध्यायः । महान्-उपवासादि–अनुष्ठायी तपस्वी
शिक्षाशीलः शैक्षः ॥

[२]रुज्–आदि (रुजा-आदि) क्लिष्टशरीरः ग्लानः, गणः
स्थविरसन्ततिः॥

=आचार्यकी वैयावृत्त्य,उपाध्यायकी टहल,तपस्वीकी उपासना (=टहल,सेवा),
=शैक्षकी सेवा, रोगी यतीकी वैयावृत्त्य, वृद्ध मुनियोंके समुदायकी सेवा,
=कुलकी वैयावृत्त्य, संघकी उपासना, साधुकी टहल, मनोज्ञकी
=सेवा ऐसे वैयावृत्त्य दशप्रकार कही गई है[विशेषके लिये देखो वृत्तिअनुवादमें]
=वैयावृत्त्य दश प्रकारसे भेदरूप किया गया है अर्थात् वैयावृत्त्यके दश भेद हैं
=[प्रश्न] क्योंकर ?[उत्तर]प्रकरणके भेदसे(वैयावृत्यके दश विकल्प हैं जैसे)
=आचार्य की शुश्रूषा–उपाध्यायकी वैयावृत्त्य,
=तपस्वीकी सेवा,शैक्षकी उपासना, ग्लानकी सेवा, गणकी टहल, कुलकी वैया-
वृत्त्य, संघकी शुश्रूषा, साधुकी उपासना, मनोज्ञकी सेवा वा टहल ऐसे है
=तहां जिससे (प्राणी) व्रतोंको आचरण करते हैं ऐसा आचार्य है
=(जिसके) निकट आकर(=उपेत्य)मोक्षके लिये शास्त्र जिससे पढ़ा जाता है ऐसा
=उपाध्याय है । महान् अनशन आदिक तप करने वाला तपस्वी है,
=विद्या(=शिक्षा) की है बान वा अभ्यास(=शील) जिसको सो। शैक्ष है अर्थात्
विद्या(=शिक्षा)के पढ़ने वाला वा सीखने वाला सो शैक्ष, शैक्षक वा शैक्ष्य है,
'जो श्रुतज्ञानके सीखनेमें तत्पर अर निरन्तर प्रभावनामें निपुण है सो शिष्य है,
=रोग आदिक कर (ग्रसित) क्लेशरूप देह संयुक्त सो ग्लान है ॥
=बूढ़े (=स्थविर) मुनिका गोत्र (=सन्तति) वा परिपाटीका नाम सो। (गण) है,

(१)उप=निकट, पास, इत्य=जाकर,प्राप्तहोकर उपेत्य=पास प्राप्त होकर, निकट जाकर ॥ [२] रुज् वा रुजा।दोनो शब्द स्त्री लिंगी हैं और

दीक्षकाचार्यशिष्यसन्ततयः कुलम् चातुर्वर्ण्यश्रमणनिवहः सङ्घः ॥ चिरप्रव्रजितः साधुः । मनोज्ञो लोकसम्मतः ॥ तेषां व्याधिपरिषहमिथ्यात्वाद्युपनिपाते कायचेष्टया द्रव्यान्तरेण वा तत्प्रतिकारो वैयावृत्यं समाध्याध्यानविचिकित्साभावप्रवचनवात्सल्याद्यभिव्यक्त्यर्थं॥स्वाध्याय विकल्प विज्ञापनार्थमाह—

---

दीक्षक–आचार्य-शिष्य-सन्ततयः 'कुलम्' =दीक्षा देनेवाले आचार्यका शिष्यसमूह [=(१)सन्ततयः]सो कुल है,

चातुर्वर्ण्य-श्रमण–निवहः संघः, =चार जातिका सन्यासी (=श्रमण) समूह (=निवह) सो संघ है अर्थात् (क) ऋषि(ऋद्धिधारी संन्यासी)(ख)यति इन्द्रियोंका वश करने वाला सन्यासी(ग)मुनि अवधिज्ञानी, मनःपर्ययःज्ञानी सन्यासी (घ) अनागार सामान्य घरके त्यागी, ये सब संघमें आगये ।

चिर–प्रव्रजितः साधुः, =बहुत काल (=चिरम्) का दीक्षित(=प्रव्रजित) सो साधु है ।

मनोज्ञः लोकसम्मतः, =मनोज्ञ वो है जो लोकमान्य वा लोक स्वीकृत हो-तात्पर्य ऐसा है कि जिसका उपदेश लोकमान्य हो वा उपदेश विना ही स्वयं लोकनिमें पूज्य हो प्रशसावान् हो,सो मनोज्ञ है वा समस्तलोक जिसको महा विद्यवान कहै,प्रशस्त वक्ता कहै,महाकुलवंत कहै ऐसा लो कमान्यहो, जिन मारगके गौरवकी उत्पादनका कारणहो सो मनोज्ञ है वा असंयत सम्यदृष्टि भी मनोज्ञ है,

तेषाम् व्याधि–परिषह–मिथ्यात्व–आदि– =तिन (दश प्रकारके पूर्वोक्त मुनियों)के रोग वेदना (=परिषह) मिथ्यात्व आदिकके

उपनिपाते कायचेष्टया 'द्रव्य-अन्तरेण वा* =आपड़ने पर शरीरके प्रयत्नसे अथवा अन्य वस्तुओंकरि

तत्–प्रतिकारः 'वैयावृत्यम् 'समाधि- =उस (=व्याधि-परिषह–मिथ्यात्वादिका) उपाय वा उपचार सो वैयावृत्य है । समाधिका

आध्यान–विचिकित्सा–अभाव–प्रवचन– =धारण वा स्मरण (=आध्यान)ग्लानिका अभाव, आगममें

वात्सल्य–आदि–अभिव्यक्ति-अर्थं; =प्रीति आदि प्रगट वा प्रत्यक्ष प्रयोजन [इस वैयावृत्यके]हैं ॥

स्वाध्याय-विकल्प-विज्ञापन-अर्थम् 'आह =स्वाध्यायके भेद प्रदर्शन करनेके लिये (आचार्य अग्रिम वा उत्तर सूत्रमें) कहते हैं कि

---

दोनोंका अर्थ 'रोग' है, (देखोपद्मचन्द्रकोश पृष्ठ ३२३),इसलिये रुजादिका पदच्छेद रुज्+आदि अथवा रुजा+आदि;दोनों ही हो सकते हैं, तिससे ऊपर दोनों प्रकारके पदच्छेद दियेगये हैं । वृत्ति वा भाष्यका पाठ केवल "रुजादि" है। (१) सन्ततिका स्त्री लिङ्गबहुवचन "सन्ततय" है

# वाचनाप्रच्छनाऽनुप्रेक्षाऽऽम्नायधर्मोपदेशाः ॥ २५ ॥

निरवद्यग्रन्थार्थोभयप्रदानं वाचना। संशयच्छेदाय निश्चितबलाधानायवा परानुयोगः प्रच्छना। अधिगतार्थस्य मनसाऽभ्यासोऽनुप्रेक्षा । घोषशुद्धं परिवर्तनमाम्नायः ॥ धर्मकथाद्यनुष्ठानं धर्मोपदेशः । स एष पञ्चविधः स्वाध्यायः किमर्थ । ?

## वाचनाप्रच्छनाऽनुप्रेक्षाऽऽम्नायधर्म्मोपदेशाः ॥ २५ ॥

पदच्छेदः—वाचना-प्रच्छना-अनुप्रेक्षा-आम्नाय-धर्मोपदेशाः (इति*स्वाध्यायः पञ्चविधिः उच्यते)

सूत्रार्थः—वाचना–प्रच्छना–अनुप्रेक्षा–आम्नाय–धर्म्मोपदेशाः इति*स्वाध्यायः पञ्चविधः उच्यते। =[शास्त्रका] पढ़ाना वा अध्यापन, अर्थ वा पाठका पूछना, मनन करना, शुद्ध घोकना =धर्मका उपदेश ऐसे स्वाध्याय (तप) पांच प्रकार कहागया है ॥

वृत्त्यनुवादः—निरवद्य–ग्रन्थ–अर्थ–उभय– =निर्दोष (=निरवद्य) शास्त्र और (उसके) अर्थ दोनों,(प्राणियों को)

प्रदानम् वाचना, =पढ़ाना, सिखाना(=प्रदानं), सुनाना (=प्रदानं) सो वाचना (स्वाध्यायनामातप) है ॥

संशय–च्छेदाय निश्चित–बलाधानाय वा* =संदेहके दूर करनेको अथवा (=वा) निश्चय कियेहुये समर्थन वा दृढ़ करनेके लिये

पर–अनुयोगः प्रच्छना, =दूसरेसे प्रश्न (=अनुयोग) करना सो प्रच्छना है, भावार्थ—यदि अपनीउच्चता प्रगट करनेकेलिए, अन्यको ठगनेके लिए, किसीको पराजय करनेके लिये दूसरेकी हास्य करनेके अर्थ इत्यादि खोटे परिणामोंसे प्रश्न किया जावै तो वह प्रच्छना स्वाध्याय नामा तप नहीं है वरन् अपने संशयके दूर करनेको ज्ञानीसे प्रश्नकरना सो प्रच्छना स्वाध्याय है ॥

अधिगत–अर्थस्य मनसा अभ्यासः अनुप्रेक्षा, =जानेहुये अर्थका वा पदार्थका मनकरि बारम्बार चिन्तवन सो अनुप्रेक्षा [स्वाध्यायतप है]

घोषशुद्धम् परिवर्तनम् आम्नायः, =(शब्द वा पाठको) शुद्ध घोकना, बोलना, फेरना [=परिवर्तन] सो आम्नाय है ।

धर्म–कथा–आदि–अनुष्ठानम् धर्मोपदेशः, =धर्मकी कथा आदिका करना अर्थात् उपदेश करना सो धर्मोपदेश[स्वाध्याय तप] है

स एषः पञ्चविधः स्वाध्यायः किम् अर्थः ? =[प्रश्न] सो यह [=एष] पांच प्रकार स्वाध्याय किस लिए है ? [उत्तर]

(१) इस सूत्रका पाठ, अर्थ दोनों आम्नायोंमें एक है। हमारी सम्प्रदायकी पुस्तकोंमें अधिकतर 'पृच्छना' पाठ है 'इसपाठसे गणनामें कुछ हीन प्रच्छना है दोनों ठीक हैं क्योंकि पृच्छा(स्त्री०)पृच्छन (न०)वैद्यकोश पृष्ठ ८५१, आप्ते आंग्लकोश पृष्ठ२१२,२१३,प्रच्छन(न०) प्रच्छना(स्त्री०)सब ठीक है ॥

प्रज्ञातिशयः प्रशस्ताध्यवसायः परमसंवेगस्तपोवृद्धिरतिचारविशुद्धिरित्येवमाद्यर्थः॥व्युत्सर्ग-भेदनिर्ज्ञानार्थमाह— **बाह्याभ्यन्तरोपध्योः ॥ २६ ॥**

प्रज्ञा–अतिशयः[1] प्रशस्त–अध्यवसायः[2] परम–संवेगः[3], =बुद्धिकी अधिकाई, प्रशसनीय अभिप्राय वा आशय, उत्कृष्ट उदासीनता, तपो–वृद्धिः[4] अतिचार-विशुद्धिः[5] एवम्*इत्यादिः[6] अर्थः[7] =तपकी बढ़ती, अतीचार शोधने, इसप्रकार[=एवम्]इत्यादिके लिये [=अर्थः] है व्युत्सर्ग-भेद–निर्ज्ञान–अर्थम्[8] आह T =व्युत्सर्ग [तप]के भेद निर्णयके लिये (आचार्य अग्रिम सूत्रमें) कहते हैं कि

(१)बाह्याभ्यन्तरोपध्योः ॥ २६ ॥ **=बाह्याभ्यन्तरोपध्योः व्युत्सर्गो द्विविधः भवति ॥२६॥**

**सूत्रार्थः**—बाह्य–अभ्यन्तर–उपध्योः[1] व्युत्सर्गः[2] द्विविधः[3] भवति T =बहिरङ्ग तथा अंतरंग परिग्रह(=उपधि)में व्युत्सर्ग वा त्याग[नामक अभ्यन्तरतप] =दो प्रकार है। अर्थात् दश प्रकार (क्षेत्र, वास्तु, हिरण्य, सुवर्ण, धन, धान्य, दासी दास, कुप्य, भाड) बहिरंग परिग्रहका त्याग (=व्युत्सर्ग) और चौदहप्रकार [मिथ्यात्व,स्त्री-पुरुष- नपुंसक-वेद,राग, द्वेष,हास्य, रति, अरति, शोक, भय, जुगुप्सा,मान,माया,लोभ,अन्तरंग परिग्रह वा उपधिका परित्याग (=व्युत्सर्ग) ऐसे दो प्रकार है॥ संक्षेपत —बाह्य तथा अभ्यन्तर[परिग्रहका त्याग]सो व्युत्सर्ग तपहै

(१)दोनो जैन सम्प्रदायोंमें इस सूत्रका अर्थ तथा पाठ एक है। केवल इतना अन्तर है कि हमारे यहा बाह्य परिग्रहके दश भेद हैं (देखो इस सूत्रके अर्थको) परन्तु श्वेताम्बर सम्प्रदायके सभाष्य०में बाह्य "द्वादशरूपक उपाधिसबधी है" ॥ देखो सभाष्यतत्त्वार्थाधिगम सूत्र पृष्ठ २१६। उत्सर्ग वा व्युत्सर्गका अर्थ त्याग, छोड़ना क्षेपण करना है और इन सर्व शब्दोंका अर्थ एकसा है। जहां कहीं किसी सूत्रमें ये शब्द आये हैं, वहा उसीप्रकरणसे संबध रखने वाली किसीवस्तुका त्याग, छोडनेके अर्थमें आते हैं। जैसा कि निम्नलिखित उदाहरणोंसे प्रगट है॥

(क) मोक्ष शास्त्रमें पहिले ही पहले"उत्सर्ग शब्द सातवे अध्यायके ३४वां सूत्रके प्रोपधोपवासके अतीचारोंमें आया है, वहांपर इस शब्दका अर्थ मल-मूत्र-खखार-थूक-नाक आदिके मैलका त्याग वा क्षेपण करना वा फेकना उत्सर्ग है॥(ख)दूसरी बार समितिके सम्बन्धमें अध्याय९ सूत्र ५में मल-मूत्र-खखार-थूक-नाक कान इत्यादिके मैलका क्षेपण करना, फेकना वा त्यागना (=उत्सर्ग) इस अर्थमें उत्सर्ग है ॥

(ग) इस अध्यायके २०वे तथा २६वे सूत्रमें तपके सबधमें आया है–२०में परिग्रहमें ममत्वका त्याग (=व्युत्सर्ग) सामान्य रीतिसे है तथा २६वे में बहिरंग उपधिका त्याग (=व्युत्सर्ग) और अंतरंग उपधि (=परिग्रह)का त्याग (=व्युत्सर्ग) अर्थमें आया है। (घ) इसी अध्यायके बाईसवां सूत्रमें (व्युत्सर्ग शब्द प्रायश्चित्तके नौ भेदोमेंसे पांचवा भेद हैं, कायोत्सर्ग=काय+उत्सर्ग, वि जोडनेसे=काय व्युत्सर्ग=शरीरमें ममत्वका त्याग, अत सब स्थानोमें उत्सर्ग वा व्युत्सर्ग =(किसी अधिकृत वस्तुके)त्याग, छोडना, परित्याग, क्षेपण अर्थों में आया है ॥

व्युत्सर्जनं व्युत्सर्गस्त्यागः । स द्विविधः—बाह्योपधित्यागोऽभ्यन्तरोपधित्यागश्चेति ॥ अनुपात्तं वास्तुधनधान्यादि बाह्योपधिः। क्रोधादिरात्मभावोऽभ्यन्तरोपधिः । कायत्यागश्च नियतकालो यावज्जीवं वा ऽभ्यन्तरोपधित्याग इत्युच्यते । स किमर्थः ? निस्सङ्गत्वनिर्भयत्वजीविताशाव्युदासाद्यर्थः॥ यद्बहुवक्तव्यं ध्यानमिति पृथग्व्यवस्थापितं तस्येदानीं भेदाभिधानं प्राप्तकालं । तदुल्लंघ्य तस्य प्रयोक्तृस्वरूपकालनिर्द्धारणार्थमुच्यते—

वृत्त्यनुवादः—व्युत्सर्जन व्युत्सर्ग: त्याग:, स: द्विविध: बाह्य-उपधि-त्याग अभ्यन्तर-उपधि-त्याग: च* इति*। अन्-उपात्तम् वास्तु-धन-धान्य-आदि बाह्य-उपधि:, क्रोध-आदि: आत्म-भाव: अभ्यन्तर-उपधि:, काय-त्याग: च* नियतकाल: यावज्जीवम्*वा*अभ्यन्तर-उपधि-त्याग: इति*उच्यते । स: किम् अर्थ: ? निस्सङ्गत्व-निर्भयत्व-जीवित-आशा-व्युदास-आदि-अर्थ:, यद् बहु-वक्तव्यम् ध्यानम् इति* पृथग्-व्यवस्थापित तस्य इदानीं*भेद-अभिधान प्राप्तकालम्, तद्-उल्लंघ्य-तस्य प्रयोक्तृ-[निर्द्धारण]स्वरूप-[निर्द्धारण]काल-निर्द्धारण-अर्थम् उच्यते—

= वृत्ति वा भाष्यका अनुवाद व्युत्सर्जन, व्युत्सर्ग है सो त्याग है, वह दो प्रकार है, वहिरंग परिग्रह[=उपधि]का त्याग और अन्तरंग परिग्रहका त्याग =ऐसे है, अग्रहीत वा अप्राप्त अर्थात् आपसे पृथग् वास्तु, धन, धान्य, =क्षेत्र, हिरण्य, सुवर्ण, दासी, दास, कुप्य, भांड(=आदि) वहिरङ्ग परिग्रह हैं ॥ क्रोध =मिथ्यात्व, स्त्री-पुरुष-नपुंसकवेद, राग, द्वेष, हास्य, रति, अरति, शोक, भय, जुगुप्सा, मान, माया, लोभ (=आदि) [कर्मके निमित्तसे] =आत्माके परिणाम अंतरङ्ग परिग्रह हैं । शरीरका त्याग भी (=च)जो =कालका नियमकरि अथवा [=वा] जीवन पर्यन्त होता है । अन्तरङ्ग =परिग्रहका त्याग है ऐसा वर्णित है । वह व्युत्सर्ग किस लिए है ? =निस्सङ्गपना, निडरता, जीवितकी आशाका अभाव आदिक [प्रयोजनों] =के लिये (व्युत्सर्ग) है ॥ जो (=यद्) बहुत (भेद) कहे जाने योग्य ऐसा ध्यान =न्यारा रक्खा गया था, अब तिस (ध्यान)के भेदोंके कहनेका =समय प्राप्त है, तिस कालको उलंघकरि वा लांघकरि अर्थात् छोड़कर तिस(ध्यान)के =करने वालेका[निश्चय] तथा (ध्यानके) स्वरूपका (निर्द्धारण)और(ध्यानके) कालके =निश्चय (करने)के लिये (अग्रिम सूत्रमें) कहा जाता है कि

# उत्तमसंहननस्यैकाग्रचिन्तानिरोधो ध्यानमान्तर्मुहूर्तात् ॥ २७ ॥

उत्तमसंहननस्यैकाग्रचिन्तानिरोधो ध्यानमान्तर्मुहूर्तात् ॥ २७ ॥

=उत्तम-संहननस्य-एकाग्र-चिन्ता-निरोधः-ध्यानम्-(१)आ-अन्तर्मुहूर्तात् भवति ॥ २७ ॥

| | |
|---|---|
| सूत्रार्थः-(२)उत्तमसंहननस्य | =उत्कृष्ट (वज्रवृषभनाराच, वज्रनाराच, नाराच) संहनन वालेका |
| आ-अन्तर्मुहूर्तात् | =अन्तर्मुहूर्त पर्यन्त अर्थात् मुहूर्त घंटेके समयसे न्यून समय तक |
| (३) एक-अग्र- | =(अन्य क्रियाओंसे खींचकर वा हटाकर) एक (विषय वा पदार्थ) को अवलम्बन वा ग्रहण (=अग्र) करि |
| चिन्ता-निरोधः | =चित्तकी वृत्तिका (उस एकमें) निरोध वा ठहराव |

(१) अन्तर्मुहूर्तात् तथा अन्तर्मुहूर्तात् (अवोरहाभ्याम् द्वेवा) (अष्टाध्यायी ८-४-४६)सूत्र से दोनों ही पाठ ठीक हैं ॥

(२) श्वेताम्बर आम्नायमें तथा हमारे यहां 'उत्तम 'ध्यानम्'तक एक पाठ है पश्चात् आन्तर्मुहूर्तात् वाक्यके स्थानमें 'आमुहूर्तात्'है और सभाष्य-तत्त्वार्थाधिगमसूत्रमें इस एक सूत्रके दोसूत्र करदिये हैं परन्तु आङ् (=आ)उपसर्गके अर्थकी विचित्रतासे दोनों आम्नायोंमें अभिप्राय एकसा है। आङ् अव्ययके संबंधमें हम संक्षेप टिप्पणी अध्याय १ पृष्ठ ७३,७४ पर देचुके हैं और विशेषरूपसे अध्याय नौ पृष्ठ ८३, ८४पर, उक्त टिप्पणियोंमें क्रमसे हमने 'आकुमारेभ्या यश सीताया आकुमार'यश सीताया '=(मनुष्योंसे लेकर) छोकरों तक सीताका यश (प्रसिद्ध) है और आकुमारेभ्यो यश पाणिने आकुमार यश पाणिने =(मनुष्योंसे लेकर) लडकोंतक पाणिनिका यश (प्रसिद्ध) है दृष्टान्त दिये हैं उक्त उदाहरणोंमें 'आकुमार'का एक वचनमें क्यों प्रयोग है और 'आकुमारेभ्य'में बहुवचन क्यों है ॥ निम्न सूत्रके अनुसार अपादान पंचमी विभक्तिको छोडकर अव्ययीभाव समासके अन्तमें म् आता है। 'नाव्ययीभावादतोऽम्त्वपञ्चम्याः। २-४-८३।=न,अव्ययीभावात् अत. अम् तु अपञ्चम्या (सुप. लुक्)=अ१(=अ) हो अन्तम जिसके ऐसे अव्ययीभाव(समास)से परे सुप्का लुक् न हो और पञ्चमीभिन्न सुप्को अम्आदेशहो अब यहा पाठकोंको विशेष ध्यान आकर्षण करता हूं कि हमारे यहा आ+अन्तर्मुहूर्तात् वाक्यका लाये है उसमें आ शब्दको अभिविधि अर्थमें लिया है अर्थात् 'से तक' चिन्ताका निरोध करने (के आरम्भके समय)के अन्तर्मुहुर्त तक रहता है और श्वेताम्बर आम्नायके समाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्रमें "आमुहूर्तात्"जो २८वां सूत्र भिन्न किया है उसमें 'आङ्'को मर्यादा अर्थमें लिया है अर्थात् चिन्ताका निरोध मुहूर्तके इधर इधर न कि मुहूर्त पर्यन्त वा मुहुर्त तक और मुहूर्तसे परे भी नहीं ऐसा अर्थ हुआ और ऐसा ही अर्थ अनुवादक समाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्रने किया है वह अक्षर श. यह है "वह ध्यान अन्तर्मुहूर्तके अभ्यन्तरमेंही होता है न कि परे" (समाष्य० पृष्ठ २१७) अत दोनों आम्नायोंमें एकसा अर्थ हुआ।

(३)एकाग्र.—'स्वार्थेष्यञ्' ऐकाग्र इसी अर्थमें होता है (पद्मचन्द्रकोश पृष्ठ ८५) एक अग्रं विषयो यस्य=जिसका विषय एक हो (पद्मचन्द्रकोश८५) =और विषयको छोड़कर एकही ओर मन वाले,एकाग्र शब्दसे उसी अर्थमें अण् (=अ)प्रत्यय लगादेवे अर्थात् एकाग्र+अण्करदे तो एकी वृद्धि होकर ऐकाग्र बन जाता है और अर्थ एकाग्रका ही देता है ॥ एकाग्र=एकाग्रतासे वा एकरूपसे(समाष्य०पृष्ट २१७) एकको आगे [रख]करि, मुख्य वा प्रधानकरि अर्थात् एकको ग्रहणकरि भावार्थ एक विषयको ग्रहणकरि। अग्र=प्रधान, आश्रय, सहारा, ग्रहण, अवलम्बन, मुख्य, सन्मुख॥

आद्यं त्रितयं संहननमुत्तमं वज्रर्षभनाराचसंहननं वज्रनाराचसंहननं नाराचसंहननमिति ॥ तत्त्रितयमपि ध्यानस्य साधनं भवति॥ मोक्षस्य तु आद्यमेव॥ तदुत्तमसंहननं यस्य सोऽय-मुत्तमसंहननस्तस्योत्तमसंहननस्येत्यनेन प्रयोक्तृनिर्देशः कृतः॥

ध्यानम्=सो ध्यान है, संक्षेप तथा स्पष्टतया अर्थ यह है कि उत्तम संहनन वालेका १ घंटेसे कुछहीन काल तक एक (विषयको) आगे रखकर वा एक (विषय) को ग्रहण करि चित्तको (उस ही में) लगाना है सो ध्यान है ॥ भावार्थ—छह संहननोंमेंसे पहिलेके वज्रवृषभनाराचसंहनन, वज्रनाराचसंहनन, और नाराचसंहनन ये तीन उत्तम वा श्रेष्ठ संहनन हैं, ये ही तीन संहनन ध्यानके कारण हैं। उत्तम संहनन वालोंके ही मुख्यपनाकरि चिन्ताका रुकना होसक्ता है, या संसारमें गमन, भोजन, शयन, अध्यायन (=अध्ययन), अध्यापन आदिक अनेक क्रिया हैं तिनमें नियम सहित वर्ते है तहां ध्याननहीं जानना, जहां एकके सन्मुख होय चिन्ताका रुकना वा चित्तकी वृत्तिको अन्य क्रियाओंसे खींचकर वा हटाकर एक विषयमें ही रोकना सो एकाग्र चिन्तानिरोध है, सो ही ध्यान है और जहां एकाग्रता नहीं तहां भावना है ऐसे ध्यान नामक अभ्यन्तर छठवां तप है सो उत्कृष्टपनेसे अन्तमुहुर्त तक ही रहता है और मोक्ष होनेके कारणभूत एक वज्र वृषभनाराच संहनन ही है, अन्य संहननसे मोक्ष प्राप्त नहीं होसक्ती है ॥ सूत्रमें ध्याता, ध्यान, ध्येय, ध्यानकाकाल चार वर्णित हैं ॥

अन्वयार्थः—आद्यं॰ त्रितयं॰ संहननं॰ उत्तमं॰ वज्रर्षभ=आदिके वा प्रथमके (तीनों) संहनन उत्तम हैं। वज्रवृषभ नाराच-संहननं॰ वज्रनाराचसंहननं॰ नाराचसंहननं॰ इति=नाराचसंहनन, वज्रनाराचसंहनन नाराचसंहनन ऐसे [ये तीन] हैं तत्॰ त्रितयम्॰ अपि ध्यानस्य॰ साधनम्॰ भवति ॥ =वह तीनों (=त्रितयम्) ही (=अपि) [संहनन] ध्यानके कारण होते हैं। मोक्षस्य॰ तु आद्यम्॰ एव, =परन्तु (=तु) मोक्षका (साधन) आदिका (वज्रर्षभनाराचसंहनन) ही होता है तद्॰ उत्तमसंहननम्॰ यस्य॰ सः॰ अयम्॰ उत्तमसंहनन॰ =वह उत्तम संहनन जिसके है तो यह (=अयम्) उत्तमसंहनन है ॥ तस्य॰ उत्तमसंहननस्य॰ इति॰ अनेन॰ प्रयोक्तृ= =तस्य उत्तम संहननस्य ऐसे इस [वाक्य] करि (ध्यानका) प्रयोग करने वालेका निर्देशः॰ कृतः॰ । =(अर्थात् ध्याता, ध्यानी, वा ध्यानकरने वालेका) उपदेश वा कथन कियागया है

(१) एक विषयको ग्रहणकरि (अन्यसे) चिन्ताका निरोध सो ध्यान है॥ एक पदार्थके सन्मुख चिन्तवनका रुकना सो ध्यान है, जा संसारमें गमन भोजन शयन अध्ययन अध्यापनआदि अनेक क्रिया है तिनमें नियम रहित वर्ते है तहां ध्यान नहीं जानना चाहिये। जहां एकके सन्मुख होय चिन्ताका रुकना और जहां एकाग्रता नहीं तहां भावना होती है॥ एकाग्र चितवनका रुकजाना अन्तर्मुहूर्त ते अधिक काल उत्तम संहनन वालेकेभी नहीं रहता है। उसके ही मुख्यपनाकरि चिन्ताका रुकना होता है॥ (सदासुखजी कृत रत्नकरण्ड श्रावकाचार पृ॰ २०४) ध्यानके

अग्रंमुखम् । एकमग्रमस्येत्येकाग्रः(ग्रं)। नानार्थावलम्बनेन चिन्ता परिस्पन्दवती,तस्या अन्याशेषमुखेभ्यो व्यावर्त्य एकस्मिन्नग्रे नियम एकाग्रचिन्तानिरोध इत्युच्यते । अनेन ध्यानस्वरूपमुक्तं भवति ॥ मुहूर्त इति कालपरिमाणम् । अन्तर्गतो मुहूर्तोऽन्तमुहूर्तः॥आ अन्तमुहूर्तादित्यनेन कालावधिः कृतः॥ ततःपरं दुर्धरत्वादेकाग्रचिन्तायाः॥ चिन्ताया निरोधो यदि ध्यानंनिरोधश्चाभावस्तेन ध्यानमसत्खरविषाणवत्स्यात् ॥ नैष दोषः—अन्यचिन्तानिवृत्त्यपेक्षयाऽसदिति

---

अग्रम्, मुखम्, =(इस सूत्रमें) अग्र है सो (ही) मुख है अर्थात् अग्र [शब्द ] का मुख, सहारा, अवलवन, आश्रय, प्रधान, वा सन्मुख अर्थ है ॥

एकम्, अग्रं, अस्य, इति* एकाग्रः(ग्रं), नाना-अर्थ- =एक है अवलम्बनमें इसके ऐसा एकाग्र है, अनेक प्रकारके विषयोंका (=अर्थ)

अवलम्बनेन, चिन्ता, परिस्पन्दवती, तस्याः =अवलम्बनकरि अथवा आश्रयकरि विचार चलायमान होता है। तिस(चिंता) का

अन्य-अशेप-मुखेभ्यः, व्यावर्त्य — एकस्मिन् =इतर समस्त (=अशेष ) अवलम्बनोंसे छुड़ाय कर एक (वस्तु, विषय वा पदार्थ) के

अग्रे, नियमः, एक-अग्र-चिंता-निरोधः, इति* उच्यते, =गृहणमें (=अग्रे) रोक [=नियम] सो एकाग्रचिन्ता निरोध ऐसा वर्णित है ॥

अनेन, ध्यान-स्वरूपम्, उक्तम्, भवति । =इस [एकाग्र चिन्ता निरोध ] करि ध्यानका स्वरूप कथन (=उक्तम्) होता है ॥

मुहूर्तः, इति* कालपरिमाणम्, अन्तर्गतः, मुहूर्तः, =मुहूर्त ऐसा [शब्द ] कालका परिमाण वा माप है। अधूरी मुहूर्त है सो

अन्तर्मुहूर्तः; =अन्तर्मुहुर्त है अर्थात् मुहूर्तके भीतर भीतर समय सो अन्तर्मुहूर्त है,

आ-अन्तर्मुहूर्तात्, इति* अनेन, काल- =अन्तर्मुहूर्त पर्यंत अथवा अंतर्मुहूर्ततक इस( वाक्य ) करि कालकी

अवधिः, कृतः; ततः* परम्* =सीमा कीजाती है, क्यों कि उस [आ+अन्तर्मुहूर्तात् ] से परे वा अधिक

दुर्धरत्वात्, एकाग्र-चिन्तायाः; चिन्तायाः, निरोधः, =एकाग्र चिन्ताका निरोध दुर्द्धर है अर्थात् नहीं हो सक्ता है [प्रश्न] चिंताका रोकना

यदि* ध्यानं, निरोधः, च* अभावः, तेन, ध्यानम्, =जो ध्यान है और (=च) निरोध है सो अभाव है । तिस (अभाव) करि ध्यान

असत्, खर-विषाणवत्* स्यात् । न* एषः, दोषः, =असत् है गधे के सींग सदृश है ॥ [उत्तर] यह दूषण नहीं है,

अन्य-चिन्ता-निवृत्ति-अपेक्षया, असत्, इति* =दूसरे विचारों की निवृत्ति वा उपरम की अपेक्षा से अभाव है, इस प्रकार

चोच्यते, स्वविषयाकारप्रवृत्तेः सदिति च। अभावस्य भावान्तरत्वाद्धेत्वङ्गत्वादिभिरभावस्य वस्तुधर्मत्वसिद्धेश्च ॥ अथवा, नायं भावसाधनः "निरोधनं निरोध इति"। किं तर्हि ? कर्म-साधनः "निरुध्यत इति निरोधः" ॥ चिन्ता चासौ निरोधश्च चिन्तानिरोध इति ॥ एतदुक्तं भवति—ज्ञानमेवापरिस्पन्दमानमपरिस्पन्दाग्निशिखावदवभासमानं ध्यानमिति ॥

---

च# उच्यते T, =भी (=च) कहा गया है। (यहां चकारका प्रयोग प्रकार अर्थमें किया गयाहै)।

च# स्व-विषय-आकार-प्रवृत्तेः ॥ सत् इति#, =बहुरि(=च)अपने (=स्व)विषयके आकार वा स्वरूपकी प्रवृत्तिसे सद्भाव रूपहै अर्थात् चिंतानेजिस विषयका अवलम्बन कियाहै तिसके स्वरूपकी अपेक्षासे ध्यान विद्यमानतारूपहै

अभावस्य भावान्तरत्वात् ॥ =अभावके प्रकारान्तरतासे वा अन्यभांतिपनसे

हेतु-अङ्गत्व-आदिभिः -(१) अभावस्य च# =(विद्यमानता वा स्वभाव रूपता) हेतु के अगादि करि है। क्योंकि अभावके भी (=च)

वस्तु-धर्मत्व-सिद्धेः ॥, =वस्तुका धर्मत्व सधता है॥ संक्षेपतः-अभाव है सो प्रकारान्तर से स्वभावरूप है जिस से वस्तुका धर्म्म है, हेतु का अग है, अभावसे भी वस्तु ही सधती है ॥

अथवा# 'निरोधनम् ॥ निरोधः इति#' अयम् ॥ =अथवा निरोध है सो निरोधन है ऐसा (=इति) यह (निरोध शब्द)

न# भावसाधनः, =भाव साधन न हो अर्थात् सूत्रमें निरोध शब्द जो आयाहै उसका प्रयोग भावमें न मानैं

भावार्थ इस प्रकार है कि निरोध शब्दका अर्थ निरोधन न मानैं

किम्# तर्हि # ? कर्म-साधनः "निरुध्यते T =(प्रश्न) तौ क्या (मानैं वा मानना चाहिये) (उत्तर) कर्ममें प्रयोग (मानैं) निरोध्याजाय

इति# निरोधः", चिन्ता॥च#असौ॥निरोधः॥च# =ऐसा निरोध है, और (=च) वह (=असौ) चिन्ता ही (=च) निरोधी जाय

चितानिरोधः इति#। एतद्॥उक्तम्॥भवति T- =ऐसा चिंता निरोध (का कर्म प्रयोगमें-कर्मसाधनमें अर्थ)हुआ(अतः)यहअर्थ होताहै कि

ज्ञानम्॥एव#अ-परिस्पन्दमानम्॥-अग्निशिखावत्#=ज्ञान ही चलाचलपनासे रहित (=अ) आगकी शिखाके समान

अपरिस्पन्द अवभासमानम्॥ इति# ध्यानम्॥; =अचल प्रकाश मान वा दैदीप्यमान (=अवभासमानम्) होता है ऐसा (=इति) ध्यानहै,

---

(१) सपक्ष-सत्व-आदि-रूपै विपक्ष असत्यादिभि अभावैः =(ध्यान है सो) समान पक्षमें सद्भावादिरूप करि है, विरुद्ध वा प्रतिकूल पक्षमें =अविद्यमानताकरि अभाव (रूप) से है अर्थात् चिंता वा विचार जिस पदार्थको ग्रहण करताहै उसकी अपेक्षासे सद्भावरूप है और अन्य समस्त अवशेष विषय वा पदार्थोंकी अपेक्षासे अभावरूप है क्योंकि ध्येयके अतिरिक्त अन्य समस्त पदार्थोंसे वा विषयोंसे ध्यान अवस्थामें निरोध किया आता है ॥

तद्भेदप्रदर्शनार्थमाह— ॥ आर्त्तरौद्रधर्म्यशुक्लानि ॥ २८ ॥

ऋतं दुःखं, अर्दनमर्तिर्वा, तत्र भवमार्तम्। रुद्रः क्रूराशयस्तस्य कर्म तत्र भवं वा रौद्रम्।

तद्-भेद-प्रदर्शन-अर्थम् ॥ आह ॥ =उस (ध्यान) के भेद प्रगट करनेके लिये (आचार्य अग्रिम सूत्रमें) कहते हैं कि

(१)आर्त्तरौद्रधर्म्यशुक्लानि ॥२८॥ =आर्त-रौद्र-धर्म्य-शुक्लानि (चत्वारि विधानि) ध्यानानि भवन्ति ॥२८॥

**सूत्रार्थः**—आर्त-रौद्र (२)धर्म्य-शुक्लानि ॥ =(इस सूत्रका हिंदी तात्पर्य) आर्त, रौद्र, धर्म्य, शुक्ल

चत्वारि ॥ विधानि ॥ ध्यानानि ॥ भवन्ति ॥ =चार प्रकार ध्यान होते हैं अर्थात् (क) अर्ति जो दुःख, पीड़ा ताविष जो चिंतवन (=ध्यान) उपजे सो आर्त्त ध्यानहै, (ख) रुद्र जो निर्दय अभिप्राय तिसमें जो चितवन (=ध्यान) उत्पन्नहो सो रौद्र ध्यान है, (ग) धर्म सहित जो चिंतवन (ध्यान) सो धर्म्य ध्यान है (घ) कषाय मल रहित उज्ज्वल शुद्ध परिणाम रूप अथवा विशुद्ध भाव रूप चिंतवन (=ध्यान) सो शुक्ल ध्यानहै ॥

**वृत्त्यनुवादः**—ऋतं ॥ दुःखं ॥ वा ॥ अर्दनं ॥ =(सर्वार्थ सिद्धिके संस्कृत वृत्ति वा भाष्यका अनुवाद) ऋतहै सो दुःखहै अथवा (=वा) अर्दनहै

अर्तिः ॥, तत्र ॥ भवम् ॥; =सो पीड़ा (=अर्ति) है। तिसमें (=तत्र) उत्पत्ति (=भवम्) वा होना (=भवम्) उपजना (=भवम्)

(३)आर्तम् ॥; =सो आर्तहै भावार्थ ऐसाहै कि ऋत-अर्ति जो पीड़ा तिसमें जो उत्पन्न हो सो आर्त है ॥

रुद्रः ॥ क्रूर-आशयः ॥ तस्य ॥ कर्म ॥ वा ॥ तत्र ॥ =रुद्र जो निर्दय (=क्रूर) अभिप्राय तिसकी क्रिया (=कर्म) अथवा (=वा) तिसमें

भवम् ॥ रौद्रम् ॥; =उत्पत्ति सो रौद्र है भावार्थ निर्दय (=क्रूर) अभिप्रायवाली क्रिया वा उक्तक्रियामें उत्पत्ति सो रौद्रहै

---

(१) इस सूत्रमें ध्यान शब्दकी अनुवृत्ति सत्ताईसवा सूत्र से आती है, और 'चत्वारि विधानि' तथा 'भवन्ति' वाक्योंका सूत्रमें अध्याहार किया गया है ॥ आर्त-आर्त्त, धर्म-धर्म्म पाठ "अचो रहाभ्याम् द्वे वा" पाणिनिकृत अष्टाध्यायी अध्याय ८, पाद ४, ४६ सूत्रसे शुद्ध हैं।

(२) हमारे यहां प्रतियोंमें प्रायः 'धर्म्य' शब्द है कहीं कहीं धर्म, धर्म्म है, तीनों पाठ ठीक हैं ॥

(३) श्वेताम्बर आम्नायके सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्रमें "आर्तरौद्रधर्मशुक्लानि" पाठ हैं उनकी भाष्यानुसारिणी तत्त्वार्थटीकामें "आर्त्त-रौद्रधर्म्यशुक्लानि पत्र ७२८ पर पाठ है अत दोनों समाजोंमें एकसा पाठ हुआ अर्थ भी एकसा है। "इष्टे स्थाने धत्ते इति धर्मः" (सर्वार्थसिद्धि अध्याय ९ सूत्र २) =(स्वर्ग-मोक्षादि) वांछित वा सुख स्थानमें आत्माको धरताहै ऐसा धर्महै। धर्म्यम्= "धर्मादनपेतं धर्म्यम्" (सर्वार्थसिद्धि अध्याय ९ सूत्र २८) =धर्मात् अनपेतम् धर्म्यम् =धर्मसे वर्जित (=अपेत) न (=अन्) हो अर्थात् "धर्म सहित होय" जयचंदजी वचनिका मुद्रित पृष्ठ ७३९ भावार्थ धर्म वाला हो, सो धर्म्यम् है ॥

धर्मो व्याख्यातो धर्मादनपेतं धर्म्यम् । शुचिगुणयोगाच्छुक्लम् ॥ तदेतच्चतुर्विधं ध्यानं द्वैविध्यमश्नुते । कुतः? । प्रशस्ताप्रशस्तभेदात् ॥ अप्रशस्तमपुण्यास्रवकारणत्वात् । कर्मनिर्दहनसामर्थ्यात्प्रशस्तम् ॥ किं पुनस्तदिति चेदुच्यते— ॥ परे मोक्षहेतू ॥२९॥ परमुत्तरमन्त्यं तत्सामीप्याद्धर्म्यमपि परमित्युपचर्यते ।

धर्मः व्याख्यातः धर्मात् अन्-अपेतम् ॥ =धर्म वर्णन कियागया (अध्याय ९ सूत्र २) धर्मसे वर्जित (=अपेत) न (=अन्) हो, धर्मसहित हो
धर्म्यम् ;शुचि-गुण-योगात् शुक्लम् ; =सो धर्म्य है। शुद्ध पवित्र वा उज्ज्वल गुणके सयोगसे शुक्ल (कहा जाता) है अर्थात्
कषाय मल रहित उज्ज्वल परिणाम संयुक्तको शुक्ल कहते हैं ॥
तद् एतद् चतुर्विधं ध्यानं द्वै-विध्यं =सो [=तद्] यह [एतद्] चार प्रकार ध्यान, दो विधको
अश्नुते । कुतः प्रशस्त-अप्रशस्त-भेदात्, =प्राप्त होता है। [प्रश्न] क्योंकर ? [उत्तर] शुभ और अशुभ भेद से अर्थात् आर्त ध्यान
और रौद्र ध्यान अप्रशस्त हैं तथा धर्म्य ध्यान और शुक्ल ध्यान प्रशस्त हैं।
अप्रशस्तम् अपुण्य-आस्रव-कारणत्वात्, =पाप आस्रवका हेतु होनेसे अप्रशस्त वा अशुभ [ध्यान] है,
कर्म-निर्दहन-सामर्थ्यात् प्रशस्तम् =कर्मोंकी विनाशकी शक्ति होने (के निमित्त) से शुभ है। बहुरि [=पुनः]
किम् तद् इति चेत् उच्यते ।— =सो [=तद्] [प्रशस्त] क्या है, ऐसे प्रश्न वा शंका होने पर कहा जाता है कि

(१) परे मोक्षहेतू ॥ २९ ॥ =परे (धर्म्यशुक्ले ध्याने) मोक्षहेतू (भवतः) ॥ २९ ॥

सूत्रार्थः परे धर्म्यशुक्ले ध्याने मोक्षहेतू =सूत्रका अर्थ अगले दो (=परे) धर्म्य ध्यान तथा शुक्लध्यान मोक्षके कारण हैं भावार्थ
ऐसा है कि उक्त चार ध्यानोंमेंसे अगले दो धर्म्यध्यान तथा शुक्लध्यान मोक्षके कारण हैं
और अवशेष प्रथम दो आर्त ध्यान और रौद्रध्यान संसारके कारण हैं।

वृत्त्यनुवादः परम् उत्तरम् अन्त्यम् ॥ =(संस्कृतवृत्ति वा भाष्यका अनुवाद) पर है सो अग्रिम वा अतका (=अन्त्यम्) (एक) है
तत् सामीप्यात् धर्म्यं अपि परम् इति उपचर्यते =उस [शुक्लध्यान]के निकट होनेसे धर्म्य (ध्यान) भी पर है ऐसी कल्पना की जाती है।

(१) श्वेताम्बरआम्नाय के तत्त्वार्थाधिगमसूत्रमें, भाष्यानुसारिणीतत्त्वार्थटीकामें तथा हमारे यहां इससूत्रका सर्वत्र एकपाठ और एकसा अर्थ है॥

द्विवचनसामर्थ्याद्गौण ।

द्विवचनसामर्थ्याद्गौणमपि गृह्यते ॥ परे मोक्षहेतू इति वचनात्पूर्वे आर्तरौद्रे ससांरहेतू इत्युक्तं भवति॥ कुतः?। तृतीयस्य साध्यस्याभावात् ॥ तत्रार्तं चतुर्विधम् ॥ तत्रादिविकल्प-लक्षणनिर्देशार्थमाह—

## आर्तममनोज्ञस्य सम्प्रयोगे तद्विप्रयोगायस्मृतिसमन्वाहारः ॥ ३०॥

| | |
|---|---|
| द्वि–वचन–सामर्थ्यात् ।।।गौणम् ।।।अपि*गृह्यते T | =(इस सूत्रमें)दो वचनकी शक्तिसे गौण(जो धर्म्म ध्यान) भी ग्रहण कियागया है |
| परे मोक्ष–हेतू इति*वचनात् ।।। | ="परे मोक्षहेतू"ऐसे वाक्यसे(=दो पीछेके अर्थात् धर्मध्यान,शुक्ल ध्यान मोक्षके कारणहैं) |
| पूर्वे ।।।आर्त–रौद्रे ।।।संसारहेतू इति*उक्तम् ।।। | =पहिले,आर्त्तध्यान तथा रौद्रध्यान संसारके कारण हैं। ऐसा कथन आशय वा अर्थ |
| भवतिT । कुतः ? तृतीयस्य ।।।साध्यस्य ।।। | =होता है । (प्रश्न) क्योंकर ? क्योंकि (संसार, मोक्षके बीचमें) तीसरा साधने योग्य |
| अभावात्, | =(पदार्थ) नहीं है भावार्थ मोक्ष तथा संसारके अतिरिक्त कोई साधनीय तीसरा पदार्थ नहीं है अतः 'परेमोक्षहेतू' ज्ञापक है कि शेष दो आर्त्त रौद्र ध्यान संसारके कारण हैं, |
| तत्र*आर्तम् ।।।चतुर्विधम् ।।।,तत्र*आदि- | =जिसमें (=तत्र) आर्त्तध्यान चार प्रकार है । तहां आदिके अर्थात् आर्त्तध्यानके |
| विकल्प–लक्षण–निर्देश–अर्थम् ।।।आह T | =भेदोंके स्वरूपके कहनेके (आचार्य अगले सूत्रमें)कहते हैं कि |

## आर्तममनोज्ञस्य सम्प्रयोगे तद्विप्रयोगाय स्मृति समन्वाहारः ॥ ३० ॥

(१) श्वेताम्बर आम्नायके सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्रमें और भाष्यानुसारिणी तत्त्वार्थटीकामें"आर्तममनोज्ञस्य"के स्थानमें'आर्तममनोज्ञानाम्' है अर्थात् "अमनोज्ञस्य" षष्ठी एक वचनके स्थानमें 'अमनोज्ञानाम्' षष्ठी बहुवचन है शेष पाठ एक है,अर्थ भी सामान्य रूपसे दोनों समाजोंमें एक है । आर्त, आर्त्त दोनों पाठअष्टा०८-४-४६ सूत्रसे शुद्ध हैं सम्प्रयोगे और सम्प्रयोगे दोनों पाठ ठीक हैं [देखो अध्याय १ पृष्ठ ५४०, ५४१)॥ सम्प्रयोगे वा सम्प्रयोगेके स्थानमें हमारे यहां किसी किसी पुस्तकमें [जैसे जयचन्दजीकृता वचनिका मुद्रित तथा हस्तलिखित]में सम्प्रयोगाय वा संप्रयोगाय है सो अशुद्ध है क्योंकि सम्प्रयोगायके पाठमें सूत्रका तात्पर्य नहीं निकलता जैसे आर्तम् अमनोज्ञस्य सम्प्रयोगाय तद्विप्रयोगाय स्मृतिसमन्वाहार =अप्रिय (वस्तु)के संयोग होनेके लिये [वा संयोग होनेको] उसके लिये=बारम्बार चिन्तवन करना सो [अनिष्ट संयोगज प्रथम भेद] आर्त (ध्यानका] है ॥ 'विपरीत मनोज्ञस्य" ३१वां सूत्रमें 'सम्प्रयोगाय' का ऐसे अध्याहार किया है 'मनोज्ञस्य विप्रयोगे तत्सम्प्रयोगाय स्मृतिसमन्वाहार." ॥ सर्वार्थसिद्धिकी तीन हस्तलिखित प्राचीन प्रतियोंके पत्र १८८, १०४, ८६ पर क्रमसे और तत्त्वार्थराजवार्तिक मुद्रित तथा हस्तलिखित प्रतियोंमें तथा तत्त्वार्थश्लोकवार्तिक मुद्रित तथा हस्तलिखित प्रतियोंमें सम्प्रयोगे (सम्प्रयोगे) पाठ है ॥

अमनोज्ञमप्रियं विषकण्टकशत्रुशस्त्रादि, तद्बाधाकारणत्वादमनोज्ञमित्युच्यते ।

पदच्छेदः—अमनोज्ञस्य सम्प्रयोगे तद्-विप्रयोगाय स्मृति-समन्वाहारः आर्तम् भवति ॥३०॥

सूत्रार्थः—(१)अमनोज्ञस्य (२)सम्प्रयोगे = अप्रिय, अनिष्ट वा बुरी (वस्तु)के संयोग होजाने पर, आजानेपर

तद्-(३)विप्रयोगाय स्मृति- = उस(अप्रिय, असुहावने पदार्थ)के, पृथक् होजानेके लिये, अभावके लिये, चिन्ताका(=स्मृति)

सम्-अनु-आहारः(=समन्वाहारः) = एकसा (=सम्) वारम्वार (=अनु=वीप्सा) ग्रहण करना [=आहार]

आर्तम् भवति = सो(अनिष्टसंयोगज) आर्त (ध्यान) है भावार्थ अनिष्टके संयोगपर निवारणको वार२ चिंतन।

वृत्यनुवादः—अमनोज्ञम् अप्रियम् = (संस्कृतवृत्ति वा भाष्यका अनुवाद) अमनोज्ञ है सो अनिष्ट [=अप्रिय]

विष-कण्टक-शत्रु-शस्त्र-आदि तद्- = हलाहल (=विष) काटा, वैरी, आयुध और प्रहरण आदिक हैं उन(विष-कंटकआदि) की

बाधा-कारणत्वात् अमनोज्ञम् इति उच्यते = पीड़ाके निमित्तपनासे अमनोज्ञ है ऐसा कथन किया गया है।[अमनोज्ञपु० न०]दानों हैं

अमनोज्ञ = अप्रिय, अनिष्ट, अरमणीय, असुन्दर, अप्यारी, अमनोहर, । सम्प्रयोगे = संयोग होनेपर, मिलजाने पर, आप ने पर, आजाने पर ॥ (३) तद्विप्रयोगाय = उसके वियोग होनेके लिये उसके जाते रहनेके लिये, उसके अभावके लिये, उसके पृथक् होनेके लिये, उसके जानेके लिये "तस्य सम्प्रयोगे स कथं नाम मे न स्यादिति सङ्कल्पश्चिन्ताप्रबन्धः स्मृतिसमन्वाहारः" संस्कृत सर्वार्थसिद्धि वृत्ति (भाष्य)से उद्धृत ॥ तस्य सम्प्रयोगे स कथम् नाम मे न स्यात् इति = तिस (अमनोज्ञ)के संयोग होने पर सो किसी प्रकार (=कथं) मेरे (=मे)नाम न हो ऐसा सङ्कल्पः चिन्ता प्रबन्ध स्मृति-समन्वाहार = "संकल्प होय सो ही चिंताका प्रबन्ध ताकूं स्मृतिसमन्वाहार कहिये" जयचन्दजी वचनिका ॥ "भृशमर्थान्तरचिंतनादाहरणं समन्वाहारः॥२॥ अर्थान्तरचिंतनादाधिक्येनाहरणमेकत्रावरोध समन्वाहार ॥स्मृतेः समन्वाहार स्मृतिसमन्वाहार. । अमनोज्ञस्योपनिपाते स कथं नाम मे न स्यादिति संकल्पश्चिंता प्रबन्ध आर्त मित्याख्यायते"(तत्त्वार्थराजवार्तिक तथा श्लोकवार्तिकसे उद्धृत) ॥ भृशम् अर्थान्तर-चिन्तनात् आहरणम् समन्वाहार ॥२॥ = अन्य पदार्थ का (=अर्थान्तर)चिन्तवनसे बहुतायतसे रोक, निरोधसो समन्वाहारहै ।२ अर्थान्तर चिन्तनात् आधिक्येन आहरणम् एकत्र — = अन्य वस्तुके चिंतवनसे अधिकाईकरि पृथका और एक स्थानमें(=एकत्र)अर्थात्विषयमें अवरोध समन्वाहार । स्मृते समन्वाहार. = रोकना, ठहराव, लगाव (=अवरोध) समन्वाहार है, चिन्ताका एकत्र अवरोध सा स्मृतिसमन्वाहार ।अमनोज्ञस्य उपनिपाते स कथं नाममे = स्मृति समन्वाहार है।अमनोज्ञ वस्तुके आजानेपर किसी प्रकारसे मेरे नाम (मात्रको) न स्यात् इति संकल्प चिंता प्रबन्ध आर्तम् = न हो ऐसा सङ्कल्प है सो चिन्ताका प्रबन्ध आर्त (ध्यानका अनिष्टसंयोगज भेद) है इति आख्यायते = ऐसा वर्णित है॥ उपर्युक्त प्रगटहै कि स्मृतिसमन्वाहारका अर्थ चिन्ताका पुनि पुनि प्रबन्ध, एकत्र अवरोध अर्थात् (विशेषरूपसे अन्य वस्तुओंसे चित्तको हटाकर) एक विषयमें (चित्तका) ठहराव वा लगाव है ॥ एकत्र अवरोध, एकाग्रता समानार्थक हैं स्मृतिसमन्वाहारका अर्थ समाप्य०के २१८पर तीन स्थानोंमें 'चित्तकी एकाग्रताकिया है और २१८ पृष्ठ पर चिन्ताका निरोध किया है

तस्य सम्प्रयोगे स कथं नाम मे न स्यादिति सङ्कल्पश्चिन्ताप्रबन्धः स्मृतिसमन्वाहारःप्रथमः मार्तमित्याख्यायते॥द्वितीयस्य विकल्पस्य लक्षणनिर्देशार्थमाह **विपरीतं मनोज्ञस्य ३१**

कुतो विपरीतं? पूर्वोक्तात् ॥ तेनैतदुक्तं भवति–मनोज्ञस्येष्टस्य स्वपुत्रदारधनादेर्विप्रयोगे

तस्य॥सम्प्रयोगे सः कथम्*नाम मे न*स्यात्, =तिस [अमनोज्ञ]के सयोग होनेपर सो किसी प्रकार(=कथम्) मेरे[=मे]नाम न हो

इति*संकल्पः चिन्ता–प्रवन्ध स्मृति–समन्वाहारः, =ऐसा संकल्प है सो चिन्ताका प्रवन्ध अर्थात्‌चित्तकी एकाग्रता स्मृतिसमन्वाहार

प्रथमम्॥आर्तम्॥इति*आख्यायते।— =पहिला(अनिष्ट संयोगज)आर्त[ध्यान]है, ऐसा विवरण कियागया है

द्वितीयस्य विकल्पस्य लक्षण–निर्देश–अर्थम्॥आह=[आर्तध्यानके]दूसरे भदके लक्षण कहनेके लिये[आचार्य अग्रिम सूत्रमें]कहते हैं कि

**विपरीतं मनोज्ञस्य ॥ ३१ ॥ =मनोज्ञस्य (विप्रयोगे तत्सम्प्रयोगाय)स्मृतिसमन्वाहारः आर्तम्**

**सूत्रार्थः**—पूर्वोक्तात्॥विपरीतम्॥ =पहिले (तीसवा सूत्रमें) कहे हुयेसे प्रतिकूल (अर्थात)

मनोज्ञस्य विप्रयोगे तत्सम्प्रयोगाय =मनोज्ञ पदार्थके चले जानेपर, उसके संयोगके लिये वा उसके मिलजानेके लिये

स्मृति–समन्वाहारः आर्तम् भवति। =चिन्ताका प्रवन्ध, चिन्ताका वारवार करना सो आर्त[दूसरा ध्यान इष्टवियोगज]है

**वृत्त्यनुवादः**—कुतः*विपरीतम्? पूर्वउक्तात् =(प्रश्न)कहासे प्रतिकूल है वा क्योंकर विरुद्ध है?(उत्तर)प्रथम कहेहुयेसे[प्रतिकूल] है,

तेन॥एतद्॥उक्तम्॥भवति।— =तिस (पहिले कहे हुएसे विपरीत) करि यह कथन वा तात्पर्य वा अर्थ होता है कि

मनोज्ञस्य इष्टस्य स्वपुत्रदार–धनआदेः विप्रयोगे =प्रिय इच्छित अपना पुत्र स्त्री धन आदिके वियोग होनेपर अर्थात् न रहनेपर

इससूत्रका पाठ हमारे यहांके ग्रन्थोंमें सर्वत्र एकहै।श्वेताम्बर आम्नायके सभाष्य०में,भाष्यानुसारिणी०मेंहमारे यहाके तीसवा सूत्रमें(आर्तममनोज्ञस्य सम्प्रयोगे तद्वि प्रयोगाय स्मृतिसमन्वाहार ) और इकतीसवा [विपरीत मनोज्ञस्य]सूत्रके मध्यमें 'वेदनायाश्च'' सूत्र है इसके पश्चात् विपरीत मनोज्ञानाम''सूत्र है अर्थात् पाठ भेद केवल इतना है कि मनोज्ञस्य षष्ठी विभक्ति एक वचन पुलिंगके स्थानमें षष्ठी विभक्ति बहुवचन पुलिंग मनोज्ञानाम् शब्दकाप्रयोग है। इसप्रकार सूत्रक्रमसे उक्त समाजने यह लाभ समझा हैकि वेदनाया. अर्थात् अप्रिय अमनोज्ञ वेदनाको भी अनुवृत्ति विपरीत 'मनोज्ञानाम्'सूत्रमेंआ जातीहैजैसाकि''मनोज्ञानां विषयाणां मनोज्ञायाश्च वेदनाया विप्रयोगे त सम्प्रयोगायस्मृतिसमन्वाहार आर्तम्'सेप्रगटहै मनोज्ञानाम् विषयाणाम् मनोज्ञाया च वेदनाया =मनोज्ञ अर्थात् सुन्दर रमणीय तथा प्रिय विषयोंके मनोज्ञ प्रिय वेदनाके भी (च=) विप्रयोगे तत्सम्प्रयोगाय–स्मृतिसमन्वाहार आर्तम् =वियोग होनेपर उनको संयोगकेलिये जो चित्तकीएकाग्रतारूप ध्यान है वह आर्त ध्यान है३२॥

तत्सम्प्रयोगाय सङ्कल्पश्चिन्ताप्रबन्धो द्वितीयमार्तमवगन्तव्यम् ॥ तृतीयस्य विकल्पस्य लक्षणप्रतिपादनार्थमाह—

## वेदनायाश्च ॥ ३२ ॥

वेदनाशब्दः सुखे दुःखे च वर्तमानोऽपि, आर्तस्य प्रकृतत्वात् दुःखवेदनायां प्रवर्तते, तस्या वातादिविकारजनितवेदनाया उपनिपाते तस्या अपायः कथं नाम मे स्यादितिवि(सं)कल्पश्चिन्ताप्रबन्धस्तृतीयमार्तमुच्यते ॥ तुरीयस्यार्तस्य लक्षणनिर्देशार्थमाह—

---

तत्-सम्प्रयोगाय सङ्कल्पः चिन्ताप्रबन्धः द्वितीयम् आर्तम् अवगन्तव्यम् ; तृतीयस्य विकल्पस्य लक्षण-प्रतिपादन-अर्थम् आह ।

=उस [मनोज्ञ वस्तु]के सयोगके लिये, संकल्प हो सो निरन्तर चिंता दूसरा =(इष्ट वियोगज) आर्त (ध्यान) जानना चाहिये ॥ तीसरे =भेदका लक्षण वा विशेषस्वरूप (=लक्षण) कहनेके लिये(अगले सूत्रमें)कहते हैंकि

वेदनायाश्च=वेदनायाश्च(अमनोज्ञायाः,सम्प्रयोगे तद्विप्रयोगायस्मृतिसमन्वाहारःआर्तम्)भवति

सूत्रार्थः—वेदनायाः च अमनोज्ञायाः सम्प्रयोगे तत्-विप्रयोगाय स्मृति-समन्वाहारः आर्तम् भवति ।

=और[=च]अप्रिय वेदनाके अर्थात पीड़ाके संयोग होनेपर उस(अमनोज्ञ वेदना)के =अभावके लिये वारवार चिन्तवन सो (वेदना जनित) आर्त ध्यान है ॥

वृत्यर्थः वेदनाशब्दः सुखे दुःखे च वर्तमानः अपि आर्तस्य प्रकृतत्वात् दुःख-वेदनायाम् प्रवर्तते । तस्याः वात-आदि-विकार-जनित-वेदनायाः उपनिपाते तस्याः अपायः कथम् नाम मे स्यात् इति वि (सं)कल्पः चिन्ताप्रबन्धः तृतीयम् आर्तम् उच्यते। तुरीयस्य आर्तस्य लक्षण-निर्देश-अर्थं आह=

=वेदना शब्द सुख (अर्थ)में तथा दुःख अर्थमें विद्यमान होता है तौ भी [=अपि] =आर्त (ध्यान)का प्रकरण होनेसे दुःख रूप वेदना (अर्थ) में प्रवर्तता है ॥ =तिस - वातादिक रोग (=विकार) जनित वेदनाके आजाने पर =तिस (रोग जनित वेदना)का किसी प्रकार मेरे नाम नाश [=अपाय]हो ऐसा =विकल्प वा संकल्प हो सो चिन्ताका प्रबन्ध तीसरा (पीड़ा जनित) आर्त ध्यान कहाजाताहै ॥ चौथे आर्त (ध्यान)के लक्षण कहनेके लिये कहते हैं कि

---

(१) सूत्र पाठ दोनों समाजोंमें एक है, अर्थके सबधमें देखो टिप्पणी पृष्ठ १२३, तीसर्वा सूत्र इसमें सब आता है जैसा कि पंक्ति दशसे प्रगट है ॥

# निदानं च ॥ ३३ ॥

भोगकाङ्क्षातुरस्यानागतविषयप्राप्तिं प्रति मनःप्रणिधानं सङ्कल्पश्चिन्ताप्रबन्धस्तुरीयमार्तं निदानमित्युच्यते ॥ तदेतच्चतुर्विधमार्तं किंस्वामिकमिति चेदुच्यते—

# तदविरतदेशविरतप्रमत्तसंयतानाम् । ३४ ॥

निदानं च ॥ ३३ ॥ =निदान आर्तं च =निदानविषयः स्मृतिसमन्वाहारः आर्तं च उच्यते ॥

सूत्रार्थः—निदान–विषयः स्मृतिसमन्वाहारः आर्तम् च =और निदानविषय चिंताका वारवार प्रबन्ध सो (चौथा) आर्त[ध्यान]है
अर्थात् भोगोंकी वाञ्छाकरि आतुर (=व्याकुल–अस्थिर) पुरुषके भविष्यत्-कालमें विषयोंकीप्राप्तिकेलिये वारवार चिंतवन सो निदानचौथाआर्त ध्यान है

वृत्त्यनुवादः—भोग–कांक्षा–आतुरस्य अनागत– =भोगोंकी वाछाकरि पीड़ित अथवा व्याकुल (चित्त, पुरुष)के आगामी
विषय–प्राप्तिम् मनःप्रणिधानम् संकल्पः =विषयोंकी प्राप्तिके लिये मनका प्रयत्न वा झुकाउ (ऐसा) संकल्प
चिंता–प्रबन्धः तुरीयम् आर्तं निदानम् इति उच्यते =चिन्ताका प्रबन्ध चौथा आर्त (ध्यान) निदान ऐसा वर्णित है।
तत् एतत् चतुर्विधम् आर्तम् किम् स्वामिकम् =सो(=तत्)यह(=एतत्)चार प्रकार आर्त(ध्यान)का कौन स्वामी होता है।
इति चेत् उच्यते— =ऐसा प्रश्न होनेपर (अग्रिम सूत्रमें) कहा जाता हैकि

## तदविरतदेशविरतप्रमत्तसंयतानाम्॥३४॥(दोनों समाजोंमें इन दोनों सूत्रोंके पाठ अर्थएकहैं)

सूत्रार्थः—तत् अविरत– =यह(आर्त ध्यान) अविरतियोंके अर्थात् मिथ्यात्व गुणस्थानवर्तियोंके, द्वितीय गुणस्थान वालोंके मिश्र तृतीय गुणस्थान धारियोंके,चौथे गुणस्थानवर्तियोंके
देशविरत–प्रमत्त–संयतानाम् =देशविरत पांचवांगुणस्थान वालोंके और प्रमत्त संयमी छठवांगुणस्थानधारकोंके
भवति ॥ ३४ ॥ =होता है। (किन्तु प्रमत्त संयमियोंके निदान नामका आर्त ध्यान नहींहोताहै)॥

अविरता असंयतसम्यग्दृष्ट्यन्ताः देशविरताः संयतासंयताः। प्रमत्तसंयताः पञ्चदशप्रमादोपेताः क्रियानुष्ठयानिः॥ तत्राविरतदेशविरतानां चतुर्विधमार्तं भवति। असंयमपरिणामोपेतत्वात्॥ प्रमत्तसंयतानां तु निदानवर्ज्यमन्यदार्तत्रयं प्रमादोदयोद्रेकात्कदाचित्स्यात्॥ व्याख्यातमार्तं संज्ञादिभिः॥ द्वितीयस्यसंज्ञाहेतुस्वामिनिर्द्धारणार्थमाह—

## हिंसाऽनृतस्तेयविषयसंरक्षणेभ्यो रौद्रमविरतदेशविरतयोः॥३५॥

वृत्त्यनुवाद अविरताः अंसंयत-सम्यग्दृष्टि- अन्ताः देशविरता संयतासंयताः, प्रमत्तसंयताः, पञ्चदश-प्रमाद-उपेताः क्रिया-अनुष्ठायिनः, तत्र* अविरत-देश-विरतानाम् चतुर्विधम् =अविरत[मिथ्यात्व प्रथम गुणस्थानसे] अविरत सम्यग्दृष्टी [चौथागुणस्थानके रहने वाले] =पर्यन्त हैं। देशविरत संयमासंयम वाले [श्रावक] है =प्रमत्तसंयमी पन्द्रह प्रमाद सहित[आचार्यादकी तथा मुनिपनाकी आहार विहारादि] =क्रियाके आचरण वाले हैं, तहां पहिले गुणस्थानसे चौथा गुणस्थानवर्तियोंके =[तथा] संयमासंयमी पांचवा गुणस्थान धारकोंके, चारप्रकार [अनिष्टयोगज-इष्टवियोगज-वेदनाजनित-तथा निदान नामके]

आर्तम् असंयम-परिणाम—उपेतत्वात् भवति, =आर्त (ध्यान) असंयम परिणामके विद्यमानता (के कारण)से होता है [=भवति।
प्रमत्त-संयतानाम् तु* निदान-वर्ज्यम् अन्यत्* =परन्तु(=तु) प्रमत्तसंयमी[छठवा गुणस्थानवाले] निके निदानको छोड़कर अन्य तथा
आर्तत्रयम् प्रमाद-उदय उद्रेकात् कदाचित्*स्यात्-=शेषतीन(अनिष्टयोगजइष्टवियोगजवेदनाजनितआर्त प्रमादकेउदयकीतीव्रतासेकभीकभीहोतेहै
व्याख्यातम् आर्तम् संज्ञादिभिः, द्वितीयस्य=आर्तम[ध्यान]संज्ञादि करि कहागया है,दूसरे[ध्यान] के
संज्ञा-हेतु-स्वामिन्-निर्द्धारण- अथम् आह- =नाम और कारण तथा स्वामीके निर्णयके लिये [आचार्य उत्तर सूत्रमें]कहते हैं कि

हिंसाऽनृत-स्तेय-विषयसंरक्षणेभ्यः रौद्रमविरतदेशविरतयोः ॥३५॥
=हिंसा-अनृत-स्तेय-विषयसंरक्षणेभ्यः (स्मृतिसमन्वाहारः) रौद्रम्-अविरत-देशविरतयोःभवति॥

इस सूत्रका पाठ तथा अर्थ दोनों आम्नायोंमें एक है॥ (२) अविरत-देशविरतयोः -पु लिंगषष्ठी-दोवचनम भी लिया जासका है तब अर्थ होगा कि अविरत तथा देशविरत गुणस्थानवालोंके, षष्ठीके अर्थमें जयचन्द्रजी तथा सभाष्यतत्वार्थाधिगमसूत्रके अनुवादकने उक्त धातुको लिया है

हिंसादीन्युक्तलक्षणानि, तानि रौद्रध्यानोत्पत्तेर्निमित्तीभवन्तीति हेतुनिर्देशो विज्ञायते । तेन हेतुनिर्देशेनानुवर्तमानः स्मृतिसमन्वाहारोऽभिसम्बध्यते । हिंसायाः स्मृतिसमन्वाहार इत्यादि ॥ तद्रौद्रध्यानमविरतदेशविरतयोर्वेदितव्यम् ॥

---

**सूत्रार्थः**—हिंसा–अनृत–स्तेय– =हिंसा (के निमित्त)से असत्य,झूठ वा मिथ्या भाषण (के कारण)से चोरी(के हेतु)से

विषय–संरक्षणेभ्यः स्मृति–समन्वाहारः रौद्रम् =विषय(परिग्रह)के संरक्षण(के निमित्त)सेचिन्ताका वारवार प्रबन्ध सो रौद्र(ध्यान)है,

अविरत–देशविरतयोः। =(वह रौद्रध्यान)प्रथम गुणस्थानसे चतुर्थगुणस्थान तकमें, संयतासंयत गुणस्थानमें है

अर्थात् हिंसा करनेमें आनन्द मानकर उसके साधनेका चिंतनकरता रहै सो हिंसानदी रौद्रध्यान है, झूठ बोलनेमें आनदमानें और झूठका चिंतवन करे वह मृषानन्दी रौद्र ध्यान है, चोरी करनेमें आनन्द मानें उसीका चिन्तवनादिक करे तहां चौर्यानन्दी रौद्र ध्यान है, परिग्रहकी रक्षाका चिन्तवन करता रहै सो परिग्रहानन्दी रौद्र ध्यान

**वृत्त्यर्थः**—हिंसादीनि उक्त–लक्षणानि तानि =हिंसादिक [पूर्व] कहेहुये लक्षण संयुक्त है, वे [हिंसादिक]

रौद्र–ध्यान–उत्पत्तेः निमित्ती–भवन्ती इति* =रौद्र ध्यानके उपजनेके कारण होते हैं, इस प्रकार

हेतु–निर्देशः विज्ञायते । =(इस सूत्रमें पचमीअपादान विभक्ति–भ्यस् करि) हेतुका कथन जतायागया है।

तेन हेतु–निर्देशेन अनुवर्तमानः =तिस (हेतुका कथन)करि (इस अध्यायके तीसवां सूत्र से) अनुवृत्ति रूपमें आने वाला

स्मृति–समन्वाहारः =स्मृति समन्वाहारः(वाक्य इस सूत्रकेविषय संरक्षणेभ्यो और रौद्रम् शब्दके वीचमें)

अभिसम्बध्यते। हिंसायाः स्मृतिसमन्वाहारः इत्यादि=जोड़ा जाता है,[तब]हिंसाका स्मृति समन्वाहार इत्यादि चार भाग होजाते हैं अर्थात् हिंसायाः स्मृतिसमन्वाहारः रौद्रमविरत देशविरतयोः, अनृतात् स्मृतिसमन्वाहारः रौद्रमविरत-देशविरतयोः, स्तेयात् स्मृति समन्वाहारः रौद्रमविरतदेशविरतयोः विषय संरक्षणात् स्मृतिसमन्वाहारः रौद्रमविरतदेशविरतयोः, चार सूत्र एक सूत्रसे विभागकी रीतिसे हुये ।

तद्–रौद्र–ध्यानअविरत–देश विरतयोः वेदितव्यं =वह रौद्रध्यान अविरतगुणस्थानोंमें तथा देशविरत पाचवा गुणस्थानमेंजानना चाहिये॥

अविरतस्य भवतु रौद्रध्यानं, देशविरतस्य कथम् ?। तस्यापि हिंसाद्यावेशाद्वित्तादिसंरक्षण-तन्त्रत्वाच्चकदाचिद्भवितुमर्हति । तत्पुनर्नारकादीनामकारणं सम्यग्दर्शनसामर्थ्यात्संयतस्य तु न भवत्येव । तदारम्भे संयमप्रच्युतेः ॥ आह परे मोक्षहेतू उपदिष्टे । तत्राद्यस्य मोक्ष-हेतोर्ध्यानस्य भेदस्वरूपस्वामिनिर्देशः कर्तव्य इत्यत आह—

## आज्ञापायविपाकसंस्थानविचयाय धर्म्यम् ॥ ३६ ॥

| | |
|---|---|
| अविरतस्य' भवतु T रौद्र-ध्यानम्''' देश-विरतस्य' कथम्* ?, तस्य' अपि* हिंसादि-आवेशात्' वित्त-आदि-संरक्षण-तन्त्रत्वात्''' च* कदाचित्* भवितुम्''' अर्हति T । तत्''' पुनः* नारकादीनाम्' अ-कारणम्''' सम्यग्दर्शन-सामर्थ्यात्''', संयतस्य' तु* न* भवति T एव*, तत्-आरम्भे' संयम-प्रच्युतेः'', | =मिथ्यात्व-सासादन-मिश्र-अविरत-सम्यग्दृष्टीके रौद्रध्यान होने योग्य है, होय(=भवतु) =संयतासयत पाचवां गुणस्थानवर्तीके कैसे (होय), तिस (देशविरत)के भी हिंसादिकके =आविर्भावसे तथा (=च) धन आदिककी रक्षाके प्रवन्धसे कभी कभी (रौद्र ध्यान) =होनेको योग्य है । बहुरि वह (रौद्र ध्यान) नरकादिक (दुर्गति) का =कारण, साधन सम्यग्दर्शनकी शक्तिसे नहीं होता है । संयमी (छठवां गुणस्थान वाले)के =तो (रौद्र ध्यान) होता ही नहीं है क्योंकि उस (रौद्र ध्यान)के =प्रारम्भ होनेपर संयम नहीं रहता(वा उसके प्रारम्भ होनेपर संयम के चले जानेसे) अर्थात् रौद्र ध्यान के प्रारम्भ होनेपर संयमके न रहने के कारणसे प्रमत्त छठवांगुण-स्थानवर्तीके रौद्र ध्यान होता ही नहीं है ॥ |
| आह T परे' मोक्षहेतू' उपदिष्टे' तत्र* आद्यस्य' मोक्षहेतोः' ध्यानस्य''' भेद-स्वरूप-स्वामिन्-निर्देशः' कर्तव्यः' इति* अतः* आह | =प्रश्न करता है कि (२६वां सूत्रमें) अगले दो (धर्म ध्यान, शुक्ल ध्यान) मोक्षके कारण =उपदेशे तहां आदिके मोक्ष कारण (धर्म्य) ध्यानका भेद लक्षण, =स्वामीका कथन करना चाहिये ।ऐसा (प्रश्न होने पर) इसलिये कहते हैं कि |

आज्ञापायविपाकसंस्थानविचयायधर्म्यम् ॥ ३६ ॥

(१) हमारे यहां कहीं धर्म्यम् धर्म्य, कहीं धर्मम्, धर्म, कहीं धर्म्मम्, धर्म्म पाठ हैं धर्म्य-धर्म-धर्म्म भी ठीक हैं[देखो अध्याय१ पृष्ठ६, पृष्ठ५४०, ५३१]

विचयनंविचयोववेकोविचारणमित्यर्थःआज्ञापायविपाकसंस्थानानांविचयआज्ञापायविपाकसंस्थान

पदच्छेदः—आज्ञा-अपाय-विपाक-संस्थान-विचयाय (स्मृतिसमन्वाहारः) धर्म्यम् ध्यानम्॥३६॥

=आज्ञाविचयाय स्मृतिसमन्वाहारः धर्म्यं ध्यानम्,अपायविचयाय स्मृतिसमन्वाहारः धर्म्यं ध्यानम्,विपाकविचयाय स्मृतिसमन्वाहारः धर्म्यं ध्यानम्, संस्थानविचयाय स्मृतिसमन्वाहारः धर्म्यं ध्यानम्॥ ३६ ॥

सूत्रार्थः—(क)आज्ञाविचयाय स्मृति—समन्वाहारः =आगमकी प्रमाणतासे अर्थके विचारके लिये चिंताका पुनः पुनः वारवार प्रबन्ध =सो (आज्ञाविचयाय) धर्म्य ध्यान है ॥
धर्म्यम् ध्यानम्

(ख)अपाय—विचयाय स्मृतिसमन्वाहारः =(सन्मार्गके)अभावके विचारके निमित्त चिन्ताका वारवार प्रबन्ध सो(अपायविचयाय)
धर्म्यम् ध्यानम् =धर्म्य ध्यान है अर्थात् मिथ्यादृष्टियोंके कहेहुये उन्मार्गसे ये प्राणी कैसे फिरेंगे,इनके अनायतन सेवाका कैसे अभाव होगा, ये कब सन्मार्गमें आवेंगे, समीचीन मार्गका तो प्रायः अभाव सा होगया है इत्यादि सन्मार्गके अभावका चिंतवन करना सो अपायविचयधर्म्यध्यान है ॥

(ग)विपाक—विचयाय स्मृति—समन्वाहारः =(कर्मके) फलानुभवके लिये चिन्ताका वारवार प्रबंध सो (विपाकविचयाय)
धर्म्यम् ध्यानम् =धर्म्य ध्यान है अर्थात् कर्मके फलानुभवनको गुणस्थान और मार्गणाके स्थानोंमें चिंतवन करना तथा उदीरणाको चिंतवन करना सो विपाकविचय धर्म्यध्यान है

(घ)संस्थानविचयाय स्मृति—समन्वाहारः =आकार तथा स्वभावोंके विचारार्थ चिंताका फिर फिर प्रबन्ध सो (संस्थानविचयाय)
धर्म्यम् ध्यानम् =धर्म ध्यान है, अर्थात् लोकके संस्थानोंका, द्रव्योंके स्वभावों का तथा द्वादश भावनाओंका चिंतवन करना सो संस्थानविचयधर्म्यध्यान है

वृत्त्यनुवादः—विचयनम् विचयः विवेकः =(इस सूत्रमें) विचय है सो विचयन, विचार (=विवेक) वा
विचारणम् इति अर्थः, आज्ञा अपाय—विपाक-=विचारण ऐसा अभिप्राय (में है आज्ञाका विचय, अपायका विचय, विपाकका विषय
संस्थानानां विचयः आज्ञा—अपाय-विपाक-संस्थान-=संस्थानका विचय है सो आज्ञा—अपाय—विपाक—संस्थान—

श्वेताम्बरसम्प्रदायके सभाष्य०में 'धर्म्यम् के स्थानमें 'धर्मम्' पाठ है परन्तु उनकी भाष्यानुसारिणी०में धर्मम्' है, उन दोनों भाष्योंमें 'अप्रमत्तसंयतस्य (=अप्रमत्त संयमोके धर्म ध्यान होताहै) वाक्य अधिक हैं और इस सूत्रके पश्चात् और 'शुक्लेचाद्ये' सूत्रके पहिले 'उपशान्तक्षीणकषायोश्च [=उपशांतकषाय और क्षीणकषाय गुणस्थानवालोंके भी (=च) धर्म ध्यान होता है],हमारे यहांसे सभाष्य०में अधिक सूत्र है, भाष्यानुसारिणी०में इसका पत्र ७३८ पर भाष्यरूपमें लेख है, अतः फल यह हुआ कि उनके यहां धर्मध्यान अप्रमत्त, उपशान्तकषाय, क्षीणकषाय गुणस्थानोंमें होता है, हमारे यहां अविरत संयत, देशविरत, प्रमत्त संयत और अप्रमत्त संयत गुणस्थानोंमें होता है अर्थात् हमारे यहां उपशम श्रेणी औरक्षपकश्रेणीके आरम्भ होने पर शुक्ल ध्यान होता है, इन श्रेणियोंसे पहिले सातवा, छठवा, पाचवां, चौथे गुणस्थानों तक धर्म ध्यान होता है॥

विचयःस्मृतिसमन्वाहार इत्यनुवर्तते, स प्रत्येकं सम्बध्यते आज्ञाविचयाय स्मृतिसमन्वाहार इत्यादि। तद्यथा–उपदेष्टुरभावान्मन्दबुद्धित्वात्कर्मोदयात्सूक्ष्मत्वाच्च पदार्थानां हेतुदृष्टान्तोपरमे सति सर्वज्ञप्रणीतमागमं प्रमाणीकृत्य इत्थमेवेदं नान्यथावादिनो जिना इति गहनपदार्थश्रद्धानमर्थावधारणमाज्ञाविचयः। अथवा–स्वयं विदितपदार्थतत्त्वस्य सतः परं प्रति पिपादयिषोः स्वसिद्धान्ताविरोधेन तत्त्वसमर्थनार्थं तर्कनयप्रमाणयोजनपरः स्मृतिसमन्वाहारः सर्वज्ञाज्ञाप्रकाशनार्थत्वादाज्ञाविचयः इत्युच्यते ॥

---

विषयः, स्मृतिसमन्वाहारः इति*अनुवर्तते। =विषय (समासरूपमें) है (तीसवां सूत्रसे) स्मृतिसमन्वाहारः ऐसा (वाक्य इस सूत्रमें) आता है

स प्रत्येकम् सम्बध्यते। =वह (स्मृतिसमन्वाहार) प्रत्येक [आज्ञा-अपाय-विपाक-संस्थान] को जोड़ाजाता है

आज्ञाविषयाय स्मृतिसमन्वाहारः इत्यादि॥ =(तव) आज्ञाविषयाय स्मृतिसमन्वाहार अपायविषयायस्मृतिसमन्वाहारः विपाकविषयाय स्मृतिसमन्वाहारः, संस्थानविषयायस्मृतिसमन्वाहारः ऐसे हुये ॥

तद्यथा*उपदेष्टु अभावात् मदबुद्धित्वात्॥ =जैसे उपदेशदाताके न होनेसे (अपनी) मंदबुद्धिपनासे

कर्म-उदयात् सूक्ष्मत्वात्॥ च*पदार्थानां हेतुदृष्टान्त =कर्मके उदय(के वश)से तथा(=च) सूक्ष्मता[के निमित्त]से पदार्थोंका हेतु और दृष्टान्त

उपरमे सति सर्वज्ञ–प्रणीत–आगमं प्रमाणीकृत्य =न जानते संते सर्वज्ञके कहेहुये आगमको प्रमाण करके अर्थात् प्रमाण मानकर

इत्थ*एव*इदम्॥ न*अन्यथा*वादिनः जिनाः इति* =यह ऐसे(=इत्थं) ही [=एव] है, जिन भगवान् अन्यथा वादी नहीं हैं इस प्रकार

गहन–पदार्थ–श्रद्धानम्॥ अर्थ–अवधारणम्॥ =दुष्प्रवेश वा दुर्गम पदार्थका श्रद्धान, अर्थका निश्चय करण

आज्ञाविचयः, अथवा*स्वयम्*विदितपदार्थतत्त्वस्य =सो आज्ञा विचय है, अथवा आपको प्रकट हुआ है पदार्थका यथार्थ (=तत्त्वस्य)

सत, परम् प्रति*पिपादयिषः। =स्वरूप जै। परको (=पर प्रति) वैसा ही कहने की है इच्छा जिसकी (ऐसे पुरुषके)

स्व–सिद्धान्त–अविरोधेन तत्त्वसमर्थनअर्थम्॥ =अपने सिद्धान्तके अनुसार तत्वके समर्थनका है प्रयोजन जिस (पुरुष) में (वा जिसके)

तर्क–नय–प्रमाण–योजन–परः। =बहुरि तर्क नय प्रमाणकी योजनाके विषैं प्रवीण

स्मृतिसमन्वाहारः, सर्वज्ञ–आज्ञा– =(ऐसा जो) स्मृतिसमन्वाहार वा बारबार चिन्तवन सो सर्वज्ञ की आज्ञाके

प्रकाशन–अर्थत्वात्॥ आज्ञाविषयः इति*उच्यते। =प्रकाशनेके हेतुपनासे "आज्ञाविषय" ऐसा वर्णित है ॥

जात्यन्धवन्मिथ्यादृष्टयः सर्वज्ञप्रणीतमार्गाद्विमुखा मोक्षार्थिन सम्यङ्मार्गापरिज्ञानात्सुदूरमेवापयन्तीति सन्मार्गापायच्चिन्तनमपायविचयः अथवा मिथ्यादर्शनज्ञानचारित्रेभ्यः कथं नाम इमे प्राणिनोऽपेयुरिति स्मृतिसमन्वाहारोऽपायविचयः । कर्मणां ज्ञानावरणादीनां द्रव्यक्षेत्रकालभवभावप्रत्ययफलानुभवनं प्रति प्रणिधानं विपाकविचयः ॥ लोकसंस्थानस्वभावविचयाय स्मृतिसमन्वाहारः संस्थानविचयः॥ उत्तमक्षमादिलक्षणो धर्म उक्तः । तस्मादनपेतं धर्म्यं ध्यानं चतुर्विकल्पमवसेयम् ॥ तदविरतदेशविरतप्रमत्ताप्रमत्तसंयतानां भवति ॥

---

जाति-अन्धवत्*मिथ्यादृष्टयः सर्वज्ञ-प्रणीत-मार्गात् =जन्मसे अन्धेके सदृश मिथ्यादृष्टी सर्वज्ञभाषित मोक्ष मार्गसे
विमुखाः मोक्षअर्थिनः सम्यङ् मार्ग-अपरिज्ञानात् =विमुख और मोक्ष अर्थी हैं,(परन्तु)सम्यग्ज्ञानकेपरिज्ञानसे रहित (=अपरिज्ञानात्)
सुदूरम् एव*अपयन्ति T इति*सत्- =बहुत दूर (=सुदूर) ही (=एव) प्रवर्तते हैं(=अपयन्ति), ऐसे समीचीन
मार्ग-अपाय-चिन्तनम् अपायविचयः,अथवा* =मार्गका अभाव[=अपाय] चिन्तवन सो अपाय विचय है ॥ अथवा
मिथ्यादर्शन-ज्ञानचारित्रेभ्यः कथम्*इमे प्राणिनः =मिथ्यादर्शन, मिथ्याज्ञान, मिथ्याचारित्रसे कैसे ये प्राणी
नाम अपेयुःTइति*स्मृति समन्वाहारः अपाय-विचयः =नाम रहित हों । ऐसा चिन्ताका वारवार प्रवन्ध सो अपायविचय है
कर्मणां ज्ञानावरणादीनां द्रव्य-क्षेत्र-काल-भव-भाव-=ज्ञानावरणादिक कर्मो का द्रव्य, क्षेत्र, काल, भव, भावके
प्रत्यय-फल-अनुभवनं प्रति* =निमित्तसे (उत्पन्न हुये) परिणाम वा फलके अनुभवका (=प्रति)
प्रणिधानम् विपाक-विचय, =चिन्तवन (=प्रणिधान) वा ध्यान [=प्रणिधान]सो विपाक विचय है ॥
लोक-संस्थान-स्वभाव-विचयाय स्मृतिसमन्वाहारः =लोकके आकार तथा(लोकका)स्वभाव विचारनेके लिये चिन्ताका पुनः पुन प्रवन्ध
संस्थान-विचय,उत्तम-क्षमा-आदि-लक्षण धर्म उक्त =सो संस्थान विचय है । उत्तम क्षमा आदि लक्षण संयुक्त धर्म कहा गया
तस्मात् अनपेतम् धर्म्यम् ध्यानं चतुर्विकल्पम् =तिस (उत्तम, क्षमादि लक्षण युक्त धर्म) से लगा हुआ धर्म्य ध्यान चार प्रकार
अवसेयम्,तद्-अविरत-देशविरत- =जाननाचाहिये,वह(धर्मध्यान)चौथे गुणस्थानवालोंके,देशविरत वा संयमासंयमीके
प्रमत्त-अप्रमत्त-संयतानाम् भवति T ॥=प्रमत्त संयमी छठवागुणस्थानवर्ती तथा अप्रमत्तसंयमी सातवा गुणस्थानवर्ती मुनियोंके होता है॥

त्रयाणां ध्यानानां निरूपणं कृतम् । इदानीं शुक्लध्यानं निरूपयितव्यम्। तद्वक्ष्यमाणचतुर्विकल्पम् ॥ तत्राद्ययोःस्वामिनिर्देशार्थमिदमुच्यते—**शुक्ले चाद्ये पूर्वविदः ॥ ३७ ॥**

---

त्रयाणां '''ध्यानानां '''निरूपणम् '''कृतम् ''', इदानीं=तीन (आर्त-रौद्र-धर्म्य) ध्यानोंका वर्णन किया गया। अब
शुक्लध्यानम् '''निरूपयितव्यम् ''' । तत्= शुक्ल ध्यान कहा जाना चाहिये ॥ उस [शुक्ल ध्यान]के (भविष्यमें)
वक्ष्यमाण—चतुर्विकल्पम् ''', तत्र*आद्ययोः '''=कहेजाने वाले चार भेद हैं, तहां आदिके दो [पृथक्त्ववितर्क, एकत्ववितर्क]के
स्वामिन्—निर्देश-अर्थम् '''इदम् '''उच्यते T =अधिकारी वा स्वामीके कहनेके लिये यह [अग्रिम सूत्रमें] कहा जाता है कि

(१)शुक्लेचाद्ये (२)पूर्वविदः॥३७॥=शुक्लेआद्ये (द्वेध्यानेपृथक्त्ववितर्कैकत्ववितर्के)चपूर्वविदः(भवतः)

सूत्रार्थः—पृथक्त्ववितर्क—एकत्ववितर्के '''आद्ये '''द्वे '''=पृथक्त्ववितर्क तथा एकत्ववितर्क आदिके दो
शुक्ले '''ध्याने '''च*पूर्व विदः '''भवतः T । =शुक्ल ध्यान भी[=च]पूर्वके ज्ञाता अर्थात् श्रुत केवलीके होते हैंभावार्थ ऐसा हैकि

---

(१) दिगम्बर आम्नायमें इस सूत्रका पाठ और अर्थ एक है ।श्वेताम्बर समाजके ग्रन्थोंमें "शुक्ले चाद्ये" पाठ है(अर्थ भेदके लिये देखो टिप्पणी२)
(२)पूर्वविद –इसवाक्यका अर्थ दानों समाजोंके ग्रन्थोंमें जैसे समाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्र, भाष्यानुसारिणीतत्त्वार्थटीका, सर्वार्थसिद्धि वृत्ति,
तत्त्वार्थराजवार्तिक,तत्त्वार्थश्लोकवार्तिक, श्रुतसागरीटीका, सर्वार्थसिद्धिवचनिका, अर्थप्रकाशिका इत्यादिमें "श्रुतकेवली" लिखा है, इसपद
का अर्थ प्रत्यक्षरूपसे पूर्वके जानने वाला, पूर्वकावेत्ता, पूर्वकाज्ञाता,पूर्वका विज्ञ है॥ समस्त द्रव्यश्रुतज्ञान बीस अक्षर प्रमाण है अर्थात् अक्षरात्मक
श्रुतज्ञान अंगप्रविष्ट (=बारह अंग, द्वादशांग)और अंग बाह्य (अर्थात् चौदह प्रकीर्णक)रूप है॥ ग्यारह अंग,चौदह पूर्वके ज्ञाताओंसे द्वादशांग
में चूलिका छूट जाती है, और अंग बाह्य छूट जाते हैं, तब प्रश्न यह है कि पूर्वके वेत्ताका अर्थ श्रुतकेवली कैसे होगया ? ॥ (बीस अक्षर
प्रमाण श्रुतज्ञान क्यों और कैसे है? देखो अध्याय प्रथम पृष्ठ ३९९से ४२४ तक । पूर्वविद =श्रुतकेवली, देखो अध्याय १ पृष्ठ ४२५से ४२८ तक ॥
श्वेताम्बर समाजमें हमारे यहाके'शुक्ले चाद्ये पूर्वविदः'सूत्रके स्थानमें'शुक्ले चाद्ये'पाठ है और इस सूत्रका भाष्य और भावार्थ ऐसे किया हैकि
शुक्ल आद्ये ="आद्ये शुक्ले ध्याने पृथक्त्ववितर्कैकत्ववितर्के पूर्वविदो भवत "='आद्य अर्थात् आदिके जो पृथक्त्ववितर्क और एकत्व वितर्क,
च =शुक्ले चाद्ये ध्याने शुक्ल ध्यानके भेद हैं वे पूर्वविद् अर्थात् श्रुतकेवलीको होते हैं" ॥
पृथक्त्ववितर्कैकत्ववितर्के (पृथक्त्ववितर्क–एकत्ववितर्क) ='शुक्लध्यानके चार भेद आगे (अध्याय ९ सूत्र ४१) कहेंगे,उनमेंसे
चोपशान्तक्षीणकषाययोर्भवत (-चउपशान्तकषाय-क्षीणकषाययोःभवत )=पृथक्त्ववितर्क तथा एकत्व वितर्क' जो आदिके भेद हैं वे
भावार्थ ऐसा है किआदिके दो शुक्ल ध्यान पूर्वके वेत्ता अर्थात् श्रुतकेवलीके होते हैं और उपशांतकषाय और क्षीणकषाय पुरुषोंको होतेहैं॥(सभाष्य०२१९से)
बारहवां गुणस्थानवर्तीके ये दोशुक्ल ध्यान भी होते हैं,कुछ और भी होता है वह क्या है ? उक्त गुणस्थानवर्तियोंके धर्मध्यान भी होता है ॥

पूर्वके वेताके आदिके दो शुक्ल ध्यान होतेहैं औरभी[=च] कुछ होता है, वह कुछ क्या है जो होता है पूर्वकथित धर्मध्यान होता है सूत्रमें 'च'के प्रभावसे धर्मध्यान् पूर्वविद्के औरसमुच्चय कियागया है, अधिक लियागया है वा ग्रहण कियागया है जैसाकि सर्वार्थसिद्धि वचनिका मुद्रित पृष्ठ७४८से प्रगट है, "तातैं चशब्दकरि श्रुत केवलीकै प्रमत्तअप्रमत्त विषैं धर्मध्यान होय है, ऐसा समुच्चय कीजिये ॥

इस प्रकार भिन्न अर्थ करनेका कारण यह है कि 'आज्ञापायविपाकसंस्थानविचयाय' सूत्रके पश्चात् श्वेताम्बर सम्प्रदायमें 'उपशान्तक्षीणकषायोश्च' यह सूत्र हमारे यहासे अधिक है अर्थात् आज्ञापायविपाक इत्यादि तथा "शुक्लचाद्ये" इस सूत्रके मध्यमें "उपशान्तक्षीणकषायोश्च" हमारे यहासे अधिक सूत्र है और इस 'उपशान्तक्षीणकषायोश्च' सूत्रका अर्थ 'आज्ञापायविपाकसंस्थानविचायधर्ममप्रमत्तसंयतस्य" सूत्रमें से 'धर्ममप्रमत्तसंयतस्य' वाक्यको अनुवृत्तिरूपमें लेकर यह अर्थ किया है कि उपशान्तकषाय तथा क्षीणकषाय गुणस्थानवर्ती जीवोंके भी धर्म ध्यान होता है ॥ इस समस्तका फल वा परिणाम यह हुआ कि श्वेताम्बरसम्प्रदायके अनुकूल धर्मध्यान, अप्रमत्तसंयत गुणस्थानवर्ती, उपशान्तकषायगुणस्थानवर्ती तथा क्षीणकषाय गुणस्थानवर्ती जीवोंको होता है और पृथक्त्ववितर्क शुक्लध्यान तथा एकत्ववितर्क शुक्लध्यान उपशान्तकषायगुणस्थानवर्ती, क्षीणकषायगुणस्थानवर्ती जीवोंमें तथा श्रुतकेवलीका होते हैं संक्षेपतः–अप्रमत्तसंयमी, उपशान्तकषाय तथा क्षीणकषायवर्तियोंको "धर्मध्यान होता है। उपशान्तकषाय क्षीणकषायगुणस्थानवर्तियोंके तथा श्रुतकेवलीका पृथक्त्ववितर्क–एकत्ववितर्क शुक्लध्यान होते हैं ॥ (प्रश्न) इस सम्प्रदायमें पूर्वविद् वा श्रुत केवली किन किन गुणस्थानवर्ती जीव होते हैं ? ॥ हमारी सम्प्रदायके अनुसार धर्मध्यान तथा आदिके दो पृथकत्व वितर्क एकत्ववितर्क शुक्लध्यान और पूर्णश्रुतज्ञान निम्नलिखित गुणस्थानोंमें होता है (क) 'तद्-अविरत-देशविरत-प्रमत्त अप्रमत्तसंयतानां भवति(सर्वार्थसिद्धि वृत्ति पृष्ठ ४५२) यह (धर्म्यध्यान) चौथे अविरतसेअप्रमत्तक होताहै (ख) 'यह' (अर्थात् धर्म्यध्यान) 'अविरतसम्यग्दृष्टि-देशविरत-प्रमत्तसंयत अर अप्रमत्तसंयतकनिकै होय है ( जयचन्दवचनिका मुद्रित पृष्ठ ७४६] (ग) 'सो' (अर्थात् धर्म्यध्यान) "असंयत-संयतासंयत, प्रमत्त, अप्रमत्त संयत इन चारि गुणस्थानमें होय है'। (अर्थप्रकाशिका अ०६सूत्र ३६) 'धर्म्यध्यान' मिथ्या दृष्टिके नहीं होय है चौथेसे सातवे गुणस्थान तक धर्म्यध्यान होता है (सदासुखदासजी अनुवादित रत्नकर० पृष्ठ २१६) पूर्वविद्,श्रुतकेवली, पूर्वकेवेता-परिपूर्ण श्रुतज्ञानी, पूर्वकेज्ञाता, द्वादशांगऔर अंग बाह्यके ज्ञाता एकार्थवाची हैं प्रमत्तअप्रमत गुणस्थानवर्ती मुनि भी पूर्वकेवेता होय हैं" अर्थात् श्रुतकेवली होते है तिनके धर्म्यध्यान भी होता है, जातै श्रेणीके चढनेके पहिले तो धर्मध्यान है और श्रेणी चढे तब शुक्ल ध्यान होय है ॥ जयचन्दजी वचनिका मुद्रित पृष्ठ ७४८ तत्त्वार्थराजवार्तिक, पृष्ठ ३५८ मुद्रितकी १४वीं वार्तिकसे तथा तत्त्वार्थश्लोकवार्तिक पृष्ठ मुद्रित ५०४ पंक्ति ४से भी यह प्रकट होता है कि असंयत, संयत,प्रमत्तसंयत अप्रमत्त संयत पर्यन्त धर्म्यध्यान होता है ॥

"श्रेणीके चढने पहले तो धर्म्य ध्यान है। अर श्रेणी चढ़े तब शुक्ल ध्यान होय है, ऐसा व्याख्यान है।" [जयचन्दजीवचनिकापृष्ठ ७४८] आठवां अपूर्व करणगुणस्थान, नववां अनिवृत्तकरण, दशवा सूक्ष्मसाम्पराय, ग्यारहवां उपशांत कषाय गुणस्थानमें प्रथक्त्व वितर्क शुक्लध्यान है और क्षीणकषाय बारहवां गुणस्थानमें एकत्ववितर्क (विचार रहित) शुक्लध्यान है, सयोगकेवली तेरहवां गुणस्थान में सूक्ष्म क्रियाप्रतिपाति शुक्लध्यान और अयोगकेवली चौदहवां गुणस्थानमें व्युपरतक्रियानिवर्ति चौथा शुक्लध्यान है, (देखो चौबीसठाना ग्रन्थ) प्रथम कहचुके हैं कि प्रमत्तअप्रमत्त गुणस्थानवर्ती मुनि भी पूर्वकेवेता होय है अर्थात् श्रुतकेवली होते है(जयचन्दजी वचनिका पृष्ठ७४८) उपर्युक्त दोनोंवाक्योंसे झलकता है कि प्रमत्त छठवा गुणस्थानसे क्षीणकषाय बारहवां गुणस्थान पर्यन्त श्रुतकेवली हो सकते हैं ॥

वक्ष्यमाणेषु शुक्लध्यानविकल्पेषु आद्ये शुक्लध्याने पूर्वविदो भवतः श्रुतकेवलिन इत्यर्थः॥ चशब्देन धर्म्यमपि समुच्चीयते ॥



वृत्त्यनुवादः—वक्ष्यमाणेषु शुक्लध्यान-विकल्पेषु आद्ये शुक्लध्याने पूर्वविदः भवतः T श्रुतकेवलिनः इति अर्थः चशब्देन धर्म्यम् अपि समुच्चीयते T ॥

=[इस अध्यायके ३९वां सूत्रमें] कहेजानेवाले शुक्लध्यानके (चार पृथक्त्ववितर्क, एकत्ववितर्क, सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति तथा व्युपरतक्रियानिवर्ति)
=भेदोंमें(से)आदिके दो(पृथक्त्ववितर्क तथा एकत्ववितर्क) शुक्लध्यान पूर्वके जाननेवालेके
=होते हैं, (यहा पूर्वविद् शब्दकरि) श्रुतकेवलीके [होते हैं] ऐसा अभिप्राय है ॥
=(इस सूत्रमें) चशब्दकरि धर्म्य(ध्यान) भी (=अपि)संग्रह वा समुच्चय किया गया है ॥

परन्तु श्वेताम्बर आम्नायमें "शुक्लेचाद्ये" सूत्रमें चकारसे पृथक्त्ववितर्क और एकत्ववितर्क आदिके दो शुक्लध्यानका उपशातकषाय और क्षीणकषाय गुणस्थानोंमें अस्तित्व समुच्चय किया है क्योंकि उक्त समाजमें "शुक्लेचाद्ये" सूत्रके पहिले "उपशान्तक्षीणकषाययोश्च" सूत्र है (देखो सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्र पृष्ठ २१९ सूत्र ३८, ३९)

अब प्रश्न यह है कि गृहस्थअवस्थामें तीर्थंकरके पूर्ण श्रुतज्ञान है वा नहीं(उत्तर) "मतिश्रुतअवधिविराजत जिन जबजन्मियो" यह वाक्य इस अपेक्षासे है कि तीर्थंकरोंके जन्मनिमित्तक अथवा भवप्रत्यय अर्थात् जन्मके साथ ही अवधिज्ञान होता है, वैसे तो मनुष्यगतिके समस्तजीवों के न्यूनाधिक मतिज्ञान श्रुतज्ञान अपने २ मतिज्ञानावरणकर्मके,श्रुतज्ञानावरणकर्मकेक्षयोपशमकी मर्यादाके अनुकूल होता.है,तीर्थंकरोंके दशगुण जो जन्मकेसाथ उत्पन्न होते हैं, उनमें श्रुतज्ञानके सम्बन्धमें कोई गुण नहीं है, इसपर कई विद्वानोंकी सम्मति भी ली गई है और कई शास्त्रोंमें अन्वेषन कियागया हमको "प्रमत्त अप्रमत्त गुणस्थानवर्ती मुनिभी पूर्वकेवेत्ता होय है" जयचन्दजीवचनिका मुद्रित पृष्ठ ७४८ सूत्र३७के अतिरिक्त कोई प्रमाण उपलब्ध नहीं हुआ, इससे प्रगट है कि श्रुतकेवली प्रमत्त छठवांगुणस्थानसे नीचेका जीव नहीं हो सका है, तीर्थंकरोंके चौथा और पांचवा गुणस्थान गृहस्थ अवस्थामें होते हैं इसलिये पूर्ण द्रव्य श्रुतज्ञान तीर्थंकरो के गृहस्थ अवस्थामें नहीं होता है,भूल होतो कृपया शुद्ध करलै ॥

( ) उपर्युक्तसे दोनो आम्नायोंके सूत्रोंके अन्तरका सारांश यह है कि दिगम्बरआम्नायके अनुकूल धर्मध्यान चौथे गुणस्थानसे सातवे तक है, श्रेणीके आरम्भसे शुक्लध्यान होता है,धर्मध्यान नहीं रहता है, श्रुतकेवली (जो छठवांगुणस्थानसे बारहवा गुणस्थान तक होते हैं) के ही आठवां, नववां,दशवा, ग्यारहवागुणस्थानोंमें पहला शुक्लध्यान पृथक्त्ववितर्क होता है,और श्रुतकेवलीके ही बारहवां गुणस्थानमें एकत्ववितर्क शुक्लध्यान होताहै,श्वेताम्बर आम्नायके अनुकूल धर्मध्यान सातवां, उपशातकषाय ग्यारहवां, क्षीणकषाय बारहवा गुणस्थानोंमें होता है, आदिके दो शुक्लध्यान अर्थात् पृथक्त्ववितर्क और एकत्ववितर्क उपशान्तकषाय तथा क्षीणकषाय गुणस्थानवालोंके होते हैं तथा येही दो ध्यान पूर्वविद् अर्थात् श्रुत-केवलीके होते हैं परन्तु हमको यह ज्ञात नहीं है कि श्रुतकेवली किस गुणस्थानसे किस गुणस्थान तकके मनुष्य उक्तसमाजकेसिद्धान्तमेंहोतेहैं॥

# तत्र व्याख्यानतो विशेषप्रतिपत्तिः

क्योंकि प्रमत्त अप्रमत्त गुणस्थानवर्ती मुनि भी श्रुतकेवली वा पूर्ववेत्ता होते हैं, उन (श्रुतकेवली)के प्रमत्त अप्रमत्त विषैं धर्मध्यान भी होता है। चशब्द करि ऐसा समुच्चय कीजिये। [जयचन्द्जीवचनिकासूत्र३७]

तत्र*व्याख्यानतः* =तहां(सूत्रके वा गूढ वाक्यके)व्याख्यानसे,विवरणसे,वर्णनसे, व्याख्यासे,भाष्य करनेसे अथवा टीका करनेसे

विशेष–प्रतिपत्तिः[१] =विशेष वा ज्योंके त्यों वा यथार्थ तात्पर्यकी प्रवृत्ति (=प्रतिपत्ति) वा प्राप्ति (=प्रतिपत्ति) होती है ॥

(१)"धर्म्यमप्रमत्तस्येतिचेन्न पूर्वेषां विनिवृत्तिप्रसंगात् ॥"राजवार्तिक १४,"धर्म्यमप्रमत्तस्येति चेन्न पूर्वेषां निवृत्ति प्रसंगात्"श्लोकवार्तिक सूत्र३६से

धर्म्यम् अप्रमत्तस्य =धर्म्यध्यान अप्रमत्त सातवां गुणस्थानवर्तीके होता है।

इति*चेत्*न* =ऐसा प्रश्न होनेपर (=चेत्)वा संदेह होनेपर (=चेत्) (उत्तर है कि धर्म्यध्यान अप्रमत्तमें ही)नहीं[होता]

पूर्वेषाम् विनिवृत्ति–प्रसंगात् =क्योंकि पहिले (कहे हुये चोथे, पांचवें, छठे गुणस्थानवर्ति) निके निवृत्ति का प्रसंग आता है भावार्थऐसेहैकि असंयत सम्यग्दृष्टि चौथे गुणस्थानवर्ती, संयमासंयमी सम्यग्दृष्टि पांचवां गुणस्थानवर्ती, प्रमत्तसंयमी छठवां गुणस्थान धारकके भी सम्यक्दर्शनके प्रभावसे धर्मध्यान होता है,यदि धर्मध्यान अप्रमत्तसंयमी सातवें गुणस्थानवालेकें हो कहा जाय तो तिन चौथा गुणस्थानवालोंसे छठवा गुणस्थानवर्तियोंकें निषेध होजाता है ॥ इसलिये धर्मध्यान असंयत चौथे गुणस्थानसे आठवां गुणस्थानमें उपशम वा क्षपक श्रेणी चढनेसे पहिले इष्ट है वा होता है। उपशम श्रेणी वा क्षपकश्रेणीके प्रारम्भमें शुक्लध्यान होना है और धर्मध्यान नहीं होताहै॥

"उपशांतक्षीणकषाययोश्चेति तन्नशुक्लाभाव प्रसंगात् ॥"राजवार्तिक॥१५॥'उपशांतक्षीणकषाययोश्चेति चेन्न शुक्लाभाव प्रसंगात्'श्लो०॥

उपशांत-क्षीणकषाययो च* =उपशान्तकषाय ग्यारहवां गुणस्थानवर्ती, और क्षीणकषाय बारहवां गुणस्थानवर्तियोंके (धर्मध्यान) होता है [और असंयत सम्यग्दृष्टिके, संयतासंयतके, प्रमत्त संयतके, अप्रमत्तसंयतके, धर्म्यध्यान नहीं होता है]

इति*चेत्*तत् =ऐसा प्रश्न (=चेत्) होनेपर (उत्तर है कि) वह (धर्म्यध्यान=तत्-उपशान्त और क्षीणकषाय वालोंके)

न*शुक्ल–अभाव–प्रसंगात् =नहीं होता है,क्योंकि शुक्लध्यानके अभावका प्रसंग आता है और उपशान्त कषाय ग्यारहवागुणस्थानवर्तीकेतथा क्षीणकषाय बारहवागुणस्थान वालोंके शुक्लध्यानका होना इष्ट है ॥

'तदुभयं तत्रेति चेन्न, पूर्वस्यानिष्टत्वात्' तत्त्वार्थराजवार्तिक, वार्तिक ॥१६ ॥ तत्त्वार्थश्लोकवार्तिक सूत्र३६मुद्रित पृष्ठ ५०४

तत्र =तहां (=तत्र) अर्थात् उपशान्तकषाय तथा क्षीणकषाय गुणस्थानवर्तियोंके

तद्–उभयम् इति*चेत्* =वे दोनों (धर्म्यध्यान तथा शुक्लध्यान) होते हैं ऐसा संदेह (=चेत्) होने पर

न =(उत्तर है) कि (उपशान्त तथा क्षीण कषायमें धर्म्यध्यान और शुक्ल ध्यान दोनों) नहीं होते हैं ॥

पूर्वस्य अनिष्टत्वात् =क्योंकि पूर्व (अर्थात् धर्म्यध्यान) का (उपशान्त तथा क्षीणकषायमें) होना अनिष्ट है ॥ धर्म्यध्यान उपशम वा क्षपक श्रेणीके चढनेसे पहिले पहिले होता है। ऐसा ऋषिप्रणीत शास्त्रोंमें भी देखा गया है।

इति श्रेण्यारोहणात्प्राग्धर्म्यं श्रेण्योः शुक्ले इति व्याख्यायते॥अवशिष्टे कस्य भवत इत्यत्रोच्यते-

# परे केवलिनः ॥ ३८ ॥

(१) इति० =इस प्रकारसे (अर्थात् पूर्वोक्त-वैयाकरणों तथा शास्त्रकारों द्वारा दी हुई परिभाषासे)

(२) श्रेणी-आरोहणात्[४] प्राग्[५] धर्म्यम्[६]=(उपशम वा क्षपक) श्रेणीके चढ़नेसे पहिले धर्म्य (ध्यान) होता है ॥

श्रेण्योः[७] शुक्ले[८] =श्रेणी चढ़नेपर दो शुक्ल ध्यान होते हैं अर्थात् आठवां अपूर्वकरण गुणस्थानमें श्रेणीके प्रारम्भसे उपशान्तकषाय ग्यारहवां गुणस्थानपर्यन्त -तो पृथक्त्ववितर्क(विचार) शुक्ल ध्यान होता है और क्षीणकषाय बारहवां गुणस्थानमें एकत्ववितर्क(अवीचार) दूसरा शुक्लध्यान होता॥

इति० व्याख्यायते। अवशिष्टे[९] =ऐसे सूत्रकी व्याख्या की गई है। बचे हुये दो [शुक्ल ध्यान]

कस्य[१] भवतः इति० अत्र० उच्यते ॥ =किसके होते हैं? ऐसा (प्रश्न होनेपर) यहां (अग्रिम सूत्रमें) कहा जाता है कि

परे केवलिनः ॥ ३८ ॥=परे (द्वे शुक्ले ध्याने) केवलिनः भवतः॥ ३८ ॥

सूत्रार्थः—परे[२] शुक्ले[३] द्वे[४] ध्याने[५] केवलिनः[६] भवतः ॥ =(इस सूत्रका पाठ और अर्थ दोनों समाजोंमें एक है)अगले वा उत्तरके दो शुक्ल ध्यान केवलीके होते हैं अर्थात् सूक्ष्म क्रियाप्रतिपाति तीसरा शुक्लध्यान सयोगकेवली तेरहवें गुणस्थानवर्तीके होता है और व्युपरतक्रियानिवर्ति चौथा शुक्ल ध्यान अयोगकेवली चौदहवें गुणस्थानवर्तीके होता है। इनमेंसे कोई भी ध्यान छद्मस्थके नहीं होता है

(१) इति—यह परिभाषा पूर्णरूपसे इस प्रकार है व्याख्यानतो विशेष प्रतिपत्तिर्न हि संदेहादलक्षणम्'(श्रीशचन्द्र अनुवादित अष्टा० ११४२से)
व्याख्यानत विशेष-प्रतिपत्ति =(सूत्र वा गूढ वाक्यकी)व्याख्या करनेसे अथवा भाष्य करनेसे, यथार्थ अर्थ या ठीक२ तात्पर्यकी प्राप्ति होती है
न हि संदेहाद् अलक्षणम् =क्योंकि (=हि) गुप्त या गूढ वाक्यसे अलक्षणकी प्राप्ति नहीं होती है अर्थात किसी नियममें कोई शब्द संदेहात्मक हो तो भी वह [नियम] किसी निश्चित या परिमित वस्तुका बोधक होता है न कि अपरिमित या निरर्थकका।

[२] "बहुरि जब श्रेणी चढ़ै, तब अष्टम अपूर्व करण गुणस्थान हो है। तहां मोहके अतिम,द उदय होनेतें इच्छा भी अव्यक्त होय जाय है॥तहां 'शुक्लध्यानका पहिला भेद प्रवर्ते है। इच्छाके अव्यक्त होनेतें कषायका मल अनुभवमें रहै नाहीं उज्ज्वल होय याहीतें याका नाम शुक्ल कहा।(जय०७५=)

प्रक्षीणसकलज्ञानावरणस्य केवलिनः सयोगस्यायोगस्य च परे उत्तरे शुक्लध्याने भवतः यथासंख्यम् ॥ तद्विकल्पप्रतिपादनार्थमिदमुच्यते—

## पृथक्त्वैकत्ववितर्कसूक्ष्मक्रियाप्रतिपातिव्युपरतक्रियानिवर्तीनि ॥३९॥

पृथक्त्ववितर्कमेकत्ववितर्कं सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति व्युपरतक्रियानिवर्ति चेति चतुर्विधं शुक्लध्यानं

**वृत्त्यनुवाद:**—प्रक्षीण—सकल— =पूर्णरूपसे (=प्र)वा प्रकर्षतासे (=प्र) नाश हुये हैं (=क्षीण) समस्त ज्ञानावरणस्य केवलिनः सयोगस्य अयोगस्य च =ज्ञानावरणीय कर्म जिनके ऐसे सयोग तथा (=च)अयोग केवली (भगवान्)के परे उत्तरे शुक्लध्याने यथासंख्यम् =अगले दो(=परे)वा अग्रिम दो(=उत्तरे)शुक्लध्यान अनुक्रमसे हैं अर्थात् तीसरा सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति सयोगकेवलीके तथा व्युपरतिक्रियानिवर्ति अयोगकेवलीके भवतः, तद्—विकल्प—प्रतिपादन—अर्थम् इदम् उच्यते।=होते हैं।उस(शुक्लध्यान)के भेद कहनेकेलिये यह(अग्रिमसूत्रमें)कहा जाता है कि

## पृथक्त्वैकत्ववितर्कसूक्ष्मक्रियाप्रतिपातिव्युपरतक्रियानिवर्तीनि ॥ ३९ ॥

=पृथक्त्वैकत्ववितर्क-सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति-व्युपरतक्रियानिवर्तीनि चतुर्विधं शुक्लध्यानम्॥३९॥

**सूत्रार्थ:**—पृक्त्ववितर्क एकत्ववितर्क सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति =पृथक्त्ववितर्क, एकत्ववितर्क, सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति, व्युपरत—क्रियानिवर्ति च चतुर्विधम् शुक्लध्यानम् भवति। =और (=च) व्युपरतिक्रियानिवर्ति, चार प्रकार शुक्लध्यान है ॥

**वृत्त्यनुवाद:**—पृथक्त्ववितर्क एकत्ववितर्क सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति=पृथक्त्ववितर्क, एकत्ववितर्क, सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति, व्युपरतक्रियानिवर्ति च इति चतुर्विधम् शुक्लध्यानम् =और (=च) व्युपरतक्रियानिवर्ति ऐसे चार प्रकार शुक्लध्यान है।

(१) दिगम्बर आम्नायमें कहीं कहीं 'निवर्तीनि' के स्थानमें 'निवर्तीनि' है अचोरहाभ्यामूद्वेवा अष्टाध्यायी८-४-४६ सूत्रसे दोनों शब्द ठीक हैं।
(२) श्वेताम्बर सम्प्रदायके सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्रमें तथा भाष्यानुसारिणीमें निवर्तीनिके स्थानमें 'निवृत्तीनि' ऐसा पाठ है। शेषपाठ एक है "निवर्तीनि और निवृत्तीनि" दोनों नपुंसकलिंग बहुवचनमें हैं और दोनोंका अर्थभी एक है। इसलिये दोनों सम्प्रदायमें अर्थभेद, कुछभी नहीं है, और येदि 'ताम्रपत्र पुस्तकका (जो दिगम्बर आम्नायकी है)पाठ "निवृत्तीनि" को ग्रहण करें तो दोनों सम्प्रदायोंका पाठभी एक होजाता है।

वक्ष्यमाणलक्षणमुपेत्य सर्वेषामन्वर्थमवसेयम् ॥ तस्यालम्बनविशेषनिर्धारणार्थमाह—

# त्र्येकयोगकाययोगायोगानाम्॥४०॥

वक्ष्यमाण-लक्षणं॥उपेत्य— =आगे कहेजानेवाले स्वरूपोंको प्राप्तकर[अर्थात् कहेजानेवाले स्वरूपोंकी अपेक्षाकर]
सर्वेषाम्''अन्वर्थम्॥अवसेयम्॥, =सब[शुक्लध्यानों]के सार्थकपना जानना चाहिये अर्थात् जैसा जैसा इन शुक्लध्यानोंकानाम है वैसा वैसाही इनका अर्थ है॥
तस्य॥आलम्बन-विशेष-निर्धारण-अर्थम्॥आह=तिस(शुक्लध्यान)के अवलम्बन वा आश्रयकी भिन्नता निर्णयके लिये कहते हैं कि

## (१)त्र्येकयोगकाययोगायोगानाम्=(पृथक्त्वैकत्ववितर्क-सूक्ष्मक्रियाप्रतिपातिव्युपरतक्रियानि-वर्तीनि)त्र्येकयोगकाययोगायोगानाम् (यथाक्रमम् भवति)

=पृथक्त्ववितर्कम्-एकत्ववितर्कम्-सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति-व्युपरतक्रियानिवर्ति च त्रियोग-एकयोग-काययोग-अयोगानाम्-यथाक्रमम् भवति ॥४०॥

**सूत्रार्थः**—पृथक्त्ववितर्कं''एकत्ववितर्कं''=पृथक्त्ववितर्क श्वेतध्यान, एकत्ववितर्कश्वेतध्यान,
सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति''च*व्युपरतक्रियानिवर्ति॥=सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति श्वेतध्यान, और (=च) व्युपरतक्रियानिवर्ति श्वेतध्यान
त्रि-योगस्य।एकयोगस्य। =तीन योगवालेकें, एकयोग प्रवर्तने वालेकें अर्थात तीनों मन, वचन, कायकेयोगोंमेंसे कोई एक योग प्रवर्तनेवालेकें
काययोगस्य।अयोगस्य'च* =काययोग प्रवर्तने वालेकें और योगरहित (केवली भगवान्)कें
यथाक्रमम्* भवति =क्रमसे अर्थात पहिलेको पहिला, दूसरेको दूसरा,तीसरेको तीसरा, चौथेको चौथा होताहै

(१)इस सूत्रमें ३९वा सूत्र समस्त की तथा २१ वां सूत्रसे यथाक्रमम् वाक्यकी अनुवृत्ति आती है। हमारी सम्प्रदायमें सर्वत्र एकसा पाठ है कहीं कहीं पर 'योगानाम्'के स्थानमें (अंतमें) 'योगाना' है वहभी कातन्त्रमालारूपव्याकरणसे शुद्ध है(देखो अध्याय १ सू०६) [२]श्वेताम्बर सम्प्रदायके समाप्यतत्वार्थधिगमसूत्रमें,तत् शब्द इस सूत्रसे अधिक है। और 'योग'शब्द नहीं है शेष पाठ एक है, अर्थात् सूत्र ऐसे हैं कि तत्त्र्येककाययोगायोगानाम् = तत्-त्रि-एक-काययोग-अयोगानाम्-" इसमें 'एकयोग'के स्थानमें "एक" है, इस तत् शब्दके अधिक होनेपर भी तथा योग शब्दके न होनेपर अर्थ सर्वत्र एक है तत्शब्दके आदिमें लानेसे समस्त ३९वां सूत्रकी अनुवृत्ति लानेकी अवश्यका नहीं रहती है । इन दोनो अर्थात् 'तत्-योग' शब्दोंके न होनेसे सूत्र लघुतररूपमें होजाताहै अर्थात्सूत्र ऐसा होजाता है कि "त्र्येककाययोगायोगानाम्" ॥

योगशब्दो व्याख्यातार्थः कायवाङ्मनःकर्म योग इत्यत्र ॥ उक्तैश्चतुर्भिःशुक्लध्यानविकल्पैस्त्रियोगादीनां चतुर्णां यथासंख्येनाभिसम्बन्धो वेदितव्यः॥ त्रियोगस्य पृथक्त्ववितर्कं, त्रिषु योगेष्वेकयोगस्यैकत्ववितर्कं काययोगस्य सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति, अयोगस्यव्युपरतक्रियानिवर्तीति ॥ तत्राद्ययोर्विशेषप्रतिपत्त्यर्थमिद यते—

## एकाश्रये सवितर्कविचारे पूर्वे ॥ ४१ ॥

उक्त शुक्लध्यानके चारों भेदोंमेंसे पृथक्त्ववितर्क नामका प्रथम शुक्लध्यान सो मनवचनकाय इन तीनों योगोंके धारकके होता है । दूसरा एकत्ववितर्क नामका शुक्लध्यान तीनोंमें से किसी एक योग वालेके होता है। तीसरा सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति नामका शुक्लध्यान काययोग वालेके ही होता है और चौथा व्युपरतक्रियानिवर्ति नामका शुक्लध्यान अयोगकेवलीके होता है॥

अन्वयानुवादः—काय-वाङ्-मनःकर्म''' योगः इति*अत्र*=काय, वचन, मनकी क्रिया है सो योग है । ऐसे इस स्थानमें(=अत्र-अर्थात्)

योगशब्दः व्याख्यात-अर्थः, =(छठे अध्यायके "कायवाङ्मनःकर्मयोग" सूत्रमें)योग शब्दका अर्थ कहागया
उक्तैः चतुर्भिः शुक्लध्यानविकल्पैः त्रियोग-आदीनां =(पूर्वे) कहेहुये चार शुक्लध्यानके भेदोंसे तीनयोग,एकयोग, काययोग, अयोग
चतुर्णाम् यथासंख्येन''' अभिसम्बन्धः वेदितव्यः, =(इन) चारोंका अनुक्रमसे सम्बन्ध वा लगाउ जानना चाहिये [तव]
त्रियोगस्य पृथक्त्ववितर्कम्''', त्रिषु योगेषु =तीन योगवालेके पृथक्त्ववितर्क (श्वेतध्यान) होता है । तीन योगोंमेंसे
एकयोगस्य एकत्ववितर्कम्''' =किसी एकयोग वालेके एकत्ववितर्क (श्वेतध्यान) होता है।
काययोगस्य सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति''', =काय योगवाले (सयोगकेवली)के सूक्ष्मक्रिया प्रतिपाति (शुक्लध्यान)होता है।
अयोगस्य व्युपरतक्रिया-निवर्ति''' इति* । तत्र* =अयोगवाले(केवली)के व्युपरतक्रियानिवर्ति ऐसे [चौथा शुक्लध्यान] होता है तहां
आद्ययोः''' विशेष-प्रतिपत्ति-अर्थम्''' इदम्''' उच्यते =आदिके दो (श्वेतध्यानके) विशेष कथनके लिये यहकहा जाता हैकि

**एकाश्रये सवितर्कविचारे पूर्वे=एकाश्रये सवितर्कविचारेपूर्वे(पृथक्त्वैकत्ववितर्केशुक्लेध्याने)**

एक आश्रयो ययोस्ते एकाश्रये। उभे अपि परिप्राप्तश्रुतज्ञाननिष्ठेनारभ्येते इत्यर्थः ॥

सूत्रार्थः—एक—आश्रये''' =एक है आश्रय जिन (दोनों) को ते वा एक आसरे में रहनेवाले वा आश्रयीभूत
पूर्वे''' =पहिले दो
पृथक्त्व—एकत्ववितर्के''' पृथक्त्ववितर्क तथा एकत्ववितर्क शुक्लध्यान,
स—वितर्क— वितर्क सहित
विचारे'''प्रवर्तते =तथा विचार सहित प्रवर्ते हैं, अर्थात् अकेले परिपूर्ण श्रुतज्ञानी वा श्रुतकेवलीके आश्रयीभूत पहिले दो पृथक्त्ववितर्क तथा एकत्ववितर्क शुक्लध्यान वितर्क तथा विचार सहित प्रवर्ते हैं भावार्थ पृथक्त्ववितर्क तथा एकत्ववितर्क शुक्लध्यान वितर्क तथा विचार आरम्भ करसक्ता है और वितर्क, विचार करि सहित हैं (४२वा सूत्र अपवाद है)

वृत्त्यनुवादः एकः'''आश्रयः'''ययोः'''ते'''एकाश्रये'''=एक है आश्रय जिन दोनोंका (=ययोः) ते एकाश्रय है,
उभे'''अपि परिप्राप्त— =दोनों (शुक्लध्यान पृथक्त्व वितर्क तथा एकत्ववितर्क) भी [=अपि] सम्पूर्ण (=परिप्राप्त)
श्रुतज्ञान—निष्ठेन'''आरभ्येते''' इति अर्थः''' =श्रुतज्ञानमें तत्पर द्वारा (=निष्ठेन) आरम्भे जाते हैं अर्थात् इनदोनों शुक्लध्यानोंको (परिपूर्ण श्रुतज्ञानी ही आरम्भ कर सकता है) ऐसा तात्पर्य हुआ ॥

दिगम्बर आम्नायके ग्रन्थोंमें सर्वत्र एकसा पाठ है कहीं कहीं पर 'विचारे' शब्द है और कहीं २ पर 'वीचारे' शब्द है दोनों ठीक हैं ॥ कहीं कहीं पर पूर्वे शब्द है और कहीं२ पर पूर्वे शब्द है "अवोरदाभ्यां द्वेवा" अष्टाध्यायी ८-४-४६ सूत्रसे दोनों रूप ठीक और शुद्ध हैं। श्वेताम्बर सम्प्रदायके सभाष्यतत्वार्थाधिगमसूत्रमें तथा भाष्यानुसारिणीतत्वार्थटीकामें "एकाश्रये सवितर्के पूर्वे" पाठ है और दोनों सम्प्रदायोंमें इससूत्रके पश्चात् "अविचारं द्वितीयम्" यह सूत्र है जिसका अर्थ 'दूसरा एकत्ववितर्क ध्यानविचार रहित है होता है और एकाश्रयेसवितर्के पूर्वेका अर्थ एकके आश्रयीभूत पहिले दो (शुक्ल ध्यान) वितर्क सहित होते हैं ऐसा है, दोनों सम्प्रदायोंमें प्रथम सूत्रमें पाठ भेद होनेपर भी दोनों सूत्रोंका भाव और एकसाथ पढकर लिया जाय तो एक ही है क्योंकि दोनों सूत्रोंको मिलाकर अर्थ ऐसा है कि—एकहीके आश्रयीभूत प्रथम शुक्लध्यान वितर्क और विचारसहित है, द्वितीय शुक्लध्यान वितर्क सहित है पर विचार रहितहै हमारे यहां यह अर्थ ऐसे निकाला है कि पहिले दो वितर्कसहित और विचार सहित हैं, द्वितीय शुक्ल ध्यान विचार रहित है अर्थात् केवलवितर्क सहित है। श्वेताम्बर सम्प्रदायमें इस अर्थको इसप्रकार निकाला है कि पहिले दो वितर्क सहित हैं, परन्तु दूसरा विचार रहित है यह सूत्र इस बातका ज्ञापक है कि प्रथम ध्यान विचार सहित है अन्यथा 'अविचारं द्वितीयम्' सूत्र व्यर्थ हुआ जाता हैं जब दोनों सम्प्रदायमें दोनो २ सूत्रोंका अर्थ एक ही आता है और सभाष्यतत्वार्थ-धिगमसूत्रके युगलसूत्रोंमें तीन अक्षरका लाभ है तो क्या यह लघु पाठवाला सूत्र उमास्वामीका पाठ होना चाहिये ? अथवा दीर्घ पाठवाला

वितर्कश्च विचारश्च वितर्कविचारौ सह वितर्कविचाराभ्यां वर्तेते इति सवितर्कविचारे ॥ पूर्वे पृथक्त्वैकत्ववितर्के इत्यर्थः ॥ तत्र यथासंख्यप्रयो(सं)गेऽनिष्टनिवृत्यर्थमिदमुच्यते–

## अविचारं द्वितीयम् ॥ ४२ ॥

वितर्कः१।१ च* विचारः१।१ च* =बहुरि (=च) वितर्क तथा (=च) विचार मिलकर (वा समासरूपमें)

वितर्कविचारौ१।२ सह* वितर्कविचाराभ्याम्३।२ वर्तेते T=वितर्कविचारौ होजाते हैं, वितर्क तथा विचारकरि सहित (=सह) (ये दोनों) प्रवर्तते हैं,

इति* सवितर्कविचारे१।२ ; पूर्वे१।२ =ऐसा सवितर्क विचार है, पूर्वे अथवा पहिलेके दो हैं सो(चार शुक्लध्यानोंमेंसे)

पृथक्त्व–एकत्ववितर्के१।२ इति* अर्थः१।१ ; =पृथक्त्ववितर्क, एकत्ववितर्क हैं, ऐसा तात्पर्य [पूर्वे शब्दका] हुआ,

तत्र* =तहां (सवितर्क तथा सविचारका पृथक्त्ववितर्क तथा एकत्ववितर्कके साथ)

यथासंख्य–प्र [सं] योगे७।१ अनिष्ट– =क्रमानुसार अभिसम्बन्धमें (=प्रयोगे–संयोगे) अनिष्टताके

निवृत्ति–अर्थम्१।१ इदम्१।१ उच्यते T =निषेधके लिये यह (अग्रिम सूत्रमें) कहाजाता है अर्थात् सवितर्कका सम्बन्ध पृथक्त्ववितर्कके साथ हुआ जाता है और सविचारका सम्बन्ध एकत्ववितर्कके साथ हुआ जाता है, इस अनिष्ट संबन्धके रोकनेके लिये अग्रिम सूत्र कहते हैं यहां भावार्थ ऐसा जानना कि पृथक्त्ववितर्क शुक्लध्यान वितर्क सहित है, और एकत्ववितर्क शुक्लध्यान विचार सहित है ऐसा यथासंख्य सम्बन्ध निवारणके लिये उत्तर सूत्रमें कहते हैंकि

## अविचारं द्वितीयम=अविचारं(सवितर्कं)द्वितीयम् एकत्ववितर्कं शुक्लंध्यानं प्रवर्तते॥ ४२॥

सूत्रार्थः–अविचारम्१।१ =विचाररहितअर्थातुअर्थ,वचन योगका पलटाउ,वा परिवर्तनसे वर्जित मणिके दीपकसमअचल

सवितर्कम्१।१ द्वितीयम्१।१ एकत्ववितर्कम्१।१ =और वितर्क सहित दूसरा एकत्ववितर्क

शुक्लम्१।१ ध्यानम्१।१ प्रवर्तते T =शुक्लध्यान प्रवर्तता है, ४१–४२ सूत्रोंका भावार्थ ऐसा है कि जिसमें वितर्क और विचार दोनोंहों वह पृथक्त्ववितर्क प्रथम शुक्लध्यान है,विचार[=पलटाउसे]रहित और वितर्क सहित दूसरा एकत्ववितर्क मणिके दीपकके समान अचल दूसरा शुक्लध्यान है और इन दोनों शुक्लध्यानोंको परिपूर्ण श्रुतज्ञानीही आरम्भ करसक्ता है ॥

पूर्वयोर्यत् द्वितीयं तदविचारं प्रत्येतव्यम् ॥ एतदुक्तं भवति, आद्यं सवितर्कं सविचारं च भवति द्वितीयं सवितर्कमविचारं चेति॥अथ वितर्कविचारयोः कः प्रतिविशेष इत्यत्रोच्यते

## वितर्कः श्रुतम् ॥ ४३ ॥

विशेषेण तर्कणमूहनं वितर्कः श्रुतज्ञानमित्यर्थः ॥ अथ को विचारः ?

## विचारोऽर्थव्यञ्जनयोगसंक्रान्तिः ॥ ४४ ॥

टीकान्वयानुवादः—पूर्वयोः[६]''यत्[१]'' द्वितीयम्[१]''तद्—अविचारम्[१]'' प्रत्येतव्यम्[१]'', एतद्[१]''उक्तम्[१]''भवति॥ आद्यम्[१]''सवितर्कम्[१]''सविचारम्[१]''च*भवति॥ द्वितीयम्[१]''सवितर्कम्[१]''अविचारम्[१]''च*इति* =पहिलेके दो (पृथक्त्ववितर्क तथा एकत्ववितर्क शुक्लध्यानों)मेंसे जो =दूसरा (शुक्लध्यान) है उस (शुक्लध्यान)के अविचार अर्थात् परिवर्तनका निषेध =प्रतीति करना वा जानना चाहिये, (तब) यह कथन (अर्थात् तात्पर्य) होता है कि =आदिका (पृथक्त्ववितर्क श्वेतध्यान) वितर्क और [=च] विचार सहित होता है, =दूसरा [एकत्ववितर्क शुक्लध्यान] वितर्क सहित और पलटाव वा परिभ्रमण वा संक्रान्ति रहित मणिके दीपकके समान अचल (अर्थात् दूर भया है अर्थ–वचन–योगका पलटना जहा और मणिके दीपके सदृश निश्चलता लिये हुये) ऐसा है,

अथ*वितर्क-विचारयोः[६]'कः[१]'प्रतिविशेषः[१]'इति*अत्र*उच्यते=अब वितर्क और विचार दोनोंमें क्या विशेष है ऐसे(प्रश्नपर) यहा कहाजाता है कि

**वितर्कः श्रुतम् ॥४३ ॥=वितर्कःश्रुतम् (भवति)॥दोनोंसमाजोंमें दोनोंसूत्रोंका पाठ अर्थ एकसाहै**

सूत्रार्थः—वितर्कः[१]श्रुतम्[१]'' भवति॥ =(वृत्ति वा भाष्यका अनुवाद) विशेषकरि अथवा स्पष्टतासे तर्कण है ऊहन है सो वितर्क है, =विशेष प्रकारसे तर्क सो वितर्क है वही श्रुतज्ञान है अर्थात् वितर्क नाम श्रुतज्ञानका है

विशेषेण[३][१] तर्कणम्[१]''ऊहनम्[१]''वितर्कः[१]'' श्रुतज्ञानम्[१]''इति*अर्थः[१]'अथ*कः[१]'विचारः[१]'। =(वही) श्रुतज्ञान है ऐसा अर्थ हुआ, अब विचार अथवा वीचार क्या है ?

**विचारोऽर्थव्यञ्जनयोगसंक्रान्तिः=अर्थसंक्रान्तिः व्यञ्जनसंक्रान्ति योगसंक्रान्तिःविचारःउच्यते।**

(१)"यहां श्रुतज्ञान शब्द श्रवण पूर्वक ज्ञानका ग्रहण है। अर मतिज्ञानका भेदचिंताका नामभी तर्क है,ताका ग्रहणनाहीं है"सर्वार्थसिद्धिवचनिकासूत्र४३

अर्थो ध्येयः द्रव्यं पर्यायो वा। व्यञ्जनं वचनम्। योगः कायवाङ्मनःकर्मलक्षणः। संक्रान्तिः परिवर्तनम्॥ द्रव्यं विहाय पर्यायमुपैति पर्यायं त्यक्त्वा द्रव्यमित्यर्थसंक्रान्तिः॥ एकं श्रुत-वचनमुपादाय वचनान्तरमालम्बते तदपि विहायान्यदिति व्यंजनसंक्रान्तिः॥काययोगं त्यक्त्वा

---

अर्थ-संक्रान्तिः, =(ध्यानमें ध्येय) पदार्थको छोड़कर उसकी पर्यायको ध्यावना तथा पर्यायको छोड़कर द्रव्यको ध्यावना सो अर्थसक्रान्ति अथवा अर्थपरिवर्तन है,

व्यञ्जन-सक्रान्तिः, =श्रुतके एकवचन वा शब्दको अवलम्बन करके अन्यका अवलम्बन करना और उसको छोड़कर दूसरे श्रुतके वचनको ग्रहणकरना सो व्यञ्जनपरिभ्रमण अर्थात् व्यंजनसंक्रान्ति है,

योग-सक्रान्तिः, =काय योगको छोड़कर मनोयोग वा वाग्योगको अवलम्बन करना और मनोयोग वा वाग्योगको छोड़कर काययोगको ग्रहण करना सो योगोंकी पलटन वा संक्रमण है,
(इस प्रकारके पदार्थ श्रुतवचन -मनवचनकायकी क्रियाओंका परिवर्तन वा पलटना है)

विचारः भवति T =सो विचार वा वीचार है

**वृत्त्यनुवाद**: अर्थः ध्येयः द्रव्यम् पर्यायः वा*, =ध्यानकरने योग्य (=ध्येय) द्रव्य वा पर्याय है सो अर्थ है,

व्यञ्जनम् वचनम्, काय- =व्यञ्जन है सो [श्रुतका] वचन वा शब्द है, काय
वाग्-मनःकर्म-लक्षणः योगः, संक्रान्तिः =वचनमनकी क्रिया स्वरूप [=लक्षण] है सो योग है । संक्रान्ति पलटना
परिवर्तनम्, द्रव्यम् विहाय-पर्यायम् उपैति T =परिवर्तन वा संक्रमण है, द्रव्यको छोड़कर पर्यायको प्राप्तकरता है,
पर्यायं त्यक्त्वा-द्रव्यम् इति* अर्थ-संक्रान्तिः =पर्यायको छोड़कर द्रव्यको [प्राप्त करता है] ऐसा अर्थसंक्रान्ति है,
एकम् श्रुतवचनम् उपादाय-वचनान्तरम् =एक श्रुत वचनको ग्रहण कर ["फिरताकूं छोड़"] दूसरे वचनको
आलम्बते T तद् अपि* विहाय- =अवलम्बन करताहै, उस(दूसरे ग्रहणकियेहुये श्रुतवचन) को भी (=अपि) छोड़कर
अन्यत् इति* व्यञ्जन- =अन्य (श्रुत वचन) को (अवलम्बन करता है) इस प्रकार व्यंजन
संक्रान्तिः, काययोगम् त्यक्त्वा- =संक्रान्ति (=श्रुत वचनकी पलटना) है, काययोगको परित्यागकर

योगान्तरं गृह्णाति योगान्तरं त्यक्त्वा काययोगमिति योगसंक्रान्तिः ॥ एवं परिवर्तनं विचार इत्युच्यते ॥ संक्रान्तौ सत्यां कथं ध्यानमिति चेत्–ध्यानसन्तानमपि ध्यानमुच्यते इति न दोषः ॥ तदेतत्सामान्यविशेषनिर्दिष्टं चतुर्विधं धर्म्यं शुक्लं च पूर्वोदितगुप्त्यादि-बहुप्रकारोपायं संसारनिवृत्तये मुनिर्ध्यातुमर्हति कृतपरिकर्मा ॥

योगान्तरम्२।२ गृह्णातिT, योगान्तरम्२।१ त्यक्त्वा–काय–योगम्२।१ इति*योग–संक्रान्तिः१।१, एवम्*परिवर्तनम्१।१ विचारः१।१ इति*उच्यते T संक्रान्तौ७।१ सत्याम्७।१ कथम्*ध्यानम्१।१ इति*चेत्* ध्यान–सन्तानम्१।१ अपि*ध्यानम्१।१ उच्यते T इति* न* दोषः१।१।

=अन्य(मनो अथवा वाग्) योगको ग्रहण करता है,(अन्य मनो अथवा वाग्)योगको =छोड़कर काययोगको(ग्रहण करता है गृह्णाति)ऐसे योगोंका संक्रमण वा योगसंक्रान्तिहै =ऐसे(पूर्वमें विशेषरूपसे कहा हुआ) संक्रमण है वा संक्रान्ति है सो विचार =ऐसा वर्णित वा भाषित है। संक्रमण वा परिवर्तन होनेपर (=सत्यां) =कैसा ध्यान है (अर्थात् ध्यान तो एकाग्र कहा है) ऐसा संदेह वा संशय[=चेत्]होनेपर =(उत्तर है कि) ध्यानकी सन्तान भी ध्यान कहलाती है =इस प्रकार [संक्रान्ति होने पर भी ध्यान कहनेमें] दोष नहीं अर्थात् ऐसा प्रश्न होनेपर कि संक्रमण वा पलटाउ वा परिवर्तन होते संते कैसे ध्यान हो सक्ता है क्योंकि २७वां सूत्रमें कहा है कि एकाग्र चिन्ताका निरोध सो ध्यान है उत्तरमें कहते हैं कि एकको अवलम्बन एकवार ठहरा हुआ, पश्चात् दूसरेको ग्रहण कर तहा ठहरा हुआ ध्यान तो ठहरनेको कहते हैं, यहा प्रथम वार ठहराव हुआ पश्चात द्वितीयवार ठहराव हुआ इस प्रकार ध्यानकी सन्तान है,सो भी ध्यान ही है ॥

तद्१।१ एतद्१।१ सामान्य–विशेष–निर्दिष्टम्१।१ चतुर्विधम्१।१ धर्म्यम्१।१ शुक्लम्१।१ च* पूर्व–उदित–गुप्ति–आदि–बहु–प्रकार–उपायम्१।१ कृत–परिकर्मा१।१ मुनिः१।१ संसार–निवृत्तये४।१ ध्यातुम्२।१ अर्हतिT

=सो [=तद्] यह [=एतद्] संक्षेपरूप तथा प्रभेद रूप कहा हुआ =चार प्रकार धर्म्यध्यान और [=च] (चार प्रकार) शुक्ल ध्यान और पहिले =कहे हुये (=उदित) गुप्तिआदि (तिन स्वरूप जो) बहुत प्रकार ध्यानके उपाय =(तिनकरि)अन्तःकरण(हृदय-मन)को संस्कार(शुद्ध) करता हुआ मुनि[वैद्यकोश पृष्ठ४१५] =संसारके नाशके अर्थ ध्यान करनेको समर्थ वा योग्य होता है ॥

(१) सर्वार्थसिद्धिकी तीन हस्तलिखित, दो मुद्रित प्रतियोंमें 'कृतपरिकर्मा' मुनिका विशेषण है. कृतपरिकर्म पाठ अशुद्ध है(२)ध्यातुम-देरवर्यछ -

तत्र द्रव्यपरमाणुं भावपरमाणुं वा ध्यायन्नाहितवितर्कसामर्थ्यादर्थव्यंजने कायवचसी च पृथक्त्वेन संक्रामता मनसाऽपर्याप्तबालोत्साहवदव्यवस्थितेनानिशितेनापि शस्त्रेण चिरात्तरुं छिन्दन्निव मोहप्रकृतीरुपशमयन्क्षपयंश्च पृथक्त्ववितर्कविचारध्यानभाग्भवति ।

| | |
|---|---|
| तत्र* द्रव्यपरमाणु भावपरमाणु वा [२] ध्यायन् | =तहां द्रव्य परमाणुओंको अथवा भावपरमाणुओंको ध्यावताहुआ |
| वितर्क–सामर्थ्यात् पृथक्त्वेन संक्रामता | =श्रुतज्ञानकी सामर्थ्यसे भिन्नभिन्नपनाकरि पलटते वा परिवर्तन करते |
| (१) मनसा अपर्याप्त–बाल–उत्साहवत्* | =मनद्वारा नहीं पूर्ण हुआ है बालकाउत्साह वा उद्योग जिसका तिस(पुरुष)के सदृश |
| आहित–अर्थ–व्यंजने काय–वचसी च* | =ग्रहण कियेगये हैं अर्थ–व्यंजन तथा (=च) काय-वचन |
| अव्यवस्थितेन अनिशितेन अपि* शस्त्रेण | =और अनिश्चल तथा भुथरे वा अतीक्ष्ण भी (=अपि) शस्त्रद्वारा |
| चिरात्* तरुं (२) छिन्दन् इव* मोहप्रकृतीः | =बहुतकालमें छेदेगये अथवा काटेगये वृक्षके समान मोहनीयकर्मकी प्रकृतियोंको |
| (२) उपशमयन् (२) क्षपयन् च* पृथक्त्ववितर्क– | =उपशम करताहुआ तथा (=च) क्षय करता हुआ (मुनि) पृथक्त्ववितर्क |
| विचार–ध्यानभाग् भवति ५ । | =वीचार (शुक्ल) ध्यानका भजनेवाला वा धारक होता है अर्थात् बाह्य और अभ्यन्तर |

द्रव्य पर्यायोंकोध्यावताहुआ ग्रहणकिया है वा अंगीकारकी है श्रुतज्ञानकी वचनस्वरूप वितर्ककी सामर्थ्य जाने ऐसे अर्थ और अक्षर=(व्यंजन) तथा काय और वचनकी भिन्न रूपनाकरि पलटता जो मन सो कैसा है मन? जैसे कोई पुरुष कार्य करनेको उत्साह करे सो जितना अपनाबल

(२) ध्यै, शम, भ्वादि प्रथम, छिद् रुधादि सातवां, क्षप् चुरादि दशवें गणोंके धातुओंके ध्यायत् शमयत् छिन्दत्, क्षपयत् वर्तमान कृदन्तोंसे ध्यायन्, शमयन्, छिन्दन् क्षपयन्, प्रथमा एकवचन पुल्लिंगरूप क्रमसे हुये ॥ वर्तमान कृदन्त, उनसे पुलिंगमें प्रथम विभक्ति बनानेके लिये देखो भाडारकर११,६८
(१) "मनसाऽपर्याप्तबलोत्साहवत्" यह पाठ एकहस्तलिखित प्राचीन प्रतिके पत्र १०५ पर, दोलिखिततत्त्वार्थराजवार्तिक तथा मुद्रित राजवार्तिकमेंहै है, इसी पाठके अनुकूल प० सदासुखजी, पन्नालालजी दूनी, न्यायदिवाकरजीने अनुवाद किया है इसी पाठको हृदय भी स्वीकार करता है, अत हमने भी इसी पाठके अनुसार अनुवाद किया है। दो मुद्रित सर्वार्थसिद्धि प्रतियोंका पाठ "मनसा पर्याप्तबालोत्साहवत्" है जिसका अनुवाद 'मन द्वारा बालकके उत्साह वा उद्योगकी योग्यता (=पर्याप्त) को लिये हुयेके सदृश' हो सका है॥ दो अन्य लिखित प्रतियोंके पत्र८८ और १६१ पर क्रमसे 'मनसा अपर्याप्तबालोत्साहवत्' पाठ है 'मन द्वारा उस बालकके सदृश जिसका उत्साह पूर्ण नहीं हुआ है अर्थात् जिस बालक में अभी उद्योग करनेका उत्साह अवशेष है उसके सदृश मनकरि ऐसा अनुवाद हो सका है । जयचन्दजीका अनुवाद हैकि 'मन सा कैसाहै मन? जैसे कोई पुरुष कार्य करनेको उत्साह करै सो जेता अपना बल होय तेतै किया ही करै वेठि नरहै तैसे मनका बल होय तेते ध्यानकी पलटनी होबो करै वैठि नरहै ॥ (५) ध्यानभाज् यह जो ध्यानको भजता है, वा धरता है अर्थात् ध्यानी, जैसो सुखभाज् = सुख भोक्ता, सुख भोगनेवाला।

**स एव पुनः समूलतलं मोहनीयं निर्दिधक्षन्ननन्तगुणविशुद्धियोगविशेषमाश्रित्य बहुतराणां ज्ञानावरणसहायीभूतानां प्रकृतीनां बन्धं निरुन्धन् स्थितिह्रासक्षयौ च कुर्वन् श्रुतज्ञानोपयोगे निवृत्तार्थव्यञ्जनयोगसंक्रान्तिःअविचलितमनाःक्षीणकषायो वैडूर्यमणिरिव निरुपलेपो ध्यात्वा**

होय तितना काय कियाही करै वैठ न रहै तैसे जितना मनका वल होय तितना ध्यानकी पलटनि होवैही करै वैठि नरहै और जैसे कोई वृक्षको काटनेलगा तिसके पास शस्त्र[कुल्हाड़ी आरा इत्यादि]तीक्ष्ण नहीं तब थोड़ा२ अनुक्रमसे काटै तैसे इस ध्यानमें मनकी पलटनि वा परिवर्तन है सो धीरे धीरे अनुक्रमसे है सो इस प्रकारके मनकरि ध्यावता संता मुनि मोहकी प्रकृतियोंको क्रमसे उपशम करता संता और क्षय करता संता पृथक्त्ववितर्कविचार ध्यानका धारी होता है भावार्थ वाह्य अभ्यन्तर द्रव्य,पर्यायोंको ध्यावता श्रुत ज्ञानकी सामर्थ्यको अंगीकार करता साधु है सो अर्थका और व्यंजनको और कायको और वचनको पृथक् पृथक् रनाकरि परिभ्रमण वा परिवर्तन करता मनकरिकैं जैसे कोई पुरुष परिपूर्ण वलका उत्साह रहित और निरचनतारहित हुआ मन ताकरि जैसे तीक्ष्णता रहित मोथरे शस्त्र[कुल्हाड़ी-आरा इत्यादि]करिकैं बहुत कालमें सचिक्कन काष्ठको छेदता है तैसे अष्टम नवम दशम गुण-स्थानके भावका धारक साधु भी संज्वलन कषायका उदयसे परिपूर्ण परिणामोंके वलके उत्साहको नहीं प्राप्त हुआ भावोंके कषायके उदयके धक्कासे दृढ़ निश्चलता को प्राप्त नहीं होनेसे अर मोहनीयकर्मके सब उदयके नाश न होनेसे धीरे२ करणरूप परिणामनकी सामर्थ्यसे मोहनीयकर्मकी प्रकृतियोंको अनुक्रमसे धीरे२ उपशम करता वा क्षय करता संता पृथक्त्ववितर्क विचारका धारक होता है

सः१ एव*पुनः*समूल-तलम्२ मोहनीयम्३ =बहुरि[=पुनः]सो[=सः]ही[एव-ध्यानी]मूलतलसहित[अर्थात्समस्त] मोहनीयकर्मको
(१)निर्दिधक्षन्४ =दग्ध करनेका इच्छुक होकर वा नहिं धारण करनेका उत्साहित होकर
अनन्त-गुण-विशुद्धि-योग-विशेषम्५ आश्रित्य-बहुतराणां =अनन्तगुण विशुद्धियोग विशेषको आश्रयकर अधिकतर अथवा विपुलतर
ज्ञानावरण-सहायीभूतानाम्६ प्रकृतीनाम्६ बन्धम्७ =ज्ञानावरणीय कर्मको सहायता करनेवाली प्रकृतियोंका बन्ध
निरुन्धन्८ स्थिति-ह्रास-क्षयौ९ च*कुर्वन्१० श्रुतज्ञान- =रोकता हुआ और स्थितिको घटावता हुआ तथा क्षय करताहुआ श्रुतज्ञानके
उपयोगे११ निवृत्त-अर्थव्यंजन- =उपयोगरूप हुआसंता वा श्रुतज्ञानके उपयोगमें(लीन),दूरभया है अर्थ व्यंजन
योग-संक्रान्तिः१२ अविचलितमनाः१३ क्षीण- =योगका पलटना[जिसके]निश्चल या अचल हुआ है मन जिसका क्षीणभया है
कषायः१४ वैडूर्य-मणिः१५ इव*निर-उपलेपः१६ ध्यात्वा- =कषाय जिसका वैडूर्य मणिके सदृश कर्मरूपीलेपसे रहित हुआ, ध्यानकरि

[१]निर्दिधक्षन् शुद्ध है न कि निर्दिधिक्षन् क्योंकि इसका सन्नन्त अर्थात् इच्छार्थकरूप दिधक्षति--[वह जलाना चाहता है, नाश करना चाहता है] बनता है,दिधक्षन् वर्तमान कृदन्त है दिधक्षन् प्रथमा विभक्ति एक वचन पुल्लिंग दह् धातुसे है,निस् निषेध,निश्चय,साकल्य,पूरापूरा,व्यतीत अर्थो मेंसे

पुनर्न निवर्तत इत्युक्तमेकत्ववितर्कम् । एवमेकत्ववितर्कशुक्लध्यानवैश्वानरनिर्दग्धघातिकर्मेन्धनःप्रज्वलितकेवलज्ञानगभस्तिमण्डलो मेघपञ्जरनिरोधनिर्गत इव घर्मरश्मिर्वा भासमानो भगवांस्तीर्थंकर इतरो वा केवली लोकेश्वराणामभिगमनियोऽर्चनीयश्चोत्कर्षेणायुषः पूर्वकोटीं देशोनां विहरति। स यदाऽन्तमुहूर्तशेषायुष्कस्तत्तुल्यस्थितिवेद्यनामगोत्रश्च भवति तदा सर्वं वाङ्मानसयोगं बादरकाययोगं च परिहाप्य सूक्ष्मकाययोगलम्बनः सूक्ष्मक्रियाप्रतिपातिध्यानमास्कन्दितुमर्हतीति ॥ यदा पुनरन्तर्मुहूर्तशेषायुष्कस्ततोऽधिक-

| | |
|---|---|
| पुन*न*निवर्तते॰इति* | =फिर(तिससे)पलटते नहीं हैं ऐसे (मणिके दीपक समान अचल वा निश्चल) |
| उक्तम्॰'''एकत्ववितर्कम्॰''', | =एकत्ववितर्क (अवीचार) शुक्लध्यान कहा गया है, |
| एवम्*एकत्ववितर्क-शुक्लध्यान-वैश्वानर-निर्दग्ध- | =ऐसे एकत्ववितर्क शुक्लध्यानरूप अग्निद्वारा (=वैश्वानर) नाश किया है |
| घातिकर्म-इन्धनः॰'प्रज्वलित-केवलज्ञान- | =(चार) घातियाकर्मरूपी ईंधन जानें, देदीप्यमान हुआ है केवलज्ञानरूप |
| गभस्ति-मण्डलः॰' | =किरणोंका[=गभस्ति] मण्डल जिसके (अर्थात् केवलज्ञानरूप सूर्य जिसके) |
| मेघपञ्जर-निरोध-निर्गतः॰'इव*घर्म-रश्मिः॰'वा* | =बादलके पींजरकी रोक निकली हुई, घाम अथवा किरणके सदृश |
| भासमानः॰'भगवान्ः॰'तीर्थंकरः॰'इतरः॰'वा*केवली॰' | =दीप्तिमान वा प्रकाशमान भगवान् तीर्थंकरकेवली अथवा अन्यसामान्य केवली |
| लोकेश्वराणाम्॰'अभिगमनीयः॰'अर्चनीयः॰'च* | =इन्द्रोंके आवने योग्य तथा (=च) पूजने योग्य |
| उत्कर्षेण॰'आयुषः॰'''पूर्वकोटीं॰''देशोनां॰''विहरति। सः॰' | =उत्कृष्टकरि आयुके कुछ हीन कोटि पूर्व (तक) विहार करता है ॥ |
| यदा*अन्तमुहूर्त-शेष-आयुष्कः॰'च* | =(तीर्थंकरकेवली वा अन्य सामान्यकेवली) जब अन्तर्मुहूर्त आयु बचरहै और |
| तत्-तुल्य-स्थिति-वेद्य-नाम-गोत्रः॰'भवति ॰, | =उस(अन्तर्मुहूर्त अवशिष्टआयु)के सम स्थितिवाला वेदनीयनामगोत्रकर्म होताहै, |
| तदा*सर्वम्॰'वाग्-मानसयोगम्॰ बादरकाययोगं॰'चपरिहाप्य- | =तब समस्त वचन योग,मनयोग, तथा (=च) बादरकाय योगको निरोधकर |
| सूक्ष्म-काय-योग-लम्बनः॰'सूक्ष्मक्रियाप्रतिपातिध्यानम्॰''' | =सूक्ष्मकाययोगको अवलम्बनकर ऐसे सूक्ष्मक्रियाप्रतिपातिशुक्लध्यानको |
| आस्कन्दितुं॰'''अर्हतिइति,यदापुनः*अन्तमुहूर्त-शेष-आयुष्कः॰'ततःअधिक- | =प्राप्तकरनेयोग्यहोता है,जब अन्तर्मुहूर्त अवशिष्ट आयु है,उससेअधिक |



निश्चय अर्थमें है ॥ कुवत् वर्तमान कृदन्तका कुर्वन् प्रथमा विभक्ति एकवचन पुल्लिंग है ॥ भाडारकर प्रथम पुस्तक ६१,६७,६८ अष्टा० ३-१-७

स्थितिशेषकर्मत्रयो भवति सयोगी तदाऽऽत्मोपयोगातिशयस्य सामायिकसहायस्य विशिष्टकरणस्य महासंवरस्य लघुकर्मपरिपाचनस्याशेषकर्मरेणुपरिसातनशक्तिस्वाभाव्याद्दण्डकवाटप्रतरलोकपूरणानि स्वात्मप्रदेशविसर्पणतश्चतुर्भिः समयैःकृत्वा समुपहृतप्रदेशविसरणः समीकृतस्थितिशेषकर्मचतुष्टय पूर्वशरीरप्रमाणो भूत्वा सूक्ष्मकाययोगेन सूक्ष्मक्रियाप्रतिपातिध्यानं ध्यायते। ततस्तदनन्तरं समुच्छिन्नक्रियानिवर्तिध्यानमारभते। समुच्छिन्नप्राणापानप्रचारसर्वकायवाङ्मनोयोगसर्वप्रदेशपरिस्पन्दक्रियाव्यापारत्वात्समुच्छिन्नक्रियानिवर्तीत्युच्यते

---

स्थिति–शेष–कर्म–त्रयः भवति सयोगी तदा*
आत्मन्–उपयोग–अतिशयस्य सामायिकसहायस्य विशिष्ट–
करणस्य महान्–संवरस्य लघुकर्मपरिपाचनस्य अशेष–कर्म–
रेणु–परिसातन–शक्ति–स्वाभाव्यात् दण्ड–कवाट–
प्रतर–लोकपूरणानि स्व–आत्म–प्रदेश–विसर्पणतः*
चतुर्भिः समयैः कृत्वा–
समुपहृत–प्रदेश-विसरणः समीकृत-स्थिति-शेष-कर्म चतुष्टयं
पूर्व-शरीर–प्रमाणः भूत्वा–सूक्ष्मकाययोगेन
सूक्ष्मक्रियाप्रतिपातिध्यानम् ध्यायते T।
ततः*तद्–अन्तरं समुच्छिन्नक्रिया-निवर्तिध्यानम् ॥
आरभते।,प्राण–अपान–प्रचार–सर्व–काय-वाग्–
मनोयोग–सर्व–प्रदेश–परिस्पन्दक्रिया–व्यापारत्वात्॥
सम्–उच्छिन्नम् समुच्छिन्नक्रियानिवर्तिः इति*उच्यते।

=स्थितिवाले अवशेष तीन(वेदनीय–नाम-गोत्र)कर्म होतेहैं,तब सयोगी(भगवान्)
=अपनाउपयोगका अतिशययुक्त(कैसाहै उपयोग)सामायिक सहायहैजिसके,विशेष
=है परिणमन जिसका, महासंवररूप है, शीघ्र कर्म पचावनेकी समस्त कर्म-
=रजके झाड़न वा विनाशनकी(सातन=शातन)सामर्थ्य केस्वभावसे दंड कपाट
=प्रतर(विछौनो दईका तूल सम)लोकपूर्ण अपने आत्माके प्रदेशोंके फैलानेसे
=[चारक्रियारूप]चार समय द्वारा करकर(=कृत्वा)फिरभीउतनेही चारसमयद्वारा
=संकोची है प्रदेशोंकी फैलावट जिसने,समानकीहै स्थिति शेष चारकर्मोंकी जिसने
अर्थात् वेदनीय-नाम-गोत्र-कर्मोंकीस्थितिको अन्तर्मुहूर्त आयुकी स्थितिकेतुल्यकर
=पहिलेके शरीरके प्रमाण होकर (=भूत्वा) सूक्ष्मकाय योगकरि
=सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति ध्यानको ध्यावे है अर्थात्(उक्तध्यान)को प्राप्त होता है
=तहांसेउस(केवलसमुद्धात)केलगताही,अत्यन्तनिकट समुच्छिन्नक्रियानिवर्तिध्यानको
=प्रारम्भ करता है, श्वासोश्वासके प्रवर्तनसे सब काय वचन
=मन योगका तथा समस्त प्रदेशोंका हलन चलन रूप क्रियाके व्यापार पनासे
=अत्यन्त वा पूर्णरूपसे दूर है सो समुच्छिन्नक्रियानिवर्ति शुक्लध्यान ऐसाकहागयाहै

तस्मिन्समुच्छिन्नक्रियानिवर्तिनि ध्याने सर्वबन्धास्रवनिरोधः सर्वाशेषकर्मसातनसामर्थ्योपपत्तेरयोगिनः केवलिनः सम्पूर्णयथाख्यातचारित्रज्ञानदर्शनं सर्वसंसारदुःखजालपरिष्वङ्गोच्छेदजननं साक्षान्मोक्षकारणमुपजायते। स पुनरयोगकेवली भगवांस्तदा ध्यानातिशयाग्निनिर्दग्धसर्वमलकलङ्कबन्धनो निरस्तकिट्टधातुपाषाणजात्यकनकवल्लब्धात्मा परिनिर्वाति॥ तदेतद् द्विविधं तपोऽभिनवकर्मास्रवनिरोधहेतुत्वात्संवरकारणं, प्राक्तनकर्मरजोविधूननिमित्तत्वान्निर्जराहेतुरपि भवति॥ अत्राह सम्यग्दृष्टयः किं सर्वे समनिर्जरा आहोस्वित्कश्चिदस्तिप्रतिविशेष इत्यत्रोच्यते—

---

तस्मिन् समुच्छिन्नक्रियानिवर्तिनि ध्याने =तिस समुच्छिन्नक्रियानिवर्ति ध्यानमें

सर्व–बन्ध–आस्रव–निरोधः सर्व–अशेष–कर्म–सातन– =सर्वबन्ध तथा सर्व आस्रवका निरोध होता है और समस्त अवशेष कर्मका विनाश (=सातन)

सामर्थ्य–उपपत्तेः अयोगिनः केवलिनः सम्पूर्ण– =शक्तिके उत्पत्ति होनेसे अयोगकेवलीके परिपूर्ण–

यथाख्यातचारित्र–ज्ञान–दर्शनं सर्व–संसार–दुःख– =यथाख्यातचारित्र ज्ञानदर्शन हुआ है, (सो ज्ञानदर्शनचारित्र) सब संसारके दुःखके

जालपरिष्वङ्ग–उच्छेद–जननं साक्षात्*मोक्ष–कारणम् =जालके सम्बन्धका नाश करनेवाला है, साक्षात् मोक्षके कारणको

उपजायते। सः पुनः*अयोगकेवली भगवान् तदा* =उपजाता है, बहुरि से। अयोगकेवली भगवान् तिस अवसरमें वा तिसकालमें

ध्यान–अतिशय–अग्नि–निर्दग्ध–सर्व मल– =(समुच्छिन्नक्रियानिवर्ति) ध्यानके प्रभावरूपी अग्निकरि दग्धकिये हैं सब कर्मरूपी मल

कलङ्क–बन्धनः निरस्त–किट्ट–धातु–पाषाण–जात्य– =कलंकका बन्धन जाने, नष्ट भए हैं कीट–धातु और पाषाण जिससे ऐसे जातिवान् वा श्रेष्ठ

कनकवत्*लब्ध–आत्मा परिनिर्वाति। ॥ =स्ववर्णके सदृश आत्मा [की शुद्धता] प्राप्तकरि निर्वाणको प्राप्त होता है,

तद् एतद् द्विविधम् तपस्–अभिनव– =सो [=तद्] यह [=एतद्] दो [बाह्य तथा अंतरंग] प्रकार तप नवीन

कर्म–आस्रव–निरोध–हेतुत्वात् संवर–कारणं। प्राक्तन– =कर्मके आगमनके निरोधका कारण होनेसे संवरका निमित्त होता है, पहिले

कर्म–रजः–विधूनन–निमित्तत्वात् निर्जरा हेतु अपि*भवति =कर्मरूपी धूलिके उड़ावनेके हेतुतासे निर्जराका कारण भी (=अपि) होता है।

अत्र–आह–सम्यग्दृष्टयः किंसर्वे समनिर्जराः आहोस्वित्*=यहां प्रश्न है कि क्या सब सम्यग्दृष्टि समान निर्जरा वाले हैं अथवा

कश्चित्*अस्ति। प्रतिविशेषः इति*अत्र*उच्यते। ॥ =असाधारण भेद है, ऐसा प्रश्न (होनेपर) यहां (अग्रिमसूत्र) कहाजाता है कि

# सम्यग्दृष्टिश्रावकविरतानन्तावियोजकदर्शनमोहक्षपकोपशमकोपशान्तमोहक्षपकक्षीणमोहजिनाः क्रमशोऽसंख्येयगुणनिर्जराः॥४५॥

सम्यग्दृष्टिश्रावकविरतानन्तवियोजकदर्शनमोहक्षपकोपशमकोपशान्तमोहक्षपकक्षीणमोह-जिनाःक्रमशोऽसंख्येयगुणनिर्जरा॥४५॥(इस सूत्रका दोनों समाजोंमें पाठ तथा अर्थ एकसा है)

=सम्यग्दृष्टि–श्रावक-विरत-अनन्तवियोजक-दर्शनमोहक्षपक-उपशमक-उपशान्तमोह-क्षपक-क्षीणमोह–जिनाः क्रमशः असंख्येयगुण-निर्जराःभवन्ति॥

**सूत्रार्थः** सम्यग्दृष्टि-श्रावक- =अविरतसम्यग्दृष्टिकें अर्थात् चौथे गुणस्थानवर्तीकें, देशव्रतीकें अथवा पंचमगुणस्थानवर्तीकें अर्थात् श्रावककें,

विरत–अनन्तवियोजक– =सकलसंयमी महाव्रतीमुनिकें,अनन्तानुवन्धो कषायका विसंयोजनकरनेवालेकें अर्थात् अनन्तानुवन्धी क्रोध, अनन्तानुवंधीमान, अनन्तानुवंधीमाया,अनन्तानुवन्धी लोभ जिनका अविरतसम्यग्दृष्टि चौथा गुणस्थान, देशविरत पावमा गुणस्थान,प्रमत्त विरत वा प्रमत्त संयत छठवा गुणस्थान, और अप्रमत्तविरत वा अप्रमत्त संयत सातवा गुणस्थानोंमेंही विसंयोजन वा घात होता है ऐसा घात करनेवालेकें[अर्थप्रकाशिका सूत्र ४५]

दर्शनमोहक्षपक– =दर्शनमोहनीय कर्मकी तीन मिथ्यात्व, मिश्रमिथ्यात्व, सम्यग्मिथ्यात्वप्रकृतिका (जिनकी क्षपणाकरणत्रयकी सामर्थ्यसे केवली वा श्रुतकेवलीके निकट मनुष्यहीकें अविरत-देशविरत-प्रमत्तविरत-अप्रमत्त विरत गुणस्थानोंमें होती है) छपावनेवाले अथवा नष्टकरनेवालेकें

उपशमक– =अपूर्वकरण-अनिवृत्तिकरण- सूक्ष्मसाम्पराय तीन गुणस्थानीय कषायके उपशम करनेवालेके अर्थात् क्षायिक सम्यग्दृष्टि होकर श्रेणीको चढ़नेको सन्मुख होय तब चारित्र मोहको उक्ततीन गुणस्थानोंमें उपशम करनेवालेकें

उपशान्तमोह– =उपशान्तमोह ग्यारवा गुणस्थानवर्तीके अर्थात् समस्तचारित्र मोहनीयकर्मके उपशमकरनेवाले,उपशान्तकषायकके

क्षपक– =अपूर्वकरण आठवा, अनिवृत्तिकरण नववा,सूक्ष्मसाम्परायदशवा गुणस्थानवर्ती क्षपक श्रेणी चढ़नेवाले मुनिकें

क्षीणमोह– =क्षीणमोह बारहवां गुणस्थानवर्तीकें अर्थात् समस्त मोहनीयकर्मको प्रकृतियोंको नाश करनेवालेके

जिनाः॥ =जिनेन्द्र भगवान्-केवलीकें अर्थात् समस्त घातिया कर्म ईन्धनको एकत्ववितर्क अवीचार द्वितीय शुक्लध्यानरूपी

त एते दश सम्यग्दृष्टयादयः क्रमशोऽसंख्येयगुणनिर्जराः॥ तद्यथा-भव्यः पञ्चेन्द्रियः संज्ञी पर्याप्तकः पूर्वोक्तकाललब्ध्यादिसहायः परिणामविशुद्धया वर्द्धमानः क्रमेणापूर्वकरणादिसोपान-पंक्त्योत्प्लवमानो बहुतरकर्मनिर्जरो भवति। स एव पुनः प्रथमसम्यक्त्वप्राप्ति निमित्तसन्निधाने सति सम्यग्दृष्टिर्भवन्नसंख्येयगुणनिर्जरो भवति।

---

अग्निद्वारा दग्धकरनेवाले जिनेन्द्र भगवान् केवलज्ञानीके,

क्रमशः = अनुक्रमसे (अर्थात् एकसे दूसरेकें दूसरेसे तीसरेकें इत्यादि जिनेन्द्र भगवान् तक दश स्थानोंमें आयुकर्मके अतिरिक्त प्रति समय अवशेष सातकर्मोंको)

असंख्येयगुण-निर्जराः भवन्ति॥ = असंख्यातगुणी निर्जरा वाले होते हैं (जैसे अविरत सम्यग्दृष्टिसे असंख्यातगुणी निर्जरा देशविरत पंचम गुणस्थानवर्ती श्रावककें और उक्त पंचम गुणस्थानवर्ती श्रावकसे असंख्यातगुणी निर्जरा समयसमयप्रति प्रमत्तविरतमुनिकें इत्यादि ऐसे प्रत्येकके उत्तरत्र बढ़ती हुई जिनेन्द्र भगवान् तक दशस्थानोंमें असंख्यातगुणी निर्जरा होती है)॥

वृत्त्यनुवादः—ते एते दश सम्यग्दृष्टि-आदयः = (संस्कृत वृत्ति वा भाष्यका अनुवाद) वे इतने दश सम्यग्दृष्टि आदिक

क्रमशः असंख्येय-गुण-निर्जराः॥ = अनुक्रमसे असंख्यातगुणी निर्जरावाले होते हैं अर्थात् अविरतसम्यग्दृष्टि चौथा गुणस्थानवर्ती से जिनेन्द्र भगवान् केवली पर्यन्त इन दशोंकें एकसेदूसरेकें और दूसरेसे तीसरे इत्यादिकके (आयुकर्मके अतिरिक्त वा आयुकर्मको छोड़कर प्रति समय अवशेष सात कर्मोंकी) प्रत्येकके उत्तरत्र बढ़ती हुई असंख्यातगुणी निर्जरा क्रमानुसार होती है,

तद्यथा भव्यः पञ्चेन्द्रियः सञ्ज्ञी पर्याप्तकः पूर्व- = जैसे (=तद्यथा) भव्य पचेंद्रिय संज्ञी पर्याप्तक पहिले

उक्त-काल-लब्धि-आदि-सहायः परिणाम-विशुद्धया = वर्णित काललब्धि आदिक हैं सहाय जिसके परिणामकी निर्मलताकरि

वर्द्धमानः क्रमेण अपूर्वकरण-आदि-सोपान-पंक्ति- = बढ़ाहुआ अनुक्रमसे अपूर्वकरण आदिकके परिणामरूप सीढोंकी [=सोपान] पंक्तिद्वारा

उत्प्लवमानः बहुतर-कर्म-निर्जरः भवति; पुनः सः = चढ़तेहुयेके अधिकतर कर्मोंकी निर्जरा होती है, बहुरि सो [जीव]

एव प्रथम-सम्यक्त्व-प्राप्ति-निमित्त-सन्निधाने सति = ही [=एव] प्रथमसम्यक्त्वकी लब्धिके कारण निकट होते संते

सम्यग्दृष्टिः भवन् असंख्येय-गुण-निर्जरः भवति। = सम्यग्दृष्टि होकर असंख्यातगुण निर्जरावान् होता है,

स एव पुनश्चारित्रमोहकर्मविकल्पाप्रत्याख्यानावरणक्षयोपशमनिमित्तपरिणामप्राप्तिकाले विशुद्धिप्रकर्षयोगात् श्रावको भवन् ततोऽसंख्येयगुणनिर्जरो भवति। स एव पुनः प्रत्याख्यानावरणक्षयोपशमकारणपरिणामविशुद्धियोगाद्विरतव्यपदेशभाक् सन् ततोऽसंख्येयगुणनिर्जरो भवति। स एव पुनरनन्तानुबन्धिक्रोधमानमायालोभानां वियोजनपरो भवति यदा तदा परिणामविशुद्धिप्रकर्षयोगात्ततोऽसंख्येयगुणनिर्जरो भवति। स एव पुनर्दर्शनमोहप्रकृतित्रयतृणनिचयं निर्दिधक्षन् परिणामविशुद्ध्यतिशययोगाद्—

सः॥एव*पुनः*चारित्र-मोह-कर्म-विकल्प-अप्रत्याख्यान-आवरण- =और सो (चेतन) ही चारित्र मोहनीयकर्मके भेद अप्रत्याख्यानावरणीय (क्रोधादि) के
क्षयोपशम-निमित्त-परिणाम प्राप्ति-काले॥विशुद्धि-प्रकर्ष- =क्षयोपशमकारणक परिणामोंकी प्राप्तिके कालविषै अतिशय विशुद्धिताके
योगात्॥श्रावकः॥भवन्॥ततः*असंख्येय-गुण- =संयोगसे श्रावक होता हुआ उस (सम्यग्दृष्टि) से असंख्येयगुणी
निर्जरः॥भवति।सः॥एव*पुनः*प्रत्याख्यान-आवरण- =निर्जरावाला होता है, बहुरि सो (जीव) ही प्रत्याख्यानावरणीय (क्रोधादि) के
क्षयोपशम-कारण-परिणाम-विशुद्धि-योगात्॥विरत- =क्षयोपशम-निमित्तक भावोंकी निर्मलताके योगसे विरत अर्थात् प्रमत्तसंयमी
व्यपदेश-भाज्॥सन्॥ततः*असंख्येय-गुण- =नामका धारक होता संता उस (श्रावक) से असंख्येयगुण
निर्जरः॥भवति।सः॥एव*पुनर*अनन्तानुबन्धिन्- =निर्जरावाला होता है, फिर सो [जीव] ही (=एव) अनन्तानुबन्धी-
क्रोध मान-माया-लोभानाम्॥[१]वियोजनपरः॥भवतियदा* =क्रोध-मान- माया-लोभके घात वा विसयोजनमें तत्पर जब (=यदा) (अविरत-
देशविरत-प्रमत्तसंयत-अप्रमत्तसंयत गुणस्थानोंमें वा इनमेंसे किन्हीं गुणस्थानोंमें)
तदा*परिणामविशुद्धि-प्रकर्ष-योगात्॥ततः* =होता है तब (=तदा) परिणामकी निर्मलताके अतिशय योगसे उस (अप्रमत्तविरत) से
असंख्येय-गुण-निर्जरः॥भवति।सः॥एव*पुनः*दर्शनमोह- =असंख्येयगुणी निर्जरावान् होता है, फिर सो (जीव) ही (=एव) दर्शनमोहसे
प्रकृतित्रय-तृण- =तीन (मिथ्यात्व-मिश्रमिथ्यात्व-सम्यक्प्रकृतिमिथ्यात्व) प्रकृतिरूपी तिनकोंके
निचयम्॥निर्दिधक्षन्॥परिणाम विशुद्धि-अतिशय-योगात्॥ =समूहको दग्ध करता हुआ परिणामको पवित्रता वा निर्मलताके प्रकर्ष योगसे

(१) "अविरतादिचतुर्षु" इत्यधिक पाठस्तालपत्रपुस्तके वर्तते ॥ अविरत-आदि-चतुर्षु इति अधिक पाठ ताल-पत्र-पुस्तके वर्तते =अविरत आदि चार (गुणस्थानों) में ऐसा अधिक पाठ ताड़के पत्रोंपर लिखी हुई पुस्तकमें विद्यमान है।

दर्शनमोहक्षपकव्यपदेशभाक् तेष्वेव पूर्वोक्तादसंख्येयगुणनिर्जरो भवति। एवं सः क्षायिकसम्यग्दृष्टिर्भूत्वा श्रेण्यारोहणाभिमुखश्चारित्रमोहोपशमं प्रति व्याप्रियमाणो विशुद्धिप्रकर्षयोगादुपशमकव्यपदेशमनुभवन् पूर्वोक्तादसंख्येयगुणनिर्जरो भवति। स एव पुनरशेषचारित्रमोहोपशमनिमित्तसन्निधाने परिप्राप्तोपशान्तकषायव्यपदेशः पूर्वोक्तादसंख्येयगुणनिर्जरो भवति स एव पुनश्चारित्रमोहक्षपणं प्रत्यभिमुखः परिणामविशुद्ध्या वर्द्धमानः क्षपकव्यपदेशमनुभवन्पूर्वोक्तादसंख्येयगुणनिर्जरो भवति। स यदा निःशेषचारित्रमोहक्षपणकारणपरिणामाभिमुखः क्षीणकषायव्यपदेशमास्कन्दन्पूर्वोक्ताद्

---

दर्शनमोहक्षपक-व्यपदेशभाज, तेषु =दर्शनमोह क्षपकनामका धारक तिन[उक्त तीन प्रकृतियोंके नाशकरने] में

एव*पूर्व-उक्तात् असंख्येय-गुण-निर्जरः भवति, =ही पहिले भाषित[अप्रमत्त विरत] से असंख्यातगुणा निर्जरावान् होता है,

एवम्*सः क्षायिक-सम्यग्दृष्टिः भूत्वा-श्रेणि-आरोहण- =इस प्रकार सो[जीव] क्षायिक सम्यग्दृष्टि होकर श्रेणीके चढ़नेके

अभिमुखः चारित्रमोह-उपशमं प्रति*व्याप्रियमाण =सन्मुख हो चारित्र मोहनीयकर्मके उपशमके प्रति व्यापाररूप होताहुआ

विशुद्धि-प्रकर्ष-योगात् उपशमक-व्यपदेशम् अनुभवन् =[परिणामोंकी]निर्मलताके अतिशय योगसे उपशम करनेवाला नाम पावताहुआ

पूर्व-उक्तात् असंख्येय-गुण-निर्जरः भवति। =पहिले कथित[दर्शनमोह क्षपक]से असंख्येयगुण निर्जरावान् होता है

सः एव*पुन *अशेष-चारित्र-मोह-उपशमनिमित्त- =बहुरि सो[जीव]ही समस्त चारित्रमोहनीय कर्मके उपशम करनेके हेतुके

सन्निधाने परिप्राप्त-उपशान्तकषाय-व्यपदेशः पूर्व- =निकट होनेपर उपशान्तकषाय नामको प्राप्तहोकर पहिले

उक्तात् असंख्येय-गुण-निर्जरः भवति। सः एव*पुन * =वर्णित[उपशमक]से असंख्येयगुण निर्जरावान् होता है, सो[जीव]ही पुनि

चारित्रमोह-क्षपणं प्रति*अभिमुखः परिणाम- =चारित्र मोहनीयकर्मके क्षपणके लिये अर्थात् नाशकरनेकेलिये सन्मुखहो भावोंकी

विशुद्ध्या वर्द्धमान क्षपक-व्यपदेशम् अनुभवन् =निर्मलता पवित्रताकरि वृद्धिशील वा बढ़ाहुआ क्षपक नामको अनुभवकरताहुआ

पूर्व-उक्तात् असंख्येय- गुण- निर्जरः भवति। =पहिले वर्णित (उपशान्तकषाय)से असंख्येयगुण निर्जरावान् होताहै,

सः यदा*निःशेष-चारित्र-मोह-क्षपण-कारण-परिणाम- =सो[जीव]जब समस्त चारित्र मोहनीय कर्मके विनाशके कारणरूप परिणामके

अभिमुखः क्षीणकषाय-व्यपदेशम् आस्कन्दन् पूर्व*उक्तात् =सन्मुख हो क्षीणकषाय अभिधानको प्राप्त होकर पूर्व वर्णित(क्षपक)से

असंख्येयगुणनिर्जरो भवति स एव द्वितीयशुक्लध्यानानलनिर्दग्धघातिकर्मनिचयः सन् जिनव्यपदेशभाक् पूर्वोक्तादसंख्येयगुणनिर्जरो भवति ॥ आह सम्यग्दर्शनसन्निधानेऽपि यद्यसंख्येयगुणनिर्जरत्वात्परस्परतो न साम्यमेषां, किं तर्हि श्रावकवदमी विरतादयो गुण-भेदान्न निर्ग्रन्थतामर्हन्तीत्युच्यते ॥ नैतदेवम् । कुतः ?। यस्माद्गुणभेदादन्योऽन्यविशेषेऽपि नैगमादिनयव्यापारात्सर्वेऽपि हि भवन्ति—

## पुलाकबकुशकुशीलनिर्ग्रन्थस्नातका निर्ग्रन्थाः ॥ ४६॥



असंख्येय–गुण–निर्जरः भवति T सः एव* =असंख्येयगुण निर्जरावाला होता है, सो(जीव)ही(क्षीणकषायके व्यपदेशवाला)
द्वितीय–शुक्लध्यान–अनल– =दूसरा (एकत्ववितर्क अवीचार) शुक्लध्यानरूपी अग्नि द्वारा
निर्दग्ध–घातिकर्म–निचयः =[चार,ज्ञान-दर्शनावरण-मोहनीय-अन्तराय]घातियाकर्मोंके समूहको विनाशकरता
सन् जिन–व्यपदेशभाज् पूर्व–उक्तात् =सता (=सन्) जिन नामका धारक पूर्वभाषित [क्षीणकषाय वा क्षीणमोह] से
असंख्येय–गुण–निर्जरः भवति T ॥ आह T =असंख्यातगुणा निर्जरावान् होता है ॥ प्रश्न करता है कि
सम्यग्दर्शन–सन्निधाने अपि*यदि*असंख्येय-गुण-निर्जर- =सम्यग्दर्शनके सामीप्य या निकट होनेपर भी यदि असंख्येयगुण कर्मोंकीनिर्जरा
त्वात् परस्परतः*न*साम्यम् एषाम् किं*तर्हि*श्रावकवत्*=होनेसे परस्परकरि समानता न हुई तो [=तर्हि] क्या श्रावकके समान
अमी विरत–आदयः =ये विरत आदिक(अर्थात् प्रमत्तविरत वा प्रमत्तसंयत, अप्रमत्तविरत इत्यादि)
गुण–भेदात् न* निर्ग्रन्थताम् अर्हन्ति T, =गुणोंमें अन्तर (एक दूसरेकें) होने [के निमित्त]से निर्ग्रन्थता के योग्य नहीं है
इति*उच्यते T न*एतद् एवम्*कुतः* ? =ऐसा(सन्देह होनेपर)कहाजाता है कि ऐसे(=एवम्)यह नहीं है[प्रश्न क्योंकर ?]
यस्मात्*गुण–भेदात् अन्योऽन्य–विशेषे =(उत्तर) इस कारणसे कि गुणके भेदसे परस्पर विशेष होनेपर भी
अपि*नैगम–आदि–नय–व्यापारात् सर्वे अपि* हि*भवन्ति–=नैगमादिक नयके व्यवहारसे सबही (=अपि)(=संयमीमुनि-निर्ग्रन्थ)ही हैं [जैसे]

पुलाकबकुशकुशीलनिर्ग्रन्थस्नातका निर्ग्रन्थाः॥४६॥इस सूत्रका दोनोंसमाजोंमें एक पाठ

=पुलाकनिर्ग्रन्थः बकुशनिर्ग्रन्थः कुशीलनिर्ग्रन्थःनिर्ग्रन्थनिर्ग्रन्थःस्नातकनिर्ग्रन्थः च भवन्ति।

सूत्रार्थः–पुलाकनिर्ग्रन्थः१', =[सूत्रका अर्थ] जैसे प्याल वा पराल संयुक्त धानको वा शालिको (अधम वस्तु घास वा परालके मेलसे) पुलाक कहते हैं तैसे उत्तरगुणोंके चिन्तवन वा विचार रहित तथा किसीकाल वा क्षेत्रमें मूलगुणमें विराधना स्वरूप पराल सहित तथा अल्प विशुद्धता (=अ-विशुद्धता) युक्त सम्यग्दृष्टि निष्परिग्रही(=निर्ग्रन्थ)को पुलाक निर्ग्रन्थ कहते हैं,

बकुशनिर्ग्रन्थः१', =वह साधु है जो निष्परिग्रह होनेमें उद्यमी रहै, मूलगुणकरि परिपूर्ण हो, शरीर उपकरण (जैसे पीछी कमण्डलु शास्त्र आदि)की सुन्दरताका अनुरागी हो,मुनिरूपी परिवारकरि संयुक्त हो ऐसे मोह वा अनुमोदरूपी रंगविरंग [=बकुश]वा कर्वुरित(=बकुश आचरण)(अर्थात् उज्वल वा निर्मलमें किंचित् मलिनआचरण) करि सयुक्त हो,

कुशीलनिर्ग्रन्थः१', =प्रति सेवना कुशील निर्ग्रन्थ (२) कषाय कुशील निर्ग्रन्थ दो प्रकार हैं अर्थात् (१) प्रतिसेवना कुशील जो (शरीर–पीछी-कमण्डल-पुस्तक–उसके बन्धन और शिष्यरूपी) परिग्रहसे अविरक्त दोनों मूलगुण तथा उत्तरगुण करि परिपूर्ण कथंचित् उत्तरगुणके विराधना करनेवाला होता है (२) कषायकुशील=वह है जिसने संज्वलन-कषायके अतिरिक्त अन्य कषायोंको जीत लिया हो,

(१)निर्ग्रन्थनिर्ग्रन्थः१'च*,=वह निर्ग्रन्थ निष्परिग्रही (=निर्ग्रन्थ) है जिसके मोह कर्मका अभाव हो और जैसे जलमें दण्ड ताड़नेसे लहरि उत्पन्न होती है और शीघ्र ही विलयमान हो जाती है तैसे अन्य अवशेष कर्मोंका उदयमंद हो जो (=उदय) अप्रगट है और अनुभव गोचर नहीं है, और (=च)

(२)स्नातकनिर्ग्रन्थः१'भवन्ति,=वह निर्ग्रन्थ है जो परिपूर्णज्ञानी(=स्नातक)निष्परिग्रही मुनि हो अर्थात् जिसके चार(ज्ञानावरणीय दर्शनावरणीय मोहनीय अन्तराय) घातिया कर्म अत्यन्त नाशको प्राप्त हुये हों ऐसे तेरहवा गुणस्थानवर्ती सयोगकेवली सर्वज्ञ वीतराग जिन तथा चौदहवां गुणस्थानका धारक अयोगकेवली सर्वज्ञ वीतराग से तात्पर्य है ॥

---

(१)निर्ग्रन्थ-निर्ग्रन्थ इसमें पहिला निर्ग्रन्थ शब्द जातिवाचक नाम है अर्थात् निर्ग्रन्थ जाति(उपशान्तकषाय ग्यारहवांगुणस्थानवर्ती तथा क्षीणकषाय बारहवांगुणस्थानवर्ती)समस्त मुनियोंका द्योतक है और दूसरा निर्ग्रन्थ शब्दका अर्थ निष्परिग्रही है, निर्ग्रन्थ जातिके मुनियोंका विशेषण है अर्थात् वे निर्ग्रन्थ जातिके मुनि(=प्रथम शब्द निर्ग्रन्थ)जो परिग्रह रहित हैं वा निर्ग्रन्थता युक्त हैं(=दूसरा निग्रन्थ)॥(२)स्नातक –स्नातवेदसमाप्तौ ज्ञानमेंपूर्ण होजाय अर्थात् सर्वज्ञ होजाय उससे स्नातक शब्दसे प्रयोजन है॥'स्नातक'शब्दकी व्युत्पत्ति पद्मचन्द्रकोश पृष्ठ४३८में ऐसे है स्नातक(पु०) स्ना+भावेक्त । स्नानं अस्य, अस्ति कन् वेद पढ़नेके अनन्तर गृहस्थाश्रममें लौटनेके लिये अंगभूत स्नान (न्हाना) करने द्वारा ॥ गुरुके पास विद्यासमाप्त करके घरमें आनेके लिये स्नान करने वाला ॥"इससे भी यही भाव झलकता है कि जैसे विद्यार्थी विद्या समाप्त करनेके पश्चात् घरके लिये उपस्थित होता है वैसे ही मुनि परिपूर्ण ज्ञानको प्राप्तकर मोक्षरूपी घरको जानेके लिये उपस्थित होता है ॥

उत्तरगुणभावनाऽपेत मनसो व्रतेष्वपि क्वचित्कदाचित्परिपूर्णतामपरिप्राप्नुवन्तोऽविशुद्धाः पुलाकसादृश्यात्पुलाका इत्युच्यन्ते । नैर्ग्रन्थ्यं प्रतिस्थिता अखण्डितव्रताः शरीरोपकरणविभूषानुवर्तिनोऽविविक्तपरिवारा मोहशबलयुक्ता बकुशाः ।

(क)उत्तर-गुण-भावना-अपेत-मनसः व्रतेषु अपि =उत्तरगुणका चिन्तवन (=भावना)करि रहित हैं मन जिनके व्रतोंमें वा मूलगुणोंमें भी कहीं (=क्वचित्) किसीकालमें (=कदाचित्) निष्पन्नता वा समाप्तताको नहीं पावनेवाला

क्वचित्*कदाचित्*परिपूर्णतां अपरिप्राप्नुवन्तः

(१)अविशुद्धाः पुलाक- =ईषत् (वा थोड़ी वा अल्प)विशुद्धताकरि सहित, पराल(प्याल वा घास)सहित शालि वा धानकी

सादृश्यात् =समानता वा तुल्यता (के हेतु) से (=सादृश्यात्), पुलाक (निर्ग्रन्थ)

पुलाकाः इति*उच्यन्ते । =ऐसे कहेजाते हैं अर्थात् जैसे पलाल वा न्यार संयुक्त धानको पुलाक कहते हैं तैसे उत्तरगुणके चिन्तवन वा विचार रहित तथा किसी देश वा कालमें मूल गुणमें विराधना मलरूप पराल सहित तथा अल्प विशुद्धता सहित सम्यग्दृष्टि निष्परिग्रहीको (=निर्ग्रन्थ) पुलाक कहते हैं

(ख)नैर्ग्रन्थ्यम् प्रति*स्थिताः =(बहिरंग तथा अन्तरङ्गरूप)निष्परिग्रहता वा निर्ग्रन्थताके प्रति उद्यमी, उद्योगी वा परिश्रमी हैं अर्थात् परिग्रहके अभावके लिये तो निरन्तर उद्यमी हैं [और]

अखण्डित-व्रताः =अदूषित व्रती हैं अर्थात् मूलगुण खंडित नहीं करते हैं,

शरीर- उपकरण- =प्रधान साधन वा सामिग्री(जैसे कमण्डलपिच्छिका-पुस्तक तिसकेपथापरे और बन्धन इत्यादि)की शरीर तथा

विभूषा-अनुवर्तिनः =शोभा वा सुन्दरताके अनुरागी

अविविक्त-परिवाराः (संघके मुनि शिष्य-उपाध्याय-आचार्यरूपी)परिवारकरि संयुक्त

मोह-शबल-युक्ताः =हर्ष वा अनुमोदरूपी(=मोह) चितैलावर्ण वा रंगविरंगवर्ण(=उज्वलमें किंचित् मलिन)आचरणवाले

बकुशाः =सो बकुश [निर्ग्रन्थ मुनि] हैं अर्थात् वीतरागता सरागतारूपी चित्रलावर्ण वा चितकबरावर्ण आचरणकरि संयुक्त सो बकुश(निर्ग्रन्थ साधु) हैं भावार्थ ऐसा है जैसे चित्रवर्ण,कर्बुरवर्ण, वा कर्बुरित वस्तु (शबल वस्तु) भांति भांतिके उज्वल मलिन रंगोंकरि संयुक्त होती हैं तैसे ही

(१) अविशुद्धा -तत्त्वार्थश्लोकवार्तिक पृष्ठ ५०७में अविशुद्धका अर्थ विशुद्धता रहित नहीं किया, वरन् कषायशब्दमें जैसे 'अ'ईषद्-अल्प वा थोड़े के अर्थमें आया है तैसे अविशुद्धा के अकारको ईषद् अर्थमें लिया है "ईषद्विशुद्धिपुलाकसादृश्यात्" श्लोकवार्तिक ॥"स्यात्पुलाकस्तुच्छधान्ये" यह अमरकोश वर्ग २३वां (नानार्थवर्ग)के पांचवें श्लोकसे लिया है-पुलाक (पु०) =तुच्छधान अर्थात् भूसीसहित धानके है ॥

शवलपर्यायवाची बकुशशब्दः ॥ कुशीला द्विविधाः । प्रतिसेवनाकुशीलाः कषायकुशीला इति ॥ अविविक्तपरिग्रहाः परिपूर्णोभयाः कथञ्चिदुत्तरगुणविरोधिनः प्रतिसेवनाकुशीलाः । वशीकृतान्यकषायोदयाः सञ्ज्वलनमात्रतन्त्राः कषायकुशीलाः ॥ उदकदण्डराजिवदनभिव्यक्तोदयकर्माण ऊर्ध्वं मुहूर्तादुद्भिद्यमानकेवलज्ञानदर्शनभाजो निर्ग्रन्थाः ॥

बकुश मुनि परमार्थकी अपेक्षासे रागमल सहित आचरणकरि उज्ज्वलमें किंचित् मलिन आचरणकरि युक्त होता है ।

शवल–पर्यायवाची१/६ बकुशशब्दः१/१, कुशीलाः१/३ =शवल (शब्द)का एकार्थवाची वा समानार्थक बकुश शब्द है, कुशील (निर्ग्रन्थमुनि)

द्विविधाः१/३, प्रतिसेवना–कुशीलाः१/३ कषायकुशीलाः१/३ =दो प्रकार प्रतिसेवनाकुशील (निर्ग्रन्थ) कषायकुशील (निर्ग्रन्थ)

इति*, अविविक्त (१) परिग्रहाः१/३ =ऐसेहैं(शरीर-पीछी-कमण्डल-पुस्तक शिष्य-उपाध्याय-आचार्यादि संघरूप)परिग्रहसेअविरक्त

परिपूर्ण–उभयाः१/३ कथञ्चित्* =दोनों(मूलगुण तथा उत्तरगुण)करि निष्पन्न वा परिपूर्ण किसी प्रकारसे(=कथञ्चित्)

उत्तर–गुण–विरोधनः१/३ प्रतिसेवना–कुशीलाः१/३, =उत्तरगुणके विराधनेवाले हैं [सो] प्रतिसेवना कुशील (निर्ग्रन्थमुनि) हैं,

वशीकृत–अन्य–कषाय–उदयाः१/३ =जीत लिये हैं अन्य कषायोंके उदय जिनने अर्थात् अन्यकषायके उदयको वश करनेवाले हों

संज्वलनमात्र–तन्त्राः१/३ कषाय–कुशीलाः१/३, =और केवल सञ्ज्वलन कषायके आधीन हों अर्थात् जिन्होंने संज्वलनकषायके अतिरिक्त अन्य समस्त कषायोंको जीत लिया हो(और जिनकें "संज्वलनकषायके स्थानक जिनकरि प्रमाद व्यक्त होय ऐसा जाकै उदय न होय"–जय०वचनिका)वे कषायकुशील (निर्ग्रन्थ मुनि)हैं

(२)उदक–दण्ड–राजिवत्*अनभिव्यक्त–उदय–कर्माणः१/३ =जलदण्डद्वारा रेखा वा लहरिके (=राजि) सदृश अव्यक्त वा अप्रगट है (अवशेष) कर्मोंका उदय जिनकें [अर्थात् जिनकें मोह कर्मके उदयका अभाव हो और जैसे जलमें दण्ड ताड़नेसे लहरि उत्पन्न होती है और शीघ्रही विलयमान होजातीहै तैसे अन्य अवशेष कर्मोंका उदय मंद और अव्यक्त होताहै तथा अनुभवमें नहीं आता है और आत्माके प्रदेशोंका तथा उपयोगका चलना मन्द२ होता है जो व्यक्त अनुभव गोचर नहीं हैं]

ऊर्ध्वं* मुहूर्तात्५/१ उद्भिद्यमान–केवलज्ञानदर्शनभाजः१/३ =(और)मुहूर्तसे ऊपर प्रगट होनेवाले (=उद्भिद्यमान) केवलज्ञानदर्शनके जो धारक हों

निर्ग्रन्थाः१/३ =वे निर्ग्रन्थ(निर्ग्रन्थमुनि)हैं अर्थात् जिनके मुहूर्तके पश्चात् केवलज्ञानदर्शन होंगे वे हैं ॥

(१) यहां परिग्रह शब्दका अर्थ गृहस्थपना नहीं लैना चाहिये, मुनियोंके कमण्डल पीछी-पुस्तकका अवलम्बन है, गुरु शिष्यपनाका सम्बन्ध है सो यही परिग्रह हैं, इनसे पृथक्पना नहीं होय, इससे परिग्रह सहित ही कहिये (२) उपशान्तकषाय वर्ती तथा क्षीणकषायवर्ती मुनियोंसे प्रयोजन है ॥

( ३ ) द्रव्यत्व अर्थात् जिसशक्तिके निमित्तसे सर्वदा एकसा न रहे और जिसकी पर्यायें ( अवस्थायें ) सदा पलटती रहें ।
( ४ ) प्रमेयत्व-अर्थात् जिस शक्ति के निमित्तसे द्रव्य किसी न किसी के ज्ञान का विषय हो ॥
( ५ ) अगुरुलघुत्व अर्थात् जिस शक्तिके निमित्तसे द्रव्यकी द्रव्यता दृढ रहे-एक द्रव्य दूसरे द्रव्यरूप न परिणमै और एक गुण दूसरे गुणरूप न परिणमें तथा एक द्रव्यके अनेक या अनन्तगुण विखरकर पृथक् पृथक् न हो जावें ॥
( ६ ) प्रदेशवत्व-अर्थात् जिस शक्तिके निमित्तसे द्रव्यका कुछ न कुछ आकार अवश्य हो ( ७ ) मूर्तत्वम् ( ८ ) अमूर्तत्वम् ( देखो सर्वार्थसिद्धि पृष्ठ १५३ अध्याय २ सूत्र ७) अस्तित्व-अन्यत्व-कर्तृत्व-भोक्तृत्व-पर्यायवत्व-असर्वगतत्व-अनादि सततिवन्धनवद्धत्व-प्रदेशवत्व-अरूपत्व-नित्यत्व-( देखो तत्त्वार्थराजवार्तिक मुद्रित पृष्ठ ७७ तथा ७८ ) यहां पर प्रत्येक इन साधारण पारिणामिक भावोंकी परिभाषा दीगई है ॥
( चशब्द समुच्चितास्तु साधारणा असाधारणाश्च ) अस्तित्व अन्यत्व-कर्तृत्व-हरत्व-पर्यायवत्व-असर्वगतत्व-अनादिसततिवधत्व-प्रदेशवत्व अरूपत्व-नित्यत्व आदिक, इन के विवरण के लिए देखो तत्त्वार्थ श्लोकवार्तिक मुद्रित पृष्ठ ३१६, ३१७, ॥
अस्तित्व-अन्यत्व-कर्तृत्व-भोक्तृत्व-गुणवत्व-असर्वगतत्व-अनादि कर्म संतान बद्धत्व-प्रदेशत्व-अरूपत्व-तथा नित्यत्व इत्यादि और भी अनादि कालसिद्ध पारिणामिक ( साधारण ) भाव जीव के हैं ( देखो सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्र पृष्ठ ४० ) ।
इस समस्तका निचोड़ यह है कि दोनों सम्प्रदायमें दूसरे अध्यायके प्रथम सूत्रसे सातवां सूत्र तकके अर्थोंमें कुछ भेद नहीं हैं श्वेतांवर सम्प्रदायके किसी किसी सूत्रके पाठमें दो एक अक्षर अधिक हैं ॥ जैसा कि अध्याय दोमें जहां सातों सूत्रका कथन है भिन्न भिन्न लिख चुके हैं ॥
☞ हमारे यहांके ३ और ४ सूत्रको एक सूत्र माने या एक सूत्र समझें जैसाकि सभाष्य० में इन दोनों सूत्रों को एक ही नियत किया है तो ( क ) मोक्षके स्वरूपके समझनेमें सुगमता होती है ( ख ) अर्थके करनेमें सुगमता होती है ( ग) पुद्गल कर्मोंकी समस्त प्रकृतियोंके नाशका द्योतक इस अध्याय का दूसरा सूत्र होता है और भावोंके अभाव तथा विद्यमानताके सम्बन्धमें यह सूत्र हो जाता है । फिर हमको इस सूत्रके अर्थ करनेमें इस बात पर बाध्य नहीं होना पड़ता कि हम इसी सूत्रके अर्थ करनेमें यह भी लिखदें कि क्षायक भावोंका मोक्षमें नाश नहीं होता है जैसा कि किसी किसी टीका कारने किया है । इन तीनोंकी पुष्टता नीचे के अर्थ से होती है :—

बन्ध-हेतु-अभाव-निर्जराभ्याम्-कृत्स्नकर्म- = बन्धके हेतुके अभावसे और निर्जराके द्वारा समस्त पुद्गल कर्मोंकी प्रकृतियोंका
विप्रमोक्ष, च अन्यत्र केवलसम्यक्त्व- = अत्यन्तनाश ( सूत्र २ अध्याय १० ) और (=च) पूरा (=केवल ) सम्यक्त्व-
ज्ञानदर्शनसिद्धत्वेभ्य, = सर्व(=केवल) ज्ञान,पूर्ण (=केवल) दर्शन, केवल सिद्धत्व (अकेलाजीवत्व) कोविना
औपशमिक आदि-भव्यत्वानां अभाव- = औपशमिक, क्षायिक-मिश्र-औदयिक (=आदि) भव्यत्वका अभाव
मोक्षः = सो मोक्ष है ( अध्याय १० सूत्र ३-४ ) भावार्थ—बन्ध के कारण

मिथ्यात्व-अविरति-प्रमाद-कषाय-योगनिका अभाव होनेसे और निर्जरा ( के हेतु ) से समस्त कर्मका अत्यन्त नाश और (=च) पूरा (=केवल) सम्यक्त्व, सर्व (=केवल) ज्ञान, पूर्ण (=केवल) दर्शन-इन ज्ञानदर्शनके अविनाभावी अनत वीर्य, अनत सुख, अकेला (=केवल) सिद्धत्व या जीवत्व के विना या अतिरिक्त औपशमिक,क्षायिक, मिश्र-औदयिक (=आदि) तथा(अनेक साधारण पारिणामिक जैसे अस्तित्व-वस्तुत्व-द्रव्यत्व-प्रमेयत्व-अगुरुलघुत्व-प्रदेशवत्व इत्यादि भावोंमेंसे बहुरि तीन असाधारण पारिणामिक भावों में से ) केवल भव्यत्व का ( क्योंकि अभव्यत्व तो मोक्षगामी के है ही नहीं) विनाश सो मोक्ष है ॥ सारांश.-मोक्ष जीवके समस्त पुद्गल कर्म प्रकृतियोंका विनाश

कि, मोक्ष इत्यनुवर्तते । भव्यत्वग्रहणम्

इस वृत्ति वा भाष्यको समझनेके लिये इस सूत्रकी टिप्पणी पृष्ठ १४से१८ तक अवश्य २ समझलो

वृत्त्यनुवादः—किम्[1]'''मोक्षः[1]'इति* =(प्रश्न) क्या(बात) ? ( उत्तर) मोक्ष ऐसा (शब्द इस सूत्रमें ऊपरके द्वितीय सूत्रसे)

अनुवर्तते । भव्यत्व–ग्रहणम्[1]''' =आता है अथवा अनुवर्तमान है ।। (इस सूत्रमें) भव्यत्वका लाना

होता है और सिद्धत्व वा जीवत्व तथा अनेक साधारण पारिणामिक भावोके विना और केवल सम्यक्त्व–केवल ज्ञान,केवल दर्शन–इनके अविनाभावी अनंतसुख–अनंतवीर्यके विना अवशेष समस्त भावोका मोक्ष जीवके अभाव होता है ॥ (प्रश्न) नौ क्षायिक भावोंमेंसे मोक्षजीव अर्थात् सिद्धकें कौन २ भाव होते हैं और कैसे?(उत्तर)क्षायिकज्ञान,क्षायिकदर्शन,अर्थात्क्षायिकसम्यक्त्व क्षायिकवीर्य,जो क्षायिकज्ञान तथा क्षायिकदर्शनके अविनाभावी हैं सूत्र ४ अध्याय १० के अनुसार हैं । "दान–लाभ–भोग–उपभोग–वीर्य–लब्धिका प्रतिपक्षी जो अंतराय कर्म ताके अभाव तै शक्ति तो प्रगट हैं ही परंतु शरीरविना तिनकी प्रवृत्ति होय नहीं,तातै ऐसा जानना जो परम उत्कृष्ट अनंतवीर्य अव्याबाध स्वरूपकरिही तिनकी तहां प्रवृत्ति है । जैसें केवलज्ञानरूपकरि तीनलोक तीनकालके अनंत द्रव्य गुण पर्यायनिके युगपत् ग्रहण करनेका सामर्थ्यकरि ही अनंत वीर्यकी प्रवृत्ति होयहै तैसे यह भी जानना" अर्थ प्रकाशिका अध्याय २ सूत्र ४ की व्याख्या से उद्धृत ॥ चारित्र मोहनीय कर्म के नाशसे क्षायिक चारित्र होताहै इसको क्षायिक यथाख्याय चारित्र भी कह सकते हैं जो "पूर्वं बारमें गुणस्थान ही में होगया ॥ परंतु चारित्रकी परिपूर्णता जो चौरासी लाख उत्तरगुण अर अठारह हजार शील इनकी परिपूर्णता चौदमा गुणस्थानके ही अंतमें होय है । तातै यथाख्यातचारित्रकी इहां लिखिये है ॥ अर यथाख्यात चारित्ररूप ज्ञानदर्शन ही का परिणमन हुवा है ॥ अर जो पहली ही रत्नत्रय परिपूर्ण होगया होय तौ मोक्ष उसही कालमें भया चाहिए ॥ तातें जहां रत्नत्रयकी पूर्णता भई तिसही समयमें मोक्षहोय ऐसे जानना" ऐसे सिद्धोंके क्षायिक चारित्र है ॥ अर्थ प्रकाशिका अध्याय ६ सूत्र ४८ की व्याख्यासे उद्धृत ॥ सयोगकेवलीके क्षायिक ज्ञान, क्षायिक दर्शन,क्षायिकदान,क्षायिकलाभ,क्षायिकभोग,क्षायिकउपभोग क्षायिकवीर्य, क्षायिकसम्यक्त्व, क्षायिकचारित्र इस प्रकार हैं कि ज्ञानावरणकर्मके, अत्यन्त क्षय होनेसे केवल ज्ञान अर्थात् क्षायिकज्ञान उत्पन्न होताहै इसी प्रकार दर्शनावरणकर्मके अत्यन्त क्षय होनेसे केवल दर्शन अर्थात् क्षायिक दर्शनकी प्राप्ति होती है अथवा उपलब्धि होती है । "अर दानांतराय नामकर्मके अत्यंतक्षयतै अनंतप्राणीनिकैं उपकार करने वाला दिव्यध्वनिकूं आदि लेय क्षायिक अभयदान होय है ॥ बहुरि लाभांतरायका अत्यंतक्षयतैं कवलाहारक्रियाकरि रहित भगवान् केवलीकै शरीरमें बलाधानका कारण अर अन्य मनुष्यनितैं असाधारण परमशुभ सूक्ष्म नोकर्मपुद्गल समयसमयप्रति सम्बन्धकूं प्राप्त होय हैं ॥ तिन पुद्गलनितैं औदारिक शरीर की किंचित् ऊन कोटीपूर्ववर्षनिकी स्थिति रहै है ॥ सो ही क्षायिक लाभ है ॥ बहुरि भोगांतरायके अत्यंत अभावतैं अतिशयवान् पंचवर्णके सुगंधपुष्पनिकी वर्षा तथा चरणारविंदकै नीचे दोयसै पचीस कमलनिकी रचना तथा सुगंध धूप मंद सुगंध पवन इत्यादिक अनेक विशेषनिकौं लीए क्षायिक भोग है ॥ बहुरि उपभोगांतरायकर्मके अत्यंतक्षयतै सिंहासन छत्रत्रय चौजना अशोकवृक्ष प्रभामंडल अतिगंभीर देवदुंदभी इत्यादि विभूति प्रकट होय, ते क्षायिक उपभोग है ॥ बहुरि वीर्यांतरायकर्मके अत्यंतक्षयतैं अनंतवीर्य प्रकट होय है ॥ बहुरि मिथ्यात्व, सम्यङ्मिथ्यात्व , सम्यक्त्व अर

अध्याय १० सूत्र ३

अन्यपारिणामिकनिवृत्त्यर्थम् ॥ तेन पारिणामिकेषु भव्यत्वस्यौपशमिकादीनां च भावानामभावान्मोक्षो भवतीत्यवगम्यते ॥ आह यद्यपवर्गो भावोपरतेः प्रतिज्ञायते नत्वौपशमिकादिभावनिवृत्तिवत्सर्वक्षायिकभावनिवृत्तावपि व्यपदेशो मुक्तस्य प्राप्नोतीति । स्यादेतदेवं, यदि विशेषो नोच्यते अस्त्यत्र विशेष इत्यपवादविधानार्थमिदमुच्यते–

---

अन्य– =दूसरे (साधारण अस्तित्व–वस्तुत्व–द्रव्यत्व–प्रमेयत्व–अगुरुलघुत्व-प्रदेशवत्त्व इत्यादि अनेक और जीवत्व असाधारण—क्योंकि अभव्यत्व तो मोक्षगामीके होता ही नहीं है)

पारिणामिक–निवृत्ति–अर्थम्''';तेन''' =पारिणामिक (भावों)के निषेधके लिये है । तिस (भव्यत्वके ग्रहण)से (सामान्य अस्तित्व–वस्तुत्व-द्रव्यत्व–प्रमेयत्व-अगुरुलघुत्व-प्रदेशवत्त्व इत्यादि अनेक औरतीनविशेष वा असाधारण

पारिणामिकेषु' भव्यत्वस्य''' =पारिणामिक भावोंमेंसे भव्यत्वका (क्योंकि अभव्यत्व असाधारण पारिणामिक भाव तो मोक्षगामीके होता ही नहीं)

औपशमिक-आदीनाम्' च* भावानाम्' =और (=च) औपशमिक क्षायिक-मिश्र-औदयिक भावोंके

अभावात्'मोक्षः'भवतिTइति* अवगम्यते । आहT=अभावसे मोक्ष होती है ऐसा जताया गया है ॥ पूछता है कि

यदि* अपवर्गः'भावः'उपरतेः'' =यदि मोक्ष (=अपवर्गः) परिणामोंके हटनेसे (=उपरतेः) वा अभावसे (=उपरतेः)

प्रतिज्ञायतेT तु*औपशमिक-आदि-भाव- =प्रण कीगई वा स्वीकार की गई है तो (=तु) क्या औपशमिकादि भावोंके

निवृत्तिवत्*सर्व-क्षायिकभाव-निवृत्तौ 'अपि* =अभावके समान सब क्षायिक भावोंके अभावमें भी

व्यपदेशः'मुक्तस्य'न* प्राप्नोतिT इति* । =मोक्षका कथन प्राप्त नहीं (=न) होता है ॥

स्यात्Tएतद्''' एवम् * =(उत्तर) यह इसप्रकार होजाता अर्थात् सर्व क्षायिकभावोंका भी अभाव (मोक्षमें) होजाता

यदि*विशेषः'न*उच्यतेTअस्ति अत्र विशेषः'इति=यदि विशेष न कहा जाता, यहां विशेष कथन है ।

अपवाद-विधान-अर्थम्'''इदम्'''उच्यते T— =(सामान्य तीसरे सूत्रपर)विशेष नियम(=अपवाद)नियत करनेके लिये यह कहाजाता है कि

---

अनतानुबन्धी क्रोध मान माया लोभ इनि सात प्रकृतिनका अत्यत अभावतै क्षायिकसम्यक्त्व प्रकट होयहै॥बहुरि समस्त चारित्रमोहके अभावते क्षायिकचारित्र प्रकट होयहै॥ ऐसे अरहंत नाम परमात्माकै क्षायिकदानादि कहैं ते शरीरनामकर्म वा तीर्थ करप्रकृतिकी सपेक्षातै कहनाजानना॥"

# अन्यत्र केवलसम्यक्त्वज्ञानदर्शनसिद्धत्वेभ्यः ॥ ४ ॥

अन्यत्रशब्दापेक्षया को निर्देशः केवलसम्यक्त्वज्ञानदर्शनसिद्धत्वेभ्यो अन्यत्रान्यस्मिन्नयं विधिरिति॥यदि चत्वार एवावशिष्यन्ते अनन्तवीर्यादीनां निवृत्तिः प्राप्नोति-नैष दोषः-ज्ञानदर्शन

अन्यत्र केवलसम्यक्त्वज्ञानदर्शनसिद्धत्वेभ्यः ॥ ४ ॥

=[१]केवल-सम्यक्त्वज्ञानदर्शनसिद्धत्वेभ्यः अन्यत्र(अभावान्मोक्षो भवति) ॥४॥

**सूत्रार्थः**—(२)केवलसम्यत्व-(३)केवलज्ञान- =पूरा (=केवल) सम्यग्दर्शन, संपूर्ण (=केवल) ज्ञान,

(४) केवलदर्शन-(५)केवल सिद्धत्वेभ्यः५।।। अन्यत्र* =समस्त(=केवल)दर्शन और शुद्ध(=केवल)सिद्धत्व(भावों)से अतिरिक्त वा भिन्न(=अन्यत्र)

अभावात्५।। मोक्षः १।। भवति T =(भावों)के अभावसे मोक्ष होती है ज्ञानदर्शनके अविनाभावी अनंतवीर्य और अनंतसुख भी हैं।

**वृत्त्यानुवादः**—अन्यत्र-शब्द-अपेक्षया३।। कः१।। =(प्रश्न) अन्यत्र शब्दकी अपेक्षासे (इस सूत्रमें) क्या

निर्देशः१।। ? केवल-सम्यक्त्व- =उपदेश कथन, वा निरूपण अथवा वर्णन है ? (उत्तर) केवलसम्यक्त्व

केवलज्ञान-केवलदर्शन-केवलसिद्धत्वेभ्यः५।।। =केवलज्ञान-केवलदर्शन-केवलसिद्धत्व अर्थात् शुद्धजीवत्वसे

अन्यत्र* अन्यस्मिन्७।। अयम्१।। विधिः१।। इति * ॥ =अतिरिक्त(=अन्यत्र)अन्यमें यह(अर्थात् पूर्व सूत्रकी)व्यवस्था, विधान, वा स्वीकारता है अर्थात् सूत्रमें कहेहुए चार भावोंको छोड़कर अन्य(स्वतत्त्व) भावोंके अभावसे मोक्ष होती है॥

यदि * चत्वार१।। =(प्रश्न) जो (=यदि) चार (केवल सम्यक्त्व, केवलज्ञान, केवलदर्शन, केवलसिद्धत्व)

एव* अवशिष्यन्ते T अनंतवीर्य-आदीनाम्६।। =ही (मोक्षमें) अवशेष रहते हैं तो अनंत शक्ति आदिक का (मोक्ष जीवके)

निवृत्तिः१।। प्राप्नोति T न*एषः१।। दोषः१।। ज्ञानदर्शन- =निषेध प्राप्त होता है (उत्तर) यह दूषण नहीं है। ज्ञानदर्शनके

(१) इस सूत्रका हमारी सम्प्रदायमें सर्वत्र एक पाठ है। यही सूत्र शब्दश श्वेताम्बर सम्प्रदायके सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्रके अध्याय १० के सूत्र ४में गर्भित है। जैसा कि पूर्वमें तीसरे सूत्रकी टिप्पणीमें हम लिख चुके हैं॥ इस अध्यायके दूसरे सूत्रसे "अभावात्" और 'मोक्ष'शब्द की अनुवृत्ति इस सूत्रमें आती है॥ (२) केवल=पूरा (पद्मचन्द्रकोश पृष्ठ ११६(३)केवल=सम्पूर्ण-कृत्स्न (अमरकोश नानार्थवर्ग २०३ श्लोक) (४) केवल=सर्व (अमरसार श्लोक ४७४) (५) केवल=शुद्ध (वैद्यकोश पृष्ठ २०८)ऐसे केवल शब्द चारोंपर पृथक् पृथक् लगाना चाहिये॥

स्यान्मतं यदि शरीरानुविधायी जीवः तदभावात्स्वस्वाभाविकलोकाकाशप्रदेशपरिमाणत्वात्ता-वद्विसर्पणं प्राप्नोतीतिनैष दोषः ॥ कुतः—कारणाभावात् ॥ नामकर्मसम्बन्धो हि संहरणविसर्पणकारणं तदभावात्पुनः सहरणविसर्पणाभावः ॥ यदि कारणाभावान्न संहरणं न विसर्पणं तर्हि गमनकारणाभावादूर्ध्वगमनमपि न प्राप्नोति ।अधस्तिर्यग्गमनाभाववत् । ततो यत्र मुक्तस्तत्रैवावस्थानं प्राप्नोतीत्यत्रोच्यते—**तदनन्तरमूर्ध्वं गच्छत्यालोकान्तात् ॥ ५ ॥**

| | |
|---|---|
| स्यात् T मतम् [1/1] यदि * शरीर–अनुविधायी [1/1] जीवः [1/1] | =यदि ऐसा मत है कि जीव शरीरकी रचनाकेआकारकेअनुसार (=अनुविधायिन्) था अर्थात् जीव शरीरके बन्धनमें था तब शरीरके आकारके अनुकूल था |
| तद्–अभावात् [5/1] स्वाभाविक– | =तौ उस (शरीर)के नाश होनेसे स्वभावसिद्ध (=स्वाभाविक) |
| लोकाकाश–प्रदेश–परिमाणत्वात् [5/1] | =लोकाकाशके प्रदेशोंके बराबर (जीवके प्रदेश) होनें (क हेतु) से |
| तावत् * विसर्पणम् [2/1] प्राप्नोति T इति * | =उस (लोक)के बराबर (=तावत्) (जीवकी) फैलावट प्राप्त होती है,ऐसा (प्रश्न) है |
| न * एषः [1/1] दोषः [1/1] । कुतः *? कारण– | =(उत्तर) यह दूषण नहीं है (प्रश्न) क्योंकर ? (उत्तर) (विसर्पणके) कारणके |
| अभावात् [5/1] ; नामकर्म–सम्बन्धः [1/1] हि * संहरण– | =अभावसे क्योंकि (=हि) नाम कर्मका (जीवके साथ) सयोग, संकोच और |
| विसर्पण–कारणम् [1/1] तद्–अभावात् [5/1] | =फैलावटका कारण था उस (नामकर्मरूपी कारण)के विनाशसे |
| पुनः * संहरण–विसर्पण–अभावः [1/1] ; यदि * | =फिर (=पुनः) संकोच विस्तारका अभाव होगया, जो (=यदि) |
| कारण–अभावात् [5/1] न * सहरणम् [1/1] न * विसर्पणं [1/1] तर्हि * | =कारणके अभावसे न संकोच रहा न विस्तार तौ (=तर्हि) |
| गमन–कारण–अभावात् [5/1] | =गमनके कारण (यह नामकर्म) के नाशसे (कर्म रहित जीवों) के |
| ऊर्ध्वम् [2/1] गमनम् [2/1] अपि * अधस् * तिर्यग् * गमन–अभाव– | =ऊपरको गमन भी नीचे इधर उधर (=तिर्यग्) गमनके निषेधके |
| वत् * न * प्राप्नोति T ततः * यत्र * | =समान प्राप्त नहीं होता । तिसे [कारण]से [=ततः] जहा [=यत्र] |
| मुक्तः [1/1] तत्र * | =मोक्ष हुआ अर्थात् जिस स्थान पर जीवने कर्मोंका विनाश किया तहा |
| एव * अवस्थानम् [2/1] प्राप्नोति T इति * अत्र * उच्यते T– | =ही स्थिति वा ठहराव प्राप्त होता है ऐसे (प्रश्न पर) यहा कहा जाता है कि |

**तदनन्तरमूर्ध्वं गच्छत्यालोकान्तात्=तद् अनन्तरम् (मुक्तः जीवः) ऊर्ध्वम् गच्छति आ-लोकान्तात्**

**तस्यानन्तरं ; कस्य? सर्वकर्मविप्रमोक्षस्य । आङभिविध्यर्थः । ऊर्ध्वं गच्छत्यालोकान्तात् । अनुपदिष्टहेतुकमिदमूर्ध्वगमनं कथमध्यवसातुं शक्यमित्यत्रोच्यते—**

(१)सूत्रार्थः-(२) तद्- =उन (समस्त पुद्गलकर्म प्रकृतियोंके अत्यन्त विनाश तथा औपशमिक आदि भव्यत्व भावोंके अत्यन्त विनाश(सम्यक्त्वज्ञान-दर्शन-सिद्धत्व स्वतत्त्व भावों को छोड़ कर–)के

अनन्तरम्॥ ऊर्ध्वम्॥(मुक्तःजीवः वा मुक्तजीवः) =लगताही वा अत्यन्त समीप (=अनन्तर) ऊपरको (मुक्तजीव)

गच्छति T आ-लोकान्तात् =लोकके अन्ततक (=आ) गमन करता है या चला जाता है।

**वृत्त्यनुवादः**-तस्य॥ अनन्तरम्॥ कस्य॥ ? =(२)उसके पश्चात् वा अत्यन्त निकट (प्रश्न) किसके (पश्चात् वा लगता ही)

सर्व-कर्म-विप्रमोक्षस्य॥ =(उत्तर) समस्त पुद्गलकर्मकी प्रकृतियोंके अत्यन्त नाशके (पश्चात्) ॥

आङ्॥ अभिविधि-अर्थः॥; =(इस सूत्रमें) आङ् (=आ उपसर्ग) का अभिविधि अर्थात् तक-पर्यन्त अर्थ है

ऊर्ध्वम्॥गच्छति T आ- लोकान्तात्॥ =(मुक्तजीव) लोकके अन्ततक (=आ) ऊपरको जाता है–बिना कहा हुआ है

अन्-उपदिष्ट-हेतुकम्॥ इदम्॥ ऊर्ध्वगमनम्॥ कथम् =कारण जिसका ऐसा यह ऊर्ध्वगमन कैसे

अध्यवसातुम्॥ शक्यम्॥ इति अत्र उच्यते T– =[बिना ऊर्ध्वगमन हेतुके कहे] निश्चय कियाजासक्ता है अतःयहा कहा जाता है कि

---

(१) इस सूत्रका पाठ और अर्थ दोनो सम्प्रदायाम एकसा है।'जैननित्य सोलह पाठ संग्रह मुम्बई गुटकाम "गच्छन्ति" पाठ भी है यह भी ठीक है, 'मुक्तजीव' के स्थानमें "मुक्तजीवा" ऐसा बहुवचन में कर्ता होगा॥ (२)—तद्-पूज्यपाद स्वामीने इस वृत्तिम तथा अकलंक देव स्वामीने तत्त्वार्थराजवार्तिक मुद्रित पृष्ठ ३६८ में तथा श्रुत सागरी टीकामें "तद्" का अर्थ एक वचन में "उसके"ऐसा लिया है "उसके" इस शब्द का अर्थ "सर्वकर्म विप्रमोक्षस्य" "कृत्स्नकर्म विप्रमोक्षस्य"="सब कर्म का अत्यन्त छुटकारेका" लिया है–इसीलिए मैंने वृत्तिके अनुवाद करने में यही अर्थ लिया है। परन्तु तत्त्वार्थ श्लोकवार्तिक मुद्रित पृष्ठ ५१० में"तद् ग्रहण मोक्षस्य प्रति-निर्देशार्थ"=तद् शब्द का ग्रहण मोक्ष के प्रति कथन के लिए है ऐसा अर्थ किया है अर्थात् "तद्" शब्द का अर्थ "मोक्ष" ऐसा लिया है, और मोक्ष तब होती है जब "सब पुद्गलकर्म प्रकृतियों का अत्यन्त विनाश तथा केवल सम्यक्त्व ज्ञान-दर्शन-सिद्धत्व भावोंके बिना अवशेष भावोंका औपशमिकादि भव्यत्वका अभाव हो जाताहै। श्री उमास्वामीने जो सूत्रों का क्रम दिया है उससे भी मुझको श्लोकवार्तिककारका अर्थ श्रेष्ठ प्रतीत होता है क्योंकि दूसरा सूत्र सब पुद्गल कर्मोंके नाशके सबन्धमें है। तीसरा चौथा भावोंके नाश और विद्यमानताके सम्बन्धमें यथा सख्य है उसके पश्चात् यह सूत्र इस बात का द्योतक है कि ऊर्ध्वगमन कब होता है जब पहले केवल ज्ञान हो लेता है–पश्चात्–अवशेष समस्त पुद्गल कर्म नाश होते है और कुछ भावोंको छोड़कर सब भावोंका भी नाश हो जाता है तब ऊर्ध्वगमन होता है। सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्रमें "तदनन्तरमिति" का अर्थ इस प्रकार है 'कृत्स्नकर्म क्षयानन्तरमौपशमिकाद्यभावानन्तरं चेत्यर्थः'"उन सब कर्मोंके क्षयके अनन्तर और औपसमिकादि भावोंके नाशके अनतर" इसलिये

# ॥ पूर्वप्रयोगादसङ्गत्वाद्बन्धच्छेदात्तथागतिपरिणामाच्च ॥ ६॥

आह—हेत्वर्थः पुष्कलोऽपि दृष्टान्तसमर्थनमन्तरेणाभिप्रेतार्थसाधनाय नालमित्यत्रोच्यते—आ-
विद्धकुलालचक्रवद्व्यपगतलेपालाबुवदेरण्डबीजवदग्निशिखावच्च



[१] सूत्रः— पूर्वप्रयोगादसङ्गत्वाद्बन्धच्छेदात्तथागतिपरिणामाच्च ॥ ६॥

पदच्छेदः- =पूर्वप्रयोगात्–असङ्गत्वात्- बन्धच्छेदात्–तथा-गतिपरिणामात्-च (ऊर्ध्वम् गच्छति)

सूत्रार्थः -पूर्व-प्रयोगात् असङ्गत्वात् =पहले प्रयत्न वा उद्योग(केहेतु) से, सबन्ध वा संयोग के न रहने ( केहेतु ) से

बन्धच्छेदात् =वेष्टन वा बन्धनके टूट जाने वा नष्ट हो जाने ( केहेतु ) से

तथा*गति–परिणामात्*च* =और (=च) वैसेही वा उसी प्रकार [=तथा] गमनका स्वभाव होने ( केहेतु) से अर्थात् ऊर्ध्व गमनका स्वाभाविक गुणहोने ( के हेतु) से

ऊर्ध्वम्*गच्छति =(मुक्त जीव) ऊपरको जाता है ॥

वृत्त्यनुवादः- आह*हेतु-अर्थः*पुष्कलः*अपि* =पूछता है कि [ ऊर्ध्वगमनके ] हेतुका विषय पुष्ट है तौ भी [=अपि]

दृष्टान्त-समर्थन-अन्तरेण*अभिप्रेत- =उदाहरण तथा समर्थन वा पुष्टकरने के बिना[=अन्तरेण]अभिभूत[=अभिप्रेत ]

अर्थ–साधनाय न*अलम्* =पदार्थके साधनेके लिए पूरा नहीं है,साध्य पदार्थके सिद्धकरनेके लिए पर्याप्त नहीं है

इति*अत्र*उच्यते— =ऐसा[प्रश्न होने पर ] यहां[दृष्टान्तरूपमें अग्रिम सूत्रमें]कहा जाता है कि

आविद्धकुलालचक्रवद्व्यपगतलेपालाबुवदेरण्डबीजवदग्निशिखावच्च ॥ ७ ॥

सूत्रका अर्थ करने में यही भाव लिया है परन्तु संस्कृत वृत्तिका अनुवाद पूज्यपाद स्वामीके शब्दार्थ के अनुकूल करना पड़ा है। स्मरण रहे कि, सब कर्मोंके नाश होनेपर देह वियोग-सिध्यमानगति और लोकान्तप्राप्ति येसब मुक्त जीवको एक साथ एक समय करि होतेहैं(सभाष्य०पृष्ठ२२८)

(१) दिगम्बरी सम्प्रदायमें इस सूत्र का पाठ सर्वत्र एक है कहीं कहीं पर "बन्ध" शब्द है कहीं कहीं पर "बध" शब्द है दोनों ठीक हैं ॥ इस सूत्र में "ऊर्ध्वंगच्छति" वाक्य की अनुवृत्ति इस अध्यायके पाचवे सूत्र से आती है ॥ श्वेताम्बर आम्नायके सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्र में "तद्गतिः" इतना वाक्य अधिक है शेष पाठ सूत्र का वही है जो हमारे यहा है। तद्गतिः=तद्-गति ( ऊर्ध्व ) भवति=उस ( मुक्त जीव ) का ( ऊपरिको ) गमन होता है। हमारे यहां "तद्गतिः"के स्थान में "ऊर्ध्वंगच्छति" वाक्य की अनुवृत्ति है ॥'तद्गति' और 'ऊर्ध्वंगच्छति' का एकसा आशय है॥

(क) आविद्धकुलालचक्रवत् * (१), =कुम्भकार (=कुलाल) के घुमाये हुये(=आविद्ध)चाकके समान ऊपर जाताहै अर्थात् जैसे कुम्हारका हाथ, डंडा, चाक द्वारा घुमाउ (चाकमें) उत्पन्न करता है और हाथ, डंडा हटा लेनेपर घुमाउ कुछ समय तक बना रहता है तैसे मोक्ष जीव गमनके लिये जतन तथा अभ्यास करता रहाथा सो जतन तथा अभ्यास के छूटनेपर भी पूर्व संस्कारसे गमन करता रहता है।

(ख) व्यपगतलेप-अलाबुवत्* (२), =पृथक् हो गया है (=व्यपगत) (मिट्टी का) लेप जिस से ऐसे तुम्बेके फलके सदृश ऊपरको जाता है अर्थात् जैसे मिट्टी के लेपसे लिप्त तितलौकी वा लौआ पानीमें डूब जाता है और लेपके न्यारे होनेपर पानीके नीचे तथा इधर उधर न जाकर ऊर्ध्वगमन करके पानीके ठीक उपरले भागपर ठहर जाता है तैसे आत्मा कर्मरूपी कीचड़ वा मिट्टीके लेपसे छुटकारा पाकर ऊर्ध्वगमन करता है।

(ग) एरण्ड-बीजवत्* =अण्डीके . बीजके समान ऊपरको जाता है अर्थात् जैसे अण्डीका बीज टोंटेके फटने पर वा टूटने पर ऊपरको उछलता है तैसे आठ कर्मरूपी डोड़ाके फटजाने वा टूट जाने से (मुक्त जीव) ऊपरको जाता है।

(घ) अग्नि-शिखावत्* च *, =और(=च) (वायुके आवेशसे रहित) आगकी शिखा वा चोटीके समान (मुक्तजीव) ऊपरको जाता है अर्थात् जैसे इधर उधरसे टेढ़ी पवन न आवे तो दीपककी चोटी वा शिखा ऊपर को ही जाती है उसी प्रकार मनुष्य नारकादि गतियोंमें गमन करानेवाले कर्मोंका अभाव होनेसे आत्माका ऊर्ध्वगमन स्वभाव होनेके कारण मुक्त जीव नियमसे ऊपरको जाता है।

(१) हमारे यहा इस सूत्रका पाठ सर्वत्र एक है। कहीं कहीं पर एरंड पाठ है कहीं २ पर एरण्ड पाठ है, दोनों ठीक हैं (अध्याय १ पृष्ठ ५४०, ५४१) श्वेताम्बरसम्प्रदायके सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्रमें तथा उनकी भाष्यानुसारिणी तत्त्वार्थटीकामें यह सूत्र रूपमें नहीं है इसका तात्पर्य उनके यहा पूर्व प्रयोगात् इत्यादि सूत्रमें इस प्रकार दिया है॥ आविद्ध कुलालचक्रवत् 'पूर्वप्रयोगात्'' के भाष्य करनेम दिया है और "गतिपरिणामात्'' के भाष्य करनेमें "व्यपगतलेपअलाबुवत्'' इस वाक्यका तात्पर्य दिया है॥ "बन्धच्छेदात्'' के भाष्य करनेमें 'एरण्ड बीजवत्'' का तात्पर्य दिया है, "अग्निशिखावत्'' वाक्यका तात्पर्य असङ्गत्वात्के भाष्य करनेमें दिया है (देखो सभाष्य तत्त्वार्थाधिगमसूत्र पृष्ठ २२८ तथा २२९)

(२) "पूर्वप्रयोगात्' छठे सूत्रके वाक्यका "आविद्धकुलालचक्रवत्'' के साथ सबंध होता है-यह दृष्टान्त ऊर्ध्व गमनका नहीं है केवल पूर्व संस्कारसे गमन बना रहता है॥ इस बातका है। क्योंकि चाकका घुमाउ ऊपरको नहीं है वरन् अपनी ही परिधिमे स्वभावसे होता है। इसी प्रकार मुक्त जीवका भी स्वभावके अनुकूल पूर्व प्रयोगसे गमन रहता है। जीवका स्वभाव ऊर्ध्व गमनका है इस लिये पूर्व प्रयत्नसे मोक्षगामी जीवका ऊर्ध्व गमन होता है॥ शेष तीन उदाहरण ऊर्ध्व गमन के हैं॥ (२) अलाबु = अलाबू = अलाबु = अलाबू = लौआफल तुम्बीफल, तुंबेकाफल।

पूर्वसूत्रे विहितानां हेतूनामत्रोक्तानां दृष्टान्तानां च यथासंख्यमभिसम्बन्धो भवति । तद्यथा-कुलालप्रयोगापादितहस्तदण्डचक्रसंयोगपूर्वकं भ्रमणमुपरतेऽपि तस्मिन्पूर्वप्रयोगादासंस्कारक्षयाद् भ्रमति । एवं भवस्थेनात्मनाऽपवर्गप्राप्तये बहुशो यत्प्रणिधानं तद्भावेऽपि तदावेशपूर्वकं मुक्तस्य गमनमवसीयते ॥ किं च-असङ्गत्वाद्यथा मृत्तिकालेपजनितगौरवमलाबुद्रव्यं जलेऽधःपतितं

| | |
|---|---|
| वृत्त्यनुवादः-पूर्व-सूत्रे ७। विहितानाम् ६। हेतूनाम् ६। | =पहले सूत्रमें बोधित (=विहित ) वा जतलायेगये (=विहित ) कारणोंका |
| अत्र*उक्तानाम् ६। च* | =और [=च ] यहा ( अर्थात् इस स्थानमें वा इस सूत्रमें ) कथित- |
| दृष्टान्तानाम् ६। यथासंख्यम्* | =उदाहरणोंका यथासंख्य वा अनुक्रमसे (अर्थात् पूर्व सूत्रके प्रथम हेतुका इस सूत्रके प्रथम उदाहरणके साथ-पूर्व सूत्रके दूसरे कारणका इस सूत्रके दूसरे दृष्टान्तके साथ, पहिले सूत्रके तीसरे निमित्तका इस सूत्रके तीसरे उदाहरणके साथ और पूर्वसूत्रके चौथे हेतुका इस सूत्रके चौथे उदाहरणके साथ) |
| अभिसम्बन्धः १। भवति T । तद्यथा*कुलाल- | =संयोग वा सम्बन्ध होता है, जैसे कुम्हारके (=कुलाल ) |
| प्रयोग-आपादित-हस्त-दण्ड-चक्र-संयोगपूर्वकम् १।। | =प्रयत्नसे वा उद्योगसे जनित (=आपादित) (जो)हाथ, दंड, चाक, के संबंधसे |
| भ्रमणम् १।। उपरते ७। अपि*तस्मिन् ७। | =घुमाव सो (कुम्भकार के प्रयोगके ) हटने पर(=उपरते)भी तिस(=चाक) में |
| पूर्व-प्रयोगात् ५। आ-संस्कार-क्षयात् ५। | =पहले प्रयत्न( केहेतु) से ( भ्रमणके ) संस्कारके विनाश पर्यंत (=आ ) |
| भ्रमति T। एवम्*(१)भवस्थेन ३। आत्मना ३। अपवर्ग-प्राप्तये ४।। | =घुमाव रहता है,इसी प्रकार संसारमें(=भव) तिष्ठते आत्मद्वारा मोक्षके प्राप्तिके लिए |
| बहुशः*यत् १।। प्रणिधानम् १।। तद्-अभावे ७। | =बहुत वार वा अनेकवार जो प्रयत्न था उस(प्रयत्न)के अभाव पर(वा न रहनेपर) |
| अपि*तद्-आवेश-पूर्वकम् १।। मुक्तस्य ६। | =भी उस ( प्रणिधान वा प्रयत्न ) के अभ्यास निमित्तक मुक्त जीव का (अर्थात् उस प्रणिधान वा जतनका है निमित्त जिस को ऐसे मुक्त जीवका ) |
| गमनम् १।। अवसीयते T ॥ किं*च* | =गमन निश्चय किया जाता है ॥ कुछ (=किम्)और(=च) है कि |
| असङ्गत्वात् ५।। यथा*मृत्तिका-लेप-जनित- | =बंधन के न रहनेसे[ऊर्ध्व गमन होताहै]। जैसे[=यथा]माटीके लेपसे उत्पन्न भई |
| गौरवम् १।। अलाबु-द्रव्यम् १।। जले ७।। अधः*पतितम् १।।= | भारीतुम्बी वस्तु सो पानी में डूबजाती है ( और ) |

(१)भव,(पु०)भू+भावे अप् । जन्म । उत्पत्ति ।"आधारे अप्"संसार । और भी कई अर्थोंमें आताहै परतु यहा संसार अर्थमेंहै(पद्मचन्द्रकोशपृष्ठ२७०)

जलक्लेदविश्लिष्टमृत्तिकाबन्धनं लघुसदूर्ध्वमेव गच्छति । तथा कर्मभाराक्रान्तिवशीकृत आत्मा तदावेशवशात्संसारे अनियमेन गच्छति। तत्सङ्गविप्रमुक्तो तूपर्येवोपयाति॥ किं च बन्धच्छेदात् यथा बीजकोशबन्धच्छेदादेरण्डबीजस्य गतिर्दृष्टा तथा मनुष्यादि भवप्रापकगतिजातिनामादि-

| | |
|---|---|
| जल-क्लेद-विश्लिष्ट-मृत्तिका-बन्धनम्[१।१] | =पानीके गीलापनसेमाटीका बंधन[वा वेष्टन] विमुक्त वा पृथक् हो[=विश्लिष्ट] [तौ] |
| लघु-सत् ऊर्ध्वम्[२।१]एव*गच्छति T तथा*कर्म-भार- | =[तुम्बो]अल्पभार(=लघु)होकर[=सत्]ऊपरको ही जाती है तैसे कर्म्मके बोझकरि- |
| आक्रान्ति-वशीकृतः[१।१]आत्मा[१।१]तद्-आवेश-वशात्[५।१]ससारे[७।१] | =दबा परवश हुआ आत्मा उस [कर्म] के सम्बन्धके वशसे जगतमें |
| (१) अ-नियमेन[३।१] गच्छति T। | =नियमकरि रहित(इधर,उधर,ऊपर नीचे आकाशके प्रदेशोंके श्रेणीरूप पंक्तिमें)जाताहै |
| तत्-सङ्ग-विप्रमुक्तः[१।१] तु*उपरि*एव*उपयाति T ॥ | =उस[कर्म]के सयोगका अत्यन्त नाशहोनेपर तौ ऊपर कोही जाता है[=उपयाति] |
| किं*च*बन्धच्छेदात् [५।१] | =कुछ और है-बन्धनके नष्ट होजाने[के हेतु] से अथवा वेष्टनके छूटजानेसे अर्थात् बधनके विच्छेद हो जानेसे [ ऊपर को ही जाता है ] |
| यथा*बीज-कोश-बन्ध— | =जैसे गुच्छरूप बीजके कोश वा भडार [=कोश ] के बन्धनके |
| च्छेदात्[५।१] एरण्ड-बीजस्य[६।१] गतिः[१।१] | =टूट जानेसे अथवा फट जानेसे अंडीके बीजका गमन |
| दृष्टा [१।१] | =( स्वाभाविक ऊपरि को ) देखा जाता है अर्थात् जैसे अंडी के बीजोंके डोडा वा टांटा के सूखजानेसे अडीका बीज ऊपरको ही उछलता है |
| तथा*मनुष्य-आदि-भव-प्रापक-गतिजाति-नाम-आदि- | =तैसे मनुष्यादिक जन्मोंके प्राप्तकरानेवाले गति जाति नाम आदि |

(१)अनियमेन-दोनों मुद्रित सर्वार्थ सिद्धि प्रतियोंमें तथा तीन हस्तलिखित प्रतियोंके क्रमसे पत्र ६१,११०,१८६ पर यही पाठहै परन्तु प० जयचन्द्रजी की मुद्रित और हस्त लिखित वचनिकाओं में "नियमकरि पडया है" ऐसा अनुवाद है जिसका तात्पर्य्यहै निश्चयकरि पडा है अर्थात् कर्म के वशहुआ आत्मा ससार में निश्चयरूपसे वा अवश्यकरि भ्रमण करता है ॥ इसके दो कारण हो सक्ते है सभव है जिस सर्वार्थ सिद्धिकी पुस्तकसे उनने अनुवाद किया है उसमें 'अनियमेन' के स्थान में 'नियमेन' पाठ हो अथवा उनने तत्त्वार्थ राजवार्तिककी तीसरी वार्तिक की वृत्ति (=भाष्य) का अनुवाद कर दिया हो॥ उक्तवृत्ति और सर्वार्थसिद्धिका पाठ लगभग एक है जैसा कि निम्न पाठ से प्रगट है" यथा मृत्तिका लेपजनित गौरव-मलाबूद्रव्य जलेऽधः पततितदेवक्लेदविश्लिष्टमृत्तिकाबन्धनलघुसदूर्ध्वमेव गच्छति तथा कर्म भाराकान्तिवशीकृतआत्मा तदावेशवशसंसारे नियमेन गच्छति तत्सङ्गविमुक्तो तूपर्येव याति" पदच्छेद और अनुवाद इसका वही है जो हमने ऊपर सर्वार्थ सिद्धिमें इस वाक्य का किया है'नियमेन' का अनुवाद निश्चयकरि'अनियमेन' के स्थान में भिन्न समझलो ॥ प० पन्नालालन्याय दिवाकर जीने निम्न अनुवाद किया है "वहुरि जैसे मृत्तिका

सकलकर्मबन्धच्छेदान्मुक्तस्योर्ध्वं गतिरवसीयते ॥ किं च तथागतिपरिणामात्-यथा तिर्यक्प्लवनस्वभावसमीरणसम्बन्धनिरुत्सुका प्रदीपशिखा स्वभावादुत्पतति तथा मुक्तात्माऽपि नानागतिविकारकारणकर्मनिरावरणे सत्यूर्ध्वगतिस्वभावत्वादूर्ध्वमेवारोहति ॥ आह यदि मुक्त ऊर्ध्वगतिस्वभावो लोकान्तादूर्ध्वमपि कस्मान्नोत्पततीत्यत्रोच्यते—

| | |
|---|---|
| सकल-कर्म-बन्धच्छेदात् | =समस्त (आठ) कर्मोंके बन्ध रूपी टोंटके फटजानेसे- |
| मुक्तस्य ऊर्ध्वम् गतिः अवसीयते T किम्*च* | =मुक्त ( जीव ) का ऊपरको गमन निश्चय किया जाता है। कुछ और- |
| तथा*गति-परिणामात् | =वैसे ही (=तथा) गमन के स्वभाव ( केहेतु ) से ( ऊपर को जाता है ) अथवा उसी (पूर्व प्रयोगात्-असंगत्वात्-बन्धच्छेदात् की) गति गमनका स्वाभाविक गुण होने ( केहेतु ) से ( ऊपर को जाता है ) |
| यथा*तिर्यक्* | =जैसे तिर्छी ओर अर्थात् इधर उधर दायें वायें ओर— |
| प्लवन-स्वभाव-समीरण-सम्बन्ध-निरुत्सुका प्रदीप- | =चलनेके स्वभाव वाली वायुकेसंयोग से रहित दीपक की |
| शिखा स्वभावात् उत्पतति T तथा- | =चोटी वा (दियाकी) लौ स्वभावसे ऊपर को जाती है उसी भाति |
| मुक्त-आत्मा अपि*नाना-गति-विकार-कारण- | =मुक्त जीव भी अनेक गति के विकार के कारण— |
| कर्म-निरावरणे सति | =कर्मके आवरणके पृथक् होनेपर (=निरावरणे सति ) |
| ऊर्ध्व-गति-स्वभावत्वात् ऊर्ध्वम् *एव*आरोहति T | =ऊर्ध्व गमनके स्वभावपनसे ऊपरको ही चढ़ता है ॥ |
| आह T यदि*मुक्तः ऊर्ध्वगति-स्वभावः | =पूछता है कि मुक्त जीवका ऊपर गमनका स्वभाव है तौ |
| लोकान्तात् ऊर्ध्वम् अपि *कस्मात् न* | =लोकके अन्तसे ऊपर भी को किस कारणसे नहीं |
| उत्पतति । इति*अत्र*उच्यते T | =चढ़ता है। ऐसे ( प्रश्न होने पर ) ( अग्रिम सूत्रमें ) यहां कहा जाता है कि |

के लेप जनित भारा होय, आलय कहिये तूंबा सो जल विषे पड़ा अधोगमन करै है पीछे जलके सवघतें मृत्तिका का सम्बन्ध छूटि जाय तब हलका होय जल के ऊपर ही आवै है तैसें कर्म के भारकरि दबा परवशभया आत्मा तिस कर्म के सम्बन्ध तै संसार विषै नियमकरि पड़ै है प्राप्त होय है जब कर्म का मिलाप दूर होय तब ऊर्ध्वही गमन होय है,ऐसा जानना ॥ दूनी जीके अनुवादका भी आशय एकसा है ॥"नियमतैं पड़ा है" अ०प्र०

## ॥ धर्मास्तिकायाभावात् ॥ ८ ॥

गत्युपग्रहकारणभूतो धर्मास्तिकायो नोपर्यस्तीत्यलोके गमनाभावः । तदभावे च लोकालोकविभागाभावः प्रसज्यते ॥

धर्मास्तिकायाभावात् (१) ॥८॥ =(मुक्तजीवः)धर्मास्तिकायाभावादूर्ध्वङ्गच्छतिआलोकान्तात्

=मुक्तजीवः धर्मास्तिकाय-अभावात्- ऊर्ध्वम्-गच्छति-आ-लोकान्तात् ॥ ८ ॥

**सूत्रार्थः**—धर्म-अस्तिकाय-अभावात् =धर्मास्तिकाय द्रव्यके न होने ( के कारण ) से वा धर्मास्तिकायके निषेधसे

मुक्तजीवः ऊर्ध्वम् गच्छति आ-लोक-अन्तात् =(मुक्तजीव)लोकके अन्ततक ऊपरको चला जाता है, भावार्थ इसका इसप्रकार है कि लोकान्त वा लोकाकाशके ऊपर धर्मास्तिकाय पदार्थका अभाव है और वह धर्मास्तिकाय जीव और पुद्गलोंकी गतिमें सहकारी (=उपग्रह ) कारण है । धर्मास्तिकाय के सहारे विना मुक्तजीव ऊर्ध्वगमन करि लोकाकाशके वाहर अलोकाकाशमें गमन नहीं कर सकता है किन्तु माटीके लेपसे रहित तुंबी के समान लोकान्तमें अनुश्रेणि गतिमें निष्क्रिय कर्म रहित होकर स्थिर रहता है ॥

**वृत्त्यनुवादः**-गति-उपग्रह कारणभूतः धर्मास्तिकायः =गमनको सहकारी (=उपग्रह ) कारणभूत धर्मास्तिकाय द्रव्य

न उपरि अस्ति अलोके गमन-अभावः =( लोकान्त से) ऊपरि नहीं है ( ऐसे ) अलोकमें गतिका अभाव है

तद्-अभावे च लोक-अलोक— =और (=च)उस (धर्मास्तिकाय) के अभाव (मानने ) में लोक तथा अलोकके

विभाग-अभावः प्रसज्यते ॥ =बंटवारे में निषेध संबध्या जाताहै अर्थात् लोक अलोकके विभागमें निषेध आता है

(१) इस सूत्रका हमारे यहा सर्वत्र एक पाठ है श्वेताम्बर आम्नायके सभाष्य० में इसको सूत्ररूप में नहीं लिखा है और न सूत्र माना है वरन् 'पूर्व प्रयोगादसङ्गत्वाद्बन्धच्छेदात्तथागतिपरिणामाच्च" सूत्रके भाष्यके अन्तमें "लोकान्तादप्यूर्ध्वम् क्रम्य गति किमर्थं न भवतीति अत्रोच्यते= लोकके अन्तसे भी ऊपरको मुक्त ( जीव ) का गमन किस लिए नहीं होताहै ऐसा प्रश्न करके "धर्मास्तिकाय भावात्"यह उत्तर दे दियाहै अर्थात् धर्मास्तिकायके न होने ( केहेतु ) से मुक्तजीवका लोकान्त से ऊर्ध्व गमन नहीं होता है लोकके अंततक धर्म द्रव्य है यहां तक मुक्तजीव जाताहै ॥

आहअमीपरिनिर्वृता गतिजात्यादिभेदकारणाभावादतीतभेदव्यवहारा एवेत्यस्ति कथञ्चिद्भेदोऽपि

# कुतः— क्षेत्रकालगतिलिङ्गतीर्थचारित्रप्रत्येकबुद्धबोधितज्ञानावगाहनान्तरसंख्याल्पबहुत्वतः साध्याः ॥ ९ ॥

| | |
|---|---|
| आह॥अमी॥परिनिर्वृताः॥गति-जाति- | =पूछता है कि ये निर्वाण प्राप्त जीव (=परिनिर्वृता.) गति—जाति |
| आदि—भेद—कारण—अभावात्॥ | =आदिक भेद करनेवाले कारणोंके न होनेसे |
| अतीत-भेद-व्यवहाराः॥ एव* | =भेदरूप व्यवहार ही (इन मुक्त जीवोंमें) नहीं (=अतीत) हैं कि |
| इति*अस्ति॥ कथञ्चित्*भेदः॥ अपि*कुतः* ? | =किसी न किसी प्रकारसे (=कथञ्चित्) भेद भी है और क्योंकर ? |
| | (ऐसा प्रश्न होनेपर यहा अग्रिमसूत्रमें कहा जाता है कि |

क्षेत्रकालगतिलिङ्गतीर्थचारित्रप्रत्येकबुद्धबोधितज्ञानावगाहनान्तरसंख्याल्पबहुत्वतः साध्याः॥९॥

पदच्छेदः—क्षेत्र-काल—गति—लिङ्ग—तीर्थ—चारित्र-प्रत्येक बुद्ध-बोधित-ज्ञान-अवगाहन-अन्तर-संख्या-अल्प-बहुत्वतः सिद्धाःसाध्याःभवन्ति ॥

सूत्रार्थः—क्षेत्र-काल-गति-लिङ्ग-तीर्थ-चारित्र- =क्षेत्र, काल, गति, लिंग, तीर्थ, चारित्र,

प्रत्येकबुद्धबोधित-ज्ञान-अवगाहन—अन्तर-संख्या-=प्रत्येकबोधित सिद्ध,बुद्धबोधितसिद्ध, ज्ञान, अवगाहन, अंतर, संख्या,

अल्पबहुत्वत.॥सिद्धाः॥साध्याः॥भवन्ति॥९॥=न्यूनत्वअधिकत्व[इन बारह विवरणों वा व्याख्यानों]मे सिद्धजीव साधने योग्य हैं अर्थात्

(क)अनेक भरत क्षेत्रसे सिद्ध हुये हैं अनेक विदेह क्षेत्रसे सिद्ध हुये हैं।

(१) इस सूत्रका दोनों आम्नायोंमें एक पाठ है। हमारे यहा कहीं कहीं पर "लिंग संख्या" पाठहै कहीं कहीं पर "लिङ्ग-सङ्ख्या" पाठ है कहीं २पर अन्तरपाठ है कहीं२ अन्तर पाठ हैं दुहो पाठ ठीक है देखो अध्याय१ पृष्ठ ५४०,५४१,इन बारह अनुयोगोंमेंसे दोनों सम्प्रदायके किसीकिसीमें अर्थ भेद है सो जिस अनुयोगकी वृत्तिका अनुवाद किया है उसके नीचे की टिप्पणीमें [अन्तर] दिया गया है परन्तुसबसे प्रथम इस बातका प्रगट कर देना आवश्यक जान पडता है कि दिगम्बर आम्नायमे भाव स्त्री-भाव पुरुष-भाव नपुसक-तीनों ही क्षपक श्रेणी चढकर मोक्ष पाते हैं परन्तु द्रव्य पुरुष ही मोक्ष पाता है द्रव्य स्त्री तथा द्रव्य नपुसक मोक्षको प्राप्त नहीं कर सकता है परन्तु श्वेताम्बर आम्नायके अनुकूल तीनों भाव स्त्री-भावपुरुष-भावनपुसक तथा तीनों ही द्रव्य स्त्री, द्रव्यपुरुष तथा द्रव्यनपुसक भी सिद्ध होते हैं (सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्र पृष्ठ २३३, २३७)

क्षेत्रादिभिर्द्वादशभिरनुयोगैः सिद्धाः साध्या विकल्पा इत्यर्थः

(ख) कोई अवसर्पिणी और कोई उत्सर्पिणी कालमें सिद्ध हुए हैं।
(ग) कोई सिद्धगति वा मनुष्यगतिसे सिद्ध हुए हैं।
(घ) वास्तव में तो अलिङ्ग से ही सिद्ध होते हैं अथवा द्रव्य पुलिंङ्ग से ही सिद्ध होते है किंतु भाव लिङ्ग की अपेक्षासे तीनों भावलिङ्गके धारक क्षपक श्रेणी चढ़कर सिद्ध होते हैं।
(ङ) कोई तीर्थंकर सिद्ध होते हैं और कोई बिना ही तीर्थंकर हुए सिद्ध होते हैं।
(च) चारित्रके अभावसे मोक्ष है,वा एक यथाख्यात चारित्रमे मोक्ष है। चार-सामायिक,च्छेदोपस्थापना, सूक्ष्मसाम्पराय, यथाख्यात चारित्रोंसे मोक्ष है। पांच सामायिक,च्छेदोपस्थापना, परिहारविशुद्धि, सूक्ष्म साम्पराय, यथाख्यात चारित्रोंसे मोक्ष है।
(छ)कोई बिनाउपदेशके ज्ञानप्राप्तकरके मोक्ष हुएहैं,कोई उपदेशसे वा कोई प्रत्येकबुद्ध सिद्धहैं,कोईबोधितबुद्धसिद्धहैं॥
(ज) कोई एक केवलज्ञानसे सिद्ध हुए हैं, कोई मतिज्ञान श्रुत ज्ञान से केवलज्ञान उपजाय मोक्ष पाते है,कोई मति- श्रुत-अवधि ज्ञानोंसे केवल ज्ञान उपजाय मोक्ष पाते हैं, वा मति-श्रुत-मनःपर्यय ज्ञानोंसे केवल-ज्ञान प्राप्तकरके सिद्ध हुएहैं। कोई मति-श्रुत-अवधि-मनः पर्यय ज्ञानोंसे केवलज्ञान उपजाय सिद्ध हुयेहैं॥
(झ)कोई उत्कृष्ट अवगाहना पाचसौ पचीस धनुष कुछ न्यूनसे सिद्ध हुए हैं,कोई मध्यम अवगाहना, अपने अपने शरीर से कुछ न्यून से सिध्द हुये हैं कोई जघन्य कुछ न्यून साढ़े तीन हाथ अवगाहनासे सिद्धहुए हैं।
(ञ) एक सिद्धसे दूसरे सिद्ध होनेका अन्तर जघन्य दो समयका है उत्कृष्ट छह मासका है।
(ट) सख्याः- जघन्य एक समय में एक ही सिद्ध होगा उत्कृष्ट एकसौ आठ(१०८ सिद्ध हो सकते हैं।
(ठ) अल्प बहुत्वतः- समुद्रादि जल भागसे थोड़े सिद्ध होते हैं और विदेह आदि स्थूल भागों से अधिक सिद्ध होते हैं (इनका विशेष वरणन आगे संस्कृतटीकाके अनुवाद में किया है वहा देखना चाहिये)

वृत्यनुवाद –क्षेत्र-आदिभिः३।=क्षेत्र,काल,गति, लिङ्ग,तीर्थ,चारित्र,प्रत्येक बुद्ध बोधित,ज्ञान,अवगाहना, अतर,गणना,न्यून-अधिकत्व द्वादशभिः३। अनुयोगै ३।सिद्धा १। =बारह व्याख्या करि =अनुयोगै ) सिद्ध जीव साध्या १।विकल्प ३ इति अर्थ १। =भेद रूप(=विकल्प)साधन योग्य है वा साधनीय है। ऐसा तात्पर्य है

# प्रत्युत्पन्नभूतानुग्रहतन्त्रनयद्वयविवक्षावशात् । तद्यथा—क्षेत्रेण तावत्कस्मिन्क्षेत्रे

(१)प्रत्युत्पन्न-अनुग्रह-तन्त्रनयविवक्षावशात्[१] =प्रत्युत्पन्नअनुग्रहतन्त्रनयकी अपेक्षावशमे अर्थात् वर्तमानकालके उत्पन्नविषय वा सिद्धान्त (=तन्त्र) ग्राही नयकी अपेक्षा से और

(२)भूत-अनुग्रह तन्त्रनयद्वय विवक्षावशात्[२], =भूत-अनुग्रहतन्त्रनयद्वयविवक्षावशात् अर्थात् अतीत कालके (=भूत) सिद्धान्त वा विषय (=तंत्र) को ग्रहण करने वाली(इन) दो नयके अपेक्षावशमें( भेद साधने योग्य हैं)

तद्यथा*—क्षेत्रेण[१] तावत्[२] कस्मिन्[३] क्षेत्रे[४] =जैसे(प्रश्न)प्रथम(=तावत्) क्षेत्र करि वा क्षेत्रकी अपेक्षासे किस क्षेत्रमें वा किस स्थानमें

---

(१)(क)प्रत्युत्पन्न-अनुग्रह-तन्त्रनय-विवक्षा-वशात्, =वर्तमान समयके उत्पन्न विषय वा सिद्धान्त(=तन्त्र)ग्राही नयकी अपेक्षासे(वृत्ति पृष्ठ ४७३)

(ख) प्रत्युत्पन्नग्राहिनय-अपेक्षया =वर्तमान कालके उत्पन्न (पदार्थ) को ग्रहण करनेवाली नयकी विवक्षासे(वृत्ति पृष्ठ ४७४)

(ग) प्रत्युत्पन्ननय-अपेक्षया =वर्तमानकालके उत्पन्न (विषय) की नयकी अपेक्षासे(वृत्ति पृष्ठ ४७८ राजवार्तिक पृष्ठ३६५) प्रत्युत्पन्ननय की अपेक्षातें ( सदासुखजी लघुटीका पृष्ठ ६४ ) ।

(घ) प्रत्युत्पन्न अनुग्रह-तन्त्रनयअपेक्षया =वर्तमान कालके उत्पन्न विषय वा सिद्धान्तग्राहीनयकी अपेक्षासे(राजवार्तिक पृष्ठ ३६५)

(ङ) प्रत्युत्पन्नविषयग्राही नयार्पणेन =वर्तमान कालके उत्पन्न विषय का ग्रहण करनेवाली नयके समर्पणसे

(च) प्रत्युत्पन्ननय-आश्रयेण =वर्तमान समयके उत्पन्न (भाव) के नयके आसरेकरि ( राजवार्तिक पृष्ठ३६६)

(छ) वर्तमान विषय--विवक्षायाम् =विद्यमान कालके विषयकी विवक्षामें वा अपेक्षाविषे

(ज) प्रत्युत्पन्ननयवशात् =वर्तमान कालके उत्पन्न ( भाव ) के नयके वशसे ।

(झ) प्रत्युत्पन्नग्राहिनयनिरूपणया =वर्तमान समयके उत्पन्न(भाव)को ग्रहणकरनेवाली नयके निरूपणसे वा निर्णयसे(राज०पृष्ठ३६६)

(ञ) प्रत्युत्पन्नभावप्रज्ञापनेन =वर्तमान कालके उत्पन्नभावको जतलानेकरि

(ट) प्रत्युत्पन्नभावप्रज्ञापननयस्य =वर्तमान समयके उत्पन्नभावको जतलानेवाली नयके

(ठ) प्रत्युत्पन्नग्राहकनय =वर्तमान कालके उत्पन्न(भाव)को ग्रहण करनेहारी(=ग्राहक)नय(जयचंद्रजी वचनिका पृष्ठ७८६)

(ड)प्रत्युत्पन्ननयकरि =प्रत्युत्पन्न नयकरि(जय० वचनिका पृष्ठ ७६०) प्रत्युत्पन्न नयसे(सदासुखजी लघु टीका पृष्ठ ६५)

(ढ) { प्रत्युत्पन्नभावप्रज्ञापनीयनय / प्रत्युत्पन्नभावज्ञापनीयनय } =वर्तमान समयमें उत्पन्नभाव जताने योग्यनय ( सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्र पृष्ठ २३१, २३२ ) ये सब वाक्य एकार्थवाची हैं।"इहां प्रत्युत्पन्न ग्राहीनय वर्तमान मात्र पदार्थ कू ग्रहण करै है सो ऐसानय ऋजुसूत्रहै तथा शब्द,समभि रूढ, एवभूत भी याही नयका परिवार है बहुरि भूतनय नैगम है। ( पंडितजयचन्द्रजी कृतावचनिका मुद्रित पृष्ठ ७८६ )

(२, (क) भूतानुग्रहतन्त्रनयविवक्षावशात् =भूत वा अतीत कालके सिद्धान्त(=तन्त्र)वा विषयको ग्रहण करनेवालीनयके अपेक्षाके वशसे

(ख) भूत-ग्राहि-नय-अपेक्षया =व्यतीत काल के(=विषय को) ग्राहक वा गृहणकरने हारी नयकी विवक्षासे

(ग) भूत-प्रज्ञापन-नय-अपेक्षया =बीते हुए समयके जतानेवाली वा बोधकराने वाली नयकी विवक्षासे (सर्वार्थसिद्धि पृष्ठ४७४)

# सिध्यन्ति ? प्रत्युत्पन्नग्राहिनयापेक्षया सिद्धिक्षेत्रे स्वप्रदेशे आकाशप्रदेशे वा सिद्धिर्भवति । भूतग्राहिनयापेक्षया जन्मप्रति पञ्चदश—

सिध्यन्ति T १। प्रत्युत्पन्नग्राहिनय- =सिद्ध होते हैं॥ वर्तमानकालके उत्पन्न (भाव वा विषय)के ग्रहण करनेवाली नयकी
अपेक्षया[३]''(१)सिद्धिक्षेत्रे[९]''स्वप्रदेशे[१] =अपेक्षासे सिद्धि क्षेत्रमें अपने आत्माके प्रदेशमें अथवा(=वा)
आकाशप्रदेशे[९]'वा (२)सिद्धिः[१]''भवति।'भूत-ग्राहिनय-=आकाशके प्रदेशमें मोक्ष होती है। अतीतकालके (=भूतपदार्थको)ग्राहकनयकी
अपेक्षाया[३]''जन्म[२]''प्रति* पञ्चदश- =विवक्षासे जन्मकी अपेक्षासे पन्द्रह (जम्बूद्वीपके भरतक्षेत्र संवन्धी एक,जम्बूद्वीपके ऐरावतक्षेत्र संवंधीएक, जम्बूद्वीपके विदेह क्षेत्र संवधीएक, धातुकीखडकेदो भरत क्षेत्र संवंधी दो, धातुकी खंडके दो ऐरावतक्षेत्र संवधी दो, धातुकी खडके दो विदेह क्षेत्र संवधी दो,

---

(घ) भूत-पूर्व-नय-अपेक्षया, =अतीतकाल (=भूतपूर्व) के (विषय) नयकी अपेक्षासे (सर्वार्थसिद्धिवृत्ति पृष्ठ ४७३-४७४)
(ङ) भूत-अनुग्रह-तन्त्र-नय-अपेक्षया, =अतीतकालके सिद्धान्त (=तन्त्र) को ग्राहक नयकी अपेक्षा करि (तत्त्वार्थराजवार्तिक पृष्ठ ३६५)
(च) भूत-अनुग्रह-तन्त्र-नय-विवक्षाया, =पूर्व वा भूतकालके सिद्धान्त वा विषयको ग्रहण करनेहारी नयके विवक्षाम
(छ) भूत-भाव-प्रज्ञापन-नय- अर्पणया, =पूर्व वा अतीतकालके भावोंको जतलाने वाली नयके समर्पणकरि (राजवार्तिक पृष्ठ ३६६)
(ज) भूत-विषय-नय-अपेक्षया, =ध्यतीतकालके विषयकी (ग्रहण करने वाली) नयकी अपेक्षाकरि तत्त्वार्थराजवार्तिक पृष्ठ ३६६)
(झ) अतीत-गोचर-नय-अपेक्षया, =भूतकालके (पदार्थ वा विषय वा भाव) को समझाने वाली (=गोचर) नयकी अपेक्षा करि
(ञ) भूत-विषय-नय-आदेशेन, =अतीत समयके विषयकी (=द्योतक) नयके वशकरि वा उपदेश करि, आज्ञाकरि (राज० ३६६)
(ट) पूर्व-भाव-प्रज्ञापन-नय-अपेक्षाया, =पहले वा बीते हुए कालके भावोंको जतानेवाली नय की विवक्षाकरि
(ठ) भूत-विषय-नय-आश्रयणे, =अतीत समयके विषयकी (द्योतक) नयके आश्रय वा आसरेम (तत्त्वार्थराजवार्तिक पृष्ठ ३६७]
(ड) पूर्वभावप्रज्ञापनस्य (नय), =अतीत कालके विषयको जतानहारी नयके
(ढ) भूत-प्रज्ञापनात्, =अतीतकालके [विषयको] जताने से (श्लोकवार्तिक पृष्ठ ५५१)
(ण) पूर्व-भाव-प्रज्ञापनीय-नय, =पूर्वकालके भाव जतानेके योग्य नय [सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्र पृष्ठ २३१]
(त) भूतनय-अपेक्षाया, =भूतनय अपेक्षाकरि [पं० जयचन्दजी कृत वचनिकामुद्रित पृष्ठ ७७८]

ये सववाक्य (क)से [त]तकसमानार्थक है —(२)—दोनों आम्नायोंमे क्षेत्रकी अपेक्षासे सामान्यतासे एकसा अर्थ है (सभाष्य० पृष्ठ २३१)

(१)सिध्यन्ति-सिध्यति-सिध्[षिधु-अनिट्]दिवादि चौथे गणका परस्मैपद धातु है इसमें क्रियाके प्रत्ययके पहले य विकरण जोडा जाता है तवसिध् + य ऐसा शब्द वना पश्चात् "ति" एक वचन और "अन्ति" वहु वचन अन्यपुरुष [=प्रथम पुरुष] परस्मैपद वर्तमान कालकी द्योतक क्रियाके चिन्ह जोडे जाते हैं तव 'सिध्यन्ति' 'सिध्यति' वने क्योंकि "अन्ति" प्रत्यय "अ" से आरम्भित है सिध्यका अकार गिर जाता है सिध्यन्ति शब्द वना॥ सिध्यति = सिद्ध होता है, निष्पन्न होता है, पूर्ण होता है मुक्त होता है, और सिध्यन्ति सिद्ध होते हैं-मुक्त होते हैं अथवा निष्पन्न होते हैं॥

कर्मभूमिषु संहरणं प्रति मानुषक्षेत्रे सिद्धिः ॥ कालेन कस्मिन्काले सिद्धिः ? प्रत्युत्पन्ननयापेक्षया एकसमये सिध्यन् सिद्धो भवति ॥ भूतप्रज्ञापननयापेक्षया जन्मतोऽविशेषेणोत्सर्पिण्यवसर्पिण्योर्जातः सिध्यति ॥ विशेषेणावसर्पिण्यां सुषमदुःषमाया अन्त्ये भागे दुःषमसुषमायां च जातः सिध्यति ॥ न तु दुःषमायां जातो दुःषमायां सिध्यति ॥ अन्यदा नैव सिध्यति ॥



पुष्करार्धद्वीपके दो भरतक्षेत्र सबंन्धी दो, पुष्करार्धद्वीपके दो, ऐरावतक्षेत्रके दो, और पुष्करार्धद्वीपके दो विदेह क्षेत्र सम्बन्धी दो )

कर्मभूमिषु॥सहरणम्॥प्रति॥मानुष–क्षेत्रे॥ =कर्मभूमियोंमें ( देवादिक द्वारा ) हरणकी अपेक्षा मानुषक्षेत्रमें अर्थात् जंबूद्वीप, धातकीखड तथा पुष्करार्द्ध ऐसे ढाई द्वीपमें

सिद्धिः॥; (ख)कालेन॥कस्मिन्॥काले॥सिद्धिः॥ ?=मोक्ष होती है। कालकरि किस समयमें मोक्ष (=सिद्धि ) होती है ॥

प्रत्युत्पन्न-नय-अपेक्षया॥ =वर्तमानकालके उत्पन्न (भाव) की ( ग्रहणकरनेहारी ) नय अपेक्षासे

एकसमये॥(१) सिध्यन् सिद्धः॥भवति ॥ =एक समयमें सिद्ध होकर वा निष्पत्ति होकर सिद्ध होता है

भूतप्रज्ञापननय-अपेक्षया॥जन्मतः॥अविशेषेण॥ =अतीतकालके जतानेवाली नयकी विवक्षामें (“दोय प्रकार है कि एक जन्मतें है एक संहारतें हैं तिनमें” ) जन्म से ( ऐसे है कि ) सामान्यतासे वा संक्षेपतासे

उत्सर्पिण्यवसर्पिण्योः॥ जातः॥ सिध्यति ॥ =उत्सर्पिणी और अवसर्पिणी (कालों) में उत्पन्न हुआ (जीव) सिद्ध होता है

विशेषेण॥अवसर्पिण्याम्॥सुषमदुःषमायाः॥अन्त्ये॥ =विशेषकरि अवसर्पिणीमें सुषम दुःषमा ( तीसरा काल ) के अन्तके (=अन्त्य )

भागे॥दुःषमसुषमायाम्॥ च॥जातः॥ =भागमें और (=च) दुःषमसुषमा ( चौथे काल ) में उत्पन्न भया ( जीव )

सिध्यति । =सिद्ध होता है भावार्थ अवसर्पिणीके तीसरे कालके अन्त भागमें जन्मा जीव और दुःषमसुषमा चौथे काल में सिद्ध होता है और चौथे सवकालका जन्मा जीव चौथे कालमें सिद्धहोताहै और दुःषमा पांचवेकालमें भी सिद्धहोता है वा मोक्षहोता है

न॥तु॥दुःषमायाम्॥जातः॥ दुःषमायाम्॥ =परन्तु दुःषमा(पाचवा काल) में उत्पन्न भया(जीव)दुःषमा(पाचवें काल)में नहीं(=न)

सिध्यति । अन्यदा॥न॥एव॥सिध्यति =सिद्ध होता है। और समय में(=अन्यदा)न(=न) हीं (=एव) सिद्ध होता है।



(१) दोनों सम्प्रदायोंमें कालकी अपेक्षासे सिद्धगतिका होना लगभग एकसा है । हमारे यहा“प्रत्युत्पन्ननयापेक्षया एक समये सिध्यन् सिद्धो भवति” ॥

# संहरणतःसर्वस्मिन्काले उत्सर्पिण्यामवसर्पिण्यां च सिध्यति ॥ गत्या कस्यां गतौ सिद्धिः? सिद्धगतौ मनुष्यगतौ वा ॥

संहरणतः* सर्वस्मिन्[२] काले[१] उत्सर्पिण्याम्[३] अवसर्पिण्याम्[४] च सिध्यति । (ग) गत्या[२] कस्याम्[३] गतौ[४] सिद्धिः[१]? सिद्धगतौ[१] मनुष्यगतौ[२] वा* ।

भावार्थ दुःषमा, पांचवा कालमें उपजा जीव छठवां दुःषम दुःषमा कालमें सिद्ध नहीं होता है और दुःषम दुःषमा, छठवां कालमें उत्पन्नभया जीव छठवां कालमें भी सिद्ध नहीं होता है। =संहरण (अपेक्षा) से भावार्थ विदेह क्षेत्रके उपजे जीवको देवादि लेगयाहो तिसकी अपेक्षासे =सब काल उत्सर्पिणीमें और (=च) अवसर्पिणीमें =सिद्ध होता है ॥ (प्रश्न) गति (की अपेक्षा) करि किस गतिमें निष्पत्ति वा मोक्ष है । =(उत्तर) सिद्धगतिमें अथवा (=वा) मनुष्य गतिमें (सिद्ध पदकी सिद्धि होती है) अर्थात् प्रत्युत्पन्न ग्राही नयकी अपेक्षासे सिद्धगतिमें सिद्ध होता है और भूतग्राहीनयके आश्रयसे मनुष्य गतिसे सिद्ध गति होती है ॥

=वर्तमानकालके उत्पन्न (भाव) की (ग्रहण करनेवाली) नयकी अपेक्षासे एक समयमें सिद्धहोकर वा निष्पत्ति होकर सिद्ध होता है" ऐसा वाक्य है श्वेताम्बर सम्प्रदायके सभाष्य तत्त्वार्थाधिगम सूत्र पृष्ठ २३२ में निम्न वाक्य है "प्रत्युत्पन्नभावप्रज्ञापनीयस्य अकाले सिध्यति (=प्रत्युत्पन्नभाव-प्रज्ञापनीय नयके विषयसे अकालमें सिद्धहोता है") उनकी भाष्यानुसारिणी तत्त्वार्थ टीकाके पत्र ७६२ में इसका विवरण इस प्रकार किया है कि "कस्मिन्काले सिध्यतीति तत्र प्रत्युत्पन्न भाव प्रज्ञापनीयस्य अकाले, अविद्यमान काले सिध्यति" अर्थात् किसी समयमें सिद्ध हो सका है ॥ (ग) दोनो सम्प्रदायोंमें गति भेदसे जो सिद्ध होते हैं उनकी अपेक्षा यदि श्वेताम्बर सम्प्रदायके सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्र का अर्थ हमारे यहां के तत्त्वार्थराजवार्तिक के अर्थ से मिलान कियाजाय तौ कुछभी अर्थ भेद नहीं है जैसा कि दोनों सम्प्रदायकेउक्त ग्रन्थोंके निम्न उद्धृत वाक्योंसे प्रगटहै गत्याम् कस्याम् गतो सिद्धि ? सिद्धगतौ मनुष्यगतौवा =गति (केविषय) में किसगतिमें सिद्धि वा मोक्ष होतीहै-सिद्धिगतिमें वा मनुष्यगति में (होतीहै) प्रत्युत्पन्न-नय-आश्रयेण सिद्ध गतौ सिद्ध्यति =वर्तमानकालके विषयको ग्रहणकरनेवाली नयके आश्रयकरि सिद्धगतिमें सिद्धि होती है। भूतविषय-नय-अपेक्षया द्विधा कल्पनाअनन्तरगतौ- =भूतकालके पदार्थ की द्योतकनयकी अपेक्षाकरि दो प्रकार कल्पना है अनन्तर गतिमें एकान्तरगतौ च, तत्र-अनन्तरगतौमनुष्यगतौसिध्यति =और (=च) एकान्तर गति में [सिद्ध] हैं-तहा अनन्तर गति विषे मनुष्यगति में सिद्ध होता है। एकान्तरगतौ चतसृषु गतिषु जात सिद्ध्यति T =एकान्तरगति विषे चारगतियोंमें उत्पन्न भया (जीव) सिद्धहोताहै (तत्त्वार्थराज० पृष्ठ ३६६से) प्रत्युत्पन्नभावप्रज्ञापनीयस्यसिद्धगत्याम्सिध्यतिशेषा तुनया =प्रत्युत्पन्नभाव प्रज्ञापनीयनयकी अपेक्षा सिद्धगतिमें सिद्धहोता है। और (=तु) शेषनय द्विविधा अनन्तरपश्चात्-कृतगतिक चएकान्तरपश्चात्कृतगतिकस्यमनुष्यगत्यामसिध्यति =दो प्रकारके हैं, अनन्तर पश्चात् जिसनेगति कियाहै वह और एक अंतर करकेजिसने कृतगतिक च एकान्तर पश्चात्- =गति किया है वह, अनन्तर पश्चात् गति करने वाला मनुष्यगतिमें सिद्ध होता है । एकान्तरपश्चात् कृतगतिस्य अविशेषेणसर्वगतिभ्य-सिध्यति =और एकान्तर पश्चात् कृतगतिककी गतिमें तो अविशेषरूपसे सबगतिसे सिद्ध है।

## लिङ्गेन केन सिद्धिः? अवेदत्वेन त्रिभ्यो वा वेदेभ्यः सिद्धिर्भावतो न द्रव्यतः। द्रव्यतः पुंल्लिङ्गेनैव । अथवा निर्ग्रन्थलिंगेन सग्रन्थलिंगेन वा सिद्धिर्भूतपूर्वनयापेक्षया॥ तीर्थेन केन तीर्थेन सिद्धिः?

(घ)(१) लिंगेन॥ केन॥ सिद्धिः॥ १। अवेदत्वेन॥ =(प्रश्न) किस लिंगकरि सिद्धि वा मोक्ष होती है (उत्तर) अवेदपनासे

त्रिभ्यो॥ वा वेदेभ्यः॥ सिद्धिः॥ भावतः* न* द्रव्यतः* । =वा तीन भाववेदसे (=भावत* वेदेभ्यः) नकि द्रव्य(वेद)से सिद्धि-निष्पत्तिवा मोक्षहोती है

द्रव्यतः* पुंल्लिङ्गेन॥ एव* । =द्रव्य (=लिंग) की अपेक्षासे पुरुष लिंग करि ही (मोक्ष वा सिद्धि होती है)

भावार्थ-प्रत्युत्पन्ननय की विवक्षासे अवेदपनासे अथवा वेद रहित सिद्ध गति है और भूत-विषयनयकी अपेक्षा से तीनों ही भाव वेद करि (क्षपकश्रेणीचढ) मोक्ष होती है। तीनों द्रव्यवेदसे सिद्धगति नहीं होती। द्रव्यवेदसे तौ केवल पुरुषवेद द्वारा मोक्ष होती है ।

अथवा* निर्ग्रन्थ-लिङ्गेन॥ सिद्धिः॥ =दूसरे प्रकार (=अथवा) प्रत्युत्पन्ननय के आश्रयकरि निर्ग्रंथलिंगकरि सिद्धिवामोक्ष होती है

सग्रन्थ-लिङ्गेन॥ वा* भूत-पूर्व-नय-अपेक्षया॥ =वा अतीत काल के विषय की ज्ञापकनयकी विवक्षासे सग्रन्थ लिंगकरि (सिद्धि वा मोक्ष होती है) अर्थात् भूत पूर्वनय की अपेक्षासे जिसके पहिले सग्रन्थपना था तिस ही कें मोक्ष होती है। सबका सारांश यह है कि लिङ्ग- स्त्रीवेद–पुरुषवेद–नपुंसकवेद तीन प्रकार है और लिङ्ग सग्रथ निर्ग्रंथ दो प्रकार भी हैं। प्रथम प्रकारमें वर्तमान विषय अपेक्षासे वेद रहित सिद्धि है। अतीत गोचरनयसे तीनो भाव वेदी क्षपक श्रेणीचढि मोक्ष पाते है, द्रव्यवेदकरि केवल पुरुषवेदसे ही सिद्ध होता है। दूसरे प्रकारमें प्रत्युत्पन्ननयसे निर्ग्रन्थ लिंगसे मोक्ष है। भूतकालके पदार्थको द्योतक नयसे पूर्वे जिसके सग्रन्थ पनाथा तिस ही के मोक्ष वा सिद्धि होती है ।

(ङ)(२):-तीर्थेन॥ केन॥ तीर्थेन॥ सिद्धिः॥ =तीर्थ(की अपेक्षा)करि किस तोर्थकरि सिद्धि वा मोक्ष है ?

(सभाष्य० पृष्ठ २३२ स उद्धृत) भावार्थ अनन्तर पश्चात्कृतगतिक = उसी (मनुष्य) गतसे मोक्ष होना, एकान्तर पश्चात्कृतिगतिकः = मनुष्यगति से पहिले की गति से मोक्ष होना। (१) श्वेताम्बर समाजमें द्रव्यस्त्री, द्रव्यनपुंसक भी सिद्ध होते हैं हमारे यहा केवल द्रव्यपुरुष की मोक्ष है। (२) श्वेताम्बर सम्प्रदायमें द्रव्यस्त्रीकी मोक्ष है और तीर्थंकर भी होती है इसलिये इस प्रकारका अर्थ हमारे यहांके सिद्धान्तसे नहीं मिलता है।

सन्ति तीर्थंकरसिद्धा तीर्थंकरतीर्थे नोतीर्थंकरसिद्धा =तीर्थंकरसिद्ध तीर्थंकर तीर्थमें हैं, नो तीर्थंकर सिद्ध वा ईषत् तीर्थंकर सिद्धअर्थात् जिनके पांच कल्याणक न हों न्यून कल्याणक हुए हों।

तीर्थंकरतीर्थे अतीर्थंकरसिद्धा. तीर्थंकरतीर्थे । =तीर्थंकर तीर्थमेंहै, अतीर्थंकर सिद्धतीर्थंकर तीर्थ में होते है अर्थात् जिनका कोईकल्याणक न हो

एवम्* तीर्थंकरीतीर्थे सिद्धा अपि* ॥ =इसी प्रकार तीर्थंकरी तीर्थमें भी (=अपि) सिद्ध होते हैं (सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्र २३३)

द्वेधा तीर्थङ्करेतरविकल्पात् । इतरे द्विविधाः सति तीर्थकरे सिद्धाः असति चेति ॥ चारित्रेण केन सिध्यति ? अव्यपदेशेनैकचतुः पञ्चविकल्पचारित्रेण वा सिद्धिः ॥

द्वेधा॰तीर्थङ्कर-इतर-विकल्पात् ३॥ =तीर्थंकर और दूसरे (अर्थात् विनातीर्थंकरत्वके) भेदसे दोप्रकार(=द्वेधा) (सिद्धि) है भावार्थ कोई तीर्थंकर होकर सिद्ध होता है, कोई तीर्थंकर विना सामान्य केवली होकर सिद्ध होता है ।

इतरे ३। द्विविधा ३॥ =इतर केवली वा सामान्य केवली दोप्रकार हैं अर्थात् तीर्थङ्कर केवलीसे भिन्न केवली दोप्रकार हैं

सति७।तीर्थकरे७।सिद्धाः१।असति७।च॰इति॰॥ =तीर्थङ्कर(=विद्यमान)होनेपर(=सति)सिद्ध होते हैं और(विद्यमान) न होने पर (सिद्ध होते हैं ।)

(३) चारित्रेण३।।केन३।।सिध्यति ? =(प्रश्न) किस (=केन) चारित्रकरि सिद्ध होता है ?

अव्यपदेशेन ३। =( उत्तर ) (चारित्र की) अविद्यमानता करि, अभाव करि(=अव्यपदेशेन) (सिद्धि, वा मोक्ष होती है

एक- चतुः- =एक(यथाख्यात चारित्रका भेद से)चार(सामायिक, छेदोपस्थापना, सूक्ष्मसाम्पराय, यथाख्यात)

पञ्च-वा॰ =अथवा (=वा ) पांच (सामायिक, छेदोपस्थापना, परिहारविशुद्धि, सूक्ष्मसांपराय, यथाख्यात )

-विकल्प-चारित्रेण३।।सिद्धिः १॥ =चारित्रके भेदकरि सिद्धि-निष्पत्ति वा मोक्ष होती है-भावार्थ- प्रत्युत्पन्ननयकी अपेक्षासे चारित्रके अभावमें मोक्ष होती है, वहां सिद्धगतिमें चारित्र का नाम ही नहीं ॥ अतीतकालके भाव द्योतक नयके आश्रयसे अनन्तर और अन्तर दो भेद है । अनन्तर की अपेक्षासे यथाख्यात चारित्र कर ही मोक्ष पावें हैं । और अन्तरकी अपेक्षामे सामायिक, छेदोपस्थापना सूक्ष्मसांपराय, यथाख्यात, इन चार चारित्रकरि ही मोक्ष पाते हैं तथा केइक सामायिक, छेदोपस्थापना, परिहारविशुद्धि, सूक्ष्म सांपराय, यथाख्यात, इन पांचों चारित्र द्वारा सिद्ध होते हैं ।

(३) श्वेताम्बर सम्प्रदायमें द्रव्यसे चारित्र वालों को मोक्ष नहीं है । हमारे यहां केवल द्रव्य पुरुष चारित्र सहित को मोक्ष है॥

अत्र अपि नयौ द्वौ प्रत्युत्पन्नभावप्रज्ञापनीय च पूर्वभावप्रज्ञापनीय च, =यहां भी दो नय -प्रत्युत्पन्न भाव प्रज्ञापनीय तथा(=च)पूर्वभाव प्रज्ञापनीयआतीहै

प्रत्युत्पन्न भाव प्रज्ञापनीयस्य ना चारित्री ना अचारित्री =प्रत्युत्पन्न भाव प्रज्ञापनीय की[अपेक्षासे]नो चारित्र[युक्त]नो चारित्री(की)यानो अचारित्री

सिध्यति । पूर्वभाव प्रज्ञापनीय द्विविध =सिद्ध होताहै[सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्र पृष्ठ २३३ , २३७] पूर्वभाव प्रज्ञापनीय दो प्रकार है

अनन्तर पश्चात्कृतिकः च परम्परपश्चात्कृतिक च । =यहुरि [=च]अनन्तरपश्चात्कृतिक तथा (=च)परम्पर पश्चात्कृतिक

अनन्तर पश्चात्कृतिकस्य यथाख्यातसंयत सिध्यति =अनन्तरपश्चात्कृतिकके [ अनुरोधसे ] यथाख्यातसयमवाला सिद्ध होता है

परम्पर पश्चात्कृतिकस्य व्यञ्जिते अव्यञ्जिते च । अव्यञ्जिते=परम्पर पश्चात्कृतिक व्यञ्जित और (=च)अव्यञ्जित [दो भेद] में है। अव्यञ्जनमें है

त्रिचारित्रपश्चात्कृत चतुश्चारित्रपश्चात्कृत,पञ्चचारित्र पश्चात्कृत =त्रिचारित्रपश्चात्कृत, चतुश्चारित्रपश्चात्कृत पञ्चचारित्रपश्चात्कृत सिद्ध

स्वशक्तिपरोपदेशनिमित्तज्ञानभेदात् प्रत्येकबुद्धबोधितविकल्पाः ॥ ज्ञानेन केन ? एकेन द्वित्रिचतुर्भिश्च ज्ञानविशेषैः सिद्धिः ॥

| | |
|---|---|
| (छ) (प्रत्येकबुद्धबोधितः—) | =(प्रत्येकबुद्धसिद्ध-बोधितबुद्धसिद्ध ) |
| स्वशक्ति-निमित्त-ज्ञान-भेदात् प्रत्येक-बुद्ध- विकल्पाः परोपदेश-निमित्त-ज्ञान-भेदात् वेधित-बुद्ध विकल्पाः। | =अपनी सामर्थ्य पूर्वक वा अपनी शक्ति जनित ज्ञानके भेदसे (सिद्धोंके ) प्रत्येक बुद्ध- =विकल्प अथवा भेद हैं और दूसरोंके उपदेशसे उत्पन्न हुये ज्ञानके भेदसे =बोधितबुद्ध (सिद्धोंके ) भेद हैं अर्थात् जो अपनी शक्तिसे(विना किसी उपदेशके निमित्तसे) ज्ञान प्राप्त कर सिद्ध हुये हैं वे प्रत्येक बुद्ध सिद्ध हैं और जो दूसरोंके उपदेश द्वारा ज्ञान प्राप्तकर सिद्ध हुये हैं वे "बोधितबुद्धसिद्ध "हैं॥ |
| (ज)ज्ञानेन।।'केन।।।एकेन।।।द्वि-त्रि चतुर्भिःच ज्ञान-विशेषैः। सिद्धिः।। ॥ | =(प्रश्न) किस ज्ञानकरि (सिद्ध) होता है (उत्तर)एक(ज्ञान)करि और (=च) दो, तीन, चार =ज्ञानके भेदकरि सिद्धि वा मोक्ष होती है भावार्थ- प्रत्युत्पन्न नय अपेक्षासे एक केवल-ज्ञानकरि सिद्ध होता है, और भूत ग्राही नयकी अपेक्षासे मतिज्ञान श्रुतज्ञान करिकेवलज्ञान उपजाय सिद्ध होता है। केई मतिज्ञान, श्रुत ज्ञान,अवधिज्ञानकरि केवल ज्ञानप्राप्तकर मोक्ष पातेहैं अथवा मतिज्ञान,श्रुतज्ञान,मनःपर्य्यय ज्ञानकरि केवल ज्ञान उपजाय मोक्षपातेहैं। केई मतिज्ञान श्रुत ज्ञान, अवधिज्ञान, मनः पर्य्ययज्ञानकरि केवलज्ञान प्राप्तकर मोक्ष पाते हैं |

व्यञ्जिते, सामायिक-सूक्ष्मसांपरायिक-यथाख्यातपश्चात्कृतसिद्धा , =व्यञ्जित(भेद)में सामायिक,सूक्ष्मसांपरायिक-यथाख्यात-पश्चात्कृतसिद्ध हैं
छेदोपस्थाप्य-सूक्ष्मसांपराय-यथाख्यातपश्चात्कृतसिद्धा , =छेदोपस्थाप्य,सूक्ष्मसांपराय-यथाख्यातपश्चात्कृत सिद्ध होतेहैं
(व्यञ्जित भेदमें येसव त्रिचारित्र पश्चात्कृतसिद्धहुये)
सामायिक-च्छेदोपस्थाप्य-सूक्ष्मसम्पराय-यथाख्यात पश्चात्कृतसिद्धा , =सामायिक, च्छेदोपस्थाप्य,सूक्ष्मसंपराय,यथाख्यातपश्चात्कृतसिद्ध होते हैं
छेदोपस्थाप्य-परिहारविशुद्धि-सूक्ष्मसाम्पराय-यथाख्यातपश्चात्कृतसिद्धाः, =छेदोपस्थाप्य,परिहारविशुद्धि,सूक्ष्मसांपराययथाख्यातपश्चात्कृतसिद्धहैं
(व्यञ्जित भेद में ये सब चतुश्चारित्र पश्चात्कृत सिद्ध हुये)
सामायिक-च्छेदोपस्थाप्य- परिहारविशुद्धि-सूक्ष्मसम्पराय- यथाख्यातपश्चात्कृतसिद्धा =सामायिक,च्छेदोपस्थाप्य,परिहारविशुद्धि, सूक्ष्मसांपराय =यथाख्यातपश्चात्कृत सिद्ध होते हैं(ये व्यञ्जितभेदमंपञ्चचारित्रपश्चात्कृतसिद्ध हुये)
(छ)सभाष्य तत्त्वार्थाधिगमसूत्रमें स्वयं बुद्ध सिद्ध और बुद्ध बोधित सिद्ध येदो भेद हैं ॥ वह हमारे यहां के प्रत्येक बुद्ध सिद्धसे तथा बोधितबुद्ध सिद्धसे मेल खाते हैं (ज) ज्ञानके विषय में दोनों आम्नायोंका एकसा तात्पर्य है इस पृष्ठकी समस्त टिप्पणीके लिये (देखो सभाष्य०पृष्ठ २३३) ॥

